अमल्दारी को २००वर्ष से अधिक समय हुआ कि रूसके आधीन होगया है इस कसबे की बिल्कुल शकल एशियायी कसबों की अपेक्षा यूरुपके कसबों से बहुतही लगभग है यदि कोई आदमी उक्त कसबे में इसअर्थ से जाय कि पूर्वीशहरों का कुछ तरीका देखें तो वह बिल्कुल निराश लौट आवैगा--हां यदि ऐसे सफर करनेवालों में हो जो अपने हृदय से वहबात पैदाकरलेतेहैं जिसके देखने की उनको इच्छाहोती है मुख्यकर इसअर्थसे कि अपने सफर के समाचार रंगीन इबारत में लिखैं तो वह चाहै निराशहों तब भी इससे नाहीं नहीं कियाजासक्ता कि दरिया के तटपर जिसकदर कसबे बसते हैं उनमें काजान * सबसे अधिक मनोहर है यदि पूर्वी कसबों के तुल्य नहीं है तोभी एक मुख्यप्रकार का अपने ढंगका कसबा है--और सब कसबे जैसे सिम्बर्स्क, समारा, सरातोफ आदि वैसेही हैं जैसे रूसके प्रदेशोंके कसबे साधारण होते हैं--इस शब्द के पूरे २ अर्थ और हास्य ब्योरेवार अगाड़ी वर्णन कियेजायंगे ॥

तीसरेदिन सूर्यके उदय होनेके समय दूरसे कोईवस्तु पहाड़के समान देख पड़ेगी हम पहलेही से कहदें जिससे लोग निराशनहों, इस देश के भागमें कोई वस्तु ऐसी नहीं पाईजाती जो पहाड़ कहलाने के योग्यहो--इसतरफ़ सब से निकट कोहक़ाफ का पहाड़ है जो कई सौ मील के अन्तरपरहै इसवास्ते धुवां के जहाज़के ऊपरसे नज़र आना किसीप्रकार योग्य नहीं है यह केवल उन पहाड़ोंका नीचाभागहै जिनको ज़िज़ूहिगुलिन्साकियागोरी कहते हैं,यदि पश्चिमी यूरुप में उनकीतरफ लोगोंको इतना ध्यान न हो, परन्तु इसउपमा का कि (अन्धोंमें कानाराजा) सच्चकरके समझ में आता है, पूर्वीरूस ऐसे देश में यहपहाड़ एकनामकी वस्तु है यदि आलपिस्पहाड़ के समान बड़ाई कुछ भी नहीं है तब भी उनके किनारे घने २ पेड़ोंसे ढके हैं और मुख्यकर वसन्तऋतु में कोमल २ रंगों का यौवन खरीफके फस्ल के लाल और पीले पत्तों की रंगत जीको लुभाती है ॥

यदि मैं इन महाशयोंकी रायकी प्रतिष्ठाकरताहूं जो रूसके देशाटन करने वाले हैं तौभी मैं अवश्यकहूंगा कि निजाहिनी से सारिट्सीनतक दरिया के सफरकरने में जो दुःख और रुपया और समय व्यतीत होता है उसका बदला दरियाय वालगा के कुदरती बहार से नहीं मिलता, इधर उधर कुछ सुन्दर २ तख्ते हैं परन्तु बहुतहीकम और दूर २ बसे हैं जैसे २० गिलन जल में एक पियाला सुन्दरमदिरा का मिला देवैं तो वे स्वाद होजायगा

---

* क़सबे का नाम है ॥

धुवांवाले जहाज के ऊपर से नदियोंके किनारोंकी अपेक्षा दुगुनीजीलुभाने वाली छटा देखाई देती है वहां आदमी को नानाप्रकार के सफर के साथी मिलते हैं निश्चयकरके बहुत ज्यादह सफर करनेवाले रूसी किसानहोते हैं और वह बिनाइसके कि जान पहिचान कीजाय तुरन्त बातचीत करनेलगते हैं और नये मुलाकातीसे अपनी सीधीसादी व्यवस्था वर्णन करते हैं, मुझे बहुधा इनकीसंगतमें आनन्द और लाभमिलाहै और इससें राहकीकाहिली दूरहोती है, मेरे दिलपर रूसी किसानोंकी सीधीसादी बुद्धि और नेकचलन और मेहरबानी और ईश्वर के भरोसे बैठे रहना विशेषकर और और देशों के कुछ न कुछहाल सुननेकी इच्छासे हमेशह मेरे दिलपर असर होतागया और देशोंके समाचार जांचकरने के लिये वह लोग भी बहुधा सवालात करते हैं, और यदि कभी २ उनके सवालातों से ज़ाहिरा लड़कपन मालूम होता है परन्तु बहुधा निरर्थक नहींहोता मुसाफ़िरों में बहुधा कोई आदमी फिनलेंड की जातों से होते हैं जो रूसके इसभागमें रहतेहैं शायद ज्योतिष विद्याके शौककरनेवालों को उनमें दिलचस्पी मालूमहो परन्तु रूसियोंकी अपेक्षा यह लोग कम मिलनसार हैं ईश्वर ने उनको मौन्य और भयंकर पैदाकिया है और उनके जिन्दगी बसर करने के लिये उनकेढंगोंने उनको जंगली व शक्की बनाया है इसके प्रतिकूल तातारी खुशमिज़ाज मित्रहोते हैं और यकीन है कि तातारी बहुधा फेरीवाले बिसाती होते हैं जिसघड़ी में उनका माल ब्यापार होता है उसीको टेकके वह बैठते हैं आप वह लम्बा चौड़ा कपड़ा मोटाचोगा पहनते हैं उनके चित्तों से मालूम होता है कि यह बदमाश हैं और उनके सामने जो फिनजात के लोग बैठे होते हैं वह भीगी बिल्लीसे दिखाई देते हैं, सेंटपीटर्सबर्ग और मास्को और शायद अस्त्राखान के हालात बहुत बयान करेंगे, मगर जैसे पक्के सौदागरहोते हैं वह अपनेपेशे की चालाकियों का भेद खोलनेमें बड़ा बचाव रखते हैं और अपने बिराने लोगोंसे मेल चोल नहींकरते ॥

सूर्यडूबने के समय वह साथियों समेत जहाज की छतपर किसी कोने में नुमाज़ शाम की पढ़ने जाते हैं जहाज के सब ईमानदार वहां इकट्टा होते हैं डाढ़ियों परहाथ फेरते हैं, अपनी छोटी २ नुमाज़ोंकी जगहपर सिजदा करते हैं और सबके सब एकही समय खड़ेहोकर ठहरा करते हैं ॥

जो सफर तरी सितम्बर के आखिरमें किया जाताहै जब सौदागर निज़ हिनी नौवगोरड के मेले से अपने २ घर लौटआते हैं तो उससमय सच्चे कियेगये इल्म ज़ातोंकी जांचका और भी अच्छा समय मिलता है, ऐसे समय में उनको केवल फिनलेण्ड और तातार की ज़ातोंही के लोगनहीं मिलतेहैं

बल्कि आरमीनिया और सरकेशियाकेवासी और ईरानी और बुखारी आदि भी मिलतेहैं,इन अलग २ कौमोंके जमातसे एकआश्चर्यी सूरत पैदाहोजाती है परन्तु वह यक़ीनन् खराब मालूम होती है, जहाज़ पर चाहे जिस कदर ज़ातों का अन्तर हो मुसाफिरों को यकीनन् मालूमहोगा कि अमली इरादे और जीकी खुशीकेलिये चारदिनका सफर दरिया वाल्गा बहुत है और बजाय अस्त्राखान जानेके लिये वह सारिट्सोनहीमें धुवेंके जहाज छोड़देगा, यहां इसको अनुमान ५० मीलतक रेल मिलेगी जो वाल्गा को डाननदीसे मिलातीहै, मैं रेल का शब्द जानबूझके काम में लायाहूं ट्रेनका शब्द इस-कारण से नहींलिखा कि वहां सप्ताह में केवलदोही गाड़ियां छूटती हैं पुनि जो एक गाड़ी न मिली तो दूसरी गाड़ी के लिये हमको कोई तीन दिनतक ठहरना पड़ेगा दूरअंदेश और बोदे आदमी सड़क के सफर को ज्यादाकरते हैं और यही बेहतर है क्योंकि इसलैन की अपेक्षा मुझे यकीन है कि तमाम यूरुप में इससे जियादह बदनाम और कोई रेल नहीं है परन्तु इनसबके साथ शायद इस मुकामपर वह सबब जारीकरना चाहिये कि कुलचीजें सचमें इस कद्र भयंकर नहींहोती हैं जिस कद्र मालूमहोती हैं अजब तरह के हुचकुलों और गुलगपाड़े से बड़ नाताकत आदमी तो ज़रूर डरपोक होंगे परन्तु जो लोग किसी कदर बलवाले हैं उनकी दृढ़ता में अन्तर न आयेगा क्योंकि इसकीचाल इस कदर सुस्तहै कि जो गाड़ी पटरीसे हट भी जाय तो यह एक दिल्लगी समझीजाय और जो गाड़ियां आपसमें लड़भीजायं तो कोई फल खराब न पैदा हो ॥

जो रेल सप्ताह में दोबार आती जाती है जबवह मुकाम कलाच में पहुंच जातीहै तो उसकी थोड़ी देरके बाद एकधुवांका जहाज़ रोसटौफको रवाना होता है यह जगह नदीके मुहंके पास है,डाननदी में जहाज चलाना वाल्गा नदी की अपेक्षा कहीं बहुत कठिन है डाननदी का पानी बहुतही उथला है और रेतके किनारे बराबर बदला करते हैं पस धुवां जहाज दिनभर में कई मर्तबा ज़मीन में लगजाता है कोई समय केवल इञ्जन को पीछे चलाने से जहाज़ को निकाललेते हैं बहुधा वह इस ज़ोरसे धस जाता है कि इंजनों की मददसे जरूरत है एक आश्चर्य और तअज्जुबकी राहसे यह सहायतादी भी जाती है मल्लाह हमेशा थोड़े बलवान् कासकों को इस शर्तपर मुफ्तसवार होनेदेताहै कि जब उसको ज़रूरत हो तो सहायतादें और जैसेही जहाज धस जाताहै वह उनको हुक्मदेता है कि जहाजसे कूदपरो पीछे २ रस्सों से उसको निकाललेते हैं यह काम दिलके माननेके अनुसार नहींहोता मुख्यकर इस सबबसे कि फिर वह बिचारे ग़रीब आदमी अपने ओढ़ेकपड़ेनहीं बदल

सक्के परन्तु इस हुक्मको खुशीके साथ करते हैं और विना बहाना मालूम होताहै कि कासक़ू ने ज़ुकाम अर्थात् सरुमा और गठिये के रोगका नामही नहीं सुना है ॥

भूगोल की बहुधा निहायतही विश्वासी कितावों में डानको यूरुप का बड़ा दरिया लिखाहै और इसका लम्बान व चौड़ान इसीके बराबरहै परन्तु बहुधा जगहोंपर गहराव लम्बाई व चौड़ान की अपेक्षा इतनी कम है कि हंसी आतीहै मुझेयादहै किएकरोज एकबड़े और फैलेहुये धुवेंकेजहाजकी चाल को कप्तानने इसलिये कमकर दिया है कि एक सवार जो कोशिश कररहा था कि बीचों बीच दरियासे पार होजांय जहाज़के नीचे डूबने से बचे, दूसरे रोज एक और माजराहुआ वह भी कुछ इससे कम नहींहै एक कासक मुसाफिर चाहताथा कि एक ऐसी जगहपर उतरैं जहां कोई घाट नहीं था जब उससे कहागया कि ज़मीनपर उसके उतारने का कोई द्वारानहीं है तो वह मज़ेसे कूदपड़ा और पांवपांव किनारे पर पहुंचगया जिन लोगों को गहिरे गड़हों और रेतके किनारोंकी पहिचान नहींहै और ठीक२ हालनहीं जानते उनको सीधीराहसे उतरजानेकी बेशक कोई सलाह न देगा, जोकासकधुवेंके जहाज़ को रेतके किनारोंसे निकालते हैं वह बड़े कामके आदमी हैं और उनको सेंतमेत सवार होनेका हक अच्छीतरहसे हासिल है यह लोग और उनके वह साथी जो उनसे अमीर होते हैं और टिकट मोल लेसक्के हैं दोनों के साथ सफर करने में मजा मिलता है उन्हीं से बहुधा कासक अपने जाती परीक्षासे सादी और साफ २ बोली में घरकी लड़ाइयों के उमंगपैदा करने वाली कहानी बयान करते हैं कोई २ बुड्ढे आदमी क्रिमियां की लड़ाई की ऐसी तरह २ की बातैं करतेहैं जो कहीं लिखी नहीं हैं जो वह यकायकसे बातैं करने में आजांय तो अपने देशके सादे और नालायक बन्दोबस्त कमसरीयटके कुछ भेद खोलदेंगे इसका बयान मैं आगे चलके करूंगा यह लोग विश्वासके लायकहों या नहों परन्तु जो मुसाफिर रूसी बोली समझ सक्काहै वह उनके साथ बात चीत करनेमें अपना समय बड़े मज़े और फ़ायदे के साथ व्यतीत करताहै उसकी अपेक्षा कि उस उजाड़खण्डमें जहां रेलजातीहै कुम्हिलाये जीसे इधर उधर देखाकरै और व्यर्थ अपना समय खराबकरै ॥

बड़ा दुःख यह है कि डाननदी के धुयेंकेजहाजोंमें बहुतसे मुसाफिर * और तरह केभी सेंत चढ़ाये जातेहैं जो बड़े छेड़नेके लायकहैं यह मुसाफिर केवल

* यह मुसाफ़िर खटमलों से मुराद है ॥

जहाजों के तख्तेहीपर नहीं सन्तोष करते बल्कि कमरोंमें बिना दुःखजाकर कोमल देहवाले मुसाफिरों की नींदों में आफत डालते हैं, मैं तबियात की विद्यासे इस क़दर पहिचान नहीं रखताहूं कि इसमें सम्मती देसकूं कि यह चालाक और खून खानेवाले इससमूहके हैं जो इंगलिस्तान में साहबान कमिश्नर आराम के प्रबंधक को सर्कारी तरह पर सहायता और जो लोग नापाकी फैलाते हैं उनको दंडदेते हैं परन्तु यह अलबत्ता कहसक्ताहूं कि उनका ढंग भी बहुधा चीजों में अनोमान वैसाही है, और वह इस कामको ऐसी तैयारी और मुस्तैदी से करते हैं कि तारीफके बाहरहै मानो मेरी सुभाग्यथी कि मुझे दण्ड नहीं पहुंचा और यदि हरएक जात की विद्याओंकी मुझे बड़ी रुचि न थी इस वास्ते मैं अकेलाहोता तो यह भी न मालूम होता यह कौन बलाय है परन्तु जो और मुसाफिर बली और मजबूत न थे उनका दुःख क्षमाके लायक था और दुखियोंके दुःखकी सच्चाई सुरीति यों होगई कि जब सफर आखिरहुआ तो मैंने आज्ञा चाही कि रात जहाज़हीपर काटूं और मैंने देखा कि कप्तान ने मेरी प्रार्थना को इस तैयारी और उमंगसे मान लिया जो उसके मिजाजके प्रतिकूल थी दूसरे दिन सबेरे इसका कारण खूब मालूम होगया जब मैंने इनका धन्यवाद देना आरम्भ किया कि मुझे रातको ऐसे चैनके साथ कमरेमें सोनेदिया तो मेरे मेजबान* ने बड़ी मेहरबानी से मेरीबात को तोड़दिया और मुझे निश्चय कराया कि इसके प्रतिकूल मैं आपके न्योहारसे पूर्णहूं, दुःखयुक्त मजबूतीके साथ उन्होंने कहा कि आप देखैं कि जहाजपर हमेशा उन दुःखदेनेवालों का रिसाला का रिसाला रहताहै और जब कमरे में मैं अकेला सोताहूं तो सबका बोझ मेरेही ऊपर होताहै परन्तु जब कभी कोई और उस कमरेमें मेरेसाथ सोताहै तो उनका हमला मुझपर कम होजाताहै और मेरासाथी मेरे दुःखमें शरीक होजाता है, फिर आपने देखा कि आपसे न जाने हुये एक बहादुरीका काम हुआ और मैं आपका बड़ा न्योहारदार हूं, मुझे किसी क़दर शकहुआ कि यह काम मेरे मेजबानने बुद्धिमानीसे अपनेमुसाफिर सरकारी छिपानेके लिये कियाथा जो यह शक मेरा सहीहै सो आप मैं मानताहूं कि यह उनका सरासर नेकी दुनियां की है जो सचकरकहै केवल इसलिये कहा कि जैसा मुझे किसीक़दर शक हुआ कि जो न्योहार मुझपर कियागया उसको ज़ाहिर न करैं और बुद्धिमानी के साथ उसको टालें तो यहकाम जरूर मानना चाहिये कि यह बहुतबड़े मर्तबा और बड़े दर्जेकी दुनियांको आनन्ददायी थी जिसकी उम्मेद हसपानियांके

* जहाज़के यह पदूस (?) आने उसको कहते हैं॥

किसी बड़े अमीरसे अलबत्ता होसक्तीथी नकि डाननदीके मल्लाह से॥

आसफ महासागरके कोई धुवेंवाले जहाजोंमेंसोनेवालों की नींदमें चूहे बहुत आफतडालते हैं जो उनसे भी जियादह दुष्टहोते हैं कर्चनामी जहाज पर मेरे एक छोटेसे सफ़रमें यह खराब आदतके जीव नीचेके हिस्से जहाजमें इसक़दरथे कि मेम साहबोंने छत पर सोनेकी आज्ञा चाही जब यह प्रबन्धहोचुका तो भी बदनसीब मर्द मुसाफिरोंको उन्होंने और बहुत रंजीदा और दिक करना आरम्भकरदिया, एकदिन प्रातःकाल मैं अपने कमरे में सोरहाथा तो मुझे मालूमहुआ कि कोई बस्तुमेरे ऊपर रेंगरहीहै इसरेंगनेसे मैं जाग उठा और शोचने लगा कि कैसे इसका बदलाल्लूं मुझे यह काम मुनासिब मालूम हुआ किजो अबकी फिर चूहे आये तो मैं चूहोंको उसी समय पकड़ कर चूहेको छत की तरफ उसे जोरसेउछालूं कि खोपड़ीका गूदा निकलपड़े और तुरन्त दमभी निकलजाय, मुझेबहुत जल्द समयमिला कि इस युक्तिको काममें लाऊं, जबनीचेकेबिछौनाका पर्दा अजबतरहसे हिलनेलगा तो मैं समझगया कि इन चूहोंने उसको मचाननियतकियाहै मैं बिल्कुल चुपचापबैठारहा और मुझे इसखेलमें वैसाही स्वादआताथा कि मानो बन्दूक हाथमें लियेहुये किसी बड़ेशिकार की पारिखमें चुपचाप बैठाहुआहूं चूहा मेरे बिछौनेपर आया और मेरे पांवपर आकर बैठा मानो मेरी नीयतके हाल समझ गया था और चाहताथा कि इसपरीक्षामें ऐसी कार्रवाईकरैं जो तारीफ के लायकहो मैंने पलकमारतेही उसको उछालके ऊपरफेंका पहले तो छतसे उसके टकराने की आवाजआई और फिर भदसे ज़मीनपर गिरपड़ा परमेश्वर २ उसके कितनी चोटलगी काहेसे उसको इतनाबल और दृढ़ताप्राप्त थी कि भागजाय, कमरे के दूसरीतरफ जो साहब सोतेथे यहआवाज सुनकर जागउठे उन्होंने निन्दाकी कि अब फिर परीक्षा न कीजियेगा काहेसेयदि हम इसकामपर राजी हैं कि हमारे कमरेके मूस हमें दुःखदें परन्तु इसमें कठिन बहाना है कि औरों के कमरों के चूहे हमारे कमरमें हंकायेजायं और हमको दुःखहो॥

ऐसे समयों पर हाकिमों से निन्दाकरना व्यर्थ है, जब मुझसे और कप्तान से ऊपर भेंटहुई तो मैंन उनसे यहमाजरा वर्णनकिया और बहुतकठिन गिल्ला गुजारी की कि मुसाफिरोंको इसक़दर दुःख उठाना पड़ता है, ठहरकर इस निन्दाको सुनकर उन्होंने मेरे छेड़ने की कुछभीसुनवाई न की बल्कि सुघाई से उत्तरदिया कि हेसाहब आज भोरको तो मैंने इससे भी सुन्दर कार्रवाई की, मैने चूहोंको कमल के भीतर जानेदिया और उनकीघींच घूंटडाला॥

यदि रेल और धुवेंवाली नावोंके प्रबन्धमें बहुतसी बातें इच्छानुसार नहीं होतीं तोभी उनके सबब से होटलोंमें निरन्तर एकजरहका उलटापलट पैदा

होता है अलबत्ता यह उलटापलट धीरा २ होता है और अन्यदेशों के होटलों के प्रबन्धकर्त्ताको रूसमें जाकर अपने होटलों का नमूना देखानाचाहिये सुन्दर २ मंदिर बनाना चाहिये नौकरों को मुनासिब तरहपर शिक्षाहोनी चाहिये और सबसे ज़ियादह यहबात होनीचाहिये कि उसदेशके मुसाफिर लायक़ जातोंके रीतिव रवाजसे जान पहिंचान मालूमकरैं, रूसमें अवयह उलटा पलट होरहा है और अबतक किसीतरह इसकापुराव नहींहुआ है जिनशहरों मे दूसरेदेशों के आदमी बहुत जियादह इकट्ठाहोते हैं जैसे, सेंटपीटर्सबर्ग मास्को, उडेसह, इनमें अल्बत्ता ऐसे २ होटलमौजूदहैं जो पश्चिमी होटलों से सामना करसक्ते हैं और कोई २ नामी व्यापारी शहरोंमें ठहरने के लिये बहुत जगह मिलतीहै, परन्तु अभी बहुत कुछ उन्नति होनीचाहिये जब पश्चिमी यूरुपके वासी बड़े २ रास्तोंसे आरामकेसाथ सफर करसकेंगे, स्वच्छता जिसको हम लोग चैनका बड़ा खण्ड जानते हैं वहां और भी एक न पाने-वाली वस्तु है और बहुधा जगहोंपर किसी उपायसे भी मिल नहीं सक्तीहै॥

अच्छे २ होटलोंतक में जो बिल्कुल रूसी ढंगके हैं बहुधा मुख्य २ बातें ऐसी हैं कि मानो दुबाराके छेड़नेके लायक नहीं तोभी परदेशी आदमीको नई मालूमहोतीहैं जैसे जब आप ऐसे होटल में उतरिये तो आपसे आशा कीजातीहै कि आप बहुतसे कमरों को जांचैंगे और एक २ का किराया जांच करेंगे जब आपने एक सुन्दर कमरा लेलिया और कमखर्च करनेका ख्याल आया तो उचित है कि आप होटलके मालिकसे कहियें कि जितना भाड़ा तुम मांगते हो उससे हम बहुतही कम देंगे, और जो आपको सौदा-करनेकी लियाक़तहै तो आप सबतरहसे देखलेंगे कि जो किराया पहिले कहागयाथा उससे किसी क़दर कम पर कमरा मिले, परन्तु वह होशियारी अवश्य चाहिये कि जो इक़रार हुआ हो उसकी शर्त्तोंपर सन्देह न बाक़ी रहै कदाचित् आप यह अनुमान करेंगे कि जब गाड़ी भारेकी करतेहैं तो बिना उसके कि कोई मुख्य शर्त कीगई हो घोड़ा हमेशाही जरूर दिया जाताहै इसीतरह सोनेके कमरे को भाड़ेपर लेनेमें बिछौना और जरूरी असबाबभी मिलेगा, परन्तु ऐसा ख्याल वहां सदैव ठीक नहीं निकलेगा, कदाचित् होटलका मालिक आपको बिना अधिकभारा लियेहुये पलंगदेदे, परन्तु अगर इसबारेमें और देशोंके ख्यालातका गुण उसपर न हुआहोगा तो वह कभी प्रसन्नता से बिछौने और तकिये और कम्मल न तोलिये न देगा, इसकेप्रतिकूल वह यह विचारैगा कि-आप उक्तवस्तु अपनेसाथ लाये होंगे और जो नहीं लाये तो जो वस्तु उससेलो उनका भारादो ॥

इसप्राचीन रीतिने कोईरूमियोंमें एक अजीब नम्रहका कायदम्बभाव पैदा

करदिया है जिससे हमलोग बेखबरहैं, जिसतरह हमको उनकपड़ोंके पहनने में छेड़ना कठिन होगा जो किसी और ने पहलेहों उसीतरह रूसियोंको ऐसे चादरों और कम्मलों और तोलियों के काम में लानेसे बिलकुल परहेजहै जो विचारसे सबलोगोंका माल है, जो लोग असल में रूसी नहीं हैं उनके दिलमें भी यह ख्याल समाजाता है, और मुझसे जो पूछिये तो मैं आप इक़रार करताहूं कि इस बारेमें जब कभी उसयूरुपीभागकी रीतौंपर ख्याल करताहूं जो लायक़ कहलाताहै तो मुझे वह ख्यालात नापसन्द मालूम होतेहैं प्रकटहो कि कोमल स्वभाव कोई स्वाभाविक गुण नहीं है बल्कि इसढंग के गुणका फलहै जिसको हमारे स्वभाव पड़जाते हैं और इस प्रतिष्ठासे वह सुगमतासे बहुतआश्चर्य और तअज्जुबपोशाकोंसे विदित होसक्ताहै॥

शयनालय की वे आवश्यकबस्तु साथलेजानेकी दिक़्क़तें इतनी अधिक कभी नहीं हैं जितनी देखनेसे निश्चय कीजाती हैं रूसमें शयनकरनेके कमरे जाड़ेकी ऋतुमें सदैव गर्म कियेजाते हैं और एक हलकासाकम्मल बहुत होताहै और वही रेलपर भी काम में लायाजाता है और चादरें और तकिये के खोल और तोलिये चमड़ावाली सन्दूक की बहुतही कमजगहमें आजाते हैं, सबसे अधिक गरूतकिया होती हैं काहेसे हवाई तकिया हमेशह दुर्गंधी होती हैं इस हेतु इस काम के लिये बजनी नहीं हैं परन्तु रूसियों को इसक़दर बोझा लेजानेका स्वभाव होताहै, आगिले समय में रूसी गाड़ियों या छकड़ोंपर सफर करतेथे जिनमें कमानियां नहीं होती थीं, और अब भी रूसके उन जगहोंमें जहां रेल और सड़कें नहीं हैं इसीतरह सफर करते हैं इन बेकमानीकी गाड़ियोंपर इतनी कठिनता पहुंचतीहै कि गद्दे और तकियोंका बड़ा-ऊंचा ढेर अवश्य रखना पड़ता है कि चोटलगने या हड्डी के उखड़जानेसे बचे रहें, रेलपर हचके और धक्के ऐसे कठिन नहीं होते कि इस उपायकी आवश्यकताहो, हां वह दुष्ट रेलकी सड़क अलबत्ता इससे अलगहै जो डान को वालगानदीसे मिलातीहै--परंतु रूसके जिसभागमें लोग प्राचीन रीतिको इतना माननेवालेनहीं हैं मानो वहां भी प्राचीनरातें मौजूदहैं परन्तु जिन कारणोंसे वह उत्पन्नहुईथीं वह बाकी नहीं हैं, हरएकरेलके स्टेशनपर मर्द औरतें उसीतरह अपने तकियेलिये नजर आतीहैं जिसतरहसे हमलोग टोपी के बक्स और ओढ़नाबिछौना साथ रखतेहैं रूसका ठेठसौदागर जो आराम चाहनेवालाहै और आगेके समयकी रीतिपर नियतहै बिना चमड़ाकेसंदूकके सफर करसक्ताहै परन्तु तकिया ऐसी वस्तु है, जिसके बिना सफरकरना वह कठिन समझताहै ॥

अब होटलोंका हाल फिर वर्णनकिया जाताहै, जब आप मालिक होटल

से कुलकाम पूराकरलेंगे तो आपको मालूमहोगा कि एक सेवक आपकेकमरे में काम के प्रबन्ध के लिये हरसमय नियतरहेगा, हां यदि आपकेसाथ कोई दासहो तो दूसरीबातहै, उसकी बेअदबी से आपको आश्चर्यमें न होनाचाहिये क्योंकि रूसमें यह समझा जाता है कि मानो तीनभाग मुसाफिरोंको शीतांग होगयाहै, अगिले जमानेमें रूसके हर बड़े आदमीके लड़कोंके साथ एक सेवक प्रत्येक समयमें रहताथा और वह धनीका पुत्र कभी स्वप्न में भी यहसुधि नहींकरताथा कि उसका जो काम और लोग करसक्तेहैं वह उसको खुदकरनापड़ेगा, आप देखैंगे कि कमरे में सेवक बुलाने के लिये कोईघंटी नहीं होगी, और अगर कोठेपरसे नीचेवालोंसे कुछ कहना होगा तो इसके लिये भी कोई वैसाद्वारा नहीं होगा, इसका कारण यह है कि यह काम खूब हृदयमें बैठाथा कि सेवक सदैव निकटही रहेगा कि बुलातेही हाजिर होजाय और खड़ेहोकर घंटी बजानेसे चिल्लाना सहलहै, प्राचीन अच्छे समयमें यह सब बातैं आश्चर्य युक्त न थीं क्योंकि रूसके रईस पुत्रोंके यहां सबतरहसे घराने के गुलाम बहुतसेरहतेथे, और कोई कारण न था कि जब ऐसे महाशय सफरमें जाते तो दो एक रुकावके साथ न रहते एकज्यादह आदमीके कारणसे टारनट्स गाड़ीका खर्च जियादह नहीं होसक्ताथा किन्तु सफर के दुःख बहुत कुछ कमहोजाते थे परन्तु अब जमानेका रंग और है, १९ वर्षका कालहुआ कि घराने के गुलाम राजसी आज्ञापत्रके द्वारा छोड़दियेगये नौकरी छोड़कर मासिक मांगतेहैं और रेलों और धुवांवाले जहाजोंपर एकही टिकट लियाजाय तो नौकरका टिकट इसमें शामिल नहीं होसक्ता, इसवास्ते प्रत्येक ज़मानेमें पहिलेकी अपेक्षा किसी क़दर कमनौकरोंपर गाराकरना चाहिये, और उनको सिखाना चाहिये कि जो काम पहिले गुलामोंकी मिहनतसे प्रबन्ध पातेथे उनमें से किसीक़दर कामको आप प्रबन्धदें, तोभी जिस बड़ेआदमीने दुलार और न्यामतोंसे रक्षापाईहै उससे यह आशा नहीं होसक्ती कि बिना सहायता के कपड़ा पहिनै, इसवास्ते सेवक उसके कमरेमें खवासका काम देनेके लिये उपस्थितरहताहै यकीनन् किसी दिन सुबह आपको यह देखने से दुःख होगा कि प्राचीन रीतोंके और ढंग अबतक खराब नहीं हुयेहैं, जैसे बरामदेकी ओर आप यह हुक्मगूंजताहुआ सुनैंगे, ( पेटरूशा,पेटरूशा, इस्टैकनवाडी ) अर्थात् छोटे पीटर छोटे पीटर एकगिलास पानी लावो और इस ज़ोरसे हल्ला मचातेहैं कि आरामकरने वाले आदमी भी सोनेसे चौंकपड़ें ॥

जब क्रूँचीकरके कपड़े पहन चुकतेहैं तो आज्ञादीजातीहै कि चायलावो रूसमें चाय की आज्ञा अवश्य दीजायगी---आपसे पूछाजायगा कि आप

अपनी चाय और शक्कर साथ लायेहैं या नहीं जो आप परीक्षा कियेहुये मुसाफिरहैं तो उत्तर देंगे कि हां साथ है--काहेसे सुंदर चाय केवल थोड़ी प्रसिद्ध दुकानोंमें मिलतीहै--और होटलोंमें कभी नहीं मिलसक्ती है सन्मुख एक बहुत बड़ा समावर रखते हैं जिससे भाप निकलतीहै उसको उबालैंगे आप अपने स्वादके अनुसार चाय पकालेंगे--यहां चायके पियालेकेबदले शराब का पियाला काममें लाया जाताहै और जब भरदियागया तो आप को उससे यह आराम मिलेगा कि आपकी अंगुलियों के सिरे जल जायंगे- जो आपके पास कोई बस्तुखाने पीने की मौजूदहै तो विना ठहरे उसे निका-लिये--क्योंकि सेवक को इस कामसे बिल्कुल भौचकापन, या अफसोस न होगा कि आप होटल के फायदे के लिये कुछ मोल नहीं लेतेहैं २० या २५ कोपेक*आप समावरकेलिये देंगे इसमें चायका पियाला शराव का पियाला निमकका पात्र चमचा और तास आदिक इसीमें मिलेहैं और इसका आम नाम प्रीबौर है फिर आपको पात्र आदिकोंका किराया न देना पड़ेगा ॥

यह और ऐसेही ऐसे और प्राचीन रीतैं अब जल्द २ खराब होतीजाती हैं और इसमें सन्देहनहीं कि थोड़े वर्षके अंदर जो बाकीरहगये हैं वह भी व्यतीत होजायंगे और केवल उन जगहों में देखपड़ेंगे जो शहर सबसे बड़े दूर अंतरपर वसेहैं और निशान जमाने गुजरेमें लिखे जायंगे परन्तुयहरीतैं अबतक उत्तम होटलोंमें उनकसबोंमें पाई जातीहैं जिनकी पश्चिमी यूरुपमें कमी नहीं है इन प्राचीन रीतोंमें बहुधा ऐसी हैं ( मुख्यकरके मुसाफिरतकी प्राचीन रीति ) कि बहुतेरे रूसके शहरोंमें अपनी असली सूरतपर बाकीहैं और अवतक मौजूदहैं यद्यपि व्यतीतहुये २० वर्षके अर्सेमें रेल हरजगह जल्द २ जारी कीगई है तथापि आगका घोड़ा अभीतक यूरलनदीसे आगे बढ़ नहीं गया और यूरलनदीके उसतरफ अवतक बहुतसेदेश जिनमें कोई २ देश ग्रेटनब्राजमसे भी बड़े हैं कि जहां प्राचीन वीराने ऐसे हैं जिनमें रेल की सीटीके शब्द अवतक नहीं गये हैं और सड़कें उसी असली दशामें हैं मध्यदेशोंमें जो आदमी सैकड़ोंमील सफरकरै तोभी ऐसी कोई वस्तु न देख पड़ैगी जिससे मैकेडेमका नाम यादआये ॥

जो गप्प का विश्वास किया जाय तो इस्काटलेण्डके पहाड़ोंपर पर एक रूखके निकट एकबड़े पत्थर पर कुछ वातें खोदी हुईथीं जिसका यह अर्थ है कि जो तुमने यह सड़क उससमय देखी होती जब यहतैयारनहींहुई थी तो हाथउठातेऔर जनरलहेडके हक में असीसैंदेते हर शिक्षा पायेहुये अंगरेज

* रूसका एक सिक्का जो क़रीब ८ पईके बराबर होता है ॥

इसआश्चर्य और तअज्जुबी कुतबेको पढ़कर अवश्य यह कहैं कि यह शब्द (सड़क उससमय देखीहोती जिससमय तैयार न हुईथी ) एकन्यायीधोखा है और यकीनन् वह आयरलेंडकी जातोंसे लियागया है--अपने सफररूस में मैंने बहुधा ध्यानकिया कि उक्त शब्द मानो मन्तक*की रीतिसे शुद्ध नहीं है तोभी सबकी ख़ुशी के लिये किसी कानूनी मसाविदा पारलीमेण्ट से इसको कानूनी बल देना चाहिये---सच यह है कि फ़्रांसीसी कहसक्ताहै कि बनी और बेबनी दोनोंतरहकी सड़कैं होसक्ती हैं और स्वाभाविक और बनाई हुई भी होसक्ती हैं परन्तु रूसमें सब सड़कैं करीब २ विनबनाई और स्वाभाविक होतीहैं, और ऐसे पुराने ढंगकी कि अबतक उनकी अनोमान वैसेही वजा है जो कईसौ वर्ष पहिलेथी---यह सड़कैं देखकर रंगीलेस्वभाव वाले मनुष्यको इतिहासी ध्यान का कुछ स्वाद मिलाहोगा---केवल यही उलटापलट उनमें प्रकटहुआ है कि जमाने के फेरसे पगडंडियों की जगह अदल बदल गई हैं जब वह इसकदर गहरी होजाती हैं कि पहियोंके धस-जानेका डरहोताहै तो उचित होताहै कि दाहिनी या बाईं ओर नई पगडं-डियां बनायें और जोकि सड़कैं सबबहुतही जियादह चौड़ीहोतीहैं इसवास्ते इसकामके लिये जगह मिलनेमें कुछ भी दुःख नहीं होता मैं यह नहीं कह-सक्ताहूं कि प्राचीन पगडंडियां किसतरह भरीजाती हैं, परन्तु जोकि मैंने किसी देशके भागमें कभी कोई आदमी को सड़ककी मरम्मत करते नहीं देखा इसवास्ते मैं यह समझताहूं कि परमेश्वर विना सहायता मनुष्य के किसी न किसीतरह यह काम पूरा करता है यातो वहां कुछ नदियोंकी निकलीहुई मिट्टी सड़कोंपर जमजाती है या कोई आपहीसे जिसे विद्वान् तवियातकी विद्यासे पहिंचानकरैं सड़कैं ख़ूब बनजाती हैं ॥

सड़कोंपर पुलभी कभी २ मिलते हैं और मैंने फिर रूसहीमें आयरलेंड की बोलीके भेदोंका गुणपाया, थोड़े वर्षहुये कि आयरलेण्डके सभासद ने सामान्य महकमोंमें वर्णन कियाथा कि कलीसा ( अर्थात् मसीहीदीन ) वह पुलहै जो आयरलेंडके दो समूहोंको आपससे भिन्नकरता है, जोकि पुलोंमें सबतरहका मेलहोताहै नाकि जुदाकरताहै इसवास्ते इसीबातपर सुननेवालों ने ख़ूब कहकहा अर्थात् ठट्ठामारा प्रतिष्ठित सभासदोंने जो इस ठट्ठे और स्वादस्थानमें साझीहोगयेथे रूसमें बहुत सफर कियाहोता तो वह इसस्वाद स्थानमें बराबर करनेको कुछ हाथसे न देते क्योंकि इस देशमें पुल उसके बदले कि दोजगहोंको मिलादें और उलटे अलगकरदेतेहैं पुलबांधना वहां

---

* एक विद्या का नाम है जिसको न्यायशास्त्र कहते हैं ॥

के लोगोंके नज़दीक जीपर खेलजानाहै---गाड़ीवान यदि अंतशोचीहै तो थोड़ीदूर आगे बढ़कर उथले पानीसे जाना पसंदकरैगा पुलसे जानेकी अपेक्षा--और आप उसको उसकी सवारी के सवारको इसध्यानसे कि पांव भीगने न पाये लाचारहोकर ऐसा भूंड़ाढंग बनानापड़ताहै कि प्रतिमाखींचने वाला एक अदेख खुशीदिलानेवाली तसवीरबनासक्ताहै परन्तु यहथोड़ासा दुःख यदि इसमें असबाब घाटपर उतारतेहुये आदमी भीग भी जाताहै यह उस डरके सामने में कुछ भी नहीं है जो पुलके पारउतरनेमें होताहै---और मेरी यहइच्छा नहीं है कि मैं अपने दृष्टिगोचरों अर्थात् देखनेवालोंको व्यर्थ दुःखदूं इसवास्ते उन कठोर दुःखोंको नहीं वर्णन करता जिनमेंचोटैं लगती हैं और हाथपांव टूटतेहैं किन्तु संक्षेप केवल यह वर्णन करताहूं कि ईश्वर २ करके कैसे वह मंज़िलैंपूरी होतीहैं॥

जब कि पुलतक पहुंचना सम्भवितहो बिना इसके कि आदमी घंटोंतक दलदल में धंसजाय तो उत्तम है कि पैरोंसे चलकर गाड़ीतलाशकरै और जब यह काम कठिनहो तो पहिलेसे विचारलेना चाहिये---अब आप जांच करलेंगे कि कुछ डरतो नहीं है तो आपका रोना अवश्य यह उत्तरदेगा कि नहीं नहीं साहब कुछ डरनहींहै आपकहैंगे कि इसपुलकी सूरतसे तो मालूम होताहै कि बिल्कुल पुराना है और मुख्यकर वह बड़े २ गड्ढे दिखाईदेंगे जिसमें डाककाघोड़ा आधा अच्छीतरह समाजाय तो वह रोना चुपसे उत्तर देगा कि डरिये नहीं ईश्वर मालिकहै आपके दिलमें शक पैदाहोगा कि इस बेदीनी के समय में परमेश्वर क्यों हमारे कामोंमें दखलदेनेलगा--परन्तु वह रोना जो आपसे जियादह खुश विश्वास और भाग्यका धन्यवाद करनेवाला है आपको इतनी छुट्टी न देगा कि आपइस प्रश्नको मस्तकपर लगाइये शीघ्र तासे सलीबपाकका स्वरूप बनाकर वहलगाम हाथमें लेता है और अपना छोटा सा चाबुक वायुमें घुमातेहुये जूड़ी को भगाता है--इसकी इसचाल से बेचैनी पैदा होती है--पहिले किसक़दर उतार मिलता है--पीछे उसके घोड़े गहिरे गडढ़क में धंसजाते हैं उसके पीछे कठोर झुचका लगता है, जब कि गाड़ीपहिले तख्तोंसे टकर खाती है तब दूसरी ओरकेतख्ते जो सुन्दर प्रकार से नहीं जड़े होते ऐसे कड़कड़ाते हैं कि आपही आप डरमालूम होताहै, वह परीक्षा किये हुये और निपुण जानदार देखते भालते गड्ढों और शिगाफ़ों से जाते है,उसके पीछे बड़े ज़ोर के हिचकोल से एक और गड्ढे में धंसना पड़ता है तब कहीं दूसरी बार जमीन पर पैर जमताहै और सबकरके वैसाही आनन्द प्राप्त होता है जैसे किसी नये जवान फ़ौजी अफ़सर को पहले धावे के पीछे लड़ाई का मारका उम्दा मालूम होताहै॥

इसमें सन्देह नहीं कि अन्य जगहों की तरह यहां भी स्वभाव के कारण से बेपरवाही होजाती है जब आप कईसौ इस तरहके पुलों से क्षेमकुशल पार उतर गये और कोई दुःख न पहुंचा तो आप भी इसीकदर निडर और भाग्य को धन्यबाद देवोगे जिसकदर वह रोना वे डरहैं जो आपके साथहैं॥

जिन देखने वालों ने इन बड़ी २ सम्मतियों का हाल सुनाहै जो थोड़े वर्ष से रूस में काम आती हैं तो वह निस्सन्देह यह सुनकर आश्चर्य में होंगे कि सड़कैं अबतक ऐसी खराबी दशा में हैं परन्तु संसार में हर फल का कोई न कोई बुद्धिमानी कारण अवश्य होता है, तो और देशों की अपेक्षा यह देश अभीतक कमबसा है और इस में बहुधा देश ऐसे हैं जहां किसी तरहका पत्थर और मुख्यकर कंकड़ सड़क बनाने के अनुसार हाथमें आना कठिन किन्तु असम्भवित है सिवाय इसके जब सड़कैं बनाई जाती हैं तो वायु और जलके खराब होने से उनका उत्तमता से रहना अति कठिन होजाताहै॥

जब किसी ऐसीजगह जहां रेलकी सड़कैं नहीं हैं और कोई बड़ा सफर करना होताहै तो इसके कई तरीका हैं--पहिले जमाने में जब कि समयका इतना भी आदर नहीं होता था जितना अब होता है---तो बहुतसे जमींनों के मालिक अपने घोड़ेलेकर सफर करते थे--और जिस दर्जे की लियाकत उन्होंने प्राप्तकीथी उसी के अनुसार जिन वस्तुवों की आवश्यकता होती थी वह एक या एकसे ज्यादह खुली हुई और निकृष्ट गाड़ीमें ले जाते थे-और उनकी आवश्यकता बहुधा बहुतहोती थी--जैसे बादशाहीके बड़े अमीरों की सभा में सुख और चैनसे बसर करते थे आपही आप सब अवश्यक वस्तुवों को जो ले जासक्ते थे-तो सफर की असबाबों में खीमों की दरियां और चांदी की रकाबियां और मेजके बोखार और तौलिये और-बावरचीखाने के पात्र और फ्रांसीसी बावरची अवश्य होता था--आगे खीमा और कमसरीयट का सामान निरन्तर आगे से भेजा जाताथा इसवास्ते अमीर अवश्य हर मंजिल में अपने आने के समय सब वस्तु उपस्थित पातेथे जो आदमी केवल दस बीसही गुलामों का मालिक होता था वह अलबत्ता कमसरीयट का सामान भारी साथनहीं रखसक्ताथा और जितना असबाब एक टारेन्टस गाड़ी के किनारों और संदूकों में समाता था उसीपर सन्तोष करता था॥

इस जगह पर सब छेड़ने वालों के आचरण पर यह वर्णन करना उत्तम होगा कि टारेन्टस किसको कहते हैं काहेसे मुझे बहुधा समयोंपर यह शब्द काममें लाना पड़ेगा,संक्षेप रीतिसे इसके अर्थ यह कहे जासक्तेहैं कि ये कमानियों की फिटन है कमानियों का काम लकड़ी के दो समानान्तर डंडावों से कुछ थोड़ीसा निकल जाता है यह डंडा लम्बे २ रक्खे जाते हैं और इन

पर गाड़ी का ढांचा रहता है बहुधा तीन घोड़े खींचते हैं बम में एक मजबूत और तेजघोड़ा जुता रहता है और इधर उधर एकघोड़ा यह दोनों दुर्बल होते हैं और ढीले २ जुतेहोते हैं परन्तु सरपट जाते हैं बम के सिरे एकपट्टे से जोड़दिये जाते हैं—पट्टा ऐसामालूम होता है कि मानों एक बहुत बड़ा और भद्दा बनाहुआ घोड़े का नाल है और घोड़े के पुट्ठे के ऊपर ऊंचा निकला रहता है—उसतौक के सिरे पर लगाम लगा दी जाती है और सबसे ऊंचेपर एक बड़ीसी घंटी लटका दीजाती है—दक्षिणी सूबों में दो घंटियां भी देखी हैं और कहीं २ तीन घंटियांभी होती हैं और बहुधा उनका शब्द एक मीलके अन्तरसे साफ आताहै—घंटी बांधने के कई कारण बताये जाते हैं—कोई कहते हैं कि भेड़ियों के डराने के लिये लटकाई जाती हैं और कोई कहते हैं इस कारणसे लटकाई जाती हैं कि जंगल के तंगराहों में आपस में गाड़ियां लड़ न जांय परन्तु इन दोनों कारणों से दिलजमई की तमामी नहीं होती यह मुख्यकर गर्मी की ऋतु में काम में लाई जाती हैं जब कि भेड़ियों के धावेका कोई डरनहीं--और दक्षिणी भागों में घंटियों की संख्या ज्यादह होतीहै जहां कोई जंगल नहीं है--कदाचित् शुरू २ में इससे मतलब असली यहथा कि भूत प्रेतको डरदिलायें--यह काम मैंने जमाने के निशान जांच करने वालोंके लाभके लिये वर्णन कियाहै और यह रीति अब भी किसी क़दर इस कारण से नियत है कि अबतक वह लोग प्राचीन लकीरके फकीरहैं--और किसीकदर इसअर्थसे भी कि गाड़ियोंके लड़जानेका समयकमपड़े जोकिसड़कें इतनीनम्रहैं कि शब्द नहीं आता और कोचवान सदैव होशियार नहीं रहते इसवास्ते ऊंचेहोनेका डर उन घंटियोंके बार २ शब्दोंसे बहुतही कम होगया है--जमाअत टारेन्टसकी इन दशावों के लिये बहुतसी परीक्षा की हुई है जिनमें वह काममें लाई जाती है, अद्भुत रीतिसे घोड़ों पर जीन कसाजाता है कि उनके देखने से पीछे जमानों की जंगी रथी याद आतीहैं बममें जो घोड़ा जोता होता है उसको लगामके कारणसे निरूपाय होकर अपना शिर ऊंचा और सीधा रखना पड़ता है--यदि उसकी कुनीतियोंके बदलनेसे साफ पायाजाता है कि उसकी अत्यन्तइच्छा है कि घंटी के नीचेसे कहीं और दूर जगह पर शिर रहे तो उत्तम है परन्तु इधर उधर के घोड़े बिल्कुल बागों अर्थात् लगामों से रहित होते हैं और अपने शिर को अद्भुत ढंगसे इधर उधर फेरा करते हैं—मैं समझताहूं कि यह जीव शिर को इसढंग पर इस कारण से नहीं निकाले रहतेहैं कि इनको प्राचीन गुणों से कोई दुःख है किन्तु इस इच्छासे कि कोचवान को तेज दृष्टि से देखते रहें—उसकी दाहने हाथकी हरचालको वह बड़े परिश्रम से देखते रहते हैं

और जैसेही कोई चिह्नपाया जाताहै कि कोचवानका इरादा चाबुक लगाने का है और वह तुरंत तेज़ चलने पर आरूढ़ होजाते हैं ॥

जोकि देखने वालोंको टारेन्टसगाड़ी का हाल किसीकदर ज्ञातहोगया है इसवास्ते अब उनसूबोंके ढंग सफरका हाल फिर बर्णन करताहूंजिनमें अभीतक रेल जारीनहीं हुई है ॥

घोड़े चाहे कितनेही परिश्रमी और जानदारहों बड़े बड़े सफ़रोंमें उनको किसी क़दर समय दाना घास खाने और सहताने के लिये अवश्य देना चाहिये इस वास्ते अपने मुख्य घोड़ों को लेकर सफ़र करने में आपही आप देर होजायगी और ढंग सफर का अब दफ्तर प्राचीन होगया है, जो लोग अपने समय की प्रतिष्ठा नहीं करते हैं वह सर्कारी डाक पर सफर करने को बढ़ाते हैं पुल बड़े बड़े रास्तोंपर बराबर डाक की चौकियां दस दस बीस बीस मील के अंतर पर हैं जहां किसी कदर घोड़े और गाड़ियां मुसाफिरों की आराम के लिये रहती हैं इस प्रबंध से लाभ होनेके लिये मुसाफिरों को हाकिमों से दरख्वास्त करनी पड़ती है और वहां से एक बड़ा तख्ता कागज़ का मिलता है जिसपर ज़ार रूसका मारका उकाब के स्वरूप कासा बना होताहै और इस्टाम्प लगा होताहै और लेने वाले का नाम और इरादा की हुई मंजिल और घोड़ों की संख्या लिखीहोतीहै, सनदृदेनेकेलिये कुछथोड़ा सारुपयालियाजाताहै और कल्पना कियाजाताहै कि यह सड़कोंकी मरम्मत के लिये लियागया और शेषरहा रुपया पृथक् पृथक् चौकियों से किस्तकरके लियाजाता है, इस कागजको लेकर आप डाककी चौकी पर जायं और जिस क़दर घोड़ों की आवश्यकता हो मांगैं, मुख्यकरके तीन घोड़े काममें लाये जाते हैं परन्तु जो वस्तु सफरकी कमहो और ज़ाहिरदारी और अमीरी करनेका ख्याल न हो तो केवल एक जोड़ी पर सन्तोष कीजिये—यह गाड़ी एक तरहकी टारेन्टस है-परन्तु टारेन्टसका जैसा मैंने हाल वर्णनकियाहै वैसे यह नहींहोती और तारीफैं अवश्य दोनों में एकही होतीहैं परन्तु जो गाड़ी ज़ारकी सरकार की होती है—वह मानिंद एक बहुत बड़े पहियों के हिंडोलाके होती है— फिटन से इतना मानिंद नहीं होती--मुट्ठी भर घासखूखी लकड़ीके संदूक में भरनेसे तकिया बनाया जाता है--मेहराबदार टपकी के नीचे बैठना होता है और पैर इसतरह फैलाने होते हैं कि पांव कोचवान की बैठक के नीचे रहते हैं परन्तु उत्तम यही है कि इस टपको उतरवा डालें और बिना इस के सफ़र करैं इस शर्त्त पर कि मेघ मुसराधार न बरसता हो-जब टप लगाया-जाता है तो आदमी बिल्कुल जकड़ा रहता है और दुःखहोता है और जब

सड़क पर किसी के राह रोकने से गाड़ी को हुचका लगताहै तो मुसाफिर का शिर टप से बड़े ज़ोरसे टकरा जाता है ॥

परमेश्वर करै आपको जाने में जल्दी न हो नहीं तो आपके सन्तोष की लगाम सब हाथसे जातीरहेगी जब अन्तको घोड़े आयेंगे तो आपको मालूम होगा कि ऐसे अभागी और मरियल घोड़े कभी नहीं देखे थे परन्तु अच्छा है कि आप अपने यह विचारांश प्रकट न करैं काहे से जो आपने कठोर बातैं कहीं और बुराई की तो कदाचित् आपको अन्त में आपलज्जा होगी कि हमने व्यर्थ बुरा भला कहा--मैंने बहुधा जोड़ियां ऐसी देखी हैं जिनको लण्डन के छोटी ज़ातके बकरीवाले और खटिक तक निकाल डालते और जिनके स्वरूप से यह नहीं पाया जाता कि घोड़े हैं या गधे परन्तु ऐसाकाम देते हैं कि चाहे व अनचाहे और प्रति घंटा बारह चौदह मीलका धावा करते हैं और केवल कोचवान की बाणीही कोड़े का काम देती है-- इसमें सन्देह नहीं कि उन दुबले पतले मरियल जीवों की कार्रवाई बड़ी आश्चर्य्य युक्तहोती है इस बातपर कि कोई ऐसा आदमी उनको हांकै जो उनको हांकना जानता हो--यदि कोचवान के पास मुख्य कर एक छोटासा कोड़ा रहता है परन्तु कभी कभी उसको काम में लाता है--केवल हवामें फटकारता रहता है--और ज़बानीही चलनेको लालचदेता है--वह अपने जीवों से इसतरह से बोलता है जैसे आदमियों से बातें करते हैं कभी तो प्यारी२ बातों की तारीफोंसे उनका दिलबढ़ाताहै-- और कभी उनको कोसता और बुरा भला कहताहै--कभी उनको कहताहै हां बेटा शाबा-श---और थोड़ी देर में कहने लगता है—अरे हट परमेश्वर तुझे नष्टकरै— इसका हाल तो परमेश्वरही जानता है कि वह जानवर इस अजूबा तरकीब दियेगये को जिसमें प्यारकी बातें और गाली दोनों मिली हैं कहांसे समझते हैं---परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि उनपर किसी न किसी कारणसे इनशब्दों का बहुत बड़ा गुण पहुंचता है ऐसे देश के मुसाफिर के लिये यह भी जरूर है कि वह अवयवोंका बलिष्ट और करारा आदमी हो और धक्के औरहुचकों-लेको सहसके---इसके सिवा उसको इसका भी स्वभाव डालना चाहिये कि सब तरहकी कठिनता और दुःखोंको सहसके--जाड़ाककी चौकीपर सोरहना चाहिये तो लकड़ी की तिपाईसे जियादह कोमल और कोईवस्तु न मिलेगी हां जो चौकी वाले से कहसुनकर एकगट्ठा घासका जमीनपर टलवादें तो यह अलबत्ता उससे नम्र तो होगा परन्तु कुलके डरसे उस तख्तेसे जियादह नापसन्द होगा--कोई समय लकड़ीकी तिपाईतक नहीं मिलती--कादैम मुख्य२ चौकियों में मुसाफिर के वास्ते केवल एक कमरा रहता है और होसक्ता है

कि दोनों तिपाइयोंपर मुसाफिर पहिलेहीसे बैठेहों--और दोसे ज्यादह मुश्किलहीरहतीहैं--जब मुसाफिरोंको तिपाई भी मिलजाय और नींद भी आजाय तो अगर रातको दो एकबार उसकी नींदमें आफतपड़े तो कोई आश्चर्यकी बात नहीं है क्योंकि जबडाकके घोड़े बदले जांयगे तो मुसाफिर उस कमरेमें जरूर ठहरेंगे--वाजिब है कि यहमुसाफिर समावर तैयार करनेकी आज्ञादें--और चायपियें--गपसप उड़ायें--ठट्ठा लगायें--चुरटपियें और कुछ लिहाज़ न करैं कि किसीकी नींदमें आफत आयेगी--या किसी और तरहसे दिक्करैं-इनके सिवाय और बस्तुवें भी आफतपैदाकरनेवाली होतीहैं जिनकाइतिहास मैं डान नदी के धुयें वाले जहाजों के वर्णनमें कर चुकाहूं मैं देखने वालों से प्रार्थना करताहूं कि इसनापसन्द वर्णनको मैंने फिर छेंड़ा क्योंकि मुझे रूसका सफ़र हूबहू वर्णन करनाहै इसवास्ते यदि ऐसे कामोंका वर्णनकरना ग़लतीहै परन्तु मुझे कोई उपाय नहीं है--और जो मुख्यप्रकारके दुःख मैंने इससफरमें उठायेहैं उनको जो जैसाचाहिये वैसा न वर्णनकरूं तो यह वर्णनामिलजायगा--जैसे कोह यानीपहाड़ आल्पस की चढ़ाईका कोई आदमी वर्णन करै और राहके बर्फ़का टुटेसा छेंड़दे--तो भी मैं बहुत स्पष्ट न वर्णन करूंगा-और मुसाफ़िरों की खबरके लिये केवल एक कामके बर्णन पर पूर्ण करूंगा--रूस एक ऐसा देश है जहां जानकी आरामके लिये आप को बड़ी कदवकावश करनी पड़ेगी--इसवास्ते आपको योग्यहै कि लड़ाई ढूंढ़नेवाले और सलाहीआदमियों से तमीज़ करना सीखैं और जाती क़ानून अर्थात् नीति के इस सहल जड़ों की पाबन्दी कीजिये--कि जो लोग न आपके बैरीहों न आप के मित्र उनको न सताइये--यदि वह बहुतही कर यह देखताहूं तो भी खराब चेहरा होनेसे मारना मुनासिब नहीं आता--जैसे अगरआंख खुलजाय और आप देखैं कि थोड़े भूरे २ खटमल आपके तकियेकेआसपास दौड़रहेहैं तो हाथको उनके रक्तसे मेल न कीजिये--जो आप उनको मारडालैंगे तो खून व्यर्थ आपके शिर पर होगा क्योंकि यदि वह आपके देहपर रेंगेंगे परन्तु काटैंगे नहीं॥

छोटे २ कसबोंमें जो घरहोतेहैं वह मामूली डाककी चौकियोंसे भी कहीं बहुत ख़राब होतेहैं--कोई कमरे जिनमें मुझे तमाम रातकाटने पड़तीहैं उनकी नापाकी और दुःखका हाल लिखने के लिये एक बहुत भारी पण्डित की आवश्यकता है मेरीलेखनी बहुतही कोमलहै कि उसके बलकी हिम्माते टूट गई और उस पण्डित से आशीर्वाद मांगना पड़ेगा॥

जिन ज़िलावोंमें कम आवागमन है उनमें मुसाफिरको रूसी भाषासे लियाकत करना चाहिये यह मुख्यकर स्मरण कियाजाताहै कि जो आप

फ्रांसीसी और जरमनी की भाषावों से वाक़िफहैं तो रूसमें जहां चाहिये सफर कीजिये परन्तु जहांतक बड़े २ शहर और राजसीमार्ग सम्बन्धिक हैं यह शुद्ध विचार होसक्ताहै इससे आगे कच्चा विचारहै---पश्चिमी यूरुप के निवासियों की नाईं रूसियोंको भी ईश्वरने यह देश दिया है कि अन्य देशोंकी भाषावोंको जानसकें--शिक्षापायेहुये रूसी बहुधा अन्य देशोंकी दो एक भाषावोंमें कोमल वाणी से बात चीत करसक्तेहैं--परन्तु किसानअपनी भाषाके सिवाय दूसरी भाषा नहीं जानते औरमुसाफिरोंको किसानोंही से ज्यादा कामपड़ता है--किसानके साथ बेदुःख बातचीत करनेकेलिये रूसी भाषा की जियादह जाननेकी आवश्यकता होतीहै--किताब पढ़ने के लिये इतना महाविरा दरकार नहीं है--यदि गवांरी महाविरे कमहैं और और हर दरजे के आदमी एकहीतरह के शब्द बोलते हैं--परन्तु अन्य देशोंके शब्द अलबत्ता केवल बड़े दरजेमें बोले जातेहैं--किसान लोग सदैव शिक्षापाये हुये आदमियोंकी अपेक्षा बहुतही संक्षेप और सुरीतिसे बातकरते हैं--गर्मी की अपेक्षा सरदी में सफरकरना कोई विश्वासों से ज्यादह आनन्ददायी होता है-- क्योंकि वर्फ और पाला के कारण से सड़क कंकरवाली साफ होजातीहै-- जो वर्फ़ बराबर गिरे तो थोड़े दिनतक ऐसी सुंदर सड़कहोजातीहै कि जी खुशहोजाता है--गाड़ी इसतरह बहतीहुई जातीहै कि जैसे मंद पानीमें नावजातीहै--और घोड़े इसतरहदौड़तेहैं कि मानो उनको बिल्कुल खबरही नहीं कि गाड़ी पीछे खींचरहेहैं--आश्चर्य्य यह है कि यह कैफियत बड़ी देरतक स्थिर नहीं रहती--सड़क जल्दी कटजातीहै और गहिरे २ आड़े २ गड़हे पड़जातेहैं--मुझे कभी अच्छीतरह समुझमें नहीं आया कि यह गड़हे क्योंकर उत्पन्न होजातेहैं---यह गड़हे जिसराह औ कारणों से बनतेहों परन्तु इसमें सन्देहनहीं कि छोटी २ पहाड़ियां और घाटियां अवश्य बनजातीहैं और जब गाड़ी उनपर चलती हैं तो उसीतरह ऊंची और नीची होतीजातीहैं जिसतरह समुद्रमेंनाव आपसकी मौजोंसे नीचे और ऊपर होजातीहैं परन्तु बड़ा अंतर यह होताहै कि नाव एक कोमल वस्तुमें गिरतीहै अब ध्यानकीजिये कि कितने धक्के और हचके लगते होंगे॥

जाड़े की ऋतुके सफरमें और दुःख भी होतेहैं जबतक वायु बंदरहतीहै तबतक सरदी बड़ी कठिन होतीहै परन्तु दुःख नहीं होता किन्तु जो सामने तीव्र वायुचलतीहो और बुखारका टुकड़ा कई दरजे खालीके नीचेहो तो खुलीहुई गाड़ीमें सफरकरना बहुत दुःखदायी होताहै--होसक्ताहै कि मनुष्य अच्छा यादनकरसके और उसकी नाक वर्फसे ठिठुरजाय और उसको खबर भी नहो किन्तु ऐसे समयपर बंद गाड़ियां क्यों न ले केवल इसकारण से

कि मिल नहीं सक्तीं और जो मिलैं भी तो उत्तम है कि उनको काममें न लायें क्योंकि उनसे बहुधा वैसेही बीमारी उत्पन्न होजाती हैं--जैसे समुद्रके सफरसे--उसके सिवाय जब रूसी गाड़ी उलटजाती हैं तो उत्तम यही है कि सवार उसकी अपेक्षा कि नक्षत्रकी प्रबलतासे अप्रतिष्ठा के साथ दबापड़ा रहे साफ और आनंदकरनेवाला बर्फमें उछलकरके गिरपड़े ॥

इन बर्फ स्थानीय देशोंमें सरदीके सफरकेलिये बहुतसे चमड़ेसाथ रखने चाहिये--बहुतेरे अंगरेज़ इसकाममें अंतशोची न करेंगे और अपनी दुनिया के बलपर उनको बहुत कुछ भरोसा होगा कि सरदी का क्या मुंह है--यह भरोसा किसीक़दर अच्छा भी है क्योंकि इंगलिस्तान निवासीको चोगेमें बहुधा बड़ा आराम मिलताहै--और रूसी उसको अवश्यक समझतेहैं कि गर्मसेगर्म चमड़ेमें लपटेरहैं--परन्तु अंगरेज़ इसमें बराबर दरजेसे भी बढ़जाते हैं और ऐसी दशामें अपनेकियेकाफल अवश्यपातेहैं यह मुझपर एकबार आय बीतचुकीहै मैं उस लड़ाईकाहाल औरोंकेउपदेशकेलिये वर्णनकरताहूं॥

एकबार सन् १८७०--७१ ईसवी के जाड़ेकी ऋतु में मैं नोवगोरडसे इस विचार से चला कि कुछ मित्रों से छावनी में मुलाकात करूं जो कसबे से कोई १० कोस के अंतर पर थे और घाम बहुत कड़ाथा और कुछही अंतर पूर्ण करना था मैं समझा था कि एक हलका सा चमड़ा और एक कन्टोप सरदी के दूर करने के लिये बहुत होगा यदि एक रूसी मित्रने जो अचानक में उसी समय आगये थे मुझसे कहा भी परन्तु मैंने मूर्खता से उसके कहने का कुछ भी शोच न किया हमारा मार्ग नदी की ओर सीधा उत्तर के रुख था और सामने बड़ी तीव्र उत्तरी वायु चलरहीथी जाड़े के ऋतु की उत्तरी वायु सदैव और हर देश में आदमी के स्वरूप को नापसंद मालूम होतीहै देखनेवालों को ध्यानदेना चाहिये कि जब मुक़यासुलहरारत को खंड तीस दरजा सफर के नीचे हो तो कैसी सरदी पड़ती होगी या उत्तम यह है कि वह इसबात की यत्नही न करैं क्योंकि जिन लोगों को इसकी ज़ाती परीक्षा नहीं हैं वह इस ठिठरने का विचार भी नहीं कर सक्ते जो वहां की सरदी से उत्पन्न होताहै--निस्सन्देह मुझे चाहिये था कि मैं लौटजाता जबकि मुझे ज्ञात होगयाथा कि अब खोटापन भी आयाही चाहताहै और खून का समय होना चाहताहै परन्तु जो साहब मेरे साथ में थे उनपर मैं अपनी अंतशोची नहीं प्रसिद्ध करना चाहताथा--जब हम तीनभाग के निकट मार्ग पूर्ण करगये तो हमको एक गवांरन मिली उसने बड़े शब्द से कोलाहल मचाकर कुछ इशारा किया और जब हम उधर से आये तो उसने चिल्लाकर कुछ कहा परन्तु मैंने नहीं सुना कि उसने क्या

कहा तब मेरे मित्र मेरी ओर को ध्यान देकर और घबड़ाकर जरमनी की भाषा में कहनेलगे कि आपकी नाक वर्फ से ठिठुरगई इसकारण मैंने कुछ घबड़ाहटसे अपना हाथ रक्खा कि देखूं मेरी बेपरवाहीसे मेरी नाक या कोई भाग नाकका उड़तो नहींगया-देखताहूं तो उड़जाना क्या मानो फूलके कुप्पा होगयेहैं--और ऐसी कठिन वेमालूम जैसे लकड़ी मेरे मित्र ने कहातुम अब भी उसको बचासकतेहो तुरंत निकल कर नाक को वर्फ से जोर२रगड़ो॥

आज्ञानुसार मैं बाहर निकला परन्तु इस प्रकार निर्बलथा कि जोर२ से मैं नाक नहीं रगड़सक्ताथा--मेरे चमड़ेकी घुड़िया जो खुलगई थी तो मुझे यह ज्ञात हुआ कि जैसे सरदी कलेजे में भर गई और मैं मूर्च्छाखाकर गिरपड़ा॥

मैं नहींजानताहूं किकबतक मूर्च्छित पड़ारहा--परन्तु जब मेरा मूर्छाजगा तो मैंने देखा कि मैं एक नये कमरे मेंहूं और रिसालेके अफ्सर वरदियां पहनेहुये मेरे आस पास बैठेहुये हैं पहलीबात जो मैंनेसुनाथा (कि जान तो बचगई परन्तु ज्वर अवश्य आयेगा)॥

पीछे उसके मुझे ज्ञातहुआ कि यह सम्मति एक बड़े बुद्धिमान डाक्टर कीथी परन्तु उनकी यह आगेको कहनावत पूरी न हुई ज्वर जिसको आज्ञा हुई थी नहीं आया--केवल यह अलबत्ता खराबी उत्पन्न हुई कि थोड़ेदिन तक मेरा दहिनाहाथ अकड़ा रहाहै और कोई दो अठवाड़े मैंने अपनी नाक किसी को नहीं दिखाई॥

इस संक्षेप दुरुस्ती से जो गिरदह * यह उत्पन्नहोसक्ता है कि बड़ी कठिन ठंढक में रहने से जो आदमी मरजाय तो मौतकी तीव्रता से आराम में रहे तो मैं यह कहूंगा कि उसके मरेहुये शरीरमें गरमी पहुंचकर जब दूसरी बार जान आती है तो क़यामत का सामना होता है॥

जाड़ेकी तीव्रता और गरमीका दुःख इनदोनोंसमयोंकेमध्य एकऐसाउलटा पलट होताहै जिसमें सड़कसे सफर करना रूसमें कठिन है--जब जाड़ेका वर्फ जाताहैतो बायु उसअभागी मुसाफिरके हालपर जिसको सड़क २सफरभारी करनापड़े--और इससे ज्यादह खराबी यहहै किसफरकीऋतुमें सफरकरनापड़े जब मट्टी पानीसेसड़जाती है औरवर्फके कारणसे वह लायक़नहीं होसक्तीहै॥

सब ऋतुवों के सफ़र में यह अवश्य है कि कोई न कोई दैवीगाज आ पड़े -- जैसे गाड़ी का धुराटूटगया या पहिया निकल गया--या घोड़ों के मिलने में दुःख मिले मैं अपने प्रतिवार पत्र अर्थात् रोज़नामचे से एक दो नमूने लिखताहूं जिनसे और भी आफतियों का होना ज्ञातहो॥

---

* मयहूर अजो अर्थात् नामीअवयव है॥

हम प्रातःकाल मैकापमेंपहुंचे यह एक छोटासाक़सवा वहांपर बसाहै जहां से दहाना एक घाटीका उन घाटियोंमेंसे जो अस्ल कोहकाफ़ गिरिकी ओर चली गई हैं देख पड़ताहै डाककी चौकी पर उतरकर हमने तुरन्त आज्ञादी कि दूसरी मंजिल के लिये घोड़े आयें और संक्षेप उत्तरपाया कि घोड़ेनहीं हैं पूछा--घोड़े कबतक आयेंगे--कहाकलतक ॥

इस अन्त के उत्तर को हमहास्यसमझे हमने वह किताव मांगी जिसमें क़ानूनकी रीतिसे घोड़ोंकी यात्रा का समय रीतनुसार लिखा होताहै और जिससे ज्ञातहोजाता है कि घोड़े कबतक तैयार होजायंगे--थोड़ी दिलजमई से ज्ञात होगया कि हमको तीसरे पहरको चारवजे घोड़े मिलनाचाहें किन्तु हमने चौकीवाले को वह काग़ज़ दिखाये जिनमें मंत्री वन्दोवस्त राज्य आदि प्रतिष्ठा वालों के हस्ताक्षर थे और कहा कि डाककी कार्रवाई रीति के प्रतिकूल न करो ॥

यह काग़ज़ जिनसे ज्ञात होताथा कि धनवान् और लक्ष्मीवान् रूस को हमारी खवरदारी पर मुख्य शासन करना उचित नहीं है वदमाश चौकी वालोंसे वर्त्ताव*करनेमें वह हमारे वड़ेकाम आये परन्तु यह चौकीवाला वड़ा ही मियां मिट्ठूथा--वाल चमकतेहुये--मोटी २ पलकैं--वड़ी २ मुच्छैं—चितोंपर दवंगापन और स्वरूप ऐसाभयंकर कि हूवहू समझाजाय कि आदमी वेढवहै--यादि अभी तड़काही था परन्तु विदित होताथा कि अभीसे उसने मद्यपानकी है--और उसकी चालसे विदित होताथा कि यह उन लोगोंमें नहीं है जो मद्यपानकर आनंदमें होजातेहैं--प्रथम तो उन काग़ज़ों को ध्यानसेदेखा यह सिद्धकरना स्वीकारथा कि जो जीचाहे तो पढ़सक्ताहूं पीछे उससे उसने उनको मेज़पर पटकादिया और अपने लम्वे चौड़े हाथ अपने पतलूनकी वड़ी २ जेवोंमें डालकर धीरेसे कहा--घोड़े तुमको कल सुबहको मिलैंगे ॥

हमने आज्ञादिया कल प्रातःकालको नहीं आजही चारवजे तैयाररहना चाहिये--यह कहकर हम उस खवरके जांचकरनेको गये जिसकी हमको आवश्यकताथी--परन्तु जोकि हमको सन्देहथा कि हमारी आज्ञाका वर्ताव करना मालूम इसहेतु हमने एक महाशय*कार्य्यसे जिनसे अचानक भेंटहोगई थी कहा कि हमारे लिये और एक घोड़ेका प्रवन्ध करिये--परन्तु हमारा यह परिश्रम उस राजसपुत्र से जो कासक वासी है अव मुड़भेर नहो व्यर्थ गया-यहां और घोड़े भारेपर नहीं मिलसक्तेथे इसकारण हम चारवजे चौकी को लौटआये और जव हमको ज्ञातहुआ कि हमारासन्देह वहुतशुद्धथा तो फिर

* फ़ारसी में अहल्कार कहते हैं ॥

उसी साहब कामोंसे प्रार्थना की--वह दयाकरके चौकीपर आये और उस हठी कासकसे हमारेलिये बहुत कुछकहा परन्तु व्यर्थ--वह राक्षसपुत्र कासक इस तबीयतका आदमी नथा कि अहल्कार सर्कारी को वह प्रजासे विशेष समझता कुलसलाहों और आज्ञायों के उत्तर उसने ऐसे दिये कि ज्ञातहोताथा कि समयके आदेशक को भी वह कुछ न समझताथा कि वह किस खेतकी मूली हैं--अंतको उस अहल्कारने जो हमारा मित्रहोगयाथा बड़ाही दुःख उठाकर हमारे लिये घोड़े तलाशकरादिये और मैंने इस कामको पूर्ण किया कि इन कामोंकी निंदा सर्कारी किताबमें दर्जकरदी ॥

हमतो समझतेथे कि अब कोई काम हानिकरनेवाला सफरका न होगा और अब चलनेमें कुछ कसर नहीं रहगई है परन्तु अब उम्मैदके प्रतिकूल नये २ दुःख प्रकटहुये--जैसेही उस राक्षसपुत्र कासकको मालूमहुआ कि मेरे विना उनको घोड़े मिलगये और अब मुझे उनसे कौड़ी भी न मिलेगी तो वह आरूढ़होगया कि अपनी जोड़ी हमको दे और कहा जबतक तुमलोग इस निंदाको काट न दोगे जो मेरे प्रतिकूल भूषित किताबकी है तबतक मैं तुमको न जानेदूंगा--इससे हमने मनाकिया और हमारे उसके फिर शत्रुता का जंजीरबंद बंधगया--तबतो हम चकरायेऔर शोचे कि जो अपना असबाब लेकर उसके जीके प्रतिकूल चलदें तो विश्वास है कि घूंसामुकी की नौबत आयेगी और इसमें हमको सन्देहही नथा कि वह प्रबलरहेगा--मेरे मित्रकी उस कासकके हाथ वही दशाहुई जो हज़रत दाऊदकीगति साउल के हाथसेहुईथी यदि यह विचार तो कभी नहीं होसक्ताथा कि वह घूंसा लड़नेमें निपुण है परन्तु वह अपने निगहवानको सरलतासे एक कमरेमें बंदकरसक्ताथा और वह काम जो प्रसिद्धहोता कि फिर अदालततक नौबत आती--और अंतको साहबजूरी*ने यह सम्मतिदीनी कि दुःख कठिनौं मौत जल्दी जाहिरमें आई--इसके सिवाय हमारे निगहवानके हुक्ममें बहुतसे डाक के चपरासीथे--इसवास्ते ज्यादती के लिहाज़से भी वही जीतसक्तेथे जो हम अपना असबाब ज़बरदस्ती लेजाते तोभी वही फलहोता क्योंकि हमारा असबाब अबतक हमारेमुद्दईके वशमेंथा और उसके विना सफरकरना कठिन था--पस विदित है कि जो हम अपने हकोंको बरबश नियतकरते तो बड़ी मूर्खताथी इसवास्ते हमने ठानली कि पुलीससे प्रार्थनाकरैं ॥

मेरामित्र चौकीपर वस्तुकी रक्षाकेलिये रहा और मैं पुलीसके अफसरकी तलाशके लिये गया जिसने अब तक जहांतक होसका हमको बहुत सहायता

*अंगरेजी में पंचको कहते हैं ॥

दीथी--मैंथोड़ीही देर में लौट आया तो मैंने देखा कि इतनी देर में बड़े२ मारके होगयेथे--डाकखाने के आस पास झुंड के झुंड आदमियों के इकट्ठा थे और ज़ीनों पर वही राक्षसपुत्र आदमी कासक और उसके मातहत खड़े कह रहेथे कि भीतर जो मुसाफिर हैं उसने यत्न की थी कि हमें गोली मार दें--मैंभीतर घुसगया और बारूद की जो बूआई तो शीघ्रज्ञातहुआ कि बंदूक दागी गई है परन्तु कोई लाश नहीं देखी--जाहिरा मेरे मित्र घायल नहीं थे और यहभी प्रसिद्ध था कि अभी थोड़ीदेरकेलिये लड़ाई बंद होगई है--

थोड़ेही देरमें वहांके हाकिम सब जमा होगये--एक बत्ती जलाई गई--दो हथियार बंद कासक दरवाज़े पर संत्री की नाईं खड़े हुये और जांच की तहक़ीक़ात आरम्भ होगई अफ़सर पुलीस मेज़ के पास बैठा और चिकने काग़ज़ पर जल्द२लिखनेलगा—जांच करने से विदित हुआ कि एकतमंचे से दो गोलियां चलाई गई थीं और दीवार में दोनों गोलियां मिलीं जि-न्होंने खूबही तोड़किया था--जो लोग मौजूदथे और बहुतेरे वह लोग जिन को इस प्रकट होने का हाल कुछभी नहीं मालूम था कुछ सुना सुनाया था इन सबकी रीति अनुसार गवाही लीगई--वैरियों का बराबर यह वर्णन था कि मेरे मित्र ने धावा किया और उसके प्रतिकूल वर्णन करते थे और कईवार यहमूर्खताके शब्दकहेगये कि इसआदमीने क़तलका कामकिया— मुआमिला बेढब देखपड़ताथा और हमको मालूमहोताथा कि कई रोज़ बल्कि सप्ताहों तक मुझको इस उजाड़ जगह में ठहरना पड़ेगा जबतक सर्कारी तौरपर ज़ाबिता अनुसार पूरी २ कार्रवाई होगी--हम दिलहीदिलमें शोचतेथे कि अब इसके बाद क्या होगा--मुझे यह ख्यालहीं करना नाप-संदथा क्योंकि यह मुआमिला बहुत लम्बा होगयाथा॥

बड़ा अफसर जिसको हम इससमय देवताके तुल्य समझतेथे ठीक समय पर आपहुंचा--वह लोग जिनकी बातोंसे मालूमहोताथा कि मानो किसी कहानीका बयान पढ़रहेहैं--पहिले बर्ताव अनुसार चुपहोगये--पीछे उसकी बातें होनेलगीं कि वह आपहुंचे--वहआये--वहका सर्वनाम * जो बिनाकिसी रुजूकरनेके काममें लाईगईथी एक सर्कारी अफसरकीओरसे रुजूकरनेवाली थी जिसकी कार्रवाईसे सिद्धहोगया कि वह उस कामकी लियाक़तरखताहै बहुतेरे रूसी अफसरोंके सभावके प्रतिकूल उसको लम्बी चौड़ी कार्रवाईसे विवेकथा--थोड़ीही देरमें उसने इसमुक़द्दमेंको माफ़ करदिया--उसका जी था कि इस मुक़द्दमेमें क़दमोंकी विजय या और कोई ऐसा काम नहीं हुआ

---

* जो नाम की जगह में लाया जाय॥

है--चौकीवाला और उसके दो सहायक जिनको किसी कारण मुसाफिरके कमरेमें जानेकी न थी धमकी देतेहुये कमरेमें घुसे-और जोकि लड़ाईपर आरूढ़थे इसवास्ते मेरे मित्रने तमंचा फैरकिया कि वह डरजायं--और लोग सहायताको पहुंचे--इनकी यह अशुद्ध बयानी कि उनपर गोलियां चलाई गईथीं इसकामसे वखूवी सावितहोगई कि गोलियां छतके करीव दीवार में दरवाज़ेसे अब बहुत दूर धसीहुईथीं मुकद्दमेका इसतरह रंग बदलनेसे मुझे आश्चर्यहुआ—फैसले में केवल इनकामों का वर्णन था जो सच २ हुयेथे--परन्तु मुझे इसकामसे आश्चर्यहुआ कि एकआदमी जो नीतिजाननेवाला हाकिमहो इस मुकद्दमेको ऐसा सादह जानकर आमतरहपर खातिमाकरदे॥

अभी आधीरात भी नहींहुई थी कि हम फिर छूटे-और इस चांदनीरात में दूसरीचौकी की ओर जानेलगे एक कासक सरकेशियानिवासी जो शिर से पांवतक हथियार बन्द था प्रबन्ध के लिये हमारे साथ था परन्तु हमको मुद्दतों से इसविचार से विवेक रहा कि ईश्वर इस उजाड़ जगहपर हमको कबतक रहना पड़ता और तकलीफें झेलने पड़ती हैं॥

इति

---

## दूसरा उल्लास ।

### उत्तरी जंगल ।

**रूसपर एक सरसरीनज़र—उत्तरीजंगल—सफ़र के इरादे सड़क—एकगांव—किसानोंके मकान—अमीरों के स्नान भवन एक आश्चर्य रीति—इरादा की हुई मंज़िल—**

जिसदेशमें आदमी सफरकरताहै उसके समाचार वर्णनकरनेकी कईरीतें हैं सबसे सहल और मामूलीरीति यहहै कि अपने सफरका दिनवार समाचार वर्णन करे--और कदाचित् यही रीति सबसे अच्छीहै इसशर्तपर सफ़र थोड़े सप्ताहोंसे ज्यादहका नहो परन्तु जबकि कई सालका टिकावहो तो इस रीतिकी रुकावट दुःखसे खाली नहीं है--जो मैं यह रीति मानलेता तो देखनेवालों की बाग़ अर्थात् लगाम संतोष के हाथसे जाती रहती--चाहता कि मैं देखनेवालों को ऐसे गांवमें लेजाऊं जो दुनिया से अलग हो और उनसे कहूं कि जबतक मैं उस देशकी भाषावोंका बोलना सीखूं तबतक वह संतोषकरैं--पीछे उसके उनको मेरे साथ किसी क़सबेमें जानापड़ता---और महीनों किसी सर्कारी दफ्तर में रहना पड़ता और इसअर्सेमें मैं प्रबंधकरता कि लोकल सलफ गवर्नमेण्ट अर्थात् प्रबंध निज अख्त्यारीके भेदोंपर घिर जाऊं उसकेपीछे उनको क़रीब दोवर्षके मेरे साथ किसी बहुत बड़े पुस्तकालय में बासकरना पड़ता और मैं वहां उस देशकी तारीख और विद्या अदब सीखता और इसीतरह और बहुत कुछ सीखता--जैसा मुझे सफ़रखिलाथा वैसाही उनको भी कठिन मालूमहोता क्योंकि उनको मेरे साथ बीसोंमील गाड़ीपर सफरकरनापड़ता और थकजाते--चाहै कैसाही मुस्तैद रोजनामचा लेखकहोता और उसको सिवाय इसके कि डाक की चौकियोंके नामालिखे और कुछ रोजनामचेमें लिखनेकेलायक न मिलता इससे उत्तमहै कि तारीख वार हाललिखनेसे नज़रसेतोड़ूं और जो आगे आनेवाले ग़रीबीकामोंको मैंने देखा उन्हींके लिखनेपर पूर्णकरूं--और जो पहिचान मुझे किताबोंके देखने से प्राप्तहुई उससे मुझे सहायता मिलेगी कि जो कुछ मैंनेसुना और देखाहै उसको बिगितवार वर्णनकरूं ॥

सर्वत्ररीतिहै कि सफ़ररूसकासमाचार सेंटपीटर्सबर्गके वर्णनसे आरम्भकिया जाताहै परन्तु मैं बहुतसे कारणोंसे उसकोविशेपकरताहूं कि राजधानीके वर्णन को आगेपर मौक़ूफ़रक्खूं और उत्तरमें जो बहुतबड़ा जंगलीदेशहै उसकाहाल आरम्भकरदूं--जो इसभाग रूसको जो यूरुपमेंहै सरसरीतरहपर देखनेवाले देख सक्तेहैं तो उनको मालूमहोजाता कि यह देश दोभागोंपर युक्त है जिनमें एक के समाचार दूसरे से बिल्कुल भिन्न हैं आधा भाग जो उत्तर में है इस में जंगली और तराई और नादियां और झील और सोते बहुतसे हैं और बहुतेरे ज़मीनी टुकड़े में खेती जगह जगह होतीहै दूसरा भाग जो दक्षिण में है वह मानो उत्तरी भाग का नमूना है--अर्थात् एक सपाट और क़ीमती और खेती के योग्य मैदानहै जिसमें जगह जगह बरुहरे बनहैं ख़त ख्याली मुनहबी रेखा उनदोनों देशों का वियोग करता है--पश्चिमी सीमा से क़रीब पचास रेखा दर्जा विषुवत्रेखा से आरम्भ होताहै और उत्तरी पूर्वीदिशातक चला जाता है यहां तक कि यूरल गिरि पहाड़ में पहुंच कर ५६ दर्जा के क़रीब विषुवत् रेखा उत्तरी पर समाप्त होताहै ॥

उत्तरी देशके सफ़र का अपनी पहिली परीक्षा मुझे खूब स्मरणहै कि इस सफ़र के जेलखाने में मैंने अपने आपको कई अठवारों तक घर से बाहर होना पसंद किया--मैंने यह सफ़र इस प्रयोजन से किया था कि थोड़े मास सेंट-पीटर्सबर्ग में रहकर मुझे निश्चय खूब होगया था कि रूसी भाषा उन चीज़ों मेंसे है जो केवल मश्क हमेशा परमिल सकती है--और जो कोई आदमी उमर नूह*और खिजर की भी रखता हो और उस शहर में तमाम उमर काटे तो भी वहां की साफ़ बोली न बोल सके--मुख्य कर जो उसमें यह अगुण भी होकि फ्रांसीसी और जर्मन भाषा बोल सकता हो तो और भी आफ़त है--अपने मित्रों और सहबासियों से वह भाषा अंगरेजी या फ्रांसीसी में बात चीत करैगा खिद्मतगारों और उस प्रकार के और आदमियों से जर्मनी भाषा में बात चीत करेगा हां जो गाड़ीवानों से बातचीत करने की आव-श्यकता होगी तो निरूपाय होकर रूसी बोलेगा-- गाड़ीवान छोटी२खुली हुई गाड़ियां हंकाते हैं उन कोचवानों से बात चीत करने में रूसी भाषा की आवश्यकता होतीहै अर्थात् गिनती और ऐसे२पद जैसे चले चलो--दहने हाथ को या बायें हाथ को चलो या गाड़ी रोकलो ॥

मैं शोचही रहाथा कि ऐसी जगह पर कैसे जासकूं जहां पश्चिमी यूरुप की बोली न बोली जातीहो कि एक मित्र मेरी सहायता को आये और

* नूह खिज़र यवनोंके यहां पैग़म्बर अर्थात् दूतेश्वरको कहते हैं ॥

कहा कि आप मेरी जमींदारी में जांय जो सूबा नोवगोरड में है वहां एक समझदार और अच्छे स्वभाव के पादरी साहब मिलेंगे जो रूसी भाषा के सिवाय और भाषावों से बिल्कुल मित्रता रहित हैं--इस सलाह पर तुरंत अमल किया और उसी के अनुसार एक रोज़ मास्को की रेल पर के एक छोटे से स्टेशन पर पहुंचा--मैंने चाहा कि एक किसान को जो भेड़ की खाल के कपड़े पहनेथा समझाऊं कि मैं मौज़े आइवनोफ़को जाना चाहता हूं जहां फलाने अर्थात् अमुकपादरी साहब रहतेहैं--मैं उनसे रूसीभाषा सीखूंगा--उससमय तक मैं रूसीभाषा टूटी फूटी बोल सकता था इस तरह जैसालोग कहतेहैं कि हसपानिया की गायें फ्रांसीसी बोल लेतीहैं--पहिली बात जो मैंने कही उसका शब्दी उल्थायह है ( आइव नोफ का--घोड़े--तुम करसकते हो) मैंने पूछने के चिन्हों को इस तरह प्रसिद्ध किया कि वाणी ऊंच करदी और भौंह से सैनमारी--किसान ने पूछा कि क्या आइवनोफ़का को आप पूछते हैं--रूस में और देशों के समान जब किसान लोग अन्य देशवालों से बात चीत करतेहैं तो प्रश्न दुहराते हैं--यह इसलिये कि समय ज्यादा मिले--मैंने उत्तर दिया (आइवनोफका) उसने कहा--हांहां--थोड़ी देर कुछ शोच के उसने गर्दन हिलाई आर कुछ कहा जो मैं नहीं समझा परन्तु अंदाजन् समझा कि मुझ अठोठी हुई मंजिल तक पहुंचाने की कुछ शर्तें वर्णन करताहै--मैंने पूछा कितने रोबल*लोगे· उसने भौंहें चढ़ाई और मूड़ खुजाया जिससे मैं समझा कि उस सवालसे उसको हिसाबके लगाने में बड़ा दुःख होगा--पहले तो वह आंखें फाड़२के देखने लगा फिर उसके चेहरे पर ऐसी सुशीलता छाय गई जैसे बच्चे ग़रीब होजाते हैं--जब उनको मंजूर होता है किखुशामद करके अपने माता पिताको कोईतरह बदलवादें और दंडपाने से बच जायं--बाद उसके खुशामद का तार बांधदिया परन्तु मेरीसमझमें कुछ भी न आया--मैंने यह पूछा कितने रोबल हैं कहा दस परन्तु ठहर के पीछे झझक कर कहा--यदि उसको किसी क़दर शर्म आती कि मैं क्या कह रहाहूं मैंने रिसाकर कहा (दस) बस दो बहुत हैं--हाथ के इशारे से मैंने समझा दिया कि मैं ऐसा विशेष लेना नहीं पसंद करताहूं मैं फिर स्टेशन के भीतर चला गया दरवाजे के निकट जब पहुंचा तो उसको यह कहते सुना--साहब२ आठ परन्तु मैंने कुछ भी उसपर ध्यान न दिया ॥

इसके पीछे जो बातचीत हुई उसका स्पष्ट और बयानी समाचारोंसे मैं वर्णन न करूंगा कि देखने वालों के जीकाबोझा होगा उसके और हमारे

* रूसकासिक्का जो सनद प्र.नास्ता है ॥

इस मुआमिले में ऐसे भलाई के साथे बातचीत हुई कि मानो किसी राज्य का ताजदियागया या लड़ाईहुईका विवाद आता—वह तीनवार चलागया और तीनही वारसे लौटआया---हरवार मजदूरी में वह घटता और मैं कुछ बढ़ता था—अन्त को जब मुझे यहभय उत्पन्नहुआ कि वह चलही दियी और मुझे छोड़गया कि अपने तरह पर प्रबन्ध करलूं तो मेरे कमरे में वह फिरआया और मेरा असबाब उसने उठाया जिसके यहमानीथे कि मेरापिछला उपाय उसको मंजूर है--

चाररोबलपर स्पष्ट मालूम हुआ कि रीती दशावों में यह रकम इतने अन्तरकेलिये जो बीसमीलके करीबथा बहुतथी परन्तु मैं थोड़ीही दूरगयाथा कि मुझे मालूमहोगया कि वह किसप्रकार चलनकीदशा न थी--कई दिनसे बराबर वर्षा होरही थी और जिस रास्ते से हम सफ़र करतेथे उसको किसी प्रकार सड़क नहीं कहसक्ते--हां जो कविताई की बहुतायत करें तो और बात है--कहीं तो सोतेथे और कहीं गढ़हे---और कमसे कम आधीदूरतक मुझे दुनिया की उत्पत्ति का वह समय यादआया था जबतक कि पृथ्वी से जल भिन्न नहीं था--जब कि मुझ को इस शोचसे छुट्टीमिलतीथी कि कहीं गिर न पडूं और असबाब वह न जाय तो मैं ध्यान करताथा कि क्या यह होसक्ता है कि नावकी नाईं गाड़ी बनाई जाय और उसको एकतेज क़दमदरियाई घोड़ा खींचै या ऐसाही कोई और जन्तु जो पृथ्वी और जल दोनों में बराबर चलता हो--सब कामोंको देखकर मेरे निकट यह चलन वैसेही उपयोगी और होसक्ती है जैसे गदहों से हल जुतवाना॥

ईश्वर की कृपासे जो दुलकात टांगन जुते थे वह भी पानी में चलनेको राज़ी होगये--यह ग़ाज़ीमर्द जल में भी शेर थे और गढ़हे में बराबर घुसे जातेथे परन्तु जिस बेढांचे के चौपहिये में हम बैठेथे वह हमारी इस बदसलूकी पर रोक न सका किन्तु वह चिल्लाय २ कर हालकी भाषा में निन्दा करनेलगा और कोई कठिन जगहोंपर तो यह डरथा कि ऐसा न हो टूट फाट जाय परन्तु इसका स्वामी इसके दुःख और दशासे सूचित थे--इस लिये उसने उसकी इस चिल्लाहट का कुछ भी ध्यान नदिया---एकबार एक पहिया सचमुच निकलही गया परन्तु तुरन्त गढ़हे से निकालागया और फिर लगादियागया इसके पीछे ऐसा और मुआमिलाकभीनहींहुआ--

घोड़ों ने अपना काम इस उम्दगीसे किया कि जब दोपहरके निकट मैं एक गांव में पहुंचा तो मैंने उनको थोड़ी देर सहताने दिया कि दाना घास खालें और बहुत ज्यादह इसकारणसे कि मुझे आपखानेपीने और आरामकी फ़िक्रथी॥

इस देशके भागको जैसे अन्यगांव होते हैं वैसेही इसमें भी लकड़ी के मकान दूरतक दोनों तरफ़ समानान्तर बनेहुये थे--और उन दोनों के मध्य में एक सड़कथी सड़क तो क्या मिट्टीकी एकपर्त फुट भरसे कुछज्यादा ऊंची थी कुलमकानों के दरवाज़े सड़क की ओरथे-और कोई २ में झूठमूठ की झलमलियां भी नामके लिये सुन्दरता के हेतु लगादीथीं--इन मकानों के बीचोंबीच में बड़े २ लकड़ी के फ़ाटक और ऊंचे २ कटहरे लगेथे जो सड़क को अहाते अर्थात् घेरेसे भिन्न करते थे--इन्हींमें से एक घेरा की तरफ़ जो गांवके उस सिरे था हमारे घोड़े आपही आप फिरगये--मैंने पूछा क्या यह सिरा है--कोचवान ने मूड़ हिलाया--और कुछ कहा जिस में मित्रका शब्द मेरी समझमें नहीं आया--ज़ाहिरा उसगांवमें मुसाफिरों और जीवोंके लिये कोई घर न था और कोचवान एक मित्र के मकान में लोगों को ठहराता था--इस अहाते के एक ओर एक खुलाहुआ सायाबानथा और उसमें भूंड़े २ हथियार खेती के रक्खेहुये थे जिनसे एरीन ज़ातों की शुरआती ढंग खेती का कुछ समाचार विदितहोताथा--और दूसरीओर रहनेके मकान और अश्वभवन* था--मकान और अश्वभवन दोनों लट्ठों के बनेहुये थे और लम्ब की ऐसीसूरत-और आड़े बर्गोंपर रक्खेहुये थे आदमी के बड़े बलिष्ठ चलने वाले दोहोते हैं गुरसंगी और आश्चर्यों के देखने की रुचि यह दोनों बातें मुझमें मौजूदथीं पस मैं उस मकान में तुरन्त चलाआया-अर्थात् वे बुलाये दरवाज़े पर आया और वे दुख भीतर चलागया बर्फ से बचावके लिये दरवाज़ेपर एकछोटासा बरामदा था--पहिला कमरा खालीपाया परन्तु दीवार के बाईं ओर मैंने एक नीचा दरवाज़ा देखा और उसमें जाकर एकबड़े कमरे में पहुंचा--यदियह एकनया तमाशाथा मैंने मुख्य२, वस्तुवों पर ध्यान करना प्रारम्भकिया--मेरे सन्मुखकी दीवारमें दोछोटे २ रोशनदान सड़ककी तरफ़ बनेहुये थे और दाहिनी तरफके कोने में ज़मीनसे दूर और छतके निकट एक छोटासामचानका कोनाथा--जिसपर एक पाकचित्र रक्खीहुई थी--इस तसवीर के सामने अजब तरहका लम्प लटक रहाथा--दरवाज़े की बाईं तरफ के कोने में एक बहुतबड़ा अग्निपात ईंट का बनाहुआथा और उसपर सुफ़ेदी की हुई थी--अग्निपात के ऊपरसे दीवारतक दाहिनी तरफ एक बहुतबड़ी अलमारी थी जिसका चौड़ानद किन्तु ८ फीटका था-पीछे उससे मालूमहुआ कि इस अलमारी पर लोग पलंग के बदले सोते भी हैं--इसका कारण यह था कि एक लम्बी लकड़ी की तिपाई दीवार में दाहिनीतरफ लगीहुई थी नर्म लकड़ीकी बड़ीभारी मेज़ और कुछलकड़ा के मोढ़े ॥

* फ़ारसी में अस्तबल कहते हैं ॥

जब कि मैं छुट्टीपाकर उनवस्तुवोंका मुआयना कररहा था तो मुझे अग्नि पात्र के ऊपरसे एक आवाज सुनाई दी जब मैंने ऊपर देखा तो आदमी का स्वरूप देखपड़ा लम्बे २ बाल--मांग निकलीहुई--पीली २ लम्बी डाढ़ी— उस भूतके देखनेसे मुझे बड़ा आश्चर्य्यहुआ क्योंकि कमरे के हवासे दम घटी जातीथी और मुझे विश्वास नहीं आताथा कि मनुष्य उसमें जीता रहसक्ता है--हवशी और आगका कीड़ा अलबत्ता सुखसे रहसक्ता है मैंने खूब ध्यानकरके देखा कि कहीं धोखा तो नहीं खाता मैं ध्यानसे देखही रहाथा कि उसका शिर हिलनेलगा और उसने रीतिके अनुसार साहब सलामत की--मैंने धीरेसे उत्तरदिया और चक्करमें था कि देखूं अब क्या आगे आताहै उसने ठंढी २ सांसैंलेकर कहा कि बहुत बीमारहूं--मैंने अपने दिलमें कहा कि यह कौन आश्चर्य्यकी बात है जहां यह है जो मैं भी वहां होता तो निस्संदेह बहुत बीमारहोजाता--मैंने उससे पूछा कि क्या बहुत गर्मी है--उसने कहा नहीं तो गर्मी कुछ ऐसी नहीं है--इस उत्तरसे मुझे और भी बड़े २ चक्करआये क्योंकि मैंने उसीसमय यह भी ध्यानसे देखा कि जिस डीलमें वह शिर जो मुझसे बातैं कररहाथा लगाहुआ है वह डील भेड़ीकी खालसे बिल्कुल लपटा और मढ़ाहुआ है ॥

रूसमें थोड़े दिन रहने के बाद ऐसी लड़ाइयों से मुझे कभी आश्चर्य नहीं होताथा क्योंकि मुझे तुरंत मालूम होगया कि रूसी आदमीको यह आश्चर्य के लायक़ बस है कि निहायत गर्मी और निहायत सर्दी दोनों सहसके---जब कोचवान अपने स्वामी अर्थात् मालिक की स्त्री को तमाशा के स्थान या जलसे में लेजाता है तो वह कभी इसका शोचभी नहीं करता कि वह घर चलाजाय--और नियत समय पर वह लौटआये घंटों बराबर वह कोचबक्सपर संतोषकेसाथ बैठारहता है और यदि सरदी इसक़दर कठिनहो जो हमारे मातदिल जल वायुवाले देशमें कभी आपसे समझमें नहीं आती तो भी वह इसतरह बेधड़क सोताहै जिसतरह भिखमंगे नीलपसके शहरमें दोपहरको सोतेहैं--इस विश्वास से रूसी किसान उत्तरी शहरोंके रीछका सगा चचाजादभाई मालूमहोता है परन्तु उत्तरी देशों के जीवोंके प्रतिकूल कठिन गर्मी में भी उसको कुछ दुःख नहींहोता--किंतु इसके प्रतिकूल जब कभी गर्मी होती है तो वह आनन्द होता है और जब कभी उसको ऐसी गर्मी में रहनेका समय मिलताहै तो हाथसे नहीं देता--बार २ बदलियोंकी ज्यादतीसे भी यह किसान खुशहोतेहैं अर्थात् विशेष गर्मी और उसके पीछे विशेष सरदीसे बड़े आनन्दहोते हैं जैसा कि एक नईनई रीति से खूबसिद्धहोता है जो दर्जकरनेके क़ाबिलहै ॥

रूसी किसानोंके नजदीक सप्ताहवार स्नान मंदिर में नहाना वाजिब है और इसमें किसीप्रकार दीनीपक्षका भी मेल है क्योंकि सगुण और पक्का रूसी किसान जबतक स्नानमंदिर में जाकर दिल और शरीर दोनोंको शुद्ध न करसकेगा गिरिजामें पैर न रक्खैगा ॥

सप्ताहके कारोबारमें यहकामशनिश्चरकेतीसरेपहर कियाजाताहै औरविवेक सब कियाजाताहै कि इतवारकी नुमाज़ सुबहतक सब अशुचियोंसेपाकरहें ॥

बहुतेरे गांवोंमें प्रजाका स्नानमंदिरहोता है आगेके समय के ढंगकाबना हुआ मुझे नहीं मालूम कि यह रीति कहांतक नियतहै परन्तु देशके कोई भागोंमें किसान अपनी रसोईमें हम्माम अर्थात् स्नान भवन बनातेहैं जिसमें घरकी रोटीपकतीहैं--यह हम्माम इसतरह कियाजाताहै कि जिसका सहना आदमीके बलसे बाहरहै--और जो लोग लड़कपनसे उसके स्वभाई नहीं हैं वह इसकी बरदाश्त नहीं करसक्ते ॥

मुझसे जो पूछिये तो मैंने केवल एकवार इसकी परीक्षाकीथी अर्थात् जब मैं इस स्नानमंदिरमें नहानेलगा तो मैं उसकी गर्मीकी बरदाश्त न करसका और मैंने स्नानमंदिरवाले से कहा कि मेरा भेजा निकलाजाता है और जानपरपड़ीहै तो उसने ठट्ठामारा और मुझसे कहा कि अभी तो स्नानमंदिर गर्महोनेदो अभी तो आरम्भही हुआहै--इसकारणसे विशेष आश्चर्यकी बात यह है कि जाड़ेके दिनोंमें यह लोग बहुधा स्नानमंदिरसे बाहर निकलकर दौड़के वर्फमें लोटमारने लगतेहैं--इससे एक रूसी उपमा की बखूबी जाहिर होजातीहै जिसकी समझ यह है कि जो वस्तु रूसियोंके लिये बड़ी रसायनहै वही जरमन निवासियोंके हकमें अधिक विषहै- कोई समय अब गर्म और सर्द दोनोंमें पकाई कीजातीहै--देहातमें पुरानी प्रतिमा पूजनेका स्वभाव अबतक बाक़ीहै कि कोईऋतुवोंमें अजबतरहका भेषबदल-तेहैं जैसा कि रोमनकैथोलिकके देशोंमें ईदफसहमें करतेहैं और पादरीलोग इसरीतिको जो स्वीकार नहीं करते तो आंख तो अवश्यही छिपातेहैं परन्तु यह रीति बिल्कुल दोषसेखाली नहीं समझीजातीहै--किंतु यहसमझाजाता है कि जो आदमी ऐसा भेषबदलताहै उसके मूड़ेपर शैतानका जीनपोश रक्खाहै और वह दोषित होजाताहै और इस दोषसे बचनेकेलिये उसको नीचेकी रीति अनुसार अपनेको पाककरना पड़ताहै जब अपनेको पानीसे पाककरनेकी यत्नकीजातीहै तो वर्फमें गड्ढाखोदतेहैं और एक सलीब या कठिन पाक थोड़ी दीनी रीति करने के लिये पानी में डुबो दिया जाताहै पस उसको चाहिये यह प्रशंसा अदा होसके तुरंतही उस गढ़े में कूद पड़े मुझे याद है कि एकबार यारोसलाफ स्थान में जो रूदबालगा में है

दोनों जवान किसानों ने यह काम दिखलाये यदि प्रसिद्ध था कि पुलीस के लोगों को इसके मनादीकी आज्ञा है परन्तु वह बचकर निकल गई और किसी खरावी में नहीं मिली—यद्यपि मुकयासुल्हरारत का खंड सफ़र * से भी नीचाथा मालूम नहीं कि इस नई२रीतिसे आदमीको असल में कहां तक भीतरी शुद्धी मिलसक्तीहै—यह ऐसा प्रश्न है जो दीन के विद्वान् के हल करने को छोड़ देना चाहिये—परन्तु सबका वे सम्पति भी ख्याल कर सक्ते हैं यदि इस काम को नास्तिक लोग दोष क़रार दें तो इसका यहफल होना चाहिये कि लोग इस भेष के बदलनेसे फेर आयें अर्थात् भेषन बदलैं और जो पुरुष या स्त्री इस कठिन बदले के वाजिब होने में क़ायल हों वह पहिले खूब समझ बूझ लेंगे तब ऐसा भेष बदलेंगे ॥

अगले सीधे सादे समय में निस्सन्देह ऐसाही होता होगा परन्तु इस समय के उलटा पलट में रूसी किसानों में और देशों के सदृश शैतान का डर बहुतही कम होगया है--यद्यपि प्राचीन समय में यह डर बुद्धि की जगह प्रसिद्ध होने के नहीं तो बुद्धि का खंड अवश्य बड़ा समझा जाताथा अब बहुत से नये जवान किसान विना दुःख भेष बदलते हैं और जब जल से पाक करने की रीति कीजाती है तो सब तमाशा देखनें वालों की तरह खड़े होकर सैर देखा करतेहैं--इससे ज्ञात होताहै कि शैतान की हकूमत भी दुनिया में इस तरह घट जातीहै जिसतरह उसके वैरी पोप+की हकूमत घटीजातीहै--परन्तु इस बड़ी नदी में अपने मित्र को भूल जाताहूं जो मुझे अग्निपात्र में मिलेथे--मूल तो यह कि मैं उनको भूला नहीं हूं किन्तु जो लम्बी चौड़ी कहानी उसने छेड़ दी उसका अक्षर२कान लगायेहुये जी से सुना किया-मैं अटकल से कुछ योंही सा समझ सका कि यह क़हानी क्याहै--जो शब्द वह बोलताथा उनमें सौ में पांच से ज्यादा मेरी समझ में नहीं आतेथे परन्तु इसके वर्णन के ढंग से और इशारों से मैंने अनुमान किया कि वह अपनी अलालत की लड़ाइयां और चिह्नों को वर्णन कर रहाहै--इसमें सन्देह नहीं कि उसकी बीमारी बहुत बड़ी कठिन होगी---रूसी किसान ऐसा जीका कठोर होता है कि जब ऐसाही देहके दुःखसे विकलहो तभी वह इतना कराहता है--वह अपनी कहानी समाप्त न करने पायाथा कि एक स्त्रीआई--जोकि उसकी बीबीथी उससे मैंने कहा कि मुझे इस समय बड़ी भूख और प्यास लगी है भला कुछ खानेपीनेको देसक्तीहो -हजार खराबीसे उसने मुझे समझाया कि अण्डे और काली २ रोटी और माखन है--मुझमें और

*अरबी का दूसरा मास ॥ +खलीफ़ा हज़रत मसीह ॥

उस स्त्रीमें यह सलाह हुई कि हम दोनों मिलकर कामकरैं अर्थात् वह मेरी मेज़बान पानी गर्मकरनेकेलिये समावर मांजै औरमैंअपनेतौरपर अण्डेतलूं॥

थोड़ीदेरमें भोजन तैयार होगया और यदि बहुत स्वादिष्ट नथा परन्तु बहुतही उत्तम मालूमहुआ चाय और शक्कर तो अपने साथ मैं लायाहीथा. परन्तु अंडोंमें कुछ बिसांइधसी आतीथी--जईकी रोटी जिसमें रेत खूबमिला हुआथा एक अजीब तरहसे खाई और चबाई जातीथी और यह मैंने सहज में सीखलिया--इसकेखाने में ऊपरके दांत नीचोंकी जबड़ों अर्थात् कनपटि-योंको छूने नहीं पातेथे--इस ढंगसे दांतोंमें रेतकी कराहट नहीं मालूमहोती माखन भी अच्छा नहीं था--मेरे हितेषी मेजवानने इसकी बड़ी तारीफकी यद्यपि वहकिसी कामका नथा किंतु जिस कमरे में वह रक्खाथा उसमें बैठना कठिनथा परन्तु दूध जो मिट्टीके घड़ेमें मुझे दियागयाथा बड़ाही उत्तम स्वादकाथा--अंडे जईकी रोटी दूध और चाय उत्तरी रूसके कुल सफरमें मेरा रोज़का भोजनथा--कभी २ जब आलू मिलजाते थे तो मेरा भोजन कुछ न कुछ बदल जाताथा वहां के रसोइयोंमें उत्तम २ वस्तु यह समझीजातीहै--खट्टागोभी-- ककड़ियां--और एक तरहकी जईकीटिकियां--परन्तु जो मुसाफिर ऐसे भोजनकरनेवाले नहीं हैं उनको उनमेंसे एक बस्तु भी न खानी चाहिये ॥

बाकी सफर व्यतीत सफरकीअपेक्षा तुरंतकटगया क्योंकि सड़क बहुतही उत्तमथी यदि बहुतसी जड़ें आधीगड़ीहुई और आधीखुलीहुई जगह २ सड़कपर मिलीथीं जिनसे बड़े कठिन हचके लगतेथे--कोचवानकी बात चीतसे मुझे मालूमहुआ कि भेड़िये और रीछ और बारासिंहे इस जंगलमें बहुतसे रहतेहैं--जब हम अठोठीहुई रास्तामें पहुंचे तो सूर्य अंदरकी तरफ़ का डूबगयाथा और मैंने सुना कि पादरीसाहबका घर रातभर बंदरहेगा--वही बेउम्मेदीहुई--इसका तो क्या जिक्रथा कि उसबिचारे विद्वान्को खुशी की नींदसे जगाकरके मैं टूटी फूटी रूसीकी भाषामें अपने वहां आनेका कारण बताता--उसपर खूबी यह कि उन दिशावोंमें कहीं कोई सिरा नथा जब मैंने कोचवानसे सम्मतिली कि अब क्या कियाजाय तो उसने थोड़ी देर ध्यानकिया और एक बड़े घरकी ओर उसने इशाराकिया जो कुछदूर पर था और जिसमें अबतक दीपक जलरहेथे अच्छे समय से यह उन्हीं साहब का घर निकला जिन्होंने मुझे इस सफरकरनेकी सम्मतिदीथी यहां थोड़ीसी बातैं मैंने समझाई तो मेरा बड़ा आदर हुआ ॥

मेरा विचार था कि पादरीसाहबही के मकानमें रहूं परन्तु दूसरे दिन थोड़ीदेर की मुलाकातमें मुझे निश्चय होगया कि मेरा यह बिचार पूरा

नहीं होसक्ता है--पहिले तो उन्होंने यह हीलाकिया कि हमारे गरीबामऊ झोपड़ोंमें केवल सूखीरोटी है--उसी तरह के और उजर भी किये--मैंने इसका उत्तर दिया कि साहव मैं प्राचीन यात्री अर्थात् सफ़रकरनेवालाहूं और सूखीरोटीका खानेवाला और जिन लोगोंमें रहनेलगताहूं उन्हींकी पैरवी करना चाहताहूं--जैसा देश वैसा भेष--परन्तु इससे बढ़कर और दुःख आगे आया--पादरीसाहव के खानदानमें थोड़ेवर्षसे वालवच्चोंकी तो वृद्धि होतीगई--परन्तु वह मकान जितनाथा उतनाही रहा--और पादरी साहवके कुटुम्बकी वृद्धिही देखनेमें आतीहै--इसकारण एक कमरा क्या विछौनातक खाली नथा कि मुझे देते--जो छोटासा कमरा उन्होंने अपने मित्रोंकेलिये जो कभी २ मिलने जातेथे रक्खाथा उसमें अब उनकी बड़ी बेटीरहती थी जो उस मदर्सेसे आईथी जहां पादरियोंकी लड़कियां पढ़तीथीं--उन्होंने दोवर्ष वहां पढ़ाथा--इस दशामें मुझे लाचारहोकर अपने गैरहाजिर मित्र की जगहका प्रबंध करनापड़ा और जो बहुतसे कमरे मुख्यगांवके मकानमें खालीथे उनमें मैं ठहरा मुझसे उन्होंने यह भी कहा कि इसमें ठहरने से तुम्हारे पढ़ने लिखनेमें किसी तरहकी बाधानहोगी क्योंकि पादरीसाहव अतिही निकट रहतेहैं जबतक चाहो उनके साथमें रहो ॥

अब मैं देखनेवालोंकी शरणमें अपनेशुद्ध और पवित्र पादरीसाहव और दो एक और प्रतिष्ठित मित्रोंकी प्रशंसा करताहूं जिनसे मेरी इस धूमधाम की दशामें मित्रताहुईथी ॥

———※———

## उल्लास तीसरा

**मौज़े आइवानोफ़का—तारीखमौज़े इलाके का सरबराह-कार—सलेवोनियन निवासी और टिवटौनिक—रिहाई घरानेके गुलामों की बाबत एक जरमन के ख्यालात—जस्टिसआफ़दीपीस—दुनियाके नये ख्यालात—रूसीज़बान रूसियोंकी योग्यता ज़बान जानने का मेरेशिक्षक--अखबारों का बहुत बड़ा गट्ठा—**

मौज़े आइवानोफ़का जिसमें कुछ महीने रहने का मैंने विचार किया इन उत्तरी जंगलों के और गांवोंसे वहुत उत्तम था—किसानों के झोपड़े जो एक सीधी सड़क के दोनोंओर बनेहुये थे इनमें बिल्कुल शोभा और सजावट नथी—एक बड़ासा गिरिजा बनाहुआ था इसमें पांचखरादे कलश लगे थे---और उसकी छत वड़ी साफथी और बदसूरत घण्टाघर था---यह इमारत अपनी जातमें तो कुछ सुन्दर न थी परन्तु जब उसको कुछ अन्तर से मुख्यकर हलकी २ शाम और सवेरे की लाली जो आकाश में देखाई देती है उससमय देखे तो उस सारेदिनका एकदिल खींचनेवाली तसवीरों की किताब को खूब खींचसके--जिस स्थानसे चित्रकार * तसवीर उतारना पसन्द करता उसके आगे एक सब्ज़ी जगह थी--और उसमें एक नदी चक्करखाती हुई मन्द २ बहरही थी--दाहिनी ओर एक ऊंचा टीलाथा जो प्राचीन रंगीले सनोबर के पेड़ों के झुंडमें आधा छिपाहुआ था उसमें आगे आनेवाले गांवका मकान था--यह एक वड़ीसी सन्दूकनुमा इमारत थी और उसपर सफेदी फिरीहुई थी सामने की ओर बरामदा था और थोड़ा सा तख्ता जमीनका--इसके नीचे किससमय फुलवाड़ी लगासक्ते हैं--इसके बाई ओर गांवथा--मकान इस वड़े गिरजे के आसपास वहुत शोभायमान देखपड़ते थे और थोडेही अन्तरपर पेड़ों की एक सुन्दर २ पंक्तिथी--ठीक बाई ओर खेत थे जिनके किनारे सनोवर के पेड़ों की एक काली २ पंक्ति चलीगई थी--जो आदमी जमीनसे थोड़े सौफ़ीट ऊंचा उछलसक्ता तो वह देखता कि उसगांवके वाहर खेतहीखेत हैं--यह हरा २ तख्ता एक जंगलके

---

*चित्र अर्थात् तसवीर खींचनेवाले को कहते हैं ॥

पेटमें होनेवाला हुआहै और जहांतक नज़र कामकरती है हर तरफ़ जंगल ही जंगल देखाई देताहै---

इसके इतिहासी समाचार संक्षेप वर्णन किये जासक्ते हैं--आगे के समय में यह इलाक़ा और गांव और उसके रहनेवाले एकफ़क़ीरोंके रहनेकी जगहसे सम्बन्धिक थे--परन्तु जब मलका कैथरायन दूसरीने सन् १८६४ ई० में उस ज़मीन को जो दीनी कामों के लिये जानीगई थी मूठीमें करलिया तो यह जायदाद बेकाम होगई-- थोड़े समयके बाद उक्त मलकाने इलाक़ा मज़कूर अर्थात् कहेहुये को गुलामों समेत और कुल वस्तुवों के जो इसमें थे एक पुराने जनरलको देदिया जिसने रूमकी लड़ाइयों में अच्छे २ काम दिखलाये थे—उस समय से यह एक खान्दान के पास रहता था सन् १८२० ई० और सन् १८४० के मध्यमें किससमय इस गिरिजा की बड़ी सी और एक महल सराय असली अधिकारी के बापने बनवाई क्योंकि उसको देहातमें रहने की आकांक्षाथी--और वह अपने इलाके के प्रबन्ध में तनमनसे आरूढ़ रहताथा उनके प्रतिकूल उसके लड़केने देहात के ठहरनेको सेंटपीटर्सबर्ग में रहने को प्रधानतादी और एक सर्कारी दफ्तरमें नौकरी करली वह फ्रांसीसी तमाशों के आशिककी जगहथी और शहरोंकी उत्तम२ कारीगरियों को बहुत पसन्दकरता था--उसने अपने सारे इलाकेका प्रबन्ध एक जरमनी कारिन्दे के सिपुर्द करदिया जो कारलकारलिच के नामसे प्रसिद्धथा और जिसका हाल मैं शीघ्र देखनेवालों की नज़र में करूंगा--

इस मौजेके सफ़ह तारीख पर कोई लड़ाई जीके खुशकरनेवाली न लिखी थी--सिवाय इसके कि ऋतु खराब हुई-- पशुओं में मरीफैली--आगलगने से दुःखहुआ--ऐसा मालूम होताहै कि इन दुःखोंसे वहांके निवासियों को पहले समय से हरसाल दो चार होना पड़ता था यदि कभी उत्तम ऋतुहुई भी हो तो लोगोंके समझ से उतरगईथी--कोई इतिहास ऐसे नहीं थे कि जो उत्तमतासे बारीकियों की जांचकी जाती तो इनमेंसे बहुधा नकलें घटजातीं और ज्यादा सहीह होजातीं--जैसे प्रसिद्धथा कि लोगोंने कईबार इसके दिशाओं के जंगल में एक चुरल देखी थी--और बहुतेरे घरों में यहभी प्रसिद्ध था कि एक डायन आश्चर्य के काम करतीहै--और जबतक अच्छीतरह से उसको खुश नहीं करदेते-तबतक वह नहीं टलती--इन खबीसों और शैतानों के बारेमें मैं बहुतसे विश्वासित इतिहास एक सूरत नम्रतापूर्वक प्रसिद्धथे कि वह वृक्षकी एक डारपर प्रसिद्ध होकर गुमहोजाती थी--और यह भी लोगोंको विश्वासथा कि पवित्र स्थानोंकीयात्राकी बरकतसे बहुधा दर्द और बीमारियां जाती रहती हैं--

अब मैं इस छोटीसी बस्तीके चुनेचुने आदमियोंका वर्णनकरताहूं इनमें से सबमें नामवर आदमी वही कारिलकारलिच कारिंदा था ॥

मुझको सबसे पहिले यह वर्णन करना चाहिये कि इस आदमी का नाम जो पहिले कारिल इस्मिडिट था और प्रूस देशके मौजे शानिहासके एक धनवान् आदमी का लड़काथा उसका नाम अब कारिलकारलिच क्योंकर बदलगया और रूसके मौजे आइवानोफका में वह सबसे बड़ा आदमी क्योंकर होगया ॥

बीस वर्षके निकट व्यतीतहुये कि बहुतसे रूसी ज़मीनोंके मालिक इस कामसे जानगये थे कि खेतीके प्राचीन ढंगमें वृद्धि और सम्मति की आवश्यकताहै और इसीविचारसे उन्होंने अपनेइलाकोंकेलिये जरमनके कारिंदे नियतकिये--इन्हींजमीनोंके मालिकोंसे मौज़े आइवानोफकाकामालिक भीथा एक मित्रकेद्वारा जो रहनेवाला बरलनके-शहरकाथा उन्होंने एकनयेजवान आदमीको एक मसावी अर्थात् सम मासिकपर नौकररक्खा जिसने जरमन के मदर्से खेतीमें विद्यापढ़ीथी और परमेश्वर झूठ न बुलवाये तो होहिनहीमनें वह मदर्साथा--यह नया जवान जब रूसमें आया तो उसका नाम कारिल इस्मिडिटथा परन्तु पीछे उसके उसका नाम बदलकर कारिलकारलिच होगया--यह इसकी इच्छासे नहीं हुआ किंतु रूसमें एक अनोखीरीति है उसके अनुसार हुआ रूसमें वंशके नामसे लोग नहीं पुकारेजाते किंतु ईसाई नाम और कुन्वियत से ॥

इस नये जवानने आनेके साथही इलाक़ेके प्रबन्ध और कृषीके ढंगकी सम्मतियोंमें बड़ी आरूढ़ता प्रसिद्धकी ॥

कुछ हल और २ हथियार जो पहिले समयमें बाहरके देशोंसे लायेगये थे और कई बर्षोंसे बेकाम पड़ेथे उनको निकलवाकर यह परिश्रमकिया कि विद्याके जड़ोंके अनुसार कृषी कीजाय--इस परिश्रममें मतलब होना बहुत दूरथा क्योंकि रूसके घरानेके गुलामोंसे वैसा काम नहीं होसक्ताथा जैसा जरमनीके सीखे सिखाये मजदूर करतेथे यदि चिताया जाताथा डर दिलायाजाता था और दण्ड भी पाते थे परन्तु इन सबके साथ वह बराबर सुस्ती और मूर्खता और गलतीही से काम करते थे और कभी २ गफ़लत या बेईमानी से नये हथियारों को तोड़ भी डालते थे--कारिल कारलिच सचकरके कठोर जीका आदमी न था परन्तु अपने सुकर्मों के प्रबन्ध देने का उसको बड़ाध्यान रहताथा और जबकि उसकी आज्ञानुसारकार्य समय पर नहीं होताथा तो अतिही कठिन मालूम होता था और रूसी किसान समयपर और ठीक कामकरनेको बिल्कुल बे काम और बनावट समझने हैं

घरानेके गुलामोंने कभी उसके सन्मुख सामना नहींकिया किन्तु सदैवआज्ञानुसार कामकरते थे और यदि दुःखी मार्जार की तरह बने रहते थे परन्तु अपनी भूल और मूर्खता से उसका काम सदैव बिगाड़देते थे इसकारण जो वैर प्राचीन टीवटोनिक और स्लेवोनियन जातों के आपुसी और मिलावट से वे मुश्किल पैदाहोताहै पैदाहोगया--यह घरानेका गुलाम उस अच्छे अगले समयको यादकरके पश्चात्ताप करते थे कि हाय उस समयमें अपने मालिक के साया के नीचे किस आराम से रहते थे और हमहींमें से एक आदमी हमारी चौकसी करता था—यदि यह ओहदेदार हमारेसाथ कभी२बेईमानी करता था और मालिक भी रिसके समय बहुधा आज्ञा देताथा कि कठिन दण्ड दियाजाय परन्तु उसने यह कभी परिश्रम नहीं किया कि किसानों के प्राचीन स्वभावों को बदलवादें किन्तु जो थोड़ीसी गलतियां छोड़जाते थे उससे आंख छिपाते थे और मालिक उनके दुख वहाल में साझी होताथा और बहुधा कृपा पूर्वक बुलाता था यह प्राचीन रूस मसला है--कि जहां क्रोधहै वहां मोद भी होताहै --परन्तु इसके प्रतिकूल कारिलकारलिच कानूनका डीलही था और शील और दया उस में छूभी नहीं गया था--इसके हुक्म चलानेके ढंग में काम क्रोध और क्षमा और दया इन दोनों का लेश न था--इन गुलामों को तो बड़ाही तुच्छ समझताथा--फटकारा हुआ का शब्द तो उसकी बातकी आड़ थी--और जब कभी कोई काम को अच्छी तरहसे प्रबन्ध पाता था तो वह समझताथा कि ऐसा तो होनाही चाहिये था--शाबाश--क्याखूब के कहने से कोई बहस न थी॥

जब सन् १८५९ ई० में यह प्रसिद्ध होगयाथा कि यह गुलाम जल्दछूट जायेंगे तो कारिलकारलिचने बड़े विश्वासके साथ आगे को कहा कि अब यहदेश अवश्य उजड़ जायगा--क्योंकि वह परीक्षासे जानताथा कि छिपेहुये गवांर और अन्तके न शोचनेवाले उससमयभी होते हैं जब कि वह अपनेमालिक की खास चौकसी में कामकरते हैं और डरते रहते हैं कि ऐसा नहो चाबुकफटकारा जाय इसकारण जबमालिकका खौफ व दबाव जाता रहैगा तब उनका क्या हालहोगा---- इसतरह पुरुष के जीमें आगे के लिये नुक़सान करने वाले विचारपैदाहुये कि उसकाप्रबन्ध बुराहै क्योंकि वह अपने मालिकका शुभचिंतक था और यह सुनकर उसको और भी दुःखहुआ कि किसानों को क़ानूनके अनुसार वह ज़मीन मिलजायगी जो उनको परिश्रम के बदले में मिलीथी और यह ज़मीन उस इलाक़े की कुल ज़मीनसे जो लायक़ खेतीके थी कोई आधी के क़रीब थी--उसने कहना आरम्भाकिया कि उस प्रबन्ध से यमनके मालिकोंके हक़ नाहक व बिना कारण बिनाशहोंगे और उससे केवल एक

फल उत्पन्नहोगा कि जो किसान छोड़दिये जायंगे वह अपनीही ज़मीन के खेतीपर बसरकरैंगे और अपने मालिककी ओर से खेतीकरना कभी मंजूर न करैंगे--जब गुलामों के छोड़ने को बादशाही आज्ञाहुई तो थोड़ेही महीने के पीछे बहुतसी बातें उसने ऐसी देखीं कि जो नष्ट विचारांश उसके हृदय में पहिले हुये थे उनकी सचाई होगई--किसानों ने प्रसिद्ध करदिया कि जो हक़ उन्हें मिले हैं उनपर उनको सन्तोष नहीं है और वह परिश्रमकरते हैं कि जो महसूल उनपर नये क़ानूनके अनुसार बांधागयाहै उसकोभी किसी तरह टालैं--उसने विनती और नम्रता से चिता भी दिया वादे भी किये श्री धमकियां भी दीं कि किसतरह यहकिसान थोड़ासाकाम खेत का प्रबन्ध दें--और उसने किसानोंको क़ानूनका वह शर्त्त कियाहुआ हुक्मभी दिखाया कि जबतक कोई नया प्रबन्ध न कियाजाय तबतक वह रीति के अनुसार ताबेदारी के साथ काम का प्रबन्ध करैं परन्तु बेफ़ायदा--उसकी सारीनम्रता और विनय का उत्तर उन्होंने यहदिया कि अब हम निरूपाय नहीं हैं कि आपका काम चाहे वे चाहे करैं अन्तको उसको लाचार होकर हाकिमों से ध्यानकरना पड़ा--इसकाररवाई से कुछलाभ हुआ परन्तु इससाल खेत का काम और बरसों से भी खराबहुआ और फल यहहुआ कि ऋतुखराब और बरबाद होगई ॥

उससमयसे धीरे २ वृद्धि होतीगई है इसलिये किसानों को मालूम होगया कि वह न आप अपने समयों को काटसक्ते हैं और न उस ज़मीन का टैक्स देसक्ते हैं जो उनको मिली है इसकारण वह इस बातपर प्रसन्न होगये कि समान बदलालेकर ज़मीनके मालिकके खेत जोतैं---कारिल कारलिचने आनन्द और खुशहोकर मुझसे कहा कि इस दो वर्ष के अर्से में मैं इसलायक हुआ कि कुल खर्च देकर अपने मालिक को सेंटपीटर्सबर्ग कुछ थोड़ासा रुपया भेजूं--यदि यहबात कुछ ऐसी आवश्यक न थी परन्तु इससे प्रसिद्ध होताहै कि अब आगेकी अपेक्षा प्रबन्ध अच्छा है--यह काम काहेको है लोहेके चने चबानाहै--कुछ रिहाई से किसानों की वृद्धि नहींहुई है और न उनकी भलाई के कुछ सामान मौजूदहुये किन्तु गुलामीकी हालतमें जिसक़दर काम यह करते थे उससे अब काम कम और मदिरापान खूब होता है और अगर एक शब्द भी कड़ाकहिये तो रफूचक्कर हों और आपका काम कभी न करैं--कारिलकारलिच ने जिसक़दर रोक इनलोगों के साथ कियाथा उसका पलटा अब यहकिया कि अपनी जबान और रूसी ज़बानमें जहांतक गालियां मिलैं उनको खूबही दें और कहा कि इन खोटे कर्मों में केवल मूर्खता और मदिरापानही का दोष नहीं है किन्तु यह

अपने पशुओं को हमारे खेतों में छोड़देते हैं और जब कभी समय मिलता है जलानेके लिये लकड़ी जंगलसे चुरालेजाते हैं॥

मैंने प्रार्थनाकिया कि ऐसे मुक़द्दमों की जांचके लिये तो अब आपके यहां मजिस्ट्रेट नियतहोहीगये हैं॥

उसने कहा कैसे मजिस्ट्रेट यह कहकर उसने एक विनोदी बात यहकही जिससे प्रसिद्ध होता है कि वह उनलोगों में नहीं है जो नई अदालतों की अकारण प्रशंसा करते हैं उनसे कहा इन जज्जोंके यहां पुकारने से क्या मतलब निकलेगा जो सबसे निकट अदालत अर्थात् न्यायस्थानहै वह यहां से ६ मीलके अन्तरपर है और जब मैं वहां जाताहूं तो जज्जसाहब यही चाहते हैं कि किसीतरह उसका समय बर्बादहो--मुझे तमामादिन वहींरहना पड़ताहै और फिर जो देखताहूं तोजो दुःखमैंने उठाया उसका कुछभी फल न मिला मजिस्ट्रेट सदैवकिसानोंकेलिये कुछ न कुछ बहानाकरलेते हैंऔरजो किसीने किसानों को दण्डदिया भी तो भी झगड़ा लगाही रहता है छोटा भैया वकील मटर गश्त करते रहते हैं और इनमें बहुतेरे दुष्ट शहरवाले भी होते हैं जो सर्कारी दफ्तरों से इस अपराध में छुटादियेगये थे कि अतिही निडरहोकर घूसलेते थे--यहलोग चुपके से किसानके कानमें कहदेते हैं कि अपीलकर--यदि किसान जानता है कि यह फैसला दूर इन्साफ़ है परन्तु वह सहजही से दममें आजाता है कि जो अदालत शिशनमें अपीलकरेगा तो भाग्यकी परीक्षा का उसको एक और समय मिलेगा और कदाचित् कृतार्थ भी होजाय--इसलिये वह इसदुष्ट वाचाली को वकील करता है--और उसके लिये अपील तैयार होताहै और मेरे नाम सम्मन आताहै कि फ़लांदिन अदालतशिशनमें हाज़िर हो परमेश्वर की कृपासे वहस्थानयहांसे २० मीलहै--मैं तड़के उठा--और सम्मन में जो काल लिखा था उससमय ठीक ११ बजे पहुंचा--अदालतके दरवाज़ेपर किसानों का एकसमूह देखपड़ा और सर्कारी आदमियों में केवल एकद्वारपाल--मैंने उससे पूंछा कि भला मेरा मुक़द्दमा कबतक होगा--उसका संक्षेप उत्तर उसने दिया मैं क्या जानूं आधघंटे के पीछे सिक्रेटरी साहबआये--उनसे भी मैंने वही प्रश्नकिया और वैसाही उत्तर पाया--और आधाघंटा व्यतीतहुआ और मजिस्ट्रियोंमें से एक साहब टारंटसगाड़ी पर सवार आये--यह साहब निश्चयकरके बड़े जवानके आयरथे-इन्होंने मुझे निश्चय दिलाया कि मुक़द्दमा आरम्भहीहुआचाहताहै फिर उन्होंने एक ऐसा संदिग्ध अर्थात् छिपाहुआ शब्द रूसीभाषा में कहा जिसके मानी किसी कोषमें शुद्ध न मिलैंगे--और जिसके अर्थ इतने होसक्ते हैं--एकघंटे भर में--दूसरे अठवारे में--बरस दोबरसमें--कभीनहीं--अब दूसरे

मजिस्ट्रेट साहब सवारहोकर आये--और पीछे उसके तीसरे साहब--कानून के अनुसार तीन मजिस्ट्रेटों से ज्यादा की आवश्यकता नहींहुई--परन्तु पहले यह सत्पुरुष बहुतसे चुरटपीलेते हैं और इधर उधर की खबरें आदि सुनलेते हैं तब कहीं इजलास पर काम आरम्भ करते हैं--इजलास के कमरे के एक कोने में मेज़रक्खी होती है जिसपर हरेकपड़े की पोशिश होती है--यह मेज़ ज़मीनसे किसी क़द्र ऊंची जगहपर रक्खीहोती है और उसके पीछे जज्जों की कुरसियां होती हैं--अब कारखाई आरम्भहुई--मुझे तो निश्चयही था कि मेरा मुक़दमा सूचीपत्र में बहुतही नीचे नम्बर पर होगा--और मुझे यह भी निश्चय था कि सिक्रेटरीसाहब मेरी घबराहट देखकर प्रसन्न होतेहैं वैर करना इसीका नाम है--पहिले इसके मेरेमुक़दमे की पुकारहो मजिस्ट्रेटसाहब कमसे कम एकबार फिर खाने और चुरट पीनेके लिये जांयगे--अब मैं और मुक़द्दमों की कारखाई से जीको बहलानेलगा--और सचमानो कि कोई २ मुक़द्दमेमें बड़ीही हास्य मालूमहोती थी इसकदर झूठी सौगन्दखाना इसकचहरी में होता है कि परमेश्वर झूठ न बुलवाये तो उसकी दीवारोंतकमें आकर्षण अर्थात् कशिश होगई होगी--यह रोग बहुतेरे गवाहों में तुरन्त नस २ में व्याप्तहोजाता है--मैं यहां थोड़ी मनलगनेवाली लड़ाइयोंको वर्णनकरूंगा ईश्वर २ कहते मेरे मुक़दमेकी नौबतआई--यदि वह मुक़द्दमा बिल्कुल साफ था परन्तु वह दुष्ट छोटावकील बड़ी लम्बी चौड़ीस्पीच अर्थात् व्याख्यान* लिये तैयारथा--हाथमें क़ानूनकी एकछोटीसी किताब थी--और वह उससे ऐसा वर्णन कररहाथा कि आदमी कैसाही तीव्र बुद्धि का क्योंनहो भला समझ तो ले कि इसमुक़दमे से उनबयानों का क्या सम्बन्ध है कदाचित् अदालत मातहतकी तजवीज बहालरक्खीजाय या मिटादीजाय परन्तु दोनों हालतों में मेरा एकदिन का नुक़सान होगया--मैं इतना अधैर्य होगया कि अब इससलाहकी रोक न रही--होसक्ताहै कि इससे नष्ट कोई खराबीप्रसिद्ध होती जैसा कि मुझे परीक्षासे मालूमहुआथा--एकबार मेरे एक मुक़द्दमे में कुछ योंही अनीतिथी--किसी आदमीने धोखेसे उस कमरेके दरवाजे खोले जिसमें कई मजिस्ट्रेट आपसमें सम्मतिकररहेथे और फ़ैसला अर्थात् विचार लिखरहेथ --या कोई छोटीसी लड़ाईहुई और उसी दुष्टवकीलने अतिउत्तम अदालतमें शिकायतकरदी--नालिश केवल थोड़ेही रुपयोंकीथी--पहले तो सेंटपीटर्सबर्गमें जाके उसके मध्ये बहसहोनेलगी--फिर एक और अदालतमें दूसरीबार पेशहुई--खैर अबसे आये घरसेआये--अब बंदा कानूनके निकट भी नहीं जाता ॥

---

*इसमात्र कोई अच्छी पुस्तक किताब तक मय दृष्टान्त और सब हाल बना ॥

मैंने पूछा तो फिर आपहरतरहका दुःख और सख्तीउठातेहोंगे--उन्होंने कहा न इसक़दर जिसक़दर आपका ख्यालहै--दासके निकट तो न्याय इसका नाम है--कि जब अपने खेतों में किसी किसानका घोड़ा या गाय पकड़पाताहूं तो उसको क़ैद करादेताहूं और उसके मालिकको दंडदेकर छुड़ानापड़ताहै ॥

मैंने कहा क्या आपको डर नहीं मालूमहोता कि यह हकूमतकरनेका बर्ताव आपकरतेहैं -मैंने तो सुना है कि जो लोग ऐसाकरते हैं उनसे रूसके मजिस्ट्रेट कठिनताईसे मिलतेहैं ॥

उन्होंने कहा जी हां रूसके मजिस्ट्रेट तो ऐसेही होतेहैं जबतक आप रूसमें रहैं अच्छाहै कि जो आपके यहां चोरीहो तो आप चुपकेहोरहैं और आप चोरकोमारैंपीटैं नहीं--इसमें दुःखभी कमहोगा और सस्तेभी छूटियेगा जो ऐसा न कीजियेगा तो बारम्बार किसी दिन क़ैदखानेमें बेड़ियां खड़-खड़ाते हूजियेगा--यह भी यादरखिये कि बहुतसे नई उमरके मजिस्ट्रेट इस देशमें सारी दुनियांसे निराले काम रखतेहैं ॥

मैंने पूंछा इसके क्या मानी--यह तो मैंने नहींसुना कि दुनियां की विद्या में कोई नये क़ायदे निकाले हुये हैं--

उन्होंने कहा--आपने ठीक आज्ञादी--मैं अभी इसराहसे आप अजानहूं--केवल सुनीसुनाई विनय करताहूं और मैंने जहांतक सुनाहै मेरे निकट बड़े मोटे २ शब्द काममें लाये जातेहैं परन्तु आपके कोष और आपके शिक्षकने अवश्य आपको इन २ शब्दों के समझने में धोखादिया होगा--रूसमें इन शब्दों के बहुतसे मानी होते हैं--यूरुप के मूर्खत्वसमयमें जो अब समाप्त हो-रहाहै खराब काम करनेवाले आदमियों को लोग खराब समझते थे परन्तु हालकी जांचसे मालूमहुआ कि यह धोखाथा--एक नये जवान ज़मीनके मालिकने जो थोड़ादूरपर रहता है--मुझको निश्चय कराया है कि वही ख-राब कामवाले आदमी सब प्राटिस्टण्ट और बड़े जबरदस्त शुद्धजात के हैं यह सच इस प्रबन्ध के ढंगसे नुक़सानपर छेड़नेवाले होते हैं जिसमें वह आप व्यर्थ संयुक्त हैं-- बलहीन आदमी जिसमें विवेक नहीं है चुपचाप के साथ ज़ंजीरदार पैर होजाताहै--और अपराधी आदमी और साहसवाला और दृढ़ आदमी अपनी बेड़ियों को तोड़डालता है-- और औरों की बेड़ियों को भी तुड़वाडालताहै क्यों जनाब यह तो बहुत उत्तम उत्तर दुष्टोंके बचावकाहै ॥

मैंनेकहा हां यह एक ऐसा प्रश्नहै कि उसमें निस्सन्देह बड़ी सचाई होस-क्ती है--और हानिके फल सहलमें इससे पैदाहोसक्ते हैं परन्तु मेरे निकटयह प्रश्न किसी क़दर सच भी है--और कुछ लाभ नहीं तो यह तो होना चाहिये

कि सब लोगों में आपस में नेक पैदायशी और शुभचिन्तक ज्यादह हो कि यही परमेश्वर को आज्ञाहै--परन्तु कदाचित् सब लोगों में राज्यके वैरी और अपराधी संयुक्त नहीं हैं--यह शब्दों को सुनकर कारिलकारालिच मेरी ओर को ध्यानदिया और उसके चेहरासे आश्चर्य बर्षनेलगा और उन्होंने मुझसे पूंछा क्या आप भी निहलस्टहैं--मैंने कहा हजरत यादरखिये बन्दा निहलिस्ट वहलिस्ट कुछ भी नहीं है--

(प्रश्न) निहलिस्ट किसेकहते हैं हजरत--?

(उत्तर) अगर आप रूसमें देरतक रहैंगे तो बिना मेरे बताये आपहीआप मालूम होजायगा--यह तो दास प्रार्थनाही करचुका है कि मुझे इसका कुछ भी डरनहीं है कि किसान मुझे सर्कारमें पकड़वादेंगे परन्तु वह खूब जानतेहैं कि जो वह हमको बड़ादुःख देंगे तो हम उनके पशुओं को भूखों मारडालेंगे---!

मैंने इसकायका कोई विचारनकिया कि उन्होंने अपने बर्णनको यकायक बदल क्यों दिया--मैंने कहा (हां इसशर्त्तपर पशुओंको अपने खेतों में पकड़ सकिये) उसने उत्तर दिया--बिन पशुओंके पकड़े मैं ऐसा करसक्ताहूं- याद रखिये कि क़ानून घराने के गुलामों के रिहाई के अनुसारसे किसानको खेतीके योग्य जमीन तो मिली है परन्तु चराईका हक़ नहीं मिलाहै--और उसमें उनकी कोर मुझसे दबीहुई है--आदमी और वस्तुकी बाबत जो बुद्धि कारिलकारालिच करता था वह मुझसे सदैवमनभावती ज्ञातहोतीथी क्योंकि वह बड़ापक्कासच्चाथा और बहुधा प्रसन्न भी रहाकरताथा परन्तु मुझसे जल्द मालूमहोगया कि उसकी बुद्धिको बिना दुःख कभी न क़बूल करलेनाचाहिये क्योंकि वह एक अक्खड़ आदमीथा और उसकीबुद्धि मूर्खतासे खाली नहीं होतीथी--उसको इस देशके आदमियों और कानूनों और रीतिसे कोई सह*दुःखो नथा जाहिरी दोषोंको तो वह खूब समझलेताथा परन्तु देशकी भीतरी हालत वह नहीं समझ सक्ताथा--इन छिपेहुये कारणोंसे अलबत्ता वह जानता न था जिनसे यह ऐब पैदाथे--केवल इतना सुननेसे कि फलां आदमी रूसीहै वह फकीराय नियतकरलेताथा कि वहा वड़ी जातकाहोगा जैसा कामका जाननेवाला आदमी मैं उसको पहले समझताथा वैसा वह निकला॥

यदि वह इस देशमें १९ वर्षसे रहताथा--उसको किसानोंकेतरीकासे बहुतही कम जानपहिंचानथी--हां जो कुछ उनकी दशा जानताथा तो इसक़दर जिस

*जो अपनेदुःख में शामिल हो जैसे सहप.टी॥

क़दर आप उससे और उसके मालिकसे सम्बन्ध रखतीथी---किसानों के प्रबंधदेशी--ढंग आपसमें मिलकर ज़िंदगी बसर करना--दीनी विश्वास और मजहबी क़ामोंसे बहुत कम जानपहिंचानथी-- और जो किसान हरसालगांव छोड़कर मेहनतमज़ूरीके खोजमें बाहरचलेजातेथे उनके कामोंको भी जानता नथा और कुछ थोड़ीसीपहिचानथी भी तो अशुद्ध--मैं शोचा कि इन कामोंकी पहिचान इकट्ठा करनेके लिये अच्छाहै—अब मैं पादरीसाहबसे सलाहलूं किन्तु किसानोंसे आप जांचकरूं तो और भी उत्तम है परन्तु इसकेलिये अवश्यथा कि रूसियोंका हररोज़ सहजसे समझसकूं और फ़र२ बोलूं और अभीतक मैं इसमें जैसा चाहिये वैसा अभ्यास करनेवाला नहीं हुआथा ॥

जिस आदमी की तबीयत अन्य देशोंकी भाषावोंसे दुनयवी सम्बंधरख तीहै उसतकको रूसीजबान सीखना किसीतरह सहज नहीं है यद्यपि यह भाषा अंगरेज़ी भाषा की तरह ईरियनतरहकी है और इसमें केवल तातारी शब्दोंका कुछ योंहींसामेलहै परन्तु कोई अक्षरकीवाणी ऐसी होतीहै जिससे पश्चिमी यूरुपवालोंकेकानवेमित्रहैं और उनकी जिह्वापर भारीमालूमहोतेहैं

जिन लोगोंको परदेशी भाषावोंको सहजसे सीखनेकी दुनियाकीलियाक़त हासिलहै उनको भी रूसी जबान सीखनेमें दिक़तहोगी—यदि रूसी जबान भी हमारी ज़बानकीतरह ईरीनही की डारहै और तातारी शब्द इसमें थोड़ेहीसेहैं जैसे बाशलिक़ या कलपक या अरबूज़ परन्तु खराबी यह है कि इसमें कोई अक्षरकीवाणी ऐसी है कि पश्चिमी देशोंके निवासियोंके कान उनसे अमित्रहैं परन्तु रूसीशब्द उटटस—यदि कानोंको परदेशी मालूमहों परन्तु उसका जुजबेटर सब रूसीशब्दका खंडहै इससे टिवटोंविक और स्लेवोनियन जबानोंके भेद और असलियत जैसा कि चाहिये ज़ाहिर होतीहै ॥

इसतरह रूसी ज़बानम यह भी बड़ी मुशकिल बात है कि शब्दके किस खण्डपर ज़ोरदियाजाय इसकाममें रूसी और यूनानी जबान मिलती है परन्तु यूनानीसे इसमें थोड़ी लपेटगी अर्थात् कुंजी ज्यादह है--ऐसी २ मुश किलोंपर आदमी जभीबली होसक्ताहै जब कि इस ज़बान से देरतक जाना रहाहो--यदि काठिन दिकतें थीं परन्तु जो आदमी अन्य भाषावोंके सीखने का आदतीहै उसको कोई डरनहीं है--उच्चार और शब्दोंका ढंग मुख्यबातों से कान और ज़बान धीरे २ मित्र होजाते हैं और स्वभाव से वही काम निकलता है जो ज्योतिष की रीति से यहबात सच है कि अन्य आदमी चाहे जितना साफ़ बोलसके यह कभी नहीं होसक्ता कि रूसी समझा जाय

जो कुछ देर तक बोलतारहेगा तो उसका परदह खुलजायगा और यहकोई आश्चर्यकी बात नहीं है--जो रूसी अंगरेज़ी जबान बोलते हैं--उनकीबाबतयह कहसक्ते हैं--मैंनेबीसियों रूसियोंसे बात चीत कीहै जो बहुत अच्छीतरह अंगरेज़ी बोलते थे परन्तु कोई ऐसा नहीं मिला जो वही अंगरेज़ों के सदृश बोल सकै--इन लोगों के मध्य जो लड़कपन से अंगरेज़ी भाषा खूब बोलते हैं॥

सब आदमियों का विचार है कि रूसियों को ईश्वर ने एक मुख्य योग्यता ज़बान जानने की दिया है--कहा जाता है कि आप उनकी ज़बान ऐसी कठिन है कि अन्य भाषावों के सीखने में उनको एक किनका भर दिक्कत नहीं होती--मेरे निकट इसमें सन्देह नहीं कि इस आम विश्वास को किसी क़दर प्रचार चाहिये कि पश्चिमी यूरुप के शिक्षा पाये आदमी अच्छे ज़बान जानने वाले होतेहैं क्योंकि वह सदैव फ्रांसीसी बोलते हैं और बहुधा अंगरेज़ी और जरमनी भी--अब हम पूछते हैं कि या तो यह काम रूसियोंकी समझ का फल है या उसके कुछ और कारण हैं--मेरी यह ताक़त नहीं कि उनकी समझ से नाहीं करूं परन्तु मैं यह निस्सन्देह कहूंगा कि उसके और भी कारण हैं--जोरूसी चाहते हैं कि योग्य शोचने वालाहूं उनको कमसे कम एक अन्य भाषा अवश्य जाननी चाहिये--और उसका फल यह होताहै कि बड़े दरजेवाले लोगोंके लड़कोंको फ्रांसीसी ज़बान लड़कपन में पढ़ाईजाती है--बहुतसे वंशों में एक जरमनी दायी होतीहै--एक फ्रांसीसी शिक्षक और एक अंगरेज़ी स्त्री पाठक--पस लड़के पहलेही से इन तीनों ज़बानों के बोलने में अभ्यासक होजातेहैं--इसके सिवाय रूसी भाषा वाणी से देख के बहुत चौड़ी है--पश्चिमी यूरुप की जबानों में जो अक्षरपायेजातेहैं अंदाज़न् वहसब रूसी ज़बानमें मौजूद हैं परन्तु कोई कोमल वाणी तो अलबत्ता इसमेंनहींहै और उनको योंहीं रूसी सेहत के साथ सीखसक्ते हैं॥

निदान कदाचित् इस स्थानपर डारवन का प्रश्न नियत करना उत्तम है किन्तु यह विचार करना चाहिये कि जो रूसके अमीर कई पुश्तसे परदेशी भाषा सीखनेपर निरूपाय थे इसवास्ते धीरे २ इनमें एक प्राचीनगुण आगया है--कि अन्यभाषा सीखैं॥

इससफरमें बहुतेरे काम ऐसे प्रसिद्धहुये कि मैंने रूसीबोली इसक़दर सीख ली कि किसानों से बेदुख बोललूं--पहिले तो मेरे पंडित पादरीसाहब हर दिल प्यारे और दयालुआदमीथे परन्तु बड़ेबातूनी और लम्बेचौड़े क़िस्सों के कहने की बड़ीरुचि थी--इससे कुछ बहस न थी कि इन कहानियों को कोई समझता और पसंद करता है या नहीं--अकेले सैरकरने के समय भी सदैव वह कुछ न कुछ बरबरातेही जातेथे--जो ऐसे समयोंपर कोई अन्यदेशी

मिलता उन्हें तो समझता कि वह किसीभूतसे बातेंकररहे हैं--यदि उनकेलम्बे चौड़े हाथपांव और डील और गुलाबके ऐसें गालोंसे ऐसे विचारकी आपही पलट होजातीथी--परन्तु कोई मर्द व औरत व लड़का जो१०मील के एर फेर में रहताथा वह ऐसी ग़लती में कभी न पड़ता--आसपासमें हरएक मर्द व औरत ज़ानताथा कि पादरीवावा ऐसे सीधे सादे नेक आदमी हैं कि भूत मेतके मानने वाले नहींहोसक्ते और वातूनी इतने वड़े कि अलामां--यहांतक कि जब उनको कोई आदमी बातेंकरनेको नहींमिलताथा तोवह अपने मनसे पैदाकरलेते थेउनकी सबीयतके इसखाने से मेरा बड़ा मतलब निकला--यदि उनकी बात चीत मेरी समझ में नहींआती थी और वातूनी आदमियों की तरह वह सदैव बातको दोहराते थे परन्तु मैं इसपर छेड़नेवाला नहींहोता था क्योंकि यदि संगाते में यहबात दोषित है परन्तु मेरे लिये बड़ी उपयोगी थी- और जब मैं एककहानी दो या एकमरतबा सुन चुकताथा तो फिर मैं उनकेजी आनन्दकरने के लिये उन्हीं के मंसूबों के अनुसार वैसाही मुंह बनालेता था॥

एक और उम्दहबात यह थी कि आइवानोफका में कुछ फिकरें न थीं--पुनि तमाम दिन रात कितावों की पाठ कियाकरता था--

जी वहिलाने के लिये मैं बहुधा कारिलकारालिच के साथ सैरकरना चाहताथा परन्तु यह छोटीप्रकारकी मगनताभी नसीबनहींहोतीथी क्योंकि बर्षा होनेसे बरामदेके बाहरजाना कठिनथा कीचड़के कारणसे सैर करनाकठिन हो जाताथा जो नामके लिये कुछकामथा तो यह था कि कुकरमुत्ते ज़मीनसेउखड़ें--परन्तु इसकाममें मेरीभी कोशिश वेकाम नहींथी क्योंकि मैं पहिंचान नहीं सक्ताथा कि खाने के फूल कौन हैं--और ज़हर वाले कौन--हम शहरसे इस क़दर दूररहते थे कि गुलगपाड़ेकी आवाज़ तअज्जुवही हमारेकानमें आतीथी--कई अठवारे बराबर गुजर जाते थे कि दुनियाकी कोई खबर वहां सुनने में नहींआती थी--सबसे निकट का डाकघर रेलके स्टेशन पर था औरवहांसे आवागमन का कोई ठीक द्वारा न था--पत्र और अखवार जबतक मंगवाये नहीं जाते थे वहांही पड़ेरहते थे और जो कभी कोईहमारा परोसी उधरसे अचानक से आता था तो चुटकी बजाते पत्र और अखवार हमको ला देता था--सो दुनियांकी दशायेंजब हमतक पहुंचते थे तो गट्ठे के गट्ठे--

मुझे खूब याद है कि एक बहुत वड़ा गट्ठा मुझे एकमर्त्तवा मिला और कारण यह होता था कि देरतक कोई आदमी ऐसा नहीं मिलताथा जो अपनी खुशीसे पत्र ले आता और यह विलम्ब हमको बहुत तरसाता था क्योंकि हमने सुनाथा कि जरमनी औरफ्रांस में लड़ाई शुरू होगई है--अन्त को एक वड़ा गट्ठा अखवारोंका मेरे पास आया मैं अशक्त होगया कि

देखूं कोई बड़ी लड़ाई हुई या नहीं--मैंने अखबारका सबसे आखिरी परचा देखना आरम्भ किया और यकबारगी एक मजमून मेरी दृष्टि में पड़ा जिसकी सुरखी यह थी (अखबार ताजह--अरे--शाहनशाह स्थान विलहलमशोही में है) यह ग्रन्थारम्भ आशय छापे के द्वारा जाहिर हुआथा और विदित होताथा कि अवश्यक मजमून है मैंने शौकसे पढ़ना आरम्भकिया परन्तु निहायतही आश्चर्य कि किस शाहनशाहसे मनोरथ है--यकीन करके जार रूस या राजराजेश्वर अस्टरिया से मनोरथ हो--क्योंकि इनदिनों में जरमनी का कोई राजराजेश्वर न था परन्तु नहीं--साफ विदितहोगया कि राजराजेश्वर फ्रांस से लेख है -अब शोचा कि प्यूलियन स्थान विलहलमशोही में क्योंकर पहुंचे कदाचित् फ्रांसीसी राइन नदी के मुरचों को तोड़कर जरमनी के भीतर दर्राते चलेगये होंगे--परन्तु नहीं जब मैंने और आगे पढ़ा तो मुझे मालूम हुआ कि यह समझ भी अशुद्ध है--फिर यह गांठ खुली कि राजराजेश्वर फ्रांसको जरमन निवासियों ने घेरकै क़ैद करलियाहै- इसकाम के जांचकरने के लिये मुझे इसके आगे के परचे पढ़ने पड़े--और एकही दफाके पढ़ने में जरमनी की जय और सेडानके मामिले और उससमय के भी और २ बड़े भारी काम मालूम हुये--इस लड़ाई का हाल पढ़ने से जो असर मेरे दिल पर हुआ उसको वह लोग क्या समझेंगे जो जमाने के हालों को दिन वार अखबारों में थोड़ा२दिनका दिन पढ़ते जातेहैं ॥

एक तो मेरे शिक्षक बातचीत में बड़ेउत्तम थे दूसरे मुझे सन्देहथा कि मैं अपने सब समयों को भाषावोंकेसीखने में व्यय करूंगा--सो मैंने रूसीभाषाको इतनी जल्दी मालूम कर लिया कि थोड़ेही सप्ताहों में जो कुछ मुझ से कहाजाताथा मैं उसको समझ लेताथा और कुछ टूटी फूटी बोली आप भी बोल लेताथा—रूसीबोलीबोलने में मुझे आपरूसियों से बहुत सहायता मिलतीथी क्योंकि वह ऐसे जल्द समझतेहैं कि इधर किसी अन्य देश के आदमी ने चौथाई बातकी और उधर रूसी किसान ने उसके तीन भाग अपनी तबीयत से वर्णन कर दिये ॥

ज्यों २ मुझे रूसीभाषा समझने की ताक़त होतीगई और पादरीसाहब की लम्बी चौड़ी बातें बड़ीमन लगनेवाली होतीगई--पहिले तो यहहाल था कि वह जो कुछ कहते थे या कहानी वर्णन करते थे उनको मैं केवल जबान की रुचिसे सुनता था परन्तु धीरे २ मुझे मालूम हुआ कि उनकी बात चीत में बहुत से फ़ायदेवाली और दिल लगनेवाली बातें आपउनके और उनकी जात की बाबत होती हैं--और वह बातें इसतरह की हैं कि व्याकरणमें नहींमिलसक्तीं उनमेंसेकुछकाम अवगैं इनगनेवालोंसे वर्णनकरूंगा॥

---

## उल्लास चौथा

### गांवकेपादरी साहब

पादरियोंकेनाम—पादरियोंके ब्याह—सफेद और स्याह पादरी—गांवकेपादरीकी लोग प्रतिष्ठाक्योंनहींकरते—सफेद पादरियोंके इतिहासीसमाचार--गांवके पादरीऔर प्राईटिस्टंट पादरी—क्या रूसीदिनदारलोगहैं—नम्रतारूपीमूर्त्ति—पादरी और सबकी शिक्षा—पादरियों की सम्मति और चैन ॥

रीति है जिन दो आदमियों को आपस में पहिचान कराते हैं तो उनके नाम धीरेसे लेदेते हैं--परन्तु कोई कामोंने मुझे लाचार करदिया कि साधारण रीतिके जालमें न फंसूं--सचाई यह है जिन महाशयोंसे मैं देखनेवालों को मिलाना चाहताहूं उनका नाम मैं आपही नहीं जानताहूं--देखनेवाले तो अपने २ नामको जानतेही हैं वह मुझे क्षमाकरेंगे कि मैं उनके नामको नहीं जानताहूं--परन्तु देखने वालोंको अवश्य यह निश्चय होगा कि जिसआदमी की बावत मैं आप बयान करताहूं कि मैं उसको जानताहूं--और उससे मुझ से कई महीने तक देर २ तक बातचीत हुआकीहै--इसकानाम मैं अवश्य जानताहूंगा-यदि लोगों को इस बातसे आश्चर्यहो परन्तु मैं सचकै उसके नामसे वाकिफ नहीं हूं--जबतक मैंने आइवानोफका में ठहरा मैंने कभी नहीं सुना कि किसीने पादरीबाबा के सिवाय और किसी नाम या पदसे उनको पुकाराहो—

यदिमुझे नहीं मालूम कि इन पादरीसाहब का असली नाम क्याथा तो भी मैं उनकी आश्चर्यी बातें उनकी बावत वर्णन करसक्ताहूं--एक यह कि लड़कपनमें उनका कोई नामही न था--दूसरे यह कि उनकानाम उनके बापके नामसे भिन्न था—

जिन देखनेवालों की ताकत ख्यालकीगई वहुतसे आश्चर्यी कहानियों के पढ़ने से तीव्र होगई है वह यक़ीन करके यह समझेंगे कि पादरी साहव गुमनाम आदमी थे--और जैसालोग उनको समझते थे वैसेवह न थे--यातो किसी बहुत बड़े आदमी के लड़के विनलीन थे--या कोई बड़े सुकुल आदमी थे--परन्तु कोई दोषभारी ऐसाहोगया कि अवलाचार होकर गांवकापादरी वनगया और एक कोने में बैठना और ईश्वरका भजनकरना आरम्भाकिया परन्तु यह ख्याल झूठ है यह पादरीसाहव जो सच पूछो तो गांवके एक मध्य प्रकारके पादरीके बालकथे--आपके पिता अबतकजीतेथे और २०मील के अन्तरपर रहतेथे--कई पीढ़ियों से उनके कुलवाप दादे व महतारी दोनों पादरीही की वृत्ति करते आये थे--और पादरीसाहव वड़े महात्मा पुरुष थे और विद्वान्--यदि उनको परीक्षासे मालूमथा कि आदमी दुनियांके लालच का पुतला है परन्तु आप कोई भारी दोष उनसे नहीं हुआथा--कोई ऐसा कारण न था कि वह अपनी पैदायश का हाल छिपारखते--यह आश्चर्यी बातें जो ऊपर वर्णन कीगईं रूसके पादरियों की एक अजवरीतिके सवव से पैदा हुई थीं कि वहां जव कोई लड़का मदर्से में भरती होताहै तो पादरी उसका नया खानदानी नाम रखता है ॥

मेरे पण्डितसाहव लम्बे डील वली और मोटे आदमीथे--करीव चालीस वर्ष के उमरथी--घनी डाढ़ी--भूरे २ लम्बे २ छिदरे वाल जो कांधों तक लटकते थे--उनके वस्त्र में तीन चीज़ें नजरआती थीं--एकभूराअंगरखा मोटे कपड़ा का जिसमें गर्दना के पास वरावर बुताम लगेहुये थे और जमीनतक झूलरही थी--एक चौड़ीसी टोपी--और एकलकड़तोड़ वूट जूता--जो वस्त्र भीतर पहनेहुयेथे उनको मैंने नहीं देखा--उनकी जिन्दगी में कोई काम वड़ा नहींहुआथा--लड़कपन में वह एक पाठशालामें भेजेगयेथे--जो एकवड़े क़सवे में था--और एक मध्यप्रकारके विद्यार्थी थे--मुझसे वह अपने लड़कपनके जमाने का हाल कहाकरते थे कि उससमयमें मदर्से ऐसे न थे जैसे अब हैं आजकल के मुदर्रिस हजरत मसीह को नहींमानते वल्कि उनको भी एक मामूली आदमी समझते हैं--और लड़कोंको ऐसी चर्राहुईहै कि तमचीखाने को वड़ी धूमधाम समझतेहैं परन्तु वह नहींसमझते और न शोचते कि दारू के नशे के झोंकमें चूरहोना धूमधामके प्रतिकूलहै वल्कि शोहदों और लुच्चों की संगति में वैठना जिनके अढ़ाई चावल न्यारेही पकते हैं खराव नहींसमझते--मदरसे में पिटे तो हम भी कईवार थे परन्तु हमारे निकट पिटनेसे हम कोई खराव आदमी नहींहोगये--यदि मैंने उससमय के विद्वानों को विद्याके प्रकट करनेमें इतनी शेखीकरते नहींदेखा था जिसक़दर आप लम्बी चौड़ी

मारतेहैं तोभी इससमय के जो बड़े नामी विद्वान्हैं उनके सामने भी कठिन लिखावट के पढ़ने में रुकूंगानहीं--उन्हेंाने अपनाहाल जो उनके ऊपर वीता हुआ था सो सब बयानकिया जब मैं विद्याके पढ़ने से छुट्टीपाई तो पादरी साहब ने मेरा ब्याहकरादिया--मेरे श्वशुरजी उससमयमें एकबूढ़े आदमीथे--मैं उनकी जगहपर नियतहुआ--पुनि मैं आइवानोफका का पादरी होगया और तबसे यहांही रहताहूं बड़े कठिन दुःखोंमें जीवनक्षेपहोतीहै क्योंकि गांव बड़ा है और मेरी जमीनदारी कुछ बहुत मौल्यनहीं है--परन्तु धन्य है ईश्वर को कि मैं हृष्टपुष्ट हूं और शुद्धस्वभाव रहताहूं ॥

मैंने कहा आपने कहाथा कि वृद्ध पादरी साहब ने आपका ब्याह करा दिया तो मैं जानता हूं कि वह आपके बड़े मित्र थे--कहा--जी नहीं वह सब पादरियों के लिये ऐसाही करते हैं--जिन्होंने अन्य देशों में शिक्षा पाई है और जो पादरी होना चाहते हैं--धर्मी पंथके आगे चलने वाले के बोध से यह नेक काम निहायत वाजिब है मैंने आश्चर्य में होकर कहा हां ऐसा है तौ बुड्ढे पादरी साहबको क्या पड़ीहै कि वह दखल उचित बातों में दें--जनाब पंडित का औरों के कामों में पैठ करना अर्थात् क्या--उन्होंने कहा परन्तु यह काम तो मुख्य कर उन्हीं से सम्बन्धिकहै वही तो रांड़ों और अनाथोंके निगाह करनेवाले हैं--और मुख्यकर उन पादरियों के लड़के बालों की ताड़ना करते हैं जो उनके अखत्यार के हद में हैं--जब गांवका कोई पादरी मरजाय तो उसकी बीबी और बेटियां क्या करें ॥

इस बातचीतका मतलब मेरी समझ में साफ२ नहीं आया तो मैंनेशीघ्र करके प्रार्थना किया कि पादरियों को वारा से चलना चाहिये जिसमें आगे के समय जरूरतमें कामआये उन्होंने उत्तरदिया--हजरत--कहदेना तो सहल है परन्तु करने और कहने में अन्तर है वारा क्या पत्थर होसक्ताहै--एकटका तो बचनहींसक्ता और फिरभी बड़ीतंगीसे दिन टेरहोते हैं--मैंनेकहा तो फिर रांड़ और उसकी बेटियां मेहनत मजदूरीकरके ब्यापार पैदाकरें--उन्होंने मुझ से कहा दीनबन्धु यहतो कहिये कि वह मेहनतक्याकरैं यहकहकर वह जवाब के पारिखक रहे--जब मैं कोई जवाब न देसका तो उन्होंने कहा घर और जमीनतक तो उनकी रियासत समझी नहींजाती--बल्कि नये पादरीसाहब की--मैंने कहा यदि यह मामिला किसी कहानी में पढ़ता तो मैं पहलेही से कहदेता कि इसके पीछे क्याहोगा--यही कि न्यायाधीश नये पादरीको उन लड़कियोंमें से किसीपर मोहादेगा--और उसके साथ ब्याहहोजायगा और फिर सारा वंश उनकी सासुसमेत जिन्दगीतक चैनसे रहेगी ॥

उसने कहा बुड्ढे पादरीसाहब का वर्ताव तो बिल्कुल ऐसाहोता है जिस

तरह कहानियोंका न्यायाधीश एक वेजानसूरत ख्यालीको जानदारकरके देखादेताहै--उसीतरह बुड्ढे पादरी सब आदमियोंके साथ जो रक्त और मांस के बने हैं बर्ताव करता है--मगर जोकि वह समझदार आदमी है इसवास्ते केवल समयोंपर इनकामों को नहींछोड़सक्ता—सिवाय इसके पहिले इसके कि वह नयाजवान आदमी पादरी के अधिकार की सनदप्राप्तकरैं—बुड्ढे पादरीसाहब को पहलेही से उसके ब्याहकी फिकरकरनी चाहिये--क्योंकि हुक्मों के अनुसार कलीसा पादरी का अधिकार पाने के पीछे ब्याहनहींहो सक्ता है--यदि अधिकार खालीहोने के पहिलेही इसकाम का प्रबन्धहोजाय और बूढ़ापादरी मर भी जाय तो इसख्यालसे मरतेदम खुशहोगा कि इसके लड़केबालों के लिये उचितफिक्र होगई है॥

मैंने कहा पादरी साहब आपने यहकाम वड़ी नम्रताके साथ जिलादेकर वयान किया है मगर इसमें और हानैं देखपड़ती हैं कहानियों का न्यायाधीश यह कर सक्ता है कि किसी मर्द को किसी स्त्री पर मोहादे और वह दोनों सासुके साथ खुशीरबसरकरैं--परन्तु अपराध क्षमाकीजिये दास इसका माननेवालानहींहै कि बुड्ढे पादरीसाहब इनसबकेसाथ ऐसी पकाई करसक्ते हैं उन्होंने मेरे कामके असल कामको साफ उड़ादिया और कहाथा मैं यह नहीं कहसक्ता कि जब पहलेहीसे मियां बीबी के दिल मिलजातेहैं तो ब्याह के पीछे वह जरूर ऐसे रहेंगे कि जैसे दो तनों में एकजान--और सासुकी वावत जो आपने फरमाया तो घरानेके गुलामों की रिहाईके समय तक तो जरूर हर किसानके घर में सासु और कई वहुवैं रहतीथीं और रहती हैं मैंने पूंछा कि किसानों के घर में आपसमें मेल रहता है॥

उसनेकहा यह रईस वंशपर मुनहसिर अर्थात् घिराहुआहै यदिवह अच्छे चाल चलन का आदमी है तो वह औरतोंपर डरकर सक्ताहै--उनके चित्तों और ओंठ वछुह जैसे मैं ताड़गया कि उनको इसवातका वड़ा घमण्ड है कि मैं सिक्खों की औरतैं नहींहूं--इसवातकी मेरे दिल में कुछ भी सख्ती न थी क्योंकि सिक्ख औरतों के मर्दोंका क़ायदा है कि वीवी के पीठ पीछे ऐसेही दून की लिया करते हैं मैं इसका माननेवाला नथा कि पादरियों की वीवि-यों और मेमों के ब्याह की यह रीति पसंद है कि उनके रोजीकी इस तरह फिकरकी जाय॥

दो एक सप्ताह के पीछे मेरे इसख्यालकी और भी सच्चाई होगई एकदिन सुबहको मैं पादरीसाहब के मकानपर गया तो वहां उनके एकमित्र भी रहते थे--वह एक मौजे के पादरीथे जो वहांसे १५ मीलथा ऋतुके रीतिके अनुसार और पैदावार की वावत वातचीत कररहे थे कि एककिसान गाड़ीपर सवार

आया और कहा कि दो एक बूढ़ेकिसान एकगांव में जोकि निकटहैमरने की हालत में हैं और चाहते हैं कि आप चलके सिखलादें--पादरी साहब को लाचारहोकर हमसे विदा होनेपड़ा--अब मैं और पादरी साहबके मित्र रहगये हम दोनों भी बातैं करते चले जहां कि गांवहै कि जबवह घर लौट आतेहोंगे तो हम उनसे राह में मिलेंगे--दिरौ की ऋतु तो गुज़र गई थी--इस वास्ते गांवसे जो हम निकले तो रास्ते में खेतबिल्कुल उजाड़ पड़ेथे--इसके पीछेहम सनोवर के एक जंगल में पहुंचे जबतक हमवहां पहुचैं २ मैंने पादरियों की शादी की यह बहस छेड़दी ॥

मैंने कहा मैं इस बारेमें बहुत कुछ ध्यानकररहाहूं इस काममें आपकी क्या सम्मति है ॥

मेरे नये मुलाक़ाती एक लम्बे डीलके दुबले पतले आदमीथे काले २ भौंरेसे बाल--पीला २ मुंह--छिकी पेशानी--साफ ज़ाहिर होताथा कि यह इन जंगली आदमियोंमेंसे हैं जिनको ईश्वरने इसलिये पैदाकियाहै कि हमेशह खराब शगुन मुंहसे न निकालैं और लोगोंसे मनुष्यके जीवनके दुख सुख बयानकरैं--फिर उन्होंने जो उत्तर दिया उसमें मुझे कुछ भी आश्चर्य न हुआ--जो जीतेहुये कहा कि यह रीति ब्याहकी बहुतही खराब है उनके ओंठ बल्लहजैसे कुछ भी सन्देह नथा कि यहइसरीतिको अवश्य बुरासमझतेहैं मैंने यह दरियाफ्त करना चाहा कि देखूं यह राय किस बुनियादपर नियतकीगईहै क्योंकि उनके बयानके ढंगसे मैं समझा कि आप उनको कोई रंज पहुंचाहै इसवास्ते उसीके अनुसार मैंने जवाब गढ़ा ॥

मैंने कहा मुझको भी यही सन्देहथा परन्तु जो बहस मुझसे और उनसे हुई उसमें मुझे हमेशह माननाही पड़ताथा--क्योंकि मैं अपनी बुद्धिकी सहायतामेंकोई उत्तम उत्तर नहीं देसक्ताथा--उन्होंने कहा हज़रत आप वल्लाह बड़े भाग्यवान् आदमीहै कि आपको इसकीपरीक्षा नहींहुई--याद रखिये कि जिस घर में सासु साहब साथरहेंगी उसमें फूटरक्खी हुई है-आपके घरका हाल तो नहीं मालूम परन्तु हमारे यहां तो यही हाल है ॥

मैंने तुरन्त कहा कि यह कुछ रूसही पर मुनहसिर नहीं है--उन्हों ने कहा साहब मुझ अभागी पर आप बीती है--मेरी सासुनें मेरेसाथ थोड़े सालतक रही अन्तको मुझको उनसे हठकरना पड़ी कि आप अपने दूसरे दामाद के पासजाकर रहिये ॥

मैंनेअपने दिलमेंकहा कि इन्होंने अपनीबलाय अपनेसाढूपर टाली--और उनकी तरफ़ ध्यान देकर कहा अब तो आपकी जान इस दोष से बचगई--उन्होंने कहा हे परमेश्वर अब पहलेसे भी ज्यादा खराबी पड़ी है मैंने उनको

तीनरोबल * मासिकदेनेका इकरार कियाथा यह वादा मैं बराबर पूराकरता गया परन्तु अबउन्होंने फिर पांव फैलाये और बुड्ढे पादरीसाहबसे शिकायत जड़दी--व्यतीत सप्ताह को मैं उत्तर देने के लिये पादरियों की अदालत को गया--वहां वेरिशवत के काम चलना हंसी ठट्ठा नहीं और रुपया यहां परमेश्वर का नाम--बात तो यह है--इसवास्ते न्याय से बेनसीब रहा--साधु जीने वह२परकटी उड़ाई और तुहमतें लगाई कि अंत को छः सप्ताह के लिये पादरियों की व्यवस्था के अनुसारसे दास बाजिबी अधिकारों से बेकार रहा॥

मैंने पूछा बाजिबी अधिकारों से बेकार रहना क्या माने--उसने कहा इसके यह अर्थ कि मैं कर्तव्यों को नहीं अदाकर सकता था--उसको क्रोध आगया और कहा यह वड़ा अन्याय है और इससे वड़ा दुःख पहुंचता है--ध्यान तो कीजिये कि किसक़दर सख्ती और दिक़त उठानी पड़ती है॥

जब मैं शोचा कि किस कदर कष्ट इस गांव के रहने वालों को उठाना पड़ता होगा जिनको न अंतशोची साधु से पाला पड़ता है तो मुझे अपने नये मुलाक़ातीसे चाहे वे चाहे सहदुखी + करनेपड़ैगी परन्तु जब मैंने विचार किया कि मैं और राहजाता हूं--और पादरी साहब औरही ढर्रे परचलते हैं तो मेरा सहदुखी का उमंग कुछ कम होगया॥

उसने कहा आप देखिये यह ऋतु साल भर में बड़ी खराब है किसानों ने गल्ला काट लिया है और इस अधिकाई से पैदा अबकी हुई है कि खूब जी खोलके खर्च कर रहे हैं व्याह और मंगलाचार होरहेहैं--रंग रलियां मनाते हैं मौत और गोता देने की प्रशंसावों का कुछ जिक्रही नहीं इस सफ़र में मेरा सौ रोबल से ज्यादा का नुकसान होगा॥

सच तो यह है कि जब पादरी साहब ने अपने दीन के पाक२कर्तव्यों को इस तरह बयान किया कि मानो वह एक बाज़ारी सौदा है औरउसपर एक यहखुशी कि अपने मरतबेसे बेकारहोनेको इसतरह बयानकिया कि जैसे कोईकबर खोदनेवाला आदमीके सेहतकी बाबत बातचीतकरै तो मुझे किसी क़दर आश्चर्यहुआ--मेरेआश्चर्यका यहकारण नथा कि पादरीसाहबने दुनिया के लालचको दीनीकामोंमें दखलदियाथा क्योंकि मैं कुछ बच्चा नहीं कि पादरियोंको इससे बरी समझूं जो ईमानी पैदायशहै--बल्कि मुझसे इस बिधासे आश्चर्यहुआ कि वह इसतरह बेदुख एक अन्य आदमीसे अपनी भक्त प्रकटकरतेहैं और उनको कुछ भी ख्याल नहीं है कि मेरी बातचीतमें

* रूसका सिक्का जो सवह आना का है॥

+ दुख मिलना या घटानामें॥

कोई बात धूमधामके प्रतिकूल तो नहीं है--यह बात मुझे आश्चर्यकी मालूम हुई परन्तु मैंने इसपर खुलाखुली कोई घाव नहीं किया कि शायद वह फिर इस बातचीतको मौकूफकरदें--उनपर मैंने ज़ाहिरकिया कि मुझे इसबयानमें बड़ामजा आताहै जिससे उनका दिल औरभी बढ़े--मैंने पूंछा आपकी बुद्धि में इन ऐबोंकी सलाह क्योंकर होसक्तीहै उन्होंने इसतरह बेदुःख उत्तरदिया कि मालूम होताथा पहिले भी इससवाल पर बहस करचुके हैं कहा बस इस का इलाज यही है कि रिहाई और जाहिर करनाहो--हमलोगों के साथ इस तरहका बर्ताव किया जाताहै जैसा कोई बच्चोंके साथकरै-- और बदख्वाहों की तरह हमारी खबरदारी की जाती है--जो हमकुछ उपदेश कहनाचाहते हैं तो हमैं पहिले उस पादरी को देखालेना पड़ता है जो सूबे की मजलिस विद्वानों में सम्बन्ध रखता है और जिसको लोग समझते हैं कि पादरियों के कामकी कठिन खबरदारी करता है और वह विद्वानों की सभा बार्त्तिक कहनेवाला होता है--इस सभा में लालची और बेशर्म कामवाले भरेहुये हैं और जो कोई रिशवत न दे तो कोई नहीं पूछता है कि तुम कौनहो ॥

वाजिब है कि बुड्ढेपादरी साहब बुद्धिमान् औरईमानदार आदमी हों-- परन्तु उनकी आंखैं और हाथपांव तो यहीमानो बेकाम कारिंदे हैं सिवाय इसके पीर पादरी फ़क़ीरों के रहने के मकानों के प्रबन्धक जो गिरजेकी हकूमत व प्रबन्ध में सब बड़े दरजों के ओहदोंपर मालिक बनेबैठे हैं--उस पादरियों के जमाअत मेंसे हैं जिनको काले पादरी कहते हैं अर्थात् वह सब फ़क़ीर हैं--इसवास्ते हमारी ज़रूरतों को नहीं समझ सक्ते हैं--जिनलोगों पर हुक्मके अनुसार गिरिजा का नियत रहना वाजिब है वह गांव के पादरियों की दशा क्यों कर समझ सक्ते हैं जिनको बालबच्चों की रक्षाकरनी होतीहै और जिनको हरतरहकी बुराई लड़कोंमें आगे आती हैं--राहिब * यह करते हैं कि अच्छे २ तो पद आप वह लेतेहैं और मेहनत और मशक्कतके सबकाम हमारे लिये छोड़देते हैं--फ़क़ीरों के रहने के मकान बहुत मालदार हैं और हमको तो आप देखतेही हैं कि कितना गरीब हैं---शायद आपने सुना होगा कि देहात के पादरी देहातियों से जबरदस्त रुपया लेते हैं और जबतक रुपया बहुत नहीं लेलेते हैं गोता खाने की रीति नहीं अदा करते हैं और न कफ़न गाड़ते हैं--यह सब सही है परन्तु इसमें किसका अपराध है--पादरीलोगों को भी तो अन्त को जिंदगी टेर करनी और बाल बच्चों की रक्षा करनी है--आप नहीं ध्यान करसक्ते कि उसको थोड़ेसेरोज़-

---

* पादरीका नामहै और फकीरके माने हैं ॥

गारकेलिये कितनी बुराई उठानीपड़ती है--मुझे इसकी आप परीक्षाहुईहै--जब मैं फ़सली दौरे पर जाताहूं तो मैं देखताहूं कि किसान मुझे मूठी भर बाजरा और एक २ अण्डातक देने में कंजूसी करते हैं--जब मैं जाताहूं तो छुपके२ मुझे भलाबुराकहतेहैं और मुझे खूबमालूमहै कि उनमें बहुतसीऐसी मसलैं हैं जैसे (पादरी लोग जिंदों और मुर्दों दोनोंसे लेते हैं ) इनमेंसे बहुतेरे दरवाजों की कुंडियां बन्दकरलेते हैं और बहाना करते हैं कि घर में नहीं हैं और इतना भी प्रबन्ध नहीं करते कि मैं दूर निकलजाऊं तबमेरी शिकायत करैं ॥

इस बड़ीभारी कहानी की शिकायत के जवाब में मैंने कहा आपके इस बयान से मुझेआश्चर्य हुआ--मैं हमेशा सुनाकरता था कि रूसी बड़े दीन वाले होतेहैं और नहीं तो नीच जातके लोग तो जरूर ऐसेही होतेहैं परन्तु किसान गरीब हैं और उनको टैक्सबहुत देनापड़ता है वह परमेश्वरी संध्या को खूब मानते हैं और रोजों को नुमाजोंके बड़ेही पाबन्द हैं करीब छः महीनों के रोजे रखते हैं परन्तु अपने पादरियों का ज़रा भी आदर नहीं करते--जैसे वह आप गरीब होतेहैं वैसेही उनके पादरी भी गरीब होते हैं ॥

मैंने कहा कि मैं साफ २ नहीं समझा कि आप इस हालतकी सलाह ठहराते हैं उसने कहा दास तो पहिलेही अर्ज़कर चुका है कि रिहाई और प्रकट करनेसे इसकी सलाह होसक्तीहै मालूम होताथा कि इन बुजुर्गोंने यह सवाल कंठकर लिया है--कहा सबसे मुख्य तो यह है कि हमारी जरूरतैं मालूम हों--कोई सूबोंमें देहातके पादरियों ने जलसे बांधकरके इसकी सलाह की कोशिशकी परन्तु पादरियोंकी बड़ी सभाने इन कोशिशोंसे बराबर बड़ी दुश्मनी की क्योंकि उक्त सभा को जाहिर होने का बड़ा डर था--परन्तु इस को जाहिर करने के लिये बहुत ज्यादा रिहाई प्राप्त होनी चाहियें ॥

इस स्थान पर उन्होंने रिहाई और इश्तिहार की बाबत बड़ी लम्बी चौड़ी बहस की जो बिल्कुल बहस से मिली हुई थी--जहांतक उनकी दलीलैं मेरी समझ में आईं मेरे निकट उनमें जमाना गरदिश बदीका योग्यथा ॥

रिहाई और विज्ञापन मुनासिब किये गये हैं और इसका फल यह होगा कि पादरियों की तनख्वाहैं बढ़ादी जायंगी और सब में इनकी बहुत ज्यादा प्रतिष्ठा होने लगेगी--हम इस सवाल की जांच में इस हद तक पहुंचेही थे कि एक किसान की गाड़ी की घरघराहट से हमारी बात चीत में आफ़त पैदा हुई--एक लमहे भर में हमारे मित्र आये और अब बात चीत का फिर रंग बदला ॥

इस समयसे मैंने इसकामकी बहस फिर बहुतेरे पादरों से जो बुद्धिमान

और युक्ती थे और तुरंत सबने मानलिया कि पादरियों की हालत मौजूदह सब दिलजमई के लायक नहीं है--और देशके पादरियों की तो उसके गांव वाले जो अदब करते हैं तो वह आश्चर्य है--एकबार मैं कोई और बस्तु तलाश कर रहाथा कि अचानक से एक आधी सर्कारी रिपोर्ट मुझे मिलगई--पढ़ताहूं तो एक सीधी सादी इबारत नजर में जो पड़ी जिसका मैं अपनी कोशिशभर शब्दी तर्जुमा करूंगा--लोग पादरियों की प्रतिष्ठा नहींकरते--किन्तु इसके प्रतिकूल पादरियों को बनाते और दोष और बुरा भला कहने से पेशआते हैं--और उनको बोझा जीका समझते हैं--सब हंसी दिलाने वाली कथावों में पादरियों और उनके मोटियों और उनकी पाक औरत की तसवीरों का ढांचा उड़ायाजाता है और कुलमसलों में जहां कहीं पादरियों का जिक्रआता है जरूर भड़ष्पंन के साथ बयान कियाजाता है--लोग पादरियों से दूर २ भागते हैं और जो उनसे कभी रूबरूहुये भी तो जरूरतसे नकि दिली इच्छा से--अब प्रश्न यह है कि लोग पादरियोंकी प्रतिष्ठा क्यों नहींकरते--कारण यह कि उनका दर्जाही न्यारा है क्योंकि वह शुद्ध बुद्धि लिखे पढ़े हैं--इसवास्ते उनकी शिक्षा और सिखापनसे लोगों के दिलों में ऐसा नहींहोता कि जीव के शुद्धी का गुण नहींपहुंचता--बल्कि उनका सिखापन केवल बेफायदा जाहिरी बर्तावपर नियत रहता है और लोग इतना बिचार करतेहैं कि नास्तिकोंके दर्जेको पहुंचगया है--पादरी आप इसप्रकार की बातें करते हैं जिनसे पायाजाता है कि उनके दिलों में मजहबकी लड़ाई नहीं है--और ईश्वर की पूजाके बदले अपने पेटकीरक्षाकी फिक्र में ज्यादा रहते हैं--कामों की इसक़दर कमी कि एकपादरीसाहब ने ठीक उस समय जब कि एक की जान ओठतक आगई थी तोबाकररहा था उसके तकिये के नीचे से रुपया चुरालिया--फलाने पादरीसाहब किसी पेशा घरसे खुला खुली निकालेगये--एकपादरी साहबने कुत्तेको गोतादिया--एक पादरीसाहब ईदफसहकी नुमाज़पढ़ारहेथे कि बड़े पादरीसाहबने पकड़कर मसलासे खींच लिया--जब लोग यहखराबी पादरियोंकी सुनेंगे तो उनकी नजरोंसे पादरी गिरजायगे या नहीं--भला वाजिब है कि लोग ऐसे पादरियों की प्रतिष्ठाकरें जो मदिरा की दूकानों में पड़े रहते हैं--और जाली अर्जियां लिखतेहैं और पाक सलेब * से फिर गतके का कामलेते हैं--और गिरजामें गाली गलौज करते हैं--अन्तको इनसाहबों की ऐसी खराब हरकतें हैं कि उनका बयान बहुत नहीं है ॥

---

* माने फांसी ॥

और हर स्थानपर जगह की क़ैद के साथ यहखबरैं दर्जहोसक्ती हैं और खूबी यह कि सूबेनिरहनी नोवगोर्डहीके भीतर अगणित उपमामिलसक्तीहैं--दूरक्योंजाइये--मुनासिब है कि ऐसे पादरियों की कोई प्रतिष्ठाकरै जो इधर उधर गिरजाकी वस्तुवोंके कोड़ेकरतेफिरैं और मजहबीरीतैं अदाकरनेमें भूल करैं--लोग खूब जानते हैं कि पादरियों ने ईमान भूंजखाया है और सभा के दीनी विद्वान् दफ्तर के क़ानून को छप्परपर रखते हैं--और रिशवत लेकर या किसीकी दोस्तीकी रियायतसे ईमानकी गरदन को गोंठिलछूरीसे रेतते हैं--इसपर खूबी यह कि पादरीसाहब कि उनलोगों को भूंठीसनदें दे देतेहैं जो ईश्वरी नुमाज़पर साझीनहीं होते--और रिचोलिस्टके समूहोंके लोगोंसे महसूललेते हैं जो कभी जारी नहींहुआथा--गिरजाको आमदनी का द्वारा समझते हैं और इसीप्रकार के कार्य्यकरते हैं--भला फिर भी उनकी प्रतिष्ठा पत्थरकरै वह तो बड़ेभारी पोप हैं ॥

यह मिस्टर मिलिनकूफ़ का वचन है जो पक्के दृढ़ाचारी रूसी थे--और गांवके रूसियों के जान पहिचानके ढंगसे वड़े जाननेवालेथे--जोकि यहशब्द बड़ी वज़नताके साथ एकराजपुत्रको लिखेगयेथे इसवास्ते इसको जी गवाही देता है कि इसमें बहुतसी बातें सचहोंगी--परन्तु पाठकों को यह न जानना चाहिये कि रूसके कुल पादरी ऐसेही होते हैं इनमें बहुतसे ईमानदार और प्रतिष्ठित और नेक नीयत आदमी भी होतेहैं जो अपने कर्त्तव्योंके मरतबों को सच्चे जीसे प्रबन्धदेते हैं--और बड़ीकोशिश करते हैं कि अपनेबच्चों को उम्दा शिक्षादेवें--यद्यपि रोमन कैथोलिक पादरियों से लियाक़त और विद्याखूबीमें कमहोतेहैं तौभी उनमें मजहबीपक्षभी कमहोताहै और अभिमानी भी नहींहोते--रूसके पादरियों के ऐबपने की उनकी गुजरीहुई तारीख और कोई खासियतों से जाहिर होसक्ते हैं ॥

रूसके पादरी सफ़ेद पादरी कहलाते हैं उनमें और राहिब पादरियोंमें जो काले पादरी कहलातेहैं अन्तर होता है उनकी भी आश्चर्यों और तअज्जुबी तारीख है--पहिले जमाने में वह हरजगह पर भरती किये जाते थे--और गांववाले रिहाई के साथ उनको इकट्ठे करते हैं जब ज्यादती भूपिन से कोई आदमी चुनाजाताथा तो वह बुड्ढे पादरी के सामने होताथा और जो किसी पदके लिये वज़नी और मुनासिब समझा गया तो तुरन्त नियत कियाजाता था परन्तु यह रीति बहुत जल्द जाती रही--बुड्ढे पादरी को मालूम हुआ कि बहुतसे उम्मेदवार जो पेशकिये जाते हैं अनपढ़े गवांरहैं--फिर धीरे२ यह कारखाई उनके अख्तियारहोगई कि वह जिसको चाहैं सभासद नियत करदें--यह बहुतेरे पादरियों के लड़कों को इसकामके लिये

सबसे ज्यादा बज़नी समझ कर चुनते थे--जब बुड्ढे पादरियों के मदर्से नियत हुये जिनमें पादरियों के लड़के शिक्षापाते थे तो जमाने के मरोड़ से इनमें और दर्जों के लोगों की मुक़र्ररी यकबारगी बन्द होगई--और यह दुनिया की बात है और गवर्नमेंट की अमली युक्तिसे भी यही फल पैदा हुआ--बड़े पीटर ने यह जड़ें नियत कीं कि प्रजामें हर आदमीको सर्कार की खिदमत किसी न किसी तरह करना चाहिये--अमीर तरी के सेनों के अफसरों के मानिंद या सिविल सरविसके अफसरों के मानिंद और पादरी लोग मार्ग दर्शक अर्थात् राह देखलाने वालों की हैसियत दीनी और बड़े दर्जों के लोग सिपाहगरी और जहाज़ चलाने का कामकरें और टिकटर्दे इन तीनों दर्जों में से पादरियों पर और सबसे कहीं कम बोझाथा---इस वास्ते बहुतेरे देहाती और अमीर इस जमाअत में खुशी से दाखिल होते थे परन्तु सर्कार कब भला आज्ञा देती कि इस तरह पर सबके सब उसको छोड़दें--इसवास्ते एकक़ानून के अनुसारसे एक रोककरदीगई--और इसपेशा को महदूद करदिया जिसके सबबसे बाहर वाले उसमें दाखिल नहीं होसक्ते थे--फिर सिविल और मज़हबी काम करनेवालों की इस मिलीहुई कोशिशसे पादरीकाअधिकार बजायअपने एकभिन्न दर्जाहोगया--और पादरी इसकानून के अनुसारसे इसलायक न रहे कि और दर्जोंकेलोगोंसे मेलजोलकरसकें॥

जोकि पादरी एक मुख्य दर्जे के लोग होगये और उनके चाल चलन और स्वभाव और ख्यालात सबसे भिन्न थे इसवास्ते पादरियों के पेशे पर खराब गुण पहुंचा--अब इसपर खूबी यह हुई कि पादरियों के यहां बहुत सी औलाद होने लगी--अबयह कहिये इस क़दर अधिकार कहांसे आयें कि इनसबको दियेजांय--पादरियों और पीर पादरियोंकी संख्या इतनीबढ़ी कि ज़रूरतसे कहीं ज्यादह होगये--पुनि पादरियों की एक ऐसी सभा नियत होगई जिसकी नसल हमेशह बढ़तीहीजातीहै--यहलोग क़सबोंको जानेलगे--सर्कारनेहुक्म दिये कि जिनस्थानोंपर पादरियोंकी रक्षाहुईहै उनस्थानोंको वह कभी न छोड़ें परन्तु सब बेफायदा जिनपादरियोंने इसके मनेकरनेका लिहाज़ नहींकिया उनकेसाथ वैसाही बर्त्तावकियागया जैसा बदलेहुयेआदमियों और घरकधोंके साथ कियाजाता है परन्तु इससे भी मतलब न निकला ताजदारों ने बार २ कोशिश की कि उनके इस परिमाण को किसी तरह घटायें--इस वास्ते उनको फौज में भरती किया परन्तु यह उपाय भी बे कामहुआ--इस पर भी मास्कू, और सेंटपीटर्सबर्ग आदि बड़े २ शहरों में यही कोलाहल मचता था कि पादरी के समूह के समूह उमड़े चले आते हैं--शहर मास्कूके गढ़केनिकट हर सुबहको पादरियों के बड़ेसमूह इसहेतुजमाहोतेथे कि भगवान्

आदमियों के पूजक पूजा की रीतैं अदाकरें और मजदूरी पायें—जो खिद-मतगार उनको मजदूरी पर रखने के लिये भेजे जाते थे--उनमें और पादरी साहबों में अनोमान उसीप्रकार मोल तोल और ठांय २ होतीथी जैसे आस पास के बाजारों में बारागीरी बीबियों और महंग बेचनेवाले दूकानदारों में सौदाखरीदते में होतीहै मजदूरी चुकातेर पादरीसाहब कहउठते थे कि सुनो जी जो तुम बहुत ठांयर करोगे और पचहत्तर रोवल न दोगे तो मैं रोटीका टुकड़ा तोड़कर खालूंगा कि कहीं झगड़ा तो मिटे--और मुंह जुठालने के पीछे मैं मजहबी रीतैं अदा करने के योग्य न रहूं परन्तु इस धमकीमें देहातके केवल वह नौकर आते थे जो थोड़ेही दिनों से शहर में आयेहुये थे--तेज़ और चालाक और परीक्षावाले खिदमतगार इस धमकी पर हंसते और कहते थे कि आप रुचिसे रोटी खाइये हमें आपके भाई बीस मिलजांयगे---यह मनलगनेवाली कहानी मैंने बहुधा मिसन आदमियोंके ज़बाना सुनीथीं जो अपने आंखकी देखी बयान करते थे--

जो पादरीसाहब देहातमें रहगयेथे उनकाभी ऐसाही पतलाहालथा--और जो नौकरहोगयेथे उनको बस यहडरनहींथा--कि बिलकुल भूखोंहीमरजांयगे--परन्तु उनकीदशाभी किसीतरह डाहकेयोग्य न थी--देहातीउनको भूनी मूंग बराबरभी नहींसमझतेथे और अमीरलोग इससेभी कम--जो गिरजाघरनज़ूनी जमीनपर न हुआ और किसीआदमीकी जागीरकी जमीनपरहुआ तो जमीन के मालिकको गिरजामें इतना दावाथा जितना उसको अपनेगुलामोंपर था--और कोईसमय वह अपने इनअखत्यारों से बड़ी बेशरमी और बुराईके काम लेताथा जैसे मैंने सुनाहै कि किसी पादरीसाहबको एकआदमीने ठीक जाड़ेके दिनों में हौज में ढकेलदिया जिससे जमीन का मालिक और उनके पाहुन जरा दो घड़ी दिल्लगी देखें -यह पाहुन छटेहुये आदमी थे -स्वभावके टटोल--लेकिन रसमें भोंड़े--एक और पादरीसाहब के मध्ये सुनने में आया कि किसी जमींदारके मकान की तरफ से जातेहुये वह अपनी टोपी उतारना भूलगये तो कैद कियेगये और पहाड़परसे नीचे दरियामें लोढ़कादियेगये॥

बिना इस बयान से मेरा यह मन नहीं था कि जमीनों के सब मालिकों और पादरियों में सबमें यही सम्बन्ध और सम्बन्धिक है क्योंकि मैं खूब जानताहूं कि यदि और २ खराब काम करते हों--परन्तु जमीन के मालि-कोंकी यह नीयत नहीं होती कि घरानेके गुलामों को चाहे बेचारे दुःख पहुं-चायें मैंने इस इरादे से यह हालतें बयान कीं कि देखिये जमीनों के जंगली मालिक पादरियों के साथ कैसी बदसलूकी करते थे और कुछ भी डर न था कि हमसे इसकी फिर पूंछ होगी और खूबीयह कि जमीनोंके मालिकों

में ऐसे एक आधही आदमी न थे बल्कि ज्यादासे थे- यदि फौजदारीके ज़ाब्ते के अनुसार से तो यह काम अपराधी मानागया परन्तु इससमयका क़ानून नाममात्र था--जो अपराधी कोई डरवाला जमींदार होता और सतायागया बेचारा गांवका पादरी तो हाकिमों के जीकी इच्छा यहीहोती थी कि अधाधुन्ध काररवाई करैं और यही मसल होजाय कि जैसे ॥

अन्धेरनगरी चौपट्टराजा---टकासेरभाजी टकासेरखाजा

यदि राज राजेश्वर* निकोलिस के कानोंतक इसकी भनक पहुंचती तो तुरंत हुक्म देते कि ऐसे अपराधियों कोसहज जांच करके कठिन२दंड दिये जायं परन्तु वहां नगारों के घरमें तोती की बाणी सुनाई नहीं देती वही लेखा है--जिसगांव के पादरी पर यह आफ़तैं पड़ती हैं वह तो न्यायसेहाथ धोबैठते हैं--और अग्रशोची पादरी न्याय चाहनेकी कोशिशही नहीं करते थे क्योंकि जो हाकिमों से शिकायत जड़दी और ज़मीनके मालिकों को सज़ा मिली भी तो वह आगे कुछ दुखदेता भला यह होसक्ताहै कि जलमें रहना और मगरसे बैर ॥

पादरियों के जो लड़के अपने पाक व्यापार में नौकरी नहींपाते उनकी दशा और भी बड़ी खराब होती है- बहुतेरे सर्कारी दफ्तरों में मुहर्रिरी की नौकरीकरलेते हैं और घूसैं लेलेकर और छलकर २ के थोड़ी आमदनीको बढ़ातेहैं--और जिनको ऐसी गरीवामऊनौकरी भी नहीं मिलती वह इससे भी ज्यादा कमीनेपन के हथखण्डों से अपना पेट पालतेहैं और जो बहुतेरे सैबीरियाके बन्दीगृहमें भेजादिये जाते थे ॥

हालके जमाने के रूसी पादरियों की बावत जो कोई सम्मति नियत की जाय तो यह अवश्य ध्यान करलेना चाहिये कि उन विचारों पर कैसी कैसी सख्तियां और उपाधी कीगई थीं--जो उमंग मज़हवी पूर्वीदेशोंमेंकईसौ वर्षों से फैला हुआ है उसपर भी दृष्टि करना योग्य है मतलब यह कि पादरियों और उनके मददगारों दोनों की दिली इच्छा थी कि मज़हवी कामों में बड़ा दुःख कियाजाय--विना आरास्ताकी हुई जातों का दुनियामें दाखिल है कि मज़हबको रीतों का एक गुटका ध्यान करते हैं और समझते हैं कि वह मज़हवी भेद दुनियां में वदी से बचाते हैं और अन्त में पापों के क्षमाके लिये जादूकी नाईं खासियत रखते हैं इस आम रीति से रूस के किसान भी अलग नहीं हैं और न पादरियों ने कोशिश की कि यह ध्यान लोगों के दिलों से दूर हो--और मज़हब के द्वारा से दुनियवी बढ़ती पायें--इस

---

* राजावों के राजा को कहते हैं ॥

वास्ते अवतक इस प्रकार के होतव्य* आगे आती हैं कि किसी चोर ने एक मुसाफिर को गोली से मारा परन्तु उसकी गाड़ी में जो पकाहुआ मांस उसको मिला वह नहीं खाया क्योंकि रोजे थे और वह भी रोजे से था-- एक किसान सेंटपीटर्सबर्ग नये जवान के यहां चोरी करने चला जो अस्टेरिया के दूतपन से सम्बन्धिक था--अन्त को उसको मारही डाला परन्तु घरजानेके पहिले एकगिरजाघर में गया और वहां जाके आशीर्वाद मांगा कि ऐ परमेश्वर मुझे देदे एक साहबने गिरजे घरमें सेंधलगाई परन्तु मूर्त्तिमें से जवाहिरों को निकालते हुये दिक्कत पड़ी तो उसने क़सम खाई कि फ़लानेपरिजो इससमय सहायतादें तो उनके नामकी दरगाहमें रोशनीकरूं॥

यहसब लड़ाइयां आश्चर्य सी होती हैं परन्तु उनसे एक आमइच्छा यह प्रकट होती है कि मज़हबको बहुती रीतों का एक गुटका नियत करें और रूहानी और दुनियावाली बातों से शुभहा और जादूका गुण ज्यादाहो॥

बिचारी औरतें मूर्तोंकी सवारी का जलसा देखकर माथनवाती हैं और मूर्तों के नीचेसे निकल जाती हैं--और अमीर सौदागर पादरी साहब को बुलवाते हैं--कि नम्रता युक्त मूर्ति उनके घरमें लायें--यदियह कोई दोष नहीं है परन्तु बिश्वास घातकी तो साफ प्रसिद्ध होती है॥

यह एक प्रसिद्ध मसला है कि जैसे पादरी वैसागांव इसी तरह इसका लौटना भी सही है--कि जैसागांव वैसापादरी--पादरियों की जफड़ी भारी सबलोगों की तरह उसी कामपर सन्तोष करती है जो उनसे कहाजाता है-- इसवास्ते उनके और गांववालों के ख्याल बहुत कुछ मिलते हैं,-जो रूसके पादरियों का प्राटिस्टंट पादरियों से सामने कीजिये तो यहबात और भी साफ होजाय॥

प्राटिस्टंट पादरियों के विचारोंके अनुसार रूसका पादरी तौलास्वभाव का आदमी होता है जिसका चाल चलन ढूंढ़ने के काबिल होता है--और तालीम पायाहुआ और लायक भी किसी कदर होता है उसपर वाजिब है कि सुनने वाले को प्रति सप्ताह सीधी सादी इबारत और असर करनेवाले शब्दों में मसीही मजहब का हकदार होना समझाना चाहिये और उनको सिखाये कि सीधीराहपर चलो--इसकेसिवाय उनसे यह भी आशा कीजाती है कि बीमार को धैर्य और जरूरतवाले की सहायता करें और जो लोग बेमजहब हैं उन्हें सिखलाकर तम्बीह करें॥

यहध्यान सबलोगों के दिलों में माननीय योग्य है और यक़ीन करके

---

* होनेवाली॥

सब पादरी इसी के अनुसार काररवाई करते हैं प्रकटमें तो यही मालूमहोता है--इसके प्रतिकूल रूसी गांववालों के ध्यान पादरियों की बावत औरही हैं वह केवल यहचाहतेहैं कि पादरीसाहब कोई मजहबी रीति और कर्त्तव्यों का प्रबन्धदें जो मुरतशी नहो और काम बखूबी प्रबन्धदे तो गांववाले इस से बहुत खुशरहें॥

इस अन्तरके बयान करनेमें एक बहुत बड़ीबात अचानक मुझसे रहगई प्राटिस्टंट पादरियों ने यहकाम दिखलायाहै कि सबदेशोंमें शिक्षाको प्रसिद्ध किया इसका कारण प्रकट है यदि कोई आदमी पक्का प्राटिस्टंट होनाचाहे तो उसपर वाजिब है कि इंजीलपाककी खूबपाठकरै--और उसके लिये पढ़ालिखा होना अवश्य है--सबकी राय है कि इसके प्रतिकूल जो यूनानी गिरजा में शामिल होना चाहे तो इंजीलका पढ़ना कुछ वाजिबनहीं है--फ़िर यूनान के पक्के पादरियों की नजरों में शिक्षा के आरम्भ में वह दिक्कतनहीं है जो प्राटिस्टंट पादरी के नजरों में है॥

यह काम सौंपने के योग्य है कि रूसी किसकदर दीनदार अवश्य होते हैं इतवार आदिक शुद्धदिनों में वह ऐसा जाते हैं कि एक रोज नागा नहीं पड़ता--और जब कभी किसी गिरजा या मूर्तिकी तरफ़ जाते हैं तो दो या तीन बार पाकसलेब के मस्तक पर अंगुली के मानिंद बनाते हैं--नियतकी हुई ऋतुओं पर मुख्य २ मजहबी रीतैं प्रबन्धदेते हैं--बुध और शुक्रके दिन और रोजों के दिनों में मांस कुछ नहींखाते बहुतेरे दरगाहों की यात्रा करते हैं--हासिल मतलब जो दीनो कर्त्तव्यों को पापक्षमा होने का द्वारा तसव्वर किया है उनको बड़ी रुचिसे करते हैं--बसहोचुकी मजहबकी इन्हीं कामोंपर तमामी है मजहबी जड़ों से वह सबमूर्ख होते हैं--और शुद्ध पुस्तक से कुछ योंही नाममात्र बोध था--प्रकट है कि किसी किसान से एक मरतबा पूछा गया कि तू तीन भागों के नामबता सक्ता है--उसने पलभर ठहरकरके उत्तर दिया कि भला पादरीसाहब योग्य है कि कोई इतना भी न जाने एकहमारे मुनिजी--दूसरे अल्लामियांकी माताजी--तीसरे सेंटानिकोलिस नम्रतारूप--पस इसउत्तरसे साफ़ विदितहोता है कि रूसके किसानोंकी एक बहुत बड़ीसभा के मजहबी सम्मती कैसे हैं--यह टुटेसा ऐसा प्रसिद्ध है और इतना मुंह फ़ेरने वाला जिक्र में आता है आश्चर्य नहीं कि किसी साहबने आपगढ़ा हो परन्तु यह कोई दोष नहीं है--रूसके किसान जानतेही नहीं कि खुदाई विद्या किस जीवका नाम है उनके लिये बसयही बहुत है कि मजहबी रीतों में शामलहूं--उनके दिलोंमें यह विश्वास बहुत जमाहुआ है कि मजहबी रीतैं अवश्यही पापों के क्षमाका द्वारा होंगी--जो रूसके किसान ने लड़क

पममें लेलियाहै तो वहविनानागा रोजेरक्खेगा--हरसाल मज़हवी रीतोंमें शामिलहोगा--और अपने गुनाहोंको तुरन्त वयानकरेगा और अपनेपाककरनेके लिये शिरपर तेलडालेगा- मौतसे डरपोकनहींहोगा--किन्तु गरूरस्वभावरहेगा--विश्वासका ऐसापक्काहोताहै कि उसकेदिलमें कोईऐसीसन्देह कभी न पैदाहोती कि उसकोदुखदायीहो--और न यहडरहोताहैकि उसने अपनीजिंदगीमें कोई ऐसा काम किया है कि पाप क्षमासे वे नसीव रहेगा--जैसे जहाज़ के डूवने के समय अगर कोई आदमी तोंवीको पकड़कर पैरे तो डरसे विल्कुल वचा रहता है--इसी तरह वह भी अपने को विल्कुल हिफाज़तसे समझता है यह डर इसके दिलमें पैदाही नहीं होता कि गुज़रेहुये या मौजूददशा या आगे के समय में वह शामिल गुनाहोंमें होगा--इसवास्ते संतोष व आरामके साथ मौत के सन्देश की राह परखता है और इस तरह जान देताहै कि नीके २ इल्म मौजूदातों को उसकी दशापर डाहहो ॥

मूर्ति नम्रतायुक्त जिसका मैंने ऊपर वयान कियाहै निश्चय करके देखने वालों की समझमें वखूबी नहीं आयेगा--इसवास्ते संक्षेप प्रकार उसको वर्णनकरताहूं कि रूसके मज़हवी रीतों पर यहएकवड़ी वस्तु है--नम्रता युक्त मूर्ति हज़रत मसीह या मैडानानामे किसी और वलीकी तसवीरसे मतलव है जो आधे शरीर की होती है--उसकी ज़मीन पीली या सुनहले रंग की होती है--एक वर्ग इंचसे कम नहीं और कोई२ कई फीट वर्ग होतीहैं- और एक अजवतरहकी धातुकेसिवाय चेहरे और हाथोंकीपूरी तसवीरपर गिलाफ चढ़ादिया जाताहै--और इसतरह सफाई कीजातीहै कि मूर्त्ति और उसकेवस्त्र दोनों अलग२ मालूमदें---जव धातुका गिलाफ नहीं चढ़ायाजाताहै तो ताज और वस्त्रमें वहुतेरे मोती और जवाहिर महंगी कीमतके जड़ादिये जाते हैं ॥

इन नम्रता युक्त मूर्तों पर जव मैंने ध्यान दिया तो मालूम हुआ कि यह भिन्न२जमाने के वने हुये हैं और यह फल निकला कि अवायल में वह केवल सादी२तसवीरें वनी थीं और यह धातुका गिलाफ थोड़ेही काल का निकला हुआ है--इन सादी तसवीरों में पहलेपहल जाहिरा यह अदला वदला हुआ कि रंगी हुई तसवीर के सिरे पर सुनहले वूटे के फूल वनाने लगे--कभी२ इसमें जवाहिरों को भीजड़ते थे जिसमें ताज मालूम हो--तसवीर खींचने वाले की इस जंगली मेल मालने धीरे२गमी तरक्की कि वस्त्र में भी ऐसाहीहोनेलगा--यहांतककि तसवीरके केवल हाथ और चेहराहीचेहरा नज़र आता था और कभी२और२गहने पहनाते थे--यह मूर्ते दो प्रकार की होती हैं--एक मामूली--दूसरी नम्र देखानेवाली--मामूली मूर्ते वहुती वनाई जाती हैं--मुख्यकर वालद के सूवे में जहां गांव के सव निवासी इस तरह के काम में

आरूढ़ रहते हैं और कोई ऐसा मकान नहीं जहां यह मूर्ति नहो--सब इससे कि किसान का झोपड़ा हो चाहे बादशाही महल--यह मूर्ति सब एक कोने में दरवाजे के सामने बहुत ऊंचे पर रक्खी जाती हैं-- और नेक और पक्के ईसाई दरवाजे में दाखिल होने के समय उस तरफ़ शिर नवाते हैं और पाक-सलेबकी पहिंचान बनाते हैं--खाना खाने के पहिलें और पीछे यह पूजा संक्षेप तरह पर कीजाती है--पाक दिनों में शाम को एक छोटासा लम्प कमसे कम एक मूर्ति के सामने घर में रोशन होताहै ॥

मूर्ति नम्रता युक्त थोड़ी मिक़दर में होतीहैं और हमेशह बचाव के लिये किसी गिरजा या देव मंदिर में रक्खीजाती हैं सबकी सम्मति यह है कि वह आदमी की बनाई हुई नहीं हैं बल्कि अद्भुत तरह पर प्रकट हुई हैं--राहिब * और गैर राहिब दोनोंको खुशी होतीहै कि फ़लाने स्थानपर मूर्ति मिलेगी--और इस जगह पर तो अवश्य मिलती है कभी तो ज़मीन में गड़ी मिलती है--और कभी दरख्त में लटकी हुई--यह मूर्ति किसी गिरजा घर में रक्खी जाती है और उसकी खबर मौज़े में यों फैल जाती है जैसे थोड़ी चिनगारी की लपट से आग फैल जाती है--हज़ारहा आदमी उमड़े चले आते हैं कि उस मूर्ति को माथ नवायें जिसको परमेश्वर ने आकाश से भेजा है--इससे बढ़कर आश्चर्य और क्या होगा कि यात्रा की बरकत से कोई बीमार सेहत पाजाते हैं--इन सब इतिहास की खबर दीनी विद्वानों के शुद्ध सभावों के चरणों में की जाती है--जार रूस की मातहतीसे यह सभा रूस में बड़े दर्जे की दीनी सभा है--जिसमें आश्चर्यों का ठीक बल और ठीकरतरह पर सिद्ध होजाय--इसमें सरकारकी तरफ़ से काररवाई करना केवल ज़ाब्ते की पाबंदी नहीं है क्योंकि विद्वान् सभा को खूब मालूम है अद्भुत रूपी मूर्तों से उनफ़कीरों के रहने के स्थानोंमें बड़ीभारी आमदनी होतीहै जहां वह रक्खीजाती हैं--इसवास्ते बड़े दीनी विद्वान् ऐसी दशाओं में चाहे वेचाहे कमजोर विश्वासकी तरफ़ ज्यादा ख्वाहिश करते हैं--और बड़ी सख्तीसे बर्ताव करते हैं--इसकीबड़ी जांचकीजातीहै और जबतक उसआदमी की गवाही की खूब जांच नहीं कीजाती--जिसको खुशी हुई थी और जो आश्चर्यीबातें वर्णन कीजाती हैं उनकी अच्छीतरह जबतक सचाई नहीं हो लेती तबतक जाब्तेके अनुसार यह सनदें नहीं मिलतीं कि फलानी मूर्तिकी करामात सही है--जो मूर्तिके क़बूल होनेकी सनद देदीजाय तो उसकी बड़ी ही पूजा होतीहै--और यात्री नेरे व दूरसे यात्राको जाते हैं ॥

* नाम पादरी का है और फ़क़ीर को भी कहते हैं ॥

कोई बड़ेही शुद्ध मूर्तों के उर्स *के दिन बड़प्पनसे नियत है कि जैसे काजान मदूना--जिसरोज़ उनकी शक्ति नम्रता युक्त मालूम हुई उसकी वर्ष गांठ के दिन उर्स कियाजाता है और कोई मूर्तों को रूसी हद से ज्यादा पाक व शुद्ध समझते हैं- ज़ाती इतिहास में उनके तअल्लुकका बहुत बड़ागुण समझना चाहिये--जैसे प्रसिद्ध है कि एक मूर्ति ने एकबार मास्कू को तातारियों के धावे से बचाया था--दूसरी मूर्त्ति सन् १८१२ ई०में इस प्रसिद्ध लड़ाईमें लश्कर के साथ गई थी जो निपोलन से हुई थी और जब उसीसाल मास्कू में यहगप्प उड़ी कि फ्रांसवाले शहरपर बढ़ते आतेहैं तो लोगों ने पीरपादरी साहबसे कहा उत्तम है कि फलानी मूर्ति अपने शिर में लेकर हथियार बांधकर वैरीसे सख्ती से मुक़ाबिला करैं--यह मूर्ति क़िले के एकफाटक के निकट अबतक मौजूद है ॥

यदि रूसमें पादरियों के कारणसे सबकी शिक्षामें कोई बढ़तीनहींहुई है परन्तु इसमेंसन्देहनहीं कि अच्छाई और इरादासे उन्होंने कभी इससे दुश्मनी भी नहीं की इसके प्रतिकूल उनके रोमन कैथोलिक भाइयोंकी यहरायहै कि थोड़ीसी शिक्षा खौफ भरी होतीहै--और बहुतविद्यासे विश्वास जातारहता है--यह कामभी आश्चर्य के योग्यहै कि रूसके पादरियों को उन भिन्नमजलिसों से विद्या बखूबी की बढ़तीसे बड़ाही परहेज़ है--जिनसे पश्चिमी यूरुप के बहुतेरे समझदार ईसाइयों में आजकल कठिन घबराहट फैली हुई है--मैं आगे कोशिश करूंगा कि इसका कारण बयान करूं-- परंतु यह कठिन काम है--और थोड़ेपदों में बयान नहीं किया जासक्ता--यदि, शिक्षापायेहुये दर्जों के लोग पादरियों की हालत को दिलजमई को अयोग्य समझते हैं परंतु गिनेहुये थोड़ेही ऐसे हैं जो यह ध्यान करनेकी तकलीफ पसन्द करते हों कि उनकी हालत कैसेतरकी पासक्ती है--जिससमय में चैनका उमंग फैलाहुआ था अर्थात् मौजूदा अमलदारी की शुरुआती में तो दीनके सम्बन्धिक कर्मों की तरफ़ लोगों की इच्छा बहुतही कमथी और जोकि उस उमंग की आंधी बंद होगई है इसवास्ते लोग उसतरफ और भी कम कोशिश करते हैं--बुनियाद इसकी यह है कि आमरीति है कि शिक्षापाये हुये रूसियों को मजहबी कामों में कोई मजा नहीं मिलता--और यह लोग बहुतेरे इसक़दर पंडित हैं कि चाहै कोई मजहबहो उनको अगले ज़मानेवालों के विश्वासकी कमजोरीही समझतेहैं और उनकी रायहै किइस कमजोर वि-

---

* मुसल्मानों के यहां जब कोई मरजाता है तो मरनेके दिन सभा करके रोटी आदि उसके नाम से बांटते हैं उसको अरबी में उर्स कहते हैं ॥

श्वासीकी जान जितनी सहजता से निकले उसी क़दर बेहतर है-- तो भी सर्कार की तरफ़से अवश्य कोशिश हुई है कि गांवके पादरियों की हालतमें बढ़तीहो--बहुतसी हदें जिनसे पादरियों का व्यापार एक भिन्नव्यापार हुआ जाताथा तोड़दियेगये--पादरियों के सैकड़ों लड़के अब सिविलसरविसऔर जुडीशल सीग़े और पाठशालाओं की प्रोफेसरी और भिन्न २ जरूरी कामों में जो कारीगरी और हाथके कामों के सम्बन्धिक हैं दाखिल होतेजाते हैं-- इसके सिवाय आजकल यह कोशिश भी कीजाती है कि पादरियोंके गांव की संख्या कमकरदीजाय--और निवासियों की दशाओंको तरक्की दीजाय मुझे निश्चय है कि इन बदलियों से अन्तको उपयोगी फल पैदा होंगे परन्तु इसके लिये एक मुद्दत चाहिये कि जो उमंग इस दर्जे के लोगों में पैठाहै वह ठीक तरहपर बदलजाय ॥

——※——

# रूसका इतिहास

———※———

## उल्लास पांचवां ॥

## एक वैद्यसे सलाह

अचानक बिमारी—गांव का वैद्य—सैबेरिया की मरी—पुस्तकोंका पढ़ना—रूस के तारीख़ बनानेवाले—डिक्रूशकविका एक आदमी बिना बर्त्ताव के—घराने के गुलाम—दवाई और जादू—बाक़ी हुये नास्तिक—किसानों की पुरानी बिश्वासैं–बिना हाथ और पांव की गप्प–सेंटबारबारा की छिपी मुलाक़ात–एक जहाज़ पर हैज़ा–चिकित्सालय—पागलखाना–

रूसके जिनदेशों में जहां कभी आना जाना कम है उनके बयान में मुझसे एक जरूरी काम तो छूटी गया वह जो पूछो कौन है तो यह कि मुसाफिरोंको जी में ठानलेना चाहिये कि पहिले तो मैं हमेशह हृष्टपुष्टहीरहूंगा और जो दैवयोगसे मैं मांदाहोगया तो वैद्यके पास कभी न जाऊंगा हम को तो अपने मुख्यस्थान मौजेआइवानोफकामें आपही आप परीक्षाहुईहै--जो आदमी निरन्तर सुदेह रहनेका स्वभाई है और उसको गुमानहै कि मामूली देहके रोग मेरे पासभी न आयेंगे वह जब अचानक बीमारहोगया तो चाहे बिनचाहे उसे दुःख होगा कि भैया यह तोबड़ेही कीचकचड़ में पड़े देखिये पहिले तो बीमारी के पहिले चिह्नों को कुछ ध्यान में न लायेगा और न अलालपनआनेका ख्याल करेगा ॥

मेरे जीमें भी इस समय यही तरंग हुई जब एक दिन नड़के गजरदम में दुःखके कारणसे जागउठा जिसका पहिले कभी नामठाम भी न था मैंने बीमारी के चिह्नों को टालना चाहा पहिले तो मैं उठबैठा और कोशिश की कि बर्तावके अनुसार कपड़ा पहनूं परन्तु हमको थोड़ी मालूम हुआ कि

मैं इस योग्य नहींहूं कि खड़ा होसकूं--अब बीमारी को नहीं टाल सक्ताथा मैं केवल मांदाही न था बल्कि अपनी अलालतका बिल्कुल जांच नहींकर सक्ता था और उस रोज़ दिनभर और दूसरी रातको रोग के चिह्न बराबर बढ़तेगये--मुझको बे उपाय और नम्रहोकर यह राय नियत करने पड़ी कि किसी वैद्य से प्रमाणलाऊं--मैंने जांचा कि आसपास में कोई वैद्य है तो मेरे बूढ़े नौकर ने जवाब दिया कि सच्चा वैद्य तो नहीं परन्तु गांव में एक फ़िलडशर बेशक है ॥

मैंने पूछा फिलडशर किसे कहतेहैं तो क्या उत्तर देते हैं कि फिलडशर फिलडशर को कहते हैं--मैंने कहा इसशब्दको तो मैं अच्छीतरहसे जानगया परन्तु मैं यह जानना चाहताहूं कि इसशब्दके अर्थ क्या हैं--यह फिलडशर है क्या--उसनेउत्तरदियाकि फिलडशर एकमिसनसिपाहीहोताहै जो घावोंकी मलहम पट्टी करता है और दवा देता है ॥

इस बयान से मैंने इस आधे वैद्य के बाबत कोई सुन्दर सलाह नियत नहीं की -परन्तु इससे बेहतर वहां मिलना कठिन था मैंने आज्ञादी कि बुलवायाजाय--इस बूढ़े नौकरने जो प्रसिद्ध था कि फिलडशर वैद्योंका उसको बिश्वास नहीं है उससे बड़ी दुश्मनी की--अन्तको एक आधघंटेमें एक लम्बा मनुष्य आया जिसके चौड़े २ भुजाथे--और कमरे के दरमियानमें वह बरछी की तरह यों सीधाखड़ा हुआ जैसे कवायद के समय बोलीपर सिपाही खड़े होते हैं--उसकी साफ़ मुड़ीहुई थोड़ी लम्बी२ मोछों और घने २ कतरे वालों से बूढ़े नौकरके बयानके एक हिस्सेकी सच्चाई हुई कि वह बेशक एक मिसन सिपाही है मैंने पूछा क्या तुम फिलडशर हो और यह तारीफ मैं अभी सुनचुका था उसने कहा हां दीनबन्धु--जिस तरह सिपाही अपने अफ्सर को सवालका जवाब ऊंची आवाज से देतेहैं उसी तरह उसने भी मेरे सवाल को गर्ज के जवाब दिया--बसयह मालूम होताथा कि एक हथियार जो आपस में हरकत करने वालाहै किसी दूसरे आलेसे जो २० गजके अन्तर से बातचीत कररहा है--इधर यह जवाब दिया और उधर उस कलका मुंह इसतरह बन्दहोगया जैसे कोई किसी को मरोड़ता जकड़ताहै और शिर जो एक सायत के लिये मेरी तरफ फिर गया था एक हचकोले के साथ फिर अपनी पुरानी जगह पर आगया--मानों क़वायद जंगी में किसी अफ्सर ने उसको आज्ञा दीथी कि आंखेंलड़ी रहें मैंने कहा आपकृपाकारिके कुछ देर ठहरिये तो मैं अपनाहाल बयानकरूं उसपर वह तीनपग आगे बढ़कर कुरसी के किनारे पर जाके बैठे और इस तरह बैठे कि मानों क़वायद कर रहे हैं--जब मैंने अपनी बीमारीके समाचार बयान किये तो पहले उसने भौंहें चढ़ा

लीं फिर कुछ ध्यान करके कहा कि मैं फलानी दवाई की एक खूराकआप को दूंगा--दवाकानाम हृदयसे चलागया है काहेसे नाम क्याथा एक शैतान की आंत थी--मैंने कहा हज़रत जबतक मुझे यह न बतादीजियेगा कि मेरा रोगक्याहै तबतक तो मैं खूराकभी न लूंगा--यदि मैंभी इसगुणमें कुछ शुद्बुद जानताहूं परंतु मेरी समुझमें कुछ भी न आया. कि यह कौन रोगहै अपराध क्षमा करिये ईश्वर झूठ न बुलवाये तो आपके जांच में भी नहीं आया--उसकी खुशखबरीसे मैं ने ताड़लिया कि मेरी इसराय को वह बड़ी वैद्यकी की धूमधाम समझा तो उसके ठण्ढा करने के लिये मैं ने बिगड़ीहुई बात यों बनाई--कि हजरत यह तो विदित है कि यह रोग एक आश्चर्यी तरहका है और जो इस देश का कोई बड़ासरदार वैद्य भी आये तो वहभी हमारी आप की तरह रमखोंदिया में रहे--इससे मेरामतलब भी प्राप्तहुआ और वह ठंढा होगया--अब उस ने कुछ मनुष्य पनसे कहा कि हजरत मेरी समझ में तो साफ२ नहीं आया कि यह कौन रोग है--मैंनेकहा यथार्थ आज्ञा हुई पसमेरे निकट बेहतरहै कि इसकी सलाह तबीयतहीपर छोड़दें और इलाजमें सुन्दर सलाह न दें--उसने कहा हां यही तो सुन्दर है--मैंने कहा हज़रत मैं एक तो पीठके बल पड़ा हूं दूसरे अकेला और अकेले के सबबसे जी घबराता है जो आपको जल्दी न होतो कुछदेर ठहरिये रंजही झूठा होगा--उन्होंने कहा हजरत कुछ जल्दी नहीं है मेरे मातहत को. मालूम है कि मैं फलानी जगह परहूं--जो ज़रूरत होगी तो वह मुझे बुलालेंगे--मैंने पूछा क्या आप की मातहती में कोई मियां हैं--कहा हां जी एक बहुतही तीव्र नये जवान आदमी हैं--दो वर्ष तक मदर्से तबई देशी में शिक्षा पाचुकेहैं औरअब यहां आये हैं कि बटाईन और वैद्यक विद्या का गुण बर्ताव करके सीखैं यह नयी शिक्षा का ढंग है--मैंने इस प्रकार की शिक्षा नहीं पाई है अस्पताल की नौकरी में मैंने अपने कोशिश भर वैद्यकी सीखी उस ज़माने में ऐसे मदर्से नये--जिस मदर्से में मेरे इस मातहत ने शिक्षा पाई है उसको जिमिन्ट्टब ने खोला था ॥

मैंने पूछा जिमस्ट्रब तो नये लोकल जलसे तमद्दन को कहते हैं कहा--बहुत ठीक है--मेरे नये मुलाकाती ने बात की प्रीति का नागा यों नियत रक्खा कि--बिना सहायकके मेरा काम नहींचलसक्ता धीरे२ उसका अक्खड़ पन कम होतागया और मुझको खूब मालूम होगया कि मन तो वह एक भला मनुष्य और बकनेवाला आदमी है--उसने कहा मुझे बहुधा समयों में और २ मौजोंमें जाना पड़ता है और शीघ्र २ प्रतिदिन बहुतसे किसान यहां आते हैं--आदि में मुझे बहुत कम काम रहता था क्योंकि लोग मुझे

अफसर समझतेथे और अनुमान न करतेथे कि मैं जो कुछ उनको दूंगा उस के हेतु उनको बड़े महंगे दाम देनेपड़ेंगे--परन्तु अब वह जान गये हैं कि उन को कुछ दाम नहीं देने पड़ेंगे-वह समूह के समूह आते हैं और जो कुछ मैं उनको देताहूं उससे जाहिरा उनको लाभ होता है यदि कभी २ मेरी समझ में नहीं आता कि उनको रोग क्याहै--मेरा विश्वास है कि भाग्यसे उतनाही लाभ होता है जितना दवासे होता है--मैंने कहामेरे देशमें डाक्टरोंका एक समूहहै जो रोगियों के विश्वाससे लाभपाते हैं--वह अपने रोगियोंको दो या तीन छोटी २ गोलियां देते हैं जो आलपीन के सिरे से बड़ी नहीं होती हैं या ऐसे तेलके कुछबूंद देते हैं जिनका कुछ स्वादही नहीं होता और कोई समयोंमें उनसे आश्चर्य के अनुसार लाभ होजाताहै--उसने कहा यह दवाका ढंग यहां नहीं चलसक्ता--रूसके किसानको जो केवल इसप्रकार की वस्तुवें पिलाई जांय तो उसपर उनको विश्वास न हो उसको ऐसी दवा में विश्वास है जो बड़ीही बे स्वाद हो और प्रमाण में ज्यादाहो--ऐसी दवा में उसको विश्वास होता है--और उसके निकट जिसकदर ज्यादा प्रमाण दवाकी वह खायेगा उतनाही ज्यादा समय उसको आराम प्राप्तकरनेका मिलेगा-जब मैं चाहताहूं कि किसी रोगी को बहुतसी खूराकदूं तोमैं हर एक खूराकके लिये उसको कईबार बुलवाताहूं काहेसे मैं जानताहूं कि जो ऐसा करूंगा तो वह निश्चय करके पलक मारतेही सबकी सब उड़ादेगा--परन्तु यहां कुछ ऐसी बीमारीनहींहै--न वैसी जैसी मैं शिक्सनामें देखाकरताथा--क्या तुम शिक्सना गये थे--मैंनेकहा अभी नहीं--परन्तु मेरा इरादा वहांजानेकाहै--शिक्सना एक दरियाहै जो दरियाय वालगामें गिरताहै--और आवागमनका लगाव नदीके उसबड़ेहिस्सेका एकखण्डहै जो नेवानदीको वालगासेमिलाताहै--उसने कहा जबतुम वहांजावोगे तो बहुतसी बीमारियांदेखोगे--जो गर्मीबहुतहो और बहुत सी मोर पंखियां गुजर रही हों तो निश्चयहै कि कोई न कोई बीमारी ज़रूर फैलैगी--मरी की तप--या काला विस्फोटक--या सैबेरिया की मरी--और उसी तरहका रोग सैबेरियाकी मरी एक अनोखी वस्तु है--इसकी विद्या ईश्वरही को आती होगी कि वह सैबेरिया से आती है या नहीं--परन्तु जिससमय उसकी आरम्भताहोतीहै घोड़े बहुतही मरतेहैं और सचमें तो कुछ मनुष्य का रोग नहीं है परन्तु कोई समयों में स्त्री पुरुषों के पीछे सेतुवा बांध कर पाछे पड़ती है--लोग कहते हैं मक्खियां मरेहुये घोड़ोंका विष आदमि- यों तक पहुचाती हैं उसका चिह्न यह है कि फुड़ियाके मानिन्द एकचीज निकलती है जिसका किनारा स्याह रंगका होता है--जो समयपर चीरदिया जाय तो रोगी आरामियत पासक्ता है नहीं तो मरजाता है--कोई समय हैजा

भी आता है मैंने अपने दिल में कहा कि जो नया जवान डाक्टर रोगों की यांच करना चाहैं तो उसके लिये बड़ाही सुन्दर यह देश है--प्रकट था कि इस पृथ्वी केरोगोंका सूचीपत्र अभीतक समाप्त नहींहुआ था परन्तु इससमय इसके सहायक के आनेसे संक्षेप करदी गई--जिसने आकर खबरदी कि उस के अफसरकी बोलावट है ॥

फिलडशर के साथ पहिली मुलाक़ात धीरजके योग्य थी--उसने कुछ मुझे कोई वैद्यकी की सहायता नहींदीथी--परन्तु उसने मुझे यह सहायतादी थी कि एक घंटा खुशी के साथ काटूं और जिस प्रकार की खबर की मुझे इच्छा थी वह किसी क़दर उससे मिली--उसके पीछे जो मुलाकातें मुझ से और इससे हुईं वह भी वैसेही जीलुभाने वाली थीं--वह पैदायशी तीव्र तबीयत और बड़ा ध्यान करने वाला आदमी था जिसने रूसके दुनिया का बहुत बड़ाभाग देखाथा--और जो कुछ उसने देखा था उसको रंगीली के साथ बयान कर सक्ता था--अभाग्य से जो पीठ के बल मैं औंधा पड़ा था इससे वह जीलुभाने वाली बातें जो उसने बयान कीथीं उस समय न लिखसका--उसकी मुलाकात और कारिल कारलिच और पादरीसाहब की मुलाक़ात से जो कृपासे अपने समयका एक बड़ाभाग मेरे साथ खर्च करते थे--मुझेसहायता मिली कि बहुत से घंटे खुशी के साथ काटूं--जो ऐसा न होता तो समय काटे न कटता--जिस समय मैं अकेला रहता था उस समय को किताबों की पाठसे व्यतीत करता था--कोईसमय रूसका इतिहास और कोई समय कहानियों की किताबों को--रूसी इतिहासमें जो २ काम लिखे थे वह मुझ को बहुतही सुन्दर और जीलुभाने वाले मालूम होते थे परन्तु पदों के उपमावोंसे जिन में वह तारीख लिखी गई है मैं बहुत दुःख पाता था कहानियों की पहिली किताब में जो मैंने देखा उसमें कई कहानी थीं जब मैं सेंटपीटर्स वर्ग से रवाना हुआ था तो यह पुस्तक मुझको दीथी और उसमें मुझे नये२ ख्यालात भी रूसके देहियों की बाबत मालूम हुये थे ॥

इसके एक पदसे मेरे जीपर बहुत बड़ा गुण प्राप्तहुआ और अब कि छः वर्षसे ज्यादा व्यतीत हुये मैं मुख्य २इतिहास बड़ी सलिल रीतिसे यादकर-सक्ताहूं कहानी की आदि यह है कि अन्तके भागके ऋतु व्यतीत में एकगांव के सफरका हाल बयान किया है--कुछ कालसे घनघोर वर्षा होतीथीं और सड़क काली २ मृत्तिका के एक गहरे पर्त से मुंदगई थी एकबुड्ढी जो थोड़ी सी पृथ्वीकी स्वामिनीथी एक मित्रके साथ घरपर बैठी चायपीती और को-शिश करतीथी कि ताशके बहुतपत्रों के द्वारा से मनुष्यके आगे के हालोंकी पाठकरें--इस माजरेमें अचानक एकदासी के आने ने बखेड़ा पैदाहुआ--उस

ने कहा कि मैंने एकबूढ़े मर्द को देखा जो ऊपरसे बड़ा बीमार मालूमहोता है और शिष्य ब्यापारियों के मकानों मेंसे एकमकान में पड़ाहुआ है--बुड्ढी अपने मूर्ख गोबरगन्नेश पाहुन के देखनेको बाहरगई और बुड्ढी सुशीलथी यह प्रबन्ध किया कि उसपाहुनको ज़रूरके आराम की जगह लेजाय और सुन्दर प्रकार से दवाई करै -परन्तु उसके दोस्त ने कान में कहा कि ऐसा न हो कि यह आदमी कोई बेकाम औ फक्कड़ आदमीहो इसकारण से नेकी के तबीयत की चाहकाद्वारा बन्दहोगया- जब मालूम है कि इसकी शक की सच्चाई है और उस आदमीके पास कोई परवाना रास्ताका भी नहीं है तो उस बूढ़ी औरत के जी में बड़ाडर उत्पन्नहुआ उसने यह शोचा कि जो पोलीस को मालूमहोजायगा कि उसने एकस्थान रहित पुरुषको अपने घर में जगह दी तो कैसेफल भयंकरपैदाहोंगे और उसकीकुलपूंजी जबरदस्ती छीनलीजायेगी और जो बूढ़ाआदमी उसके मकान या खेत में मरजाय तो ईश्वरपनाह गाजहीगिरै--केवल यही फल निकलैगा कि कुल वस्तु उससे छीनलींजावैगी यहांतक कि कैदघरमें भेजदीजायगी--इनडरों के मुकाबिलमें वहबूढ़ी अपना दयालुपनभूलगई और उसका पत्थर ऐसा जी होगया--और शोची यहबूढ़ा मर्द चाहे ऐसाही बीमार क्यों नहो कि उसकी जान निकलजाय परन्तु मेरे मकानसे उसको बाहर जाना चाहिये वह खूब जानती थी कि उसको कहीं आराम न मिलैगी अन्तको वह ठंढी और अन्धेरी रात में आंधी के समयही में निकाल दियागया और दूसरे दिन सुबहको गांवके थोड़े अन्तर पर एक लाश पाईगई--यह कहानी ऐसी जी लपेटनहीं थी और न कुछ बड़े दरजे का उसमें गुण था परन्तु मुझे क्यों ऐसा जी लुभानेवाली मालूमहुई यह मैं बयान नहींकरसक्ता--शायद इसका कारण यह था कि मैं उससमय आप बीमारथा और ख्यालकरताथा कि जो दलदलकी सड़कमें ठंढी और भीगी हुई रातको अक्टूबर में मैं बाहर निकालदियाजाऊं तो कैसी भयंकरबातहो इसके सिवाय यह कहानी मुझे इसकारणसे भी जी लगनेवाली मालूमहोतीथी कि निकोलिस के हकूमत के समय में पोलीसकी ज़बरदस्तीका हाल इससे साफ प्रकटथा--बड़ी २ चालाकियों और कारस्तानियों से वह जबरदस्तीकरके घूस लेते थे--पोलीस के लोगों ने शिकायत भी खूब की और जिससमय यह कहानी लिखीगईथी उससमय शिकायतकी बातें बहुतबनती थीं--इन मेंसे एक कहानी जो मैंने कुछदिन पीछे पढ़ा था वह मुझको अबतक कंठ है जहांतक मुझे याद है उसमें नीचेके इतिहास बयानकियेगये थे ॥

गांव के पोलीस का एकअफसर देहात के किसी सड़कपर गाड़ीपरजाता था--चलते २ उसे एक लाश मिली भाग्यखुलगई कि वाह सुभाग्यसे कमा

शिकार मिला है सबसे निकट जो गांव था वहांगया और गांववालों को धमकाया कि अब तुम लोगोंकी मुस्कैं कसीं जायंगी नहीं तो बताओ कि किसने इसको मारा है--गांववाले पोलीस वाले की सूरतसे डराचाहें मुस्तैद होगये कि मनमानी घूसले लीजिये और लाशको तोपताप दीजिये यह जुर्माना लेकर मामूली चौपट्टनाथ पोलीसके अफसर तो खैर सन्तोषी होजाते हैं--परन्तु यह एकही अक्खड़ थे और लालची ऐसे कि दमड़ी पर चमड़ी काटते थे एकाएकी मेरे शेर जी को यहसूझी कि इसी लाशसे और भी घूस फटकारना चाहिये--लाशको अपनी गाड़ी पर लादकर ले चले थोड़े मील के अन्तरपर एक गांव में जाके लोगों को ललकारा कि यहां तुममेंसे किसी ने खून किया है हम खूब इसकी छानकरैंगे--किसानों ने चाहे वे चाहे भर पूर घूसदी कि तहक़ीक़ातकी खींचाखींचीसे बचैं--यह बदमाश अफसर गांव में जगह बजगह ऐसेही कारस्तानियां करते हैं और रक़म के ढेर के ढेर वसूल करलेते हैं ॥

हाल के समय के आदि में इसप्रकार के क़िस्से बहुत छपे थे—यदि शाह निकोलिस के जबरदस्तीके ढंगकी हानि का पाहिले पहल लोगों को बहुत कम विश्वासआता था--परन्तु जो लोग इनऐबों से जानदार थे उनके कानों और छाती में दुख और क्रोध की आगजलरही थी--इसवास्ते अब उन लोगों को समय मिला कि वह छुटकारियों की तरह ख्यालों को प्रकट करैं--परन्तु अब किताब के बनानेवाले ऐसे लेखकेढंगसे थकगये और निंदा के बयान की शक्ति और कामों में खर्च करने लगे--जब मेरी इच्छा किताब के पढ़ने को नहीं होती थी और न कोई प्रतिदिन का आनेवाला होता था तो मैं कोई समय दो एक घंटा अपने बूढ़े नौकरसे बात चीत करता था--उसका नाम ऐंटनथा और इसमें शकनहीं कि बहुत बड़ा पुराना खुढ्ढ था मगर मुझे कभी यह न मालूमहुआ कि इस खुढ्ढकी उमर ठीक २ क्या है या तो वह आप नहीं जानता था या किसी कारण से वह चाहता नहीं था कि मुझसे बयान करै--सूरत से तो वह कोई ६० वर्ष का मालूमहोता था--परन्तु कोई२ कामोंसे जो उसने बयानकिये मैं यह परिणाम निकालताहूं कि वह ७० वर्ष के क़रीब था--परन्तु उसके शिरपर सफेद बाल निकलना आश्चर्यहीहै यह तो वहीमसलहुई कि मूड़ीगाय सदाकलोर--और उसकोसाफ २ अपने बापका नाम भी न मालूमथा--उसकी मां एकखानेजाद लौंडीथी और कुछकाल तक उसने एक लेडीके पास खिदमतगारकी तरह कामकियाथा॥

अपनेसमयपर ऐंटननेभी उन्नतिपाई पहिले उनका काम शागिरदी पेशेमें तमाकू बनाने के काम पर था और इस छोटे अधिकार में वह धीरे २ ऐसे

पदको पहुंचा जिसको कुछ २ बावरचीखाना का प्रबन्धक कहसक्ते हैं--इस तमाम समय में ऐंटन गुलामही था--जैसे उसकी मां उसके पहिले थी--परन्तु वह दुनियामें सुस्त ज़ेहनका मनुष्य था उसको कभी अच्छी तरहसे इसका ख्याल भी नहीं हुआ--और इस में भी शकनहीं कि वह कभी इस कामको वाजिब भी नहीं ख्यालकरता था कि जो कुछ उसकी दशा है उससे कुछ भी भिन्न होसक्ती है- वह अपने स्वामी को स्वामी समझता था और आप ऐंटन था--और लाचार था कि अपने मालिक की ताबेदारी करैं या और नहीं तो ढिठाई प्रकट न करैं--दुनिया के कामों के ध्यानों की बावत यही कामदेरतक उसके मुख्य हृदयस्थानी थे--और जिसतरह मौजूदातकी विद्या को असल कामों और लड़ाइयों की बाबत राय नियत करलेते हैं वह भी बिन परीक्षा उनको मानलेता था--इनसादे फरज़ी कामों के द्वारासे उसने बड़ी चैनसे जीवनको समाप्त किया था--शकोंसे भी कभी उसको बेचैनीनहीं हुई थी सन् १८६१ ई० तक ऐसाही रहा--जब आइवानोफका में नाम की रिहाई बखशिश कीगई वह आप गिरजा नहीं गया था कि सुने कि जारका विज्ञापन पादरीसाहब क्या पढ़ते हैं--परन्तु उसके स्वामी ने इसके निकट से लौट आकर उसको बुलाया और कहा--ऐंटन अब तुमने रिहाई पाई परन्तु ज़ारकी आज्ञा है कि दो बर्षतक तुमको उसी तरह काम करना चाहिये जिस तरह करते आयेहो--इस आश्चर्ययुक्त बयान के जवाबमें ऐंटन ने बड़ी दृढ़ता के साथ कहा--जीहां--और बिना इसके कि और कुछ रायदें अपने स्वामीका प्रातःकाल खानालेने चलागया--मगर जो कुछ उसने आगे थोड़े सप्ताहों में देखा और सुनाथा उनसे इन ध्यानों पर बड़ा दुःखदायक गुण पड़ा जो उसने पहिले मनुष्यकी मुख्यदशा और वस्तुवों की गुण के मध्ये में नियतकिये थे--उसके चेहरेसे निरन्तर यहपायाजाताथा कि उसको जीसे बेचैनीहै और यह बे चैनी मेरे निकट उसी तारीखसे आरम्भ हुईथी--उसके ख्वाजह ताश नौकरों के चाल चलन से उसके क्रोध की आग सब से पहिले सुलगी-- जो अकेले नौकर थे--उनको एकाएक यह गुमानहोगया कि सबने ब्याह करलिया--इसकाकारण यह था कि नये कानूनके रीतिसे छूटेहुये गुलामको साफ यहआज्ञाथी कि चाहे उनका स्वामी राज़ीहो चाहे न हो वह अपनी खुशीसे ब्याह करसक्तेथे--फिर क़रीब कुलअकेले नौकरों ने नये हक़का लाभप्राप्त करलिया--और खुशी खुशी चटमंगनी और पट ब्याहहोगया--यदि बहुतेरे इन में ऐसे भी थे कि पादरीसाहब को नज़राना भी बड़ेही देसक्ते थे--इसके पीछे किसानों में उजाड़ पन विदित हुई और पहिलेलोग सेंटपटिर्सवर्ग चलेगये--फिर जरमनी--ऐंटन दिलकाकुछ बोदाथा

और इनबड़े दुःखोंने उसको और भी तोड़दियाथा--जब कारिलकारलिचने दो वर्ष कटने के पीछे उससे कहा कि भाई अब तुमको अख्त्यार है कि जहां सींग समाये वहांजावो तो हक्का बक्का होकर बिन बनावट उत्तर क्यादेता है कि जानाके क्या अर्थ हैं--अब जाना आना मालूम- मैं तो आपही की नीम का कीड़ा हुआ संसार सुख दुखके सार में मुझे को किसीका आसरा नहीं है कि चैनपाऊं ॥

दो० परमात्मा की कृपा से यहांकरूं विश्राम ।
दुख सागर संसार में कहीं नहीं आराम ॥

इसको वहम गुमान भी न था कि कभी उसको वेउपाय होकर किसीनये ढंगसे रोटी कमानीपड़ेगी फिर कारिलकारलिच की विनयकी कि दीनबन्धु करुणासिन्धु दासको दासीकर्महीं में कालक्षेप करने दीजिये--उसकी विनय मानलीगई क्योंकि ऐंटन धर्मवान स्वामीका हितकारी था और इस वंशका आशिकज़ार--इसवास्ते यह प्रबन्धहुआ कि उसको कुछ मासिक मिलाकरै और दो कार्योंका स्वामी कियाजाय--प्रथम तो कामकरनेवालों की अफसरी दीजाय दूसरे शेरा कुत्ते का काम उससे लियाजाय--जो असलमें ऐंटन दूसरी खराब सूरत बदलकर कुत्ता बनजाता तो भी उससे ज्यादा न जागसक्ता था जितना अब वहजागताथा--उसकी दोमुख्यतारीफैं यहथीं कि एक तो वहबड़ा सोनेवाला आदमीथा दूजे नींदकेसमयभी वह अपनेको जागनेवालाजानताथा-- मैं उसको अपनी शक्तिभर कम दुखदेताथा क्योंकि एक तो यह लिहाजथा कि वह पूरी उमर का आदमी है--दूसरे यह भी ध्यानथा कि वह बड़ा सुख चाहनेवाला आदमी था—मगर थोड़ी सी खिदमत जो उसके ताहुत में थी उसमें भी बड़ी चालाकी से काट कपट करताथा—वह शोचा मेरे और इस कमरेके दर्मियानमें जो अन्तर है उसके पूर्णकरने में किसी क़दर समय व्यय होताहै—इसवास्ते इससमय में भी उसमें इतनी कमी की कि जो कमरा मेरे कमरे के पास था उसके निकट एककोने में बाहरकी तरफ सेजलगादिया और वहीं बराबर रहनेलगा—ऐसेजोरसे सोनेमें खर्राटेमारताथा कि मानों दोघूसैंगुर्रारही हैं—और उसके खर्राटेसे साफ मालूमहोता था कि अठारहघण्टे सोताथा और रहेसुहेघण्टोंमें जमुहाईलेताथा--और गलेने खरखरका शब्दनिकलताहै पहलेपहल तो मेराजी उसकीइसनज़दीकीसे बहुतखराबहोगयापरन्तु रिसखोवे अपनाघर बुद्धिखोवेपरार सन्तोषके साथ यहभोगहा परन्तु इसकहुये सन्तोषका सुफल प्राप्तहुआ--और वह यह कि जब मैं बीमारहुआतो उसके सम्बन्धसे मुझे यह आराम मिलताथा कि आवाजदेनेही वह बोलउठताथा- यदि कभी औंघाता और कभीजागताथा परंतु मेराकाम यहीसुंदरतासे करता

था मालूम होता था कि उसको यह शक्ति हासिल है कि नींद में भी बात सुनसके और बहुधा ऐसाहुआहै कि अभी आंखें भी अच्छीतरह नहींखुलीहैं और मेरे कमरे में मौजूद जैसे मसला है कि लूटघोड़ी भुसौराठाढ़ि--इतनी बड़ी जिन्दगी में ऐंटन को कभी यह समय न मिला कि भिन्न कामों की बाबत राय नियत करसकैं--मगर किसी न किसी तरह कुछ विश्वास उसके दिलपर जमगयेथे और सब कयानूस के समयके--इनमेंसे एक विश्वास यह था कि फिलडशर यानी वह सिपाही जो नाममात्र के लिये बैद्य बनजाते हैं निकम्मे और भयंकर आदमी हैं--इसने मुझे बार२ यह सलाहदी कि यह आधाबैद्य जानका बैरी जो आपके पास आया करताहै उसको मुंह न लगाइये और कईबार माशानामे एकबूढ़ी औरत की कोशिशकी-यह थोड़ेमील के अन्तर पर एक गांव में रहती थी यह उस क़िस्मकी औरतों में थी जिन की बाबत रूसियोंका विश्वासहै कि यह जादूगरनी भी होती हैं और बैद्यनी भी इन औरतों की घुट्टीमें दग़ाबाज़ी पड़ी होती है ऐंटनका यह बयान था कि माशाकुछ दवाई औरकुछ जादू टोनेके बलसे बहुतेरेरोगियोंको अच्छा करसक्ती है हां मसीहा नहीं है कि मुर्देको जिलादे-मुर्दोंके जिलानेके बाबत भी ऐंटन ने साफ़ २ राय प्रकट नहीं किया--भला मैं कब पसन्द करता कि एकऐसी बूढ़ी औरतसे सलाह लाऊं जो जड़ी बूटी और टोने जादूसे इलाज करती है और ईश्वर झूंठ न बुलवाये तो दवाइयोंके गुणसेभी कुछ जानदार न होगी--मैंने कईबार साफ नाहींकरदिया कि मैं ऐसी ख़राब इलाजसे नमस्कार करताहूं-परन्तु फिर ध्यान करके शोचा कि आवो इस बूढ़ी से इस के पेशे की बातचीत तो करैं कि यह भी मज़हसे खालीन होगा-जी में यहभी ख्याल आया कि वह आधा हकीम सिपाही और यह जादूगरनी जो दोनों एक साथ आयें तो बड़ी छबिहो परन्तु इन दोनों में भैंसा घोड़े कीसी लाग डाट थी-शोकहै कि हमारे शुभकाल के पहिले जो बदी का शौक़ हमको मुर्गबाज़ी और हुग लड़ने और साड़ों की लड़ाई की तरफ इच्छा करताथा वह जीसे अभीतक दूरनहीं हुआ है-ज्यौं२ मैं अपने इस लेखपर ध्यान करताथा उतनाही अपनेको आशीर्वाददेताथा-कि क्याध्यान जरूरीमेरे ज़ेहनमेंआया है परन्तु शोक है कि हमारी संसार में जो अभीतक बुरेतरहपर गुजररही है ज़रूरी ध्यानों के अनुसार तअज्जुब और आश्चर्यी काररवाई होती है--अब यह प्रश्न पैदाहुये कि या तो उस बुड्ढी को समय की शक्तिने उसको जना दिया कि जो यहां आयेगी तो भयमें पड़ेगी या उसके जीमें वह परसन्ताप पैदाहुआ जो पेशेवरों में आपस में पैदा होजाता है या वह इस बात चीत को अपने पेशे के धूमधाम के प्रतिकूल समझी—मैं इन सवालों के

जवाब स्पष्ट नहीं पैदा करसक्ता परन्तु यह प्रकटथा कि उसने मेरे मिलने से इन्कार किया और वह जो ममता की मुझे आशा थी वह भी अभाग्य से फिर गई--परन्तु इधर उधर से उस जादूगरनी बूढ़ीके कुछ २ समाचार मैंनेसुने--उसके घरवाले उसकी बड़ीप्रतिष्ठा और सन्मान करतेथे और यह प्रतिष्ठा मुख्यकर उसडर के कारण सेथी जो बिल्कुल बेकाम औ अकारण लोगों के दिलों में पैदा होजाया करती थी मगर यह अदब मज़बूत था--लोगों का विश्वास था कि उसने बहुधा बड़े मारके की दवाई की हैं-रूसके गंवईगांवमें महाशय रोगकी इतनी कृपा है कि ईश्वरही खैर करै--इस रोगकी दवाई में वह मुख्यकर कृतार्थ होतीथी और जो कुछ इस दवाई की बाबत लोगोंने मुझसे थोड़ाबहुत बयानकिया उससे मैं समझगया कि जादूटोना तो ज्यों त्यों रहा परन्तु पारे से इसरोगको वह हटाती है--कुछ दिन पीछे मैंनेइस बूढ़ीके एक रोगको देखा--हे जगदीश्वर विषकी शक्ति उसके तनसे निकल गई थी या नहीं मगर इसमें शकनहीं कि एक बातमें तो वहज़रूर कृतार्थहोगी वह यह कि भाग्यसे रोगी के दांत तो सबके सब निकल गयेथे--ईश्वर जानै इसप्रकारकी औरतौं को पारह कहांसे मिलजाता है और इसकी खासियत से वह क्योंकर वाक़िफ होगई--यह भी मेरी समझ में नहीं आया कि राई कास्त उनको कहांसे मिलजाता है--उसको वह बहुधा खराबबातों के लिये बर्ताव करती हैं--वैद्यकी विद्याके विद्यार्थी इसके गुण से खूब जानदार हैं--इसप्रकारकी जादूगरनियां और आधे हकीम सिपाही भिन्न समयोंमें पैदा हुये थे यानी वह समय जिस में जादूके जोर से इलाज होता था और वह ज़माना जब कि वैद्यकीकी विद्याका प्रचार हुआ ॥

रूसके देहात में अबतक बहुतेरे ख्यालात जादू के सम्बन्धिक बाकी हैं मगर बहुधा ऐसे भी हैं जो मामूली रोग की हालत में वैद्यकीके रूसीदवाई करना खुशी से पसन्द करते हैं मगर जो कहीं बड़ी मरी फैली और वैद्यकी से बचाव न होसका तो पुराना विश्वास नये सिरेसे बोया करतेहैं और जादू टोना होनेलगता है--इन जादूकी रीतों में बहुतेरी रीतें बड़ेही आश्चर्य युक्त होती हैं--एक गांव में जिसके करीब में सन् १८७१ ई० में टिका हुआ था एक रीति सुनियेगा कि गर्मीके तो दिनथे और कुछ दिनसेहैजा फैलाहुआ था--परन्तु उस खास गांव में उस समय तक किसी को हैजा नहीं आया था--परन्तु वहांके निवासी थर्रारहेथे कि मियां हैजेखां जिसके नामसे लोग डरते हैं जल्दी आनेवाले हैं--इस वास्ते इस रोग के दूरकरने के लिये हकीमोंकी तरह यह यत्न की कि आधीरातको जब कि बस्ती के लोग सोरहे थे गांवभर की कुआंरी कन्या रातके कपड़े पहनकर इकट्ठाहुई-यह पहिले

हीसे सलाह होगई थी--और जलूस चला--सबके आगे एक लड़की निशान का हाथी बनीहुई एक सुन्दर तसवीर हाथ में लियेहुये थी--उसके पीछे और लड़कियां थीं--और एक हल जो आगे के समयका था और किसान अब तक उसको काम में लाते हैं उसको जोततीथीं--जलूस ने इस युक्तिसे गांवके इर्दगिर्द चक्कर लगाया--लोगोंका बिश्वास जमाहुआ था कि जो जादूका घेरा इन जलसे वालों के चक्कर लगाने से बनगया है उसके भीतर हैजापांव नहीं रखसक्ता है--बहुतसे मर्दों को निश्चय मालूम था कि क्या कार्रवाई होरही है--यदि साफ़ न मालूम हो परन्तु शकतो ज़रूर होगया था इससे मर्दों ने अपने नज़दीक अग्र शोचीकी किधरसे बाहर नहीं निकले--वहखूब जानतेथे कि जो इसजलसे की तरफ झांकतेहुये निकलजायंगे तो पकड़लिये जायंगे तो लड़कियां बेरहमीके साथ उनको मारनेलगेंगी क्योंकि यह जलूस चोरी की तरह निकाला गया था--इसमें शक नहीं कि यहरीति उस काफरों के समय की पुरानी रीतों का बाकी खण्ड है--जब कि लोग बिश्वासके बुड्ढे थे--हाल के ज़मानाकी शुरुआती यह थी कि सुन्दर तसवीर जलसेके साथ रहती थी और नास्तिकों और मसीही मज़हब का एक अजीब जमाव बिपरीतिसे था--रूस में यह बिपरीति जमात की कोई नई बात नहीं है मैं आगे चलके उसकी बाबत बहुत कुछ बयान करूंगा खैर--कोईसमय जब कि हवा फैलती है तो मरी के सेवा एक और भी डर पैदाहोजाताहै लोगों के दिलों में यह शक़ पैदाहोता है कि यह मरी डाक्टरों की कारस्तानी है या कुछ बेईमान आदिमियों ने कुवों में बिष डालदिया है यह तो वह कभी बिश्वासही नहीं करते कि आप उन्हीं का स्वभाव इसीमरी का कारणहुआ कि सेहत की आरामियत में कुछ भी रोकनहीं करते--मुझे एक मामिला याद आया है जिसमें एक चित्रक मुसाफिरके साथ बड़ी कार्रवाईके साथ बर्त्ताव कियागया था क्योंकि उसको भी शक यहीहुआथा कि सेहत के प्रबन्धकों की कोशिश न करना मरीका कारणहै--निकोलिस के राज्यके समय में एकबार सेंटपीटर्सबर्ग में बहुत बड़ा बलवाहोगया था--विदित है कि प्रजा ने उमंग में आकर बहुतेरे वैद्यों को खिड़कियों के बाहर अस्पतालों से फेंक दिया इसपर महाराजाधिराज आप प्रसन्नचित्त से विना किसी खवास के एक खुलीहुई गाड़ी में वहां पहुंचे और इसतरह गर्जतर्जकर आवाज़दी कि ग़दर बैठ गया॥

रूसके गवईगांवके मूर्ख मनुष्य और पुराने बिश्वास की बाबत में बहुत आश्चर्य और तअज्जुब युक्त उपमावोंको बयान करूंगा कोई समयों में बड़ी खराब बात यह होतीहै जिसकी गप्पोंसे कुल ज़िलेके ज़िलेमें तहलका मच

जाताहै--इसतरहकी गप्पों में से एक गप्प लोगों ने यह उड़ादी कि अब सर्कारी सेना और जलके कामोंके लिये औरतों को भरती करनेवाले हैं--यह गप्प मुख्यकर उससमय में गर्म थी--जब ड्यूक आफइडम्बराका व्याह हुआथा--यह भी विदितहोगया था कि नयीउम्रवाली लड़कियोंका झुण्डका झुण्ड एक लाले जहाज में इंगलिस्तान भेजाजायगा--अभीतक मुझे यहनहीं मालूमहुआ कि जहाजके लालरंगने की क्यों कैद की गई और इंगलिस्तान में दाखिल होकर रूसकी लड़कियों के सिपुर्द कौन खिदमत की जायगी शायद यह कारणहो कि शाह डहामी पर लोगोंने मलकामुअज्जिमा का धोखा खाया हो या यह ध्यानकिया हो कि इंगलिस्तान निवासी आज्ञा करनेवाली प्रशंसनीय के आश्चर्य्य और तअज्जुब पद्य सेनाका ढूंढनेवाले हैं और शायद एक किसान का ध्यान शुद्धहो कि अंगरेज़ों के देश में स्त्रियां बहुतही कम हैं--एक पृथ्वीके स्वामी कि जिनसे मुझसे एकसमय भेंटहुई थी बेशक इस अशुद्ध इतिहास का खूब जवाब दियागया--उसने मुझसे कहा कि बरतानियाके टापुओं के तीनभागों में अभागिनी कुवांरी लड़कियां बसती थीं--जो मरदोंकी कमीसे निरूपाय होकर कुवांरपन में बसरकरती थीं उस गांवकी एक औरत ने मुझसे एक इतिहास बयान किया और जहांतक मुझे याद आयाहै मैं जानताहूं कि वह सबसे बहुत हर्षयुक्त बयान पुराने विश्वासके योग्यहै--जाड़ेके दिनों में किसानों के एक वंश में झटपटेसमय एक अजीब और आश्चर्य युक्त पाहुन के दाखिल होनेसे बड़ी खलभलीमचगई--यह एक स्त्री थी सेंटबारुबाराके वस्त्र पहनेहुये जो मुख्यकर सब मजहबी तसवीरों में बनायाजाता है--कुल उपस्थित मनुष्य इस सूरतको देखकर मानों भंगखाकर दंगहोगये और आश्चर्य करनेलगे कि यह कौन है--उसने मृदु वाणी से ऐसा कहा कि तुमको खुशहोनाचाहिये कि मैं सेंटबारुबाराहूं और इस हेतु आईहूं कि तुम्हारी नेकियों के फल में मैं तुम्हें प्रतिष्ठितकरूं--जिस मूर्ख पर यह कृपाहुई थी कोई बड़ानेकआदमीथा परंतु उसको क्या पड़ीथीकि अपने पाक पाहुनसे तुरन्त कहता कि आप बिल्कुल अशुद्ध हैं पुनि उसने कहा आप ठहरिये--उस औरतने इसप्रार्थनाको तुरंतअंगीकार करलिया और तुरन्त बातचीत आरम्भ करदी--इस अर्से में अजीब भेदकी खबर आंन की आगकी तरह फैली--और गांवके निवासी और एकमलि नकके आसपासके रहनेवाले इस सुन्दरवंशके मकान के भीतर बाहर इकट्ठाहोगये--रात्रीको यह नहीं मालूमथा कि इन तमाशियों में पादरी भी थे या नहीं सभा में बहुतेरे आदमी इतना दूरथे कि उनको वाणी भी नहीं सुनाई देतीथी मगर जो जमात बाहर थे उनको इतनी आशा अवश्यथी कि वह पाक स्त्री एक

वार अपनी सुन्दर सूरत चन्द्रवदनी मुखड़े की झलक जरूर दिखावे गी जिससे हमारा जी कुमोदनी की नाईं प्रफुल्लित होजायगा--इनकी मनोकामना पूर्ण होगई--आधीरात के क़रीब इस पाहुनने विज्ञापन किया कि मैं जातीहूं और सेंटनिकोलसको जो नम्रता देखाते हैं लियेआतीहूं और कहा कि तुम कुल उपस्थितहुये आदमी मेरी लौटतक चुप बैठे रहना--सभाने अदव के साथ उनको मार्ग खाली करादिया और अंधियारे में वह पाक स्त्री चलीगई सेंटनिकोलसके आनेके पारिख में सब बैठेरहे और सांसतक न ली सेंटनिकोलसरूसके बड़े नामी साहबों में से हैं परंतु घंटों ब्यतीत होगये--और वह अभीतक आतेही हैं--अन्तको सूर्यके उदयतक कोई २ तमाशाई जिनको मज़हबी ख्याल कम था अपने २ घरोंको लौट जानेलगे और जो लोग आसपास से आये थे उन्होंने यह खबर दुखदाई सुनी कि उनके घरोंमेंचोरी होगई--सुनतेही कुहराम मचगया देशीलोग अपने मुंह मियां मिट्ठू--सेंटवारुबारा और उनके साथियों की तलाश में गांवभरकी धूर छानडाली परंतु माल चुराया गया न मिला--जिस औरतने मुझसे यह हाल कहा उसने यह भी कहा कि उन पड़वादास गोवरगन्नेशोंको अच्छा झांसा दियागया यह औरत उससमय अपने गांवमें मौजूद थी इसवास्ते वचगई- यह कहदेना भी तो वड़ाही न्याय है कि रूसके किसान यदि कोई कामों में निहायत तरहसे पुराने विश्वास के हैं और यदि औरलोगों की तरह मुनासिव है कि कभी२ किसी कल्पित वस्तुसे डरजांय परन्तु असली डरोंसे उनको कुछ भी डर नहीं होता जिनलोगों ने आगलगाने की तरह उनको देखा है वह तुरंत इस बयान का विश्वास करलेंगे--मुझसे जो पूंछिये तो मैं ने यदि उनको लड़ाई के मैदान में नहीं देखा पर तो भी जब कभी डरों में मैंने उनको दृढ़ देखाहै तो सचके मैं पिट २ करके निकलगयाहूं--वह मरीको क्या समझते हैं— तोबाकर वन्दे इस गन्दे रोज़गार से--परन्तु हां जो मरीकी गोलीही चलती हो तो वह और वातहै--एकमरतवा मुझे वड़ा समय मिला कि वालगा नदी के एक वड़े धुयेंवाले जहाज़पर इसकी परीक्षा करूं--सन् १८७२ ई० पतिझाड़के दिन और गर्म दिन--सब में विदित होगयाथा कि एशियायी हैजा देशभरमें फैला है और अन्तशोची आदिमियों ने कच्चा मेवाखाना छोड़ दियाथा--परन्तु रूस के आदमी तो सब अन्तशोची नहीं होते हैं मैंने देखा कि जहाज़वाले कच्चे तरबूज और खीरे वहुतसे खातेहैं और अन्तशोची नहीं की उन्होंने दंड पाया इसकी जो अंगड़ाई उन्होंने खींची वह मैं नहीं बयान करूंगा--मगर इस में शकनहीं कि जो लोग रोग में साझे हुये थे उन्होंने अपनी शक्तिके अनुसार खूब सहायता की जो कोई दृश्य

एकाएकी न हुआ होता तो भी दूसरेदिन सुबहको अवश्य काज़ानमें दाखिल होजाते और रोगियों को वहांके चिकित्सालय में भेजदेते- परन्तु जो कि नदी में पानी कम था इसवास्ते रातको लंगड़ डालना पड़ा--दूसरेदिनप्रातः काल जहाज़ तहसे लगगया और बहुत धंसगया--हम सन्तोष कियेहुये राह देखते रहे कि एक छोटासाजहाज़ धुयेंका सामने देखपड़ा -परन्तु इस सम्पूर्ण देर में एक पलभी ज़रा नहीं घबराये और जब वह जहाज निकटआया तो उन लोगों ने यह नहीं किया कि बैलानों की तरह उसमें फांदने के लिये दौड़पड़ें और उस जहाज से भागें जिसमें मरी फैलीहुईथी यद्यपि यह सब जानते थे कि उस जहाज़ में गिनेहुये थोड़ेही मुसाफिर आसक्ते हैं—जो लोग निकट थे वह धीरेसे छोटे जहाज पर चलेगये और जो लोग नहीं जासके थे उन्होंने सन्तोषकिया--कि इतने में एक और धुयेंका जहाज़ उधर से निकला ॥

अब वह पुराने ध्यान कि रोगोंका बचाव जादू टोनेसे होसक्ता है बहुत शीघ्र दूरहोते जाते हैं--नयी लोकलसिलफ गवर्नमेंट ने इन ध्यानोंके दूरकरने में बड़ी सहायतादी है--इसकारणसे प्रजाको अच्छे२ वैद्य मिलनेलगे हैं--खास करके सब कसबों में सर्कारी चिकित्सालय हैं और अच्छी दशामें हैं या यों कहैं कि मूर्खों को उनकी दशा दिलजमई के योग्य मालूमहोती है--बहुतेरे क़सबोंके गंवारलोग डाक्टरों को हर रोज घेरे रहते हैं और नेरे और दूरसे आते हैं कि सलाह और मेलकरैं इसके सिवाय कोई२ सूबोंके बड़े२ गांवों में शुद बुद जाननेवाले वैद्य नियत हैं और डाक्टर बहुतेरे मुआयनेके लिये दौराकियाकरते हैं यह डाक्टर सब शिक्षापाये हुये लोग होतेहैं और काम बहुत करते हैं परन्तु बदला कामके मुकाबिले में पूरा नहीं होताहै ॥

पागलखाने जो बड़े२ चिकित्सालयों के सम्बन्धिक हैं उनकी बाबत मेरी अच्छी सम्मति नहींहै--कोई२अलबत्ता ऐसे हैं जैसे होनेचाहिये--जैसे काज़ान का सदर अस्पताल--परन्तु और चिकित्सालय बहुतही खराब बनेहुये हैं- और इतने रोगी उन में भरे रहते हैं कि डरसे खाली नहीं--मैंने जो दो एक चिकित्सालय देखे तो सब पुरानी ढंगके पाये जैसा नीचे की किहानी से विदित होगा ॥

मैं एक बड़े चिकित्सालयका मुआयना कररहा था और वहां इतनी देर तक रहा कि पास वाले पागल खाने में पहुंचते२ शामहोगई--भरोखोंमें रोशनी देखकर मैंने अपने साथी से जो इन्सपेक्टरों में था सलाहकिया कि हम कल सुबहतक इस मुआयने को बन्द रक्खें--मगर उसने मुझे विश्वास दिलाया कि कवायदके अनुसार लम्प सभी और देरतक बिद्रानहीं किया

जासक्ता इस वास्ते हमारे जाने में कोई प्रार्थना नहीं करसक्ता--यदिकानूनी प्रार्थना कोई नहीं होसक्तीथी मगर एक बहुत बड़ा लकड़ी का फाटक बेशक मनाकरनेवालाथा कि उसका खोलना ताकतकाकाम था हमारी सबकोशिशैं कि द्वारपाल या किसी और वहांके रहनेवालोंको ध्यानदिलावैं वे कामहोगईं अन्तको जब खूब धमधमाया और कोलाहलमचाया तो एकआवाज भीतरसे आई कि तुम कौन हो और क्या मनोरथ है--मेरे साथी ने संक्षेप सा जवाब अक्खड़ पनेके साथदिया फिरफाटक के बेलनकी आवाज़ आई और फाटक ज़ोर से खुलगया--सामने एक बूढ़ा आदमी देखपड़ा जिसके केश लम्बे २ और उभले हुये और सूरतसे मालूम होताथा कि कभी वहभी पागलोंमें था उसने अदब के साथ मस्तकको नवालिया और गिड़ गिड़ाकर कहा--क्षमा कीजियेगा--एक अंधियारे बरामदे में रास्ताटटोलते हुये हम एक कमरे में पहुंचे जो उससे भी ज्यादा अंधियारा था--दरवाजा में ताला-डाल दियागया जैसेही कुंजी मुरचा लगीहुई कुफ्ल में पहुंची और घूमी वैसही इसअंधियारे में एक मनहूसीवाणी गूंजगई फिर चिल्लाहटकीसीआवाज आई--इस के पीछे भेड़िये कीसी आवाज आई और भिन्न २ आवाजैं आने लगीं जिनको मैं बयान नहीं करसक्ता--क्यों कि अंगरेजी भाषा में इतने शब्द नहीं हैं--सब वाणी मिलकर एक भयंकर बेसुरी आवाज मालूम होतीथी--मैं अटकल से भी नहीं ताड़सका कि इसका कारण क्याथा धीरे२ मेरी आखैं अंधियारेके सबबसे स्वाभाविक होगईं और मुझे धुंधला२ देखाई देनेलगा कि सफेद २ सूरतैं कमरेमें मेरे इधर उधर आती जातीहैं पीछे उस के मुझे अपने निकट कोई वस्तु खड़ी हुई मालूमहुई और अपने भुजावों के निकट मैंने दो आंखैं देखीं और लम्बे २ लटके बाल--मेरे दूसरी तरफ कोई वस्तु क़रीब २ ऐसी थी जैसे औरतके रात के पहनने की टोपी होती है यदि मैं पुरानी हड्डी का आदमी नहींहूं परन्तु मुझे बड़ाही क्लेश मालूमहुआ एक अंधेरे कमरेमें अनगिनती पागलोंके साथ बन्दहोना सुख देनेवाली दशा नहीं है--मैं नहीं जानता कि मैं कबतक इस कैद में रहा--निश्चयकरके दो या तीन मिनट से ज्यादा क़ैदमें नहींरहा था परन्तु मुझे यहीपहाड़ मालूमहुआ अन्तको एक चिराग मिला--और सब कार्य्य बयान कियेगये--गार्ड वालोंकी यह आशा न थी कि इतनी देर करके कोई इन्सपेक्टर आयेगा इस वास्ते रोशनी बन्द करके मामूली समय से बहुत आगे सोने चलेगये थे--दरवाज़ा खुलने से जिस कमरे में हम थे उस में एक दुष्ट दीवाने की आंख खुल गई थी और उसकेदुख और कोलाहल करनेसे औरोंको भी टरमालूम होताथा॥

पागलखानों और अस्पतालों और ऐसेही और कारखानों के नियमहीन

से वीमारी के ध्यान पहले जैसा मैं वयानकरचुकाहूं धीरे २ दूरहोतेजाते हैं परन्तु जादूगरनी स्त्री का रवाज अवतक वाकी है--रूसकी लियाकतकी यह अनोखीवात है कि जादूगरनी स्त्री और वैद्य एकही स्थानपर दवाईके लिये दोनों वरावर वुलायेजाते हैं--रूसमें यह अजीव वात है कि शुरुआतीज़माना और ज़माने मौजूदा के विद्याओं और गुणों और वड़ी वुनियादें विद्याकी और निहायतदरजे की पुरानी विश्वास जिससे वचपने की गंधिआती है--और लायक नेक ध्यान जगह २ नज़र आते हैं एक स्थानपर उसको मालूम होगा कि वह वहुतही गुज़रेहुये जमाने में वैठा है--और दोही कदमपर यह मालूमहोगा कि वह ऐसे स्थानपर पहुंचगया है जो सीधा दर्रा पहिले जमाने का हैं॥

इति

——※——

———※———

## उल्लास छठां ॥

### मीर अर्थात् देशी सम्बंधिक सभा

मीरकी मुख्य और मुल्की आवश्यकता—मीरका जलसा और सामना बंशका—देशी समाजोंके प्रश्न का प्रबन्ध—उक्त प्रश्नसे बार्ता करके अन्तर करना—जलसा जम्भूरिया के राज्य मीरका सुन्दर नमूना है—गांवका जलसा—औरतें सभासद—सभासदों का गुटका—

### देशी सभावोंकी ज़मीन का भाग

जव गंवारों के वंश का ठीक२ समाचार मुझे मालूमहोगया और उनके स्वभावों और व्यापारों के वावत कुछ जान चुका तो मैंने अपना ध्यान गांव के प्रवन्धकीतरफ मोड़दिया--यहकाम मुझे एक मुख्यप्रकारपर जीलुभानेवाला मालूमहोता था क्योंकि मैं जानताथा कि रूसकेप्रवन्धी कारखानोंमें गांव का प्रवन्ध खान्दानी जिसको वहां मीर कहते हैं सवसे ज्यादा अनोखाहै--रूसके देखने के वहुत साल पहिले मैंने हैक्सथासिन की नामी कितात्र पढ़ी थी जिसके द्वारासे रूसके गांवोंके प्रवन्धी ढंग की मुख्य २ वातें पश्चिमीयभाग यूरूप को सवके पहले मालूम हुई थीं और सेंटपीटर्सवर्ग के ठहरने के समय में मुझे वहुधा समयों में बुद्धिमान् और शिक्षायुक्त रूसियोंने खवर दी थी कि वहुतसे कठिन २ सवालात मुख्यदेशी प्रजाके लिये हैं और इन्हीं के द्वारा से हलहोसक्ते हैं वह वातें जिनमें पश्चिमीयभागके प्रवन्धक और बुद्धि-मान देर से व्यर्थ मुड़पिरवाय कर रहे थे--अनगिनती विवाद जो मैंनसुना था उनका खुलासा आशय यह था कि मुख्य देशी कामों के मध्य पश्चि-मीय जातों में वड़ी हलचलपड़ीहुई है और सवजातों की इच्छा यही है

कि वही बाजीजीतजाय और औरों से बढ़जाय और इनमें और इंगलिस्तान में अंतर यह है कि इंगलिस्तान इसघोड़दौड़ में सबसे आगे बढ़ाहुआ है परन्तु यह जीत परसन्तापके योग्य नहीं है--कुदरती आबादीकी तरक्की और इसके साथही बड़े २ जमीनों के मालिक का छोटे २ जिमींदारों को उनके मालिकाना हकोंसे बे नसीबकरना इनबातोंसे एकभयंकर और बड़ी उन्नति करनेवाली जमाअत पैदाहोगई -अर्थात् औलाद मनुष्य के प्रकार की एक सभाभारी जो सब बे इन्तजामी और कमी की हालत में होगई जो बेसमाप्त होनेवाली हैं उनका कोई नियत स्थाननहीं औ न उनकेपास किसीप्रकार की जायदाद है--और न मौजूदा इंतिजामी कारखानों में जाहिरहै--इनमेंसे किसी को मजदूरी की हैसियतसे खेती गरीबामऊ की मजूरी मिलती है और घराने के गुलामोंसे भी कहीं ज्यादा खराबदशामें रहते हैं--कोई२घरसे हमेशह के लिये बाहरहोगये और बड़े २ कसबों में धीरे २ चलेगये जहां वह मेहनतकरके थोड़ा बहुत खाना पैदाकरते हैं या अपराधियों के समूह में आ जाते हैं--इंगलिस्तान में अब ऐसे गवांर नहीं हैं जिनको असल गवांर कहैं और जबतक जरूरी तजवीजें बहुतशीघ्र मानी न जायंगी तबतक कभी ऐसा दरजा नियत नहींहोसकेगा क्योंकि जो आदमी शहरों में जीवन काटने के लिये हानिक गुण के देर से स्वभाविक होगयेहैं उनका डील डौल और चाल चलन दोनों खेती के योग्य नहीं हो सक्ते--जिस स्थान पर और जिस प्रकार से यह देश बसा है जो मुल्की आजादी और शक्ती ढेरसे और कैले की खानो की बहुतायत के कारण से इंगलिस्तान को अब तक बड़ा दरजा प्राप्त रहा है और जो गुण और कारी गरी में दुनिया में सब से बढ़के हैं और उनको किसीके सामनेकाडर नहीं इसवास्ते उन्होंने बेधड़क सौदागरीके जड़ों को प्रकट किया--और सब संसार पर अपने हाथ के कामों से विजयी होगया--और अपनी बलवान सेना पानी वाली व और२सिपाहियों से जो उसकी कमानमें हैं यह काम लिया कि जोकोई काम इसपानी के व्योपार के दरवाजे का रोकने वाला हो कि जिसमें आवागमन बंद होजाय जो मनचिस्टर और बरमघम से भेजी जातीथी तो उसको रोकै और दूरकरै--इस मार्ग से उसकी सब भूखी प्रजाने भोजन पैदाकिया परन्तु इंगलिस्तान की जो बड़ाई और पुरुषार्थ गुण और कारीगरी में थी उसकी समाप्ती हुआ चाहती है--और जातें भी लूटकारी सौदागरी की बेईमानी के भोगे से जानदार होगई हैं और वह सीखती जाती हैं कि जिन वस्तुओं की आवश्यकताहै उनको वह आप बनायें न यह कि इन हाथके कामों के लिये इंगलिस्तान को अपने रुपयादें--बहुत शीघ्र देखलीजिये गो कि अंगरेजी

असबाबकी अब अन्य देशों की मण्डियों में विक्री न होगी--भला फिर इंगलिस्तान की सब भूंखी प्रजा कैसे अघायगी--अभीसे नाजकी पैदावार इंगलिस्तानकी आवादी की इच्छा और जरूरतको बहुत नहींदेती--यहांतककि जब ऋतु में हद्दसे ज्यादा पैदावार होती है तो भी कुलभाग जहांसे गेहूं मंगवाया जाताहै इस अनाजकी कीमत उस असबाब दस्तकारी से देते हैं जो हरसाल देशसे बाहरजाता मगर जब अन्य देशोंके मोल लेनेवालों को इस हाथके कामकी आवश्यकता न होगी तो फिर यह अनाज कैसे मौजूदकिया जायगा और फिर सब प्रजा भूंखी रहेगी इंगलिस्तान की आगेके दशाके अंधियारी की तसवीर बहुत मेरे सामने आई थीं और निकट २ एक२समय पर मुझे विश्वास दिलायाथा कि रूसके खेती करनेवालोंके दरजोंने अपने देशको उन भयंकर दुस्सहों से बचालिया है--इस दरजे की बाबत कहागया है कि यद्यपि किसान बड़े सीधे सादे और अति सुखदायक हैं तो भी पश्चिमी यूरुपवाले बिल्कुल इसयोग्य नहीं हैं कि इसदरजे के दशाओं को समझसकें या उनका सन्मानकरें--पाठक अब सलिलतासे ध्यान करसक्ते हैं कि इस आश्चर्य्य युक्त तमाम देशों के समाचार मैंने कैसे मज़ेके साथ पढ़े कि अशाहा--और ऐसा तत्परहोके मैंने इसके ढूंढने में मेहनतकी कि जैसा चाहिये--ऐसी देशी जमाअत जिसको यह दावाहै कि मुख्य२ प्रश्नोंको चाहे जैसा लपेटके हो धीरजके योग्यताके प्रकार पर हल करदेगी रूस में भी निरन्तर नहीं मिलसक्ती जहां दुनियांके लड़के नये पाठके लिये मुख्य कर बहुत भारी सलाहें मिलसक्ती हैं--जब मैं आइवानोफका में आयाथा तो इस देशी जमाअत की बाबत मेरा जानना वैसेही अशुद्ध और कच्चाथा जैसी ऐसे लोगोंसे मिलसक्ती हैं जो मज़बूती और दृढ़ताके साथ गरीबी कामोंपर नज़रडालते हैं बल्कि मुख्य कामों को सब प्रकार पर ज़ाहिरकरते और ज्यादा बातों में अकारण परिपक्वता बाणीके साथ अदाकरते हैं मुझे यह मालूम था कि रूसके गांव में एक मुखिया होता है और कुल जरूरी कामों को देशी सभावोंके मौजों के सम्बन्धिक के द्वारासे प्रबन्ध कबूलकरने वाले होते हैं--और मुझे यह भी मालूम था कि जो जमीन गांवके निकट मौजूद है वह मौज़े की जायदाद समझी जाती है और ज्योंकारों सभासदोंमें इसप्रकारपर बांटदीजातीहै कि हरएक मज़बूत बलिष्ठ किसानको इतना भाग मिलता है कि उसके समयों के काटने के लिये बहुत कुछ होगा--मुझको विदितथा कि आदि में जो मेहनतैं मैंने खुलीहुई जानने में कीं उसमें मैं इतना कृतार्थ नहीं हुआ मुझे आशाथी कि मेरामित्र आइवन मुझे सहायता देसकेगा और मुझको यह भी मालूमथा कि उसके लिये सामान्य नाम

प्रकट है कि मीर है मैंने उससे सादा और साफ २ प्रश्नकिया कि मीर किसे कहते हैं--आइवन को किसी वात में दुःखितकरना सलिल नहीं है परंतु इस मरतबा में प्रथम वार वह हक्का वक्का होगया और मेरी तरफ से इसप्रकार दृष्टि डाली कि मैं समझगया कि यह जानता नहीं है--मैंने कोशिशकी कि उसको अपना प्रश्न समझाऊं तो उसने केवल अपनी भौंहें कमानकीं और गदोरी खुजलानेलगा--रूसके गवांरों का स्वभाव है कि जव हृदयकी शक्ति को तीव्रकरना चाहते हैं तो गुद्दी खुझलाते हैं मगर उनकी गुद्दी खुझलाने से भी उनकी समझ में कुछ न आया- अन्तको यही कहते वनपड़ी कि (अव हजरत मैं क्या वताऊं)मैं तुरन्त जानगया कि अपनी जांचमें मैंने सीधा ढर्रा अंगीकार नहीं कियाथा-- एक पल में मुझे मालूम होगया कि मेरा प्रश्न व्यर्थ था क्योंकि मैंने एक वेशिक्षापाये हुये आदमी से मौजूदातकी प्रश्नों का विवाद आरम्भ करदिया--यद्यपि मुझे चाहियेथा कि उससे ऐसा प्रश्नकरूं जिससे कुछ हाल मालूमहो--इन कामों के वर्णन करने में आइवन खुशहोता था और जैसा चाहिये था वर्णन भी करसक्ताथा--जैसे ही मैंने समझवूझ के प्रश्नकिया उसने वहुतसा स्पष्ट और मनोहर समाचार वर्णनकिये--मुझे उससे जो कुछ मालूम हुआ और उस वातचीत से जो कुछ मैंने सीखा उसको अपने शब्दों में पाठकोंके दृष्टिगोचर करना चाहताहूं--पुराने फिशन कागवांरों का वंश जैसा कि हमने अभी परीक्षा की है एक प्रकार की शुरुआती जमाने की सभाकासा होताहै--और उसके सवसभासदों की जायदाद एक समझी जाती है गांवको सामान्य प्रकार पर एक शुरुआती दशा की वड़ी विभववाली समाजको नजमी कहतेहैं--इनदोनों मुख्य जमाअतोंमें वहुतेरे काम सम्बन्धिक हैं और दोनों में आपस के फायदे और आपसकी जिम्मेदारियां हैं--दोनों में एक मुख्य वड़ा होताहै जो एक अर्थ करके गांवकेमध्य में आज्ञा करनेवाला होताहै और वाहर सव गावों की तरफसे दूत समझा जाताहै--पहिले मानी में उसको खोजीन कहते हैं अर्थात् वंशका वड़ा--और दूसरे मानी में वह स्टार्डसिटा कहलाता है अर्थात् गांवका मुखिया--दोनों जमाअतों में मुखिया की हकूमत घिरीहुई होतीहै--पहिली जमाअत में वंशके जवान सभासदों से और दूसरी जमाअत में वंशके वड़ों से-- दोनों में जायदाद किसी कदर आपुसी सम्पति होती है दूसरी जमाअत में जमीन खेती के योग्य और चरने की जगह दोनों जमाअतोंमें किसीकदर आपुसी जिम्मेदारी होती है--एक जमाअत में सव ऋणके लिये-- दूसरी में सव टिकसों और जमाअत के सव शर्त्तों के लिये--किसी समाका सभासद देशनिकाला नहीं होसक्ता क्योंकि कोई आदमी वंश घर या जन्मी खेती के हकदारोंमें

से नसीब नहीं किया जासक्ता और देशी सभावों की ज़मीन को कठिन तक़ाज़ा करनेवाले ऋण चाहनेवाले नहीं लेसक्ते ॥

इसके विरुद्ध वहुतेरे जरूरी कामों में उलटा पलट भी है देशी सभायें बेशक वंश की जमाअत से कहीं वड़ी होतींहैं और इसके सभासदों के आपुसी सम्बंधिक कभी इतना ज्यादा नहीं होते--वंश के सभासद सब आपुस में मिलकर खेती करते हैं और उनमें से जो लोग और द्वारावोंसे रुपिया पैदा करते हैं उनसे आशा कीजाती है कि जो कुछ बच रहेगा उसको एकही थैली में जो सबकी सम्पति है रक्खेंगे--परन्तु देशी समाजों के सभासद भिन्न२खेती करते हैं और एक सामान्य कोष में केवल एक नियत कीहुई रक़म जमा करते हैं ॥

इन संक्षेप वर्णनों से पाठकों को मालूम होजायगा कि रूसका गांव उस गांव से बिल्कुल भिन्न है जिसको हम अंगरेज़ गांव के शब्द से उपमा देते हैं और गांवों के गवांर लोग आपुस में इसतरह के तअल्लुकों से क़ैद हैं--कि जिससे इंगलिस्तान के गंवार कुछ भी जानते नहीं हैं जो वंश इंगलिस्तान के गांव में रहता है उसको कोई कारण नहीं है कि अपने पड़ोसियों के कामों में चाहे बेचाहे दख़ल देना पड़े--यदि वहां भी भिन्न२ वंशों को एक दूसरे से जुदा रहना हद के दरजे को नहीं पहुंचा क्योंकि मनुष्य एक ऐसा सिरजा गया है जो सूसाइटी के बिना नहीं रहसक्ता और वह निकट वासियों के कामों में अवश्य सहदुःखी प्रकटकरता है और प्रकट करनेही चाहिये--इस सहदुःखी के योग्यताको मनुष्य को कोई समय स्त्रियां इतनी तत्परी से प्रबंध देती हैं जो सबके लाभकी आवश्यक्ता मुख्य से ज्यादा होती है--परंतु होसक्ता है कि कई घराने एकही मौजे में कई वर्ष तक रहें और एक दूसरे के तअल्लुकों से कभी वाक़िफ नहों--जैसे जब तक जूनसके वंश से कोई ऐसा अपराध भारी न हुआ हो जिससे सब के सुख में बेप्रबंधीहो (जैसे राजमार्ग को रोकना या उनके मकानों में आग लगा देना) तबतक उनके पड़ोसी बुरों को उनके कामों से कोई रुकावट या सम्बंध निश्चय करके न होगा--और उनके कामों की पूरी २ रिहाई में हाथ डालने से कोई कारण न होगा--जूनस यद्यपि मद्पिया हो और इस क़दर देवालिया कि उसके पीने की आशा टूटगईहो और किसी रात्रिको वह अपने लड़के वाले समेत छिपके लुप्तहोजाय और फिर उसका हाल कभी सुनने में न आये--परंतु इन सब कामों का गुण बुरों पर नहीं पड़ता--हां जो वह इतना अग्रशोची है कि इस ऋणी देवालिया से उसने निकट वासियों के मामूली सम्बंध से ज्यादा तअल्लुक रक्खा था तो वह और

बात है--परंतु रूसके मौज़ों में जो वंश हैं उनमें इसप्रकार के सुंदर सम्बंध अयोग्य हैं--वंशों के बड़ों को बहुधा आपुस में मिलना और देशी समाजों में सलाह करना पड़ता है -और उक्त समाज की आज्ञा के अनुसार उनके रोज़मर्रा कामों पर अवश्य असर पड़ताहै--जबतक देशी सभायें किसीकाम पर रिज़ूल्यूशन न नियतकरैंगी तबतक वह न घासकाटसक्ता है न खेत जोत सक्ता है--जो कोई किसान मदपिया होजाय या और किसी कारण से देवालिया होजाय तो गांव में हर एक वंश को गिल्ला गुजारी का अधिकार प्राप्त होगा न केवल आम दुनिया के लाभ की दृष्टि से बल्कि अपने निज लाभ के लिहाज़ से भी क्योंकि उसके टिक्स के अदाई के लिये सब सब प्रकार से जिम्मेदार हैं--इसी कारण से कोई किसान हमेशा के लिये गांव नहीं छोड़ता उस समय तक कि देशी समाजों की रजामंदी न मिले और जबतक सवाल करने वाला अपने वर्तमान और भविष्यत ऋण का धीरज योग्य की ज़मानत न देगा इसप्रकार की रजामंदी वह नहीं हासिल करसक्ता--यदि कोई किसान थोड़ी देर के लिये जाना चाहता है जिसमें और किसी स्थान पर मेहनतकरै तो उसको लिखीहुई आज्ञा हासिल करनीहोती है--जो उसको परवाना मार्ग के हेतु काम आवेगा परंतु देशी समाज अपनी आज्ञा से जिससमय जी चाहे उसको तुरंत लौटा सक्ती है--सचमें जो वहअपने टिकस की पूरी रकम बराबर घर भेजताजाय तो उसका लौटना आश्चर्यही होगा परंतु उस रक़म में अपने थोड़े रोज परवाना राहदारी के लिये जो उससमय देना पड़ता है वह टिकस भी शामिल होना चाहिये परंतु कोई समय देशी जलसा को यह अख्त्यार मिलता है कि किसी ग़ैरहाजिर सभासद को इसलिये लौटार बुलाये कि उससे रुपिया जबरदस्ती वसूल कियाजाय--जैसे जो यह मालूम होजाय कि कोई ग़ैरहाजिर सभासद किसी क़सबे में बड़ीभारी तनख्वाह पाता है तो एक रोज उसके नाम रीत्यानुसार आदेश भेजा जायगा कि अपने गांवको शीघ्र लौट आवो--और उसीके साथ बालाई तरहपर उसको यह भी खबर दीजायगी कि जो देशी सभाको किसी क़दर अनुमान रुपियोंकी भेजदोगे तो तुम्हारी हाजिरी की आवश्यक्ता न होगी--इसप्रकार पर जो रुपिया भेजाजाता है वह देशी समाज सब नाचरंग के कामों में खर्च करती है--मैं अच्छी तरहपर नहीं कहसक्ता कि देशी सभा बहुधा समयोंमें जबरदस्ती रुपिया वसूल करती है या नहीं मगर कुछ शक नहीं कि यह रीति अभी बंद नहीं हुई है क्योंकि दो एक ऐसे मामिले का अचानक में आप परीक्षा किया है और मुझे मालूम है कि सेंटपीटर्सबर्ग के पोलीसको हाल में आ-

देश दियागया है कि जबतक कोई सबूत इसकाम का न दियाजावे कि लौटार बुलाने में असल में ज़रूरत है तबतक किसी किसान को उसके गांव ज़बरदस्ती लौटार न भेजो ॥

रूसके मौज़ों के प्रबन्ध समझने के लिये पाठकोंको दोज़रूरी काम हृदय में रखनेचाहिये कि ज़मीन खेती के योग्य और चरनेकी जगह भिन्न२ आदमियों की जायदाद नहीं है वल्कि देशी सभा की है--और जो रक़म देशी सभा को कोप में सालाना जमाकरना पड़तीहै उस सबके जिम्मेदार भिन्न२ और कुल टोटल में सबवंश हैं--सब देशों में गवर्नमेंट की रीति और देशका प्रबन्ध और असली ढंग के वर्ताव करने में बहुत बड़ा अन्तर है ॥

रूस से ज्यादा यह अन्तर और कहीं नहीं है--और रूसके किसी प्रबन्ध में यह अन्तर ऐसा ज्यादा नहीं है जैसा देशी सभाओं में है--पस यहकाम ज़रूरी है कि वर्ताव के करने में और प्रबन्ध की रीति इनदोनों से जानता है। और पहिले वर्ताव करने से आरम्भ करना सुन्दर है--क्योंकि इन दोनों में यही सबसे सलिल है--जब कि हम एक मरतबा वर्ताव करने के ढंगपर खूब धिरजावेंगे तो जो काम ऐसे हैं कि मुख्य इश्वराधीन दशाओं की गर्ज़ से हुये हों उनदोनों में अन्तर करना और उनका समझना सलिल है-फिर वर्ताव करने के ढंग के अनुसार राज्य के हरभाग में सब किसान जो मर्द हैं मर्दुमशुमारी के सूचीपत्रमें लिखे जाते हैं और यही टिकट लेने का सीधा मार्ग है-- इन सूचीपत्रों में विना मामूली समयों के दुबारा दृष्टि की जाती है और दुबारा देखने के समय जो मर्द किसान जिन्दा होते हैं वह रीत्यानुसार लिखे जातेहैं--यहांतक कि दो दिनके दुधपिया से लेकर सौवर्ष के बूढ़ेतक--इसप्रकार का एक सूचीपत्र हरएक देशीजलसा के पास रहताहै और जितने नाम उस सूचीपत्र में शामिल हैं उन्हींके संख्या के अनुसार गवर्नमेंट को वार्षिक मालगुज़ारी दी जाती है--एक और दूसरे मरतबा देखने के मध्यमें जो जानाजाता है उसमें आदेशक * लोग मालके सेगेवाले मरने जीने की तरफ कुछ ध्यान नहींदेते--जिस देशीजमात में दुबारा देखने के समय एक सौ मर्द सभासद होते हैं इसमें थोड़े साल के अर्से में यद्यपि इस संख्या से बहुतही ज्यादा या बहुतही कम सभासद होजायं परन्तु उस को रीति के अनुसार पूरे सभासदों को सौ के निकट को टिक्स देनाहोगा उससमय तक कि कुल राज्यकी नये सिरे से नज़रसानी न कीजावे-अब सुनिये कि रूस में जहांतक किसानों की आवादी है वहां टिकस के देने में

---

* हुक्म करनेवाले ॥

और जायदाद के क़ब्ज़ा में आपस में ऐसा सम्बन्ध है कि अलग होहीनहीं सक्ता--समझा जाता है कि हरएक किसान जो टिकस देता है खेतीके योग्य ज़मीन और चरने की जगह में जो जायदाद जमीन के जलसेके हेतु है इस में उसका भी एकभाग है--जो समाज मौज़े की नज़रसानी के सूचीपत्रों में एकसौ नाम शामिल हों तो ज़मीन उक्त समाजकी सम्बंधिक सौ भागोंपर बटना चाहिये और हर सभासदको उस टिकस के बदले में जो वह देता है अपने भागसे लाभ उठाना चाहिये--जिन पाठकों ने इस स्थान तक मेरी कृत्य का पाठ किया है वह अवश्य फल निकालेंगे कि जो टिकस किसान देते हैं वह सच में उस ज़मीन का एक प्रकार का महसूल है जिससे वह फायदा पाते हैं--जाहिर ऐसा मालूमहोताहै और कोईसमय ऐसाही प्रकटकिया जाता है परन्तु सच में ऐसा नहीं है--जब कोई आदमी किसी क़दर ज़मीन का भाग लगानपर लेताहै तो वह अपनीबुद्धि के अनुसार कार्रवाई करता है और ज़मीनके मालिक के साथ अपने मनोर्थ के अनुसार ठेकाकरताहै--मगर रूस के किसान को लाचार होकर टिकस देनाहोता है इससे क्या कि वह जमीनसे लाभउठाना चाहे--या न चाहे--फिर--यह राय कि टिकस केवल ज़मीन का महसूल है परीक्षा की कसौटीपर परीक्षा तौल की न मिलेगी इसप्रकार यह राय भी बेजड़ मालूम होगी कि यह टिकस एकप्रकार का जमीन का टिकस है मालगुज़ारी के देने की सुन्दररीति यह है कि जो वार्षिकरकम टिकस लगाईजाती है वह इस ज़मीनके गुण और बराबरीमें किसी क़दर समता होती है जिससे किसान लाभ उठाता है मगर रूसमें यह बराबर होता है कि एक जलसे देशी के सभासद के पास छः एकड़ ज़मीन है और निकट वासियों के जलसे देशी के सभासदों के पास सातएकड़--और इसीतरह से दोनों दशाओं में बराबर टिकस है--असल यों है कि टिकस निजी होताहै और जितने मर्द होतेहैं उनकी संख्या के अनुसार कमी की जाती है गवर्नमेंट इस काम के यांच की दिक़त नहीं सहती कि देशी जलसे की ज़मीन किस २ प्रकार की है--उक्त समाज को एक नियत कीहुई रकम वार्षिक की कोष में देना पड़ती है और यह रक़म दूसरी तजवीज़ के अनुसार होतीहै और समाज लिखीहुई जमीन को सभासदों में इसप्रकार पर बांटती है जैसा वह मुनासिब समझती है--

इस प्रश्नका उत्तर देना कठिन है कि देशी सभा ज़मीनको कैसे बांटसक्ती है हर एक देशी समाज अपनी खुशीके अनुसार कार्रवाई करतीहै कोई सभायें बिल्कुल नियतकीहुई रीतोंके अनुसार बर्ताव करतीहैं--कोई सभायें नज़रसानी के समय अपनी जमीन को थोड़े भागों या टुकड़ों में मर्दों की

इस तादादके अनुसार जो नजरसानी के सूची पत्र में होती है कई क़िस्में करती हैं और सब वंश को थोड़े भाग अटोठी हुई संख्याके अनुसार देती हैं--ढंगढोर के लिहाजसे यह ढंग सबसे ज्यादा सादाहै--आदमियों के गिनने के बीजक में यह फैसला होजाता है कि हरएक वंश किसक़दर ज़मीन पर मालिक़ रहेगा और वर्तमान पट्टों में केवल नज़रसानीके समय में अदलाबदल रहता है और नजरसानी बिन नियत किये हुये समयों मेंकी जाती है सन्१७१९ई० से केवलदशबार नजरसानी हुई है--फिर इन बिन नियत कियेहुये समयों का मध्य करीब पन्द्रहसालके पश्चात हुआ- और यह किसी कदर बहुत दिनों का ठेका साबित होताहै परन्तु इसके प्रतिकूल इस ढंग में बड़ा२हानें हैं--नज़र सानी के बीजक में केवल घरानों के मरदों की संख्या प्रकट की जातीहै और बहुधा ऐसा होताहै कि यह संख्या मेहनत करनेवाले आदमियों की संख्या के बराबर कुछभी नहीं होती--जैसे कल्पना करो कि दो वंशहैं और हर एक में नजरसानी के समय पांच सभासद थे--आदमियों के गिनने के बीजक के अनुसार यह दोनों वंश बराबर हैं और दोनों को बराबर भाग जमीन के मिलने चाहिये--परन्तु सच में यह भी होसक्ताहै कि एक घराने में बाप अभी जवान आदमी है और उसके चार बलवान पुत्रहैं और दूसरे वंशमें एकरांड़ औरपांचनन्हे२लड़के हैं इन दोनों वंशों की इच्छायें और उनके मेहनत करने वाले आदमी बिला शुभा बहुत भिन्नहैं और ज़ो ऊपर के लिखेहुये भागके ढंगके अनुसार हिसाब कियाजाय तो जिसआदमी के चार लड़के हैं और बहुतसे पोतेपरपोते--उसको विश्वास करके मालूम होगा कि मेरे पास बहुतही कम ज़मीन है और वह रांड़ जिसके पास पांच छोटे२लड़के हैं उनको उसी में आफत पड़ेगी कि जो पांच भाग उसको दिये गयेहैं उसको जोते बोवे--और उस जमीन के अनुसार टिकस का देना बिल्कुलही अयोग्य होगा--क्योंकि यह याद रखना चाहिये कि कुल दशाओं में देशी समाज का बोझ उसी प्रकार पर बांटदिया जाताहै जिस प्रकार ज़मीन कईप्रकार की होतीहै ॥

परंतु अब यह प्रश्न किया जाताहै कि रांड़ अपने पांचभागोंको शर्तकरके क्यों न ले और जिस भाग ज़मीन की उसको जरूरत नहो वह औरों को लगान क्योंन देदे--टिकस देने के पश्चात् जो लगान बाक़ी रहे उससे उसको सहायता मिलेगी कि अपने बच्चों की रक्षा करे--

जो आदमी केवल इंगलिस्तान की किफायत से जो खेती के सम्बन्धिक है जानता है उसको ऐसाही देखने से मालूम होगा कि इंगलिस्तानमें ज़मीन की कमीहै--और निरंतर इतनी मालगुजारी दीजातीहै जो टिकस के खर्चा

के लिये ज्यादा से ज्यादा होती है--परन्तु रूस में देशीसमाज के जमीन के एक भाग का क़ब्ज़ा बहुधा अधिकार के योग्य नहीं समझा जाता किन्तु शोचनेवाला बोझ होता है कोई २ भीड़ों में जमीन इतनी बंजर और इतनी ख्वारतीसे होती है कि किसी लगानपर भी कोई उसको न ले--जैसे सूबा इस्मोलनिसक में बहुत से मौज़े हैं जहां मुसाफिर को अनगिनती बिनजोते हुये टुकड़े देशी सभाओं के खेतों में देखपड़ेंगे--और खेतों में ज़मीन ऐसीहै कि खेती का खर्च उससे खूब अदा होजायगा--परन्तु जो लगान अच्छातिया जावे तो टिक्स और मालगुज़ारी के लिये बहुत न हो ॥

इसढंग के दुःखों से बचने के लिये कोई२ मौजों की भीड़ों ने यहरीति योग्य अंगीकार किया है कि जमीन को बीजक नज़रसानी की संख्या के अनुसार नहीं बांटते किन्तु घराने की मेहनत करनेवाले आदमियोंके अनुसार--फिर कल्पित उपमा जो ऊपर लिखीहुई है उसमें रांड़ को शायद दो भाग मिलैं और उस बड़े घराने को जिसमें ९ काम करनेवाले हैं शायद सात या आठ मिलें--जबसे बड़े २ घरानों में सभासद भिन्न२ होगये हैं इसप्रकार के वे बराबर भाग जैसे मैंने कल्पना किये हैं बेशक आश्चर्य और तअज्जुब होंगे--परन्तु इससे बहुत कम दरजे की वे बराबर भाग अबतक प्रचलित हैं और बीजक नज़रसानी के अनुसार धरती के भागकरने के ढंगसे आपही आप किनारा खींचना पड़ता है ॥

जो बांट अच्छा और नज़रसानी के समय न्याय के अनुसार काररवाई हुई हो तो योग्य है कि आबादी के शक्की अदला बदला से यहबांट न्याय के प्रतिकूल होजाय और इससे किसानों पर बोझपड़े--मरने और जीनेसे थोड़ेही बरसों में भिन्न २ घरानों की मेहनतकरनेवाली शक्ति सब बदल जा सक्ती है उस रांड़ के लड़के जवान होजायंगे--और दूसरे घराने के दो तीन बलवान् सभासद किसी बीमारी के सबबसे मरगये होंगे--इसहेतु योग्य है कि नज़रसानी के कुछ पहिले जमीनका बांट उन दूसरे खानदानों के मनोरथ और योग्यताके अनुसार कुछ न हो जो इस देशीसमाजों के सम्बन्धिक हैं--उनकी सलाह के लिये नानाप्रकारकी युक्ती कीजाती हैं--कोई २ समाजें मुख्य २ भागों को एक घराने से दूसरे घराने में मुख्य समाचारों के अनुसार बदलदेती हैं--औरकोई समाजें एक नज़रसानी औरदूसरे नज़रसानीके दरमियान चुटकीबजाते जमीनका दुबारा बांट और दुबारा दस्तेअन्दाज़ीहै॥

जमीन के बांटका जो ढंग अंगीकार कियाजाता है वह सब मुख्य २ समाजों की इच्छापर कायम है--इस काम में देशीसभाको पूरे २ अख्तियार मजिस्ट्रेटी आदिक मामले--और कोई किसान कभी स्वप्न में भी ध्यान नहीं

करता कि किसी देशीसभा की आज्ञाके प्रतिकूल अपीलकरैं--आदेशक ऊंच पदके ज़मीन को देशी सभाकी सम्बन्धिक के बांट में न केवल दख्ल करने से परहेज़ करते हैं--किन्तु जो ढंग देशीसभायें अंगीकार करने की स्वभाविक हैं उससे बिल्कुलही अजान रहते हैं ॥

मैंने जो कहा कि खेतीके तअल्लुक जो देशीसभायें होती हैं वह ऐसी गवर्नमेंट का मनोहर नमूनाहै जो रीति और ढंगके अनुसार काररवाईकरती है तो यह पद मैंने अंगरेजी ध्यानों के अनुसार काम में लाया हूं न कि यूरुपवालों के ख्यालों के अनुसार यूरुपके भाषाओं के अनुसार का कानस्टीटयूश्नल गवर्नमेंट इस गवर्नमेंट के अनुसार है जिसमें एक बहुत बड़े काग़जपर बहुतसे पद एक के पीछे लिखे हों और भिन्न कारखानों और आईन और अलग आदेशकों के मरतबों और और कानून के ज़ाब्तोंकी सब रीतें अपनी शक्तिभर उत्पत्ति करदीगईहों--ऐसे काग़ज़ का रूस के देशी सभा में कभी नाम भी नहीं सुनागया--इनका ढंग व ढोर अंगरेजी कताका है--अर्थात् ध्यानोंका एक जोड़ बिन लिखाहुआ और इतिहासी है जो कोई कामों के लिये हमेशा के बदलने के गुण से बढ़ता और घटतागया--जो मौज़ों के बड़ों और देशी समाजों के आपसी सम्बन्धिक का कभी टीका किया भी गयाहो तो गांव के मुखिया उससे अजान बहुत हैं--और ऐसेहीं देशी समाजें भी--तौभी हर एक किसान मानों अपनी बुद्धि से जानता है कि इन आदेशकों में प्रति २ सांस लेकर क्या करसक्ता है और क्या नहीं करसक्ता--देशीसमाज को सचमें एक जीता जागता कारखाना मदनीकहना चाहिये जिसकी निजी सरगर्मी उसको इस योग्यकरतीहै कि प्रचलितनीति की सहायता और कहने के अनुसार काररवाई न करै ॥

इसमें तो शक नहींकरनायोग्यहै कि देशीसभा सबही जम्भूरियाके प्रकार की भीड़ होती है--मौज़े के बड़ों को केवल बर्ताव करने की शक्ति प्राप्ति है परन्तु मुख्य अख्तियार उक्त समाजही को मिलते हैं और सब वंश के रईस उसके सभासद होते हैं--इस भीड़ का काम सब असली तरह पर प्रबन्ध के योग्य होता है अर्थात् केवल ज़बानी दाखिला और कमेटियांही नहींहोती हैं किन्तु उनपर पूरा २ बर्ताव कियाजाता है और यहकाम इसके सादे २ ज़ाब्तों से या योंहीं कहैं कि जो रीतें अपनासे उत्पन्नहुई हैं उसके खोजाने से साफ प्रकाशित होता है--जलसे खुले मैदान में बंधहुये होते थे क्योंकि मौज़ों में कोई इमारत नहींहोती सिवाय गिरजाके और गिरजा केवल मजहबी कामों के लिये काम में आता है यह मैदान इतना बड़ाहोताहै कि सर्व सभासदों के लिये बहुतहो--उत्सव निकट २ सदैव इतवार या छुट्टी के

दिन बंधेहोते हैं--जब किसानों को सबप्रकारसे छुटकारा होताहै--बंधे उत्सव के लिये कोई मैदान जिसमें खूब जगह हो और कीचड़ न हो काम आता है--विवाद बहुधा समयों में उमंग के साथ की जाती है--परन्तु व्याख्यान देने की कोशिश करना आश्चर्य्यही है-- यदि किसी नये जवान सभासद् के मन की इच्छा सुन्दर मनोहर व्याख्यान देने की हो भी तो अवश्य कोई बूढ़ा किसान बिन दुःख उसको रोकदेताहै--क्योंकि बूढ़े सभासदों को मनोहर बाणीसे क्या मतलब--सब उत्सव की जमात में यह कता मालूमहोती है कि मानो बहुतसे आदमी अचानक से एक स्थानपर इकट्ठा होगये हैं और छोटी २ समाजों में भिन्न २ लोकल के चैनके लिये विवाद कररहे हैं धीरे २ कोई भीड़ जिसमें दो तीन किसान मिले होतेहैं और जिनका डर उनके सहदृष्टों से विशेष होता है अन्य २ भीड़ों को अपनीतरफ ध्यानयुक्त करलेती हैं और सामान्य विवाद होनेलगता है--दो या तीन गवांर एकही समय में भी बोलने लगतेहैं--और स्वतन्त्रताके साथ एक दूसरे की बात काटदेते हैं--और सलिल २ शब्द बोलते हैं जो कुछभी रंगीले नहीं मालूम होतेहैं-- पारलीमेंटकी नाई भाषा नहीं बोलते--योग्यहै कि कुछदेर के लिये विवाद में ऐसी गपड़चौथ मचै कि मतलबके समझने में निबुआनोन चाटा करै--और विवाद बर्बाद होजाय--यह तो वही लेखा होयगी कि भैंसी के आगे बेन बाजै भैंस ठाढ़े पगुराय--और इतना कोलाहलहो कि भूतके कान के परदे फटनेलगैं--परन्तु जिस समय लोगों को शक होती है कि अब बात चीत के बदले कुछ लपटांग हुआ चाहतीहै तो कोलाहल आपही मिटजाता है--या शायद यह कि सबकेसब ऐसा जोरसे ठट्ठामारैं कि खपड़ाहिले वे से खपड़े यकबारगी फूटैं- जिससे इस कामका प्रकटपन होता है कि किसी सभासद ने किसी को तोड़नेवाली और चमकनेवाली दलीलसे प्रकट में विजय कियाहो या उसके जाती दोषों पर ताने का छींटा माराहो--परंतु किसी हालत में यह शोच नहीं होता कि विवाद करनेवालों में घूंसाचलने लगेगा--रूसके गवांरों से ज्यादा शील स्वभावमें तमामदुनियां में किसीदरजे का आदमी नहीं--जब नशे में नहींहोते तो कदाचित् नहींलड़ते और जब नशे में चूरहोकर क्रूर होजाते हैं तब भी बहुत विश्वास यही है कि वह बड़े ही प्रेमीहोंगे यह नहीं कि बखेड़िये और नाखुश स्वभाव हों जो उनमें दो आदमी आपुस में शराब पीनेलगते हैं--तो निश्चयकरके थोड़ेही मिनट में बड़ी सरगरमीके शब्द में वह एक दूसरेसे प्रेमता और मित्रता प्रकटकरेंगे बहुधा समयों में आपस में एक जगह बैठकर अपने शब्दों की सफाई का सबूत देंगे जो कभी पहिले का पताक आपुस में न हो॥

गांवके उत्सव में एक आदमी स्पीकर*होताहै और यही गांवका मुखिया होताहै--धातुके शीलसे स्पीकरके शब्द वर्त्तावकरने में इतनी छेड़ नहींरहती है--परन्तु स्पीकर सब सभासदों की तरह इस जमावमें बहुधा साझी होताहै यह छेड़ अलबत्ता कीजासक्तीहै कि स्पीकरसभासदोंकी तरह कमबोलताहै॥

अन्तको गांवका खम्भ मनुष्य उस भीड़का मुख्य मुखिया होताहै और एक तमग़ा होता है जिसको गले में पहनता है जो एक पीतलके चीनसें लटका रहता है--परन्तु उसको काम बहुतहीकम होते हैं--यह इसकाम का कोई खण्ड नहीं है कि जो आदमी विवाद में आफत डालनेवालेहों उनको दाव और आदाव की तरफ ध्यानादिलायें--जो वह किसी प्रतिष्ठित सभासद को कूड़मग़ज़ बनाये या किसी तक़रीर करनेवाले से संक्षेप रीतिपर कहै कि अपनी जबान बन्दकरले तो इसका उसको कोई मुख्य अधिकार नहीं मिलाहै--परन्तु केवल इसपदसे कहसक्ता है कि सनातन से यह ऐसा होतेआयाहै और यह अधिकार सब उपस्थित सभासदों को बराबर प्राप्तहोताहै और जो कोई आप उस मुखिया को इनशब्दोंसे यादकरै तो वह भी दण्डके योग्य नहीं--सब प्रकार पर अवश्य यह कहसक्ते हैं कि बातके ढंग और उत्सवकी रीतिके लिये कोई कठिनरीति नहीं नियतहै मौजेका बड़ा केवल उससमय सबसे आगे बढ़के पहुंचताहै जब इसकी आवश्यकता होती है कि उत्सव का मतलब प्रकट कियाजाय--ऐसें समयों पर वह समाजसे कुछअलग खड़ा होता है और कहता है कि ऐ विश्वास के मजबूतो क्या तुमने ऐसाही न्याय किया है--इसपर भीड़ से यही वाणी सुनपड़ेगी--हां २ हम एकहैं--हम एक हैं ॥

देशी सभायें उन्हीं वातों से सब प्रबन्ध पाती हैं -परन्तु कोई समय ऐसा भी होता है कि आरा में इतना अन्तर बहुत होता है कि इसकाम का मालूम होना कि दोनों समूहोंमें से किससमूह की ओर बुद्धिमानी की ज्यादती है कठिन होजाता है--ऐसी दशा में बड़ा एक समूह से कहता है कि दहने तरफ खड़े हो--और दूसरे समूह से कहता है कि बायें तरफ खड़े हो--उसके पश्चात् दोनों समूहों के आदमी गिने जाते हैं और जिस ओर कम होते हैं उसकी हार होती है क्योंकि कोई आदमी स्वप्न में भी शोच नहींसक्ता कि मुखिया की बुद्धि से खुलेबन्द बैर करै ॥

क़रीब आधीसदी के गुजराहोगा कि यह कोशिश कीगई थी कि देशी सभाओं का प्रबन्ध छपीहुई रीतों के द्वारा से सूबे डिमिसनिस के

---

* विवादकरनेवाला ॥

गवांरों में कियाजाय और आराम के कामों में प्रचलित कियागया कि सब लोग अपनी २ राय लिखकर एक संदूक में वह काग़ज़ डालते जायें और कसरतआरा से फैसलाहो--परन्तु इस नईरीति में कभी मज़बूती नहीं हुई इस गुटके को सभों ने पसन्द किया और तुच्छदृष्टि से कहना आरम्भकिया कि यह प्रबन्ध क्या लड़कोंका खेलहै--इसमें एककाम और ध्यानकरने के योग्य है कि उधर महाराजा निकोलस बड़े ज़बरदस्ती में शिरमौर और अपनेआगे दूसरे को कुछ नहीं समझते थे और यूरुप के समस्त समूहोंके स्वामी थे जो प्रजाके रिहाई के प्रतिकूलथा और इधर इस स्वयंबुद्धी * महाराजने अपनी करोरों प्रजा में यह रीति प्रचलित करदी कि ज्यादा बुद्धियों से प्रजा जिस को चुने वह देश में अपनी आज्ञा करने को साझी हो--परन्तु इस आपस की फूटको देखिये--परन्तु रूस में यह हठियों की जमात अवश्य पाइयेगा॥

भीड़ों में बहुधा ऐसा भी होता है कि किसानों की कुछ स्त्रियां साझी होती हैं यह मुख्यकर उत्तरीसूबों में होता क्योंकि वहां के मर्द निरन्तरगांव में ज्यादा हाजिर नहीं रहते--यह वह स्त्रियां हैं जो अपने मर्दकी गैरहाजिरी या मृत्युके कारणसे वंशकी मुखिया होजाती हैं और इस प्रतिष्ठासे वह हाजिरी की हकदार होती हैं--कभी इसबातको किसी ने छेड़ानहीं कि स्त्रियां विवादमें साझी न हों देशीसभा के काम जो सबके सुखकेहेतुहैं उसकेमध्ये यह जो बातें करतीहैं वह आश्चर्य ऐसामालूमहोताहै और यदि ऐसे समयों पर वह कुछ सलाह भी दें तोभी इसका आश्चर्य ऐसासमयमिलेगा कि कोई उनकी ओर ध्यान दे क्योंकि रूसके देशियों में हालके इसप्रश्न का ख्याल नहीं पैदा हुआ है कि औरतों और मरदोंके हक़ बराबर होने चाहिये--वह स्त्रियों के मध्ये अपनी बुद्धि इस सादीमसल से प्रकट करते हैं (उसकेबाल लम्बे हैं मगर दिल छोटा है) एकमसल है सात औरतोंकी मिलाकर केवल एकजान होती है और उसपर उम्दगी यह कि किसी के निकट स्त्रियों के जानही नहींहोती है किन्तु केवल एकप्रकार का बुखार होता है--फिर जो स्त्रियां बेजान हैं उसकी हकदार नहींहैं--कि उनकीओर इतना ध्यानकिया जाय परन्तु एक मुख्य स्त्री जो वंश में पुरखिनहो वह अलबत्ता उसकी हक़दार है कि सबकामों के बाबत सलाहकरे जो उनके वंशसे खुशी या सीधी तरह से सम्बन्ध रखते हैं--जैसे जो यहकाम तजवीज कियाजाय कि वंशका भाग जमीन वाला घटाया बढ़ाया जाय तो उसको आज्ञा दीजायगी कि प्रचाव के साथ इसकाम की बाबत सलाह दे और जो मर्द उसके पेट में है

* जो अपनी बुद्धि के बराबर दूसरे को न गिने केवल अपनीही माने॥

उनके निजी दोषों पर भी किसीकदर ताना मारें--इसमें शकनहींहै कि उस औरत से उस मर्दको भी निहायत खराब गालियां सुनने पड़ती थीं--जो मर्द उसको एक गालीदेते तो वह बीससुनाती--जो किसीने कोई तानादिया तो उसके घरतकको खबरलेलेती और जब कि दलील व विवाद और ताने व परसंताप की रगर नहींहोती तो अवश्य है कि वह इसप्रकारपर भाग्यकी परीक्षाकरेगी कि दाढ़ैंमार २ कर रोनेलगे और देखिये कि इससे लोगों के दिल पसीजने लगें और दुखकरते हैं या नहीं परन्तु रूसी गवांरों का दिल पसीजना मालूम ॥

जो कि देशीसभा का ऐसा जलसा है जिसमें कुल मौजे के ध्यान का मन साफ जाहिर होता है--इसहेतु गवांरों की आबादी के अच्छे और बुरे ध्यान दोनों की यहसभा आइना है--इसके फैसले सब साफ२ तरहपर किये जाते हैं जिससे सबके समझमें आवें--और उनका बर्ताव पूरा २ होसके--परन्तु कोई समय खराब वस्तुओं के गुणसे मुख्यकर शराब के नशे में वह असल काम से बहकने लगते हैं--इसप्रकार का एक और जी लुभानेवाला बयान जब कि मैं आइवानोफकामें ठहराथा हुआ था- दुष्टकाम यह था कि इस गांव में जिन शराब की दूकानहोनी चाहिये या नहीं--एक कसबे का एक व्यापारी यहां दूकान खोलना चाहताथा--और उसनेकहाथा कि देशी जलसे को सब मैं सालाना रकम दिया करूंगा इसबातपर कि दूकानखोलने की मुझे आज्ञा मिले- जो देशी सभासद जलसे के बड़े मेहनती और नम्र थे उन्होंने और उनकी सहायता में सब मौजे की औरतों ने इस तजवीज़ से कठिन वैरपन किया--उनको खूब मालूम था कि जिन शराब की दूकानें अवश्य कई वंशों को ले डूबैंगी--परन्तु इससाहसी व्यापारी ने सुन्दर २ दलीलोंसे ललचवाया और अपनेहकोंमें फैसलाकरानेकीओर कृतार्थहोगया॥

देशीसभा सबकामोंकी बाबत जो उसकेफायदों से सम्बन्धरखतीहैं बहस करताहै और जोकि इनकामोंकी कभी कानूनीतरहपर बयान नहीं कियागया और जोकि इस फैसला का अपील नहीं होसक्ता इसवास्ते इनके अख्तियार बहुतभारी हैं--उक्तजलसा समय नियत करदेताहैकिअमुक*देरतक घाससुखाई जावेअमुक दिनसे हलचलाये जांय--और इसका फैसला करताहै कि जो लोग अपना टिक्स मामूली समय पर नहीं अदा करते उनसे क्या काररवाईकी जाय--और सम्मति देताहै कि नया सभासद जलसे में भरती किया जाय या नहीं--और पुराने सभासद को इस कामकी परवानगी दीजाय या नहीं कि-

* जिसको उर्दू में फसल.न. कहते हैं ॥

वह अपना घर बदले--उक्त जलसे की ज़मीन पर नई इमारतों के तैयार करानेकी आज्ञा देने न देने का उसीको अख्तियार है--जो देशी सभा अपने सभासदों या किसी अन्य के साथ ठेका करै तो उक्त सभा ठेके की शर्तें करती और उनपर हस्ताक्षर करती है--जलसे की जरूरत के समयमें उक्त जलसा अपने सभासदों के घर के कामों में भी दखल देता है--सरदार वही बनाताहै--तहसीलदार और चौकीदारभी जलसही नियतकरताहै और इसकाभीजलसे-हीका अख्तियारहै कि सभासदोंमें अपनीजमीन अपनीरायके अनुसारबांटदे--

पाठक तो समझते हैं कि चुनने के समय लोगों के दिलों में बड़ा उमंग पैदा होगा और कोलाहल मचता होगा परन्तु यह राय अशुद्ध है--इसमें उमंग कहां--कारण यह है कि सबकी रीति है कि कोई आदमी चुना होनाचाहता है नहीं--विदित है कि एक मरतबा एक गवांर से जो किसी अपराध में निकाला गया था एक आदेशक बुद्धिमान ने कहा कि तुम अब इस योग्य नहीं रहे कि देशी जलसा का कोई अधिकार तुमको दिया जाय और उसने इसके बदले कि अपने हकों के घटने का शोक करै और दंडवत होकर सलाम किया और जो नया हक्क उसने हासिल कियाथा उसका अदब से धन्यवाद दिया--यह चाहे सही नहो परन्तु इससे एक काम जिसमें जराभी शकनहीं है प्रकट होताहै कि रूसी किसान अधिकार को बोझा मानता है और प्रतिष्ठा का द्वारा नहीं समझते--इन गवांरों प्रजा के छोटी भीड़ों में कोई हक्कों के हासिल करने में बड़े भारी इरादे नहीं हैं और तमगा पहनने के हकों में कोई इज्जत नहीं समझता है—मासिकके मध्ये उनकी राय है कि जो जिम्मेदारी और दुःख और मौजे के बड़े को दिक्कतसहने पड़ती है इसका बदला मासिक और तमगेसे नहीं होसक्ता है—इस वास्ते चुनना सबका बेमजे होताहै नीचे के बयान से यह बात प्रकट होती है—

रविवार के दिन तीसरे पहर के समय किसान मर्द और औरत इतवार के कपड़े पहनकर बाहर निकलते हैं और स्त्रियों के चमकते हुये कपड़ों पर जो धूप पड़ती है तो और भी मारू रंग की झलक दिखाई देती है--बहुधा समयों में यह रंग भूरापन लिये रहता है--धीरे२ लोग गिरजा घरके निकट एक खुलेहुये मैदान में जमा होते हैं आबादी के कुल दरजे के आदमी जमा होतेहैं—गांव के किनारे पर हंसमुख और टल्हे लड़कों की जमाअत होतीहै जिसमें से कोई सब्जे पर खड़े होकर या लेटकर इधर उधर देखते हैं--और कुछ लड़के दौड़ते फिरते और खेलते हैं--इनके निकट छोटी२लड़कियों कोमलगात की जमाअत होतीहै--यह लड़कियां मुसकराती हैं और नया आलम अपना दिखाती हैं--उनकी मुसकराई और खुशी का कारण

यह है कि एक वयकिशोर मनुष्य १७वर्ष का गांवभरका ठठोलवाज इनलड़कियों के निकट हाथ में एक वस्तु लियेहुये खड़ा होता है और उनसे कनफुसकी करके कहता है कि मैं अब इस गांवका मुखिया होनेवालाहूं--देखो तो क्या उनमत्तों की तरह काम करूंगा--यदिकोई लड़की अचानक से हंस बैठी तो जो बूढ़ी औरतैं उनके निकट खड़ीहोती हैं वह उसके पासजाकर आंखैं टेढ़ी मेढ़ी करती हैं--और एक वृद्ध औरत आगे बढ़कर डाट कर कहती है कि जो तू न चली और नहीं बैठसक्ती तौ जा अपनेघर चलदे यहां दुष्टता न कर वह बिचारी अपराधिन उदास होकर चली जाती है और जो नया जवान लड़का इस दिल्लगी का कारण होताहै वह इसको एक दिल्लगी समझता है इतनेमें विवाद आरम्भ होजाताहै--बहुतेरे सभासद तो गप्पसप्प उड़ाया करतेहैं--कोई एक छोटी सी भीड़ की ओर देखते हैं जिस्में तीन किसान और एक औरत होतीहै--और उन सब से थोड़ेसे अन्तर पर खड़े होतेहैं--सच मेंवहसे तो इस भीड़ में वाक़यात के मध्ये होतीहै--एक समय का बयान है कि एक औरत ने जो आंशू डबडबाये हुये बार२ एकही बात को दुहराने लगी कि मेरा बूढ़ा मर्द जो आजकल गांव का मुखिया है बहुत बीमार होगया है और अपने मरतबा के कामों को अदा नहीं कर सक्ता--

एक गवांर जो सब भीड़ में कम उमर था कहनेलगा कि उसने अभीतों एक सालभी काम नहीं किया है बीमारहै तो क्या हुआ--अच्छा होजायगा-

औरत हुचाकियां लेलेकर कहनेलगी कि यह कौन जानताहै--यह ईश्वर की इच्छापर नियत है--परन्तु मुझे बिश्वास नहीं कि वह अब चारपाईपर से उठसके बल्कि कभी जमीनपर पैर न रखसकेगा--गांवका वैद्य बारबारी देखने आया था कहगयाहै कि उसको चिकित्सालय ले आवो॥

कहा कि उसको चिकित्सालय क्यों नहीं लेगये--औरत ने कहा चिकित्सालय कैसे उसको लेजाती--ले कौन जाता--क्या तुम उसको कोई बच्चा समझते हो--चिकित्सालय तो कई कोस है--जो तुम उसको एक गाड़ी में लादो तो कोसभर भी न जासके और मरजाय--और फिर कौन जानता है कि चिकित्सालय में लोगों के साथ कैसा बर्त्ताव किया जाता है॥

मालूम होताहै कि इसीसबबसे वह औरत अपने मियांको चिकित्सालय नहीं लेगई कि वहां लोग सुन्दर प्रकार से बर्ताव न करेंगे--इस भीड़ के एक सफेद डाढ़ीवाले आदमी ने इस औरतसे कहा अच्छा बस अब बक२ बहुत न कर--इसके पीछे और किसानों की ओर ध्यान देकर कहा कि अब कुछ काररवाई नहीं बाकी है गांवका पोलीस का अफसर आजकल में यहां आयेगा--और जो हमने कोई नया मुखिया नहीं नियत किया तो वह आनके

दंगा लड़ाईकरेगा -अब हम किसकोनियतकरैं--फिर जब कभी ऐसा वृत्तांत प्रथम मुखिया पर प्रकट होता है और जैसेही यहप्रश्न कियाजाता है तो बहुतेरे किसान जमीनकी ओर देखने लगते हैं या किसी औरराह से कोशिश करते हैं कि उनकीओर लोग ध्यान न दें कि शायद उनका नाम आगे न कियाजाय-जब एक या दो मिनट बाकी रहते हैं तो वह सुफेद डाढ़ीवाला आदमी एक किसानका नामलेकर कहता है कि यह तो मौजूद हैं-इन्हींको नियत करो--यह कभी मुखिया हुये भी नहीं हैं--कई आदमी कुलाहल करते हैं कि हांहां इन्हीं को मुखियाकरो-यह कुलाहल वह लोग करते हैं जिनको डर होताहै कि हम इस बेगाड़ में न पकड़े जायं-वह बेचारा प्रार्थना करताहै यह तो वह कहनहीं सक्ता कि मैं बीमारहूं क्योंकि उसके फूले२ गाल और लाल २ मुखसे परन्तु अन्य २ कारण अपने नियत न होनेके हेतु कहते हैं और इन्हीं कारणों से क्षमापन की प्रार्थना करता है -परन्तु उसके प्रार्थना की कोई सुनवाई नहीं करता--और काररवाई समाप्त होजाती है--पसएक नयामुखिया नीतिअनुसार नियत होगया--नियत करने से कहीं ज्यादा ज़रूरी काम देशीसभा के जमीनका दूसरा बांट है वंश के बड़े को इसकी कुछ भी परवाह नहीं है और न होती कि नियत क्योंकर कियागया इस बातपर वह आप न नियत कियागया हो वह बड़ी दृढ़तासे नियत होनेको मानेगा--जैद हो या बकर—कोई हो-क्योंकि दफ्तर वालोंको देशी उत्सव के कामों में बहुत कम दखल होता है—परन्तु जब जमीन के बांटका विवाद होता है और बटवारा किया जाता है तबवह बेपरवाही के साथ तमाशा नहीं देख सक्ते क्योंकि हरएक वंशकी असली भलाई उस जमीनकी तौलभर जो उस को मिलती है और उसकी जिम्मेदारियों पर बहुतकुछ नियत है ॥

दक्षिणी सूबों में जहां जमीन कीमती है और टिक्स मामूली लगान से विशेष नहीं है वहांबांट व बटवारा और जमीन की काररवाई अन्य स्थानों के सन्मुख में सीधी सादी होती है-इन सूबोंमें किसान चाहताहै कि जितनी जमीन वाजिबहो उतनी लेलूं--और इसी सबबसे हरएकवंश उसकुल जमीन को मांगताहै जिसका उसको अधिकार है—अर्थात् भागोंकी इतनी संख्या जो उन सभासदों की संख्याके अनुसारहो जिनके नाम अन्तमें दूसरीबारी देखने के सूचीपत्र में लिखे हैं पससभाको कोई कठिन कामका न्याय नहीं करने पड़ता—देशी सभाकी सूचीपत्र दूसरेबार देखनेसे उन भागोंकी संख्या का फैसला होजाता है जिनमें जमीन बांटीजायगी--और इसका भी फैसला होजाता है कि किस वंशको कितने भाग दियेजायेंगे--जो कोई कठिन काम प्रकटहोसक्ता है वह यह है कि किसमुख्य वंशको कौन मुख्यभाग मिलेगा-

और यहकठिनता सबको करऊनकेद्वारासे दूरहोजाती है- यह सचहै कि इस काममें भिन्न २ सम्मति होसक्ती है कि दूसरा बटवारा ज़मीनका कब किया जायगा--परन्तु इसप्रश्नकाफैसला केवलसभाकेदूतसे सरलता मेंहोजाताहै॥

उत्तरी सूबों में बहुतेरे गांव में भाग और जमीनके बटवारेकी काररवाई इससे बहुतही भिन्न है--इनमें जमीन बहुत बंजरहोतीहै और टिक्स मामूली लगान से बढ़जाते हैं और इसी कारण से किसान कोशिश करते हैं कि जहांतक होसके ज़मीनकममिले- इनदशाओंमें नीचेके मामिले प्रकटहोतेहैं॥

आइवन से जांचागया कि तू देशी उत्सवके जमीनके कितने भागलेगा-- उसने ध्यानकरके धीरेसे जवाब दिया--मेरे दो लड़के हैं और एक मैंहूं--इस वास्ते मैं तीनभाग लूंगा--या जो आपकी इच्छाहो तो उससे कुछ कम लूं--

इसपर एक अधेढ़ किसान जो गांव का बड़ा नहीं था बल्कि केवल एक बड़ाभारी सभासदथा--और इन काररवाइयों में सबसे जीत जाता था बोल उठा कि कम हिस्से--तुम झखमारतेहो--तुम्हारे दोनों लड़के खासे जवान हैं और तुम्हारे सहायक होसक्तेहैं और उनका ब्याह शीघ्र होजायगा और इससे दो नईमेहनत करनेवाली औरतें तुमको मिलजायंगी॥

आइवन ने इसके जवाबमें कहा मेरा बड़ालड़का हमेशा मास्कूमें काम करताहै और दूसरालड़का बहुधा गर्मीकी ऋतुमें मुझे छोड़के चलाजाता है॥

जवाब दिया गया कि वह दोनों रुपया तो घर भेजते हैं—अपने साथ तो रुपया लाते हैं और जब उनका ब्याह होजायगा तो उनकी दुलहिनी तुम्हारे यहांरहेंगी आइवन ने अपने वैरी केबयान के पहिले भाग का जवाब चुप से पीगया और कहने लगा ईश्वर जाने आगे क्या होगा यह कौन जानता है कि वह ब्याह करेंहींगे॥

फिर जवाब दिया गया कि तुम इसका प्रबंध सहल से कर सक्तेहो उसने कहा मैं यह नहीं करसक्ताहूं अब भाई जमाना बदल गया है आज कल के लौंडे मन माने हैं और जब किसान का ब्याह होजाताहै तो उन सबकी इच्छा होती है कि अपने२ घरों में अलगरहें तीन भागों का मुझपर बड़ा बोझा होगा जवाब मिला नहीं२ जो वह तुमसे भिन्न होंगे तो कुछ जमीन भी तुमसे लेंगे तुमको कमसे कम चार भाग लेने चाहिये वह बूढ़ी औरत जिनके छोटे२बच्चे हैं आदमियों की संख्या केअनुसारहिस्से नहीं लेसक्तीं--

सभा में से एक आवाज़ आई यह किसान अमीर है इसको पांच भागों का जिम्मेदार होनाचाहिये आइवन ने कहा पांचहिस्से मैं नहीं लेसक्ताईश्वर जानता है मैं नहीं लेसक्ता सरगना अर्थात् बड़े ने कहा अरे आइवन भला चार भागतो लो और सभा की ओर देखकर पूंछा क्यों जी भाइयो

यह होना चाहिये न सभासे कोलाहल का घोर शब्द सुनने में आया चार चार बस यह फैसला होगया इसके पीछे एक बूढ़ी औरत उन औरतों में से जिनकी कथा ऊपर होआईहै आई उसका पति सदैव का रोगी और प्रार्थना करने वाला था--और उसके तीन दानारम्भर के लड़के थे--और उनमें एक की केवल इतनी उमर थी कि खेत में काम कर सके--जो दुबारा देखी हुई सूचीपत्र के अनुसार जमीन के बांट की बुनियाद पर कठिनता की जावे तो उसको चार भाग लेने चाहिये परन्तु उत्सव के चार भागों की जिम्मेदारी का बोझ वह कभी नहीं उठासक्ती थी--इस कारण से उसको इस अनुमान से कम भाग मिलने चाहिये थे--जब उससे जांचा गया कि तू कितने हिस्से लेगी तो उसने आंखें नीचे करके जवाब दिया--जो महाराज न्यायकरैं--कहागया तो तुमको तीनहिस्से लेनेचाहिये--औरत ने गिड़गिड़ाकर कहा--छोटे अब्बाजान यह तुम क्या कहते हो तुमने कुछ सुना ऐ कट्टे रूसियो यह मुझे तीन भाग देना चाहते हैं--यह अंधेर इससे पहिले कभी किसी ने सुना या देखा भी है--पीटर के समय से मेरा मर्द तो खटोलीही पर पड़ा रहा है और मालूम होता है कि किसी ने उसपर जादूकरदिया है काहे से कोई दवाई उसको फायदा नहीं करती है--पांव तक जमीन पर नहीं रख सक्ता--सब जैसे मुर्दा होताहै -हां केवल रोटी खाताहै एक पड़ोसीने कहा तू झखमारतीहै पिछलेसप्ताहमें वह जिन*मदिराकीदूकानपर बैठाथा--इस औरत ने इस खराब कामसे भागकरके कहा--औरतू--गुजरेहुये दावतके जलसेमें तूने गांवमें क्याकियाथा क्या तू नहीं पीके मतवालाहोगयाथा क्या तूने अपनीबीबी को नशे में नहीं माराथा और उसके रोने और चिल्लानेपर गांवभर जाग उठाथा--और अभी यही पिछले इतवारही की बातहै--एफटकार तुझपर--

बूढ़े ने इस ताने और कठिन कठोर बातों को सुनकर बड़ी कठोरता से जवाब दिया--सुनो--तुमको कमसे कम ढाई हिस्से लेने पड़ेंगे--जो आप तुम प्रबंध नहीं करसक्ती हो तो किसी से सहायता लो--

स्त्रीने बड़ी फिरयाद करके और आंशुवों की नदी बहाकर पूछा--यह कैसे हो सक्ता है--दूसरे कुली करने के लिये मैं मजूरी कहां से लाऊंगी--ऐ रूसियो एक इन अपराधी गरीबों पर दया करो--ईश्वर तुमको इसका फल अच्छा देगा--इसी प्रकार की और बातें विनय युक्त करीं--

इन मुआमिलात के ज्यादा बयान से पाठकों को थकाने की कोई आवश्यकता नहीं है क्योंकि ऐसे बयान सदैव लम्बे चौड़े और कोर्ट समय कठिनता के साथ प्रकट होतेहैं--मगर उपस्थित मनुष्य इनमें बड़ाही स्वाद पातेहैं क्योंकि

---

* एक प्रकार की मदिरा का नाम है।

रूस के किसानों के ढंगढोर में वटवारा जमीन का सबसे ज्यादा जरूरी काम है--और विना ज्यादती वातों और वहस के प्रबंध नहीं होसक्ता--जव इस काम का फैसला होगया कि हर एक वंश को किस तादाद के भाग दिये गये तो फिर नई दिक्कतें इसमें प्रकट होतीहैं--कि किसको कौन भाग जमीनका मिलै जिन घरानों ने अपनी जमीन पर वहुतसी पांस डाली है वह कोशिश करते हैं कि उनका पुराना भाग ज़मीन का उनको लौटादिया जाय और देशी जल्सा उनके दावा पर इतना लिहाज़ करता है जितना नये प्रबंध के अनुसार लिहाज़ होसक्ता है--परन्तु वहुधा ऐसा होताहै कि प्रजा के अधिकारों और देशी उत्सव दोनों के फायदों का नियत रखना गैर मुमकिन होजाताहै--और ऐसी दशावों में प्रजा के अधिकारों का इस तरह पर गलाकाटाजाता है जिसको हमारी जातके आदमी कभी प्रचलित नहीं रखसक्ते--परन्तु इससे कोई वहुत वुरे फल नहीं पैदा होते--किसान आपस में मिल चुलके काम करने और देशी उत्सव के सब फायदा के हेतु तरह देने और वड़े की इच्छा के अनुसार विना प्रार्थना चलने के स्वभाई होगये हैं--मुझे वहुत से समाचार याद हैं जिनमें किसानों के पोलीस और सूवे के गवर्नर और खुद गवर्नमेंट रूस की हकूमत से खुले हुये वैरपन किया परन्तु मैंने कभी नहीं सुना कि किसी मरतवा एक सभासद ने भी सरगना की इच्छा से वैर कियाहो--

ऊपर के सफों में मैंने दुवारा तिवारा देशीसभोंके हिस्सोंका वयानकिया है--मुझे योग्य है कि इसपदके माने मैं खूब समझाऊं जिसमें अशुद्धसमुझ न होनेपाये--भागके केवल यही मानी नहीं हैं कि जमीनका एक चिप्पा या टुकड़ा हो--इसके प्रतिकूल इसमें हमेशह कमसे कम चारटुकड़े मिलेहोते हैं और भिन्न २ चिप्पों की एक वड़ी संख्या भी मिलसक्ती है--यहां रूसीमौजों और पश्चिमी यूरुप के गावों में एक नयाकाम अन्तर का पैदाहोताहै--रूस में देशीउत्सव की जमीन तीनप्रकार की होती है वह ज़मीन जिसपर गांव वनायाजाताहै--ज़मीन खेतीके योग्य--और हरियारी--प्रथमप्रकारकी ज़मीन पर हरएक वंश के कब्जे में एकमकान और वागहोता है और यह वंशकी प्राचीन जायदाद समझीजाती है और भिन्न समयों के ज़मीन के वांट से उनपर गुण नहींपहुंचता शेष दोनोंप्रकारों में जमीन का वांटवकरात व ब्रीतहोती है परन्तु किसीकदर भिन्न जड़ों से॥

सब देशी जलसे की ज़मीन जो खेती के योग्य है पाहिले तीन खेतों में बंटी है जिनसे तीनसाल का प्रवन्ध ऋतुके समय के अनुसारहो जिसका बयान कियागया है--और हरएक खेत कई लम्बे २ और तंग २ टुकड़ों में

बंटाहोता है मर्द सभासदों की संख्या के अनुसार जो इस जमात में हों--वह टुकड़े जहां तक होसके गुण और क्षेत्रफल में एक दूसरे के बराबरहोते हैं--कोई समय जमीन के गुण के अनुसार खेतको कई भागोंमें बांटनायोग्य आता है और फिर इनमेंसे हरएक भागको दुबारा इसकदर टुकड़ों में बांटतेहैं जितनी की आवश्यकता होती है--इसहेतु सबदशाओं में हरएक वंश के निकट कमसे कम हरखेत में एक न एक टुकड़ा ज़रूर होता है--और जिन दशाओं में दुबारा बांटने की आवश्यकता होती है उनमें हरएक वंश के पास खेत के हर एकभाग बांटेहुये में एक टुकड़ाहोता है प्रथम और द्वितीय बांट की कठिन काररवाई आप किसानकरते हैं और पैमायश की जरीबों से सहायता लेते हैं--बांटकी सेहत जैसा चाहिये बहुतही आश्चर्य युक्त है ॥

हरियाली जो घासके उत्पन्नताके हेतु बचाव से रक्खीजाती है उतनीही हिस्सों की संख्या में कईप्रकारकी होती है--जितनी तादादमें खेतीके योग्य जमीन है--परन्तु इनमें बांट और बटवारा बिन नियतकियेहुये समयोंमें नहीं होता बल्कि सालाना- हरवर्षमें एकदिन जो सभा की ओर से नियतहोता है मौजावालों की एकसभा अपनी जायदाद के उसभागकी ओर जाती है और उसको हिस्सों की ज़रूरी संख्यामें कईप्रकारकी होती है--इसकेपश्चात् पांसे डालेजाते हैं और हरएक वंश तुरन्त इसभाग को काटता है जो उसके नाम निकलता है--कोई जमातों में कुल किसान आपस में मिलकर हरियाली काटते हैं और फिर सूखीघास को पांसाडालकर वंशमें बांटदेते हैं--परन्तु यहराह किसीप्रकार सबके वर्ताव के हेतु नहीं है ॥

जोकि कुल देशीसभाकी ज़मीन इसप्रकारपर एकबड़े चकसे किसीकदर शामिल होती है--इसवास्ते यह ज़रूरी काम है कि खेती की बाबत थोड़ीरीतें गुजराकीजांय--एकवंश अपने हिस्सेकी ज़मीन में जो चाहे बोदे--परन्तु एकवंश नियत कियेहुये समय के पहिले खरीफ की ऋतु में हल नहीं चलासक्ता क्योंकि इससे और वंशों के हक्कों में हाथडालनाहोगा जो वे नरदुद खेती को चराई के लिये काममें लाते हैं ॥

यहकुछ कम आश्चर्य के योग्य काम नहीं है कि जमीनकेलिये यह आदिका नालायक़ तरीका उन्नीस सदीतक बखूबी प्रचलितरहा--और खूबी यह कि जिसबड़ी बुनियादों का यह ढंग एक ज़रूरी भाग है उसको बहुत से बुद्धिमान् लोग ख्याल करतेहैं कि आगे के ज़मानेको एकबड़ी बुनियाद होगी--और सूशल और पोलीटिकल बुराइयोंके हेतु मानों बड़ीभारी स्थापन का कामकरेगा--इनकामों का बयान रूस की मुख्य तारीख का एक जी लुभानेवाला दरवाजा होगा ॥ इति ॥

# रूसका इतिहास

## उल्लास सातवां ॥

---※---

### देशी सभा और उनका प्रबन्ध

**देशीसभायें कैसे उपस्थितहैं—और आगे उनसे क्या फल उत्पन्नहोंगे—उपस्थितसमयके आदिमें सबकेचैन और सलाह का उमंग—प्रोलेटिरयट का डर—अंगरेज़ी और रूसीके क़ायदोंके वजाका ढंग का मुक़ाबिला—बड़ीभारी उम्मैदें—देशी सभावोंके खराब फल—आगेकी देशी सभायें—क़सबों की प्रोलेटिरयट उपस्थित दशा ॥**

पाठक यक़ीनकरके जानतेहोंगे कि थोड़े वर्ष बीते रूसमें बड़े २ काम सबके सुखके हेतु प्रचालित हुये थे—यानी घरानेके गुलामों की रिहाई—और देशी जमाने के गवर्नमेंट का ढंग आदि—और लोग चाहे वेचाहे आश्चर्य्य में होंगे कि यह क्योंकर समय आगया कि गवांरों के देशी उत्सवके नालायक और आश्चर्य्य और तअज्जुब ज़ाब्ता और रीतोंने बड़े २ आज्ञाकरनेवालों के सुखके तोफान का सामनाकिया और इस तोफानको हटादिया—मैं अब इस आश्चर्य्य और तअज्जुब कामको बयान करताहूं—कुछ इसकारण से कि यह मजमून योंहीं जी लुभानेवाला है और कुछ इसकारणसे कि मुझे आशाहै कि मैं इसके द्वारासे रूसके वर्त्तमान समय के शिक्षापाये हुये दर्जे के लोगोंकी अनोखी दशा दिमागी की बाबत कुछ नई बातें प्रकट करसकूंगा ॥

जब सन् १८५७ ई० में यह प्रकटहोगया कि घराने के गुलाम शीघ्रही छोड़ेजांयगे तो बहुतसे लोगोंने कल्पना करलिया कि मौजे के देशी उत्सव की रीति सब तोड़दीजायगी—और कुछ नहीं तो शिरसे पैरतक बदल तो दियाजायगा—उससमय बहुत से रूसी उमंग के साथ अंगरेज़ी रीति और ज़ाब्तोंपर जय २ करते थे और सबको निश्चय था कि इंगलिस्तानने क्या-

पार और उद्यम में बड़प्पन इसकारण से प्राप्तकिया है कि प्रथम तो हर छोटे बड़े को रिहाई प्राप्त है और दूसरे व्यापारके सीगों में बिला रोक टोक कम्पनियां आपुस में सामना करती हैं--यह बुनियाद देशीसभाकी बुनियाद से बिल्कुल प्रतिकूल है क्योंकि देशीजलसे के बुनियाद के अनुसार से किसान लाचार कियेजाते हैं कि ज़मीन जरूरलें--देशी उत्सवकी बुनियाद के अनुसार साहसी किसान अपने से कम साहसी किसानकी ज़मीन नहीं लेसक्ता--और हरएक सभासदों के कामों की रिहाई पर बहुतकुछ रोकटोक रखता है इसहेतु लोगों ने सम्मतिकी कि देशी उत्सव की बुनियाद जो कि हालके ध्यानों के अनुसार नहीं है इसवास्ते रिहाई के नये समयकी हकूमत में जो शीघ्र प्रचलित होनेवाली थी देशी उत्सव बाकी नहीं रहेगा ॥

जैसेही यह ख्याल अखबारों के द्वारा प्रकटहुये--वैसेही बड़ी कठिनताके साथ उनपरले दे होनेलगी--दोष और बुराई करनेवालेकी सभामें दो भीड़ें थीं और दोनोंकी दो तारीफें--यह प्रियभवन बड़े शिक्षापाये हुये रूसियों की एक छोटीसी भीड़थी जिसके साझी उन सब वस्तुवों को जो खासरूसी थी दिलसे पसन्द करते थे--और उनका स्वभाव था कि पश्चिमी यूरुप में नई उन्नति के सामने कभी घुटनों से अदब नहीं करते थे--इन महाशयों ने एक मुख्य अखबार में जो हालमें उन्होंने प्रचलित कियाथा--अपने घरवा-लों से कहा कि देशी सभा रूसके ठेठराह और प्रतिष्ठाके योग्य है--जिसने पिछलेजमाने में गुलामीके हानिको कम करदिया था और जो वेशुभा आगे के जमाने में छूटे हुये गुलामों को वे कीमत फायदा देगी--दूसरी जमाअतको एक भिन्नही उमंग व ध्यान था उनको जाती मरदानगीसे कोई सहदुःखीन थी--न जमाने के बढ़ने से कोई बड़प्पन मानते थे--वह इस दलील को बड़प्पन का कारण नहीं समझते थे कि देशी उत्सव रूसी के ठेठ बुनियादके अनुसार है और बहुत पुराने जमानेसे चलाआता है--उनके जी की इच्छा यह न थी कि किसी मुख्य जात या देश की बातोंपर थिर रहें और न पुराने जमाने के ख्यालों का विश्वास मानते थे--इससे वह बि-लकुल छुटेबंद थे वह इस जाब्तों के जोड़को केवल लाभकी दृष्टिसे जांच-ते थे--परन्तु उनको अपने वैरी समूहसे इस काम में अलबत्ता समयथा कि देशी उत्सव का बचाना समाधिके दुनियां की दुरुस्ती और असली भलाई पर उपयोगी गुणडालेगा--आरामकी दृष्टिसे यह जरूरी है कि इस आखिरी जमाअत को किसी मुख्य नामसे पुकारें परन्तु मैं कहताहूं कि मुझे नामके चुनने में किसीकदर क्लेश है--मैं इन महाशयों को मुशलस्ट नहीं कहसक्ता क्योंकि बहुतसे आदमियों की आदत होगई है कि वेशुभा इस शब्दमें दाग

लगादेते हैं और विश्वास करते हैं कि कुल आदमी जिनपर यह शब्द सच्चा आताहै अवश्य वैरी होंगे ॥

इसप्रकारकी अशुद्ध समझसे वचने के लिये अच्छाहै कि उनको अखवार कंटमप्टरी के सहायक कहें जिसमें उनके ध्यान प्रकट होते हैं ॥

इस्लादूफिलिस और कंटमपूरी के सहायक मानों दोनों समूह एक दूसरे से वहुतेरे कामों में वहुतही भिन्नथे परन्तु दोनों का इरादा असली एकही था -वह वड़ी बुद्धिमानी से कहते थे कि देशी उत्सवकी जो बुनियाद ज़मीन के पट्टे देनेके हैं उनमें लोगों के सब ख्यालोंसे कहीं ज्यादा फायदा है और जिसक़दर दुःख इसमें लोग समझते थे इसमें वहुतही कम था--उन्होंने अपने को केवल उन्हीं वर्तावबाले फायदोंपर घेरा नहीं जिनसे सब लोगों को बहुतही कम मजा आताथा वल्कि उन्होंने वयान किया कि देशी उत्सव न केवल जमाने वर्तमान वल्कि-ज़माने आगेके लिये भी उपयोगी होगा उसके नियत रखने में रूसके पास निश्चयकरके असन्तसुन्दर दवाई इन रोगोंके दूरकरने को होगी--जो पश्चिमी यूरुपके सूशल प्रवन्धी ढंग में मौजूद है उनको पश्चिमी यूरुपकी सूशल दशासे दिली दुश्मनी थी दूसरे वादी * को कोई कारण नहींथा कि उससमय उनको रद्दकरैं--यदि उनके दुःख युक्त आगे के कहनेवालों का उनको विश्वास नहींथा--शिक्षा पायेहुये प्रजाके दिलोंपर इसवात का विश्वास जमगया कि ज़मीन के उत्सवके प्रवंध के ढंग को नियत रखनाचाहिये जिससे इस एकाएकीवलायसे रूसबचारहे ॥

यह बलाय का डर जिसको ग़ैर मौजूंप्रकारपर प्रोलेटेरियट क़हतेहैं अब तक रूस में पायाजाताहै और मैंने वहुधा इसकी जांचपर दुःखउठाये हैं कि इसशब्द के ठीक २ मानी क्या हैं--परन्तु मैं यह कह नहीं सक्ताहूं कि मेरी सई धन्ययुक्त हुई या नहीं--इस अचानक बलायकाडर केवल डरकाही डर काहै- इस बलायसे मनोरथ पुराने दुश्मन दारिद्रसे है परन्तु जब हम क़रीब तुर्कीमानलितेहैं तो हमको मालूमहोताहै कि यहवलाय एक बड़ेभारी भूतका दरजा प्राप्तकरती है--और कुल आदमी जिनकेपास जायदाद ग़ैरमन्कूला नहीं होती वह दारिद्रोंके समूहमें समझेजाते हैं अन्तको परीक्षाके समय वह वैसेही बेमानीवलाय निकलतीहै जिसको कोई वयाननहींकरसक्ता--जैसेबच्चेके डरानेकेलियेकहतेहैं बीशादीआगई--जूजूआगया--और जोकिउसके गुणसे कोई जान नहीं सक्ता इसवास्ते न जाननेसे लोग उससे और भी थर्रातेहैं ॥

इसख्याल ने जो गुण सबके दिलपर और घराने के गुलाम के रिहाई

---

*उर्दू में फरीक कहते हैं ॥

कै समय कायदेके वजा पर डालाथा वहएक बड़ी वहुत नामी नारदात है और बहुत कुछ कोशिश के योग्य--क्योंकि इससे रूसियों और अंगरेज़ों में एक काम मुख्यकेअन्तर प्रकटकरने में सहायता मिलती है--यह आम है कि अंगरेज हाल के जमाने के भिन्नरतअल्लुकों से इतना मुस्तैद हैं कि वह आगे के जमाने की मुड़ परवाह नहीं मोल लेते मगर तो भी बहुतेरे इस प्रकार के काम हैं जो हम सुने होते हैं कि मानो हम उसी भूंड़े विश्वासमें आप साझी हैं--जब हमसे कहाजाता है कि आगे की नसलों के फायदों पर ध्यान करैं तो हम कहते हैं कि दिनका पाप उसीदिन के हेतु बहुत है और जो लोग वर्तमान जमाने से हमारी तवज्जेह हटाना चाहते हैं उनको हम यह दोप लगाते हैं कि वह असावधान की नींदमें हैं और ख्याली पुलाव पकाते हैं--एक पाक पुरुषा जो वे झचक और बड़े विश्वास के साथ आगे को कहता है कि हमारी कैलों की खाने शीघ्रही खराव होने वाली हैं अर्थात् लालित्य और विशद वाणी के साथ वयान करता है कि एक बड़ी कठिन जाती की तवाही हमपर पड़नेवाली है उसकी ओर थोड़ीदेर के लिये कदाचित् सब ध्यान देने वाले हों--परन्तु जब हम सुनते हैं कि वह दारिद्रता हमारेजीवन में नहीं आने वाली है तो हम कोमल व मधुर वाणी से जवाव देते हैं कि आगे के लड़कों को अपनी खबरदारी अपनेआप करनी चाहिये और यह बुद्धिके प्रतिकूलहै कि हमसे आशाकी जाती है कि हम उनकाबोझ उठायें--जब हमको रीति और फायदे के वर्ताव करने पड़ते हैं तो हम होशियारी से फूंकर्के पगरखते हैं और हम यहदुख नहींसहसक्ते कियांचे कि जो दवाई हमने माना है वह विद्वानी प्रश्नों के अनुमार है--या नहीं वरन बराबर पदवी की वृद्धि और परीक्षासे इसके दूरकरने के लिये सीधीसादी औषधिपर हम सन्तोषिक होजाते हैं--निदान इन नामी आगेके कहनेके गुदड़ियों में किसीकदर सचाई भी है जो इस्टर्लिगस्लोटने की थीं और जिनसे इंगलिश स्थान की छछूंदर से उपमा दीगई है अर्थात एक अन्धा और परिश्रमी जीव जो निरंतर पृथ्वी के नीचेहीनीचे काम करता जाताहै ॥

रूसियों को हम बराबर दरजा से भी अतर युक्त पाते हैं उनके रिफार मर्दोंने राजनीतिमुदन के पाठशाला में असली शिक्षा नहीं पाई है वरन उस पाठशालामें शिक्षा पाई है जहां यह सिखाया जाता है कि देशी कामोंमें केवल ध्यान कियाकरो चाहे वर्ताव में कुछ न करो पश्चात् जब वह कानून अथात् राजनीति के प्रकार के अर्थ किसीसीधी सादी बातकी भी परीक्षा [illegible] करते हैं तो उस सीधी सादी बातको ऐसी बड़ी पांलिटिकल और मुश्किल कठिनता दीजाती है कि वह मानो एक प्रश्नभारी वनजाता है--[illegible] हमको

सही से एक ऐसे मार्ग में टटोलकर चलते हैं जिसकी अभी थाह भी नहीं हुई और इधर रूसी कमसे कम आरम्भ सदीके पश्चात् अन्य देशों के निवासियों की परीक्षाकी सहायतासे सदैव उस देशके नक़शे अर्थात् डौल तैयार करते हैं जो उनके सन्मुख प्रकट हैं और नये२देशी प्रश्नोंके अनुसार वह बड़े २ लम्बेडग भरने लगे--जिन लोगों ने इस प्रकार की शिक्षापाई है वह केवल सीधी सादी दवाई पर सन्तोष नहीं करसक्ते--जो केवल एक साअतकी हानिको कमकरसक्ताहै वरन वह चाहते हैं कि हानिकी जड़ैंखोदैं और ऐसीरीतैं मानैं जो उनके और आगेके लड़कों के दोनोंके कामआयें॥

यह दिल की इच्छा उपस्थित हकूमतके समयमें मुख्यकर बहुतही ज्यादा था और शिक्षा पायेहुये पदवीके मनुष्यों को अच्छी प्रकार निश्चय होगया था कि राजराजेश्वर निकोलसका ढंगढोर अशुद्धता पर सुन्दरप्रकार ने डा-लता है परन्तु देशके नक्षत्रोंकी छटा अब अटापर चढ़ने स देख पड़नेवाली है--हर काममें सलाहकी आवश्यकताहै--सब सूशल और पोलीटकल इमारत को बिलकुल नई बुनियाद सेनयेसिरेसेबनाना चाहिये अब हमको उसआदमी की दशापर चित्तदेना चाहिये जो इमारतके कामसे कोई वर्त्ताव समेत नहीं जानता और उसको यकायकी एक बड़ी इमारत बनवानी पड़ती है जिस में सुख चैन के सर्व नये कामहोने चाहिये--उसका पहिले परिश्रम क्याहोगा--निश्चय से वह तुरन्त घर बनाने की विद्याके मध्ये सहाय किये हुये पुस्तक कर्त्ता की बनाई हुई पुस्तकों की पाठ करैगा--और जब सब प्रश्नों को प्राप्तहोगा तो वह लिखेहुये स्पष्ट प्रश्नोंकी ओर आप ध्यान देगा--रूसियोंने अनोमान यहीकिया जब उन्होंने देखा कि हमपर योग्य है कि पोलीट-कल और सूशल इमारतको नयेसिरे से बनवायें तो बड़ी मुस्तैदी से नये २ अंगरेज़ी और फ्रृंच और जरमन के पुस्तक बनाने वालोंकी पुस्तकैं पोलीट-कल और सूशल को पाठकरैं॥

जो मनुष्य सफ़र की पुस्तकों को पढ़ते हैं और आप कभी अपने देश से बाहर नहीं जाते उनको योग्य है कि अयोग्य देशों के डरों और कठिनता के मध्ये विशेषता के साथ ख्यालात पैदा हों वह पढ़ते हैं कि बेहूश जातैं होती हैं--डाकू डकैता--रक्तभक्षक बनैले जीव--विषयीसर्प हिंसक ज्वर आदि--और वह चाहे वे चाहे आश्चर्य्य करतेहैं--कि मनुष्य ऐसेडरों से एक सप्ताह भी कैसे जीता रहसक्ता है--परन्तु जो उसके पीछे वह उन देशों को देखैं जिनका बयान पढ़ा है तो उनको आश्चर्य्य के साथ प्रकटहो कि यदि इतिहासमें विशेषता न कियागया हो तौभी ऐसी दशावों में जीता रहना ऐसा कठिन नहीं है जैसा चेतागया था--अब सुनिये जिन रूसियोंने

पश्चिमी यूरुप के ढंगढोर के समाचार पढ़े थे वह बहुधा उसीप्रकारके लोग थे जो घरसे बाहर नहीं निकलते थे और पर्यटनकी पुस्तकें बहुत पढ़ाकरते थे--विशेषता के ख्याल व उनके हृदय में समागये--और उन्होंने यह सीखा कि पश्चिमी यूरुप के ढंग ढोर से इतना डरें जितना हमलोग नहीं डराते--जो उसके स्वाभाविक होगये हैं--अवश्य यह योग्य है कि इसकामकी बाबत उनके चित्त हमारे ध्यानों की बाबत बहुत शुद्ध हों और उन लोगों की नाईं जो सुखके साथ अग्निवाले पहाड़ों के ढालू जगहों में रहते हैं--एक दिन अपने कल्पित सुखकी दशा से अचानक चौंकादिये जायं--पर यह सर्व भिन्न विवाद है--इस समय में यहपरिश्रम नहीं कररहाहूं कि सूशलडरों के मध्ये जो कठिनता सहने के हम स्वाभाविक हैं उसे बाहर करूं वरन*केवल यह समझानाचाहताहूं कि रूसियोंने जो दारिद्रतासे किंचितमात्र जाननहीं रखते उससे बचनेके लिये इसक़दर अग्रशोची औरप्रबन्धविशेषक्योंकिया॥

परन्तु प्रश्न यहहै कि देशी उत्सव की बुनियाद नियत रखने से यहफल क्योंकर निकल सक्ता है और यह अग्रशोची कहांतक कृतार्थ होसक्ती है॥

जिनलोगों ने सूशल साइंस के शब्दों का पाठकिया है--उन्होंने सब के हेतु यहफल निकाला है कि ढंगढोर में हानि मुख्यकर इस कारणसे उत्पन्न हुई कि किसान और छोटे २ ज़मीनों के मालिक अपनी सम्पति से बाहर कियेगये और दूर करना इस प्रकार की रीतों और क़ायदों के ढंग करने से योग्य है जिनसे गवांरों को ज़मीन का स्वामीपन दिलायाजाय और इस कामकाद्वारा बन्दकियाजाय कि वह खेतोंसे अलग करदियेजायं मैं शक्तिकरके कहताहूं कि दुनियामें कोईप्रबन्धी जमाअत इस कामको रूसके प्रकार देशी उत्सव से ज्यादा गुणी मार्ग से प्रबन्ध नहीं देसक्ती--प्रति समय उक्त राज्य की धीरे २ आधी जमीन खेती के योग्य उसके द्वारासे गवांरों के कबजेमें है और कोई विशेष साहसी महाजन या व्यापारी या पहाड़के नीचे का रहने वाला उसपर खर्चज्यादा नहीं करसक्ता और हरएक किसानको केवल इस कारणसे कि वह वहां पैदाहुआ था--निकट२ एक अधिकार उन ज़मीनके एक भाग के मध्ये प्राप्तिहै--जब मैंने कहा कि किसान धीरेधीरे हिस्से आज़ादीमें है और यहकाम बड़ा कठिन बरन सब दशाओं में कुछ २ कठिन है-- कि किसान अपने तअल्लुक़ को देशी उत्सव से तोड़सके तो इससे तुरन्तप्रकट होजायगा कि जो वहां के वर्त्तमान विद्याओं के जाननेवालोंके प्रश्न शुद्ध हों तो रूसमें देशी उत्सवके बदले पश्चिमी यूरुपके ढंग व प्रजाका नियतहोना

---

*हत्तिक॥

कठिन होजायगा- जो बड़ी२ आशा हालमें कीजाती हैं जो परीक्षासे वह निकलें तो यह मानाजायगा कि जो रूसी उसपर दुलारकरैं तो सुन्दरहै-- और जो वह दावाकरैं कि उन्होंने कृतार्थोंके साथ एक अत्यन्त जरूरीप्रश्न सूशल को हलकरदिया तो अधिकार उनकी ओर है--

परन्तु प्रश्न यह है कि क्या बुद्धि निश्चय करसक्ती है कि यह बड़ी २ आशायें निकलेंगी ॥

यह वेशक एक कठिन प्रश्नहै मगर ऐसा नहीं है कि उसका कोई जवाबही न दियाजासके—यदि आगेको कहना सदैव भयंकर काम है तो भी वर्त्तमान दशा में बहुतेरी ऐसी २ बातें मिलीहोती हैं जिनसे आगेकी अपेक्षा कुछ पहिचानें प्रकट होती हैं—जो यह प्रबन्ध केवल एक विद्यमान विद्या जाननेवाले के हृदयमें रहती या विद्यमान विद्याजानने वालों की थोड़ी जमाअतके ध्यानों पर घिरी रहती—तो कदाचित् लोगोंके कारणों से उसको तुच्छ दृष्टि से देखते कि यह एक शेखचिल्लीका स्वप्नवत् ध्यानहै-- परन्तु ऐसे ख्याल को जिसने देशरीति और कायदोंकी पदवी प्राप्तकियाहै हम इसप्रकार वे दुःख ख्याली पुलाव नहीं कहसक्ते--यदि हम सबप्रकार की सूशल भलाइयों को जिसको वह गुणी समझते हैं न मानैं तोभी हम पर योग्यहै कि सूशल साईंसकी इस बड़ीभारी परीक्षाको ध्यानावस्थित पाठ करैं जिसके कृतार्थपर चालीसकड़ोर मनुष्य की औलाद की सच्ची और दुनियवी भलाई बहुत कुछ नियत है जो रूसी इसपर सन्तोष करते कि उनका देश बिल्कुल खेती वाला देश रहे तो मुझेविश्वासहै कि यह ज़मीनका उत्सव आगे पश्चिमी ढंगबजा पैदाहोने का निषेधक*होता जैसा कि पिछले ज़माने में कई सदी तक निषेधक हुआथा--देशउत्सव की सम्बन्धिक ज़मीन का ऋतुवाला दूसरा भाग ज़मीन से हर आदमीको एक भाग ज़मीनवाला मिलता और जो आबादी हद्दसे ज्यादह प्रपंचित होजाती तो ज़मीन के दुबारा तिबारा प्रकारोंसे जो खराबियां पैदाहोतीं उनका हटाव यों होता कि बाहरके सूबे मिलेहुये में जहां आबादी बहुतही कम होती उनमें आबाद होनेका लगाव नियत कियाजाता--परंतु मुझे ऐसा मालूमहोता है कि विद्यमान क़ायदों के एक भाग में जिसमें इसमतलबसे दिकत की बातें बढ़ाईगई थीं कि देशी उत्सव बरक़रार रहे--उसीने सच में इस उत्सव के जरूरी बुनियाद को बड़ाहीं बड़ा भारी क्लेश पहुंचाया है सन् १८६१ ई० के क़ानून से देशी उत्सव को अख्तियार है कि ज़मीन का अधिकार लौ-

*रोकनेवाला

टाकर मोललेले--और ज़मीन का पूरा २ स्वामी होजाय--यह बात वार्षिक रक़म सिलसिलेवार देने से मिलती है जो धीरे २ आधी सदी तक देने पड़ती है--हर एक वंश इस रकम में इस ज़मीन की संख्याके अनुसार भाग देताहै—जो उसके कब्ज़े में होती है--अब प्रश्न यह है कि क्या यह किसान जा एक ज़मीन के घिरेहुये भागके लिये करदेते गये हैं दूसरे बांटके समय इससे ज़मीनके कम तादाद लेनेपर खुशीसे राज़ी होजायंगे—जिसके लिये वह लगान देते आये हैं—मेरे निकट कदाचित् राज़ी न होंगे—ज़मीनका हक़ लौटारने अर्थात् ज़मीन मोललेने से किसानों के ध्यान देशी उत्सवकी जायदाद की अपेक्षा अभी से बहुत कुछ बदलगये हैं और यह भी बयान के योग्य है कि जिन उत्सव ने ज़मीन को लौटाकर खरीदने की काररवाई करना आरम्भ की है उनमें दूसरा बांटका होना आश्चर्य्य ही है वरन बिलकुल बन्दहोगया है—ज़ाहिरा मालूम होता है कि इस ज़रूरी कामकी ओर अबतक कुछ भी परिश्रम नहीं हुआ था॥

बहुतेरे आदमी शोचते हैं कि उत्सवकी ज़मीन को बहुतहीभारी डर है--कहागयाहै कि किसानों को बहुत शीघ्र मालूम होजायगा कि ज़मीन के उत्सवके ढंग प्रकार के फल हानि कारक जो शीघ्र पैदाहोनेवाले हैं और वह लाभ जिनकी आगे आशा कीजाती है यदि परीक्षाके जोड़में तौलेजांयगे तो बड़ाही नुक्सान होगा--खेती की यावत् उन्नति कीशर्त्त ठीकयहहै कि एक प्रकार का पट्टा ज़मीन का हो जिसके तरफसे किसानको निश्चय होजाय कि वह कभी सरसरी तरहपर बे दखल न करदियाजायगा और जो बढ़ती वह करैगा उसका फल सुखके साथ पायेगा--दूसरी शर्त्तयह है कि किसान अपनी पसन्दके अनुसार खेती करने के हेतु सावधानरहै---और कोई क़ैद-और रोकटोक न हो--इन क़ैदों के मध्य की जो ज़मीन के बेमुनासिब तरहपर हीन करने के दूरकरने के हेतु ज़रूरहै इनमेंसे कोई शर्त्त देशी उत्सव के प्रबन्धी ढंगसे पूरी नहीं होती देशी उत्सवके आदेश से ज़मीन का बांट दूसरा हर समय होसक्ता है--और हर एक किसान को बे उपाय होकर ऐसा खेती का ढंग मानना पड़ता है--जो प्रबन्ध देशी उत्सव के अनुसार हो इसके सिवा किसान को ज़मीन का बहुत बड़ा हिस्सा नहीं मिलता--वरन भिन्न खेतों में छोटे २ चिप्पे मिलते हैं--हमारे ख्याल जो खेती के देखते अच्छे हैं उनके अनुसार यह ढंग ज़मीन के पट्टे देनेका बहुत खराब ढंग है- हम ख्यालकरसक्ते हैं कि जो इंगलिस्तान के ज़मीदार को मालूमहो कि उसने भूलसे एक ऐसा चक लियाहै जिसमें अलग छोटे २ टुकड़े मिले हैं और ज़मीदारी के सदर मुक़ामसे एक दूसरेसे बहुत भारी

अन्तरपर हैं--और जमीन के मालिक की जबरदस्ती से वह सरसरी तरह बेदखल होसक्ता है और उसको ऋतुके समयके अनुसार काम करनापड़ेगा औ जिससमयतक अपने कुल निकट बासियों की आज्ञा पहिले न प्राप्तकर-लेगा न तो वह घास काटसकेगा न पड़ीहुई जमीन की मरम्मत करसकेगा तो कहिये उसको कितना डरहेगा--परन्तु यह कुछ जरूर नहीं है कि ऐसे देश में यह ढंग बहुतही खराब समझाजाय--जहां कुशलदशा इसदशा से सबही अलगहै जिसे हम अच्छीप्रकार जानते हैं ॥

अब यह सवाल कि जमाअत मौजे की खेती के प्रबन्धी ढंगकी उन्नति का असल में कितना निषेधक होता है--रूस में वर्त्तमान जमानेमें ऐसा प्रश्न है जिसकी बाबत बड़ी गर्मागर्मी से बहस होती है--मैं इसबहस अर्थात् विवाद के बयान से किनारा खींचूंगा--क्योंकि मुझे इसके बयान करने में बहुतसी बातों का स्पष्ट बयान करना पड़ेगा जिससे सर्व पाठकोंकी सन्तोषकी लगाम बहुत जल्द हाथसे जाते रहेगी--संक्षेप प्रकार पर इतनाही कहना बहुतहै कि बहुतेरे काम इस उन्नति के निषेधकर्त्ता हैं--परन्तु जितना लोग आमख्याल करते हैं उतना नहीं है--बाकी रहा यहकाम कि देशी उत्सव निषेध कर्त्ताहै-कि किसान ऊंची पदवी की खेतीकरैं इसकी असलियत यहहै कि किसानों को अबतक इस प्रकार का ख्याल कोई भी पैदा नहीं हुआ है कि ऊंची पदवी की खेती करैं--जिनके पास देशी उत्सव के हद्दों की जमीन से बाहर अपनी मुख्य ज़मीन है--वहां भी वह कोई उन्नती नहींप्रकट करते--इसप्रबन्ध के ढंग के सहायक कहते हैं कि जो काम उन्नतिके निषेधकर्त्ता विद्यमान हैं कुछ २ सादी २ रीतो के द्वारासे सलिलता से दूर किये जासक्ते हैं--और जो देशी उत्सव को बदलकर खेती उत्सवकी हैसियत में लावैं तो वह सब बातें जो इस ढंगसे उन्नति की निषेधकर्त्ता होसक्ती हैं शीघ्रदूर होजायं--इस उत्सव में सब मिलकर काम करैं और पैदावार का बांट कियाजाय और जमीनका ना--कोई आदमी जो हाल की दशावों से आगेकीबातैंबताते हैं वह जुरंत करके आगे को कहते हैं कि यह अदला बदल जरूर होगा---और आगे की देशी जमाअत को बड़ी रंगीली किहानी से कहते हैं--उदाहरण की तरहपर एक किहानी लिखीजाती है- दो किसान खेतीकी विद्यामें चतुर होगये हैं--और इतना लायक़ होगये हैं कि वह जरूरी उन्नतियां करने के लिये निरन्तर मुस्तैद रहते हैं--वह अनाजकी बिक्री से अब जमीनको कम-जोर नहीं करते वरन केवल कुछ पैदा और बेंच करते हैं जिस में भीतरी अवयव नहीं होते--इस कामके लिये ज़मीन के उत्सव के पास आबकारी होती है--और मोद के कारखाने आदि--जिनके द्वारासे जमीनकी असली

क़ीमती की शक्ति बनी रहती है--आबादी की उन्नतिसे जो अनाजकी कमी होती है उसका बदला खेती की उन्नति के उपायों से होजाता है--जब कि चीनियों ने जो तवियातकी विद्या कुछ भी नहीं जानते थे केवल अजमानेसे ऐसी कार्रवाई की कि खेती को इतना उन्नति देने में कृतार्थ हुये कि एक घरानेका घराना थोड़ेही एकड़ जमीन के खेतपर रहता है--तो यूरुपवाले कमिस्टरी विद्या और वाटिका रक्षक का गुण जानना और२तवयी विद्यावों की सहायता से क्या कुछ करसक्ते हैं॥

इस अन्त पदसे वह लोग खूब जानदार हैं जिन्हों ने जमीन के उत्सवके सहायकों की पुस्तकैं पाठकी हैं इससे हमें स्मरण होताहै कि हम यकबारगी आगे के जमाने में पहुंचगये--खैर अब वही कथा सुनिये॥

यदि यह मानही लियाजाय कि देशी उत्सव का गुण पड़ता है और वह मनाकरनेवाला करताहै कि पश्चिमी खेतीका ढंग नियत होतो इस प्रश्नका इस से केवल आधा जवाब दियाजाताहै रूसियों का हौसिलाहै कि उनका देश एकबड़ा व्यापारी और कारीगरवाला देश होजाय और उसीके अनुसार रूसके क़सबों की आबादी जल्द २ बढ़ती जाती है--पश्चात हमें अब तक यह ध्यान करना है कि जमीन के उत्सव से क़सबे के पश्चिमी ढंगपर कैसा गुण पड़ेगा--रूस मुख्य के सर्कारी नक़शों के अनुसार से क़सबों के रहनेवाले केवल प्रति शतक आठसे भी कम हैं--और जो लोग हमेशह से कसबेही में रहते हैं उनकी संख्या कोई दशफी सदी है--या योंकहैं कि कोई साढ़ेबारह लाख किसान क़सबों में निरन्तर रहते हैं--यह सर्कारी नक़शों से पायाजाता है--परन्तु इस में शक नहीं है कि यहबयान बहुत घटाकर किया गयाहै बहुत से किसान जो देशी उत्सवमें लिखे हैं सालका बहुतबड़ाहिस्सा क़सबों में हमेशा व्ययकरते हैं॥

जो किसान स्वाभाविक हैं कि क़सबों में रहैं वह एक मुख्य पदवी के लोगहैं--इंगलिस्तान में इसप्रकारके किसान नहीं होते--पश्चिमी यूरुप में जो जगहैं गोलाकी विन्दु बनी हैं--उन्होंने किसानों की एक बड़ी जमाअत को जमीनसे अलग करके कसबों में बसाया है--जो लोग इस लालचमें आगये उनको फिर अपने मुख्य घरसे कोई सम्बन्ध बाक़ी नहीं रहा--वह खेत के कामके योग्य नहींरहे और बहुत शीघ्र अन्य कारखानों में काम करनेलगे या कारीगरों में मिलगये--रूसमें एक व्यापार से दूसरा व्यापार बदलना दिक़तका कामहै--यदि किसान अपने जीवनके एक बहुत बड़े भागके कसबों में कामकरैं परन्तु इससे उसके वह तअल्लुक़ात जो उसके गांवमें उसको थे दूटनहीं सामके-इसकी इच्छाहो या न हो परन्तु वह जमीनकेउत्सव

का सभासद अवश्य रहेगा--और जो जमीन उक्त सभा के तअल्लुक़ है उसके एक भागमें उसका क़ब्ज़ा रहेगा--और देशी उत्सव के जिम्मेदारियों में भी साझी समझाजायगा--जब वह क़सबे में रहेगा तो उसकी औरत और लड़केवाले घरही में रहेंगे और वहांही उसको भी लौटआनापड़ेगा--आम इससे कि वह शीघ्र जाय या देर में इस तरीके से एक ऐसा दरजा बनगया है जिसके सभासद आधे कारीगर और आधे किसान हैं॥

देशी उत्सव के उपयोगी फलों में से इसदरजे का नियत होना भी एक सुन्दर फल प्रकट कियाजाता है--लोग कहते हैं कि कारीगरों और कारखानों के काम करनेवालों को इस राहसे एक ऐसा घर मिलताहै जहां वह बेकामी की दशा और बुढ़ापे के समय में रहसक्ते हैं और उनके लड़के इसके बदले कि उजार और आबाद शहरों की आशक्ति करनेवाली आब हवा में पलैं- और रहैं और देहात में रक्षापाते हैं--निदान हर मामूली किसान के पास इस दूसरी तदबीरसे कुछ सम्पदा इकट्ठाहोजाती है--और देहात में एक घर मिलजाता है॥

रूसके सभाकी इस बदली हुई दशामें यह मुख्य प्रबन्ध सुखका कारण होताहै--और वहांके हेतु शक्तीप्रकार पर मौज़ूं भी है--परन्तु फ़ायदोंकेसाथ इसमें हानि भी बहुत है--कारीगरों और उनकी बीवियों का वियोग जो नीचर के प्रतिकूल है बड़े २ फल पैदाकरती है--जिनका यहां कहना दुनियां के प्रतिकूल है परंतु उनसे वह लोग अच्छीतरह जानदार हैं जो उत्तरी सूबोंके किसानों के जीवनका स्पष्ट समाचार जानते हैं विद्यमान ज़माने में देशकी कारीगरी अबतक बिल्कुल आगेही की दशा में है--अन्य देशों से सामना नहीं करसक्ते काहेसे ब्यापारवाली बस्तुओं का करलियाजाताहै --और कारीगरी की इतनी कम संख्या है- कि आपसमें भी सामना करनेका उमंग नहीं पैदाहोता इसकारण उपस्थित कारखानों से उनके मालिकों को बड़ा फायदा होताहै इसके बिना कि वह इसके लिये परिश्रम ज्यादा करैं--इसी कारणसे छुटभइये कारीगर भी बहुत सावधानी प्राप्तिकरते हैं--जो ज़बरदस्त आपुसी सामना से कारीगरी के असबाब की क़ीमत घटजाती है तो यह सावधानी अयोग्य थी लीनकाशाईर के किसी कारीगरसे जो पूछिये कि क्या तुम अपने कारीगरियों के एक बड़े भागको आज्ञा देसक्ते हो--कि वह वार्षिक कारानिवाल या कैथिस को जांय--और घासका एक खेत काटैं या कुछ एकड़ गेहूं काटैं तो वह कभी न मानैगा--जो रूस कारीगरी में बहुत बढ़ती चाहता है तो आइब अनूवा और रशौयी के कारी गरों को एकदिन इसी क़दर कठिन मेहनत करने पड़ेगी--जितना आजकल बिरेड फोरड या

यनचिस्टर कारीगरों को पड़ती है--अब भी यह होता है कि कोई बड़े २ कारखानों में उन काम करने वालों को ज्यादा मजदूरी मिलती है जो तमाम साल रहने पर राजी होते हैं--और यह विलाप अभी से मचा है कि छोटे २ कारखाने जो थोड़े सलहुये बड़ालाभ उठाते थे अब बड़े२ कारखानोंके बदौलत नष्टहोतेजातेहैं--जिनके यहां कमखर्च से असबाब तैयार हो सक्ता है--निदान यह कारखाई तो आरम्भ होगई और अब किसीसे रोकी नहीं जासक्ती--ऐसाही उलट पलट कारीगरोंमें भी बहुत शीघ्र पैदाहोगा॥

हाल के जमाने के कारीगरों के जीकी इच्छा और कारीगरी के भेद छिपे यह हैं कि मेहनत और चतुराई सदैव बांट होतीजाय और इसके बांटको तरक्की हो--यदि कारीगर कहे कि वह खेती करेंगे तो इन बुनियाद की बराबरी क्योंकर होसक्ती है--मतलब यह कि कारीगरकी कारीगरी को बढ़ायें और किसान खेती को--औरों के व्यापार में न दौड़ें--पसयह प्रश्न परीक्षा और सबके समझ के प्रतिकूल है कि कारखानोंके काम करनेवाले और कारीगर देरतक किसान रहेंगे और अपनी आदतें उम्दा किसी क़दर नियत रक्खेंगे--परन्तु क्या यह नहीं हो सक्ता कि वह गवांरों के जमीनके उत्सव के सभासद हों--और इसप्रकार पर अपने धनाढ्य मालिकों के साथ २ देहात के रहने के लाभ प्राप्तिकरें--जो लोग बेकाम व व्यर्थ ख्यालों से सन्ताप प्राप्ति करते हैं उनके गुमराहके हेतु ऊपरकी लिखी बातें जादूका गुण रखती हैं परन्तु परीक्षा की कसौटी पर यह भारी मकान उतरेगा--इसमें कोई सन्देहही नहींकरसक्ता कि एक कारीगरकेलिये अवश्य है कि उसके पास एक मकान हो परन्तु इन मकान को घरबार के नातसे स्वप्रफल नहीं करसक्ते--जब वह इस जगहसे सैकड़ों मीलके अन्तर पर प्रकट है जहां कारीगरको लाचार होकर रहना पड़ताहै--इसदशामें उसकेशिर सब जिम्मेदारियां होती हैं और लड़के वालों में जीवन पूर्ण करनेके दुःखों से बचताहै--खेतीके फायदोंको भी इस प्रबन्ध से हानि पहुंचेगी और आशा नहींहोसक्ती कि खेतीबढ़नेके या बराबर दरजे की पैदावारी होसके यदि बहुत ज्यादा काम लड़कों और औरतों पर छोड़दियाजाय--दहकानों से यह इच्छा नहीं की जासक्ती है कि जो तअल्लुके कारखाने के कामकरने वालों और कारीगरों को गांवसे हैं वह तुरन्त तोड़ दियेजायें बड़े२ कारखानोंके भिन्न कामकरने वालोंके लड़केबालोंकेलिये छोटे धन्धे आदि करने की नहीं होती--और खेती जैसे हाल में है इस समय भी कृतार्थी के साथ होती जाती है--जब पैदाका बढ़ा सबाबक से गैर ज़ाहिर हो--परन्तु इस बात को केवल थोड़े रोजही ध्यान करना चाहिये--और बड़े २ कारखानों का

घटतीसे जिसके मध्ये मैं ऊपर कहचुकाहूं इसकावर्त्ताव दिन २ कठिन होता जाता है--यदि यह काम माना जासक्ता है कि देशी उत्सव में बड़ा भारी उलटा पलट प्रकट होगा देरमेंहो या जल्द--परन्तु होगा अवश्य--परन्तु इस काम में आगे को कहना कि अन्तमें वह क्या उपाय पैदा करैगा--सहज नहीं है--कदाचित् इसकी कुछ२ बातैं दूरहोजायं औरवह केवल लोकलगवर्नमेण्ट के जमाने के अनुसार होजाय--या इसके प्रतिकूल कदाचित् नई इच्छावों के अनुसार इसमें अदला बदल हो--और जरूरी २ उपस्थित काम सम्बन्धिक जैसा का तैसा बाक़ीरहै--और जो लोग इसके तारीफ करनेवाले हैं उनकी बड़ीभारी आशा निकलने में कृतार्थ हो--जिस सरलतासे उसने अबतक अपने को भिन्न दशाओं के अनुसार करलिया है--और जो जबरदस्त सरगरमी वह हर स्थानपर प्रकट करताहै उससे यह आशायें पूरीहोनेवाली मालूमहोती हैं पर बिश्वासके साथ यह कहना अभी समयसे पहिले है--केवल समय और जमानाही इस प्रश्नको हल करसक्ता है ॥

इति ॥

---

# रूसका इतिहास

## उल्लास आठवां ॥

——※——

### गुणवाले और तातारियों के गांव ॥

फिनशज़ात—फिनशगांव—रूसकागुण कहांतक उनपर पड़ा—गुणवालोंकीस्त्रियां व मज़हव— भूत प्रेत—नास्तित और मसीहवाले दीन का मेल—गुणवालों के मज़हव का वदलना—तातारी गांव—रूसी किसानके इसलामवाले मज़हवके ख्यालों की वावत—मुसल्मानों के ख्यालात मसीही मज़हव के मध्ये—नई आवादियां—शहर से वाहर ॥

एकरोज जव कि मैं एकज़मीनकेमालिकसे जो आइवानोफ़काके निकटरहता था-वातेंकररहाथा-तो एकाएकी मुझे मालूमहुआ कि उक्तस्थानके आसपास में कुछ ऐसे गांवहैं--जिनके रहनेवाले रूसी ज़वान न समझसक्ते हैं न वोलसक्ते हैं--और निरन्तर अपनी मुख्य भाषा वोलते रहते हैं--मैंने वड़ी जल्दीके साथ जो एक पक्के विद्वान् इथनोलोजी विद्याके ( जातोंके समाचार की जांच ) धूमधाम के योग्य थी योंहीं कल्पनाकरलिया कि यह किसी पुरानी जातके वाक़ी आदमी हैं ॥

मैं जानता था कि मेरा मित्र फ़्रांसीसी भाषा समझसक्ता है इस हेतु मैंने फ़्रांसीसी भाषा में कहा कि निस्संदेह यहकिसी पुरानी जातके वाक़ीरहे लोग हैं--जो पहिले देशके आज्ञा करनेवाले थे और अव जल्द२ कमती होतेजाते हैं- दुनियाके इस भागमें कोई ऐसी सभा भी है जिससे पुराने रहनेवालों का वचाव कियाजाता है ॥

साफ़ विदित था कि मेरे मित्रको इसके समझने में वड़ा क्लेशहुआ कि वचावकी सभा पुराने रहनेवालों की कैसी होतीहै-उसने जुर्मनकरके कहा कि रूसमें ऐसी कोई वस्तु नहीं है--जव उससे कहागया कि जो ऐसी सभा हो--तो उसमें वड़ी मौल्य सहायता यह मिले कि वह ज़बरदस्त ज्ञान को

जबरदस्त जातसे बचायेरक्खे--और सभाके शुरुआती समाचार जांचने के लिये जरूरी मसाला इकट्ठाकरैं--तो उसके मुखोंसे पायाजाता था कि जैसे खोया हुआ है--सभाके आगे के समाचारों को जांचने के लिये वह इसअर्थ को न समझा परंतु बचाव के बाबत उसकी सलाह थी कि ऊपर के कहेहुये गांवों के रहनेवाले अपने आप बचाव बखूबी करसक्ते हैं--उसने बेईमानी के साथ मुस्कराकर कहा कि मैं एक ऐसी सभा प्रचलित करसक्ताहूं कि जिससे सब किसानों का बचावहो परन्तु मुझे खूब निश्चयहै कि हाकिमलोग मुझे उसकी आज्ञा कभी न देंगे ॥

भिन्न जातों के समाचार जांचने की इच्छा मेरे जीमें और भी बहुतपैदा हुई--मैंने कोशिश की कि अपने मित्रके जीमें भी वैसाही उमंग उत्पन्नकरूं--मैंने उनको यह बात समझाई कि जांचने के लिये हमको एक ऐसा सुन्दर समय मिलसक्ता है कि हम सुभाग्य सज्जोंका नाम जबतक दुनियांरहै प्रकट रहै--परंतु मेरा परिश्रम इसकाम में व्यर्थ हुआ--मेरा मित्र एक भद्दा और मन्द आदमी था और बलगमी स्वभाव--उसको सुख भोगने की बड़ी रुचि थी उसकी अपेक्षा कि उसका नाम जिंदा हमेशह हो--मैंने जो यह तजवीज की कि हम इल्मी जांचके लिये एक भारी सफरकरैं तो उसने सुगमतासे जवाब दिया कि अन्तर दूर और भारी रहै और सड़कोंपर कीचड़--और वहां कोई सीखैगा क्या--कुछ नहीं--खैर अब इसका समय आगया कि हम कुछ मीठा २ शर्बतपियें जिससे जी शीतलहो और अधकचरी निम्कीन हरिंग मछली और कुकुरमुत्ते का अचार खायें या कोई ऐसी खूराक खाने के पहिले खायं जो भूखको खोले व क्षुधा को बढ़ावै--स्वादिष्ट भोजन और खाने के पश्चात् कील्लूला छोड़कर कौन जाय कि इसप्रकार का सफर करै उक्त गांव और मौज़ों की तरहथा--और उसकेनिवासी सब प्रकार से उसी ढंगसे रहतेथे जिसप्रकार उनके और रूसी परोसी--यदि इन रहनेवालों के चालचलन में कोई नई छिपी बातथी भी तो वह बेशक किसी परदेशीपर उसका झाड़ नहीं करते थे-- काहेसे वह मौन्यता और मरेजी और खट्टे मुंहकी तारीफों से बदनामथे--और अपने ख्यालों का प्रकटकरना नहीं चाहते थे--मेरे मित्रने मुझे विश्वास किया कि जो कुछ काम उनकी बाबत मालूम हुये हैं उनको हम थोड़ेही शब्दों में कहसक्ते हैं--वह लोग फिनलेण्ड समूहसे सम्बन्ध रखतेथे जिसको कारीली कहते हैं--और यहआदमी सबके सब इस आबादी में और जातों के सामना में थोड़ेही कालसे आबादहोने के हेतु आये हैं--मैंने जो पूंछा कि उनको यहां कौन लाया और कब आये और किसप्रकार पर लायेगये तो उसने जवाब दिया कि यह सब राजा

आइवन दुष्टकी काररवाई थी यदि मैं इस जमाने में रूसकी तारीख थोड़ी सी जानता था ॥

तौभी मुझे इस काम के सहने का भारी विश्वास था कि यह अंतका बयान आइवन के मध्ये उसी दम और उसी समय इस अर्थ से प्रचलित किया गया था कि मुझे जो आश्चर्य हुआ था और जो कष्ट था वह दूर होजाय इसवास्ते मैंने ठानलिया कि जबतक उसकी सचाई न होगी मैं उसको न मानूंगा फल यह निकला कि मुसाफिर को शहर रूस के रहने वालों की गवाही के सहीह समझने में कितना होशियार रहना चाहिये मुख्यकर जो तीव्र तबीयत हैं और जिनको अच्छी प्रकार जानदारी प्राप्ति है--बड़ी जांच से मुझे मालूम हुआ कि न केवल आइवनअन्याई के मध्ये जो कहानी उसने बयान की थी वह बड़े ध्यान के योग्य है--वरन यह भी मालूम हुआ था कि जो प्रश्न मैंने नियत किया था वह शुद्ध है--मुझे यह नहीं मालूम कि आइवन की बाबत मेरे मित्र का बहाव था या सबकी सलाह भी थी--सदैव इन इतिहासी बातों की सब मजबूत करने के लिये बहादुरों के नाम सम्बन्ध करते थे जो जबानी विदित हो रहे हैं अंत में मालूम हुआ कि यह समूह फिनलण्ड के लोग असली निवासियों के बचे हुये हैं या जहां तक जानचुके हैं इसजिले के लोग सबसे पुराने रहने वाले हैं ॥

रूसी किसान जो अब आबादी के भारी भाग में फैले हैं बाहर से आकर बसे हैं--जिस समय सलतनत रोमन की धीरे२हानि हुई थी उस समय जो लोग घर छोड़ कर रूस में बसे थे उनके समाचार जांचने में मुझे बड़ाही स्वाद प्राप्त हुआथा और मुझे यह भी ख्याल हुआ कि वहे२बुद्धिमान किताब बनाने वालों ने जिन्होंने इसकाम की बाबत बहीही विद्या व्ययकी है तअज्जुबही यह कष्ट कभी पसन्द किया--कि इस भेद के गुण को दरियाफ्त करें--केवल इतने मालूमात बहुत नहीं हैं कि किसी जाती या समूहों ने अपनी अमलदारी को फैलाव दिया या अपनी देशीदशाको बदल दिया हमको उसीके साथ यह भी जांचना योग्य है कि यातो उस जातने पिछले निवासियों को निकाल दिया या उनकी समाप्ती अच्छी प्रकार हुई या उन्हीं में मिलगये और जो इन तीनों बातों मेंसे कोई बात हुई तो किसप्रकार-- इन तीनों बातों से निश्चय करके यही काम ज्यादा हुआ कि वहां के निवासी और वह जात आपस में मिलगये--मेरे निकट उत्तरी रूस में इस काररवाई का निशान सरलता से मिलसक्ता है--एक सहस्र वर्ष व्यतीत हुये कुल उत्तरी रूस में फिनलेण्ड समूह के लोग रहते थे और अब भी उनके एक बड़े भाग हैं अर्थात् ऐसे किसान रहते हैं जो रूसान की भाषा

बोलते हैं और ईसा के मजहब को मानते हैं और जिनकी सूरत शक्ल से कोई ऐसी बहादुरी नहीं पाई जाती है और एक मामूली आदमी को भी मालूम होजायगा कि वह रूसी असल हैं इसबात के ख्याल करने की कोई वजह नहीं है कि असली रहने वाले निकाल दिये गये या मारे गये थे या एक मुलायकजात की लियाक़त और गुनाहों से जो सम्बन्ध पैदाहुआ तो वह धीरे२नष्ट होते गये--तारीख से यह नहीं पाया जाता है कि सब के सब घर छोड़ गये हों या कोई ऐसी लड़ाई हुई हो जिससे सब मर गये हों और सर्कारी नक्शों से सिद्ध होताहै कि उन आगे वाली जातों में बाक़ीरहे आदमियों में आबादी उतनेही शीघ्रता के साथ बढ़ती है जितनी शीघ्रता के साथ रूसी किसानों में बढ़ी उक्त कामों से मैंने यह फल निकाला कि फिनलेण्डके असली रहने वालों को केवल बाहर के इसल्यूविनक समूह ने अपने में मिलालिया ॥

परीक्षा से यह राय और भी दृढ़ होगई--इन उत्तरीय सूबों में जो मैंने सफ़र किया तो हर ऐसे गांव में जहां सर्व रूसही के समान ढंग हैं प्रतिकूल पाया--हरदरजे के कई गांव मैंने देखे एक गांव में सर्व वस्तुयें अनोमान फिनलेण्डकीसी मालूम होती थीं--रहने वालों का चमड़ा लाली लियेहुये वृक्ष विशेष की नाईं - और गालों की हड्डियां बहुत ऊंची--आंखें उलटी और बसन एक मुख्य प्रकार का-- औरतें रूसी ज़बान नहीं समझतीं मर्दों में बहुतही थोड़े २ आदमी थे -जो रूसी वहांजाता है उसको वह अन्य देश का निवासी अनुमान करते हैं दूसरे गांव में कुछ रूसीरहते थे और उन निवासियों ने अपना मुख्य फिनश ढंग भुलादिया था--बहुतसे मर्दोंने पुराने बस्त्रों को त्याग दिया था और बहुतेरे रूसीभाषा बोलनेलगे थे तो अब जो रूसी वहांजाते हैं उनसे बिबेक नहीं करते--तीसरे गांव में फिनश ढंग प्रकारोंको और भी विशेष अशक्ति आगई है--सर्व मनुष्य रूसी भाषाबोलतेथे और कुछ२सर्वस्त्रियां समझलेतीथीं- पुराना मर्दोंका वस्त्र सर्व बन्द होगया था और स्त्रियों के खराब वस्त्र भी जल्द २ बन्द होतेजाते थे रूसके निवासियों के साथ अब बराबर ब्याहहोते हैं--चौथे मौज़े में रूसियों से और वहांके निवासियों से अब बराबर ब्याह होते हैं और होते भीथे-- और पुरानी फिनश बातें केवल सूरत व शक्ल व होठ व उच्चारण से थोड़ी बहादुरी से प्रकट होसक्ती हैं-- और थीं ॥

इसी प्रकार रूसी दशा का वर्त्ताव मकानों के बनाने और खेतीकी बुनियादसे भी प्रकट होसक्ता है--जिससे अच्छी प्रकार विदित होताहै कि फिनलेण्ड जातों ने प्रथम लियाक़ती इस्लीवविनयन जातसे नहीं सीखीथी

अब प्रश्न यह है कि उन्हों ने योग्यता कहांसे पाई -क्या किसी और जात से पाई या आपही योग्य होगये--यह ऐसे प्रश्नहैं जिनकी बावत अभी इतना भी हियाव नहीं करसक्ता कि बुद्धिको दौड़ाऊं तो भी मुझे आशा है कि आगे सफर और जांचकेपीछे मैं इसकी बावतकुछज्यादा समाचार लिखसकूंगा

एक कवि ने पश्चात् लिखित समाचारों के मध्ये क्या विशद वाणी व लालित्यके साथ यह बात कही है जिसका अर्थ दोहे में यहहै ॥

दो० हे प्यारी मम स्त्रियां क्यों त्याग्यो यह रीति।
हिल मिल चलना योग्य है सकल सुजन की रीति ॥

अर्थात् ऐ स्त्रियो तुम क्यों नहीं सावधानीकेसाथ मिलती जुलतीहो--यह प्रश्नजो इन गांव की औरतों से जिनमें फिनलेण्डकेलोग रहते हैंपूछा जाता तो शुद्धहोता क्योंकिफ्रांसकीस्त्रियोंकीनाईं वह पुरानीबातोंपर रीझे औरजी निछावर करते हैं--वह मर्दों से कहीं ज्यादा इसकामकी परिश्रम करती हैं--कि रूसियों के चाल चलन का गुण उनपर न पड़े--इसके प्रतिकूल जैसा कि स्त्रियों की आम रीति है जब उनके ख्यालों में अदला बदल आरम्भ होने लगता है तो शीघ्रही बदली होना है--यह मुख्यकर वस्त्र के मध्ये में और भी ज्यादा देखा जाता है और जितना विद्वान् जातों की विद्या में इसवस्त्रके ढंगको जरूरीसमझते हैं उससेभी ज्यादाजरूरी है--यहलोगधीरे२ रूस के वस्त्र पहनने लगे हैं--स्त्रियां तो तुरन्त वस्त्र धारण करलेती हैजैसेही कोई औरत ऊंचा अलभड़क रूसी वस्त्र पहन कर रहती है वैसेही गांवकी हर एक औरत के जीमें परसन्ताप पैदा होताहै--और जब तक वहभी वैसेही वस्त्र नहीं पहनती तब तक मुर्झाई हुई कली के समान कुम्हिलाई रहती है--मुझेयाद है कि मैं एक मर्तबा एक गांव गया था और उससमय में वस्त्रों के बदलने में बड़ा भारी हवा का झकूर चलता था--अब एक बड़ाही काम विदित हुआ--पहिले गावों में जिनमें मे मैं फंसाथा--मैंने परिश्रम कियाथा कि जमाने का वस्त्र मोल लूं परन्तु व्यर्थ—मैंने एक बार फिर कोशिश किया इसबार बहुतही भिन्न फल निकला—जब मैंने अपना मनोरथ प्रकट किया कि वस्त्रमोललूं तो थोड़ेही मिनटके पीछे जिसघरमें मैं बैठाथा उसको औरतोंके एक भारी झुण्डने घेरलिया और उनके हाथों में पहननेके कपड़े थे—इकट्ठा करने के लिये मैं बाहर इस जमाव में गया परन्तु गाहक इतने जियादह होतेहैं और सौदा बेचने वाले इतने जियादह कि मैं भीड़में खूब घिरगया--औरतें मोल लो २ का इतना भारी कोलाहल मचाती थीं और आपस में लड़ती थीं कि मेरे निकट पहुंचें--यह इतनाही ध्यादःपन थीं जैसे कलकत्ता लिये के फकीर और अयोध्या के महन्त होते हैं- मन्न का मुझे है-

उपाय होकर घरके भीतर जाके सुचित्ती लेनी पड़ी जिससे मेरेकपड़े फटकर पुरजे २ न होजायं--परन्तु तिसपर भी मैं न बचा--क्योंकि औरतैंभी पीछे२ मेरे साथही पहुंचीं-इन धावावालियों को निकालने के हेतु सख्ती नरमी दोनों करने पड़ीं--इस जातके बदलने का असर जो मजहबी पुरानी बातों पर पड़ाहै वह और भी विशेष लालित है-जब रूसियोंने ईसाई मज़हब धारण किया तो उसके बहुत दिनों के पीछेतक फिनलेण्ड रहने वाले प्रतिमापूजक जिसको बुतपरिस्त कहतेहैं रहे जैसे इस आर्यावर्त में बहुतेरेपोप हैं--परन्तु वर्तमान जमानेमें फिनलेंड की पूर्वी सीमा से जो सेंटपीटर्सबर्गके निकट एक स्थान से वहेरकुतवीतक सीधीरेखा उत्तरकी ओर जाती है वहां से यूरल गिरि तक कुल आबादी को सर्कारी कागजों में यूनान के सम्बन्धिक गिरजा लिखा है--जिस राहसे यह मज़हब का बदलना प्रकटहुआ वह इस योग्य है कि इसपर खूब ध्यान कियाजाय ॥

जिसप्रकार फिनलेण्ड के निवासी सीधे सादे लोग हैं पर कामके पक्के उसी तरह उनके पुराने मजहब भी हैं--जिसमें कोई सुन्दर बात पायेहीगा नहीं--उनकी परमेश्वरी विद्या में केवल सादे २ असूल अर्थात् बुनियादें और विश्वासैं थीं जिनसे मर्तों के फायदा मिलनेका विश्वास था--जिन जिलों में अभी पूरी २ रूसियत नहीं छाई है उनमें अबतक लोग सीधे सादे ढंग से आशीर्बाद मांगते हैं—कि ऋतु सफलितहो--और पशु * खूबबढ़ैं—और बरदान बिल्कुल लड़कों की तरहमांगते हैं जिससे हम लोगों के कान सुनने की मित्रता नहीं रखते थे—वह इसबात की कोशिश नहीं करते कि अपनी इच्छावों को लपेट के परदेमें प्रकट करैं बरन वह सीधेसादे और साफ२ राहसे कहते हैं कि ईश्वर करै जो पकजायं और गायें अच्छी प्रकार से बच्चे पैदाकरैं—ईश्वर हमारे घोड़ों को चोरों से बचाये और हमको सहायता दे कि टिकस देने के हेतु रुपया मिलताजाय जहांतक मुझे मालूम हुआ उनकी मज़हबी रीतों में कोई छिपी या लपेट की बातनहीं रक्खी गई--और जादूका बहुत भारी चर्चाहै जिससे दुष्ट जनों का गुण दूरहो और और मरेहुये राजाकी नाखुश आनेवाली मुलाकातों से वह दूर रहैं मर्दों की मुलाकात से बचने के लिये बड़े२ कटे ईसाई तक नियत की हुई ऋतों में क़बुरों में जाते हैं और जो थोड़ीही दिनों के

* पाठको देखो इसीसे गऊ बैल दिकोंका बधकरना योग्य नहीं है क्योंकि पृथ्वी के सब कार्य इन्हीं के द्वारा होते हैं विचारकर देखो किमारने से कितनी हानिहै और रक्षा से कितना लाभ है ॥

मुर्दा होते हैं उनकी कबरों में खाना बहुत धरते हैं--मरेहुये से प्रार्थना की जाती है कि इनखानों को लें और अपने पुराने घरोंको लौट न आयें जहां उनकी कोई आवश्यकता नहीं है--जो महंगा से मरे तिन्होंने तो क्याखाया हां गांव के कुत्ते अवश्य स्वादसे चखते हैं तोभी उन लोगों को विश्वास है कि इस रीति से बहुत भारी असर तो यह होता है कि मृतक पुरुष रात्रि को इधर उधर घूमकर चेतन्यों को डरा नहीं सक्ते यह बात जरूर शुद्ध है कि प्रथम २ में कबरें इसलिये बनवाई जातीथीं कि मृतक कबरों से बाहर न निकलें तो यह मानना चाहिये कि भूतप्रेत के बंदकरने में फिनलेंडवाले और जातोंसे खूबबढ़े यह भी यादरखना चाहिये कि फिन-लेंडवालों के घरों में पत्थर बड़े २ दुःखों से मिलते थे--और मुर्दों के खिलाने की रीति इसहेतु धारण करलीगईथी कि वह जिंदोंको क्लेश न दें--इस बहस की सफाई उन लोगोंकी मन्शा के अनुसार करना चाहिये या उन्हींकी बुद्धिपर छोड़देना चाहिये जिनको बखूबी मालूम है कि फिनलेंड का घर आदिमें कहां था ॥

रूसके किसान यदि नामके लिये ईसाई हैं परन्तु फिनलेंडवालोंसे जो पूर्व हैं मजहबी ख्यालोंमें कुछ बहुत बड़ी भिन्नता नहीं रखते वह भी पर-मेश्वरी विद्याको वाजिबही वाजिब समझतेहैं हम जो मानी इस शब्दके लतेहैं उससे इनका कुछ अर्थनहीं--रीतों और व्यवहारोंपर उनको पूरा २ विश्वासहै इसकीबाबत मैं पिछलेबाब अर्थात् उल्लासमें एक जिक्रकरचुकाहूं ॥

ऐसी दो जातों के दोस्ताना मेलजोलसे चाहेबेचाहे यह फल निकला कि दोनों मजहब एक अजीब ढंगसे आपसमें मिलगये रूसियोंने फिनलेंड वालोंकी बहुतसी रीतें धारणकीं और फिनलेंडवालोंने रूसियोंसे और भी ज्यादा रीतें सीखीं--जब यूमाला आदि फिनलेंडके देवतावोंसे वह मनोरथ नहीं प्राप्तहुआ जिसकी विनती मानीगई थी तो उनके पूजक चाहे बेचाहे रूसी देवता और मेडाना से बचाव और सहायता की प्रार्थना करतेहैं जो उनके मुख्य जादूटोनासे जो पीढ़ी दरपीढ़ी से चलाआता है प्रेम अच्छी-प्रकार उडंकृ न हुये तो जिसप्रकार रूसी डरके समय सलीबके चिह्नबनाते हैं उसीप्रकार उन्होंने उस चिह्नके गुणकी परीक्षाकरना आरम्भ किया--यह सब बातें हम लोगोंको आश्चर्य युक्त मालूम होंगी--क्योंकि हमको आयुके आरम्भसे सिखापन दियागयाहै कि मजहब अन्यवस्तु है और शुभा और मंत्र अन्यवस्तु है और दुनियांके कुल भिन्न मजहबों में एक मजहब शुद्ध है और बाकी सब झूठे-परन्तु हमको स्मरण रखनाचाहिये कि फिन-लेंडवालोंको बहुतसी भिन्नप्रकारोंकी शिक्षाहुईथी- वह मजहब और जादूगरी

रीतोंमें अंतर नहीं समझतेथे और उनको कभी यह न सिखायागया कि और मजहव उनके मजहव से सच्चे हैं उनकेलिये सबसे सुंदर वह है जिसमें सबसे जियादह जादूका गुणहो--परंतु उनके निकट इसका कोई कारण नहीं कि जो मजहव इतना गुणी नहीं है वह उस मज़हव से क्यों न मिलादियेजायं उनके देवता ऐसे देवता नहीं हैं जो डाहकरैं और न वह हठकरतेहैं कि मुख्य उन्हींकी पूजाकीजाय--चाहे जो दशाहो वह उन लोगोंको वहुत हानि नहीं पहुंचासक्ते जिन्होंने अपनाको विशेष शक्ति और देवतावों के सिपुर्द करदिया है और उनपर भरोसा रखते हैं॥

जो सादे स्वभावका आदमी किसी अन्यजातके विश्वाससे अपनेविश्वास के लिये कुछ नियतकरदेते हैं वह साझी और मसीहीमज़हव को मेलमाल करदेतेहैं जैसे काटनेकेऋतुमें जो समीपताहोतीहैं उनमें शूवाशसमूह गवांरोंके प्रथम अपने मुख्य देवतावोंकी पूजाकरते हैं पश्चात् इसके सेंटनिकोलसकी जो बड़े कमाल प्रकटकरतेहैं और रूसके गवांर उनको बड़ा शुचिजानते हैं इ़दुधड़ मजहव को कोई समय योमजीका समूह मानते हैं--यह लोग इस पदवी के आदमी हैं जो पुराने आमेरिकावालों के बैद्योंके समान होतेहैं--उन समयों पर उनका बरदान बिल्कुल रोजमर्रा के शब्दोंमें होता है--एक रूसी ने जिसने इस जी लुभानेवाले क़ौम की भाषा को अन्य रीतों पर बहुत ध्यान किया है उस बरदान का नमूना यों लिखा है--इधरदेखिये ऐनिकोलिसपीर कदाचित् मेरा पड़ोसी कम उमर माईकील मुझे तुहमत या दोष लगाता है या कदाचित् अब आपके सामने दोष लगाये--यदि वह ऐसा करै तो उसका विश्वास न कीजियेगा--मैंने कभी किसीकी बुराई नहीं चाही और न मैंने कोई वदी की है और न मैं उसकी वदी चाहताहूं वह एक अयोग्य अभिमानी और बकबादी आदमीहै--वहसचमें आपकी प्रतिष्ठा नहीं करताहै और केवल गेहूं दिखलाने वाला और जौ वेचनेवाला है परन्तु मैं आप को जीसे योग्य समझताहूं और देखिये मैं आपके आगे एक वत्ती रखताहूं--कोई समय ऐसे काम प्रकट होते हैं जिनसे इससे भी अजूवा व तअज्जुबी मज़हवों का मेल प्रकट होता है--जैसे एक समय पर एक आदमी ने कठिन इलालत दूर करनेके लिये एक नम्र खातून पर से एक वछड़ा निछावर कर दिया॥

यदि रूसके गवांरों पर फिनलेण्डवालों के विश्वासों पर किसी कदर गुण पहुंचा था परन्तु रूसकेविश्वास अन्तकाल में लुप्तहोगये--इसका कारण विना इसके भी विदित किया जासक्ता है-- कि ईसाई मजहव को हर प्रकार के मज़हव साझीपर सदैव वड़प्पन प्राप्त होताआया है--फिनलेण्डवालों में

पुरुषाई और चेलाकी कोई रीतिनहीं थी--इसवास्ते उन्होंने कभीनये विश्वास से प्रतिकूलता नहीं की--इसके प्रतिकूल रूसियों के पादरियों की हकूमत देशी प्रबन्ध से सर्व मिलीहुई थी--मुख्य २ मौजों में गिरजा बनायेगये थे--और कोई पोलीस के अफसर पूरलीस ईसाई करने के काम में मिशन के अफसरों का मुक़ाबिला करते थे--और अब भी करते हैं--यदि कोई रूसीगुण वाले के वृद्ध विश्वास का वर्ताव करता तो लोग कुछदिन उसको जबानी कहानियों के दोषों का चिह्न बनाते- इसके प्रतिकूल यदि कोई मसीही मजहब का गुण धारण करैं तो उससे जितनी बातें पैदा होतीं सब उसके अर्थ के उपयोगी होतीं--धीरे२ बहुत से गुणवाले अविद्या के कारण ईसाई होगये--मिशन के अफ्सर लोग अपनी इच्छावों में निहायत बराबर पदवी रखते थे--उनको यह हठ न थी कि मज़हबी मामिलों के विद्वान् हों उनका केवल यह मनोरथ था कि जो आदमी उनका मत धारण करता वह मानो इस्तबाग ले--जो कि मज़हब वाले मजहब बदलने में समीपों में जाने वाले चिह्नों को नहीं समझ सक्ते थे--इस वास्ते वह सबको कोई दुश्मनी नहीं समझते थे-इसबात पर कि ईसाई करने की रीति गर्मी की ऋतु में प्रबन्ध दीजाती--इस समीप में वर्फ और पानी में देरतक रहना पड़ता है उनको इतना कमकष्ट मालूम होताथा कि कोई समयोंपर नयेमजहब बदलने वालों ने इच्छाकी कि उक्त समीप दो मरतबा तक दुहराई जाती जबवह देखतेथे कि जो लोग मज़हब के बदलने पर राजी होगये हैं उनको किसी क़दर पारितोषिक दिया जाता है--मसीही मज़हब में मुख्य प्रार्थना यह थी कि यूनानी गिरजावों ने यह पचड़ लगादिया है कि बड़ेकठिन रोजे रक्खे जायं--परन्तु यह दुःख इस क़रार से दूर होगया था कि कठिनताके साथ रोजे रखने की उनको आवश्यकता नहीं है--प्रथमही प्रथम कोई २ जिलोंमें यह आम विश्वास था कि जो लोग आज्ञावों के अनुसार रोजे नहीं रखते उनकेहालसे पादरियों को नम्रगुन मूर्त्ति खबर करदेती थी--परन्तु यह परीक्षा धीरे२ प्रश्नसे बाहरहोगया--परन्तु अन्तमें कोई नयेचेलोंने यह पहना यादकरलिया कि जब उनको वहमांस खानाहुआ जिसका निषेधथा तो नम्र गुनमूर्त्ति का मुंह दीवार की ओर फेर दिया न बदलेगी न दण्डकरैंगी।

फिनलैण्ड के समूहों में जो मजहबका बदलना दरमियान प्रकट हुआ उससे नये चेलों के दिलों में कोई ऐसा उलटपलट नहीं पैदा हुआ जिस-से हृदयी कामों पर गुण पड़ता परन्तु दोनों कामों पर इसने [illegible] लाभ हुआ--विश्वास के एक होजाने का फल यह निकला कि आपस में [illegible] गवन होनेलगे और आपुसी रीतों से दोनों जातों में [illegible] होगया जो

हम फिनलेण्ड के ढंग के किसी रूसीगांव का किसी तातारी गांवसे जिसके निवासी मुसल्मान हैं आपस में सामना करें तो इतना अन्तर देखपड़ेगा कि आश्चर्य मालूम होगा -तातारी गांव में यदि वहुत से रूसी होंतो भी दोनों जातों में हेलमेल नहीं है--आपुसी हेलमेलका मजहव बड़े द्वाराका निषेधक है यूरुपी रूसके पूर्वी और उत्तरी सूत्रों में ऐसे बहुत से गांव हैं जिनके रहने वाले कई नसलों से आधे तातारी और आधे रूसी हैं परन्तु अबतक उन जातों का आपसहोना आरम्भ नहीं हुआ था--एक कोने में गिरजा घर है--दूसरे में छोटीसी मसजिद--सर्वगांव एक मुख्य जमाअत या समूह समझा जाता है जिसमें एकसभा देशी है और एकसरगना अर्थात् बड़े की--और दो भिन्न समूह होते हैं और हरएक की मुख्य २ रीतैं और मुख्य २ ढंग हैं--योग्य है कि तातारी रूसीभाषासीखैं परन्तु भाषासीखने से क्या वहरूसी बन जावेंगे--तो भी यह न समझना चाहिये कि इन दोनों जातोंमें आपुसमें किसी मजहवीउमंग दीवानगीके कारणसेविवेकहै--वल्कि इसकेप्रतिकूल वहआपसमें बहुत मिलजुलके रहते हैं--कभी रूसी कभी तातारी को गांव का सरगना अर्थात् बड़ा नियत करते हैं--और देशी सभा में मौजे के सम्बन्धिक कामों के बावत जो विवादकरतेहैं--इसमें मजहवी कामों का ज़िक्र नहीं कियाजाता मुझे एक गांव याद है जिसमें उन दोनोंके मध्य आपुसी प्रेम और मेल बढ़ाहुआ था--ईसाइयोंने इरादाकिया कि अपने गिरजाकी मरम्मत करें और मुसल्मानों ने उनको यह सहायता दिया कि इस काम के हेतु लकड़ी भेजवाई- इससे यह विदित होताहै कि जो गवर्नमेंट का बरावर दरजे का प्रवधहुआ और किसी मजहब के पीछे पड़ना हानि या जुल्मदार नहो तो इसल्मानी तातारी और ईसाई इस्लादिज आपुस में सुलह के साथरहें॥

एक तो ख्यालात मजहवी में दीवानगी का उमंग नहीं है दूसरे अपना समूह वढ़ाने का वह उमंग नहीं है जिससे मनुष्य दूसरे मज़हव वालों से विवेक करने लगता है--और इसका कारण यह है किइन गवांरोंके मज़हवी ख्याल अनोखे होते हैं उनके दिल में यह वात स्थिर होगई है कि ज़ात और मज़हव को आपस में इतना सम्वन्ध है कि दोनों निकट२एक हैं--रूसी तो मानो दुनियवी ईसाई हैं और तातार मुसल्मान--और गांवमें कभी कोई स्वप्न में भी यह ध्यान नहीं करता कि शक्ती कामों में किसी प्रकार की आफत डालैं--इसकाम के मध्ये मुझसे और एक रूसी गवांर से बड़ी जी लुभानेवाली वात चीत हुई थी जो कुछ दिनतक तातारियों में एक वार रह चुका था--मैंने जो प्रश्न किया कि तातारी किसप्रकारके आदमी होते हैं तो उसने संक्षेप में जवाव दिया कि उनमें कोई मुख्यबात नहीं है--

और जब मैंने प्रकट किया कि मैं इससे ज्यादा बयान चाहताहूं तो उसने माना कि वह बहुत अच्छे आदमी होते हैं--मैंने पूंछा उनका मजहब कैसाहै ॥

तुरन्त जवाब दिया वाह२बहुत सुन्दर मज़हब है--पूंछा क्या मूलूक़ानी के समूह से भी सुन्दर और अच्छा है ॥

उसने जवाब दिया अवश्य मूलूकानी के मजहब से बेहतर है इस अनोखी राय से जो मुझे आश्चर्य हुआ उसको मैंने छिपाने का परिश्रम किया और कहा तो क्या मूलूकानी बड़े खराब आदमी होते हैं ॥

उसने कहा नहीं२मूलूक़ानी भले और ईमानदार होते हैं--मैंने पूंछा तो फिर तुम यह क्यों समझते हो कि उनका मत मुसल्मानों के मत से इतना खराब है--जवाब दिया कि मैं कैसे आपसे बयान करूं--यह कहकर गवांर कुछदेर ठहरा मानों अपने ख्यालों को इकट्ठा कर रहाथा--तत्पश्चात् ठिठुर२के कहना आरम्भ किया कि आप देखैं कि तातारियों ने अपना मजहब ईश्वर से पाया है--जैसे देह की रंगत पाई है परन्तु मूलूकानी रूसी हैं जिन्होंने अपनेही हृदय से मजहब प्रचालित किया है ॥

इस आश्चर्यी और अजूबा जवाबपर बारीकी करना व्यर्थ है जो कि यह परिश्रम करना कि तातारी अपनी देह की रंगत को बदल करदें व्यर्थ है--इस वास्ते यह परिश्रम भी व्यर्थ हुआ कि वह अपना मजहब बदल दें--इसके अतिरिक्त ऐसा परिश्रम करना परमात्मा के कारखाने में बेजा हाथ डालना है--क्योंकि गवांरों की राय में ईश्वर ने तातारियों को अनोमान उसीप्रकारमज़हब इसलामदिया जिसप्रकार रूसियोंको मसीही मजहबदिया ॥

मिशन के अफ्सर कुल इस अनोखे प्रश्नके अनुसार तो काररवाई करते हैं नहीं परन्तु इसका गुण भी बहुत पड़ता है--शाहन्शाह रूस की प्रजा इसलाम वालों में कोई सर्कारी मसीही सभा नहीं नियत है--और यह अच्छी बात है क्योंकि जो ऐसी सभा हो और उसके सभासद अच्छी प्रकार मुस्तैद हैंतो उससे केवल यहफल निकलै कि दोनों जातोंका पुराना कीना और भी ज्यादा होजाय और फिर कोई नया चेला नहो--तातारी फिनलैण्ड वालों की तरह वेसमझे बूझे मसीही मजहब नहीं धारण करलेंगे--उनका मत निरा मूर्ख और साझे का नहीं है--वरन उनकेमजहबमेंभी ईश्वरीविद्या है--वह एकही होते हैं और अपने को वगादी पक्का एक समझते हैं जैसा ईसाई अपने को समझते हैं--यदि किसी तीव्र आदमी से जो मजहबी के बड़ी बुनियादों मे ईमानदार हो और एक भूंहीप्रकार का मार्भा उसका मत हो बात चीत कीजियेगा तो हजरत मसीह का जीवन चरित्र और शिक्षाका जी लुभाने वाला गुण उसपर सरलता से होगा इस वास्ते

कि आप उसकोजानते हों और अपने जाननेको सुन्दर ढंगपर काममें लायें जिन लोगों की सृष्टि में साभी नहीं हैं उनके दिलों में पहिले मजहबी काम से सहदुखी और खुशी होती है और उसके पीछे मत वदल देते हैं-- इसी प्रकार यदि किसी मुसल्मान को ईसाई करने का परिश्रम कीजियेगा तो आपको तुरन्त मालूम होजायगा कि आपका परिश्रम व्यर्थ हुआ मुसल्मानों के मत में ईश्वरी विद्या भी है और एक पैगम्बर अर्थात् दूत भी है--फिर जो मत तुम उसको सिखाते हो उससे वह अपना मत मुख्य क्यों वदलनेलगा--कदाचित् वहनिशान या किसीकदर छिपीतरहपर तुमपर प्रकट कर देगा कि उसको तुम्हारी मूर्खता पर दया आती है--और आश्चर्य करता है कि तुमने इतनी उन्नति नहीं की कि ईसाईमत छोड़ करके अच्छे मुसल्मान होजाते--शिक्षा पाया हुआ मुसल्मान के निकट मूसा और ईसा अपने२ समय में बड़े पैग़म्बर हुये हैं इसवास्ते वह स्वभाविक है कि उनको अदव के साथ स्मरण करैं--परन्तु उसे भारी विश्वास है कि वह अपने समय में चाहे जैसे पाकहों परन्तु महाशय वड़े भारी सन्देशा पहुंचाने वाले उनसे कई पदवी वढ़गये--अनोमान उसीप्रकार जिसप्रकार हमारा ख्याल है कि यहूदमतसे मसीह का मत ऊपर है--वह अपने ऊंची पदवी पर अभिमानयुक्त है और तुमको एकअन्यमतपर साभी होनेवाला समझताहै और आश्चर्य नहीं कि वह आप से कहे कि महाराज मुझको तो जितने कटे पके ईसाई मिले सवको ईश्वर की कृपा से तीन ईश्वरों को मानने वाला पाया (वाहरेआदमियो)और इसपर भी तीन ईश्वरों से संतोषनहीं और भी वहुत से पैग़म्वरादिक को मानते हैं--आपलोग प्रतिमों को पूजते हैं--जिनको नम्रता युक्त मूर्ति कहते हैं और अपने पाकादिनों में मदिरा खूव पीते हैं आप उसको लाख समझाने का परिश्रम किया करैं कि यह पुरिपा और ईसाई मत की मूर्तों के कोई मुख्य अवयव नहीं हैं और मदिरा पीने के स्वभाव से मत को कोई सम्वन्ध नहीं परन्तु वह एक न मानेगा--इन कामों में यदि वह आपसे कुछ सलाह भी करले परन्तु तीन भागों के वांटने का प्रश्न उसको सदैव पत्थर की राह देख पड़ता है--वह कहेगा कि तुमईसाइयों का वड़ापैग़म्वरथा परन्तु तुमने उसको ईश्वरका अधिकार देदिया और अव तुम कहते हो कि वह ईश्वर के तुल्य है--ईश्वर करै यह नास्तिकों की वातें हमसे दूर रहैं--वाहरे न्याई ईश्वर ऐसे नास्तिकों को भी खानादेता है॥

मत के कामों में दखल न देने की युक्ति का वर्ताव गवर्नमेंट ने नहीं नियत रक्खा--जव सोलहवींसदीमें क़ाजान विजयहोगया तो रूसके महाराजावोंने कोशिश किया कि नईप्रजा मुसल्मानों को ईसाई करलें--इसके लिये जो

द्वारा धारण किये गये उनमें ढंग और शिक्षा दोनों काम मिलेथे परन्तु खुला खुली मालूम होता है कि पोलीस के अफ्सर लोग पादरियों की अपेक्षा विशेष काम करते हैं--इसी प्रकार कुछ तातारी ईसाई किये गये परन्तु हाकिमों को वे उपाय होकर मानना पड़ा कि इन नये चेलों में अब तक बहुत तातारी रीतैं प्रचालित हैं और यह धिक्कार की बात है--अब वे न ईसाई मत जानते हैं न विश्वास करते हैं--जब उपदेश और शिक्षा से काम न निकला तो गवर्नमेंट ने अपने अफ्सरों को आज्ञादी कि जो लोग ईसाई होगये हैं पर मसीहजी के मतके उपदेशों को करते सुनते नहीं उनको बंदीगृह में हाथ पैर बांधकर डालदें और ऐसी धमकी दें कि तातारियों के दिलों से उनके प्राचीन ख्याल दूर होजांय--यह मुस्तैदी के उपाय भी वैसेही अनमिलन हैं जैसे दिली उपदेश व शिक्षा--और मलका कैथरायन दूसरी ने एक नया ढंग धारण किया जो उसके ढंग व वजा की बड़ी बड़ाई करता है--यह स्मरण रखना चाहिये कि नये चेले पढ़ लिख नहीं सक्ते थे--उनको शाहंशाही आज्ञापत्र के द्वारा से आज्ञा दीगई कि एक लिखे हुये स्वीकारपत्र पर हस्ताक्षर करें--कि वह अपने नास्तिकों की गल्तियां यकबारगी भुलादेंगे और बेदीनों से सर्व आवागमन छोड़ के बड़ी दृढ़ता और मज़बूती के साथ ईसाई मत धारण करेंगे--यद्यपि वह मसीहीमत के प्रश्नों से कुछभी जानदार न थे--जिन लोगों को अबनये चेले ईसाई तातारी कहते हैं वह अब तक नाम मात्र के हेतु ईसाई हैं जैसे कि वह १८सदी में थे--वह जाहिरा तरह पर इसलाम का मत धारण नहीं करसक्ते क्योंकि जो लोग रीत्यनुसार ईसाईहोगयेहैं वह उसको छोड़नहींसक्ते--और जो छोड़ें तो मजमूआजाब्तादीवानी के अनुसार कठिनसे कठिन दुःखोंका दण्ड और सहना पड़े--इसकामकी सच्चाई मुझे एक आधी सर्कारी मजमून से हुई थी जो सन् १८७२ई० में छपीथी--मजमून का लिखनेवाला लिखता है कि जो लोग ईसाई होगये थे उनके हेतु कठिन परिश्रम करना पड़ा- कि वह इस नये मतपर स्थिर रहैं इसप्रकार कहने में एक जी लुभाने वाली बात मालूम होतीहै जो छिपा कारण गोलप्रकट किया गया है उसका जांचना कठिन नहीं है- जबतक गवर्नमेंटने केवल यह मनोरथकिया कि उन कल्पित ईसाइयों का नाम सर्कारी रजिस्टर में ईसाइयों की फहरिस्त में लिखा जाय तबतक सर्कारी तरह पर कोई ईसाई नहीं हुआ--परन्तु जैसेही इन नये ईसाइयों के पक्के ईसाई करने के उपाय मुस्तैदी के साथ होने लगे वैसेही धर्मपन और उमंग दीवानगी की आग इसलामवालों की आबादी में भड़की और जो लोग ईसाई होगयेथे उन्होंने इस सर्कारी आज्ञा को न माना ॥

यहबात अडर कही जासक्ती है कि ईसाई इसलाम को स्वीकार नहीं करसक्ते--और पक्के मुसल्मान ईसाईमत धारण नहीं करसक्ते--परन्तु इन दोनों में कुछ समूह या समूहों के भाग हैं--जिनसे पादरियों का परिश्रम और भारीइरादे के हेतु एक बहुत अच्छा समय मिलता है--इस मैदान में तातारियोंने रूसियों से ज्यादा मुस्तैदी प्रकटकिया है--और उनको अपने निगहबानोंसे कुछ लाभ भी प्राप्त है--उत्तरीपूर्वी रूस की जातैं रूसीभाषा की अपेक्षा तातारी ज्यादा सरलता से समझ सक्ते हैं और उनके देश की दशा भूगोल और उनका ढंग प्रकार ऐसा है कि रूसियों की अपेक्षा तातारियों से योंही मेल जोल रहता है---फल इसका यह है कि कुलगांव शिरमिसे और दोहीकस जो सर्कारी तरह पर यूनानी गिरजों के तअल्लुक हैं उनके निवासियों ने ज़ाहिरा मुसल्मान होने को प्रकट कर दिया--कोई २ नामी आदमी जो इसलाम में लौटआये उनका स्मरण नामी २ गीतोंके द्वारा कियागया--जवान व बुड्ढे दोनों उनको गाते हैं--इसके प्रतिकूल मिशनके पक्के अफसरलोग कोई काररवाईनहींकरते--यदि मजमूयेजाब्ते फौजदारी में उनलोगों के प्रतिकूल बहुत कठिन २ क़ायदेहैं--जो मज़हबसे प्रतिकूल होजाते हैं और इससे ज्यादा कठिन उनके लिये हैं जो ईसाइयों को मुसल्मान होने का कारण होते हैं--तोभी इसक़ानून का बर्ताव योंही कियाजाता है--रूसी गिरजे में पादरी और दीनदार दोनोंसलाह कुलहोते हैं इसबातपर देशीकामों की बहस आरम्भ हो--गांव के पादरी उसीसमय ईसाई के मुसल्मान होजाने की ओर ध्यानदेते हैं---जब उससे उसकी वार्षिक आमदनी में घटती प्रकट होती है और वह नयामुसल्ला इस घटती को सरलता से दूरकरसक्ता है--इसप्रकारपर कि किसी क़दर वार्षिक रक़म दियाकरै--जो यह अग्रशोची कीजाय तो सब गांवके गांव मुसल्मानहोजायं और मिशनके ऊंची पदवीवाले अफसरों को इसकाम की खबर भी न हो--रूसमें जो सीमा अन्तरकरनेवाली ईसाईमत और इसलाम को जुदाकरती है जैसा कि और मज़हबों में है वह कभी शिक्षा की उन्नति से दूरहोजायगी--या नहीं--इसके आगेके कहनेको मैं जुर्रत नहींकरसक्ता--परन्तु मैं यह अवश्य कहूंगा कि अबतक शिक्षा की प्रसिद्धता ने तातारियों में बहुत विशेष उत्तम गुण किया कि उनकी मजहबी आग की उमंग को जला दिया--यदि हम यहबात याद रक्खैं कि शिक्षासे सदैव पक्ष पैदाहोता है और तातारियोंको बिल्कुल मजहबी शिक्षा दीजाती है तो हमको इस कामसे आश्चर्य करना चाहिये कि तातारियों का मजहबी जिनूनका उमंग अनोमान उनकीविद्या के योग्यता के अनुसार कम ज्यादा होगा॥

यदि तातारी वे पढ़ा हो और योग्यता ने नाममात्र उसको खराब न कियाहो और अपने मज़हब को केवल इतना जानताहो कि पैगम्बर ने जो मामूली हुक्म नियतकिये हैं उनको बहुतप्रकार पर बर्तावकरै--वह सर्वमनुष्य के औलाद के साथ पाहुनी खातिरदारी और कृपा और सुलह से रहेगा--परन्तु तातारी विद्या जिसको सिखाई गई है कि ईसाई नास्तिक और रसखुदैया में हैं और ईश्वर की नजरों में धिक्कारता के योग्य और उनकीभाग्य में लिखा है कि कठिन दण्ड मिलै तातारी को उतनाही पक्षपत और मज़हबी उमंग होगी जितना एक पक्षपात रोमनकैथोलिक या कालवेस्टको होता है--इस मज़हबी उमंग के वैलाने वहुतेरे पूर्वी सूबों में मिलतेहैं परन्तु उनकी संख्याकम है और जम्भूरअनामपर उनका रोबनहीं है- मैं अपनी परीक्षासे कहता हूं कि मेरे तमाम सफर में मेरे साथ और कहींके लोग इतनीपाहुनी खातिरदारी और दयालुतासे पेश नहींआये--जैसा कि अनपढ़ मुसल्मान पसकीरज़ पेशआये--परन्तु यहां भी इस्लामवालों ने रूसी ढंग धारणकरने से वैरपन किया है ॥

यदि नास्तिक फिनश समूहों में इसप्रकार के कोई कामद्वाराका रोकने वाला नहीं था तो भी जैसा कि मैंने जिक्र कियाहै उनमें रूसीढंग प्रकारकी मज़बूती अभी दूर है--न केवल पूरेगांव के गांव वरन बहुतसे पूरे २ जिले में अभी रूसी ढंग का बहुतही कम असर हुआ है--इसमें कुछ तो कारण यह है कि वह स्थान प्रकट है इसप्रकार पर हैं जिनदेशोंकी जमीन रुपया उठाने वाली नहीं है--और जिनमें जहाज चलाने के योग्य नदियां नहीं हैं वहां रूसियों का बसना आश्चर्यही है वरन बसे भी नहीं -इसी कारण से फिनलेण्डवालों ने अपनी भाषा और स्वभाव सर्व पूर्वानुसार बरकरार रक्खी--और जिन जिलों में नई आबादी करने की कोशिश ज्यादा है उनमें रूसी आबादी बहुतही ज्यादा है--और फिनशसमूह के लोग कमकंसरदीह हैं--अर्थात् मुख्य रूसियों से उनको इतना विवेक और पक्ष नहीं है--तोभी यह काम मानना चाहिये कि केवल इसबयान से अच्छी प्रकार धीर्य नहीं हो सक्ता कि वह स्थान प्रकटही इस प्रकार पर हुये हैं--यदि भिन्न समूह एकही दशा में हों तो भी अन्य जातका गुण उनपर बराबरी तरह नहीं पड़सक्ता जैसे मुरडवा समूह शूवास समूह की अपेक्षा कमकंसरदीह है--यह मैंने बहुधा देखा है--और ऐसे लोगों से मेरे इस विचार की सचाई भी हुई है जिनको ध्यान करने का ज्यादा समय मिला है--अभी तक इनकी [illegible] जाती मरदानगियों पर सहते हैं--परन्तु किसी न किसी दिन आगे की जांच से इससे जियादह धीर्य वाली बातें मिलसक्ती हैं--एकी अब भी कुछ [illegible]

मालूम होगये हैं--जिनसे इन कामों की बाबत जियादह काम मालूम होते हैं शूबासके यहां थोड़ी रीतिहैं जिनसे प्रकट होता है कि वह आगे यदि खुले बंद मुसल्मान नहीं थे तो मजहब इसलाम का गुण उनपर अवश्यथा--हमें इस कामके ख्याल करनेका कोई कारणनहीं है--कि मूरडवा ने कभी यह विश्वास नहीं माना ॥

मज़हबी दीवानगी उमंग के खोजाने से उन उत्तरी देशों में रूसियों के बसने में बड़ीही सरलता होगई और रूसके गवांरों का स्वभाव जो कि मुख्यकर मिलनिया है इस वास्ते इससे भी वह लाभ निकला--रूसीगवांर इस कामके लिये मुख्यकर कहते हैं कि नई आबादी में सलाह के साथ खेती करैं--ग़ैर मज़हब समूहों में वह नेकादिल होता है--देरतक दुःख को सहसक्ता है--मेल चोल रखताहै और इस योग्यहोता है--कि हदसे जियादह मेहनत को सहले--और उसको ईश्वर ने ऐसेही आश्चर्यी शक्ति दिया है कि वह समयों के अनुसार अपना स्वभाव बदलदे--जाती बड़प्पनके अभिमानी प्रकार पर ध्यान और हुक्म चलानेका मनोरथ जिसको मनुष्य रोक नहीं सक्ता और जिससे बहुधा समयों पर सावधानी के मित्र रखने वाले और क़ानून की प्रतिष्ठा करने वाले वरतानिया वालोंतक दुष्ट अन्याई होजाते हैं जब उनको किसी कमज़ोर ज़ातसे मामिला पड़ता है यह बातैं रूसी गवांर के चालचलन से बहुत दूर हैं--इसकी इच्छा हुक्म करने की नहीं है--और न यह इच्छा है कि देशियों को लकड़ी काटनेवाला या पानी भरने वाला बनायें उसकी कुल इच्छा यह है कि थोड़ एकड़ जमीन हो जिसको वह आप जोतसके और जबतक उसके पास यह ज़मीन रहेगी तबतक वह अपने परोसियों से कोई अयोग्य बात न करेगा--यदि फिनलेण्ड देश के वह लोग जो हाल में बसे हैं अंगरेज़ी सिक्सन जातके लोग होते तो उन्होंने बीसों बिस्वा ज़मीन पर क़बूज़ा करलिया होता--और देशियों को खेतों के मज़दूर बनालेते--रूसी जो नये २ बसे वह इसी कामपर सन्तोषिक हुये कि अपने कामों और चालों पर जियादह ग़मखोरी प्रकट करैं--और अपनी ओर से जियादह क्लेश किसीको न दे--देशी आबादी में उन्होंने सलाहके साथ रहना किया--और वहांके निवासियों के साथ उनसे जल्द २ हेलमेल बढ़ता जाता है बहुतसे ज़िलों में इननाममात्र रूसियों की रग व पै में इसल्यूबिनक रक्तके बदले फिनलेण्डवालोंका रक्त जियादह मिला है ॥

परन्तु अब यह प्रश्न होसक्ताहै कि इन सब बातों को उन लोगोंसे क्या अर्थ है--जो नई आबादी के मूर्ख समय में बसे थे--जितना सम्बन्ध इन दोनों

को है उतना नज़र करने से नहीं मालूम होता--मुझे निश्चय होता है कि यह नाममात्र बदली असल स्थान में ठीक २ न थी कि यकवारगी सबके सबने अपना घर छोड़दिया हो वरन दरजेवार अदला बदल होता गया इसी प्रकार जिस तरह उत्तरी रूस में बदलना प्रकट हुआ--और होजाता है--एक हजार वर्ष का अर्सा हुआ कि जो सूबा यारोसलाफ के नाम से आजकल विदित है इसमें फिनलेण्ड वाले रहते थे और अब उसमें वह लोग रहतेहैं जिनको लोग सब मुख्य इस्लीवविनियन मानते हैं--परन्तु यह ध्यान करना कि इस जिले के फिनलेण्ड वाले भारी अन्तर के देशों में जाकर बसे जहां वह अब पायेजाते हैं बहुत बड़ीग़लती है--सच में वह आगे रूसके उत्तरी भागोंपर मालिकथे--और सूबे यारोसलाफ में इस्लीवविनयन समूह के आगे बढ़ने से वह अभी उनमें मिलगये--किसी क़दर यह कहा जासक्ताहै कि पश्चिमी भागों में इस्लीवविनयन भागगयेथे क्योंकि अगले समयोंमें वह कुल उत्तरी जर्मनीपर अलब नदीतक मालिकथे--परन्तु प्रश्न यह है कि स्थान पर भागजाने से क्या अर्थ--इसके केवल यह अर्थ हैं कि इस्लीवविनयन धीरे २ दयूटन होगये--और इसप्रकार दयूटन में मिले कि इस जातका चिह्न भी बाकी न रक्खा--यह सचहै कि यूरुपके एक भागपर कोई २ जातें इस तरह पर फैलीं जैसे चरवाहों की जातें फैलती हैं--और निश्चय करके उन्होंने परिश्रम किया कि ज़मीन के असली मालिकों को निकालदें--या मारडालें--खैर मैं इस बहसको उस समय तक छोड़दूंगा जब तक दक्षिणी सूबों का जिक्रकरूं ॥

इति ॥

——※——

# रूसका इतिहास

## उल्लास नवां ॥

——※——

## क़सबे और सौदागर

**नोबगोरड—रूसी क़सबे—रूसमें क़सबोंकीकमी—म्यूनीसिपल उत्सवोंके तारीख़हाल—बड़ेअमीरोंकी पदवीनियतकरने का व्यर्थपरिश्रम—सौदागर और कारीगर—क़सबोंकीकौंसिलें—एक अमीरसौदागर—उसकामकान—उसके शौक़कादेखलाव—उसकेख्याल भारी अमीरोंके दरजेकी बाबत—सर्कारी तमग़े—सौदागरों की बेईमानी और मूर्खता—हालत बदलने के चिह्न ॥**

रूसके देहातों में गरमी और सरदी के दिनों में जीवन काटना बड़ाही आनन्ददायक है--परन्तु इनदोनों ऋतुवों के मध्यमें कई सप्ताहोंका जो ज़माना होताहै--उसमें बादल और कीचड़ से देहातों के घर क़ैदखानोंसे खराब होते हैं--इस अभागी क़ैदखाने से बचने के लिये मैंने ठान्नालिया कि अक्टूबरकेआदिमें आइवानोफकाकोछोड़दूं--आगे थोड़े महीनोंके लिये मैंने क़सबे नोबगोरड को अपना सद्रस्थान नियत किया ॥

इस नियत करने के कई कारणथे मैंने सेंटपीटर्सबर्ग या मास्कू जाना स्वीकार नहीं किया--क्योंकि मैंने अग्रशोची किया कि इनदोनों शहरों में मेरे पढ़ने में अवश्य आफत मचेगी--देहात में ऐसे लोगों के साथ मिलने चलने का मुझे जियादह समय होगा जो पश्चिमी ज़बानों में से किसी ज़बानको सफाई के साथ नहीं बोलसक्ते--और देहातके ढंग व वज़ा देखने को कहीं सुन्दर समय मिलेगा--सर्व बड़े २ शहरों में नोबगोरड सबसे निकट था और बहुतेरी बातों में सबसे जियादह जीरमणक-- इसकी तारीख़ अजूबाथी--सेंटपीटर्सबर्ग बरन मास्कूतक की तारीखसे पुरानी--और इसमें

अबतक बहुतसे पाक तारीखी यादहैं--यदि अब तीसरीपदवी का कसबा है और आगेका ऐसा रमणस्थान कहां तो भी अबतक उसमें १८०००आदमी बसते हैं--और जिस ज़िलेमें वह प्रकटहै वह वज़ाके गोलेका बिन्दु है॥

संटपीटर्सबर्ग से क़रीब अस्सीमील के अन्तरपर मास्कूकी रेल वालखाफ नदी परसे जाती है- इसकी धारा बड़ी तीव्र है और इसमें दलदल भी हैं--और झीलइल्मीनको झीललोडूगासे यहनदी मिलातीहै--काटनेवाले बिंदुपर मैं एक छोटेसे धुयें के जहाजपर सवारहुआ--और ९० मीलतक नदीमें गया--इस सफर में तकान बहुत होताहै क्योंकि यह देश समान है और सर्व एक दशापर--और धुयें का जहाज़ एक घंटे में नौमील से जियादह नहीं जासक्ताथा--सूर्य के डूबने के समय नोवगोरड नीचेकी रेखामें देखपड़ा—हलकी २ सूर्यों की लालीमें इसप्रकार देखने से क़सबा एक जैसा चाहिये गूदड़िया बहारकी नाई देखपड़ता है—दरियाके पश्चिमी किनारेपर करमिलनहै--यह एक थोड़ासा ऊंचा तख्ता जमीनकाहै जिसके आसपास ऊंची२ ईंटोंकी दीवारैं हैं--और उनपर गिरजाके रंगीले मीनार अर्थात् कंगूरे बहुत ऊंचे देखपड़ते हैं--और दूसरे किनारे पर क़सबे का बड़ा भाग है जिसकी क्षितिज रेखा गिरजावों के बहुत से कंगूरोंसे जिनकी बनावट गूलरके तुल्य होती है और हरी २ छतोंसे जो हरजगह सुन्दरता के साथ देखपड़ता है टूटाहुआ देखपड़ताहै हरजगह कुछ हरा देखनेसे प्रकट होताहै कि बाग भी हैं करमिलन और दरियाके दूसरे किनारेके कसबे के मध्यमें पत्थर का एक पुलहै जो एक ऊंची लकड़ी के पुल से आधा छिपारहताहै--जो पुराने पुल के बदले काम देताहै या यों कहें कि काम देनाथा--बहुत आदमियोंने आगे को कहाथा कि यह पुल आगे हमेशह के लिये बनादियाजायगा क्योंकि उससे उन अफसरों को बहुतअच्छी आमदनी थी जिनके तअल्लुक उसकी खिदमत थी--ईश्वर यह आगेका कहना पूराहुआ या नहीं॥

जो लोग चाहते हैं कि तमाशा स्थानों की रंगकी मिलावट और टीटरों की स्टीचकी बनावटसे जो धोखा होताहै उसके मज़े उठायें उनको योग्य है कि तमाशा स्थानों की पीठपर न जायें नहीं तो पर्दे की ओट पहाड़-यहां कुछ देख न पड़ेगा--(स्टीच उस ऊंची जगहको कहतेहैं जिसपर टीटरहोता है—) इसीतरहपर जो आदमी चाहताहै कि उस धोखेमें पड़ारहै कि रूसके क़सबे बहारकी गुदड़ी हैं तो उसको योग्यहै कि कभी उनमें पैर न धरै—बरन फ़ासिलेहीसे देखनेपर सन्तोष करै—सड़कों पर फिरनेसे वह धोखा बेशक दूर होजाताहै और यह मसल सही होती है कि दूरके ढोल सुहावने होते हैं॥

बाहर से देखने में रूसी क़सबे चाहै कैसेही बहारदार देखपड़ें परन्तु जो ध्यानकरके देखे जांय तो मालूम होजाय कि क़सबा क्या हैं-गांव हैं--यदि बिलकुल गांवके तुल्यनहीं परन्तु इसमें सन्देहनहीं कि कसबोंके आसपास के तुल्य मालूम होतेहैं--सड़कें सीधी और चौड़ीहोतीहैं--खरंजा यातो बहुतही निकम्मा होताहै या सबसे होताही नहीं--मकान लकड़ी या पत्थर के बने होतेहैं--सब यकमंजिले होतेहैं और एक दूसरे से खुले २ सहन से भिन्न होतेहैं--उनमेंसे बहुतेरे ऐसे हैं जिनमें बाज़ार की ओर बरामदे का रुख अच्छानहीं समझाजाता--सबका ख्याल यह है कि रूसशहर में से बहुतेरे ऐसे साहब हैं जो देहात से आये हैं और अपने साथही देहाती मकानों के बनावट का ढंग लाये हैं--ऐसी दूकानों का बनना आश्चर्य है वरन बनीही नहीं जिनमें खिड़कियों में असबाव सौदागरी ढंग से चुनाहुआ होता कि राहियों को खरीदारी की सहायता दीजाय--जो खरीदारी की आपको इच्छा है तो बड़े बाज़ार में जाना चाहिये जिसमें दूकानों की लम्बी२और सुन्दरी पंक्ती नीची छतों की हैं--और गुदामों और ढेरों में धुंधली रोशनी होती है और सन्मुखकी ओर खम्भों की पंक्ती---इस स्थानपर सौदागर जियादह इकट्ठा होते हैं--परन्तु इसमें वह चटकई और चुहिलता प्रकटनहीं होता जिसके हम सौदागरी समूहों में देखने के स्वभाविक हैं--दूकानदार अपने दरवाजे पर खड़े होतेहैं या बहुतही निकट--या खरीदारों की तलाश में घूमा करते हैं--जोकि खरीदारों का महंगा है इसवास्ते मुझे कहना चाहिये कि जब कभी बिक्री होतीहै तो लाभ बहुत भारी होगा--क़सबे के और भागों में और भी बहुत सन्नहटा और उदास देखपड़ता है--बड़े मैदान में अर्थात् हर्ष के स्थान में जहां लोग जमा होतेहैं गायें और घोड़े सावधानी से चरते हुये देख पड़ते हैं--इसबातपर लोगों की सुभाग्य से वहां कोई ऐसा स्थान हो--शुचि--स्वच्छ--कहां खुशीका स्थान और कहां बैल और घोड़ों के चरने का स्थान--उनके दूरकरने का न रहने वालों का ख्याल आता है न पोलीस वालों को--रातको बाज़ारों में रोशनी कुछही होती नहीं -केवल थोड़े तेल के लम्प उपस्थित किये जातेहैं जिनमें और लाभ तो जस तस रहा केवल यह अवश्य होता है कि अंधियारापन जियादह देखपड़ता है--पश्चात् अग्रशोची निवासी देर करके घर लौटजाने के समय बहुतेरे अपने साथ लालटेनैं लेजातेहैं--थोड़े वर्ष बीते मास्कू के एक प्रतिष्ठित वकीलने इस तजवीज से प्रतिकूलता की कि शहर में गेसकी रोशनी कीजाय और यह दलीलकी कि जो लोग रातको बाहर जाना चाहते हैं उनको योग्य है कि अपने साथ अपने२लम्प लेजांय--इससे प्रतिकूलता कीगई--और मास्कू

में गेसके लम्पों की रोशनी कीगई--परन्तु इसराजधानी प्राचीनकी सहायता क़सबों में अभी कम होतीहै—हां सेंटपीटर्सवर्ग और मास्कू में अवश्य गेस की रोशनी है--परन्तु इन शहरों को अभी कुछ भुलादेना चाहिये क्योंकि इनमें और उन क़सबों में बहुतही अन्तर है असली रूसी कसबों में जिनमें मास्कू भी मिला है अभी आधा देहाती ढंग बाकी है--या यों कहें कि उनकी ऐसी सूरत है--जैसे किसी बड़े शहर के आसपास के गांव की होती है जो म्यूनीसिपिल के हाकिमों के अख़्तियार की हद्द से बाहर हैं ॥

रूस में कसबों की कमी इतनी ज्यादा नहीं है जितना उनका देहातीपन ज़ियादह है-- मैं इस शब्द को इस स्थान पर उनके आम मानों में वर्ताव करताहूं नकि सर्कारी मानों में--सर्कारी भाषा में क़सबा इबारत है बहुत से मकान जिसमें तहसील या थाना आदि होतेहैं और इसी कारण से यह शब्द कोई समय में छोटे२गांव के लिये वर्ताव में लाया जाता है--इसवास्ते हम सर्कारी बीजक या फेहरिस्त कसबों की में से बहस न रक्खेंगे और आबादी के नक़शों की ओर ध्यान देंगे--सब लोगों की राय यह होगी कि क़सबा उस स्थान को कहना चाहिये जिसमें कमसे कम दशहजार आदमी तो हों--अब जो हम इस अंदाज़ और अनुमान के अनुसार देखें और ध्यान करके और ठहरके इसप्रश्न को देखें तो हमको अच्छी प्रकार मालूमहोजायगा कि सब यूरुपीरूस में फिनलेंड और विलतक—लीथूएनिया—पूलेंड कोहकाफ सूबोंके मध्यके केवल एकसौसत्ताईस क़सबेहैं इनमें केवल पचीस क़सबों में पचीसहज़ार आदमियोंसे जियादह आबादीहै और केवल ग्यारह क़सबों में ५०००० आदमियों से जियादह की*आबादी है ॥

इनबातों से साफ विदित होताहै कि रूसमें पश्चिमयूरुप के मुक़ाबिले में शहर कम आबाद हैं गांव ज्यादा हैं—रूसके पूरब की ओर कोई शक्ती सरहद कभी न थी वरन सदैव एक क़ीमती और बिन जोतीहुई जमीन का एक भारी मैदान था जिसके देखने से जी ललचाता है कि यहीं गिर्नीकरिये और यहीं रहिये सुभानअल्लाह—और गवांरों ने सदैव यह मनोरथ

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| *सेंटपीटर्सबर्गकीआबादी | ६६८००० | कीफ की आबादी | ७१००० |
| मास्कू | ६०२००० | निकोलीफ | ६८००० |
| आडेसा | १२१००० | खारकूफ | ६०००० |
| किशनीफ | १०४००० | तूला | ५८००० |
| सरातूफ | ९१००० | बर्दचीफ | ५२००० |
| क़ाज़ान | ९७००० | | |

प्रकट किया कि वह इसस्थानसे लाभपाने के लिये मुस्तैद हैं--अपने आदि के खेती के ढंगकी उन्नति करने के वदले में जिसके लिये वहुत वड़े क्षेत्रफल की जरूरतहै और ज़मीन वहुत शीघ्र लेलीजातीहै उनको निरन्तर यह काम ज़ियादह उपयोगी और सरल मालूमहुआ कि वह घरसे निकलकर पूर्वकी ओर की ज़मीन पर मालिक वनवैठैं--इसप्रकार पर देश सदैव वढ़तागया कभी गवर्नमेंट की सहायतासे और क़भी सर्कार की बिना सहायता और अव वहरंगखाड़ी और हिमाचलगिरिके उत्तरी श्रेणियां गिरिस्थान तक पहुंचगयाहै नीपीरनदीके कोषस्थान के आसपास जो छोटासा ज़िला प्रकटहै वहवढ़ते२ एकभारी राजधानीवनगया जो फ्रांसकाचालीसगुनाहै--और इस कुल भारी क्षेत्रफल में केवल अठारहकरोड़की आवादी है--यदि रूसीजात में नसलकी उन्नति ज़ियादह है परन्तु आवादी की उन्नति ज़मीनकी उन्नति के सामने ज़ियादह नहींहुई इसवास्ते देशमें अभी तक आवादी वहुतहीकम है--जो हम यूरुपी रूसको सब टोटलके साथ देखैं तो हमको मालूमहोगा कि आवादी केवल प्रतिवर्ग चौदह वरस्ट है—अव सुनिये कि वड़े वरतानिया में उतनेही क्षेत्रफल में क़रीव ११४ आवादी है—सबसे जियादह घनीआ-वादी में केवल क़रीव ४५ प्रतिवर्ग वरस्ट है—जिन लोगों के पास ज़मीन इतनी ज़ियादह हो और जो खेतीसे अपनी रक्षा करसक्ते हैं वह निश्चयकर-के चतुराई क़ी ओर ध्यान न देंगे और न कसवोंमें रहसक्ते हैं ॥

दूसरा कारण जो क़सवे के वनने का निषेधक हुआ घराने के गुलामों की रीति थी इसगुलामीने और इसढंग प्रकारने जिसका वह भागथा आवादी की शक्ती भाग और चालको व्यर्थ कराद्दिया—काम इसके स्व-भाविक थे कि अपनी जागीरोंपर वसरकरैं और अपने गुलामोंके एकहिस्से को सिखाते थे कि जिस वस्तुको उनको आवश्यकता हो निकट२ सर्व वस्तु मौजूदकरैं—परन्तु जो गवांर क़सवे में कारीगर की हैसियतसे आवाद होनाचाहैं वह सावधानीके साथ ऐसानहीं करसक्ते थे--क्योंकि वह ज़मीन से सम्वन्धिकथे--इसवास्ते देहातों में नानाप्रकारकी कारीगरी होनेलगी--जिन का मैंने ऊपर ज़िक्र कियाहै ॥

रूसी क़सवों में कम वक़अतहोनेका हाल ऊपरलिखेहुये कारणोंसे समझ में आगया होगा--ज़मीनकी उन्नति चतुराई उन्नतिकी निषेधकहुई--और जो कुछ कारीगरी थी भी वह भी इससे जातीरही कि घराने के गुलाम कसवों में नहीं आते थे परन्तु यह कारण ज़ाहिरा अपूर्ण नज़रआतेहैं--यूरुपके मध्य में भी अन्धेर ज़माना में यही कारण मौजूद थे और साथ इनसवके शहरों की चिमित्कारी को खूब उन्नति होगई और जरमनी की सूरत और पोली-

टिकल तारीख में वह उन्नति बखूबी तमाम प्रकट हुई--इन शहरों में सौदागर और कारीगर रहते थे जिनका एक नया और भिन्न सूशल दरजा बनगया था--जिससे एक ओर अमीर और दूसरी ओर आसपास के गवांरे के तुल्य व्यापार और मुख्य२बादशाही गरजें और हृदयी शक्ति और मुख्य२ दुनयवी काम में अन्तर था--अब प्रश्न यह है कि मध्य यूरुप की तरह रूस में बड़े२ क़सबे और इसप्रकार का रूसाइयों का दरजा क्यों नियत हुआ--मध्य यूरुप में भी तो वही दोनों कारण मौजूद थे॥

इस प्रश्न पर खूब बहस करने के लिये यह काम जरूरी है कि तारीख के कोई उन कामों पर जिनपर बहसहो चुकी है फिर बहस करें--जितना सही काम मुझे मालूम हुआ है उसको मैं यहां बयान करूंगा॥

मध्य यूरुप के मूर्खता जमाने में भिन्न पोलीटिकल समूहों के मध्य जो सूसायटी खण्ड थे बराबर लड़ाई रहतीथी और बड़े२क़सबे किसी क़दर इसी झगड़े के कारण से नियत होगये थे--यह क़सबे चाहे जिस तरह पर पहिलेहीपहिल में बनेहों मगर इसमें शक नहीं कि वह पादरियों और जमीनोंके मालिक और देशके हुक्म चलाने वाले इनसबकी आपुसी रियायत से उन्नतिपाते और नियत रहते थे--और जो लोग सौदागरी या कारीगरी से बसर करते थे वह उनमें निरूपाय होकर बसते थे जिससे कि जो बचाव और सावधानी उनसे प्राप्ति होतीहै उसके मजा उठायें रूसमें इस प्रकार का पोलीटिकल झगड़ा कभी नहीं हुआ सोलहवीं सदी में जो मासकू के भारी शहजादों ने तातारियों की ताबेदारी से मुंह फेरा और सब रूस के महाराज होगये पश्चात् उनकी शक्तिका कोई सामना न कर सका और न कोई उनसे लड़सका--यदि वही वह आज्ञा करने वाले थे इसवास्ते उन्होंने देश का इसप्रकार प्रबन्ध किया जैसा वह मुनासिब समझे--पहिले पहिल उनकी अमली युक्ति क़सबों के उन्नति को उपयोगी थी--जब उनको मालूम हुआ कि सौदागरी और कारीगरी के दरजे मालगुजारी के क़ीमतीद्वारा होसक्ते हैं तो उन्हों ने उक्त पदवियों को गवांरों के दरजे से जुदाकरदिया--और उनको व्यापारकरनेका अधिकार इसप्रकारपर दिया कि उनकोसिवा और कोई सौदागरीकी पदवी नहीं करसक्ताथा और पदवियोंको आज्ञा नहीं दी कि उनसे निगहवानी करने में सामनाकरें और जमीन के मालिकों की मातहतीसे उनको छोड़दिया--यदि वह इस अमली युक्तिको होशियारी और बुद्धिमानी से प्रबन्ध करते तो एक धनवान दर्जा रूसियों का बन जाता--मगर उन्होंने सर्व एशियाई कम साहसी और न अग्रशोची के साथ कारवाई की इस हेतु मेरा मनोर्थ पूर्ण न हुआ--लाभ माल ने देना आरम्भकिया कि

अपने आज्ञानुवर्तियों की बहादुरी को भूलगये और बहुतभारी टिकट बांध दिये और प्रजा शहरके साथ इसप्रकार बर्ताव करनेलगी जिसप्रकार घराने के गुलामों के साथ वर्ताव करते थे--जो व्यापारी ज्यादह धनवान थे उनको लाचार किया कि परमट में नौकरी करैं—और बहुधा उनके रहने के स्थानों से भारी अन्तर पर उनको भेजदिया या कारीगर वार्षिकमासकू में बुलाये जातेथे—कि बिना मज़दूरी ज़ारके कामको करें—उसके सिवाय टिकस की रीति सचकरके बुरी थी--और लोकलढंगके सभासद जिनको मासिक नहीं मिलता था और यह असली तरहपर हकूमत से सावधान थे वह टिकस के वसूल करनेमें दया न करते थे—संक्षेप यह कि ज़ार अपनी शक्ति को इतना भूंडढंगपर और वे परिश्रम से काम में लातेथे कि सौदागर व कारीगर इसके बदले कि क़सबों में सुख चैन पाने के लिये भागजायं और वहां जाकर सावधानीसे सुख चैन भोगकरैं—आप क़सबोंहीसे भागते थे जिससे कि जबरदस्ती से बचे रहैं—अन्तको क़सबोंसे लोग इतना ज्यादह घरसे निकलते गये कि यहकाम ज़रूरी समझा गया कि उनको ढंग वाले और कानूनी युक्तियों से रोकैं—और यह शहर की आबादी क़ानून की रीति से क़सबों में लिखीगई--जिसप्रकार देहातकी आबादी ज़मीन के तअल्लुक़ की गई थी--जो लोग भागगये थे वह बदलेहुये लौटआये--और जिन लोगों ने दूसरीबार बदलने का परिश्रम किया उनको हुक्मदियागया कि कोड़े पड़ैं और सेबेरियाको निकालदिये जायं॥

बीतीहुई सदी के आदि में क़सबों और शहरोंकी आबादीकी तारीख में एक नया ज़माना आरम्भ हुआ॥

बड़ेपीरने अपने पश्चिमी यूरूपके सफरमें ध्यानकिया कि ज़ाती दबदबा और कृतार्थपन मुख्यकर बड़े साहसी और शिक्षापायेहुये मध्यदर्जोंपर मुनहसिरहै और उन्होंने अपने मुख्य देशकी दरिद्रताको इसपर बरदाश्त किया कि वहांशहरोंमें रईसोंकादरजा खोगयाथा--शोचे कि क्या ऐसादरजा रूसमें बनसक्ताहै--और फिर यहराय नियतकी कि हां ऐसादर्जा रूसमेंबनसक्ताहै— इसवास्ते परिश्रमकिया कि सीधेसादे और ईमानदारीकी राहसे उक्त दरजा बनायाजाय--उन्होंने तुरन्त अपनेदेशमें अन्य देशोंके कारीगरोंको बुलाया--और और देशवालोंके व्यापारियोंको आज्ञादी कि रूसकी प्रजासे व्यापार करैं--नयेजवान रूसियोंको और देशोंमें भेजा कि उपयोगी२ गुणसीखें--और परिश्रम कियागया कि रूसीकामकरने के योग्यहों--और उसके हेतु परदेशी पुस्तकोंकी भाषाओंकी उल्थाकीगई--और पाठशाला नियतहुये--सबप्रकारकी सौदागरीकी उन्नति हुई--और कारीगरीके भिन्न उपयोगी कारख़ाना नियत

कियेगये इसके साथ क़सवों के ढंगको वख़ूवी दुरुस्तीकीगई--और जरमनीके पुराने क़सवों के ढंगपर प्रवन्ध का वर्ताव कियागया--पुराने ढंगप्रकारके बदले जिससे गवांरपनकी बू आती है--जरमनी का ढंगप्रकार का म्यूनीसिपल प्रचलित कियागया--इसमें मजिस्ट्रेट थे और क़सवोंकी कौंसिलें और अदालतैं और सौदागरी सभायें और सौदागरीकी मिलीहुई सभा और सौदागरी की उन्नति व कारीगरी और शफ़ाखानों का बनवाना और सेहत के बचावों की पेशवंदी और मदर्से नियत करने और अदालतों के द्वारासे न्यायकरना और पोलीस के प्रवन्धादिक कामों की वावत अनगिनतीचीजकों के द्वारासे शिक्षा कीगईथी-

मलकाकैथरायन दूसरीभी इसीढर्रेपरचली — यदि कारीगरी और सौदागरी की उन्नति उसके समयमें कमहुई तोभीरीतों की वजा और बड़े २ लालित्य और विशद वाणी आज्ञापत्रों के प्रचलित होने में अवश्य ज्यादह उन्नतिहुई — तारीखी किताबों के पढ़ने से वह यह सीखगया था जैसा कि उसने अपने एक हुक्म में प्रकट किया है कि अन्त के जमाने से हम हर स्थानपर देखते हैं कि जो लोग क़सवों को प्रकार डालते हैं उनके स्वर्ग के हेतु लोग इतना आसमान में चड़ाते हैं—जितना रीतोंकी वजावों की यादगारको—और हम देखते हैं कि जो वहादुर लोग विजयहोने के हेतु नामी थे वह आशाकरते थे कि क़सवों के बनाने से उनकानाम हमेशहके हेतु अमर होजायगा--यदि उसका अभिप्राय मुख्य जीवनमें यह था कि उसका नाम भी सदैवके हेतु अमरहोजाय इसवास्ते उसने तारीखी उदाहरणों के अनुसार काररवाईकी--और तेईस वर्षके थोड़ेही जमानेमें दोसौ सोलहक़सवे वनाये--जाहिरा यह काम देखलावटका मालूमहोता है--मगर उसके हासिल को उससे धीर्य न हुआ- वह केवल किताबोंके पढ़ने ही में होशियार न थी वरन अपने समयके देशी बुद्धिमानों को भी वड़ी मुस्तैदी से पसन्दकरतीथी इस बुद्धिमानको अमीरों के वड़े दरजे नियतकरने में वड़ीही रुचिथी--जिन ने फ्रांस में एक वहुत वड़ी देशीप्रतिष्ठा पाई थी- कैथरायन का ख्याल था कि जो फ्रांस के ढंग पर एक अमीरों का दरजा उसने वनालिया था इस हेतु वह अच्छे अमीरों की पदवी भी नियतकरसक्ती थीं इस मतलबसे इस ने इस शहर के म्यूनीसिपल प्रवन्ध को वदलादिया जो उससे पहिले के मुकुटधारियों ने नियत कियाथा--और कुल क़सवोंको राजसीचार्टर अर्थात् इक़रारनामा दिया--यह इक़रारनामा वर्त्तमान हुकूमतके समय तक विना मुख्य वदलने के जैसेका तैसा रहा--

यह परिश्रम जो एकधनवान और बुद्धिमान वड़ेरूसीअमीरोंकी सभा [illegible]

करने को किया गया था--उनमें कुछ ऐसी बड़ी कृतार्थी नहीं हुई--उनका गुण ढंग प्रकार की बाबत सर्कारी काग़ज़ों में सदैव ज्यादह विदित होता रहा--आबादी का बड़ा भाग गुलामी की दशा में रहा और जमीन के मालिक बनेहीरहे--और अमीर जो कुछ शिक्षा पाये थे उनसे फौजी और दीवानी काम लिये जाते थे--जो लोग अन्य देशों में अच्छे२गुण सीखने के लिये भेजे गये थे उन्होंने नाम मात्र सीखा और जोगुण उन्होंने मालूम किया उससे कुछ फायदा न हुआ--जब अपने घर को लौट आये तो देश की सूशल दशा के गुण ने उनपर और भी रंग जमालिया--और काहिली ने तम्बूगाड़ दिया मेख ठोकदी--क़सबों के बनाने का फलभी असली प्रकार पर नाम मात्र निकला--सर्कारी अर्थों में तो गिने हुये क़सबों के बनाने का काम सहल था--गांव को क़सबे की हैसियत देने के लिये केवल यह काम जरूर था कि एक जिला की अदालत के लिये एक इजवा अर्थात् लकड़ी का मकान बनाया जाय--और एक पोलीस के दफ्तर के लिये--तीसरा जेहलखाने के लिये--आदादि--एक नियत किये हुये दिन कोई गवर्नमेंट अफसर सूबे की राजधानी से आता था--और जो अफसर नई मरम्मत किये हुये मकान में कामों के करने के वास्ते नियत होने को थे उनको जमा करता था--पादरी को आज्ञा होती थी कि सीधी सादी मज़हबी रीतैं करैं--और रीसानुसार एक एकट लिखा जाता था--और उसके पीछे विज्ञापन किया जाताथा कि क़सबा अब खोला गया--इस सब काररवाई में कोई काम कठिन न था परन्तु हां वहां के निवासियों के दिलों में सौदागरी और कारीगरी के भारी इरादे का उमंग पैदा करना इतना सहल न था--महाराजसी आज्ञापत्र के द्वारा से यहबात नहीं मिलसक्ती थी--नये नियत किये हुये म्यूनीसिपल प्रबंधकी उन्नति करने के लिये जो और देशोंसेलिये गये थे और जिसने लोगों के स्वभावों औरतारीखी समाचारों में जड़ नहीं पकड़ी थी--वैसाही कठिन काम था--पश्चिम में यह प्रबंधी कारखाने दर्जेहो कर प्रचलित हुये थे--और कई सदी के अरसे में--जिससे असली मनोर्थ अमली तरह पर पूरे हों--जिनकी बड़ी आवश्यकता थी--रूस में वह इस हेतु अखत्यार किये गये थे कि जो इच्छायें लोगों के दिलों में नहीं थीं वह उनके द्वारा से पैदा की जायं--पाठक इसबात पर ध्यान दें कि हमारा व्यापार का बोरड मछली पकड़ने वालों और नावों के खेने वालों के लिये ठीक२ नक़शे मौजूद करै--और जहाज चलाने की विद्या के किताब बनाने वालों विद्वानों की तरह और जहाज़ोंकेकमरे हवादार करने के लिये स्पष्ट शिक्षायें करैं--तब उसको अलबत्ता कुछ शुद्ध प्रकारपर हृदय में आयेगा--कि पीटर

की रीतों की वजा का गुण क़सबों में कहां तक हुआ था--जो दफ्तर वाले अपनी इच्छा के प्रतिकूल नियत किये गयेथे--वह कठिन रीतों से अभाग्य होकर घबरा गये और अनगिनती हुक्मों के समझने में अपराधी रहे जिनमें उनके भिन्न प्रकारों के करने वाली बातों का जिक्र था--और जिनके द्वारा उनको धमकी दीगई थी कि जो कोई अपराध करेंगे या कोई कामभूल जायंगे--तो निर्दयताके साथ दण्डपायेंगे--मगर यह काम जल्द प्रकट होगया कि जो धमकियां दीगई थीं वह इतनी भयंकर न थीं जितनी मालूम होती थीं--इसवास्ते वह म्यूनीसिपल हाकिम जिन का काम था कि शहरों के रईसों की चौकसी करैं--और उनको जीका उजियाला बनायें--ईश्वर और जार दोनों के डर भूल गये और इतनी निर्लज्जता से ज़बरदस्ती लेने लगे कि उनको सर्कारी अफ़सरों की मातहती में रखना अवश्य समझा गया॥

पीटर और कैथरायन ने जो परिश्रम किया था कि बड़े अमीरों की पदवी नियत करैं उनका मुख्य अमली फल यह हुआ कि क़सबों के निवासी बड़ी मेहनत के साथ बीजकों में लिखेगये जिससे टिकस वसूल कियाजाय--और टिकस बढ़ाया गया--नये शहरों के प्रबन्ध के उन कुल भागों में जिनको गवर्नमेण्ट की मालगुज़ारी से सम्बन्ध न था--न ज़ाती सर गरमी थी न जान मानो बिल्कुल बेजान थे--सचाई यहहै कि सब प्रबन्ध का लगाव प्रजापर ज़बरदस्ती से डाला गया था और सिवाय शाहन्शाही मरज़ी के इस में कोई और ताक़त न थी--जो यहताक़त बाहर करदीजाती और शहरों के रईसों पर म्यूनीसिपल के कामोंका प्रबन्ध छोड़ दियाजाता तो यह प्रबन्ध का ढंग जो हुआ था तुरन्त टूटजाता--मजिस्ट्रेट और सूसाय-टिया सौदागरों की और भारी अमीर और बेजान देह जिनको बादशाही हुक्मों ने जान मानो देदी थी सब तुरन्त खोकर लुप्तहो जाते--पश्चिम में राज्य को म्यूनी सिपल कारखानों से लड़नापड़ताथा कि वह ज्यादह बलवान् न होने पायें--रूस में राज्य को उनकारखानों से इस कारण से लड़ना पड़ता था कि वह अपने आपही न मरजायं--और भूखे न मर जायं--मतलब यह कि पश्चिमी यूरुपमें म्यूनीसिपलटियों को इतनी उमंगें थीं--कि राज्यका डर था कि शायद भयंकर होजायं--इसके प्रतिकूल रूसमें इतनी कमीथी कि गवर्नमेण्टकोशिशकरतीथी कि वह बरकराररहें टूट न जायं॥

कैथरायन के रीतों के अनुसार जो पूरी ताक़त के साथ उपस्थित समय तकबरकाररहा औरअबतक मुख्य कामउनकेयाक़ीहैं--क़सबेतीन प्रकारकेहैं अव्वलसर्कारीक़सबे अर्थात् सूबोंकेमुख्य क़सबे जिनमें सूबेके सर्कारीप्रबन्धके भिन्नकारखाने इकट्ठा होतेहैं--दोयम ज़िले के क़सबे जिनमें ज़िलोंकाप्रबन्ध

होताहै--तीसरे बिशेष क़सबे जिनका देशीप्रबन्धमें कोई मुख्य दरजानहीं है॥

इनसब में म्यूनीसिपल के ढंग का प्रबन्ध एक है--जो लोग इत्तिफ़ाक़से क़सबों में रहते हैं परन्तु सच्च करके बड़े अमीरों या पादरियों या अफ्सरों के छोटे दरजा से सम्बन्धिक हैं—उनको जो न मिलावैं तो हम कहसक्ते हैं कि क़सबे की आबादी तीनप्रकारकी है--सौदागर अमीर कारीगर-यह अमीर और पादरी और गवांरकी तरह पुरानी ज़ातैं नहीं हैं एक अमीर का लड़का सौदागर नहीं होसक्ता है--या यह योग्य है कि एक आदमी एक वर्ष धनवान् पुत्रहो--दूसरे वर्ष कारीगर--तीसरे वर्ष व्यापारी--इसबात पर कि वह अपना पेशा बदलदे--और ज़रूरी काम करै ॥

इनतीनों प्रकारों की इज्जतों में सबसे ज्यादह नम्र दरजासौदागरी का है जो मुख्यकरगवांर और शहरके रईसोंसेचुनेजातेहैं--जो कोईआदमीचाहता है कि सौदागरी में मुस्तैद होतो वह तीनोंमेंसे एक सभामें अपनी आमदनी की संख्या और जिस काम को वह करना चाहता है उसके नीचर के अनुसार अपना नाम लिखवाता है और जैसही ज़रूरी अर्थ अदा करताहै वैसे ही वह सर्कारी तरह पर सौदागर विज्ञापपने से बिदित किया जाता है--परन्तु जब वह उक्त मतलब देना बन्दकरदेता है तो क़ानूनी सलाह के अनुसार वह सौदागर नहींरहता--और जिस दरजेसे उसको आगे तअल्लुक़ था उसी में फिर लौट जाता है--कोई बंशके सभासद कई पीढ़ी तक सौदागरी दरजा से सम्बन्ध रखते थे—और कानूनमें एक मखमली किताब का ज़िक्र है जिस में उनके नाम लिखे जाते थे--परन्तु असलमें वह भिन्न दरजे के नहीं हैं और जब कि वह सभा का सालाना मतलब अदा नहीं करते तो तुरन्त उनका अधिकार जाता रहता है ॥

कारीगर लोग क़सबे की आबादी और गवांर दोनों दरजोंको मिलाते हैं क्योंकि गवांर बहुतेरे सौदागरी के उत्सवों में अपना नाम लिखवाते हैं परन्तु ज़मीन के उत्सव से भी अपनी क़ता तअल्लुक़ नहीं रखते हैं—हर प्रकार की सौदागरी या चतुराईका एक उत्सव नियत होताहै और उसका अफसर एक बड़ा होताहै और दो उसके सहायक जिनको सभासद नियत करते हैं--और एक नियत कियाहुआ आदमी अफसर होता है--एक कौंसिल जिस में भिन्न जलसों के सरग़ने मिले होते हैं-उसको सहायता देती है--इस कौंसिल और इसके मीर मजलिसको योग्य है कि जलसों के तअल्लुक़ जो काम हैं उनका प्रबन्ध करै और देखिये कि उम्मेदवारों और कारिंदों और जहाज़ोंके मल्लाहों की बाबत जो भिन्नशिक्षाहैं उनकेअनुसार रीत्यानुसार अच्छी तरहसे बर्ताव होता है या नहीं ॥

जिस दरजे का बयान नहीं कियागया है जिस में वह लोग मिलेहैं जो हमेशह के रहने वाले क़सबे के लिखेगये हैं—परन्तु किसीसभा से सम्बन्ध नहीं रखते वह एक अर्थसे शहरके रईसोंमें दाखिलहैं-और दो समूहोंकी तरह उनकी एक भिन्न जमाअत मिली हुई होती है—जिस में एक बड़ाहोता है और एक सेगाका प्रबन्ध करता और प्रचलित करने वाला कामों का—नीचेकी संख्यावों से इन तीनों प्रकार की तादाद और कमती ज्यादहका हाल मालूम होजायगा यूरुपी रूस में सौदागरों का दरजा उनके लड़के वालों सहित ४ ६६०००के निकट है—रईस लोग करीब ४०३२००० के कारीगर करीब २ ६०००० के ॥

इनतीनों दरजों को आपुस में मिलानेवाला लगाव शहरकी सभा शोरी है--जो म्यूनीसिपल प्रबन्ध का सबसे बड़ा और बराबर कारखाना है--एक आदमी इसका मीरमजलिस होताहै--थोड़े वर्ष बीते इस सभा का सर्व प्रबंध नये सिरेसे हुआ था- और म्यूनीसिपल के प्रबन्ध के ढंगके कारणसे नये प्रश्नों के अनुसार--और अब सर्व मकानोंके मालिक चाहे जिसदरजेसे तअल्लुक़हो उसकी काररवाई में मिलसक्ते हैं--और उसके दफ्तर में काम करसक्ते हैं--इसका फल यह हुआ--कि बहुत से क़सबों में एक भारी रईसहोता है--जो मीरमजलिस का काम करताहै--मगर या नहीं कहाजासक्ता कि इस कारखानेके असली काम में कोई बड़ा बदलहुआ है--चुनने के आश्चर्यही आदमी शौक़ीना होते हैं--और जो लोग नियत कियेजाते हैं वह अपने उन कामों के करने में जो उनको योग्य है वही मुस्तैदी प्रकट करते हैं--बहुत काल नहीं हुआ कि सेंटपीटर्सबर्ग की क़सबाती मजलिस में तजवीज किया गयाहै कि जो लोग हाजिर न हों उनपर जुरमानाकियाजाय जिससे क्रम पूरा हुआकरै--इस कामसे उन कारखानोंकी सरगरमी और बे वाम्नाका एक दफ्तर का दफ्तर तैयार है--जब राजधानी में ऐसा हाल हुआहै या होना है तो हम सहजही स्मरण करसक्ते हैं कि देहातके क़सबों में क्याहोनाहोगा--

सौदागरी और चतुराई की उन्नति ने सौदागरों के दरजों को बेशक अमीर बनादिया--परन्तु उनके ढंग व वजा पर बहुत बड़ा गुण नहीं पैदा किया—इसराजधानी के सबदरजों में सबसे ज्यादह कंसरवेटिवपही दर्जा है—जब कोई रूसी सौदागर धनवान होता है--तो वह अपने लिये एक सुन्दर भवन बनाता है-- या किसी गरीब हुये अमीर के मकानको मोललेकर उसको खूब बनाता है-और खरंजे के सहन और बड़े २ आइनों और धातुकी मेजों और बड़े २ पयानू (जो बड़े २ कारीगरों के बनायेहुये होतेहैं) और आरामोंकी वस्तुओं जो निहायतही भारी क़ीमत की वस्तुओं में बनी

हुई होतीहैं जीखोल के रुपिया खर्च करता है—बहुधा समय मुख्यकर जब कभी वंश में शादी या ग़मी का समय मिलता है वह बड़ी धूमसे न्योता करता है—और बड़ी भारी२और सुस्वादु और बड़ी कीमत वाली मछलियां अन्य देशों के मेवे--शीमपीन और सबप्रकार की मोलवाली और सुस्वादु वस्तुवें खाने वालियों में बहुत रुपिया खर्चकरता है--परन्तु इस विशेष खर्चों और देखने के खर्चों से उसके रोजमर्रा के ढंग प्रकार पर गुण नहीं पड़ता जैसेही तुम उन सजे सजाये कमरों में पहुंचोगे तुमको देखने से मालूम होजायगा कि वह रोज़मर्रा के वर्ताव करने को नहीं है—आप देखेंगे कि भूंडी तरह की सजावट है और सबके एकत्रता में एक ऐसी खराब वस्तु देखपड़ती है जो बयान नहीं किया जासक्ता है—और इससे चाहे बेचाहे यही बात ध्यान में आती है कि सौदागर के मकान सजनेवाले के शुरुआती प्रबंध में न तो कोई बदला गया न कोई वस्तु बढ़ाई गई--सच यह है कि मकान का एक बहुत बड़ा भाग बड़े२न्योतों के समयोंपर वर्तावकिया जाता है--मकान का मालिक और उसका वंशनीचे के दरजों में छोटे२और मैले कमरों में रहता है--जिनमें सर्व भिन्नप्रकार का असबाब होता है और उनको उसी में आराम मिलता है--रोज़मर्रा के लिये अच्छे२कमरे बंदरहते हैं और अच्छा२असबाव प्रबंध के साथ मूंदा रहता है--जो किसी न्योते के पीछे जिस में तुम मौजूद थे तुमघर के स्वामी से भेंट करना चाहो तौ तुमको सामुने के दरवाजे से पहुंचने में निश्चय करके थोड़ा दुख होगा--जब तुम कईबार दस्तक दोगे या घंटी बजावोगे तो निश्चय करके कोई आदमी पीठी की ओर से आयेगा--और तुमसे पूछेगा कि तुम क्या चाहते हो--इसके पीछे देरतक ठहरना होगा—और अंत को भीतर से पांव की चाप सुनाई देगी सिटकिनी उतारी जायगी और दरवाज़ा खोलाजायगा और तुमको एक भारी कमरे में मुलाक़ात के हेतु लेवाजायंगे--खिड़कियों के सन्मुख दीवारकी ओर एक मसहरी ज़रूरहोगी और उसके सामने एक अण्डाकृत मेज़ के सब किनारेपर तीन सुख की कुरसियों की पंक्ति होगी मसहरी से समकोण शक्ल के तुल्य- थोड़ी देर में घर का मालिक आयेगा दोहरे बुतामों का लम्बा स्याहकोट और लम्बा २ खूब चमकताहुआ बूट पहिनेहुये—शिरके बीचों बीच मांग निकलीहुई है—और उसकी दाढ़ी से यह नहीं मालूम होता है कि कैंची या छूरा उसपर चला है—जब मामूली साहबसलामत होती है तो चाय का पियालह और नींबू और मुरब्बे के कतरे या शायद शीमपियन की बोतल नम्रता की राहसे मंगवाईजाती है—वंश की स्त्रियों को देखनेके लिये तुमको आशाकरना योग्यनहीं जिससमय

तक तुम दिलीमिल नहो — क्योंकि सौदागरों में अभीतक स्त्रियोंका परदह किसक़दर प्रचलित है — जो पीटर बड़े के समय के पहिले ऊंचीपदवीवाले लोगोंमें प्रचलित था स्वामी भवन निश्चयकरके एक तीव्रबुद्धि का मनुष्य होगा — परन्तु अन्तर में काली भैंस के तुल्य और अच्छा खूबसूरत — जल वायु और ऋतु की वावत वह सुन्दर प्रकारसे बातचीत करेगा — परन्तु इस बातचीत के अतिरिक्त बातें करने में इतना मनोरथ न प्रकटकरैगा — तुम कदाचित् उसके साथ उनकामों पर बातचीत करना चाहोगे जिनको वह खूबजानता है — जैसे सौदागरियां जो उसका व्यापारहै — परन्तु जो तुमयह परिश्रमकरोगे तो निस्संदेह तुम कुछ ऐसा नहींजानतेहोगे और निश्चयकरके कोई ऐसा वृत्तांत जैसा मेरे एक मित्र मुसाफिरपर हुआ था प्रकट होगा — यह महाशय एक रूसी सुजन थे और विद्या व बड़प्पन की दो सभावों ने उनको इस काम के लिये भेजा था — कि अनाजकी सौदागरी की वावत ज़ानदारी प्राप्तिकरैं — अर्थात् उसको मालूमकरैं — जब वह एक सौदागरके यहां गये जिन्होंने वादाकिया था कि उनकी जांच में उनको सहायता देंगे तो वह सौदागर बड़े आदर के साथ उनको मिला — परन्तु जब उस ज़िला की सौदागरी अनाज के मध्ये वातचीत आरम्भहुई तो सौदागर ने तुरन्त उसकी बात काटी और उससे एक कहानी कहनेलगा वह यह है ॥

किसीसमयमें एकधनवान् ज़मीन के मालिकके एकही लड़का था — और वह डामाडोल स्वभावका आदमी होगया — एकदिन उसके लड़के ने अपने बापसेकहा कि मेरी इच्छा है कि सब घराने के गुलाम जो युवाअवस्था से हों हमारे मकान के दरवाजेपर गायें — प्रथम तो बाप ने कुछ परिश्रमकिया कि उसको इसबातसे फेर रक्खिये — पर पश्चात् उसने उसका प्रार्थनापत्र स्वीकार किया — और घराने के नये गुलाम जमाहुये परन्तु जैसेही उन्होंने गानाआरम्भकिया — उसलड़केने बाहरआनकर उनसबको निकालदिया ॥

जब सौदागर यह कहानी जो बड़ीदी वे मूड़ पैर की थी बहुत बढ़ाकर और प्रचार और ब्योरावारके साथ बयान करचुका तो कुछकाल वहठहरा और पियाले में कुछ चायडाली और उसको पीगया — और उसके पीछे जांचा ( भला आप के निकट इसअनोखे काम का क्या कारण था ) ॥

मेरे मित्र ने उत्तर दिया कि महाराज यह कहानी मेरी समझ में नहीं आती — सौदागर ने उसकी ओर बड़े गौर से देखकर और आंख दबाकर दांत निकाल कर कहा इसका कोई कारण न था और वह लड़का केवल यह कहसक्ता था ( कि चलेजाओ चलेजाओ मैंने अपनी बुद्धि बदलदी मैंने अपनी बुद्धि बदलदी ) ॥

मेरामित्र साफ समझगया कि यह आदमी वात टालताहै इसहेतु उन्होंने अपनी राह ली॥

रूसी सौदागर का लुमायश का इश्क व ज़ाहिरदारी एक अनोखीप्रकार का होता है—वह सजे सजाये मुलाक़ात के कमरों और बड़े २ न्योतों और क़दमबाज घोड़ों और क़ीमती समूर* से खुश होताहै या अपने अमीरपने को इसप्रकार प्रकट करता है कि तपस्यास्थान या खैराती कारखानों या गिरजावों में राजपुत्रोंके तुल्य वखशसिंदें—परन्तु इनसववातोंमें वह अपनी असलियत से ज़ियादह वयान कभी नहीं करता—उसका स्वभाव है कि वह ऐसे वस्त्र पहनता है जिससे उसकी कुशलदशा साफ प्रसिद्ध होती है—वह कभी नहीं परिश्रम करता कि वड़ी पदवी की रीतैं या सुन्दर रीति का स्वादस्थान धारणकरैं—और बड़े दरजों में मिलने को भी परिश्रम नहीं करता—इसकी यह इच्छा नहींहोती कि अपना से बढ़कर अपने को प्रकट करैं—इसवास्ते बनावट से उसको कोई सरोकारनहीं—सब सादा स्वभाव होता है—कोई समय एक अजीवतरह का रुवाव उसके चेहरेसे प्रसिद्धहोता है—इसरुवाव में भी सादकीपन होताहै—परन्तु छोटे दरजेके अमीर अपने को बहुत बनाते हैं—और दूनकी लेते हैं कि हम बड़ीपदवीके शिक्षा पायेहुये हैं—और जो विद्या व बड़प्पन फ्रांस में वह लेते हैं उसका गुण उनकेवस्त्रों और चलने व रहनेपर भी पड़ता है—इन दोनों दरजों में बड़ा अन्तरहै—इसमें सन्देहनहीं—कि जब व्यापारी अपने साथियोंका न्योता करते हैं तो उनकीइच्छा होती है कि उनके पाहुनों में जहांतकहोसके सर्कारी अधिकार वाले मुख्यकर आदेशकों को बड़प्पन व सत्कार मिले—परन्तु उनकी यह इच्छा नहीं होती—कि आदेशकों से चालाकीकरैं या वह भी उनको अपने यहांके न्योतोंमेंबुलायें दोनों समूह खूब समझतेहैं कि सौदागरकी यह मन्शा नहीं है और न होती—इसपाहुनी और मेज़वानीके औरही कारण हैं—सौदागर तो इसवातसे खुश होते हैं कि हमारे यहांके न्योतों में हाकिमलोग भी आयें और उसको मालूम होता है कि उसके मुख्यदरजे के लोग भारी सत्कारवाले हाकिम की शराकत के कारण से उसकी वड़ी प्रतिष्ठा करते हैं—जो तीन जनरल भी उसके यहां न्योते में साझीहोजांय तो वह अपने दोस्तोंमें ऐसे सौदागर से कहने में जीतजाताहै जिसके यहां दोहीआयेहों—और हाकिमों में यह फायदाहोता है कि एक तो सेंतमेंत बड़े दरजेका न्योता खाने में आता है और जो प्रतिष्ठायें उसके साझे से सौदागरों को मिलतीहैं

---

* नाम एक जानवर का है॥

उसके वदले में उससे सर्कारी काम या सबकी चैनके लिये चंदह लेता है ॥

इसमें सन्देहनहीं कि हाकिमों का यह अधिकार कि इस इज्जतोंकी जल्दी में चन्दावसूल करैं--एकप्रकार का आपुसी मन समझौता है--परन्तु कोई२ दशावों में साफ२कहदियाजाता है--मुझे आपयाद है--कि ऐसेही एक मामिले में खुल्लमखुल्ला शर्तें हुई थीं—एक सौदागर ने मासकू के एक हाकिमकी वड़ी प्रतिष्ठा की और न्योता किया और हाकिम साहब से इकरारकिया—कि आप पूरी वरदी पहन कर और तमगेलटकाकर आइये—हाकिम साहबने कहा यह स्वीकारहै—परन्तु शर्त यह है कि मेजवान एक जलसे जो सबकी आराम के लिये था एक चन्दा दे जिससे हाकिम को मुख्यसम्बन्ध था—प्रकट है कि इसप्रकार की वाजी अर्थात् शर्तें कोई समय किसी जलसेमें सब के सुखके फायदे के लिये नहीं कीजाती हैं वरन जो रकमपाते हैं वह पाहुन के सत्कार में जाती है—उसका तो कभी मुझे विश्वासही नहींआसक्ता कि रूस में वहुतेरे ऐसे हाकिम हैं जो खाना खाने के कमरों की नुमायशके लिये अपने आपको किराया देनेपर मंजूर करलेते हैं और करलेंगे—परन्तु ऐसा वयान हमने सुना था जिससे इसकाम का विश्वास होसक्ता है कि कभी २ ऐसे मामिले भी होते हैं—एक क़सबे के एक धनवान् सौदागरने अपनेसूबे के गवर्नर को लिखा कि एक न्योते में आप आइये और यह भी कहा जो आपकी वीवी आयें तो वाह २—महाराज गवर्नरने इसदूसरे प्रार्थनापत्र में वहुतसे उज़रकिये और अन्तको उस सौदागरको समझादिया कि वह किसी प्रकार साझी नहींहोसक्तीं सचयोंहै कि उनके पास मख़मलीवस्त्र पैनानहीं कि वह आयें—वहुतेरे सौदागरोंकी वीवी का ऐसा वस्त्र भी उनके पास नहीं है दो दिन पीछे महाराज गवर्नर वहादुर के पास ऐसा मख़मलका थान था जिससे सुन्दर मख़मल तमाम शहर में नहीं मिलसक्ता था—परन्तु यह नहीं प्रकट कियागया कि वह किसने भेजा है—अब तो उनकी वीगमसाहवा न्योते में आईं—और जितनेलोग न्योतेमेंआये थे सबके आनन्दका कारणहुआ ॥

यहकुछ अजीव वात है कि भारी हाकिमों के सिवाय सौदागरोंकी नज़रों में और कोई पदवी नहींजंचती वहुतेरे सौदागर खुशी के साथ दो सहस्र दो रुपया इसवात पर खर्चकरडालते हैं कि राज्य के सलाहकार उनके यहां न्योते में आवें—चाहो उसको अपने खोयेहुये दादा का नाम भी न याद हो—परन्तु हां अच्छा अधिकारीहो—परन्तु जो कोई राजकुलमें हो परन्तु सर्कारी कामपर न हो—तो वह चाहे राजा नहीं वरन महाराजा की औ- लाद भी हो उसके हेतु दोरुपया न खर्च करेंगे—कि [illegible] पर [illegible] प्रकार का आदमी है—उनकी राय है कि [illegible] के [illegible]

चाहे जो हो परन्तु इसमेंतो शक नहीं होसक्ता कि जाररूसकेजीकी बारीकीहै सबसे मुख्य तो उनके निकट जारकी कृपा है नहीं तो इससे क्या होता है कि मेरा बाप राजाथा—सौदागरों का यह परिश्रम होताहै कि राज्यकी सुन्दर प्रतिष्ठाओं को भी प्राप्त करैं—परन्तु यह तो उनके ध्यान व स्वप्न में नहीं आता कि प्रतिष्ठित २ अधिकार भारी सत्कारके तमग़े उनको कभी मिलेंगे—परन्तु वह जहांतक होसक्ताहै बड़ा परिश्रम करते हैं—कि वह तमगे और अधिकार उनको मिलैं जो सौदागरी पेशावालोंके हेतुहैं अर्थात् छोटी प्रकारकी यहप्रतिष्ठायें पानेकेहेतु सबसे सरलरीति यहहै कि किसीसभा सबके सुखवालीमें साखर्चीकेसाथचन्दादें—और कभी साफ२ मोलतोलकियाजाता है—ऐसी एक वारदातकी मुझे आप परीक्षाहुईहै जिसमें साफ २ कहागया था कि अमुक२ बातोंपर तमग़ामिलेगा—इससे साफ़प्रकटहोताहै कि तमग़ा देनेकेसमय सर्व व्यर्थ मोलतोलहोता है जो कि एक अफसरने जो इसकामसे मुख्यकर सम्बन्ध रखताथा मुझसे बयान किया है इसवास्ते मैं उसको लिखताहूं—कोई बहुत बड़ी राजपुत्री किसी सभामें सबके सुखकेलिये रक्षक थी--एकसौदागरने प्रार्थनाकिया कि मैं इसबातपर उक्तसभामें बहुतरक़म चन्दे में देनाचाहताहूं कि अमुकतमग़ा प्रतिष्ठित मुझेदियाजाय--उक्ततमग़ाकेबदले उसको कम प्रतिष्ठित तमगा दियागया क्योंकि जिसतमगेको प्रार्थनाकियाथा उसके लिये वह चन्दा जो सौदागर देताथा बहुत नहीं समझागया परन्तु सौदागर इससे खुश न हुआ इसवास्ते उसनेकहा कि मेरारुपया मुझे लौटार मिले--रुपयालौटारनापड़ा--परन्तु रीतिहै कि बख्शिश बादशाहकी लौटनहीं सक्ती--इसवास्ते सौदागर को सेंतमेत में प्रतिष्ठित तमग़ा मिलगया॥

तमग़ोंकी इस जियादती का यह फल निकला कि लोग उनका कम सत्कार करनेलगे--जैसे नोटोंका हाल हुआथा कि ज़ियादती के कारणसे नजरों से गिरगये थे--आगे तो लोग सोनेके तमग़ों पर जानदेते थे और उनपर दुलार करते थे और फीताके द्वारा गले में लटकाते थे--अब कोई पूछता भी नहीं--इसीप्रकार सर्कारी अधिकारियों का सत्कार जो पहिले हुआथा अब उसका नामभी नहीं पहिले तो यह हुआथा कि जो देहातके किसी सौदागरके यहां कोई प्रतिष्ठित का दावाहुआ तो और सौदागर के दिलों में ईर्षा पैदाहुआथा--परन्तु अब इतनाही है कि जो दावाकरेंगे--तो पाहुनों को साखर्ची के साथ सत्कार करेंगे जब कभी मैं किसी सौदागर के यहां नौकर हुआ और कोई प्रतिष्ठित अधिकारी भी उसके यहांटिका हैं तो बहुधा समय शीमापियन और कीमती मछलियों के सेवा कम मोल्ल की वस्तु देखने में नहीं आई---इसीतरह यह सौदागर आवकीगिर है॥

सब आदमियों की रायहै कि रूसके सौदागरों के चाल चलन में दो वहुत बड़ेदोषहैं--एक तो मूर्खता दूसरे अधर्म्म--इसमें तो सन्देहनहीं होसक्ता क्योंकि वह मूर्खअवश्यहैं--वहुतसे सौदागर ऐसेहैं जिन्होंने आरम्भमेंशिक्षाभी नहीं पाई--वहुतेरे (क)का नाम नहींजानते--वे उपाय हिसाव किताव करने में दारमदार रहता है--या कुछ लकीरैं खींचलेते हैं--जिनको वही खूबसमझ-ते हैं--कोई कुछ हस्ताक्षर करलेते हैं और एक अजीव प्रकारके शस्त्रके द्वारा से सीधा सादा हिसाव भी लगाते हैं--इस हथियार का रूस में वहुत रवाज है--कोई ऐसे हैं कि जान्तियां और पाक लोगों का जीवनचरित्रभी पढ़-लेते हैं--ऐसे वहुतही कमहैं जो वहीखाता रखतेहों--और आश्चर्य्यही ऐसे हैं जिनको शिक्षा पाया हुआ कहसकैं--परन्तु अव इसमें जो अदलावदल आ-रम्भहुआ है उससे धीरे २ उन्नतिहोगी--कोई २ सौदागर अव अपने लड़कों को भारीसे भारी शिक्षा देते हैं--और ऐसेनये जवान सौदागरभी अवकहीं२ मिलनेलगे हैं जो और देशोंकी दो एक भाषायें वोलसक्ते हैं- और जिनको शिक्षा पायाहुआ आदमी कहसक्ते हैं परन्तु शोकहै कि इनमें वहुतेरे आदमी वाप दादे के पेशे भूलजाते हैं--और अन्य पेशा धारणकरलेते हैं--इससे सौदागरी के दरजे को वड़ी हानि और दुःख पहुंचता है ॥

यह जो कहा जाता है कि रूस के सौदागरी दरजों में आम वेईमानी प्रचलित है उसके मध्ये ठीक२राय नियत करना कठिन है--इसमें तो कुछ भी अन्तर नहींहोसक्ता कि कारोवार में वहुत वड़ी वेईमानी अवश्यहोती है--परन्तु यह काम मानने के योग्य है कि इसमें परदेशी आदमी अवश्य विशेषता के साथ राय नियत करैंगे--हम वे कम घटी अपनी दुनियवी सौदागरी के मुख्य अन्दाज से इसकी भी अन्दाजकरते हैं--और यह भूलजाते हैं कि रूस में सौदागरी केवल उस पूर्वदशा में है जिसमें नियत किया हुआ मोल और मध्य पदवी के लाभों से कोई सम्वन्ध नहीं है- और जव हम इत्तिफाक से कोई असली वेईमानी जांच लेते हैं तो हमको वह मुख्यकर वड़ीही कठिनता और वेईमानी मालूम होती है--क्योंकि जो काम धोखे में लाया जाता है वह ऐसा भूंडा और अयोग्यताकी दशा में होता है जिससे हम स्वभाविक नहीं हैं जैसे तौलने और नापने में दगा देना जिसकी रूस में वहुत वड़ी रवाज है--इससे निश्चय करके हमको जियादह क्रोध आयेगा--हां जो होशियारी के साथ खोटाई करैं--जिसका इंगलिस्तान में रवाज जियादहहै--और जिसको वहुतसे आदमी वहां कुदरतप्रचालित समझते हैं--तो हम लोगों को इतना रंज न होगा--इसके सिवाय परदेशी रूस में जाते हैं और कोई भारी कार्य आरम्भ करते हैं और वहां के निवासियों की

भाषा और स्वभाव और चालचलन को कुछ नहीं जानलेते तो वह गोया जान बूझकर अपने आपको लुटवाते हैं- और उन्हें आप अपने आपको अपराधी कहना चाहिये--न कि उनलोगों को जो उनकी अजानदारी और न परीक्षा पाने से लाभ पाते हैं--इसप्रकार की बहुतसी और बातों से वह कठिनता की राय जो और देश के लोग रूसियों के दुनियवी सौदागरी की बाबत नियत करते हैं कुछ२झूंठ होजाताहै--परन्तु ऐसी वातों से यह हो नहीं सक्ता है कि जो बुद्धि प्रथम नियत कीगई थी वह सर्व झूठी होजाय--रूसी आप कहते हैं कि रूस के सौदागर बेईमान और खराब होते हैं--छोटे दरजे के रूसी तो नेकी और दुनिया को कुछ समझते नहींहैं--और चालाक आदमी की सराहना होती है चालाकसे मतलब यह है कि जितना अधर्मी ज़ियादह हो--रूसी सबको बहुत ज़ोर देकर कहते हैं कि रूस के सौदागरकी कोई बुनियादें नहीं हैं इसवास्तेबड़े बेईमान होतेहैं-- रूस में एक खराब तमाशा होताहै जिसमें एक आदमी शैतान बनता है और हरप्रकार के मनुष्यों को धोखा देता है--परन्तु अन्तको रूसकी सौदागरी की बेईमानी से वह भी अच्छी प्रकार हारजाता है--जब सेंटपीटर्सवर्ग के रंगभूमि में यह तमाशा होता है तब जो लोग उत्सव में बर्तमान होतेहैं वे इस तमाशे के मतलबों से एक सम्मति करते हैं कि जैसा चाहिये वैसेही रूसके सौदागरों ने शैतानों के भी कान काटे ॥

यदि दक्षिणी क़सबों में आसूद समुद्र के किनारे के निकट रंगभूमि में यह तमाशा किया जाता तो बहुत कुछ बदलना पड़ता क्योंकि यहां यहूदी आरमनी और यूनानी सौदागरों के सामनेमें रूसी सौदागर ज़ियादह धर्मवान् होते हैं-- (हे ईश्वर) यूनानियों और आरमीनियो में से कौनजात अधर्म में बढ़ी हुई है परन्तु जाहिरा ऐसा मालूम होता है कि नबी इसराईल ने-दोनों को मात करदिया--इस देश के एक रूसी सौदागर को मैंने यह कहते सुना था कि मेरी समझ में नहीं आता कि यह यहूदी अपना कारोबार क्योंकर करते हैं--गांव में गेहूं प्रति शिटोरट ग्यारह रोबल के हिसाब से मोल लेते हैं--समुद्र के किनारेतक अपनेही खर्च से ले जाते हैं और जो लोग यहां से बाहर ले जाते हैं--उनके हाथ दस रोबल के हिसाब से बेचते हैं--और इन सब बातों के अतिरिक्त वह किसी न किसी उपाय से लाभ पाते हैं--लोग कहते हैं कि रूसी सौदागर दुष्ट होते हैं परन्तु यहां हमारा रूसी भाई कुछ नहीं करसक्ता इसबयान की सचाई मुझे अगणितसमयों पर हुई है ॥

जो रूसी सौदागरों की सृष्टि की बाबत में एक आमराय प्रकट करूं तो

मुझको यह कहना चाहिये कि रूसमें सौदागरी बहुतकुछ इन्हीं बुनियादों पर कीजाती है जिस बुनियाद पर इंगलिस्तान में घोड़ों का व्यापारहोता है--जो आदमी मोललेना या बेचना चाहता है उसको योग्यहै कि अपनेही जानदारी और हृदयकी शक्तिपर आशा करै—और जो उसको खराब से खराबसौदामिले या वहठगजाये तो यह उसका आप अपराधहै--अंगरेज सौदागर जब रूस में पहुंचते हैं तो वह तअज्जुब यह समझते हैं और जब उनको यह काम मालूम होजाता है तब भी बहुधा समय रूसियों की भाषा व रीतें और स्वभावकी न जानदारी से वह इस योग्य नहींहोते कि इस कामकी जानदारी से लाभ उठायें या उठासकैं—पश्चात् पहिले वह प्रचलित बेईमानी की बाबत अगणित ताना व परसंताप की बातें करते हैं परन्तु धीरे २ वह अपने को समयोंपर छोड़देते हैं--और जो रुपया वसूल होनेसे रहजाताहै उसके पूराकरने के हेतु महंगा बेचतेहैं--जो जरूरी मुस्तैदी और बुद्धिकी होशियारी से अच्छी आमदनीहुई तो बहुत कुछ पैदाकरलेते हैं—परन्तु ब्रटिश सौदागरों की पुरानी ज़ात शीघ्र २ खोती जाती है—और मुझे बड़ाडर है--कि उपस्थित नसल इसप्रकार पर कृतार्थ न होगी जमाना बदलगयाहै—पुरानी सरलता के ढंगसे धन विशेप जमा करना अब आगे योग्य नहीं है—दशायें प्रतिवर्ष बदलती जातीहैं—और सामना और समीपपन आपुसी बढ़ता जाता है--इन बदलियों से आगेको कहना और समझना और उनसे लाभ उठाना इन सबके मतलबों से मनुष्य को देश की जानदारी उससे जियादह होनीचाहिये--जैसी पुराने फिशनके आदमियों को थी--और मुझे ऐसा मालूम होता है कि नई नसलवालोंको अपने अगलों से भी कहीं कमजानदारी है--यदि इस काममें कोई बदलना नहीं होगा तो मुझे विश्वासहै कि जरमन सौदागर जिनको सबको बहुतजियादह सौदागरी की शिक्षा दीजानी है--और जिस देशमें रहते हैं--उससे जियादह जानदारी रखते हैं अन्तको अपने ब्रटिश निगहबानों को बाहर करदेंगे अब भी कहाजाता है कि सौदागरी की बहुतसीडारें जो अंगरेजोंके हाथ में थीं--अब जरमनों के हाथ में चलीगईं॥

यह ध्यान न करना चाहिये कि रूसकी सौदागरी की सदन्धी दशा जो धीर्य के अयोग्य है वह रूसियों के किसी चाल चलन के हानिका फलहै--कुल नयेदेशों की दशा आदि में ऐसी है--और होनीही है--इसलोगे प्रकट होता है कि जो अदला बदल रूस में दिनदिन होने वाला है वह उपयोगी होगा--यह सत्य है कि वर्तमान समय में रेलकी विशेषता बनावटकी और नेकों और दुष्टों के जल्द २ बदली पाने से सब प्रकार की सौदागरी हेर-

मानों के लिये एकनया और लम्बा चौड़ा मैदान खुलगया है--परन्तु इसके प्रतिकूल अबसन नये कसबों में कुछ सौदागरों की संख्या है जो पश्चिमी यूरुपके ढंगपर कारोवार करते हैं--और जिन्होंने परीक्षा से सिखाया है कि ईमानदारी सबसे सुन्दर उपाय बर्त्ताव के योग्य है--जो कृतार्थपन उनमें से बहुतेरोंने पाया है-- इससे अवश्य यहबात होगी कि उनका किया जायगा ज्ञात और पुरानी वातोंका उमंग जो सौदागरों के दिलोंमें देरसे था अब शीघ्र २ दूर होताजाता है--और अब बहुतेरे काम ऐसे हैं कि देहातमें जीवन काटते हैं--और सर्कारी नौकरीको छोड़कर सौदागरी और चतुराईके इरादे की ओर ध्यान देते हैं--इस राहसे एक धनवान् और शिक्षापाया हुआ अमीरों का दरजा बनने लगा--जो कैथरायन ने क़ायदों और रीतों के द्वारा से नियत करने का परिश्रम कियाथा परन्तु अभी तो देहली दूर है--अभी बर्षों चाहिये--यह हमको एक जी लुभानेवाला मज़मून ध्यानकरने के योग्य मिला है परन्तु( कहां घोड़ा था कहां मैं दौड़ा ) जैसे मसल है कनियां लरिका गांव गुहारि ॥

इति ॥

---

# रूसका इतिहास

## उल्लास दशवां ॥

---

### राज्यराजाधिराजी व सर्कारी अधिकारी

**नोवगोरड के और सब अफ्सरोंने नायब गवर्नर के समय मुझे रूसीभाषा के सीखनेमें सहायता दी—हालकी वज़ा व ढंग पीटर बड़ेके हुक्मों के अनुसार और उसके स्थानवालों का इस ढंग और वज़ाको बढ़ाना—ढंग व प्रकार का संक्षेप हाल—सर्कारी अफ्सर—अफ्सरोंके पद—वीतीहुई जमाने की अमलदारीने रूस के साथ क्या किया—गवर्नमेंट और प्रजा के तअल्लुके—उस अमलदारीके असली नुक़सान—क़ानूनकी कठिनता—जंडरमीर और मेरे तअल्लुके—क़ैद और छूट—बुरीअमलदारी का सबसे सुंदरदवा यह है कि शिक्षापाईहुई प्रजा उसके प्रतिकूल होजाय—इन बातोंका रूस में अब प्रबंध होताहै—**

जैसा मैंने कहाहै कि नोवगोरड में जाड़ेकी ऋतुमें ठहरनेको एक यह कारण था—कि मैं देहातका प्रबन्ध शहरी और न्यायसे जानदार होजाऊं—और जब मुझको मुनासिब समयमिला तो मैंने तुरन्त अपना इरादा गवर्नर व नायब गवर्नर पर प्रकट किया—इन दोनों साहबों और २ अफसरों ने भी वादा किया कि जहांतक होगा सहायतादेंगे—मैं इनसे निहायत हर्षित हुआ परन्तु जैसेही मैंने इनवादों से फायदा उठाने का परिश्रम किया वैसेही मेरे सर्व मनोरथोंका खून होगया—क्योंकि जब एकरोज़ मैं मन्शा को नायब गवर्नर के पास गया और उनको याद दिलाया कि वादे को पूरा कीजिये तो मालूमहोगया कि वह अपने इकरारसे फिरगये—नायब गवर्नर ने

मेरी विनयके उत्तर में मुझे ध्यानसे घूरना आरम्भकरदिया--जिससे मालूम होताथा कि मानों मुझे वह रूसका अशुभचिन्तक समझता है--और फिर मुझे हाकिमी नज़र से देखकर कहनेलगा कि जो तुम्हारे पास वज़ीर की कोई सनद नहीं है--कि जिससे जांचकीजाय--इसवास्ते मैं तुम्हारी सहायता नहीं करसक्ता--और न तुम्हें सर्कारी दफ्तर में मुआयना करासक्ताहूं--परन्तु मैं इससे बेनसीब नहीं हुआ--बरन गवर्नरादि अफ्सरों की खिदमतमें मैंने प्रार्थना पत्र भेजे--और उन्होंने मेरे सहायता करने में कुछ ध्यान न दिया--इससे अब मैं खुश होगया गवर्नरने मीठेजीसे मुझे सारे सूबेका शहरीप्रबंध और बन्दोबस्तका हाल बताया--और कोई ऐसी किताबों का नाम लिया जिनसे मुझे तारीखी बातैं और ढंगकी जड़ैं मालूमहोसक्ती थीं॰- और छोटे अफ्सरों ने मुझसे अपने२महकमों के काम विदित किया — अन्तको नायब गवर्नरने भी अपने बराबर वाले अफ्सरों की पैरवी की परन्तु मैंने अच्छी प्रकार पर कहा कि मुझे क्षमाकीजिये--इस प्रकार से मैंने कुछ थोड़ीसी जानदारी रूस के शहर के प्रबन्ध के हेतु जानी — और ततपश्चात् परीक्षा व पाठसे उसको पूराकिया-जो मैंने जाना वह पाठकों के आगे करताहूं ॥

राजनीति शहर की बड़ी भारी संध जिससे इस भारी राज्य के भिन्न टुकड़े आपस में मिले हैं और जिससे कुछ सुख व चैन है--वह कई नसलों में दरजेवार नियत हुई है--यदि उसका असली बुनियाद करनेवाला बड़ा पीटर था उसके पहिले देश का प्रबंध बुरे प्रकार पर हुआ करता था — मासकू के राजपुत्रों ने अपने दुश्मनों का देश विजय करके अपनी राज्य में मिलालिया--यदि इससे राज्य तो भारीहोगई--परन्तु उन्होंने परिश्रमनहीं किया कि मज़बूत जड़ों से उसकी बुनियाद को मज़बूत करैं राजपुत्र यदि चलते पुरजे थे परन्तु प्रबन्धकों का ऐसा स्वभाव न रखते थे — इनके स्वप्न व ध्यान में भी यह बात नहींआई कि ढंग व प्रकार को अच्छी जड़ों से नियत करैं--उन्होंने पुराने क़ायदों व रीतों को जहां तक उपयोगी और दुष्टता और अन्यायपन का द्वारा पाया वैसेही नियत रक्खा — और केवल इतनाही बदला जितना बहुत ज़रूरी था--और यह ज़रूरी बदलियां बहुतेरी मुख्यथीं न कि आमतरहसे--इसका बड़ा रवाजथा कि मुख्य२रायें या मुख्य२ शिक्षायें देश के अफ्सरों के नाम या आज्ञापत्र देश के प्रबंधकों के नाम भेजे जायं परन्तु रीतों की वजा की ओर कम ध्यान था--निदान मासकू के हाकिम केवल एक स्वार्थी की हिकमत अमली के पाबन्द थे अर्थात् बंधे थे--और जो कोई काम किसी प्रकार से उनको क्लेश का कारण होता था उसको निर्दयतासे उजाड़ देते थे--हां लाचार होकर प्रबंध तो करनाही

पड़ताथा--परन्तु दिली कोशिश न थी इसवास्ते उनके राज्य के समय में न केवल भिन्न स्थानों में भिन्न बातैं देख पड़ती थीं--वरन प्रबंध का ढंग भिन्न एकही जिलामें जगह२देख पड़ताथा--फिर यहमालूमहोता था किमानों ऐसे जहाजोंकाबेड़ाहै जिसमेंलोहेवाले और धुयेंवाले और छोटेबड़े जहाजमिलेहैं--यह अनरीति प्रबन्ध या यों कहिये कि प्रबन्ध का न होना बड़े पीटर ने कुछ नापसन्द किया काहे से वह बुनियादों का पाबन्द था--उन्होंने ठान लिया कि इस खराब शहरी राजनीतिके ढंग को तोड़दें और कोई बुनियादों का प्रबन्ध सुन्दरताई के साथ करैं और ढंग की कल को नई बुनियादों के अनुसार चलायें इसकाम के कहने की कोई आवश्यकता नहीं है--कि यह सुन्दर उपाय देशी प्रबन्ध जो रूस के प्रजा के सर्व प्रतिकूल थी अर्थात् रवाज व ख्यालों के--सरलता से कृतार्थपनको नहीं पहुंची--अब यहां पर मान लीजिये कि ऐसा कारीगर जिसके पास न हथियार अच्छेहों और न बनावट में गुणग्रहों--और न उसकी सहायता को होशियार कारीगर हों और न मसाला अच्छा मिले साथ इन सब बातों के यह इरादा करै कि दलदल पर एक भारी महल खड़ाकरैं तो कहिये यह कैसे होसक्ता है--यह काम बुद्धिमान के निकट कठिन मालूम होगा--पर तो भी बड़े पीटर ने कठिनतावों को होने के योग्य कर देखाया--इस बेचारे के पास नतो मसाला है और न बनाने का गुणहै और न मज़बूत ने थी जिसपर बनावट बनाता तो भी उसने अपने स्वभाव के बल से पुरानी इमारत शहरी राजनीति को ढहादिया--और नई इमारत की बुनियाद डाली--परन्तु उसका परिश्रम सब खराबगया और उसने लगातार इन कोशिशों में हार पाई--अपने अगणित हुक्मों में उसने अपने परिश्रम को ऐसा कहा है कि पत्र खींचदिया है जिस के पढ़ने से शोक और आतंक और उपदेश मिलता है--इस तारीफ पर कि लगातार अकृतार्थ हुआ तो भी परिश्रम और कोशिश खूब करता रहा--उसके वजीर उसके प्रतिकूल होगये--और जो इमारतें उसने बनाई थीं उनकी बुनियाद निर्बल होने लगी सब इमारत बड़ी निर्दयता के साथ ढहादीगई या आपही गिरगई -परन्तु इसपर भी वह कारीगर अपने परिश्रम में न फिरा--और बड़ी बहादुरी व दृढ़तासे अपने इरादेपर बनारहा--जो बड़ी तारीफ के योग्य है--सफाई और सादापन से अपने न कृतार्थ होने और गल्तियों का इकरार करता रहा--और संतोष से उनका उपाय करता रहा और कभी बे नसेबी की बात ज़बान पर न लाया--बरन यही आशायें रक्खीं कि अवश्य अन्त को कृतार्थ हूंगा—जैसे मसला है कि हिम्मत मर्दां मदद ख़ुदा अर्थात् साहसी आदमी को पहाड़ भी एकफुनकड़ी है—सो वह अपने साहस पर

संतोषिक था—परन्तु शोक जीवन ने साथ न दिया यमराजजी ने उनपर कृपाकी और अपने साथ भी लेगये—और सब कामों को छोड़कर उसको ईश्वर के यहां जानापड़ा—और इस इमारत के शहरी राजनीतिका पुराब उसको अपने जगह बैठने वालों के लिये छोड़नी पड़ी ॥

उसके जगह बैठने वालों में से कोई बड़े पीटर के तुल्य बुद्धिमान व मेहनती न था--इसलिये दे मुशकिल उन सबको उसी हिकमतअमलीपर चलना पड़ा--पुरानी मूर्खता हकूमत का पाबंद होना अयोग्य था--पश्चिमी ख्यालोंके साथही साथ यह मनोरथ भी खूब बढ़ा कि राजाधिराज का बल व ऐश्वर्य की उन्नति हो--इसवास्ते धनवान् लोग ध्यान करने लगे--कि उस अबरूत हुक्म चलाने का क्या द्वारा है—जिससे ढंग व वज़ामें सलाह की जाय—यह ख्यालोंका उलटा पलट व फ्रांस के ढंग प्रकार का हुक्मचलाना फ़िलपवलोई चहारम या चौथे के समय के समान था—दोनों देशों में गवर्नमेंट ने बराबर यही परिश्रम किया कि लोकल के मातहत गवर्नमेंट को बहुतजियादह बेदखलकरदे—और अन्तको वह इसमें खूब कृतार्थहुआ परन्तु इस भारी अलंकार में बहुत बड़े अन्तर हैं—फ्रांसके राजावों को तो केवल सूबों के रईसों को उनकी सम्पति के हकों के समेत आज्ञानुवर्ती करना पड़ा—और जब यह करचुके तो बड़ी सरलता से भिन्न महकमों में शामिल होने को बड़े अफ्सरों की मातहती में राज्य नियत करली—रूसके राजावों को फ्रांस के राजावों के अनुसार लड़ाई की कुछ आवश्यकता तो नहीं हुई परन्तु मूर्ख और अयोग्य प्रजा में ऐसे हुक्म चलाने में बहुत कठिनताई पड़ी—कई नसलों तक रूस में पाठशालों की बुनियाद डाली गई और उनका भारी खर्चा लोगों की शिक्षा व उपदेशों में हुआ जिससे वह तालीम पाकर सर्कारी नौकरी के योग्यहों ॥

इसवास्ते पश्चिमी यूरुप के ढंग व प्रकार के अनुसार होगया--परन्तु कोई आदमियों को इसका कुछ भी विश्वास नहीं है कि इस ढंग व वज़ा से प्रजाका मनोरथ पूराहोगा जिनके लिये यह हुक्म चलाने का ढंग धारण किया गया है--इस मध्ये में एक नामी आदमी ने कैसी सुन्दर बात कही है कि महाराज आप देखिये अभी थोड़ेही दिन बीते कि रूस के अफ्सर सब गल्लगुप करते थे जिससे देश में सब प्रकार की खराबी और कमी पाई जाती थी यहां तक अदालतें मानों अंधेर की घर थीं--लोग बहुतेरे झूठ सौगन्ध करते थे—और बहुतसी इसप्रकार की शरारतें करते थे जोकि अबतक दूर नहीं हुई हैं अब इससे क्या सिद्ध होता है—यही कि रूसी प्रजा जरमनी प्रजा से दुनिया में कहीं कम है—और यह भी सिद्धहोताहै कि जरमनीकी शहरी राजनीतिका

प्रबन्ध जोकि जबरदस्ती इच्छा के प्रतिकूल उनको स्वीकार करना पड़ा-- उनके योग्य और हाल के मुनासिब न था--कल्पना करो कि जो किसी नये जवान लड़के को तंग बूट जबरं पहनाइये तो वह अवश्य चीरफार डालेगा और लोग फटे बूटको देखकर हंसेंगे--परन्तु बूट भाड़में जाय पांवको तो क्लेश न पहुंचै- अब सुनिये कि रूसीप्रजा को न केवल तंग बूटही जबरं पहनना पड़ा बरन उनको तंग कपड़ा भी पहनना पड़ा और जोकि वे लोग जवान और युवा के उमंग में थे उन्हों ने उनको फाड़कर फेंकदिया--तंगजी और अभिमानी जरमनी खुलेजी रूसवालों की जरूरतों को न समझसक्के और न पूरही करसक्के हैं ॥

रूसकी राजनीति हालसाल में एक आश्चर्य बढ़ानेवाली बड़ीभारी इमारत मालूम होती है--जिसकी चोटी पर राजाधिराज रूस खड़े हैं--जो अपने को खुद मुखत्यार सब का पीटर बड़े के कौल पर समझते हैं--और जिनको दुनियामें किसीके पूछनेका डरनहीं है--वरन उनको अपनी सम्पाति पर सबप्रकार का अधिकार है और एक राजाधिराजकी तरह अपनी इच्छा व बुद्धि से राज्य करते हैं--और बादशाह के पीछे राजनीति की भारीसभा व वजीरों की जमाअत है जिसमें रीतों की बजाये और आधे साहब और जज्जआदि मिले हैं--अंगरेज़ तो क़ानून की पहिली जिल्द देखकर यही समझेगा कि राजनीति की भारी सभा पारलीमेंट के तद्वत है और वजीरों की जमाअत अंगरेजों के वजीरों के जमाअत के तद्वत है-- परन्तु सच में यह दोनों मजलिसवाले सबप्रकार से राजाधिराज के आज्ञानुवर्ती हैं--यदि भारीसभा को बहुत से क़ानूनी अखत्यार हैं जैसे सालाना बिजट का यांचना सलाह व लड़ाई का विज्ञापन करना और२जरूरी करनीय बातों का करना तोभी वह केवल एक ऐसी जमाअत है जिससे राजाधिराज अपनी खुशी से सलाह करते हैं--परन्तु यह कुछ करनीय नहीं है कि उसकी राय की पाबंदी भी हो--हमारे इंगलिशस्थान के मंत्री लोगों की तरह यहां के मंत्री लोग सावधान नहीं हैं--हरएक मंत्री आपही आप राजाका जवाब देनेवाला है-- कोई आम जवाब देही कुमेटी के तअल्लुक नहीं है सिनेट एक ऊंची पदवी कीसभा से मुराद है--जिसका पहिले यह काम था कि राजाधिराज की गैर हाज़िरी या कम उमरी की दशा में प्रबन्ध करें--और उसको राजनीति के सब महकमों में अखत्यारथा--परन्तु आजकल उसकेहाथमें केवल जोडीशल काम और मुकदमों का न्याय करना है--और वह एक न्याय कारक अदालत है--इन तीन ऊपर लिखित महकमों के मातहत मंत्रियों की सभा है और इन सभाओं की संख्या दश है--यह मानों राज्य के मदार हैं--जिनके तअल्लुक

इसप्रकार के मुक़द्दमें देशियों का न्याय करना है और इन्हींके द्वारा जार रूस के हुक्म आते हैं ॥

यूरपी रूस में मध्य पोलेंद व बिलतक व कोहक़ाफ़ सूबों के चौंसठ सूबे हैं--और उनके मातहत जिले हैं जो सूबे पृथक किये गये उनका राजनीति प्रबन्ध एक मुख्य प्रकार पर होता है--सूबे का मध्य क्षेत्रफल पुर्तगाल के क्षेत्रफल के बराबर है परन्तु कोई२सूबे बिलजियम के समान छोटे हैं--परन्तु एक सूबा बिलजियम का पचीसगुना है--लेकिन सूबे की फैलाव के अनुसार आबादी नहीं है--सबसे बड़ा सूबा अज़चीन जल है--इसमें कोई तीनलाख आदमी से कमनहोंगे--और कोई२सूबों में जो इससे छोटे हैं बीस२ लाख से जियादह आबादी है--कोई२ आक्सफोरड और बिकंघमसे भी छोटे हैं--और कोई सबराज्य मिली हुई बृतन व आयरलेण्ड से कहीं जियादह ॥

सबसूबा एक गवर्नर की मातहतीमें हैं—और एक नायब गवर्नर उस का सहायक होता है--और एक छोटी सी सभा शोरी--मलका कैथरायन दूसरी के कायदों के अनुसार से जो अबतक रूसके कानून में दाखिल है गवर्नरके तअल्लुक इतनेकोमल २ काम और भयंकरहैं--कि जो उनकेलिये योग्य आदमी ढूंढ़े जांय तो इसकी ज़रूरतहो कि ऐसी शिक्षादी जाय कि एकनई नई ज़ात पैदा हो--थोड़ाकाल बीता कि गवर्नर इन सूबों में बड़ी ज़बरदस्तीकी तरहसे हुक्म करते थे--और दीवानी व फ़ौजदारीकी अदालतों के हाकिमों पर उनका भयबनारहता है व रहताथा--परन्तु वह फैलाव और बिना हद्दके सब अख़्तियार कमकरादिये गये कुछ क़ानून के अनुसार और कुछ विज्ञापन व वढ़ती के द्वारासे घटगये--अब जोडीशल कामों की चौकसी गवर्नर के हाथ में कुछ नहीं है--बरन बहुतेरे अख़्तियार जो आगे उसको थे--अब नई लोकल जमाने के गवर्नमेण्ट के तअल्लुक़ करादिये गये इसके मध्ये मैं आगे चलकर कहूंगा--इसके अतिरिक्त बहुतसे रोज़के मामिलों की काररवाई राजसी व मंत्रियों की शिक्षा के सरक्यूलरों के द्वारा हुआकरती हैं--और जब कभी कोई बात आती है--कि जो शिक्षासे निबटा नहीं पासक्ती तो तुरन्त मंत्री से तार या डाकके द्वारा सलाह लीजाती है अब गवर्नरोंकोभी ऐसे क़ानूनके अख़्तियारोंकी हद्दोंमें सबकीसम्मतिका कुछ लिहाज़ नहीं है और कभी २ किसी अख़बारके अडीटरकीभी ख्यालरहता है कि ऐसा न हो कुछ छापदे--फिर वह आदमी जो प्रजाको सतातेहैं और जिनकी पदवी निन्दाकरने वालों ने छोटे राजा दिया था वह अब अच्छी प्रकार से अफ्सर के मातहत हैं--मैं निश्चय करके कह सक्ताहूं कि बहुत से रूसके अफ्सर निहायतही ईमानदार और धर्मवान् हैं--यदि कदाचित् गैर

मूली प्रबन्ध के योग्य न हो परन्तु अपनी सच्ची रायके अनुसार अपने रनीय काम सब विश्वास दारी से करते हैं—इस में शक नहीं कि अमल री जो मेरे स्थाननोवगोरड में ठहरने के समय गवर्नर थे बड़ेही नम्र और द्धिमान आदमी थे—सब पदवी के लोग उनका आदर व सन्मान करते और सबके प्यारे क्याथे मानो नयनों के सितारे थे—आगे के समय के ईस खुद मुखतार अर्थात् स्वतन्त्र शायद उन सूबों में मिलें तो मिलें जो एशियायी सूबों के निकट हैं ॥

गवर्नर शहर के सेवा और बहुतसे अफ्सर होते हैं जो मंत्रियों की ओर से काम करते हैं—और हरएक के नीचे एक ऐसा महकमा है जिसमें भिन्न अफ्सर मुख्य अफ्सर के नीचे काम करते हैं—सिवाय इसके उनके नीचे बहुतसे सहायक हैं जिनको सिक्रेटरी व मुहर्रिर अर्थात् लेखक कहते हैं ॥

शहरी राजनीति की इस अटपट कल चलाने के लिये बहुत से परीक्षा पायेहुये अफ्सरों की आवश्यकताहै—यहअफ्सर बड़े और परदेशी पादरियों के समूहों में से होते हैं और उनकी एक मुख्यपदवी है ॥

सर्वदेशी अधिकार व जंगी का बुनियाद कर्त्ता पीटरबड़ा था जिसने उन को चौदह दरजों में विभाग किया है और सब दरजों का एक मुख्य नाम रक्खा—यदि उन्नति निजयोग्यता में दीजाती है इसलिये जब कोई आदमी सर्कारी नौकरी करना चाहता है तो उसको अवश्य है कि छोटी पदवी से आरम्भकरै—और अपनी परिश्रम व योग्यतासे उन्नति करै—यदि सरिश्ते तालीम के सार्टीफिकट अर्थात् योग्यतापत्र देखाये तो चाहे इससे पृथक कर दियाजाय—कि छोटे दरजे में नौकरी न करै—छुन्दर २ प्रथमही से पाय जाय और जब राजसी आज्ञापत्र क़ानूनकी हदोंसे बरीकरदियाजाय--परन्तु सबकी रीति यही है कि जब कोई सर्कारी नौकरी करै तो अवश्य है कि वह छोटे दरजे से आरम्भ करै और उससे यह भी अवश्यहै कि वहांकुछ देरतक रहै जिस अधिकार पर वह नियत होता है—उससे उसकी योग्यता का अनुमान कियाजाता है कि आगे किस अधिकार के हेतु चुनाजाय—इसमें कोई ऐसे अधिकार हैं कि उनके नामसे लोगोंको धोखा होजायगा जबतक उनका हाल उनको न मालूम होगा ॥

एकबात का और ध्यान करना चाहिये कि जब कभी किसीरूसी यात्री से हमसे भेंट हुई तो उसके कार्ड के बड़े २ नामों और पदवियों से धोखे में न आयें—कोई तो अपने को कहता है कि हमजार क्रमांक सलाह करने वाले हैं—किसी के कार्डपर लिखाहोगा—मुख्य हजूरकमके नारके सलाह करनेवाले बहुत हैं—एकबात मुझेउमर भर यादरहेगी —यह यह कि मा-

मेरिका के एक निवासी ने एक क़ानूनी के भारी सलाहकारक का न्योता किया और अपने दिल में यह शोचा कि जो मंत्री साहब मेरे यहां न्योता में आयेंगे तो मानो मेरी प्रतिष्ठा के कारण हुये — जब वह महाशय जिनको सलाह कारक क़ानून का समझतेहैं उनके यहां आयेतो उसको मालूमहुआ यह क़ानूनके सलाह कारक नहीं हैं — बरन किसी सर्कारी दफ्तरका छोटा लेखक है — कहांतो क़ानूनी सलाह कारक समझे हुयेथे और कहां यह लेखक निकले अहा घीके धोखे कपास खागये — यह जाननाथा कि जिनके यहां आये थे उन्होंने भृकुटी धनुष चढ़ाया — इसमें शकनहीं कि और लोगों को भी ऐसीही परीक्षा होगी — और देशोंके निवासी जब सुनतेहैं कि रूस में एक सभा कौंसिल डीअटाट के नाम से नामी है — तो वह शोचते हैं कि कौंसलर डीअटाट इसी पाक उत्सवके नम्र सभासद अर्थात् भारी खम्भहोंगे-परन्तु सचमें यह और ऐसेही ऐसी और पदवी ऐसी नम्र नहीं हैं — जैसी प्रकट मालूम होती हैं॥

जो लोग बर्ताव करके फल निकालते हैं और केवल प्रश्नोंपर अपनी राय और ख्यालों को नहीं दौड़ाते बरन जो फल निकलते हैं उनपर बड़ा ध्यान करते हैं--वह यह सुनना चाहते कि भारी अमीर जो देश के प्रबन्ध के हेतु नियत हुये हैं--वह क्या हैं--वह केवल यह यांचते हैं कि इन भारी अमीरों की सभा ने कैसा काम किया है--बीते हुये ज़माने में रूसको उसने क्या फायदा पहुंचाया--और हालके ज़माने में वह क्या कर रही है--

आज कल के ज़माने में जबकि सतानेवाले और ज़बर दस्ती करनेवाले और स्वतंत्र नाम मात्र सलाहों में किसी को कुछ भी बिश्वास नहीं रहा और जो बिश्वास था वह भी जाता रहा--और लोग समझने लगे कि एक गवर्नमेंट की सावधान ज़ात होनी चाहिये--जिसके फायदे भारी हों--तो ऐसी हकूमत को कोई नहीं पसन्द करता कि एक आदमी की मातहती में पृथक महकमे हों--और वह सब हुक्म चलायें॥

रूसमें लोग ऐसी राज्य से बिबेक करते हैं--क्योंकि उसकी बुनियाद ठहर नहीं सक्ती यह प्रश्न यदि अच्छा मालूम हो परन्तु काम में आना कठिन है॥

राजाधिराज निकोलिस के राज्यके समय को स्मरण करके जिसमें बड़ा कठिन सैना का प्रबन्ध और कोमल २बातें प्रचलित की गई थीं--बहुतेरे रूसी हालका शहरी राजनीति और न्याय पर मूंड़पर हाथ धरे रोते हैं--और बहुतेरे अंगरेज़ इस निन्दा की सच्चाई करते हैं॥

पूर्व इसके कि हम इसकाम में राय दें--हमको इस प्रबन्ध की बाबत यह भी यादरखना अवश्य है--कि तवारीख की रूसे यही प्रबन्ध अच्छा है--और

यहांपर हमको अपनी रिहाई और जमाने के लोकल गवर्नमेंट को दखलदेना चाहिये वरन यह देखना चाहिये कि उसके सिवा और किसी ढंग व वज़ा का वर्ताव होसक्ता है या नहीं--कभी२ जो कुछ प्रवन्धकों को शोचने में सुन्दर कारण का प्रवन्ध मालूम होताहै वह कोई दशावों में वर्तावसे न होने के योग्य वह अच्छानहीं मालूम होताहै--यहांपर इसकाम का निवेड़ाकरने में कोई आवश्यकता नहीं है कि रूसी जातके जीने से मनुष्यों को लाभ है या नहीं--परन्तु हां हमयह जुर्रत करके कह सक्ते हैं कि जो रूस में एक पोढ़ी और मजबूत राज्य और शहरी राजनीति का प्रवन्ध नियत न किया जाता तो जमाने में रूस यूरुप में एक वलवान राजा कदापि दृढ़ न होता--थोड़ाकालहुआ कि दुनियां के उस भागमें जिसको रूसी राज्य कहते कई भिन्न खुदमुखत्यार और आधी खुदमुखत्यार रियासतैं थीं रूसका हाल आर्यावर्त्त के हाल से वहुत मिलता है रूसकी राज्य पहिलेपहिल खुदमुखत्यार राजा के कारण से नियतहुई--इसीकारण से इसमें लड़ाइयां नहींहोनेपाई--और इसीखुदमुखत्यार राजाकेकारणसे जिसको पूरे२अखत्यार प्राप्तथे पश्चिमी लियाकतने इसमें प्रकटतापाई--औरअव रूसने भी यूरुप की राज्यों में एक वड़ी पदवी पाई है--यदिलोगों की यह रायहो कि भिन्न रियासतें आपसे आपस में मिलजायं--और सव दरजे के निवासी पश्चिमी लियाकतको निजखुशीसे पाते तो अच्छाहोता परन्तु तारीख़ से यह प्रकट है कि यह काम कठिन था ॥

यदि हम मानते हैं कि सव राज्य और शहरी राजनीतिकी वढ़ती प्रथम रूसका वल पैदाकरने के लिये और उसके पश्चात् उसकी जाती रिहाई नियत रखने के हेतु अवश्य था परन्तु उसकेसाथही हमको इनफलोंसे आंख न छिपाना चाहिये जो ऐसे प्रवन्ध से प्रकटहो--गवर्नमेंट का जो मनोर्थ था उससे न प्रजाको कुछ सहदुःखी* न थी न साफ २ प्रजा की समझ में आता था इसवास्ते फल यहीनिकला कि गवर्नमेंट और प्रजामें अन्तरहुआ और जो कि वे समझे वूझे जल्दी और कठिनाई से गवर्नमेंट ने परिश्रम किया कि अपना मनोर्थ पूर्णकरें--इसवास्ते प्रजाके जी में शत्रुता का उमंग पैदाहुआ--जार तो समझते थे कि हम देश के मित्र हैं और प्रजा उनको देहधारी शैतान समझती थी और जारकुन समझते थे कि प्रजा एक ऐसा हथियार है जिससे हम देशीलोगों में अपना मनोर्थ पूर्णकरसक्ते हैं--सर्कार हमेशह लोगों को तुच्छसमझतीरही और यहख्याल करतीरही कि वहउनकी

* जो अपने दुःख में शरीक हो जिसको उर्दू में हमदर्द कहते हैं ।

तदवीरें समझ नहींसक्ते--हां लोकलप्रबन्ध कुछ करसक्तेहैं—जोकि उनको अपने केवल अफ्सरों से शिक्षा और अंगीकारी लेने की आवश्यकतापड़ती थी इसवास्ते वह प्रजाको बिजय कियाहुआ और बदलाहुआ समझते थे निदान सर्कार को लोग खेलौना समझनेलगे—उनकी राय थी कि जो मनुष्य सर्कारकी प्रजा हैं उनके फायदोंपर सर्कारनहींदेखतीहै वरन गवर्नमेंट के लाभके हेतु बड़ी निर्दईपनसे प्रजाके हकों का खूनकरती है ॥

शहर की राजनीति सब रूस में बड़ीआलस्य और धीरताकेसाथ चलती है—क्योंकि देश में इतना फैलाव है कि प्रबन्ध में चाहे बे चाहे ठहरना होता है—सब फैलाव देश में उत्तरीय महासागरसे लेकर खिजरमहासागर तक बविल्तक महासागर से लेकर चीनकी वलायत की सीमावोंतक सेंटपीटर्सबर्ग तक राज्य कीजाती है—जो रूसदेश की राजधानी है—धनवानोंको उत्तर देनेका बड़ाडर रहता है और बहुतेरे अपने नीचेवालों से मामिले व मुकद्दमें निकालकर भारी अफ्सरोंकोसौंपदेतेहैं—जो नहीं मामिलों और देशीकामों और शहरी राजनीतिकी कल में डालदियेजातेहैं तो मानो वह ऊपर को चढ़ना आरम्भ करतेहैं—और निश्चयकरके किसी न किसी दिन बड़े वज़ीर के पासतक पहुंचजाते हैं—अब देखिये कि मंत्रियों के पास सर्कारी काग़ज़ों का ढेर लगाहुआपड़ाहै—बहुतेरे न कुछ और छोटेकाग़ज़ों का ढेर भी है—जोकि देशोंके भिन्नभागों से डाककेद्वारा भेजेजातेहैं—और भारी आदेशकों के पास तो इतना ढेर लगारहता है कि जो हजार आंखें और रावण के समान हाथ भी हों तोभी होनहींसक्ता कि अपनेकरणीय कामों को दियानतदारी के साथ करसकैं—न तो उनको इसदेश से कुछ जानदारी है जिसपर वह आज्ञाकरनेवाले होतेहैं—न कामकरते हैं—जबतक चाहें व्यर्थ बैठेरहैं ॥

राज्य के विशेषता के बुरे फल सहने के लिये रूसके अफ्सरों के सिवा गल्ल गुप्प का भी जुल्म सहने पड़ता है--एक दिन बड़े पीटर ने यह आज्ञादी कि जो कोई आदमी इतनी भी चोरी करै कि जिसके मोल से एक रस्सी मोल लीजाय--तो उसको फांसी देना योग्य है--उसपर बड़े मंत्री ने कहा कि पृथ्वीनाथ जो आप इस हुक्मका वर्ताव करैंगे तो कोई अफ्सर इस राज्य में बचैगा नहीं--उस योग्य अफ्सरने यह भी कहा कि पृथ्वीनाथ हम सब चोरी करतेहैं परन्तु अन्तर इतनाहै कि कोईज्यादा और कोईकम--कोईखुला खुली--कोईछिपाछिपी—डेढ़सौ वर्षहुये कि यह बातें विशदवाणी अमृतसानी मुखसे ज्ञात हुई थीं--इतनी देरमें अवश्य रूसने बहुतेरी बातोंमें बढ़ती पाई--परन्तु दुनयवी हाल शहरी राजनीतिके अभी तक वैसेही हैं--हालकी आबादी

का आधा भाग पुरुषों का अवतक विना बढ़ावके वही बातें कहसक्ता है जो कि पीटर बड़े के बड़े मंत्री ने कहे थे ॥

रूस देश के यह हाल अकोमल समझने के लिये अवश्य है कि अफ्सरों का मुद्रापूजन दो प्रकार पर बांटदियाजाय एक तो अफ्सरों का स्वभाव था कि खिदमत करने का नजराना ज़बरदस्ती वसूल करते थे--दूसरे वह और अधर्मी से भी लोगों से रुपिया लिया करते थे यद्यपि हम इन दोनों प्रकार की बुराइयों में खूब अन्तर नहीं करसक्ते तो भी रूसी अफ्सर दुनयवी तरह पर नज़राना जवरन् रुपिया लेने में अन्तर करते थे--यदि कोई रूसी अफ्सरों की तरह नजर लेता और कोई उसको विश्वास से कहता तो वह आग भभूकाहोजाता यह सब की रीति थी और कुछ प्रचलित भी--इसकारण से समझा जाता था कि लोगों को कम मासिक मिलता था--कोई महकमों में तो कर लेने का एक बीजक*रहाकरता था--जैसे झाडी खीचने वाले हरएक ओहदेदार को गवर्नर से लेकर चौकीदार तकको हर एक पदवी के अनुसार एक मुकर्ररी रक़म दिया करते थे--एक दफा का हाल मुझे अच्छीप्रकार याद है कि किसी अफ्सर को किसी आदमी ने मामूली घूस अर्थात् रिशवत से जियादह दिया तो उसने ईमानदारी के साथ जितना जियादह था उतना लौटा दिया और२भी बड़े२अपराध सबसे नहीं पाये जाते थे- परन्तु तौ भी अवश्य थे--बहुत से भारी और शुचि अधिकारी बहुत सा रुपिया लोगों से लिया करते थे परन्तु उसको दोष नहीं समझते थे वरन मां का शीर--क्या खूब तो भी वह अपने अधिकारपर नियत रहते और सभा में उनका बड़ा सन्मान होता इसकाम से जिसकी हदहुई उस ज़माने के रूसी अफ्सरों का दुनियाभर में प्रकट है ॥

बादशाहों को भी अच्छीप्रकार उनबुराइयों की विद्या थी और सबने कम जियादह उनके दूरकरने की कोशिश भी की परन्तु उनके परिश्रमों ने जो फल हुआ उसके हम खुदमुख्तार राज्यों की सराहना नहीं करसक्ते जिनस्थानों में एक भारी अफ्सर की मातहती में भिन्न महकमें हैं जिसमें सब अफ्सर अपने मातहतों के अपराधों का जवाब देने वाले हैं वहां यह बात कठिन है कि किसी अफ्सर को अपराधी कह दिखावें कि भारी अफ्सर उसकी सहायताकरेंगे क्योंकि भारी अफ्सर पापभी[illegible] में मिले हैं-अब कहिये ऐसे अपराधी को कौन दण्ड देसक्ता है और उसका अपराध[illegible] सिद्ध होसक्ता है--जार रूस तो बेशक अपराधियों को दण्ड देगा और

---

* उर्दू में [illegible] कहते हैं

उनके अपराध की छान भी खूब करैगा इसबातपर सब आदमी उसकाहाथ बटायें--परन्तु सच करके वह भी वेचारा लाचार होके उन्हीं के साथ हो जाता है जो अफ्सरों की दुष्टता व खरावी छिपाना चाहते हैं--वह आप प्रथम पदवी का ओहदादार रूस की राज्य का है--और यह भी जानता है कि मातहत लोग बुराई करते हैं--जिसके प्रकट करने में अफ्सरों से वैर उत्पन्न होजाताहै इसहेतु वह भी चुपा जाता है--यदि अफ्सरों को बहुधा दण्ड दिया जाय तो लोगों के निकट उनकी क्या मिट्टी लड़ाई में रहैं--बरन सर्कार की प्रतिष्ठा व सन्मान में भी बट्टालगे--और उसके सुख चैन में भी आफत पड़े जो प्रजा के सुख हेतु अवश्य है इस लिये ओहदेदारों की बदमाशियां प्रकट नहीं की जातीं--इसके अतिरिक्त वह सर्कार जिसका दारमदार केवल एक आदमी की इच्छा पर समाप्त हो और जिसमें कभी२कठिनता कीजाय तो कैसे हो सक्ता है कि वह रीति से राजनीति की हकूमत से जिसकी बुनियाद सब आदमियों की रायपर हो कम कठिन व कम ज़ालिम हो-- जब कभी बड़ी पदवी वाले अधिकारियों की दुष्टता प्रकट होतीहै- तो जार निहायत मुलायमत व ग़मखोरी से बर्ताव करता है यदि न्याय पूरे प्रकार पर किया जाता है तो यह ऐसे उपाय से होताहै कि बड़ी पदवी वाले अपराधी पुराने ओहदेदार में जो पैंसन या वीडन है भूखा मरने नहीं पाता रूस में रीति है कि चाहे आप ज़ारही क्यों न हो रिआयत अवश्य करैंगे हां यदि कोई आदमी देश के साथ बदी करता है तो हाकिम लोग उसके साथ बड़ी कठिनता से बर्ताव करैंगे कि देशी अशुभ चिन्तक के वह जानी वैरी होतेहैं--प्रजा के बाम यदि कोई आदमी अपराध करै तो खैर राजधिराज के प्रतिकूल अपराध करै तो कहीं का नरहै ॥

रूसके ज़ातके सल्लाही और तदबीर करनेवालोंने यह परिश्रम किया कि अपराध होनेही न पाये केवल इतनेही परिश्रमपर संतोषिक नहीं हुये कि जब अपराध प्रकटहो तब उसकी दवाई करैं वरन सब कठिनरीतोंसे विवेककरके उन्होंने एक बड़ाही फसादी क़ानूनके ज़ाब्ते के अपराध के बंदोवस्तके हेतु जारी किया है--जब हम इस पेचदार क़ानूनी ज़ाब्तोंपर ध्यानकरतेहैं जिससे शहरकी राजनीति होतीहै तो हमारे जीमें यह ध्यान आता है कि राजनीति की सब बुराइयों का दूरकरना अयोग्य है—हर- एक अफ्सरके समाचार मानो पहिले से मालूम होतेहैं--और इस कारणसे सब प्रकार की फिक्र उसके बचाव व दियानतदारी में की जातीहै--जोकि पाठक अंगरेज इस फैलाव का हाल अच्छीप्रकार नहीं जानते इस हेतु मैं यहां एक उदाहरण देताहूं ॥

कल्पनाकरो गवर्नर जनरलके महलमें एक अग्निभवन के बनाने की आवश्यकता है--सब लोग तुरंत यह अनुमानकरैंगे कि गवर्नर जनरल से भारी रुतबावालों पर इतना विश्वास होसक्ता है कि कुछ रुपिया खर्च करके तुरंत बनवाले और खर्चको एक छोटी मदमें डालदें परन्तु वहां के राज्यके अमीरोंके कुछ औरही ख्याल हैं- उनको सबप्रकार की मद्दोंका ख्याल करना पड़ेगा--योग्य है कि गवर्नर जनरल साहब को एक प्रकार का मालीखोलिया होगयाहो कि चाहे वेचाहे मरम्मत होनी चाहिये--इस हेतु अवश्य है कि मरम्मत की जरूरतकी सचाई कीजाय--जोकि ज्ञान व विश्वास में एक आदमी अकेले से एक जमाअत में जियादह होतीहै इस हेतु अवश्य है कि कौंसल से इसकी सचाई कीजाय--यदि दो या तीन सभासदों की कौंसिल इस बात की सचाई करती है कि मरम्मत जरूरी है या नहीं--यह सनद बहुत समझी जाती है कौंसिल में भी केवल मनुष्यही होतेहैं--और शायद गवर्नर जनरल को डेराते भी हों इसहेतु समझने से उचितहुआ कि प्रोक्यूरर साहब जो एक मंत्री के नीचे हैं सची यांच करैं--जब यह दूसरी सत्यता मिलजाती है तो एक कारीगर अग्नि भवन के मुआइने और उसके अटकल करने को बुलाया जाता है--पर कारीगर को ठेका देदेना सबप्रकार से डरका कारण मालूम होताहै इसहेतु अटकल की सचाई भी प्रथम कौंसिल के द्वारा उसके पश्चात् प्रोक्यूरर साहब के द्वारा अवश्य है-- जब यह कार्रवाई खोड़स अर्थात् सोला दिनमें समाप्त होजाती है और कोई दस या बारह तख्ता कागज रंग जाचुकता है तो गवर्नर जनरल साहब को इस काम की खबर दीजाती है कि मरम्मतमें २ रुपिया दस आना या करीब ढाई रुपिया के खर्च होगा--अभी कार्रवाई सबसमाप्त नहीं हुई क्योंकि सर्कार अवश्य इसबात का धीरज करलेगी कि या तो अटकल कारीगर की मरम्मत के हेतु शुद्ध है या नहीं या किसीप्रकार की सुस्ती तो नहीं करता--इसलिये दूसरा कारीगर उसके कामके देखनेकेलिये बुलायाजाता है और उसकी रिपोर्ट की भी अटकलके तुल्य कौंसिल व प्रोक्यूररके द्वारा यांचहोती है--सबकाम तीसादिनमें समाप्त होतेहैं और कागज डेढ़ दोदस्ते खर्चमें आता है- यदि कोई आम आदमी मरम्मतके हेतु प्रार्थना करता और गवर्नर जनरल न होता तो हे ईश्वर कितना दर्गोदाला और कितना कागज खर्च होता ॥

हम इस बातको अवश्य अपने जीमें दृढ़करलेंगे कि ऐसी कठिन बातें जिसमें इतने रजिस्टर हों चोरी तो कदापि न होनी होगी परन्तु परीक्षा से यह बात सब अशुद्ध मालूम होतीहै हरएक अनोखी मचालिन मैंनदेश स्टरक

बुद्धिमानी के द्वारा पैदा होतेहैं--इसराह से छल तो समाप्त नहीं होगया वरन लोगों के जीमें यह ख्याल गुज़रे कि सर्कार हमको बिश्वास वाला नहीं समझती--इसके अतरिक्त उसके सब अफसरों धर्मवान व अधर्मवानोंमें झूंठ बोलने का स्वभाव पैदा होगया--जोकि बड़े शेखीबाज़ लोगों के वास्ते भी यहबात अयोग्य है--(यद्यपि शेखी रूसियों में नहीं पाईजाती) कि धर्म से सब करनीय नियत हुये कार्य करैं तो यह बात अवश्य पैदा होगी कि भारी कार्य काग़ज़ही पर किये जायं--ओहदे दारों ने ऐसे कामों की सचाई की जिनको कभी उन्होंने स्वप्नमें भी न देखा था -और मीर मुंशियों ने ऐसी २ जमाअत के परचे रंगे जिनको कभी ख्याल भी न था कि वहकौनसी बला हैं--फिर इस उदाहरण में जिसका हमने जिक्र किया मरम्मत तो कारीगर के बुलाने से प्रथमही हो चुकी थी परन्तु हां ज़ाब्ते की काररवाई बाक़ीथी यह तमाशा केवल इसलिये किया गया कि सर्कारी काग़ज़ों को जब कोई देखे तो अच्छी प्रकारसे पाये॥

ढंग व वज़ा की बुराइयों के दूरकरने के हेतु राजा निकोलस ने बिश्वास करके सबसे सुन्दर२द्वारा इकट्ठा किये थे--वह यहबात खूब जानता था कि मातहतों के अफसर मुझको धोखे देते हैं इसलिये उसने एक जमाअत बेह-जिंडर नामे सुन्दर मासिक पर नियत की--जो सब देशमें फैलीहुई थी और हर समय राजाको सबप्रकार के कामों का जानना देशी कामों की बाबत वह दिया करती थी--जो लोग यह समझते थे कि शहरी प्रबन्ध यों होना चाहिये कि भिन्न महकमें एक भारी अफसर के हाथ में हों वह जार की इस काररवाई की तारीफ में धन्यबाद देते थे--और ज़ारको भी इसबातका बिश्वास था कि इन अफसरों के द्वारा से छिपी उम्दगी न रहेगी और सब प्रकार की खराबियां दूर होजायंगी जो सच पूछो तो इस प्रबन्ध से बहुत कम अच्छे फल पैदा हुये बरन इसके प्रतिकूल इससे एक बुराई की यदि इस जमाअत के अफसर अच्छे मासिक पर चुने२आदमी थे परन्तु वह भी और लोगों के दोषों में मिलगये--सच है कि खरपूजा को देखकर खरपूज़ा रंग पकड़ता है--वह लोग यह मानने लगे कि हमको लोग दूत और चुगल खोर समझने लगे जो बड़ी खराबी की बात है और जिससे धर्मवानी कोसों दूर भागती है--इससे उनके परिश्रम और कोशिशों से कोई अच्छा फल प्रकट में नहीं आया वह लोग बड़े पीटर के प्रोक्यूटियर जनरल की दशा में थे--और इस नेक आदमी के अनुसार वह नहीं चाहते थे कि ऐसे आदमियों को बरबाद करैं--जो अपने घर वालों से किसी प्रकार खराब नहीं हैं- इसके सिवाय कानून के रीतानुसार आज्ञाको न मानना अधर्मपन में भी कई दर्जे

बुरा अपराध दृढ़था--और जो लोग राज्य के प्रतिकूल अपराधों को करते थे वह सबसे बढ़कर अपराधी समझेजाते थे जिहरमीर ने इसलिये आम बुराइयों की बाबत आंख छिपाई जिनको लोग वे दवा समझते थे--और सचाई या हृदयी शरारत के दूर करने में परिश्रम करना आरम्भ किया--जुल्म दुष्टता व गल्ल गुप्प जो होरहाथा उसका कभी किसी ने ख्यालही न किया -हां यदि कोई मसखरापन से कोई बात सर्कार के प्रतिकूल जबान पर लाता तो बड़ी निमक हरामी मानी जाती थी ॥

यह सभा अभीतक मौजूद है और सब बड़े शहर में उसका एक नायब पाया जाता है--उसको भी एक प्रकार का पोलीस समझना चाहिये- और उसकी जरूरत बहुतेरे ऐसे मामिलों में पड़ती है--जो सर्कार को छिपा रखना मंजूर है परन्तु शोक है कि यह जमाअत ऐसे क़ानूनी ज़ाब्तों से घिरी नहीं थी जिनसे अफसरों के जुल्म से सब आदमी पनाह में रक्खे जाते हैं--इस जमाअत के अखत्यार बे हद्द थे मानों यात्री कमीशन था--उसको अखत्यार था कि जब कभी किसी आदमी को किसी प्रकार से शक किया गया समझे तो उसे जबतक चाहे कैद में रक्खे या बिना क़ानूनी यांच रूस के किसी उजाड़ खण्ड में घर से निकाल दे--निदान यह जमाअत ऐसे लोगों को दण्ड देती है जो देशी मामिलों के अशुभ चिंतक हैं--और ऐसी सभावों में दरवाजा बंद होजाता है जो सर्कार का सामना करती है--और देशी बलवों को दूर करती है--सिवाय इसके इसका यह भी काम है कि हुक्म सर्कारी को जो कानून के प्रतिकूल हों काम में लायें ॥

इस अजीब व अबतरलता शहरी राजनीतिसे मेरा सम्बन्ध एक आश्चर्य प्रकार पर रहा--मुझे तो नोब गोरड के नायब गवर्नरसे परीक्षा होचुकी थी--जिसका मैं पहिले ज़िक्रकरचुका हूं--फिर मैंने यह चाहा कि अपने को सबप्रकार के शकों से बचाया रक्खूं और इसहेतु मैंने एक प्रार्थना पत्र सभा के मुख्य अफसर के चरणों में भेजी जिससे मुझको कोई सर्कारीसनद इस मजमून की मिले कि सब रूस के अफसरों पर जिनसे मेरी भेंट हो यह बात सत्य होजाय कि मैं किसी प्रकार पर रूसका अशुभ चिन्तक नहीं हूं--और बड़ा इरादा अपने दिल में किसी प्रकार का नहीं रखता—मेरी प्रार्थना मंजूर हुई और मुझे जरूरी सनदें भी मिलीं परन्तु मेरी यही प्रसन्न हुई कि बेरी से निकला तो बबूल में फसा उसके थोड़े दिनों बाद [illegible] अपनीबाबत दूरकरनेके बदले मेराजानाहुआ दूसरी प्रकारको शक [illegible] किया--वह सनदें जो सर्कार की ओरसे मुझेमिली थीं--इन्होंने सर्कारी [illegible] यों के बदन पर फल पैदा किया कि मैं जेहरमीर की ओर से नायब

नियत हुआहूं और उससेमुझे सब आदमियोंसे रियायत वशहरी राजनीति के जनाने में बड़ा खलल पड़ा--जो कि मुझे जानदारी प्राप्ति करने के लिये सब आदमियों की रूसी अफसरों से ज़ियादह ज़रूरत थी इसलिये मैंने सनदको फिर नये सिरे से अपने हेतु मंज़ूर न कराया और मिसल एक आम यात्री के देशमें सैर करता रहा--कुछ दिनोंतक तो मुझे इस में कोई दुःख नहीं हुआ परन्तु हां इस बातका मैं इक़रार करताहूं कि लोग मुझे बड़े ध्यान से देखते रहे और मेरी निगहबानी करतेरहे कि मैं जासूस तो नहीं हूं यहांतक कि बहुतेरे डाकखाने मे मेरी चिट्ठियां भीलोग खोललेते रहे थे परन्तु धन्य है और किसी प्रकार का दुखमुझे अबतक नहीं पहुंचा-अन्तको एकदिन रातको मैंने इन सनदोंसे काम लेनाचाहा परन्तु आश्चर्य की जगह है कि लोगोंने आकर मुझे घेरलिया और क़ैदकरलिया यहकाम यों प्रकट हुआ ॥

सन् १८७२ ई० के जाड़े के ऋतुमें मुझे स्ट्रेरिया और सरबिया जानेका समय हुआ--और एक थोड़े अर्से के पीछे मालडिबोया की राहसे रूस को लौट आनापड़ा यूथ शरहमें जब मैं पहुंचा जो हद्दें रूसपर हैं तो वहां मुझ से उक्त सभा के एक अफसर से यकायक मुलाक़ात हुई जिसका यह काम था कि मुसाफिरों की सनदैं देखाकरे--यद्यपि मेरा आज्ञापत्र राजसी मोहर से भूषितथा जिसको रूस व अंगरेज़ी राज्यके सल्लाहकारोंनेस्थान गीलटज में देखा था तोभी इस अफसरने मेरी बड़ीयांच मेरीवीती हुई ज़िन्दगी और उद्यमके बाबत किया--और यह भी यांचा कि अब आगे तुम क्या करना चाहतेहो--जब उसको यहबात मालूम हुई कि मैं दो वर्ष से अपने खर्च से मुसाफिरी करताहूं इस अर्थ से कि नानाप्रकार की जानदारी प्राप्तकरूं तो उसको शक हुआ कि मैं सर्कार इंगलेशिया की प्रजा नहींहूं परन्तु जब मेरे बयानों की मेरे मित्र से जो मुसाफिर था सच्चाई हुई जोकि मेरा रूसी मित्र था और जिसके पास बड़ी २ सर्कारी सनदैं मौजूद थीं तो वे उपायहोकर उस अफसर ने मेरे परवाना राहदारी पर हस्ताक्षर किया और मुझेजाने की आज्ञादी--चुंगी के अफसरोंने भी हमारे असबाबका शीघ्र मुआइना कर लिया--हमदोनों यात्री एक निकटके गांवमें जाकर उतरे जहां हमाराइरादा रात्रिके रहनेका था--हमने ईश्वरका धन्यवाद उच्चार किया कि अबहम देहात के अफसरों के अखत्यार से कुछ देरतक बचेरहेंगे--जब रात्रिको बारहबजे तो किसीने आकर द्वारको बड़े जोर से धकादिया और एक आदमी ने चाहा कि जबरदस्ती भीतर घुसआंये--तब बड़ी बहस के पीछे मुझको दरवाज़ा खोलनाही पड़ा--वह अफसर जिसने मेरे आज्ञापत्रपर हस्ताक्षर किया था

मुझसे सब कठिनतासे कहने लगा कि अब तो तुमको यहां चौबीस घंटेतक रहना पड़ेगा--इसबात के सुनतेही मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ और मैंने शक्ति करके उससे कहा क्यों भाई शुभ तो है ॥

वह कहनेलगा—क्योंजी इसके क्या मानी हैं यह तो हमारा कामही है ॥

मैंने कहा हां आपके करणीय कार्यों में है परन्तु मुझे शोक है कि मैं आपके इसप्रार्थनापत्रका वर्ताव नहीं करसक्ता—मैंसुबहतो चलाहीजाऊंगा॥

उसने कहा जाना क्या हंसी ठट्ठा है—अपना राहदारी का परवाना तो लावो ॥

मैंने कहा -अर्मां--जबतक कोई मुझ को जंजीरों से जकड़ न रक्खे मैं तो अवश्य प्रातःकाल चार बजते २ चलाजाऊंगा—अब मैं कुछ आराम करना चाहता हूं इसवास्ते आप की खिदमत में प्रार्थना यह है कि आप यहां से चलेजाइये—आप मुझे सरहद तक तो बेशक रोक सक्ते थे—अब आपका कोई उपाय नहीं है कि आधीरातको आइये और भलेमनुष्योंको कष्ट दीजिये—और उनकी नींद में झगड़ा डालिये—बस बस—अब आप जाइये---नहीं तो सवेरे सर्कार में खबर करूंगा—परवाना राहदारी का आपको क्या आप के फरिश्तों को भी न दूंगा—परन्तु हां जो कोई पोलीस का अफसर आयेगा तो शुभ—उसके देने में कोई मुजायका नहीं ॥

अब सुनिये जिहर मीर के सब तारीकों और हकों का विवाद होनेलगा इसबात में मेरे वैरी ने जिसने शिरके ऊपर झगड़ा उठाया था अपनी बात चीत को ऊपर के आरेपर रखकर यह कहना आरम्भ किया कि जिस नम्र सभा से मैं सम्बन्ध रखता हूं वह शहरी राजनीति की एक मुख्य लनारि— यदि वह प्रकटमें खराब दिमाग और रंज में डालनेवालाथा परन्तु कोई नालायकी का काम उससे नहीं हुआ—यद्यपि उसको कुछ दिमाग था कि मुझसे मदाखिलत करनेका अख्तियार उसको है अब उसको कुछ २ शकहुआ—जब उस आदमी ने यह देखा कि मैं किसीप्रकार से अपना राहदारी का परवाना नहींदेता और फिर मैं जाकर बिछौनापर आराम करने लगा तो वह बेउपाय होकर लौटगया परन्तु एक आधे घंटे के अनंतर फिर आकर मुझे सताया—अब की जब वह आया तो पोलीसके अफसर को लेवेआया और मुझसेकहा कि जितने कागज आपके पासहों मुझेदीजिये— जब मैंने उससे प्रश्नकिया कि आप मेरे साथ इसप्रकार क्यों सलूक करते हो तब कहनेलगा कि जनाब मैं इसका कारण कह नहीं सक्ता परन्तु हां आज्ञानुवर्तीहूं कि आपको कैद करूं-फिर आप चुपरहै और राहदारी

क़ानून का वर्ताव करिये--इसपर मैंने राहदारी का परवाना देदिया--परन्तु उससे एक रसीद भी लेली--और यह भी शर्त करली कि मैं इस स्थान में रहूंगा--उससमयतक कि मेरे तारका जवाब न आये--जो मैंरूसकी राजधानी स्थान सेंटपीटर्सबर्ग में इंगलिस्तान के दूतके खिदमत में रवाना करूंगा ॥

दूसरे दिन प्रातःकाल मैंने एलची के नाम तारदिया और दिनभर जवाब का राह देखतारहा--पोलीस के अफ़सरने मुझे यह आज्ञादी कि आप दिनको मौज़ोंकेआसपास सैरकरसक्तेहैं परन्तु और कहीं नहीं जासक्ते परन्तु मैंने इस आज्ञासे कुछ फायदा नहीं उठाया--इस मौजे के कुल निवासी यहूदी थे--और आप जानते हैं कि यहूदी राज्य रूसमें खराब खबर फैलाने में मशहूर हैं- सुबह न होने पाई थी कि कोई मर्द स्त्री व वालक उस स्थानमें ऐसा न था कि जिससे यह न मालूमहुआ कि मैं अपराधीहूं--और सब लोग यही चाहतेथे कि इस अपराधी को देखें जिसको पोलीसने क़ैद करालिया है--जब अपराधी होकर किसी आदमी की ओर ध्यानावस्थित देखिये तो कब अच्छा मालूमहोगा--इसहेतु मैं कमरेसे बाहर निकला--और उस यात्रीके मित्रके हमराहकी सोहबतहीको अच्छा जाना वह कृपाकी राहसे ऐसे कोमल समय में मेरे साथ रहा और कभी कभी मुझसे अंगरेज़ी प्रजाकी आज़ादी के मध्ये दिल्लगी भी करता था—मैंने तमाम दिन इसी मज़ेसे काटे--यह सब तो जो कुछ हुआ सो हुआ परन्तु बुराई यह थी कि देखिये कितने दिनों या सप्ताहों या महीनों तक वहां रहना पड़ेगा--इसकी बाबत पोलीस का अफसर कुछ भी नहीं बताताथा ॥

परन्तु ईश्वर की कृपासे मुझे आशा से पहिलेही रिहाई मिलगई--दूसरे दिन छत्तीस घंटे के पीछे रातको वह पोलीसका अफसर मेरे पास फिर लौटआया--और राहदारी का परवाना मुझे लौटा दिया और उसी समय दूतके पाससे मेरे नाम तार भी आया कि हाकिमों ने तुमको छुटाया-- मैं असानन्द हुआ--जब मैंने बड़े मंत्री से इसबातका कारण याचना चहा कि मुझको पोलीस के अफसरोंने क्योंइतना दुखादिया तो उसने इसके जवाब में यह कहा कि आपके नामका एकआदमी झूठेजाली बंकके नोट लियेहुये इसी राहसे उसीदिन आनेवाला था इस कारण से पोलीस के अफसरों ने धोखे में आपको पकड़ा है--खैर क्षमा करिये--उनको धोखाहुआ में इस इतना तो कहसक्ताहूं की रीत्यानुसार यह अपराध ठीक मालूम होता है—परन्तु रूसके अफसरों की केवल यह चतुराई है—खैर हुआ सो

हुआ मैंने उसको अंगीकार किया फिरआगे कोई ऐसी निन्दा करनेका समय न हुआ ॥

जो कुछमैंने देखा और जंडरमीरकी वावत सुना उस से मुझे यह निश्चय करके सिद्ध होता है कि सभा के अफसर वड़े योग्य व शिक्षा पायेहुये लोग हैं जो केवल दुख पहुंचाने को अपना करणीय कार्य करना जानतेहैं--परन्तु यह शोक है कि सव आदमी उनपर शक और विवेककी दृष्टि से देखते हैं--वहुतेरे वह लेड़ार और कमीने और दुष्ट जो दुश्मनी पर कमर वांधेहैं और जिनको जंडरमीर का पकड़ना मुख्यकाम है वह भी असत्कारी की दृष्टि से उन्हें देखते हैं--और इस वातसे कुछ हमको भौचक्के न होना चाहिये--यद्यपि वहुतेरे ऐसे आदमी हैं जो भारी दण्डको कठिन आवश्यकता समझते हैं परन्तु ऐसे आदमी दुनिया में कम हैं जो जल्लाद से विवेक करते हों अव खैर इस लम्बी चौड़ी किहानी से किनारा करके मतलवकी वातपर मैं आया यह तो वही मसल हुई ( यहबात वह वात चून तमाखू धरदे हाथ ) इस भीड़ और वहुत से ज़ाब्तों व क़ानून के जारी होने से भी हाकिमों की वददियानती और रिशवतलेना और अपराध किसी प्रकार कम नहीं होते जितना परिश्रम उन वुराइयों के दूर करने को कियागया जिनका मैं वयान प्रथमहीकरचुकाहूं उतनाही प्रवन्धमें अकृतार्थीहुई--दूसरी कैथरायनकी राज्य केसमय से लेकर अवकेसमयतक देहाती पोलीस व जिलों व सूवोंके न्यायाधीश देहातके निवासियों की मंज़ूरी से हुआ करते थे--और उनके इतिहास से यह प्रकट होता है कि वह लोग जो लोकल सलफ गवर्नमेण्ट के प्रवन्ध से वड़े क़ायल हैं अवश्य इस वातको समझेंगे कि तवारीख से यह लोकल सलफ गवर्नमेण्ट राजसी प्रवन्ध शहरी राजनीति से कहीं ख़राव व वहुत ख़राव है--जिसका मूड़ व गोड़ नहीं है--खैर इन शहरी राजनीति की वुराइयों की दवा यह है कि इससव शहरी राजनीति की कलकों सव आदमियों के अख्तयार में करदेना योग्य व उचित है--सव परिश्रम वेचारे ज़ाब्ती नक़ल के पीछे नक़ल हटाने के वावत वे फलवुराई रहे--क्याकहूं--राजाधिराजानिकोलिसका परिश्रमभी इसमध्येमें वहुत व्यर्थ है--परन्तु अव क्रिमियांकी लड़ाई के पीछे लोगों की राय में कुछ वदल हुई—और जावने प्रजाको अपनी सहायता के लिये वुलाया है तो वह वुराइयां जिनकी जड़ें वहुतमजबूत थीं तुरन्त काफूर होगई--कुछ ज़मानेतक द्रव्यपूजन व गप्पगुणका नाम व निशान तक इनकी राज्य में नहीं रहा था-परन्तु उस समय से उनको फिर वैसा ज़माना मयस्सर नहीं हुआ और धीरे २ यह फल हुआ कि पुरानी [illegible] पर आगये और [illegible] यह तक नहीं सके कि [illegible]

उस बुराई से पाक व निर्बन्ध है--वरन हम यह कहसक्ते हैं कि पहिले के जमाने से तवारीख की रूसे अब कहीं अच्छा है--परन्तु हां इस जमाने में भी बेचारे दुखके मारे इंजीनियर व प्रबन्धक जंगलके महकमे में बदनाम हैं--यद्यपि सब आदमियों की रायका इतना जोर नहीं है जैसा कि कुछ वर्ष आगे था--तो भी इतना बलतो अब भी है कि उन बहुतसी बुराइयों को दूर करसक्ता है जो राजानिकोलिस के समय में और उसके जगह बैठने वालों के समय में प्रचलितथीं इन मजमूनों के मध्यमें मैं कुछ फिरलिखूंगा--यार जीता है तो संगति बाक़ी है॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास

## उल्लास ग्यारहवां

—— ※ ——

### नयी लोकल सलफ गवर्नमेण्ट

जिमिस्टूव जलसे के तारीखी हालात यांचने का सुन्दर समय उत्सव जिमिस्टूव और पारलीमेण्ट—जिलेकी सभा अमीर और गुलाम—कसवे की एकसभा—नामी २ सभासद—भिन्न जलसे जिमिस्टूव का अन्तर—उसके मक़सद और जरूरत—बड़े अमीर और कायदों की वजा—गैर मामूली आशायें—जिमिस्टूव उत्सवने क्या कियाहै--मुस्तैदी इसमें क्योंनहींहै—एकअजीब होनहार—जिमिस्टूव उत्सव की दशा आगे क्या होगी ॥

नोवगोरड में मेरे पहुंचने के कुछ देर के पीछे मैंने एक रईस से जान पहिचानकी--जो लोकल सलफ गवर्नमेण्ट के सभाके सभासद् थे--जोकि बड़े ही कोमल स्वभाव व हर्ष हृदयी व बात मिलानेवाले थे मैंने उनसेकहा कि आप मुझे उस महकमां के हालों से जनाइये जिसके आप कार्य कर्त्ता हैं-- उन्हों ने खुशी से स्वीकार किया और अपने नायबों और सहपदवी वालों से भेट कराई और मुझे भीहमाहिन अपने दफ्तरमें बुलाया और कहा जब कभी आपका जीचाहै यहां रुचिसे आया कीजिये इससे बेशक मैंने बड़ाफायदा पाया--प्रथम तो मैंने कभी २ भेटाकिया परन्तु जब मैंने देखा कि मेरे मित्र और उसके सहपदवी यारोंने यह इच्छाका मनोर्थ प्रकटकिया कि मुझे लोकल सलफ गवर्नमेण्टकी राजनीति यन्त्रावपनसे खूबजानकारी करायें और मेरे आरामके लिये उन्होंने वहां एक मेज भी लगादिया तो तब दिननागा मैं दफ्तर में जानेलगा और कई २ घंटे वहां गर्च करने

लगा--और रोजमर्रा के मामिलों और प्रबन्ध के कामोंको देखने लगा और जो २ बातें बेहतरी व प्रजाके सुखके हेतु देखपड़ीं तो उनको लिखने भी लगा--यहां तक कि एक सभाका मैं भी सभासद्होगया—जब कभी यहलोग चिकित्सालय या पागलखाना या देशीपाठशालों के देखने को जाया करते तो मैं भी उनके साथहोलेता--जहांकहीं किसी लोकल सलफ गवर्नमेण्ट के कारखाने में वह लोग जाते तो मैंभी उनके साथ सायाकी तरह रहता और वह किसीहानि या दोषको जोप्रकटकरता मुझसेनहीं छिपातेथे ॥

इनकामों का बयान मैंइस स्थानपर इसदृष्टिसे करताहूं कि रूसीलोग हर परदेशी की जो उनके देशके हालों को जानना चाहते हैं वह उसकी सब प्रकार पर सहायता व मदद करते हैं--वह लोग अपने जीमें यह ध्यान करते हैं कि परदेशियों ने हमको और हमारे देश के हालों को अच्छी प्रकार न समझा इस कारण से हमपर उलटी मारते हैं और व्यर्थ हम को बदनाम करतेहैं इसहेतु अब वह परिश्रम करतेहैं कि यहबदनामीदूरहोजाय--यह बात रूसके बड़प्पनका कारण है-कि रूसियों में वह झूठाघरका प्यारनहीं पाया जाता जिसके कारणसे मनुष्य अपने जाती दोषोंको छिपाना चाहता है वह अपने देशीरीति व क़ायदोंके न्याय करनेके हेतु बड़े कठिन हैं--नकि दयालु जीव व तरफ दार--राजानिकोलिस के समयमें जोलोग सर्कारसे मेल रखतेथे वह कहतेथे कि हमबड़ी खुशी के साथ ऐसेदेशमें रहतेहैं--जिसमें अति सुन्दर प्रबंधहै--छा६ वर्षके अर्सेतक मैं रूसकी बलायतमें रहा सब जगहके लोगोंने खुशी से मेरी यांच में सब प्रकार की सहायता की-परन्तु मुझे कभी इस बातकी सच्चाई नहीं हुई कि रूसी और देश के निवासियों के नेत्रों में धूर झोंकते हैं जैसा कि बाज़ इतिहास वालों ने लिखा है ॥

जिमिस्टूव एकप्रकारकी लोकलराजनीतिहै जिससे देहाती पंचायतें वन्द होगई और उसका काम उनसब आदमियों की आवश्यकतावों के दूरकरने काहै--जिनको देहाती पंचायतें दूरनहींकरसक्तीं--इसके मुख्यकरणीय कार्य यहहैं कि सड़क व पुलों को दुरुस्ती की दशामें रक्खे--देहाती पोलीस व दूसरेओहदे दारोंके सफर करनेमें सहायत करै--बुद्धिमान न्यायाधीशों को चुने--तालीमका पढ़ना व सेहतके बचावका ध्यानरक्खे अनाजके ऋतुकी तपास रक्खे--महंगा या अकालका प्रबन्ध करै--निदान इसका यहकाम है कि देशकी आबादी की बेहतरी व आराम व दुनिया की बढ़ती में परिश्रम करैं तो यह जिमिस्टूव पारलीमेण्ट के तुल्यहै अर्थात् इस में एकजमाअत है जिसकाउत्सव हरवर्ष एक मरतबा हुआकरताहै--और उसमें एकऔर मुख्य सभा उसकेतअल्लुक है--जिसको यही जमाअत अपने सभासदोंसे चुनलिया

करती है--जो इसजमाअतको आप लोकल पारलीमेण्ट मानिये तो इससभा को मंत्रियों की सभाके समान जानिये--बहुतेरे आदमी मेरे मित्र मीर मजलिसको दिल्लगी से बड़े मंत्री कहा करते थे- प्रति तीसरीवर्ष एक मरतबा जमीन के मालिक लोग एक मुख्य ढंग से सभासदोंको चुनलिया करतेहैं--और उसमें देहाती जमाअत व म्यूनीसिपलेटीभी उनकीसहायता करतीहै--हर सूबा और हर ज़िले में एक२ऐसी जमाअत जरूर है ॥

नोव गोरड में पहुंचने के थोड़ीदेर के पीछे मुझे ज़िले की इसप्रकार की जमाअत में जाना पड़ा--भारी अमीरों के कमरों में मैंने तीस या चालीस आदमियों को एक लम्बे मेज़ पर जिसपर हरा बिछौना था आस पास बैठे हुये देखा--हर सभासद के आगे थोड़े काग़ज़ों के तख्तेलिखने के हेतु रक्खेहुये थे--और प्रेसीडेंटके आगेएकदस्ती घंटी मौजूद थी जिसको वह कार्रवाई के आरम्भ में जोरसे बजाता था और उससमय भी बजाता जबकि सभासदों को चुपबाना होता--प्रेसीडेंट के दहने बायें सभासद व कार्य करता बैठे हुये थे जिनके आगे लिखी और छपी सनदों का ढेर था जिनमें से चुनकर के वह कभी देरतक पढ़ते थे यहांतक कि बहुत ज्यादह जलसे के सुनने वाले अगड़ाइयां लेने लगते और दो तीन तो सोही जाते--जब यह रिपोर्ट समाप्त होगई तो प्रेसीडेंट साहब घंटी बजादेते जिससे सोये हुये लोग जाग जायं और यह भी पूछते कि किसी को कुछ कहना तो नहीं है--कभी२कोई२आदमी कुछ कहने लगता और उसपर देरतक बहस होने लगती--जब कभी किसी राय में अन्तर होता तो कभी२प्रेसीडेंट साहब यह कहदेते कि हां करने वाले लोग खड़े हो जावें--और न मानने वाले लोग चुप चाप बैठे रहें ॥

इस जमाअतके देखनेसे मुझे इस बातका बड़ा आश्चर्य हुआ कि इसमें बुद्धिमान व रईस व किसान व देहाती मिले हैं और किसानों का शुमार ज्यादह है--और इन दोनों प्रकार के आदमियों में दुश्मनी व मरदानगी का नाम व निशान तक नहीं--जमीन के मालिक और उनके असामी उस समय बराबर समझे जाते वही लेखा सब धान बाईस पंसेरी--बहुत गर्द्द व घसामी करते थे--परंतु कभी २ कोई २ किसान व गवांर सभासद बोलता था--जिसका बयान हमेशा साफ असली मतलब पर होताथा--जिसको और लोग बड़े ध्यान व अदब के साथ सुनते थे कठिन बहसों नगद व सम्मतिके मुवाफ़िक़ जिसका होना ऐसी भांत में योग्य था उसमें सम्मानि मालूम होती थी जिसका यह काम साफ दिखाता कि सभासदों की भांति भांति इन मामिलों में जो आगे नेत्रोंके हैं कम ख़याल रखतीं है ॥

यह जलसा सितम्बर के महीने में हुआथा--दिसम्बर के आरम्भ में सूबेकी भीड़ का उत्सव हुआ--और तीन सप्ताहों तक रहा जिसमें मैं रोज़ जाया करता था--यह भीड़ मार्ग व स्वभाव में जिले के भीड़ के समान थी--इसकी मुख्य तारीफें यह थीं कि इसके सभासद सब चुने लोग थे जिनको दस जिलाओं की जमाअतों ने चुनाथा और इस भीड़में वही मामिले होते जो न केवल एक जिले से वरन गिनेहुये जिलोंसे सम्बन्ध रखते थे--सिवाय इसके इसमें गवांर नायव बहुत कम थे इससे मुझे तअज्जुब हुआ क्योंकि मैं यह जानताथा कि क़ानून की रीति से गवांर सभासद भी चुने जासक्ते थे--परन्तु सच्चाई इसकी यह है कि जिलाकी जमाअतोंने बहुतेरे अपने हुशियार व चालाक सभासदों को चुनाथा और वेकठिनाई ज़मीन के मालिक भी चुननेके योग्य ठहरे इस प्रबंधके मध्ये में गवांरोंने कुछ छेड़ न किया क्योंकि इस प्रबंधमें हाजिर रहनेके हेतु बहुत रुपिया अपने पास से खर्च करना पड़ता था--और नायवों को खर्चा का रुपिया सर्कारसे नहीं मिलताथा ॥

मैं कुछ सभासदों का हाल बयान करताहूं जिससे पाठकोंकी समझ में यह काम वखूबी आसके कि यह भीड़ क्या हैसियत रखती है-यह सब लोगहैं जिनका कुछ जवानी का भाग सर्कारी नौकरी फौजी अफसरी में गुज़रा और कोई ने सिवल की नौकरी की उसके पीछे पिंशन लेकर अपने देहातको चलेगये--और वहां खेती करके खानेभरको पैदा करने लगे-कोई ने नौकरी भी करली जिससे और आमदनी बढ़े अब मैं कुछ सभासदों का यहां बयान करताहूं ॥

जैसे आप एक बूढ़े दिल्लगीवाज़ जनरलको वरदी पहिनेहुये देखेंगे जिसके टीनके छिद्रमें सेंटजारिज की चीपीवनी है--यह वरदी उन लोगोंको दीजाती है जो लोग लड़ाईमें बड़े २ काम कियेहुये होतेहैं शहज़ादा (स) बसरको देखियेगा जो रूसके बड़े अमीरोंमें से किसी का नातीहै उसने शहरी राजनीतमें अच्छे रुतबावाले ओहदों का काम बड़े विश्वास से किया—और अपने जीवनका हाल दरबारके भाग में जीकी सफाई व बखशिश व सच्चाईपन से खर्च किया—यद्यपि हालके जमाने से कम जानदारी रखता है कि क्या २ बातें हुई हैं और कोई समय उसमें सुस्ती और काहिली भी पाई जाती है परंतु फसादी काम में उसकी सम्मति फलसे है और जब कभी खड़ाहोके वह बोलता है तो साफ सिपाहियों की प्रकार से बात चीत करता है ॥

वह भारीडील व अशक्तिदेह का आदमी जिसकी आयु बराबर दरजा

से कुछ विशेष है और जो कुछ बायेंओर बैठा है और दबाहुआ है--वह अमुक राजपुत्र है--वह भी नामी आदमी है परन्तु सबबातोंसे निजी सावधानी को ज्यादह पसन्द करताहै--और राजसीसभासे कुछ सरोकार नहींरखता है--जितना सावधानी का समय उसको मिला सब किताबोंकी पाठ व पढ़ने लिखने में खर्चकिया--और बहुतसीपुस्तकें विद्या सभा की व प्रबन्धी विद्या में बनाईं--एक बड़ा मुस्तैद आदमी है और घराने के गुलामों की रिहाई का सहायक और उससमय से किसानों की अच्छाई व आराम के हेतु बराबर जान देतारहा और सरिश्तेतालीम के नियत करने के लिये परिश्रमकरता रहा और यह भी चाहता था कि हरकाम में सभायें नियतहों--और पाठशाले प्रचलित हों जिससे सबको लाभहो और इसीप्रकारपर बहुतसी देशीसलाहें कीं--व इनदोनों महाशयों ने अपनी खर्चीली से आसामियों को बहुतसी ज़मीनदेदी--जिसके वह कानून की रीति से बलवान् न थे इससभा में राजपुत्र ( व ) बसर बहुधा छेड़बाजी करता है और सदैव अपनीओर लोगों के ध्यानों को खींचे रखता है और सब नामी कुमेटियों में एक नामी आदमी मानाजाता है--यदि वह लोकलसलफ गवर्नमेंट के जाब्तों का बड़ा मुकर्रर है--परन्तु वह अनुमान करता है कि उनको कुछ घेरारखना चाहिये--और इसकारण से वह अपने साहब यार के अफसरों से बहुधा सम्मति से प्रतिकूल रहता है जिनकी राय यह है कि बड़ी कयासवाली तदबीरोंपर बर्ताव हो--जिससे सूबों की आमदनी और दशा बढ़तीपररहे--उसके आगे पास मिस्टर ( प ) बसर बैठेहुये हैं वह औरही प्रकार पर सलाह देते हैं और वह भी बड़े चालाक व बुद्धिमान सभा के सभासद हैं--यह महाशय किसी ज़िले की जमाअत बोर्ड के प्रेसीडेंट हैं जहांपर उन्होंने बहुतसे शुरूआती शिक्षाके पाठशालाओं की बुनियादडाली और बहुतसी देहाती सभायें नियत कीं इन्हीं के भुजाओं * में एक और साहब बैठेहैं--जो कुछदिनहुये कुछ वर्षतक ज़मीन के मालिक व रिहाई पायेहुये असामी इसके मेम्बर थे और उससमय में सूबे की जमाअत असामी लोगों की सभासद थी--और इसकी राजधानी में किसी बंक के प्रबन्धक हैं ॥

प्रेसीडेंट साहबके दहनेबायें और २ सभासद बैठेहैं--वह आदमी जो नकशी चौकी रिपोर्ट पढ़ता है--मेरा मित्र बड़ा मंत्री है जो किसी ज़माने में रिसाले का अफसर था--और कुछ रोज़ फौजमें कामकरके अपनी रियासतमें चलाआया वह बुद्धिमान व समझदार व योग्य प्रबन्धक है--और विद्यादृष्टन

---

* अर्थात् निकट ॥

में एक दूजा नास्ति--उसका मित्र अफसर व मुकर्रर जो रिपोर्ट पढ़ता है--एक सौदागर है--और म्यूनीसिपलबैंक का प्रबन्धक है--उसके पास जो आदमी बैठता है वह भी सौदागर है और कुछ उसी की तरह नामी है--यदि वह एक छोटेवंश से पैदाहुआ है और मध्यआयु का है परन्तु रूस के सौदागरों में एक नामी आदमी है--अफवाह से विदित है कि यह आदमी सैंटपीटर्सबर्ग को जातेहुये बड़ा धन पा गया था--रास्ते में उसने किसीगांव में हांड़ी मोललई जो तांबे की थी और उससे उसने कुछ धनप्राप्त किया और बछड़े बेंचकर उसधन को खूब बढ़ाया--यहांतक कि कुछकालमें उसने बहुत धन इकट्ठा किया परन्तु अग्रशोची लोग उसकी बाबत यों आगेको कहते हैं कि जो कि वह भयंकर पेशोंमें मुस्तैदहै पर अवश्य है कि एकदिन ग़रीब व फकीर होकर मरजायगा ॥

यह सब लोग जिनका बयान हुआ बढ़ती करनेवाली भीड़ से सम्बन्ध रखते हैं जो कि लिबरल भीड़ के उपायों का सहायता करती है--मुख्यकर उन उपायों की जिससे प्रजाकी बेहतरी साबित है—बैरी वह छोटा डील मुंडा है जो अपनी चमकतीहुई आंखों को बार २ मटकाता है—यही आदमी मानों बैरी भीड़ का राह देखलानेवालाहै—यह आदमी अनगिनती तदबीरों का सामना बड़ी इस बुनियादपर करते हैं कि सूबा में आजकल टिकस बहुत प्रचलित है—और इसलिये बहुत योग्य है कि सूबा का ख़र्च कम कियाजाय ज़िले की सभा में यह आदमी इसबातपर बड़ी कृतार्थी के साथ पढ़ाता है—क्योंकि वहांपर आसामियों की बड़ीभारी भीड़ है—और वह अच्छीप्रकार पर जानता है कि संक्षेप महाविरे सहित भाषा में समयपर मसल कैसे काम में लानी चाहिये—जिससे गवांरों के दिलोंपर ज्यादह गुण पैदाहुआ—न्यायशास्त्र की दलीलैं वह क्या समझैंगे—परन्तु यहां सूबे की सभा में इसका आना केवल एक छोटी पदवी की प्रतिष्ठा है और इसहेतु अवश्य है कि वह ऐसे समयपर बैर करैं ॥

नोवगोरड का लोकलसलफ गवर्नमेंट बेशक उससमय जिसका मैं बयान करताहूं निहायत लायक और मुस्तैद जमाअत प्रकट थी इसमें शक नहीं कि सन् १८७८ ई० में इसकी कार्रवाई धीरज के योग्य थी रिपोर्टों का बहुत शोचना होताथा—और सालाना बिजट के हर एक कामपर बड़ाही शोचविचार होताथा—परंतु इसके पीछे जब मैं कुछ सूबोंकी सैर के हेतु गया तो देखा कि अब औरही प्रकार पर कार्रवाई होती है—बहुत से सूबोंमें कोरम अर्थात् लोगों की सम्मति जो हाजिर नहीं थे करना बहुत कठिन देख पड़ी—और कार्रवाई जो उन्होंने आरम्भ कियाथा यद्दि बहुत

से सभासद गैरहाज़िर थे इसवास्ते केवल ऊपर की कार्रवाई पर झटपट समाप्त करदी—इस सभाका सत्कार केवल इसके लोकल कामों में परिश्रम करने व नियतरहने पर समाप्त है—कोई जिलों में इस बातपर बड़ा बल दियाजाता था और कोई में इसका कोई विश्वास नहीं करता ॥

न जानें पाठक यहख्यालकरें कि लोकलसलफ गवर्नमेण्ट किसी सदी में देहातीसभाओं में मिसल में दर्ज होकर नियतहुई--और और हर एकज़माने में वह निहायत पुरानी रिहाई का नमूना है और उसने राज्यके धनाढ्यों से सामनाकरके उनको नीचा देखा दिया परन्तु यह अशुद्ध है--सच जो यह पूछिये तो कोई बात नहीं--दशवर्ष हुये कि यहएक नयाढंग व प्रकार है और आज्ञा करना स्वतंत्र अर्थात् खुदमुखतार ने नियत किया है और अबवह इतनाबलरखताहै किमैंअब उन खराबप्रबन्धोंको दूरकरूंगा--जोराजाके कारण से पैदाहुआहै--यहांपरयहप्रश्नहै कि यहशक्ति बलवान् कैसे पैदाहुई--जिसको लोगपक्षपातकी राहसे एकपारलीमेण्टकीसभा मानते हैं--और फिर आश्चर्य का स्थानयहहै कि लोग इससे डरते भी हैं--और फिरभी प्रबन्धसब सूबा व ज़िलामें सब आदमियोंको मिलाकर प्रचलित करते हैं--इस खराब प्रबन्ध से पाठकोंको जनाने के लिये मुझेयोग्यहै कि कानूनके ढंगोंका कुछ बयानकरूं ॥

जब कोई मंत्री मानलेता है कि मुझको अपने महकमें में किसी प्रकारकी सलाह करनी मंज़ूर है--तो अवश्य है कि वह रीति से प्रार्थना पत्र देकर राजाधिराज रूससे इसकाम में आज्ञा लेकि मुझको ऐसा करना मंज़ूर है--यदि करुणासिन्धु इस इशारेको पसन्द करतेहैं तो उसीसमय आदेश करते हैं कि उस मध्ये में यांचकीजावे--कि प्रश्नकर्त्ता अच्छे स्वभाव का है या नहीं और जो है तो उसके उपाय ढूंढने का परिश्रम अच्छा कियाजाय-इसवास्ते कमीशन एक जगह होताहै और बड़े भारी नरहपर इसका प्रबन्ध करना आरम्भ करदेताहै प्रथम तो वह रूसके जाब्तोंकी पाठ करताहै और पुराने ज़माने से लेकर वह विचारा उसपर ध्यान करता है--या यों कहिये कि सबके पढ़ाने को जो सभा में हाज़िर हैं ध्यानसे इसकेमध्ये सुनता है-या इन मज़मूनों को मुख्यकर बड़ेही ध्यान से सुनता है जो अक्सर तय्यार करके लाते हैं और जो रस और तारीखी कामहुये तो और ज़्यादह ध्यान दिया--दूसरी बात इसके पीछे यह होतीहै कि फिर [illegible] ज़रूर [illegible] है—इस कारवाई में एक स्मरण के हेतु लिखनेकी आवश्यकता है जिस में सब दूसरेदेशोंकी रीत तारीखी दर्जकी जातीहै — [illegible] अंग्रेज़ी फ़ांसीसी और जर्मनी हाकिमों के बहुत बयान लिखेजाते हैं-इन [illegible] में बहुधा यहहाल ज़रूरी समझा जाताहै कि [illegible] और [illegible]

पियन राज्योंका बयान कहाहुआ हो—और कोई समय जर्मनी और स्वीट ज़रलेण्ड छोटी २ राज्यों काभी बयान करता है॥

यदि आप स्पष्ट समाचार सुनना और इसअजीब राजनीतिका समझना चाहते हैं तो मैं एक उदाहरण कहताहूं—मैं इन काग़ज़ों मेंसे जो मेरे आगे पड़े हैं एक उठाये लेताहूं और वह भी बेसोचे समझे—इस स्मरण रखने में किसी बड़ी सलाह की तजवीज है—जो सब आदमियों के बाबत है—प्रथम तो इल्ममौजूदात की आम तरहपर बहस कीजातीहै—तत्पश्चात् कुरानके मध्ये कुछ कहा है—पीछे उसके इस बात का हवाला दिया है कि लड़ाई पिलूपिनेशिया के पीछे शहर एथेन्स में कंगाल फकीरोंके साथ क्या सलूक होता था और उसके पीछे मूर्खता के समय की कुछ बातें लिखी हैं कहीं लातीनी भाषाकी इबारत लिखी है—अन्त में हालके गरीबोंके मुतअल्लिक की रीतों का बयान कियागया है और सब देशों के क़ानूनका बयान भर दिया है—अब सुनिये कि यह तारीखी हाल जिसको बहस में मिला हुआ समझिये इक्कीस सफ़ों में लिखा है और स्मरण रखने का मतलब तो वाही वाह—जर्मनी व फ्रांस और इंगलिस्तान के विद्या व अदबसे बहुतेरे नाम अकारण ठोंसादिये—फिर इन झूठी बातों का ढेर जो सच्ची मालूम देती हैं इनको विद्या व बड़प्पन समझते हैं क्रोधतो यह है॥

नजानें पाठक बहशीपन धारण करनेवालेहैं इसलिये कि एकऐसे मामिले का मैंने बयान किया है जो ताज्जुबही प्रकट होता है अच्छातो और हाथीके काग़ज़ों से निकालिये वहां भी यही हालहै—कहींपर पांचवीं सदीके सैलक की रीतोंका बयान है—कहीं शुचिभवन का बयान—इतनाही लिखना मेरे निकट बहुत है—मेरे एक मित्र ने मुझसे कहा कि यह नमूना बहुतही शुद्ध है—अब दूसरा बयान सुनिये॥

जबकि मनुष्य की बुद्धि और परीक्षा का मुख्य मोती निकाल लिया तो कमीशन यह ध्यान करता है कि उसके फल कैसे रूसके उपयोगी होसक्ते हैं--कि उनमें सबदशाओं रूस व लोकल कामोंमें एक बराबरी होसके--उस आदमी के निकट यहबात सालिल मालूमहोगी--जो वर्ताव से हृदयी उपायों का माननेवाला है—परन्तु रूसके कानून के वज़ाओंको जो इसमध्ये कुछ ख्याल नहींकरते कुछ पोच देख पड़ता है—बहुधा मैंने इस महकमें के अफसरों से भेंटकिया—और उनके कागज़ों को देखा बहुत इसअर्थ से कि शहरी राजनीति रूस की राज्यके बाबत जानदारी प्राप्तिहो—परन्तु मैं सब दशाओं में निराशा रहा—इसमध्ये में सब खबर घिरीहुई और वे मूड़ गोड़ देश के हाल मिलतेरहे—जिनको बुद्धिमान् व सत्यवादी कदापि न समझे

और जिनसे वह घातवाले बैरी के समान विवेक करते रहे — परन्तु झूठी शिक्षा से सत्यकामों का स्पष्ट हाल मालूम हुआ — यह विद्या मौजूदात का जानने वाला और कानून का करनेवाला जिन्होंने सब अपनी आयु को रूसकी राजधानी सेंटपीटर्सबर्ग में व्यय कियाहै इतनाही विद्या रूसकी राज्य की बाबत रखते हैं — जितना लंडननगर का ओहदा अंगरेजों की राज्यका हाल जानता है और इसमध्ये में वह विचारे रूसी जर्मनी के विद्वानों के किताब की बनावट से कोईलाभ नहींपाते — जिनसे इतहासी व युक्तीकामों की बिन सीमा की शिक्षा शोचने वाली है ॥

कमीशनसे काम कौंसिल की रियासत के आज्ञादायक के पास जाता है और वहां उसकी यांचहोती है और नेकी बदी देखीजाती है — और शायद कुछ २ उसमें मरम्मत कीजाती है — परन्तु इससे किसी प्रकारकी बहुती हुई नहीं है क्योंकि कौंसिल तो नाम मात्रही है जिनके सभासद् कुछ वर्ष काम करने से और भी कठोर जी होगये हैं — कौंसिल सत्यरूपके उनके ओहदे दारों की एकभारी भीड़ है जिनको कुछ विद्या विचारे गवांरों के हालोंकी कुछ नहीं है — कभी कोई सौदागर या हस्तकार्य या किसान उसकी पाक हदों में दाखिल नहींहोता है — फिर उसका हुक्म चलाना बिना किसी बर्तावबाली व रीतिवालीछेड़के प्रचलितरहताहै — काहेमेकोई छेड़करतानहींहै ॥

वह कमीशन जिसकी नौकरी सन् १८५९ ई० में बहुत इसअर्थसे हुई थी कि रिहाई की मित्रता लोकल शहरी राजनीति में हो वह भी इसप्रकार पर रही जिसप्रकार दो कमीशन का बयान हमने प्रथमकिया — यूनानकी राजधानी स्थान एथेन्स की लोकल राजनीति का बयान हमने नहीं किया परन्तु कमीशनकी हालत इससमय बड़ी उच्चपदवी में है — जिसका मैंने कुछ बयान पहिलेही किया है — इसी से इन नये जाब्तों व प्रबन्धोंका सब समाचार प्रकट है ॥

वह क़ानून जो कमीशनने मेहनत व जोहनसे तमाम प्रचलित किया माह जनवरी सन् १८६४ ई० में छपा — उससे लोगों को बड़ी २ आशायें हुईं — उसकाल में योग्य पदवीवाले स्वामियों के लिये एक निहायत सादी व सुख दायक रीति अच्छाई कैफियत के जांचने के मध्ये व दस्तकार को पेहनी जाब्तों की प्राप्ति थीं — वह सब यह फायदा जानते थे कि सब व्यवस्था व प्रबंध की अच्छाई इसीमें है कि वह लिबरल अर्थात् स्वतन्त्र और सबके फायदों का कारण है यह प्रश्न कि वह क़ानून लोगों के हाल व ज़रूरत के मुनासिब है और उनकी दशा कितनी अच्छी है कभी कोई ख्याल नहीं करता था — इस प्रश्नका उत्तर देना कोई अपने ऊपर योग्य नहीं समझता

था क्योंकि जो कोई क़ायदा चुननेकी बुनियादोंपर है उसमें एक मैदान रिहाई की वहस का ध्यान कियाजाता था — और लोग उसे पसन्दभी करते थे क्योंकि यह शर्तें ऐसी थीं जिनको उक्त भीड़ पूराकरसक्ती थी — जो आशायें इससे पैदाहुई वह तो कईप्रकार पर थीं जिनका बयान करना कठिन काम है — लोग यही ध्यान करते थे कि देशी कामों व वारागीरीकी उन्नति अवश्य ऐसे व्यवस्थाओं के कामों में नियत करने को शोचना है — जिनकी बुनियाद सबको प्यारी है — जो लोकलसलफ गवर्नमेंट इंगलिस्तान में उक्त जमाअत के सामने अखत्यारों की ऐसी रिहाई नियतकरती जैसा कि जरमन के बहुत से विद्वानों ने सिद्ध किया है तो इनजाब्तों और क़ायदों से जो रूस के राज्य में प्रचलित हुये हैं कितना भारी लाभ था — इसका कौन बयानकरसक्ताहै — इंगलिस्तानमें कभी सूबोंकी पारलीमेंटनियत भी नहीं हुई और लोकल शहरी राजनीति सदैव ज़मीन के मालिकोंके हाथ ऊंचेही दरजे रही — परन्तु रूस ने सब जिलोंमें एक २ सभा सभासदों की नियतकी हैं — जिसमें किसान वेचारा अमीरों और रईसों के समान मानाजाता है — जो लोग सभा के प्रबन्ध का ज्यादह ध्यान देशी बढ़ती की अपेक्षा करते हैं वह यह आशा रखते हैं कि उक्त जमाअत बहुत शीघ्र देशको अच्छी सड़कों व बचाव के पुलों या सेतों व अनगिनती देहाती पाठशालों और सुन्दर चिकित्सालावों से पूरित करदेगी — और सबप्रकार की योग्यता की आवश्यकता को भी लोकल सलफ गवर्नमेंट दूरकरदेगी — लोगोंका यह भी ख्याल है कि खेती व सौदागरी व मेहनत की बढ़ती केवल लोकल सलफ गवर्नमेंट पर समाप्त है — और यही आसामियों की हालत में अच्छाकरनेवाला उपाय है — वह गफलतमें और पुरानी हालत और सूबोंकी जिन्दगी लोकलकामों की बाबत अब बड़ी व्यर्थ मानीगई — और लोग उसके दूरकरने का अच्छा ध्यान करनेलगे और इसअर्थ से बहुधा वह मातायें अपनेबच्चोंको ऐसीभीड़ों में दाखिल करनेलगीं जिनको निज मंदिर को प्रेम होता था जिससे बालकपन ही से वह राज्यकी अच्छाई व बढती का ध्यान व शीलकरने लगीं ॥

इसकाम के बयान करने की इस स्थान पर कोई आवश्यकता नहीं कि यह आशायें अयोग्य न निकलें- सर्कार ने प्रथमही से यह इरादा न किया था कि इन व्यवस्थावों को किसी प्रकार देशी व प्रबन्धकी कीर्तिदेती-- जिसने थोड़ेही काल के पश्चात् अपनी इच्छा यों प्रकटकिया कि यह सभायें किसी प्रकार देशकी दृष्टिपर अखत्यार रखने के योग्य नहीं--यहांतक कि उसकी इच्छा यहहुई कि वह प्रार्थना पत्रोंके द्वारा व दूसरे देशके प्रकटहोने के देश की दृष्टिपर किसी प्रकार बल डालें--जोहीं लोकल सलफ गवर्न

मेंट राजधानी रूसने देशके प्रवन्ध में दख्ल देना चाहा--तो वह सभा तुरंत रूस के राजधिराज की आज्ञा से क्रोधित होगई--और कुछ नामी सभासदों को घरसे निकाल देने का आदेश दिया ॥

लोकल सलफ गवर्नमेंट को जो अखत्यार क़ानून के अनुसार प्राप्तथे--उनमें भी कुछ वढ़ती प्रजा व सव आदमियोंकी आशाकेअनुसार उसनेनहीं किया--देशमें सड़कें ऐसे दुरुस्तीसे तैयारनहींहुई जैसाकि सवको ख्यालथा न पुल मजवूत थे--अभी जो जाकर किसी गांव में आप देखें तो इतने पाठशाला नहीं हैं जितने की आशा लोगों को लोकलसलफ गवर्नमेंट से थी--और ऐ महाराज चिकित्सालावों की वातही करना व्यर्थ है--कि उनका तो नाम निशान तक भी नहीं है--सौदागरी व गुण में तो लोकल सलफ गवर्नमेंट ने कुछ वढ़ती नहीं की--और देहात की हालत उसी प्रकार पर है जैसे शहरी राजनीत पुराने जमाने में थी--पर महाराज यह सुनिये कि उन्नति जो हुई तो टिकस और लोकल रईस के मध्ये हुई और वह इतनी शीघ्रता के साथ हुई कि रेल भी उसके सामने कोई वस्तु नहीं--वाह उन्नति हो तो ऐसी हो--और लोग इस उक्त सभा के नियत होने से यह फल निकालने लगे कि यह तो एक वड़ाही खराव व व्यर्थ व्यवस्था रूस के देश में प्रचलित हुआ जिसके कारण टिकस की ज्यादती व विशेषता हुई और लाभ कुछ भी न हुआ--तीस सूवों का टिकस तीन वर्ष की देर में ५१८६३०२ रोवल से वढ़ते वढ़ते १४५६९५६७ रोवल तक होगया--यदि इस व्यवस्थाका न्याय दृष्टि से ध्यान किया जावे तो वहआशायें जिनकी सुधि उन सव आदमियों को प्रथम में थी कुछ भी न निकलीं--इसके प्रतिकूल इससे यह फल पैदा हुआ कि लोकल सलफ गवर्नमेंट से कोई देशकी अच्छाई व वढ़ती नहीं हुई--और रूसी और यूरुप जातों की वावत कंगाल हैं--यह मान लेना कि यह रूस अपने लिये शहरी राजनीति के द्वारा सव कुछ पासक्ता है--जो और जातें यूरुप की मिली हैं ऐसी खरावें व ख्याल के न आने के योग्य हैं जैसाकि हम शोचते हैं--कि कोई ग़रीव आदमी तुरन्त एक वड़ा भारी महल अपने लिये तैयार इस कारण से करसके कि इसको किसी धनवान पड़ोसी से वनाने का उपाय हाथ लगगया हो--एक नसल के वीतने का तो जिकही किया है कुछ नसलें गुज़र जायं तो शायद रूस की हालत मानिंद जर्मनी फ्रांस या इंगलिस्तान के हो तो हो--यह कहना राजनीति की शक्ल की रिहाईभीऐसेहोतोहो परन्तुएकनएक वड़ी शीघ्रता से इसका प्रकट होताहै--यद्यपितमाम यूरुपके प्रवन्धकों व पैगम्वरोंकी वुद्धिमें और सारे शोर्गोकाय वनाये यह प्रास न होना--इस ज़माने ने यह काम किया और वेयन ने यानी

की समझ में नहीं आता है--प्रथम तो वह अपने रोजमर्रा के दरनीय कामों को अच्छी सुन्दरता से करते हैं--और फिर उसकी ज़ात में गल्ल गुप्प का धब्बा नहीं पाया जाता--द्वितीय उसने देश के चिकित्सालय व पागलखाने की उन्नति के अतिरिक्त और भी क़ायदे देश के शुभ चिन्तकी व बेहतरी के मध्ये प्रचलित किये और जहांतक योग्य था उसने अपने अखत्यार के अनुसार और भी द्वारा सब आदमियों के शिक्षा के हेतु प्रचलित किये--देहात में पाठशाले शिक्षा के हेतु तैयार किये--वहमदर्सा जो नोवगोरड के आसपास है उसीने नियत किया है--और मैंने उसको कुछ२ देखा है--मैं उसके प्रबन्धक की बड़ीही तारीफ कर सक्ताहूं--तीसरे इसी लोकल सलफ गवर्नमेंट ने लोगों पर मुनासिब टिकस प्रचलित करने की एक रीति निकाली है--जिससे जमीन के मालिकों व मकानों के मालिकों को अपना२ महसूल या कर का बोझा सर्कारी मामिलों में करना पड़ता है--फिर इसी लोकल सलफ गवर्नमेंट ने एक रीति आपुस के प्रबन्ध की और अक़रार बावत आग लगाने देहात के नियत किया है और यह इसके लिये एक बड़ीही क़ीमती रीति व व्यवस्था है क्योंकि उस देश में ग़रीब लोग बहुतेरे लकड़ी के मकानों में रहते हैं और आग लगने का बहुधा समय होता है सन् १८६८ई० में उक्त जमाअत की आमदनी तीस सूबों के हेतु जिसका सावकाश अर्थात् चौड़ाई बर्तानिया बड़ी व आयरलेण्ड के निकट है केवल दो कड़ोर रूपिया कीथी--इसके खर्च निम्न लिखित हिसाब से विदित होंगे ॥

| मकानों का प्रसन्न करना | रोबल | प्रतिशतक |
|---|---|---|
| १—पोलीसके मकान व अन्य धनाढ्य | ६६९७१९ | ६·४ |
| २—सेनाओं के मकान | ११८८८० | ८·० |
| ३—पोलीसके बोझालेजाने के वसीले व दूसरे पोलीस के अधिकारी | २४८५९७३ | ०·१७ |
| ४—मुख्यराजनीति असामियोंके कामोंकेबाबत | २१६०२५८ | ९·१४ |
| ५—न्याय स्थान के न्याय के मध्ये | १९२५३८८ | २·१३ |
| ६—सड़क व पुल | १९०६७७७ | १·१३ |
| ७—चिकित्सालय के वैद्य | १२०४१६४ | ३·८ |
| ८—सब आदमियों को शिक्षा | ७३८८५९ | १·५ |
| ९—ऋण से अऋण होना व अन्य खर्चा | ५६२९९१ | ८·३ |
| १०—उक्त जमाअत की लियाकत व न्याय करने का व्यय | २७९७३६० | २·१९ |
| सब जोड़ | १४०५६९५६७ | ०·१०० |

यदि इससे ऐसे सुन्दर फैले तो भी उक्त सभा आजकल कुछ भयभीत दशा में नहीं है--सब आदमी उसको विश्वास के योग्य नहीं समझते और निशानों से विदित है कि अब उक्त सभा कुछ दिनकी पाहुन है--इसको सब लोग मानते हैं और सब ओहदेदारों को इसके असबाब पर ध्यानसे दृष्टि करने पड़ती है--वह कहते हैं कि सर्कार ने प्रथम तो बड़ी मुस्तैदी से अपनी खुशी से लोकल सलफ गवर्नमेंट का प्रबन्ध उनपर डालदिया--परन्तु उसके पश्चात् उसको इस प्रबन्ध से आपही डरहुआ और उसके सभासदों को बहुतही तंग पकड़ा तो सभा के भारी अमीरों को लाचार होके प्रेसीडण्ट को स्वीकार करना पड़ा-सौदागरी और मेहनतकी सीमा बांधदीगई और इससे यह फल हुआ कि सौदागरों का समूह समाजों की काररवाई से भिन्न और जुदारहा--वह आम अख्तियार जवान समाजों को सर्कार की ओर से दिये गयेथे--ले लियेगये--सच यों है कि रूसियों का स्वभाव है कि जब कोई बुराई रूस में होती है तो सर्कारही को लोग नौकर कहते हैं और यही शोचते हैं कि इस रोग की दवाई सेंटपीटर्सबर्ग से होगी--जोकि सर्कार सबकाम को अपने हाथ में रखना चाहती है इसवास्ते लोगों का मनोरथ दोषलगाने का सर्कार की ओर मुनासिब है--परन्तु वह बयान जिससे उक्त जमाअत अपराधी ठहरती है अच्छी नहींहै--जोयह काम निर्णयित है कि उक्त जमाअत के अख्तियार बड़ेही परिमित*हैं--कि वह पूरीर रिहाई के साथ काम नहीं करसक्ती तो यह भी कारण अच्छा है कि यह व्यवस्था व सभा जिसको ऐसी तावेदारी करने पड़ती है मेरे जीसे निर्बंध है--मेरी बुद्धि में वह आलस्यपन जो उक्त सभा को है औरही कारण से है जो मुख्य उसकी जाती मरदानगीपर बुनियाद डालने वालीहै--इसकामका प्रचार व बयान संक्षेप से रूस व इंगलिस्तान की प्रचलित रीति व सभाओं के व्यवस्थाओंपर नजर करने से होसक्ती है ॥

इंगलिस्तान के ढंग व प्रकार में यह बात है कि इसके सब काम आदमी व सबके मनोरथ के अनुसार प्रबन्ध पाते गये--कि पादशाही के एक एक भागको उसकी आवश्यकताथी--सबके लाभ के मुनासिब जो काम है उनमें हम अग्रशोची करते हैं और फूंक२कर पगरखते हैं कि ईश्वर न करे किसी काम में अदला बदल हो--यदि हमको यह भी मालूम हुआ कि वह दिन शीघ्र आनेवाला है कि बदली अवश्य होगी परन्तु जहांतक होसके इससे बचनाही अच्छा है--इसलिये हरप्रकार से इसका पर बढ़ाना याद करते हैं और

* मरदूद अर्थात् छिन हुआ ॥

जवहमको इसमध्ये में वसीले अच्छेमिलते हैं तो तुरन्त उनको काममें लाते हैं और उनपर वर्ताव करते हैं--वसीले पानेकी राहभी एक अजूवा और आश्चर्य सी है--यों कहना चाहते हैं कि हम अपने देशी राजनीति की इमारत को जीवन के हालातों व आवश्यकता के अनुसार बढ़ाते घटाते हैं और अनुमान की हुई बुनियाद और आगे के हालोंपर कुछ ज्यादह ध्यान नहीं देते--इस इमारत को यदि लोग एक अजीवइमारत दरियाफ्त व नेकी बदीकी अपेक्षा समझेंगे--जिसके बनानेकी राह किसी एक वज़ापर नहींहै- और मौजूदात के विद्वानों की बुनियाद के प्रतिकूल बनाई गई है परन्तु चाहे जो कुछ हो और लोग चाहे जो कुछ शोचैं परन्तु यह इमारत हमारे जीवनकी आवश्यकतावों को दूर कर देगी--और करती भी है और उसका हरएक कोना व छिद्र हमारा काम दे सक्ता है॥

परन्तु रूसका ढंग व प्रकार दो सदियों के बीतने पर इंगलिस्तान से भिन्न प्रकार पर है--इसको संक्षेप से यों कहना चाहिये कि वह मानो एक गदर का लगाव था जो मुख्य आदेशक की ज़ात से हुआथा--सब नये राजपुत्र और राजाधिराज रूस ने तख्त बैठने के पीछे यही इरादाकिया कि प्रबन्ध व शहरी राजनीति रूसके राज्य को जमाने की नई युक्ति के अनुसार करना चाहिये--जिसमें दुरुस्त होजाय--परन्तु व्यवस्थावों की दुरुस्ती व समाजों के प्रबन्धको सब आदमियों की ज़रूरतपरबन्द न रक्खा वरन इसके प्रतिकूल बुद्धिमान लोगों ने सब आदमियों की उन ज़रूरत और जीवन के कामों को दूर करने के लिये जिनका उनको आप विद्या थी नहीं एक शहरी जमाअत प्रचलित की--इससे साफ प्रकट व विदित है कि शहरी राजनीति की कलको सब आदमियों से कुछ बल न मिला वरन इसकी कुल चाल का दारमदार सर्कार के बल पर समासरहा -इस कारण से कुछ आश्चर्य का स्थान नहीं है कि सर्कार का सर्व परिश्रम प्रजा केदुःखों के कमी के मध्ये जो राजनीति व राज्य के चौड़ावके द्वारा होता रहाहै कि लोकलसलफ गवर्नमेंट उनको दूर करेगी--बहुतही नपान पाने वाला व व्यर्थ रहैं॥

यह बात सच है कि लोकल सलफ गवर्नमेण्ट ने ढंग व प्रकार से और विशेष कृतार्थी प्रासकी — रूसके अमीरों व रईसों का बहुत जियादह भाग शहरी राजनीति की बढ़ती की ओर इस नजर से इच्छा करनेवाले हुये-- कि इस काम की निहायतही जरूरत है —और सब आदमी देशी कामों के सलाहों की ओर प्रथम जमाने से अब ज्यादा इच्छा करने-वाले हुये— इसहेतु प्रथम तो रूस में एक सरगर्मीका जमाना प्रकटहुआ — जिस से लोग और भी बड़े चालाक और बुद्धिमान पैदा हुये और फिर इसका धीरे २

गुण भी प्रकट हुआ — इस व्यवस्था व सभा के प्रथमही प्रथम नियत होनेसे एक नई बनावट का गुण प्रजा में पैदा हुआ और लोग जो उसके सभासद थे यही समझते थे कि सब आदमियों की दृष्टि हर करार व काम पर है — कुछ जमाने तक तो लोकल सलफ गवर्नमेण्ट भी अपनी बुद्धिमानीपर लाड़ करती थी — परन्तु जब इस बनावट की नई हालत व दशा जाती रही तो सब आदमियों ने अपने ख्यालों को औरही ओर मोड़दिया और २ कामों पर ध्यान देना आरम्भ किया तो वह मुस्तैदी जो देशीरोगों के दूर करने के मध्ये में थी कपूरहोगई — और इसके बड़े २ नामी चालाक व बुद्धिमान् सभासद भी भारी२ पदवियों के इच्छा करनेवाले थे जिनसे उनको धीर्य्य हो जिसमें लाभहो — ऐसी नौकरी उनको बड़ी सरलता से मिलगई क्योंकि उस समय में चुस्त चालाक व शिक्षापाये हुये लोगों की सर्कार में बड़ी आवश्यकता थी — क्योंकि उस समय में दीवानी की अदालतों के हर एक महकमों का प्रबन्ध होरहा था — और इसके सिवाय रेलवे व बंक व जमाअतके मिली हुई सौदागरी का प्रबन्ध हो रहाथा — उनका सामना करने में उक्त जमाअतको बड़ी२ कठिनतायें हुईं — उक्त जमाअत इसबातका राजसी खिदमतोंके अख्तियार न रखतीथी कि लोगों को पिंशन या तमगे या उन्नति देसके और न सौदागरों व कारीगरियों के तुल्य करारसे जियादह मासिक देसक्तीथी — इसका फल यहहुआ कि लोगोंका उसकीओरसे जीहटगया और जमाअतका सन्मान कम होतागया ॥

इस समय पर उनकामों का प्रकट कर देना मुनासिब था क्योंकि इस जमाअतपर ऐसा खराब गुणपड़ा कि आज तक पनपी नहीं — परन्तु उसको भी मुख्य कारण न मानना चाहिये क्योंकि नायबों की आलस्य मबआदगियों की उक्त जमाअत में भी पाई जाती है — इसका मुख्य कारण यह है कि उन लोगों को उन बातों की जरूरत कम मालूम हुई जिनका प्रबन्ध उक्त जमाअत के वश था — जैसे आप प्रथम एक आवश्यकता को सोचलें-- और वह आवश्यकता यह है कि उम्दा सड़कें जारी रहनी के हेतु अवश्यहैं क्योंकि यह बुनियाद इसमें सब छोटे बड़े को जोकि लियाकत व शिक्षा पानेका कुछ भी दावारखता है प्रकट है — परन्तु शोक यह है कि इस[illegible] के लायक मंत्री जो बहुधा बुनियाद व कायदों कोसमझकर प्रचलितकरते हैं और यह समझते हैं कि हमारे जिलों में उम्दा सड़कों हो ऐसी जरूरत है जैसे उनको समय नाम रखने का जल्दी मिलता है [illegible] [illegible] हरपी दूसरे जरूरत बनीरही है नव जमीनों के मालिक [illegible] [illegible] मुद्दता से रखने लगे और यह भी जानने लगे कि [illegible] [illegible]

सड़कों में व्यय हुआ उन चीजों के महसूल से जो देश से बैर व सावधानी में रवानाकी जाती हैं मिलजायगा--तो उससमय सभायें और कुमेटियां जो सड़क के प्रबन्ध के मध्येथीं ज़ियादह मुस्तैद देखपड़ने लगीं--लोकल सलफ गवर्नमेंट के स्वभाव का अनोमान यही हाल था ॥

एक बयान आंखका देखा जो ज़िले के एक प्रबन्धी सभा में हुआथा मैं संक्षेपप्रकार परकहूंगा—इससेसाफ़ प्रकट होजायगा कि उक्त जमाअत वर्त्ताव से उपयोगी नहीं है--जबकि शुरुआती शिक्षा के पाठशालों का प्रबन्ध होने लगा--और इस मध्ये में सभा नियतकी गई तो एक स्वतन्त्र सभासदनेकहा कि सुनियो महाशयो शिक्षा को ज़बरदस्ती से सब ज़िलों में प्रकट करना व प्रचलित करना बड़ाही उपकार व सुन्दर है--आश्चर्य का स्थान तो यह है कि इस बुद्धिको मुंहसे निकलतेही सब स्वीकार करैं--अहा स्वीकार तो करहीं लिया--यद्यपि सर्व उपस्थित मनुष्य इसबात को जान सक्ते थे जो सभा में थे--इसबातपर कि कुछ भी बल अपने हृदय को देते कि पाठशाले इसज़िले में बीसगुने करने चाहिये--और टिकस तो प्रथमही से भारी बंधा था यह शीलवान् सभासद अपनी रिहाई की कीर्ति के ख्यालों को नियत रखने के लिये यों कहने लगा कि इसज़बरदस्ती प्रबन्ध को नियत रखने हेतु इसबातकी कोई आवश्यकता नहीं कि लोगोंपर धन दण्ड अर्थात् जुर्माना किया जाय या उनको किसी प्रकार का दण्ड दियाजाय--परन्तु पाठक समझ सक्ते हैं कि वह कौनसा ज़बरदस्ती का प्रबन्ध है कि विना काम में वसीलों के लाने ज़बरदस्ती नियत किया जाय--इसस्वतन्त्र व शीलवान् सभा के सभासदने इसकाम का कुछभी ध्यान न किया--इस कठिनता से निकलने के हेतु इसके एक जुब्बादार ने इशारा किया कि जो असामी अपने लड़कों को मदर्से में न भेजैं उनको समाजों में किसी प्रकारका काम न मिलै--परन्तु इस तजवीज पर सब उत्सव के उपस्थित मनुष्यों ने ठट्ठा मारा क्योंकि बहुत से समाजों के मंत्री यह जानते थे कि इस कल्पित दण्ड को किसान बड़ा भारी बचाव सोचेंगे--और जब इस ज़बरदस्ती की सबकी शिक्षाकेहेतु बहसहोरही थी तो वह सड़क जो सभाके कमरेके खिड़कियों के सामनेथी निकट दो फुटमट्टी से पटगई और सड़कैं भी निकट २ इसीहालत मेंथीं--बहुतेरे समाज के सभासद देर को आते थे इस हेतु कि पैदल आना अयोग्य था किसवास्ते कि सब शहर में एकही गाड़ी थी--बहुत से सभासद अपनी२ मुख्य सवारी तो रखते थे परन्तु रास्ताअच्छा न था एकदिन सीधे मार्ग आरम्भ करने वाले पर मीर मजलिस की गाड़ी उलट गई--और वह बिचारे धम से गिरकर कीचड़ में धसगये--इस प्रबन्ध के स्पष्ट में

इसके और भी दोष लिख सक्ताहूं परन्तु शोचताहूं कि किसी ऐसीसभा में लिखना जो हालही में नियत हुई हो और जिसका अभिप्राय देश में बेहतरी और फायदा पहुंचाने को मुनासिब है—इसकी हानि बहुत जियादह न परीक्षा करने के कारण से है--यदि इस में हानि और गलातियां हैं तो भी और सभा से जिनके बदले यह नियत हुई है कुछ सुन्दर है—यदि हम इसको पुरानी लोकल सलफ गवर्नमेंटके निकालने से उपमा दें तो हम यह कह सक्ते हैं कि उसने देशी योग्यता में बड़ी उन्नति की—अब इसकी आगे क्या दशा और क्या सूरत होगी इस मध्ये हम कुछ नहीं कहसक्ते मैं यह विश्वास से कह सक्ता हूं कि उसका आलस्यपन दर्जे करने से जाता रहेगा-- और सबसे इसमें नई और सुखदायक बातें पैदा होती जायंगी--जौनर आदमी इनबार्तो की आवश्यकता और जरूरत को समझने लगेंगे--परन्तु यहभी होसक्ताहै कि यह सभा समुझ और बुद्धिमानी के न होने के कारण से नष्ट भ्रष्ट होगई--या किसी और कारण से जड़ मजबूत न होने पाई और नाम व चिह्न तक भी बाकी न रहे--किसी आदमी ने खूब कहा है कि समय ऐसे कामों पर खूब लिहाज रखता है जोकि उससे सहायता लेने को मनोरथ नहीं करते और यहमसल सिवायरूसके और किसी देशमें शब्दसे व अक्षरसे पूरीनहीं उतरसक्ती जहां कि व्यवस्थायें व सभायें कद्दूलौकी के समान रातहीभरमें जम आती हैं और फिर अचानक ऐसी नष्ट होजाती हैं किउनका नाम व चिह्न भी मौजूदी सफह पर बाकी नहीं रहता॥

इति

—※——

# रूसका इतिहास

## उल्लास बारहवां

---※---

### ज़मीनोंके पुराने मालिक ॥

रूसियों के पाहुनोंका सत्कार—देहातका एक मकान—उसके मालिक का पता—उसका जीवनचरित्र—जाड़े की शाम—किताबें—क्रिमियांकी लड़ाई और घरानेके गुलामों की रिहाई—एक शराबी ज़मीन का मालिक—एक बूढ़ा जनरल और उसकी औरत—एक पिंशनपायाहुआजज्ज—एक चालाक आदमी—मजलिस की ख़राब दशा—उस ख़राबदशाके कारण—

सर्व अन्य देशोंसे जिनमें मैंने सफर किया है रूस बेशक उन सबकामों में जो पाहुन के कृतार्थी के सम्बंधिक हैं जीतगयाहै--अनाजकी सबऋतु में देश के भिन्न भागों के ज़मीन के मालिकों की चिट्ठियां न्योतेकी मेरेपास बहुतसी आती थीं--और इतनी आती थीं कि यह न होसक्ता था कि सब न्योताओं को मैं स्वीकार करसक्ता--गर्मी की ऋतु का एक बड़ा भाग सब को देहात के एक मकान से दूसरे मकान में घूमने में कटताथा--मेरा यह इरादा नहीं है कि पाठकों से सब लम्बे हाल सफर के कहूं यदि वह सच में जी लुभाने वाले हों परन्तु उनका बयान बड़ा लम्बा चौड़ा है--परन्तु मैं यह चाहता हूं कि रूस के ज़मीनोंके मालिक की बाबत इतना कहूं कि पाठकों को उसकी कुछ अन्दाज मिलजाय--फिर मैं इस बयान के लिये उक्त पदवी की कुछ बातें मानिन्द एक मूठी जौकी बानगी के लिखताहूं ॥

रूस के ज़मीनों के मालिकों में कुछ २ सब दशाओं और पदवियों के आदमी पायेजाते हैं बड़े अमीरोंसे लेकर जो पश्चिमी यूरोपियन लियाक़त

के बड़ेदर्जे का सामान खुशी से खुश व हर्षित रहते हैं गरीब गुरबा फटे कपड़े पहननेवालोंतक जिनके पास कुछही एकड़ ज़मीन है जिससे जीवन की जरूरतें बड़े दुःखसे मौजूद होसक्ती हैं--प्रथम मैं मध्य पदवी के साहबों के कुछ उदाहरण लिखता हूं ॥

एकसोते के किनारे पर जो मन्द २ बहता है और घूमता हुआ गया है एकमध्य सूबे में है—इसमें एक लकड़ी की तामीरों का क्रम २ का लगाव है—यह पुराने मकान हैं और इसमें रंग नहीं लगाया गया है वरन समय के मड़ोरसे स्याह पड़गये हैं—और कीलों से जड़े हुये हैं तख्तोंकी ऊंची २ ढालू छतें उनपर हैं—मुख्य इमारत एकलम्बा यकमंजिला रहनेका मंदिर है जो सड़क से सम कोण क्षेत्र के तुल्य बनाहुआ है इस मंदिर के आगे की ओर एक भारी परन्तु बेमरम्मत नीचे की जगह है—और पीठी की ओर वैसाही भारी और सायादार बाग है—शक्ती पहाड़ तो इसमें बहुत हैं परन्तु महाशय मनुष्य की कारीगरी ने यहां कुछ बढ़ती की है नीचे के स्थान के दूसरी ओर सामनेके दरवाजों के सन्मुख अश्वशाला और सूखी घास का छप्पर और बोखार है और मकानका किनारा जो सड़कसे ज़ियादह दूर है वहां दो छोटे २ मकान हैं—एक बावरचीखाना दूसरा शागिर्द पेशा—उनके सिवाय नींबूके पेड़ों की एक पंक्तिके भीतरसे हमको एक और लकड़ी की तामीरों का लगाव देखपड़ा—समय के मड़ोर से यहभी स्याह पड़गया—और प्रथम की तामीरों से भी बहुत टूटी दशामें है यह स्थान खलियों के हाथ में है ॥

इनइमारतोंका ढंग व प्रकार जैसा चाहिये वैसा सुडौल नहींहै—यदि जाहिरा यह एक बेडौल ढेर के समान देख पड़ती हैं तो भी इनमें कुछ क्रम है और किसी मतलब से इस वजापर बनाई गईहैं—वहसब इमारतें जिनमें आग्निपात्रों की जरूरत नहीं होती अर्थात् रहने के मकान बावरची खाने से बहुत दूर बनाये जाते हैं काहेसे अग्नि के लगजाने का डर रहता है—और बावरचीखाना इस कारण से भी पृथक् होता है कि वहां जब तेल काम में लाया जाता है तो उसकी गन्धि उनलोगों तक को किसी तरह अच्छी नहीं मालूमहोसक्ती जिनकीघ्राणेन्द्रियकीशक्ति तीव्रनहीं है—मकानोंकेबनाने का ढंग भी व्यर्थ नहीं होता—रूसकी पुरानी समाज का एक अच्छा गुण यहथा कि स्त्रीवमर्द पृथक् २ रहते थे—परन्तु यहरीति देरसे बन्दहोगई है—तोभी जो मकान पुराने ढंगपरहैं उनमें इस रीतिका ढंग अबतक पाया है—मकान ऊपरका कहाहुआ भी इसी प्रकार के मकानों में से था—इसवास्ते इसमें तीनभाग थे एक किनारे पर मरदाना मकान—दूसरे किनारे पर

स्त्रियों का दर्जा—और मध्यका दर्जा दोनों के रहने के लिये—इसमें खाना खाने का कमरा और भेंट करने का सुन्दर भूषित कमरा भी था—इस प्रबन्ध से सुख मिलता है और मकान के सदर की ओर दो दरवाज़े होने का कारण इससे प्रकट है—पीठकी ओर तीसरा और दरवाज़ा था जो मध्यके दर्जे से एक भारी बरामदे के जाने का रास्ता था जहांसे बाग देख पड़ता था॥

इसमें आईवन आईवञ्च कई वर्ष से रहते थे—यह पुराने फ़िशन के जेंटिलमैन अर्थात् भलेमानुष हैं—और अपने फ़िशन के आदमियों में एक बड़े योग्य पुरुषहैं यदि हम उनको उससमय देखें जब वह अपनी आराम वाली कुरसीपर बैठे हों और उनके आसपास उनका ढीलाढाला चोग़ा लटकरहाहो जो बड़ाभारीहै—और लम्बा तुरकी पाइप हाथमेंहो तो एकही दृष्टि में हमको उनके चालचलन का हाल उनकी सूरत से मालूम होजाय—ईश्वर ने उनको चौड़ी२हड्डियां और भुजा दिये हैं—और प्रकट होताहै कि उनका डील शक्ति से बलवान् बनवाया गया है परन्तु उन्हों ने ऐसा उपाय किया कि शक्तिके इस उदारता दायक दानसे लाभ न उठाया और अब बल व शक्तिसे उनके डील में बहुत मांस है उनका शिर जिस के बाल पर कतरनी किये हुयेहैं गोले की तरह गोल मोल है और उन के सूरत शकल में भद्दापन है और इस भद्दी२सूरत शकल का बदला उन की संतोषिक तबीयत और नेक दिलो से होजाता है जो निरन्तर समान रहता है—और कभी२इस नेक दिली के कारण से दांत खोलकर मुसकराते भी हैं—उनका चेहरा उन चेहरों में से है जिनपर चाहे कैसाही बड़ा हुआ मसखरा या भांड़ हो अपने गुण की योग्यता से फ़िक्र या शोच नहीं पैदा करसक्ता—इसमें चेहरा का कोई अपराध नहीं है काहे से ऐसे ख़्याल का वह कभी स्वभाविकही नहीं किया गया—आदमीही तो था कभी२ उसको दिक होकर कुछ२क्रोध भी आजाता है तो ऐसे समयों पर उसकी छोटी२भूरी आंखें चमकने लगती हैं—और उसके चेहरे पर अरुण अर्थात् लाल रंग की एक चमक छाय जाती है जिससे सक्ते की बीमारी जाहिर होतीहै—परन्तु कभी ऐसे चक्कर में नहीं पड़े कि फ़िक्र और शोच के अर्थ उनकी समझ में आते कि फ़िक्र कौनसी बलाय है—लड़ाई और बेनसीबी और आशा और२ख़्याल जिनसे मनुष्य के जीवन में एक ऐसी जीकी चपकाहट और बेनसीबी होजाती है जैसी डिरिमा आदि में हुआ करती है—यदि यह काम सुनने सुनाने से कुछ योंहीं से मालूम होते हैं परन्तु उनकी जाती परीक्षा उसको कुछनहीं हुई है—असल यों है कि वह जीवन

के हेतु उस झगड़े के फेर में कभी नहीं पड़ा जिसको अब के मौजूदात की विद्या शक्ति का क़ानून बयान करते हैं ॥
करीब २ साठिवर्ष का अर्सा हुआ कि आइवन आइनिच उस घरमें पैदा हुआ था जहां वह अबतक रहता है--शुरुआती संथा उसने गांवके पादरी से पढ़े थे--और उसके पश्चात् एक बड़े पादरी के लड़केने पढ़ाया जिसने पादरियों के पाठशालाओंमें इतनी कम शिक्षा पाई थी कि वह अन्त की परीक्षा में पास नहीं होसका यहदोनों सहायक उससे हदसे ज्यादह शीलके साथ मिले--और जितना उसने कम यादकरना स्वीकारकिया उतनाहीकम उसको याद करनेदिया--उसके बापकी इच्छा थी कि वह खूबपढ़े परन्तु उसकीमाता डेराती थी कि पढ़ने से ऐसा न हो कि उसकी सेहतमें आफत पड़जाय—इसवास्ते हर सप्ताह में उसको कईबार चिट्ठियां मिलती थीं—इनकारणों से वह चाहे वे चाहे उन्नति न करसका और हिसाबकी विद्यासेशुरुआती क़ायदों से भी कुछ थोंड़ासा तबतक जानताथा—जब एकादिन उसके बापने कहा कि तुम अब अठारहवर्षके होचुके हो और तुमको तुरंत नौकरी करनीचाहिये जो कि आइवनको किसीप्रकारकी मेहनत और मुस्तैदी की ओर दिलीमनोर्थ न था—मुख्यकर इससे कि चाहे कैसेही नौकरीहो—वह इस तजवीजसे कुछ भी प्रसन्न नहीं हुआ कि एक रिसाले की रजमट में जिसमें उसकेबापका एक पुरानामित्र करनैल था वह जनकरकी हैसियतसे भरतीहो—फौजी नौकरी की उसको चाह न थी और परीक्षा देनेसे उसको बड़ाही विवेक था—फिर जब उसको मालूमहुआ कि अपने पिताकी आज्ञा अवश्यही करनी पड़ेगी तो उसने अपनी माको बहकाया कि बापकी तजवीजसे प्रतिकूलता करे ॥

आइवन इस मिसरअके समझने का सच्चाई करनेवाला है मि: दो अमली में हमारा आशियां है ॥ अर्थात् दोनों कामों में हमारा घोंसला है जब बाप के ख्यालों को याद करता था तो उसकी इच्छाहोती थी कि नौकरी करें और वह सर्कारी अधिकार को पावें जिसको हर रूसी अमीरजादे को इच्छाहोती है और उसके साथही अपनी मा के अदबके ख्याल और अपने मुख्य दिल्लगी के अनुसार उसकी इच्छा यह थी कि घरही में रहें और अपने सुस्त ढंग व प्रकार को रीत्यानुसार नियत रक्खें—एकदिन सूबेकेमीर अचानक उसकी मुलाक़ातको गये उन्होंने उसको दो कामोंमें निकाला और कहा कि लड़कोंकी जागीरकेदेखनेके महकमे में मैं तुमको अफ्सरी दिलवाऊंगा—इस दफ़्तरके सब कामोंको एक सिक्रेटरी प्रबन्ध करताथा जो मासिक पर नौकर रक्खा जाता था—और जो आदमी इस पदवी पर नौकर होता था न उसको काम करना पड़ता था और न उसको मासिक मिलता था

बरन वह हर साल दरजों की बढ़ती पाया करता था—आइवन तो बसयही चाहताही था उसने इस तजवीज को दिल से पसन्द किया और स्वीकार किया—और सात वर्ष के अर्से में बिना इसके कि उसने अपनी ओरसे कोई परिश्रम किया हो उसको सिक्रेटरी की एक भारी पदवी मिलगई जो फौजी दरजों में कप्तान के दर्जे के बराबर है--इससे बढ़कर प्रतिष्ठावर दरजा पाने के हेतु उसको कोई ऐसी जगह तलाश करने होती जहां वह अपना काम दूसरों के द्वारा से प्रबन्ध नहीं दे सक्ता--फिर उसने ठान लिया कि जो बड़प्पन उसको इतनी सलिलता से मिला है उसी पर फिर पूरा कर के ज्यादह दर्जों का मनोर्थ न करे इसवास्ते उसने अपना इस्तीफ़ा भेजदिया--

जैसेही उसकी सर्कारी नौकरी का समय समाप्त हुआ अर्थात् नौकरी छोड़ी वैसही अपना ब्याहकरलिया पहिले इसके कि उसकाइस्तीफा मंजूरहो वह एकदिन सबेरे दुलहा बना हुआथा--इसमें भी इसकी ओर से कोई परिश्रम नहीं किया गया था--उसको कभी यह भी दुख नहीं उठाना पड़ा कि वह ब्याह की प्रार्थना करै--यह सब काम उसके मा बाप ने किया जिन्हों ने अपने लड़के के हेतु अपने सबसे निकट परोसी की अकेली वेटी को पसन्दकिया--यह जवानलड़की सोलावर्षकीथी और खूबसूरती या योग्यता या किसी औरमुख्यकामकेहेतु प्रकट नथी--परन्तु इसमें एकबहुतभारी तारीफ यहथी कि वह ऐसे आदमीकीबेटी थी जिसकीजागीर उनकीजागीरसे मिली हुई थी--और जिससे आशा थी कि ज़मीन का एक टुकड़ा दहेज की रीति से निकलेगा और इस ज़मीन पर उनका मुद्दत से दांतथा--कि जो मिले तो अपनी जागीर में मिला लेवें--ब्याहकी कोमल शर्तें एक वृद्ध स्त्री पर रक्खी गईं जो इन कामों में होशियार थी--उसने अपने इस काम में इतनी कृतार्थी प्राप्तिकी कि थोड़ेही सप्ताहों में आरम्भ का ऐसा प्रबन्ध होगया और ब्याह की लग्न भी नियत होगई--इसप्रकार आइवन आइवनिच ने उसी सलिलता के साथ दुलहिन भी पाई--जिस सलिलता के साथ उसको सिक्रेटरी का भारी अधिकार मिलगया था ॥

यदि दूल्ह को बीबी या दुलहिन मिलगई थी और उसने अपनी पसन्द से ब्याह नहीं किया था परन्तु एक पल के हेतु भी उसको यह ख्याल नहीं होनाथा कि बीबी से उसको इश्क है या नहीं तो भी उसके मा बाप ने जोदुलहिन उसकेलिये ताड़ीथी उससे उसको शोकभी कुछ न था--मीर या पिटरोवना इसकी दुलहिन अपने चाल चलन और शिक्षासेऐसे आदमी की दुलहिन होने के हेतु ठीक बजन की गई थी जो आइवन आइवनिच था--घरमें वह दाइयों और खवासों की संगति में रहती थी और उसने जो

कुछ सीखा था गांव के पादरियों से ग्रा अपनी माके मुसाहिबों से और बस--उसके जीवन का प्रथम माजरा यह था कि उसके ब्याह के हेतु तैयारियां की गईं--इसके पीछे अपने तमाम जीवन में वह इस खुशी को याद करतीथी--जो उसको अपने ब्याह के जोड़े की खरीदारी से मिली थी--ब्याह के हेतु जो२वस्तुवैं मोलली गई थीं उसका पूरा बीजक उसको याद था--ब्याह के पीछे उसके जीवन के प्रथम कुछ साल बड़ी खुशीसे नहीं कटे क्योंकि उसकी सासु उसके साथ यों वर्ताव करती थी जैसे कोई ऐसे दुष्ट बच्चे के साथ बर्ताव करै जिसको बहुधा डाटने की जरूरत होती है--परन्तु वह इस अदब सीखने को इस संतोष से सहती थी कि शायद हो--धीरे२वह आप स्वामी मंदिर बन गई--और गृहस्ती के कामों में स्याह सुपेद करने के हेतु स्वतंत्र होगई--उस समय से वह मुस्तैदी के साथ जीवन काटती थी--बस और कोई जरूरीबात नहीं हुई--इसमें और उसके मर्द में आपस में इतना इश्क होगया जिसकी वृद्धि से ऐसे स्वभावों में जो बलगमी हैं ब्याह के तीस वर्ष के पश्चात आशा हो सक्तीहै--वह अपने मर्द के खाने पीने और सेवा करने में मुस्तैद रहती थी--उसके मर्द को लिखने पढ़ने के कामों से कोई सरोकार न था और वह जहांतक हो सक्ता था हरप्रकार से उसको आराम की फिक्र रखती थी--उसका मियां कहा करता था कि हमारी दुलहिनकी सेवा और ताकने तो हमको अच्छी प्रकार प्रसिद्ध करदिया--आखेट अथवा शिकार को जो उसको शौक था वह भी जाता रहा--पड़ोसियों की मुलाक़ात का ख्याल धीरे२कम होता गया--और साल२अपना समय बहुत ज्यादह अपनी आराम देने वाली सुखदायक कुरसी पर व्यय करने लगा॥

इन योग्य दुलहिन दुलहा का जीवन रोजमर्रा बराबर कटता था केवल सुख दायक ऋतों में अलबत्ता अदला बदल होता था--उष्ण ऋतों में आइवन सातवजे के करीब उठता था और अपने मुख्य सेवक की सहायता से सादे कपड़े पहनता था—चोगा तो मैला होता था जिसमें अनगिनती धब्बे थे--कोई मुख्यकाम तो करता नहीं था इसवास्ते वह खुली हुई खिड़की के पास बैठता था--और घरका सहन देखता था--जब नौकर गुजरतेथे तो उनको रोककर उनसे प्रश्न करता था और वाकियातके अनुसारउनको आदेश देता था या दंड--नौ बजे के करीब वह चाय का आदेश देता था और खाने के कमरे में मैं जाताथा जो एक लम्बा और तंग कमरा होताहै--इसमें खाली लकड़ी का सहन होताहै और एक कुरसी और मेजके सिवा और कुछ असबाब नहीं और कुल वस्तुवैं कम ज्यादा टूटी फाटी-- यहां वह अपनी दुलहिन को देखता था कि चायका पात्र अपने सामने लिये

बैठी है--थोड़े २ पलमें छोटे २ बच्चे आते थे और अपनी माताका हाथ चूमकर मेजके आसपास बैठते थे--जोकि सुबह के खाने में केवल बिस्कुट और चाय होती है इस वास्ते इसमें देर नहीं लगती थी और सब अपने २ काम के हेतु चले जाते थे वंशके रईस अथवा आइवन दिन का काम इस प्रकार पर आरम्भ करता कि खुलीहुई खिड़की के पास बैठकर अपना तुरकी पाइप इस दासीसे भरवाता और रोशन करवाता--जिसका मुख्यकाम यही होताहै कि अपने स्वामी के पाइप को ठीक रक्खे—जब वह दो तीन पाइप पीचुकता और चुपचाप इतनी देर ध्यान किया करता तो वह अश्वशाला और खेतों के देखने के हेतु बाहर निकलता—परन्तु सबको प्रथम इसके कि वह सहनकेपारहो उसकोमालूमहोता कि गरमी सह न सकेगी—तो यह खुली हुई खिड़की की राहसे अपनी जगह पर लौट आता—यहां वह आराम से बैठता जबतक सूर्य इतना हटजाता कि घरके पीछेमें बरामदा होताहै—वह सब साया में आजाता—फिर वह अपनी सुखदायक कुरसी वहां उठालेजाता और खाने के समयतक वहां बैठा रहता॥

मीरयापिटरोवना सुबह के समय को बड़ी मुस्तैदी से खर्च करती—जैसेही सवेरेके खानेकी मेज़ साफ़ कीजाती वैसेही वह बावरचीखाने जाती और खाने की वस्तुवैं लेती और बावरची को जरूरी मसालह देती और स्पष्ट शिक्षायें करती कि खाना कैसे तैयार कियाजाय शेष सवेरे का वह और २ गृहस्ती के कामों में खर्च करती॥

एक बच्चे के निकट खानेकी खबर होती--यह सुनकर आइवन एक छोटा सा गिलास बिटर्ज़ शराब का उड़ाता--जिसमें भूंख खूबलगे सुबहका खाना बहुतायतसे होता है--और अच्छी प्रकार का--परन्तु कुकुरमुत्ता और पियाज़ और चरबी खाने में बहुत ज्यादा होती--परन्तु उनसब वस्तुवों की तैयारी में सब मजबूती बुनियादों पर सेहतके बचावका कुछ भी ख्याल नहीं--और न रक्खा जाता है- बहुत प्रकार के खाने ऐसी देर को हज़म होतेहैं जिनसे इंगलिस्तान का तंगआंत का आदमी अवश्य डरजाय--परन्तु रूसियों की आंतपर उनसे कोई खराब गुणनहीं पहुंचता--काहेसे उनकी आंत बलवान है--और कारण इसका यह है कि एक तो हमेशह देहातकी हवाखाया करते हैं--दूसरे कोई स्वभाव का उमंग ऐसा नहीं होता जिससे आलस्य पैदाहो--तीसरे हृदय में बल नहीं पड़ता--इधर खानेसे सुचित्ती पाई और उधर घरमें सोता पड़गया--सबके सब आराम करते हैं--बच्चे बाग में जाते हैं--और २ लोग औंघाने लगते हैं--काहे से यहस्वाभाविक बातहै कि जब गर्मीकेदिनों में भारी खूराक खाईजायगी तो आलस्य अवश्य पैदाहोगी--आइवन अपने

कमरे में चला जाता उसका हुक्का उठानेवाला कमरे में से पहलेही बड़ी होशियारी से मक्खियां निकाल रखता--मीर या पिटरोवना कमरे में एक आराम कुरसी पर ऊंघाते और मुखमें एकदस्ती रूमाल रखलेते--नौकर बाहरके कोनोंमें खर्राटे लेतेहैं या ऊपर के कमरे या घासके छप्पर में घरका कुत्ता सहन के किसी छायावाले स्थान पर टांगें फैलाये सोता है॥

करीब दो घंटे के पीछे धीरे२जागने लगते--दरवाजों की खर खराहट आरम्भ होती--सब नौकरों के नाम कुलाहल मचा२कर पुकारे जाते और सहन में पांव की चाप सुनाई देती है--एक नौकर तुरन्त बावरची खाने से निकलता--और बड़ी भारी समावर खोलते हुये लाता--अब सब चाह पीने इकट्ठा होते--रूसमें और स्थानों के समान भारी खूराक के पीछे सोने से पियास होती है--फिर चाह आदि और मदिरा बहुत अच्छी मालूम होती हैं--इसके पश्चात् कुछ और सुन्दर भोजन चुने जाते हैं—जैसे मेवा और जंगली बेर या शहद के साथ ककड़ी या इसी प्रकार की कोईऔरवस्तु—और इसके पीछे सब प्रथक्२हो जाते हैं आइवन खेतों में अपनी बड़ीही हलकी गाड़ी में जिस्में एकही तख्ते से दो जोड़ियां पहियों की मिली हुई होती हैं सैर करता--तख्ते पर कोचवान अथवा गाड़ीवान बैठता है--मीर या पिटरोवना की भेंट को पादरी साहब की स्त्री जो बड़ीही सभा चातुर औरत है आती--इसस्थान में बुराई की ज्यादती नहीं है--यदि थोड़ीसी है भी तो उसकी उनको टोह रहती है--और जिस किसी से मुलाक़ात होतीहै उससे साफ२बयान कर देती हैं॥

सन्ध्या को बहुधा यह होता है कि सहन में किसानों की छोटीसी भीड़ मकान के मालिक से मिलने को आतीहै--घरका मालिक दरवाज़े पर जाता है और बहुधा उसको मालूम होता है कि वह कृपा के चाहने वाले हैं--वह सवाल करता है कि क्यों लड़को तुमको क्या चाहिये उसके उत्तर में वह उलझेहुये और दुखके ढंगसे अपनी कहानियां कहतेहैं--उनमेंसे कई आदमी एकही समयमें बोलनेलगतेहैं और इसके पूर्व कि वह साफ२समझ सकैं कि उनकी इच्छा क्या है--उसको प्रश्न करना और दुबारा पूछना पड़ता है--यदि वह उनसे कहता है कि तुम्हार यह प्रार्थना पत्र हम स्वीकार नहींकर सक्ते तो निश्चय करके प्रथम बार वह इस इनकार को मंजूर न करेंगे और नम्रता और शीलसे उससे प्रार्थनाकरेंगे कि जो सलाह आपने नियत की है उसपर फिर ध्यान दीजिये- कुछ आगे बढ़कर और अदब से पीठ को लचाकर इससभामें से एक आदमी कुछ शिष्टाचारी और कुछ आरामी की प्रकार से प्रेम के उमंग में कहता है(ऐ छोटेआबा -आइवन आइवानिच

हमपर दयाकरो--तुम हमारे पिता हो और हम तुम्हारे पुत्र)आइवन नेक दिली के साथ सुनता रहता है और फिर कहता है कि हम तिहारी इच्छा परिपूर्ण नहीं करसक्ते--परन्तु उनको अभीतक आशा है कि प्रार्थना से उनका मनोर्थ पूर्ण हो सक्ता है इसवास्ते प्रार्थना व नम्रता किये जाते हैं--यहांतक कि आइवन की संतोष की लगाम हाथ से चली जाती है--और उनसे पुरुषों की मकार कहता है(चलोवस२तुम सब कूड़मगज हो--अजी बकरसे क्या लाभ यह बात कदापि नहीं हो सक्ती--)यह शब्द कहकर वह घरमें चला जाता है जिससे और ज्यादह बात चीत न बढ़े और बात चीत समाप्त होजाय॥

सन्ध्या की भेंट का एक भाग रोज़मर्रा कारिंदे की मुलाकात में व्यय होता है--और इसकाम के मध्ये बड़ी लम्बी बहस कीजाती है आज कौन काम हुआ और कल क्या होगा--और इसकाम पर बड़ी देरतक ध्यान होताहै कि आगे कुछदिनों में वायु जल अब कैसाहोगा--और इसकाम की बावत बायुजलकी यंत्री सदैव ध्यानसे पढ़ीजातीहै यदि परीक्षासे प्रकट भी होगयाहो कि इनआगे के कहनेवालोंपर बहुतआशा न करनी चाहिये--यह बात चीत तब तक रहती है जब तक शाम के खाने की खबर दीजाती है--यहखाना संक्षेप होताहै इसकेपीछे सबके सब तुरन्त आरामकेहेतु जातेहैं॥

इसीप्रकार आइवन के घरमें सप्ताह और मास व्यतीत होजाते हैं--और मामूली बातों में आश्चर्यही कोई अन्तर होवा है--बायुजल के हेतु अलबत्ता कुछ थोंही से बदलने की आवश्यकता होती है- सर्दी में दरवाजे और खिड़कियां बन्दरक्खी जाती हैं--और बड़ी वर्षा में जो लोग कीचड़ में फसना नहीं चाहते वह घर या बाग़ही में रहते हैं जाड़े की बड़ी२रातों में घरके सब लोग बैठने के कमरेमें इकट्ठा होते हैं और जिस सुन्दर प्रकारसे जिनसेहोसक्ताहै समयकाटतेहैं--आइवन अपनालम्बासापाइपपीताहै या कुछ शोचतारहताहै या कोईलड़का उसको अरगनबाजासुनाताहै--मीर या पिटरोवना जुर्राबाबिनतीहैं--बूढ़ीचची जो बहुधा जाड़ेकीऋतुमें उनकेसाथ रहतीहै कोईखेल खेलतीहै--इसके छपेहुये आगेके कहनेवाले यहहैं कि कोई परदेशी आदमी आयेगा--कोई ब्याह होगा--और वह इस परदेशी की बाबत यह बतासक्ती है कि मर्द होगा या औरत और दुलहा के बालों की रंगतिकैसी होगी--बस और ज्यादह आगे को कहना नहीं सक्ती--यदि नई उमरवाली लड़कियां कुछ और पूंछ बैठीं तो वह साफ२जवाबन दे सके॥

बैठने के कमरे में किताबें और अखबार तअज्जुबही देखेजातेहैं परन्तु जो लोग पढ़ना चाहते हैं उनके हेतु किताबों का एक कमरा अलग चाहिये

और होताभी है जिसमें नानाप्रकार की विद्या और अदबकी पुस्तकें होतीं हैं और इससे वंशकी कई गुजरी हुई नसलोंतक की कहानियों की विद्या का हाल कुछ मालूमहोता है--सबसे पुरानी किताबें आइवन के दादा ने मोल ली थीं—और वंश में यह बात मशहूरथी कि कैथरायन मलकाको इस आदमी पर बड़ा विश्वासथा—यदि हालके तारीख बनानेवालों ने इसका कुछभी जिक्रही नहींकिया परन्तु जाहिरा मालूमहोता है कि विद्या व बड़प्पन में उसको कितना पारउतरनाथा—उसने अपना चित्र अन्यदेशके किसी तसवीर खींचनेवालेसे रंगवाई थी--जो खूबगुरू था--वह बैठका में अबतक लटकी है और उसने सीवर्ज के बनेहुये लाजवाब बर्त्तनों की कई संख्या मोल लीथीं जिनमें से एकअलमारी के खाने में एक कोने में रक्खा हुआहै--इन पात्रों में और घरके भद्दे बनेहुये असबाब और कमरे की मैली कुचैली छतामें पृथ्वी व आकाशके समान अन्तर है॥

इसका नाम इन किताबोंपर लिखाहुआ था (१) सुमोरो कोफ की किताबों ट्रेजिडीमें जिनमें कठिन २ बयानों का बयान है यहकिताब बनाने वाला अपनेको रूसका वालीटर मानता था--(२)वानडिसनके जीलुभानेवाले क़िस्सों की एक छोटी किताब जिनमें कोई अवतक रंगभूमियों में प्रचालित है (३) फ्रीमनीसरी के छिपेहुये भेद की बाबत दोतीन किताबें हैं--(४) रिचा रडसन की किताब का रूसीभाषामें उल्था--(५) सर चारलस ग्रेंडासिन--किलियर साहारभू--रूसी का नोवविल--यह रूसी भाषा की पुस्तकें हैं--वाल्टियर की दो तीन छोटी किताबें हालमें जो पुस्तकें जमा कीगईं थीं उनमें रीडकलफ की उल्था थी--और स्काटकी बनाईहुई कहानियों की उल्था--इल्म अदबकी चाशनी इसवंश में कुछ नथी काहेसे इल्म अदबकी किताबों में केवल करलाफके क़िस्से--खेती के मध्ये एक छोटी किताब गृहस्थी के मध्ये दवाइयों की किताब और बहुतसी यंत्रियांथीं--परन्तु कोई निशानों से प्रकट होताथा कि इल्म अदबकी नयेसिरे से बढ़ती होने वाली है--काहेसे बनाई हुई किताबें पिशकन और लरमांटूफ और गूगल और कुछ किताबें उन किताब बनानेवालों की थीं जो जीते थे॥

जाड़े के दिनों में जब पड़ोसी भेंटके हेतु आते हैं और उसके बदले में लोग उनके यहां मिलने को जातेहैं या सूबेके सदर मुकाम में कुछ दिनके हेतु चलेजाते हैं तो कोई समय रोजमर्रह की बातों में कुछ अदलाबदल प्रकट होता है--जो सदरस्थान में गये तो मीर यापिटरोवना कुछ २ सब अपना समय दुकानों में मोल लेनेमें खर्च करती है और पृथक् वस्तुवों का एक बड़ा ढेर घरमें लाती है वंशके लोग जमाहोकर उन वस्तुवों को देखते

हैं और यह एक भारी माजरा गृहस्थी का समझाताहै जिसके सामने में बिसातियों और मजहवी कितावें वेचनेवालों का कभी २ आना व्यर्थ होजाताहै--बड़े दिन और ईस्टरके समीपपन में न्योते होते हैं और कभी२बुरी बातें प्रकटहोती हैं--जैसे बर्फकी बड़ी वर्षा होती है—इसवास्ते योग्यहै कि बावरचीखाने और अस्तवल अर्थात् अश्वशाला तक सड़कें बनाईजायं—या बाहरके सहन में भेड़हा रातको चलेआयें और उनसे और घरके कुत्तों से लड़ाई होनेलगे—या यह खबर आये कि पड़ोस के एक मौजे में एक किसान जो मदिरा पीरहाथा सड़क में बर्फ में ऐंठा मरापड़ा है ऐसी दशा में मिला ॥

सब कामोंपर दृष्टि डालकर कहाजासक्ता है कि इनवंशों में बड़ी अकेले की जिन्दगी काटीजाती है--परन्तु बाहरकी दुनिया भारीसे भी उनको एक सम्बन्ध तअल्लुकोंका है--वह यह कि दोलड़के फ़ौज में अफ्सर हैं और यह बहुधा दोनों अपनी मा को और बहिन को घर में पत्र भेजते हैं--मीरियाका कुल ढेर सहदुखी इन्हीं दोनों के साथ व्यय होता है--जो कोई उसकी सुने तो वहउससे घंटों उनके मध्येबातचीत करतीहै--और उनके जीवनके हरएक छोटे २ से इतिहास सैकड़ों बार पादरी साहब की दुलहिन से कहे थे—यदि उनके कारण से उसको कभी कोई बड़ी फिकर नहींहोती तोभी उस को निरन्तर यही डर रहता था कि ऐसा न हो उनपर कोई क्लेश पड़जाय-सबसे बढ़कर उसको यहडर था कि ऐसा न हो किसी लड़ाई पर भेजदिये जायं या रंग भूमि की स्त्रियों पर मोहिजायं इसके जीवन में दो डर हैं एक तो लड़ाई दूसरे रंगभूमि की स्त्रियां हैं--और जब कभी स्वप्न देखती है तो पादरी से कहती है कि मेरे बेटों के बचाव के हेतु जो गैरहाजिर हैं एक बलिदेव कोई समय वह जुर्रत करके अपने मर्द से अपना दुख कहती है—और उससे सिफारश करतीहै कि उनको पत्र लिखे—परन्तु वहपत्रलिखने को बड़ा कठिन काम ख्याल करताहै और हमेशह टालदेता है कि अच्छा तो हम इस मध्ये ध्यान देंगे ॥

कुरमियाकी लड़ाई के समय यदि यह दोनों लड़के तबतक सेना में नहीं थे तो भी आइवन अपने मामूली भारी स्वप्न से आधा जागकर बहुतेरी छोटी२ सर्कारीरिपोर्टें जो छपती थीं उनको पढ़ताथा—उसको कुछआश्चर्य होता था कि बड़ी २ विजय होने की खबर नहीं आती और सेना कुस्तुनतुनियापर क्यों तुरन्त नहीं बढ़जाती—इन कामों के कारणों पर वह कभी ध्यान नहीं करता था—इसके कोई पड़ोसियों ने उससे कहा कि सेना का प्रबन्ध बदल दियागया है-और निकोलिस का सब ढंगवक्जा निहायतही

व्यर्थ सिद्धिहुआ — यदियहसब अच्छी प्रकारशुद्धसिद्धि हो परन्तु वहफौजी और पोलीटिकल काम नहीं समझता था — उसको इसमें शक नहीं थी कि अन्तको सबकाम ठीक होजायंगे — और उसनेफिर अखबारोंका पढ़ना छोड़ दिया परन्तु कुछही दिनों में उसको बड़ाआश्चर्य हुआ — जब उसने लड़ाई की खाली खूबी खबरों से जियादह घबराने वाली खबरैंसुनी अर्थात् लोगों नेगवांरोंके प्रश्नोंकेमध्ये विवादकरनाआरम्भकिया और जाहिराकहनेलगे कि घराने के गुलाम शीघ्र रिहा होजाना चाहिये — जीवन भरमें केवल एकबार उसने इसके मध्ये पूछा था — जब उसने देखा कि उसके पड़ोसियों में से एक आदमी जो नम्र और समझदार आदमी और बड़ा अदबवाला था इस प्रकार पर बात चीत करता है तो वह उसको पृथक् लेगया और यांचा कि इस सब झगड़े को क्या मानी हैं — पड़ोसी ने कहा कि प्रबन्धके पुराने ढंगसे सिद्धि होगया कि उससे देवाला निकलनेवाला है और अबवहचल नहीं सक्ता — और नया प्रबन्ध आरम्भ होने वाला है और सब वस्तुवों में सलाह होने वाली है — और राजाधिराज ने अपने मित्रों से जो चुराके इक़रार नामा किया है उसके एक पदके अनुसार राजाधिराजमुख्य बुनियादों के अनुसार ढंग व प्रकार का प्रबन्ध करनेवाले हैं — आइवन थोड़ी देरके हेतु चुपचाप सुना किया और उसके पीछे असन्तोषीका निशान प्रकट करके अपने पड़ोसी की बातकाटी और कहा कि बसअब ज़ियादह भड़प्पन व मूर्खता की बातैं नकरो मुझसे दृढ़ताके साथ मतलब कहो ॥

जब पड़ोसी ने सौगन्द खाई कि मैं सत्य कहताहूं तो उसके मित्रने बड़ी सहदुःखीके साथ उसपर दृष्टिडाली और कहातो यहकहो कि तुम्हारा हृदयभी ठीक नहीं रहा ॥

पड़ोसी के बयान से जिसको उसके काहिल और अज़माय हुये स्वभाव के मित्र ने कुछ साइत के हेतु बैलान नियत कियाथा उस समय के बहुत से अमीरों रूस की हृदयी और दिली हालत साफ प्रकट होती थी— परंतु यह बात सब वेअसल नथी कि पैरसके क़रारनामामें जो एक चुरायाहुआ पद लिखाथा बड़ाही कल्पितथा — परंतु यह सब काम सही था कि देशमें करीब भारी २ सुबकी कार्रवाइयां होनेवाली हैं जिनमें घरानेके गुलामों के छूटनेके सवालोंका सबसे मुख्य बिवादथा — यदि आइवन बड़ा शक्की आदमी था तो भी इसका वह भी माननेवाला था राजाधिराजने मास्कूके सवोंके भारी अमीरोंको रीत्यानुसार प्रकटकरादिया कि उपस्थित दशाकेहेतु सदैव प्रचलित नहीं रहसक्ती — और जमीनोंके मालिकोंको प्रेरणाकी कि वह ध्यानदें कि घरानेके गुलामोंकी दशा किन द्वाराओंसे उन्नति करसक्ती

है-परिमित * उपायोंके तैयार करनेकेहेतु सूबोंकी कुमेटियां नियतकीगईथं और धीरे २ यह प्रकट होगया कि घरानेके गुलामोंको शीघ्रही रिहा प्राप्ति होनेवाली है॥

आइवन कुछ डरगया कि अब आगे घराने के गुलामों पर मेरी हकूमत न रहेगी--यदि वह कभी उपाधी और कठिन मेहनत वाला स्वामी न था तो भी जब कभी ज़रूरी समझता था तो डण्डे से काम लेता था—और उसका विश्वास था कि पेड़ों की डारों की कमचियां रूसी खेती की उन्नतिके हेतु बहुतसी ज़रूरी हैं—कुछदेर उसको इस ख्यालसे धीरजहुआ कि गवांरलोग चिड़िया नहीं हैं और चाहे जिस दशामेहों उनको खाने और कपड़ेकी ज़रूरत होगी—इसवास्ते खेतोंमें मेहनतकरने के हेतु वह मुस्तैद रहेंगे—परंतु जब उसको मालूमहुआ कि तअल्लुके का एक बड़ा मुख्य भाग उनकेहेतु अलग रहेगा—तो वह निराश होगया—और उसको बड़ा डर हुआ कि वह अवश्यही अवश्य बरबाद होजायगा॥

यह खराब आगे की कहानी किसी प्रकार पूर्ण नहीं हुई--उसके घराने के गुलाम छुटादियेगये—और उनको करीबर आधा तअल्लुका मिला—परन्तु जो ज़मीन उनको मिली उसमें से वह उसको एक बार्षिक रकम देते हैं—और हमेशह मुस्तैदी के साथ वह उसके खेतों को थोड़ेही बदला पर जोतते बोते हैं—सालाना खर्च अब बहुत बढ़गया है परन्तु अनाजका मोल भी बढ़गया है और इससे ज़ियादह सालाना खर्चोंका बखूबी तमाम बदला होजाता है—तअल्लुकेका प्रबन्ध आबाई हक़ों के प्रबन्ध की तरह अबकम होता है—आगे जो काम स्वभावपर छोड़दिये जातेथे और आपुसी समझौते पर वह अब अक़रार नामों के जियादह लिखाई के द्वारा से कुल सौदागरी बुनियादों पर प्रबन्ध पाते हैं—आगे से कहीं ज़ियादह वसूल होता है—स्वामिके हाथ में बहुतकम सामर्थ्य या अखसार रहगये हैं—और उसकी जिम्मेदारियां भी उसी के अनुसार कम होगई हैं—परन्तु इनसब अदला बदल की तारीफों से आइवन को इस कामके फैसला करने में कि अब वह पहिले से ज़ियादह अमीर है या गरीब—बड़ादुख पड़ा—अब उसके पास घोड़े और नौकर कम हैं जितने आगेथे उतने नहींहैं—परन्तु अब भी उसकेपास उसकी ज़रूरतसे जियादह घोड़े हैं—और उसके ढंग व प्रकार में कोई ऐसा अन्तर नहीं हुआ जो देखाजासके मीर या पिटरोवनाको निंदा या शिकायत थी कि अब उसको अण्डे मुरग़ी के और किसानों का बना

---

*महदूद या घिराहुआ॥

हुआ कपड़ा नहीं मिलता—और सबवस्तु आगेकी बाबत तिगुनी जियादह है परन्तु थोड़ेश्कारणों से कुछ रुकावदार घर अब भी भरे हैं और पहिले की तरह अब भी बहुत हैं॥

आइवन में किसी प्रकार की बे उपमावाली तारीफैं न थीं—यह काम अयोग्यहै कि कोई आदमी नादिल लिखे और उसको बहादुरकहैं—यद्यपि उसका लड़काही उसका जीवन चरित्र लिखे—बलवान ईसाई उसकेकारण से विवेक करसक्ते थे और मुस्तैद और फुरतीले आदमी उसके सुस्ती और मरे जीपर न्यायसे बिवेक करसक्तेथे परन्तु इसके प्रतिकूल उसके चालचलन में कोई खराब बात न थी—वह समाजका एक प्रतिष्ठित सभासद है यदि मशहूर न हो परन्तु जब उसके पड़ोसियों से उसका सामना कियाजाता था जो उसीकी ऐसीदशा में बढ़ेथे तब वह बहुत योग्य आदमी मालूम होताथा॥

जैसे उसके भाई डिमिटरीको लीजिये जो थोड़ेही दूरपररहता है—डिमटरी को मिसल उसके भाई आइवनके शक्तिने बड़ी देरतक दिमाग़ी परिश्रम करने से बड़ाही बिरोधी किया था—परन्तु जो कि सुशील स्वभाव का आदमी था—उसको जनकर की परिक्षा में डर न था और मुख्यकर जब कि करनल उसका प्रतिपालक हो—फिर वह सेनामें पहुंचा—उसकी रजमट में उसके समान कई हंसमुखनये जवान अफ्सरथे जो सदैव तैयार रहते थे कि बारकों की ज़िंदगी समान दशाको कुछ कुलाहल और दुष्टता और मदिरा पीनेसे बदलदेते थे—और इस प्रकारके आदमियोंमें वह सलिलता से नामपैदा करलेताहै कि वह कैसाही सुन्दर और कोमलचित्तका आदमी है—मदिरा पीने में वह सब में जीतजाता है—और सब खेलों में वह साब से बढ़कर था—इस द्वारासे वह अपने ताशके साहबों में सबके प्यारा था—और होगया—और कुछदिन तक सब प्रकार से अच्छाई रही—करनल ने अपनी जवानी में आप छिटक से जीखोलके गुलछर्रे उड़ाये—और उस की इच्छा यह थी कि जहांतक होसके अपने नीचेवालों के मदिरापीने व बदमस्ती के अपराधों से आंख छिपायें—परन्तु बहुतबर्ष नहीं बीतने पाये थे कि रजमट ने यकायकी चालचलन बदलादिया—सदर स्थान में कुछ गप्पैं उड़गईं थीं—और राजाधिराजनिकोलिस ने एक असल जरमन वालेको जो बड़ा अनुरोधी अदबका और सेनाका सिखाने वाला था—करनल नियत किया—जिसकी इच्छा यह थी कि रजमट उन हथियारों के समान कामदे जो बड़ीही सेहत के साथ काम देते हैं--यह अदला बदला डिमिरीकी चाशिनी और स्वाभावों के सब प्रकार प्रतिकूल था--नये करनल के नीचे और रोक टोकसे उसको उमंग पैदाहुआ--और जैसेही लफटंट की

पदवी प्राप्ति की वैसेही नौकरी को छोड़ा जिससे देहात में जीवन काटने को और सावधानी के स्वाद में डुब्बी मारकर चैनकी वंसी वजायें--इसके थोड़ेही दिनपीछे उसका पिता स्वर्गवासी हुआ--फिर वह एक तअल्लुके और दोसौ घराने के गुलामों का मालिक होगया अपने वड़े भाई की तरह उसने यह नहीं किया कि व्याह करके अपनेको औरत वनाये परन्तु उसने उससे भी खराव किया--अपनी छोटी सी स्वतन्त्रराज्य में ( राज्यका शब्द इस हेतु काम में नहीं लायागया है कि आगे के समय में जो अच्छे समय थे और जो हाल में समाप्त होगये--रूसी तअल्लुका वर्त्तावसे ऐसाही समझा जाता था--) जो वह सवका मालिक और उसका कोई रोकनेवाला न था उसने अपने उजड्डपन की चाशनी और शिकार खेलने के उमंग और अपनी वदमाशी और मदिरा पीने के इश्क को पूरा २ छुटकारा देदिया बहुत से दीवानापन की चाल जो वह करता था बहुतदेरतक सब में नस्लों नस्ल नाती पर नाती याद रहेंगी--परन्तु वह इस स्थान पर कहीं नहीं जासक्ती ॥

डिमटरी अव अधेड़ है परन्तु अवतक उसकी वदमाशी और जंगलीपन जैसी की तैसी है--उसकाघर ऐसाहै जैसे रद्दीदशाके और भंगेड़खाने हुआ करते हैं दालानों की जमीन मैली कुचैली—असबाव टूटीहुई और टुकड़े २ नौकर अलाल और मैले कुचैले और फटेकपड़े पहनेहुये--नानाप्रकार के श्वान सिंह अर्थात् कुत्ते कमरों और वरामदोंमें घूमाकरते हैं घरका मालिक जव सोता नहीं होता तो सदैव कम जियादह नशेकी दशामें रहता है— उसके मकान में खासकरदो एक पाहुन टिकेहीरहते हैं जो उसकी फिशनके आदमी होतेहैं—वाह मकान क्या सराय है जो आवे सो रहे—राति दिन मदिरापीना और गंजीफा का खेलहुआकरता है--जव उसके दिली मित्र उसके पास नहींहोते तो वह दो एक जमीनोंके मालिकों को बुलवाताहै जो नेरे रहतेहोते हैं-- यह लोग कानूनसे अमीरजादे समझेजाते हैं परन्तु इतने गरीव कि गवांरों में और उनमें अन्तर नहीं मालूमहोता--जव मामूली आमदनी का द्वारा वन्दहोजाता है तो वह कभी २ इस कठिनता के उपायको आमदनी का वसीला वनाताहै--कि अपने नौकरोंको आदेशदेताहै कि जो मुसाफिर सवके प्रथम इधरसे आयें उनको रोकलो--चाहे जो हों और जैसा समय हो इशारेसे या जवरदस्ती से उनको लेआवो--मुसाफिरों को चाहिये कैसेही जल्दी हो--या उनको ऐसेही उजड्ड पाहुन के सत्कारसे स्वीकारकरने पड़े जिसकी उनको चाहनहीं है वहुतही विवेक हो परन्तु सव उनके हीले और रद्द वदल व्यर्थहोंगे -उनकी टारिंटसगाड़ीका एकपहिया निका-

ल लिया जायगा--या साज़का कोई बड़ाजरूरी भाग छिपादियाजायगा—और यदि दूसरेदिन सुबहको निकलभागनेमें वह कृतार्थहों तो उनको अपनेको भाग्यवान समझनाचाहिये ॥

जब घरानेकी गुलामी प्रचलितथी तो घरके गुलामों को अपने सौदाई स्वभाव और मन्दमति मालिकों के हाथों बड़ी कठिनतायें उठाने पड़ीथीं उनको बड़ीही खराब गालियां खानेपड़ीथीं—और बहुधा समय देहकादंड उनको दियाजाताथा—इससे भी खराब यह कामथा कि उनका मालिक उनको हमेशा धमकायाकरता था—कि तुम्हारा ललाट मुड़वाडालूंगा—अथवा तुमको रिफ़ोर्टौनमें भरतीकरादूंगा—इस धमकी के अनुसार बहुतेरी काररवाई भीहोतीथीं—यदि वहअपराधी गुलाम और उनकेमित्र रोते चिल्लाते और नम्रता व प्रार्थना करते थे—परन्तु ब्यर्थ—तो भी आश्चर्य्य की बात है—कि छूटने के पीछे उनमेंसे निकट २ सब उसीके साथ गुलामों की हैसियतसे छूटेरहे—और विश्वासकरके जबतक उसको कोई उधार चाहनेवाला बाहर न करादेगा या सक्तेकी बीमारी से मर न जायगा तबतक वह उसीके पास रहेंगे--यह कहना कठिन है कि ऐसी दशा में उनपर क्या बीतेगी--क्यों कि उनके स्वभाव ऐसे होगये हैं कि और किसी ढंगढोरके वह योग्यही नहीं रहे ॥

परन्तु न्याय बात है--रूसी ज़मीनों के मालिकों की तारीफ में मुझे यह अवश्य कहना चाहिये कि डिमटरी जिस दरजेका आदमी है उस दरजे के लोग अब बहुतही कमहैं-और उसकी संख्याभी दिन २ घटती जातीहै--वह तो गुलामी और सुशल उमंग और समाजकी ऐसी दशा का जरूरी कारण था--जिसमें क़ानूनी और दुनयवी रोक टोक और पास प्रतिष्ठा के हेतु मुस्तैदी को काम में लाने की बढ़ती कुछ भी न थी ॥

जिला के और ज़मीनों के मालिकोमें एक बड़ा नामी आदमी निकोलईपिटरोविच था--यह एक पुराने फौजी आदमी थे और उनकी जनरल की पदवी थी--आइवन की प्रकार यह भी पुराने फिशनके थे परन्तु यह दोनों बराबर नहीं बरन पृथक् स्वभाव के आदमी थे--उनके जीवन और चाल चलन का अन्तर उनके चेहरेही से प्रकट होता था--आइवन की बाबत तो यह हमको मालूमही है कि वह गमखोरथे और उसके सब कामों से भद्दापन बरसता था--और उसको चाह थी कि अपनी सुखदायक कुरसी में पड़ारहे या ढीला ढाला चोग़ापहिने हुये मकान में इधर उधर घूमे--इसके प्रतिकूल उक्त जनरल दुबला और पतला व फुरतीला और हाड़का चौड़ा है--और एक फौजी बरदी पहिनने का स्वाभाविक है जिसके बूताम पास २ लगेहोते

हैं--और चेहरे से विदित होता है कि वह स्वभावका कठिन है--और उसकी कटीली मोछ या मुच्छ जो जूते के बुर्श के तुल्य है उसकी रुठाई और भी बढ़ाती है--कमरे में ऊपर नीचे चलनेकी गचकी ओर घूरनेमें लोगहवासी नज़र समझते हैं--कि यह किसी बारीक प्रश्नपर ध्यान कररहाहै--परन्तु जोलोग उनको अच्छीप्रकार जानते हैं उनको मालूम हैकि यह एक मगालता या धोखा है--वह बड़े ध्यान व हृदयी बलके काम में लानेसे बहुतही अजान हैं यदि वह निहायत कठिनताके साथ ललाटसे खुश होताहै परन्तु उसको किसी प्रकार दुनयवी मतिमन्द नहीं कहसक्ते--यदिउसने कुल अपनाजीवन देहात में काटा वह निश्चय करके वैसाही नेकदिल और बलगमी होता जैसा आइवन है--परन्तु इस सुख चाहनेवाले आदमी के प्रतिकूल उसको आप बड़ी रुचि थी कि फौजी नौकरी में उन्नति करै — कठोर चित्त व चाल चलन में उसने वह बात पाई थी जिसको राजाधिराज निकोलिस फौजी अफसर केहेतु ज़रूरी समझतेथे — जिस ढंगको उसने प्रथमही प्रथम अपनी फौजी वरदी पहिनने का अवयव किया था वह स्वभाव के कारण से मानो दूसरा जीका होगया--और तीस वर्ष की उमर में वह राजा धिराज कठोर स्वभाव के स्वभाव के अनुसार फौजी अफ्सर होगया वह फौजीकी दाबका बड़ा पाबन्द था--और जाहिरी बुनियादोंका बर्त्ताव बहुतही करताथा और अपना परिश्रम केवल जंगी कवायदादि फौजी कामही की ओर रखता था इस प्रकार पर उसने अपनी निजी योग्यता से खूबही उन्नति की--और जो कि इरादेवाला आदमी था उसका दिली मनोर्थ पूर्णहुआ अर्थात् वह जनरल की पद्वी पर पहुंचगया--जैसेही इस पद्वीपर पहुंचा उसने इरादा किया कि नौकरी छोड़दे और अपने तअल्लुके में जाके रहें--बहुतसे ख्यालों ने उसको लाचार किया कि इस तजवीज को धारण करै--वह साठवर्षका होगया था--और ज़ियादह उन्नति करने को उसे आशा न थी--उसको इकसिलंसी की सुशील पद्वी प्राप्त थी--ज़िसकी उसको कालसे इच्छाथी — और जब वह अपनी पूरी वरदी पहिनताथा तो उसकी छाती तमगों से भर जाती थी--जबसे उसका बाप मरगया उसके तअल्लुकेकी आमदनी बराबर घटतीगई--लोगों का बयान था कि उसके जंगलकी सुन्दर २ लकड़ी बन्द होती जाती है उसकी दुलहिन को देहात में रहने की रुचि न थी--और मास्कू या सेण्टपीटर्सबर्ग में रहनेकी सलाह देती परन्तु उसको मालूमहुआ कि थोड़ीसी आमदनीमें वह एक ऐसे बड़ेशहरमें अपनी हैसियतके अनुसार सुन्दर प्रकार से नहीं रहसक्ती है ॥

जनरलने इरादाकिया कि अपने तअल्लुके का आप प्रबन्ध करै इसवास्ते

वह आप किसानी करने लगा--परन्तु थोड़ेही सी परीक्षा में उसे विश्वास होगया कि रजमट की कमान करने से उसका नया पेशा बड़ा कठिन है--देरहुई कि उसने अपनासे जागीरका प्रबन्ध करने से किनारा किया--और इलाका एक कारिंदे को सौंपदिया--जो आगे उसके गुलामों में था- और अब उसको उसीपर सन्तोष है कि वह उसपर अच्छी प्रकार से राज्यकर सक्ता है--परन्तु यह ख्यालही ख्यालथा--यदि वह चाहता है कि बहुत कुछ काम करै परन्तु उसकी मुस्तैदी कमपाईजाती है--और अपने समय को क़रीब२ उसीप्रकार खर्च करता है जिसप्रकार आइवन खर्च करता है--केवल इतनाही अन्तर है कि यह केवल गंजीफा खेलताथा जब उसको समय मिलताथा--और सर्कारी फौजी अखबार रिसकी अनूयलड बराबर पढ़ताथा--जैसेही उसको इस अखबार का नया परचा मिलताथा -वह बैठकर आदिसे अन्त तक जी लगाके पढ़ताथा जिस अखबार के भाग में उसको मुख्य स्वाद प्राप्तिथा वह बीजक का भागथा--जो राजसी पारतोषिक या इनाम उन्नतिका और योग्यताऔर पिंशनकेहेतुदियेजातेथे वह इसबीजकमें लिखेजातेथे--जब वह पढ़ताथा कि उसका कोई पुराना ताश का साहब राजाधिराज के मुख्य स्टाफ में अफ्सर नियत हुआ या खिताब उसने पाया तो मामूली से कुछ विशेष ललाट से खुश होता--और लालच उसको शोक करने में लाचार करती है--कि नौकरी क्यों छोड़ा जो वह सन्तोप से ठहरा रहता तो कदाचित् कुछ सुभाग्य से उसके भाग में भी भारी पदवी या खिताब आता--यह ध्यान उसके जीमें जमजाता है और दिनके शेष भागमें वह मामूलसे जियादह चुप रहता है--उसकी स्त्री समझ जाती है कि आज पुरिषा का स्वभाव रिसहा है--आखैं गुल्लाला किये अदले बदले वैठे हैं--और उसका कारण भी जानती है परन्तु इतनी बुद्धिमान है कि इसकाम के मध्ये कुछ भी चरचा नहीं करती ॥

इसभली स्त्रीकानाम ईनाहै--यह एकपचासबर्षकी दुलहिनहै--औरआइवन की स्त्रीके समान कुछभी नहीं--वह बहुतदिनोंसे बहुतसी फौजीसमाजैं और खानेके न्योतोंऔर नाच और सैर सपाटेऔर गंजीफा खेलनेआदि व दिल्लगीके कामोंकी स्वाभाविकहै--जो सिपाहियोंके जीवनका कारणहै उसको गृहस्तीके कामोंमें कुछ स्वादही नहींआता रसोईकाहालही नहींजानती चूल्हे देवतासे भेटहीनहींकी उसको कुछनहींमालूम कि मुरब्बाऔर घरकीपकीहुई खुराकोंमें स्वादकैसाहै--और वह कैसेभोजनहैं--मीरया पिटरोवनाने जो इन कामोंमें कुलजमानेमें बे बदले गुरूआइन मानीजातीहैं उससे कोईसौंहो मरतबा प्रतिज्ञाकिया होगा कि मैं तुमको नानाप्रकार की रोटियां बनाना सिखाऊं

गी--निदान गृहस्ती का काम उसे बोझा मालूम होताहै--और जहां तक होसक्ता है वह उसको दासी को सौंपदेती है--उसके बच्चे भी उसको एक प्रकार के बोझा मालूम होते हैं--इसवास्ते वह उसको दाई व आतून*को सौंपदेती है कि वह उसका प्रबन्ध करती रहे उसको देहात में रहना बड़ी दिक्कत की बात मालूम होती हैं--परन्तु जो अच्छा स्वभाव वाला व गमखोर है और यह बातैं मोटाई से हमेशह सम्बन्ध रखती है--इसवास्ते वह सन्तोष के साथ सहलेती है--और लोगोंकी भेंट को जाने और उनसे घरपर मिलने से उसका जीकुछ बहल जाता है--बीसमील क्षेत्रफल के भीतर जो२पड़ोसी हैं वह कम ज़ियादह आइवन व पिटरोवनाही के फिशनके हैं--उनके स्वभाव और ख्याल ठेठ गवांरपन के हैं--परन्तु उनकी संगति उससे अच्छी है कि सबही अकेलापनहो अर्थात् अकेला हो कहानी है कि खराब संगति से अकेल अच्छा है--और नहीं तो उनमें यह तारीफ है कि चाहै जितने घंटे ब्यय हों वह निशदिन खुशी से गंजीफा खेलनेपर प्रसन्न रहते हैं--इसके सिवा ईनाको इसख्याल से खुशी होती है कि उन सबमें वह बहुतही बड़े आदमियों में है और बक्स के डौल व स्वादिष्ट चाशनी वह बेशक बे.शुभा सबसे ज़ियादह सहाय कीगई है --और जो लोग उसको बहुधा हिनर इक सिलंसी कहकर पुकारते हैं उनसे मुख्यकर और भी ज़ियादहप्रसन्न रहतीहै ॥

न्योते मुख्यकर उन दिनोंमें किये जाते हैं जो सेंट निकोलिस और सेंट ईनाके शुचिदिन हैं और जिनको जनरल और उसकी स्त्री चुनती हैं--इन समयोंपर सब पड़ोसी आशीर्वाद देने आतेहैं--और इसमें तो शकही नहीं कि खानाखाने के समय तक ढइंदिये रहतेहैं- खानेके पीछे बूढ़े २ पाहुन गंजीफा, खेलने बैठतेहैं और जवान लोग नाचरंगमें मुस्तैद रहतेहैं--यह जलसा अथवा उत्सव मुख्यकर उस समय बड़ी धूमसे होताहै जब सबसे बड़ा लड़का इसमें साझीहोनेके हेतु घर आताहै—और अपने साथ अपने दो एक मित्रोंको लाताहै—वह सेनामें कुछ वर्ष रहचुका है और अपने बापकी तरह जनरल होनेको है—मित्रोंमेंसे एक आदमी की बाबत आशा कीजातीहै कि शीघ्रही आलगू के साथ उसका ब्याह होनेवाला है—यह दूसरी लड़की है सुन्दर सुन्दर रेशमके समान बाल हैं काली २ लटें क्या लटकतीहैं मानो काली नागिन लटकतीहै—योवन के नशेमें गड़गाप है और कोमल व सुकुमारतासे ऐसी निर्बल है जो चलनेमें उसे चला नहीं

+ फारसी में उस स्त्रीको कहते हैं जो बालकावों को पढ़ाती सिलाती और जाली बिनाना सिखाती है ॥

जाता और अपने शिरके बालोंकेमारे ऐसी तंगहै कि बोझाकेमारे कमर लचक जातीहै—उसने और उसकी बड़ी बहिनने जो वैसेही नौयोवना औरतथी एक भारी विद्यालय में पढ़ीथीं—जिसमें भारी बोर्डिंग स्कूलथे--उनको गवर्नमेंट ने उन लोगोंकी लड़कियों के शिक्षाके हेतु नियतकियाथा जिनसे आशा कीजातीथी कि अपने देशके शुभचिन्तकी की हकदार हैं-अब उनकी शिक्षा पूर्ण होगई तो घरमें रहनेलगीं--उनको सुशील समाज सेवेनसीब रहनेका शौकहै--वह छोटी २ इल्म व अदबकी किताबों और सुईके काम और गाने बजाने के द्वारासे समय काटती हैं॥

न्योतोंके जलसों में योग्यनहीं कि पुराने फिशन के बहुतेरे जी लुभाने वाले नमूने देख न पड़ें--पाहुनों में सबसे जियादह एक आदमी पर नज़र पड़तीहै जो भारीडील और बूढ़ा आदमीहै एक फटा पुरानाकोट पहिने हुये है जो कमर तक लटका हुआहै--उसकी भौंहें घनींहैं जिनसे उसकी छोटी२ और सुस्ती भरी आंखें कुछ२ ढक जाती हैं--उसकी भारी मुच्छों से उसका बड़ा मुंह इतना छिपा हुआ है--जिससे अच्छीप्रकार प्रकट होता है कि है--वानी मस्ती का मनोरथ जियादहहै--उसके बाल ऐसे छोटे२कतरे हुयेहैं कि यह बताना कठिन है कि जो वह बढ़ायेजांय तो उनका रंग क्या हो- वह अपनी टारंटस गाड़ीपर हमेशह ठीक उस समय पर पहुंच जाता है जबकि पाहुन खाने के कुछ पहिले भूंख खुलने के लिये कुछखाते हैं--मेज़वान अर्थात् (वह आदमी जिसके यहां पाहुन आता है) और उसके सम्बन्धियों को ऊंचे स्वरसे पुकारता है और शुभ कहता है--और अपने जान पहिंचान वालेपाहुनोंको संक्षेप शब्दमें आशीर्वाद देताहै--खाना खूब छककेखाता है--और तुरन्त गंजीफा खेलने की मेज़ के पास चला जाता है और जबतक उसको कोई साथी खेलने को नहीं मिलता है तबतक चुप बैठा रहता है--परन्तु लोग उसके साथ खेलना नहीं पसन्द करते क्योंकि उसकी संगति अच्छी नहीं है और वह ऐसी युक्ति करता है कि जेब को भरके घरजाय॥

परोसियों में यह एक आदमी नामी है कुल कहानियों और कथावों के वृत्त का वह बिंदु है--और प्रकट है कि खिलाइयां बहुतेरे अन्याई लड़कों के डेराने के हेतु उसका नाम लेती हैं और लड़कों को गुण होता है--फिर जो आदमी आकश के ज़िले में जाने का दुःख उठायेगा वह एक देव को देखसक्ताहै जिसके बहुतसे क़िस्से हैं--उसके मध्ये जो अनगिनती किस्से कहे जाते हैं--वह कहांतक सहीहैं--यह ठीक २ बताना कठिनहै--परन्तु इसमें शक नहीं कि वह अच्छी प्रकार बे असल हैं--नहीं यौवन के दिनों में वह कुछ मुद्दत तक सेना में नौकरथा और नामी था कि अपने मातहतों से उजड्ड

पने से वर्ताव करता है--उसकी नौकरी उसकी कप्तानही की दशा में छूटगई थी--किसी न किसी कारण से उसको यही योग्य मालूम हुआ कि अपना इस्तीफा दें और अपने तअल्लुके में जाके रहैं--ताल्लुके में उसने अपने घरका प्रबन्ध ईसाइयों की अपेक्षा मुसल्मानों से जियादह समानता रक्खा है--और जिसप्रकार अपने नीचे के सिपाहियों पर आदेश करनेका स्वभाविक था उसीप्रकार अपने नौकरों और सिपाहियों और किसानोंपर भी आदेश करता था--और बड़ी निर्दयतासे उनको मारतापीटता और बांधता था--उसकी दुलहिन ने इसकाम पर कभी छेंड़वाजी नहीं किया--कि वह मुसल्मानी ढंगपर क्यों घर चलाता है--जिस किसी किसान ने इस डौल के पूरे होने में आफत डाली तुरन्त रिक्रोट करादिया गया या सैबेरिया को घर छुड़ाकर भेजादिया गया--जैसी उसके मालिक की इच्छा हुई--अन्त को उसकी उपाधि और ज़बरदस्ती ने उसके गुलामों को लाचारकिया--कि सबके सब बलवा मचादें--एकदिन उसका घर घेरकर आग लगादी परन्तु उसने ऐसा उपाय किया कि जिस अभाग्य की उसके लिये उपाय किया गया था उससे वह बचारहा--और जिन लोगों ने इसउज़र में साभी-पन किया था उनको निर्दयतासे दण्डदिया--यह बड़ी कठिन डाटथी परन्तु उसपर उसका कुछ भी गुण नहीं पहुंचा--उसने बन्दोबस्त किया कि आगे से वैसा उज़र न होजाय--और पूर्वानुसार फिर उपाधि करने लगा--यहां तक कि सन् १८६१ई०में घराने के गुलाम छुटादिये गये--और उसकी राज्य का अच्छी प्रकार से अन्त होगया॥

पिवलट्रोफिनच बिल्कुलही भिन्न फिशान का आदमी है यह भी उसी प्रकार जनरल और उसकी दुलहिनकी खिदमत में निशिदिन उपस्थित रहता है--जिससे आशीर्वाददे--जिस देव का ऊपर बयान हुआ उसके झुरियां पड़ेहुये मुर्दह दिली प्रकटकरनेवाले भद्दे २ चेहरे व बेडौल शक्ल सूरत देखने के पीछे उस आदमी को देखना भला मालूम होता था--उसका चेहरा मुलायम व साफ था और व विकसा ललाट—यह निरन्तर वस्तु की खूबियों पर दृष्टिडालने का स्वभाविक था यहां तक कि उसके चेहरे से भी हरदम सुन्दरता और रोशनी बरसती थी—जैसेही आदमी उसको एकनज़र से देखता तुरन्त जीसे कहउठता कि उसके चेहरे से विश्वासदारी व हंस मुखी आप प्रकट है—यह सच—परन्तु खबरदार हो कि इनबातों से उसके चाल चलन का फल निकालने में जल्दी न करो—बेशक वह अच्छा स्वभाव का है क्योंकि आश्चर्यही आदमी ऐसे हैं जो दिल्लगी और हंसमुखी में उससे बढ़े हुये हैं-जो भले स्वभाव के यहमानी हैं कि किसी के कहने का

बुरा न माने--तो उसको नेकही कहसक्ते हैं--क्योंकि वह कभी किसी के कहने को बुरा नहीं मानता था--जो उसको कोई तकलीफ न हो तो नेक काम करने के हेतु हमेशह मुस्तैद रहता था--परन्तु उसकी ईमानदारी की बावत कुछ बयान की ज़रूरत है परन्तु वह पक्का ईमानदार कदापि नहीं होसक्ता--क्योंकि वह कई साल तक जिले की अदालत का न्यायाधीश अथवा जज्ज था--और जो अदालत उसके तअल्लुक में थी वह और अदालतों से बेहतर न थी--जो अदालतें दशबर्ष के अर्से से तोड़दीगई थीं उनमें धर्मवान् रहने के हेतु बहुत सत्स्वभाव और नेकी दरकार थी--यह कोई फरिश्ता तो था नहीं इसवास्ते चितानेने गुणाकिया--उसने कभी क़ानून नहीं पढ़ा था और न कभी वह दूनकीलेता था कि कानूनी योग्यता को प्रकट करै--जो लोग उसकी बात पर कानधरते थे उन सबसे वह जाहिरा कहता था कि भाई हमको तो क़ानून से जियादह कुत्तों के हाल से जानदारी है--परन्तु मेरी जागीर बहुत छोटी है इसवास्ते मैं अपनी नौकरी छोड़ नहीं सक्ता--यदि नाममात्र मासिक बहुतही कम था परन्तु असली आमदनी बहुत जियादह थी क्योंकि उन दिनोंमें कोई समुझदार आदमी कभी मुकद्दमा दायर करने का परिश्रम नहीं करता था उस समयतक प्रथम अदालत के हाकिमों के हाथ न गर्माले--दोनों समूह सिक्रेटरी को भी रिशवत देते थे जिसका काम यह था कि मुकद्दमों को तैयार करके जज्जों के सामने करैं--और सिक्रेटरी इस आमदनी का एक भाग अपने ऊपर के हाकिमों को भी देताथा--पीवल किसी प्रकार बुराजज्ज न था--वह रांडों और बिन मा बाप के लड़कों को उनलोगों से बचाता था जो उनको ख़राब करना चाहते थे--जो कोई मित्र निज में मुक़द्दमेका हाल उससे कहदेता तो दूसरे समूहवाला चाहे जितनी रिशवत देता उसको कभी चिताना न होता कि उसके प्रतिकूल फैसला करै--परन्तु जब उसके मुक़द्दमे या दूसरे समूह से जानदारी कुछ भी न होती थी तो वह तुरन्त इस फैसला पर हस्ताक्षर करदेताथा जो उसका सिक्रेटरी तैयार करके लाता था और रिशवत चुपके से पाकटमें रखलेताथा--उसका यह क़रार था कि शर्म कौन सी कुतिया है कि मर्दों के आगे आवे--और वह जानता था कि सब जज्ज वैसेही कार्रवाई करते हैं और उसको इस जाहिरदारी से मतलब न था कि औरोंसे बेहतर वह है ॥

जब पीवल जनरल के मकान में या और कहीं गंजीफा खेलता था तो एक ठमका बेडौल आदमी जिसका मुंडा मूड़ और स्याह नेत्र और तातारियों का ऐसा चेहरा था बहुधा उसी मेज के पास बैठा नजर आता था--यह झलकसीहै--वल्लाह आलम--इसकीअसलमें तातारी खून मिला है यानहीं--

परन्तुउसके बाप दादे दोएक नगलमें सबपगोंईसाईहैं--उसकाबाप एक रजमट मेंफौजी अफसर था जिसको सरजन की पदवी थी--और यह कसबेकी एक समाज में नया जवान लेखक नियत हुआ था--उस जमाने में यह बहुत खराब आदमी था--और जो थोड़ी आमदनी होती थी--उसपर समयों का काटना कठिन था--परन्तु यह जवान तीव्र और चालाक था--और बहुत जल्द समझ गया कि एक लेखक को बहुत से समय मिलसक्ते हैं--कि सबसे और मुसों से घूसले लें--इन समयों को अलकसने अपनी बड़ी योग्यता से काम में लाया- और नामी होगया कि जिले में वह बड़े खुर्राटों मेंसे है--परन्तु उसकादर्जा इतनाकमथा कि जो वहएकबहुतही जिकावतकी तदबीरनशोचता तो कभी अमीर न होसक्ता--परन्तु उसने इस दर्जेसे बड़ेदर्जे की कृतार्थी प्राप्ति की--उसने सुना कि एक छोटासा जिमींदार जिसके केवल एकही लड़की थी थोड़े सप्ताहों के हेतु कसबे में रहने को आया है--उसने भी उस शिरा में एक कमरा लिया है जहां वह नीचे था--और जब उससे मुलाक़ात होगई--तो वह बड़ाही बीमार बनगया--जब उसने देखा कि उसका ज़माना अन्त को पहुंचगया--तो उसने एक पादरी को बुलवाया और उससे कहा कि मैंने बहुत सा माल पैदा किया है--और प्रार्थना किया कि वसीयत नामा तैयारकियाजाय--वसीयत नामे में उसने अपने कुल मित्रों के नाम भयंकर रुपया लिखा--और गांव के गिरजा के हेतु भी एक बहुत बड़ी रकमलिखी--पीछे उसके यह कहा कि सब काम मेरे मरने केसमय तक छिपे रहने चाहिये वहां केवल अपने पड़ोसी को अर्थात् उस बूढ़े जण्टिलमैन को जिसकी लड़की थी बुलाया कि गवाह हो--जब यह सब होचुका तो उसकी बीमारी दूर होगई और उसने तुरन्त आरामी पाई--अब उसने इस बूढ़े मर्दको जिससे अपना भेद कहदिया था चिताया कि अपनी लड़की का उसके साथ ब्याह करदें--उस लड़की को उसके साथ ब्याह करने में कुछ उजर न था--जिसके पास इतना धनथा--इसवास्ते ब्याह होगया — उसके कुछदिन पीछे लड़की काबाप मरगया — परन्तु जो चमकाकियागया था उसको वह समझनसका था — फिर अलकसी एक बहुतही सुन्दर छोटीसी जागीर का मुख्य स्वामी बन बैठा — धनके बदलने केसाथही उसने अपनी बुनियादैं भी सब बदलदीं— या यों कहैं कि अपनी चाल भी बदलदें — अब अपने सब वर्ताव में वह बड़ाही ईमानदार बना — यह सचहै कि वहरुपया उधारदेता था — दश से पन्द्रह तक प्रति शतक पर — परन्तु इन स्थानों में उसको बहुत जियादह भाव लाभ नहीं मानते--और सबने उसको माना है कि वह कभी अपने कर्ज़दारों पर बे कारण सख्ती नहीं करता — लोकल डौल के चुनने में उसका

कहना सुनना बहुत चलताथा—यदि मुख्य उत्सव में-वह आश्चर्यहीसे बात चीत करता था तो भी कुमेटियों में वह सबसे जियादह काम का आदमीथा और अपनी बुद्धिवहृदय और खूब जाननेसे हमेशह कीर्त्ति प्राप्तकरताथा ॥

प्रकट में यह काम आश्चर्य मालूम होगा कि जनरलके समान प्रतिष्ठित आदमी के मकान पर ऐसे भिन्न फिशन के आदमी जमाहों--और उनमें ऐसे आदमी मिलेहों जो दोषों के कारण से बहुत बदनाम हैं परन्तु इस कामपर यही अनोखा नहीं है--रूस की समाज में हमको निरन्तर ऐसेलोगों से भेंटहोगी जो बड़ेही अधर्म के अपराध में बदनाम होगये हैं--और हम यह भी देखते हैं कि जो लोग आप बड़े धर्मवान् हैं वह उनसे मित्रताके बर्त्ताव से बर्त्तते हैं--समाजकी यह नम्रता व बुराई या और जिस नामसे उसको कहो भिन्नकारणों का यह फल है--बहुतेरे कामों के लगाव ने यह गुण डाला कि अमीरों की अंदाज़ दुनियवी कामोंमें कम होतागया--आगे जो कोई अमीर अपने इलाक़े पर रहताथा तो वह एक छोटासा उपाधी रईस होता था--जिसको इसउपाधिके दण्डसे डर न था--और बिना लौकिक या नीति के रोक टोकके वह अपने मनोरथों को वे प्रचलित प्रकारसे पूरा करता था--मेरा यह कभी आशय नहींहै कि सब ज़मीनोंके मालिक अपनी राज्य को बुरी तरहपर काम में लाते थे--परन्तु मैं जुरत करसे कहसक्ताहूं कि किसी दर्जे का आदमी देरतक अपने वसीला ढूंढ़ने वालोंपर इतनी सामर्थ्य ज़बरदस्ती से नहीं रखसक्ते बिना इसके कि इसके कारण से कम जियादह खराब अवश्य होजायं--जब अमीर लोग नौकरी करते थे तो वह क़ैदसे छुटाये नहीं जाते थे बरन उनकी पदवी घराने के गुलामोंके समान समझी जाती थी--परन्तु वह रिशवत तो खूबही लेते थे और बुरेकाम भी खूब करते थे और दुनियांके उपकार व धर्मवानी तो कोशों सूरत देखने से भागती थी--यदि कोई अफसर ऐसे लोगोंसे मिलने चुलनेमें इन्कार करता तो लोग उसको खराब समझते और कोई उससे फिरभेंट न करता और लोग उसपर ठट्ठामारते और बैलान समझते--रूसके कुल दर्जों के आदमी भले जी दयाल और सहदुखी होते हैं--और अपने परोसियों के साथ सा-खर्ची से वर्त्ताव करते हैं- और वह निजके अपराध व सर्कारी अपराधों के क्षमा करने में अन्तर नहीं करते उनसब कामोंपर देखने से साफ प्रकटहोता है कि घराने के गुलामों के समय में जिस समय पादशाही समाजथी जो मनुष्य बुरेकामकरता तो योग्य नथा कि समाजसे वहबाहरकरदियाजाता ॥

जब गुलामी रीति बन्द होनेवाली थी और ढंग व डौलमें असली सुख होनेको था तो हालके जमाने के प्रथम भाग में एक मज़बूत और बलिष्ट

सब की राय तुरन्त पैदा होगई कुछ दिनतक लोगों के दिलों में बदी की अपेक्षा नेकी का खूब ध्यानथा और जो लोग बड़े अपराधी होतेथे वे प्रकट किये जातेथे--उसका गुण अबतक बाक़ी है--क्योंकि बहुत से काम जिनपर तीसवर्ष इधर कोई लिहाज नहीं करता था--अबसब उनको बुराई की दृष्टि से देखते हैं--परन्तु दुनियवी कामों का जो जियादह ध्यान था उसमें अब कमी होतीजाती है--और वे शुभा अवएसे चिह्न प्रकट होते हैं जिनसे टपकनेवाला होता है--कि जिस प्रकार आगे के आदमी दुनियांकी ओर से वे परवाहथे वैसेही अब भीहैं जोलोग रूसियोंकी बीतीहुई तारीख और चाल चलन से अच्छी प्रकार जानदार हैं वह यह आगे को करसक्ते थे कि रूस उन्नति के ढर्रे में आगया है परन्तु इस प्रकार उन्नति नहीं हुई जिसके हम स्वभाविक हैं वरन एक अजीब रीतिसे रूस में उन्नति की कि उन्नति के साथ कुछ दिन के हेतु कमी भी होतीगई॥

इति॥

——※——

# रूसका इतिहास

—— ※ ——

## उल्लास तेरहवां ॥

### हाल के ज़मीनों के मालिक

एकरूसी ज़मींदार—उसकाघर—गुलामों और खेतोंकी दशाको उन्नतिकरनेका व्यर्थपरिश्रम—सामना—एक छूटे हुये ख्यालोंका अफ्सर—उसकीराय देशीबढ़ती के मध्ये—एकजस्टिसआफ़दीपीस—उसकीराय रूसकेइल्म व अदब की बाबत—उसकाकल्पित और असली चालचलन—एक बड़ा रीडगल—पाठशालामेंकमी—पोलीटिकल और सूशल कामोंमें उन्नतिकरनेकी रूसकोयोग्यताहै या नहीं—एकराज्य का खम्भ और उसका गांवका मकान ॥

जिस जिलेमें निकोलईपिटरोविच रहताथा उसके ज़मीनों के मालिक लोग जैसा मैं कहचुकाहूं बहुतसेतो पुराने फिशन के लोग थे--उनके ख्याल और डौल डाल सबगवांरीपन के थे--परन्तु उनमें कुछ भिन्नभीथे--और इन भिन्न लोगों में विक्टरइलकरइनडरिचइल सबसे नामी था--उसके मकान पर पहुंचतेही हमको मालूमहोजाता कि वह अपने बहुतेरे परोसियों से पृथक् वज़ा का आदमी है--घरकाफाटक रंगीला है--और सरलता से खोला व बन्द कियाजाता है--कटहरा अच्छीदशामें है और सामने के दरवाज़ेपर जो संक्षेपसा बरामदा है वह भी सुन्दरदशा में है--देखतेही मालूमहोजाता है कि बाग में पेड़ों की बावत पुष्पोंकी ओर विशेष परिश्रम कियागयाहै--घर लकड़ी का है परन्तु बहुत बड़ा नहीं है--घरके भीतरी भाग में पश्चिमी योग्यता का गुण सब स्थानपर प्रकाशित है--विक्टर किसीप्रकार आइवनसे ज़ियादह अमीर नहीं है परन्तु इसके कमरे कहीं जियादह इमारतके सामानसे भूषित है--असबाब हलके डौलका है और आइवनके कमरोंसे ज़ियादह सुखदायक

और उससे कहीं अच्छीदशा में--बैठकका कमरा ऐसा नहीं है कि असबाब कमहो और पुराने फिशन का बाजा रक्खाहो जिसमें केवल पांच या छः स्वर बजसकें--वरन उसका मित्रोंसे मिलने का कमरा सजा सजायाहै--और पयानू बाजा एक वर्नहर्डी नामी बाजा बनानेवालेके हाथका बनाहै--बहुतसा असबाब अन्यदेशियों के हाथका बना है--एक छोटीसी बड़ी क़ीमती मेज़ है और पुरानी और असलीविज लकड़ी के दो खण्ड रक्खे हैं--नौकर और चाकर साफ सुथरे और यूरूपियन वस्त्रोंको पहिनेहुये थे--स्वामी का डौल भी आइवनसे सर्व वाम है--यह अपने वस्त्रकी ओर विशेष ध्यान देता है—तड़के केवल चोगा पहिनता है--और शेषदिन को एक सुन्दर डौलका कोट पहिनरहता है—तुरकीपाइपसे जिसका उसके दादाको रुचिथी इसे विवेक है यह सिगरिट* पीने का स्वभाविक है—अपनी स्त्री और लड़कियों से वह निरन्तर फ्रांसीसी भाषा में बातचीत करता है और फ्रांसीसी या अंगरेजी नामों से पुकारता है—घरसे पुराने और नये डौलडाल का अन्तर देखना प्रकट है—आइवनके मुख्य कमरे में एक चौड़ी मशहरी रहतीहै जो बिछौने के काम आती है—कुछ कुरासियां डील लकड़ी की जिनपर सब में चिकने कागज़ों के वण्डल और एक पुरानी स्याही की बोतल एक लेखनी और एक यन्त्री होती है—और बहुत से पाइप—परन्तु विक्टरके मुख्यकमरे में सर्वही पृथक् डौलका सामान है—इसकी मुख्य २ वस्तुयें यहहैं—पुस्तकालयकी मेज़—दवात—काग़ज़दबानेकेपत्थर--काग़ज़कतरनेकी कैंची और२ सब वस्तु अच्छीदशामें हैं—सन्मुखके कोने में एक बड़ा आलय पुस्तकों के हेतु—जो पुस्तकें जमाकीगई हैं वह तारीफ के योग्य हैं—कुछ इस कारणसे नहीं कि बहुतसी छोटी पुस्तकें और नुसखे हैं—न इसकारण से कि न पानेवाली पुस्तकें इकट्ठा की हैं—वरन इसकारण से कि भिन्नमज़मूनों और विद्याओं की पुस्तकें हैं—तारीख़ और कारीगरी और गुणकी पुस्तकें—कहानियां—डिरीमाशहरी राजनीति—और खेतीकी छोटी२ किताबें निकट२ संख्यामें बराबरहैं--कोई पुस्तकें रूसीभाषामेंहैं- कोई जर्मन भाषा मेंबहुतसी फ्रांसीसी पुस्तकेंहैं—कुछ अतालियाकी भाषामें--इन पुस्तकोंसे घर केमालिक का बीताहुआ जीवन और हालके कामोंका हाल प्रकटहोता है॥

विक्टर का बाप एक ज़मीन का मालिक था जिसने सिविल सरविस में कृतार्थी के साथ नौकरी की थी और जिसकी इच्छाथी कि उसकालड़का उसी पेशे को धारणकरै—इसअर्थ से विक्टर को पहिले घरपर अच्छी

---

* छोटे छोटे मोल्य चुरट॥

शिक्षा दीगई—और उसके पश्चात् मास्कू की यूनीवरसटी भेजागया जहां चारसालतक उसने क़ानून पढ़ा—यूनीवरसटी से वह वजीरों के दफ्तर सेंटपीटर्सवर्ग में नौकरहोगया परन्तु सर्कारीनौकरी में हररोज़ रीति से एकही काम करना उसकी चाशनी के प्रतिकूल था—इसवास्ते उसने तुरन्त इस्तीफा देदिया—वापके मरने से वह एक तअल्लुके का मालिक होगया वह इस आशासे अपनीजागीर में चलागया—कि वहां उसको ऐसा काम ज़ियादह मिलेगा जो सर्कारी काग़जों के लिखने की अपेक्षा उसकी चाशनी से बहुत ज़ियादह अनुसार होगया ॥

मास्कू की यूनीवरसटी में उसने गिरीनोफ़िसकी के व्याख्यानसुनेथे जो बड़ा नामी आदमी था—और भिन्न विद्याओं की पुस्तकों का खूब पाठ करता था—परन्तु वे बुनियाद—इसके पुस्तकों के पाठ करने का फल यह हुआ कि बहुतसी आमजड़ें उसने प्राप्तिकीं जिनपर वह घिराहुआ नहीं था और कोई व्यर्थ बुनियादें नियतकीं कि मनुष्यको दयाल और पुण्यका हांसिल करनाचाहिये—इस हृदयी पूंजीसे उसको आशाथी कि वह देहात में लाभ के साथ जीवन काटेगा—मकानकी मरम्मत करने और सजानेकेपीछे उसने परिश्रम किया कि तअल्लुके को उन्नतिकरै—विद्यार्थीके समयमें यदि उसने बहुत नहीं सीखा और पुस्तकों की पाठ अच्छी बुनियादसे नहींहुईथी परन्तु अंगरेज़ी और टिस्कन खेतीके डौलका कुछ बयान उसकी दृष्टिसेबीता था—और उसको मालूमहुआ था कि जो उम्दा बुनियादसे खेती कीजावे तो आश्चर्यही ऐसे फल पैदाहों—वह शोचताथा कि इंगलिस्तान और टिस्कन की पैरवी रूस क्यों न करै यदि पांसि खूब काममें आये और हल भी अच्छे२ हों और अच्छीघास बोईजाय और पानीका अच्छा प्रबन्ध हो तो पैदावार दशगुनी होसक्ती है खेती वाली कलों के मौजूद करने से मजदूरों की मेहनत बहुतही कम होजाय--यह सब उसको ऐसा सलिल मालूम हुआ जैसे गणित विद्या का कोई हिसाबलगाना--विक्टर ने जिसको खेती के कामों में केवल किताबी जानदारीथी और नाम मात्र निजी परीक्षा बिना शोचे व ध्यान इंगलिस्तान से अनाज व दाने की कल और हल और सरावनादि और हथियार नये डौल के मगवाने में रुपिया खर्चकरडाला ॥

इन हथियारों का वहां पहुंचना एक ऐसा वाक़िया है जो मुद्दत तक लोगों को याद रहा था--किसानों ने ध्यान से हथियार देखे और आश्चर्य में हुये--परन्तु कुछ कहा नहीं जब उनके मालिक ने नये हथियारों के लाभ कहे तब भी वह चुपरहे--केवल एक बूढ़े आदमी ने अनाज दाबने की कल की ओर देखकर कुछ बलसे बुद्धि प्रकट की कि (यह जरमनीवाले भी बड़े

स[illegible] लोग हैं ) जब उनसे इनकी राय पोछीगई तो उन्होंने सीधी जवाब देदिया कि ( [illegible] होगा) परन्तु जब उनका मालिक [illegible] और फ़ांसीसी [illegible] कहने लगा कि रूस में [illegible] यह साफ़ है कि गवांरों ने [illegible] तो इधर इनगवांरों ने अपनी [illegible] के साथ प्रकट की कि ( [illegible] हों तो हों परन्तु हमारे किसीकाम की नहीं [illegible] हलों और [illegible] कैसे खींच सकेंगे और यह दावनेकी कल तो किसी कामकी नहीं है ) इसके पीछे जो ध्यान और परीक्षा कियागया तो [illegible] भी [illegible] कीगई सबकी एकही रायथी कि इन नये और [illegible] बातोंके निकालनेमें कोई लाभ नहीं होसक्ता॥

सिद्धिहोगया कि इन भयंकर ख्यालों की बुनियाद बहुत मजबूत थी-- हल और सरावन किसानों के छोटे२ टट्टुओं के हेतु बहुत भारीथे—और प्रथमहीदार्य जब कि दावनेकी कलको काममें लाने का परिश्रम कियागया वह टूटगई--अब हलके२ हथियार और जियादह मजबूत घोड़ोंकेमोललेनेके हेतु रुपिया बाकी नहीं रहा--और दावने की कलेकी मरम्मतके लिये डेढ़ सौ मीलके क्षेत्रफल में कोई इंजीनियर न था—निदान इस परीक्षा में सर्वही ना कामीहुई—और नई खरीदारी की तो कोई बातही नहीं थी— इस वारदातके कुछ सप्ताहों के पीछे तक विक्टर को बड़ीही नाउम्मेदी होगई थी—और किसानों की मूर्खता और सुस्तीकी बड़ीही निंदा करता था—अब उसको यह विश्वास कुछ कम होगया कि साइंससे कभी नाकामी नहीं होसक्ती और इसके नेकी के हौंसिले कुछ दिन ढीले होगये— परन्तु यह डर बहुत मुद्दततक नहीं नियतरहा और वह अपनी दशापर धीरे२ लौटआया— वह नई २ तजवीजें नियत करनेलगा—पोलिटिकल इकानमी की कुछ किताबों के पढ़ने से उसको मालूम हुआ कि ज़मीनके जलसे की एक जायदाद नियतकरने से ज़मीन रुपियावाली में हानि होती है—और गुलामों की बाबत मज़दूरों से कामलेना बहुत ज़ियादह उपयोगी पैदावार है—इन बुनियादों के अनुसार उसपर प्रकटहोगया कि रूसके गवांर क्यों इतने गरीब हैं —और किन२ वसीलोंसे उनकी दशा बढ़सक्ती है ज़मीनों के जलसे की ज़मीन वंशवालों पर बांटदीजाय—और घराने के गुलाम इसके बदले कि ज़मीनों के मालिकों का काम करने पर बेउपायहों

---

* उन स्त्रियों को कहते हैं जो बालकावों को पढ़ाती सिखाती हैं॥

एक सालाना रकम लगानके समान दियाकरैं—उसके निकट इस बदली के लाभ साफ थे—वैसेही साफ जैसे अंगरेज़ी हथियार खेती के लाभ उसकोपहिले में साफ देखपड़ते थे—उसने ठान लिया कि अपने मुख्यइलाके में उनकी परीक्षा करै॥

प्रथम काररवाई उसने यह किया कि अपने घराने के गुलामों में सबसे ज़ियादह बुद्धिमान् और रोबवाले आदमियों को जमाकिया—और अपनी तजवीज़ उनसे कहा—परन्तु इस बयान में जो उसने परिश्रम किया उसमें बड़ी नाकामीहुई—मामूली रोजमर्रह के काम भी वह उससादी और सीधी ज़बान में नहीं समझासक्ता था—जिसके किसान स्वाभाविक हैं—और जब कठिन बुनियादों का जिक्र करता था तो चाहे वेचाहे उसके वे शिक्षा पाये हुये सुननेवाले की समझ में बिल्कुल कुछभी नहीं होताथा—घराने के गुलाम ध्यान से सुनते थे परन्तु कुछ भी नहीं समझते थे—जो वह जरमन और अतालियाकी रागनीविद्याकासामना व आपुसी बड़प्पनकेमध्ये बातचीत करता जैसा कि और २ जलसोंमें कियाकरताथा तोभी किसानों की समझ में उतनाही आता जितना यह कठिन बुनियाद समझसक्ते थे—दूसरीदायं के परिश्रम में वह कुछहीज़ियादह कृतार्थ हुआ—किसानों की समझ में आगया कि वह ज़मीन के जलसे के लगावको तोड़ना चाहता है और यह चाहता है कि घराने के गुलाम परिश्रम करने के बदले उसके एक सालाना रकम दियाकरैं—वह बड़ेआश्चर्य्यमेंहुआ कि उसकीतजवीज़ से सहदुःखी नहीं की गई—इसमें उक्त गुलामों को कोई उज़र न था यदि यह इसकाम को बढ़ाते थे कि पुराने ही दशा में पूर्वानुसार रहैं—परन्तु ज़मीनोंके जलसे के लगावके तोड़नेकी तजवीज़से वह बड़े रंजीदा व दुःखित होते थे—उन्होंने इस तजवीज़ को वैसाही ख्यालकिया जैसा किसीजहाज का मल्लाह इस तजवीज़ को ख्यालकरै—कि जहाज़के तीव्रचलाने के अर्थ से उसकी पेंदीमें एक छिद्रकरदियाजाय--यदि उन्होंने बहुत कुछ नहीं कहा परन्तु वह इतनी बुद्धी रखता था कि यह काम समझसके कि वह इसतजवीज़ से बहुत बड़ी प्रतिकूलता करैंगे—और जोकि वह उपाधियों की तरह काररवाई नहीं करना चाहताथा इसवास्ते उसने इस तजवीज़ को जानेदिया—इसीप्रकार उसकी दूसरी तजवीज़ नेकदिली भी मिट्टी में मिलगई—और बहुतसी तजवीज़ोंका भी यहीफलनिकला और विक्टरको खूबमालूम होनेलगा कि इससंसारमें नेक काम करना बहुत कठिनहै—मुख्यकर रूसी किसानों को लाभ पहुंचाने का परिश्रम करना तो और भी हानि है॥

असल में मालिक के मध्ये घराने के गुलामों का इसमें कम अपराध था

विक्टर सुग्री आदमी कभी न था — बरन इसके प्रतिकूल उसकी योग्यता मध्यम पढ़नीसे निर्णयथी — ऐसे लोग कमहोंगे जो उसकीतरह नये ख्यालों को हृदय में लावें — और उनख्यालों को बर्ताव में प्रगटकरायें — कठिन दुनियादारी में भी किसी का हृदय ऐसा कम लगताहोगा — हां उसमें यह शक्ति अवश्य न थी कि ऐसे कामों में बर्ताव लासके — जिसमें बहुत से झगड़े हों — बिना प्रचलित का ढंग पुस्तकों के पढ़ने और यूनीवरसटी के व्याख्यानों से जो काम उसके हृदय में पंहचे वह बर्ताव से काम में लानेके लिये बड़ाही व्यर्थ और नाकाम थे — उसने जो विचारें पढ़ीथीं उनकेसलाहों और स्पष्ट कामों से अजान था — फिर जब उसको दुनियादारी से सामना करने पड़ा तो उसकी वैसेही दशा हुई — जैसे किसी ऐसे विद्यार्थीकी दशा होती है जो बोझा खींचने की विद्याकी पढ़नेवाली पुस्तकेंपढ़े — और एका एकी किसी कारखाने में कलबनाने के लिये उसको आदेश दियाजाय — केवल एक यह अन्तर था कि विक्टरको किसी कामके प्रबन्ध करने को आज्ञा नहीं दीगई थी उसने आप अपनी इच्छा से और विना जरूरत उन हथियारों से काम करना आरम्भकिया जिनके काम में लाने से वह अजान था — और यही मुख्य काम किसानों की समझ में नहीं आताथा — कि वह उन तजवीजों से अपने को चाहे से चाहे क्यों दुखित करता है — उस हालमें वह अपनी असली दशामें आरामसे जीवन काटताहै — उसकी कोई२ तजवीजों से वह समझ सक्तेथे कि उसको लगान बढ़ाने की इच्छा है — और कोई२ में उसकी कोई ऐसी इच्छा उनपर प्रकट नहीं होती थी - और जिन तजवीजोंमें यह मनोर्थ नहींपाया जाता था — उनको वह उसके वैल-प्पन पर सहते थे — और अपनी उस खाली फिहरिस्त में मिलाते थे जिसमें जमीनोंके मालिकोंके वैलप्पन चालों पर सुन्दर२चाशनी लिखी जाती थी ॥

घराने के गुलामों के समय के अन्त के सनैन में विक्टरके से बहुत से ज़मीनों के मालिक थे — और ऐसे २ कि जो कुछ न कुछ बड़ोंके ऐसेकाम करते — परन्तु वह जानते नहीं थे कि नेक कामको कैसे प्रबन्ध दें — जब घराने के गुलामों की रीतैं टूटनेको थीं तो उनलोगोंकी एकभारी जमाअत ने मुस्तैदी के साथ उस ज़रूरी काम में कार्रवाई की — और अपने देशके अनमोल कामकिये — विक्टरने इसके प्रतिकूल कार्रवाईकी — प्रथमही प्रथम उसने आज्ञा दायक घराने के गुलामों से गरमागरमी के साथ सहदुखी को प्रकट किया और छूटेहुये की तरह मेहनत लेनेके लाभोंपर बहुतेरी बातैं लिखीं परन्तु जब गवर्नमेण्ट ने इसकाम का बर्ताव अपने हाथही में रक्खा तो उसने प्रकट करदिया — कि हाकिमों ने भारी अमीरों को धोखादिया-

और उनको खराबकिया और वैरी समूहसे मिलगया — राजाधिराजी हुक्म पर हस्ताक्षर न होने के पहिले वह बाहर चलागया — और तीनसालतक जरमनी फ्रांस व अतालिया में सफर किया — लौट आनेके थोड़ेही देर के पीछे उसने एक हुसनिया के साथ ब्याहकिया जो सेण्टपीटर्सवर्ग के किसी नामीभारी अफ्सर की लड़की थी यह लड़की पढ़ेथी — तबसे वह अपनी जागीर में रहने लगा ॥

यदि विक्टर शिक्षापायाहुआ और योग्य आदमी था — परन्तु अपना समय निकट २ उसी प्रकार आलस्य में ब्ययकरने लगा था जिस प्रकार पुराने फिशन के लोग — वह सुबह को कुछ देर को उठता था इसके बदले कि खुलीहुई खिड़की के पासबैठे और घरके सहनकी ओर देखे वहकिसी किताब या छोटी किताबके पन्ना उलटता था — और इसके बदले कि दुपहर को सवेरे का खाना और रातको नौबजे रातका खानाखाय वह खाना बारहबजे खाताथा और इधर पांचबजे — बरामदे में बैठने और इधरसेउधर घूमने और पीठपर हाथ रखने में कम समय खराब करता था — क्योंकि दिन काटने के हेतु वह अपने कामों को यों बदलता रहता था कि कभी पत्र लिखने लगे — कभी उसकी दुलहिन पयानू बजारही है — और वह उसके पीछे खड़ा है — विक्टर और आइवन के डौल में मुख्यअन्तर यह था कि विक्टर कभी खेतोंमेंजाके नहीं देखताथा कि किसप्रकार काम कियागया है — और जलवायुकी दशा और ऋतुकी कैफियत और ऐसेही और कामों से कभी सरोकार नहीं रखता था — उसने अपने तअल्लुके का प्रबन्ध सर्व अपने कार्यकर्त्ता की बुद्धिपर छोड़दिया था और जो २ किसान उसकेपास प्रार्थना पत्र लेकर या निन्दा करने आते थे उनको कार्यकर्त्ताके पास भेज देता था — यदि किसानों के लाभों का उसको भी ख्याल था तोभी उनके साथ कोई निजीतअल्लुक़ नहीं रखना चाहताथा — यदि उसको उनकेसाथ बातचीत करनी होती थी तो उसको बुरा मालूम होताथा और उनके भेड़ी के खाल के कपड़ों की गन्धि बुरी मालूम होती थी — आइवन निरन्तर किसानोंसे बातचीत करने के हेतु मुस्तैद रहता था — और उनको अच्छी२ सम्मतिदेता था जिससे उनका मतलब निकले या उनको कठिन डाट देता था — अग्रिम समयों पर वह क्रोध के समय ज़बानी डाटने के बदले खूब घूंसों का खेल करता था — उसके बाम विक्टर कभी कोई सलाह नहींदेता था — और जो दिया भी तो मामूली और ब्यर्थ-शेपरहा घूंसे बाज़ी करना इससेउसको संयम था केवल इसकारणसे नहीं कि वह मनुष्यकी औलादका अदबकरताथा वरन इसकारणसेभी कि मारपीटकाबल उसकेबदनमेंनथा ॥

इन दोनों आदमियों के चाल चलनमें जो अन्तरथा इससे उनके कामों में जो आपिसमें माल के सम्बन्धिक थे बड़ा गुण पहुंचा था—दोनों के कार्यकर्त्ता अपने २ मालिकका माल चुराते थे—परन्तु आइवन का कार्य कर्त्ता बहुत कम और परिमित प्रकार पर छल करता था और विक्टर का कार्यकर्त्ता खूब जीखोलकर छल करता था—और वह २ के हाथ मारताथा और एक बंधेहुये ढालसे यदि दोनों तअल्लुके की एकही हैसियत और बाराबर क्षेत्रफल हैं—परन्तु आमदनी में बड़ा अन्तरहै—आइवन अक्खड़ आदमी है परन्तु काम लेनेके ढौलमें जानदार है—इसवास्ते उसके योग्य और शिक्षापाये हुये पड़ोसीसे उसकी आमदनी जियादह है—और उसके साथही वह खर्च भी कम करता है—यदि उसके फल अभी प्रकट न हों परन्तु बहुत शीघ्र विक्टर को इसका शोक करना पड़ेगा—आइवन अपने लड़कों को लियेबिना थुभा कुछ सम्पति और ऐसा इलाका छोड़जायगा जिसपर उधार का बोझा नहीं परन्तु विक्टर के लड़कों को औरही कुछ बर्त्ताव करना है—उसने अभीसे अपनी जायदादको गहेना करना आरम्भ किया और शहतीर कटवाने लगा—और साल के अन्त में सदैव कमी पड़ती है जब इलाका रिहनके रुपिया देने के बदले बिकजायगा तो कहिये उसकी दुलहिन और लड़कों का क्या हालहोगा—परन्तु उसे कुछ शोक हीनहीं—और जब कभी उसके ख्याल उनकामोंकी ओर ध्यान देते हैं तो वह इसख्याल से अपने को धीरज देताहै—कि इसके पूर्व कि यह दुखपड़े ईश्वरने चाहा तो हमारेधनवान और वेपिता चाचासाहब खुदागञ्जचलेगये होंगे और हमको उनकामाल तरके में मिलगयाहोगा—उसको खूब मालूम है कि यह ख्याल केवल समयों पर नियत है—या जो मालूम नहीं है तो थोड़ीसी तकलीफ करने से मालूम होसक्ता है--योग्य है कि उसका चचा अब ब्याह करलेता--और उसके लड़के वाले पैदा होते या वह किसी और भतीजों को मालिक करता या अभी तीसवर्ष तक जीता जागता रहता और धनका मज़ा उठाता--फिर इस आशा के पूरा होने का पूरा२बिश्वास नहीं होसक्ता--परन्तु और ना अग्रशोची आदमियों की तरह विक्टर इसख्याल से जीको धीरज देताथा कि ज़रूरत के समय कोई न कोई अच्छा आदमी अवश्य उसको उसकी मूर्खता के ज़रूरी फलोंसे बचायेगा ॥

पुराने फिशन के ज़मीनों के मालिक सालों साल तक इसी एकही डौल डाल से जीवन काटते हैं जिसमें बहुतही कम अदला बदल होताहै-- इसके प्रतिकूल विक्टर उसको ज़रूरी समझता था कि योग्य समाज में साल में दो एक मरतबा साझी हो--इसवास्ते हरजाड़े के ऋतु में कुछ

सप्ताह सेंटपीटर्सवर्ग में रहता था--गर्मी की ऋतु में वह अपने भाई के साथ रहता था जो कुछ मील के अन्तर पर एक इलाकेदार है ॥

उसके भाई वालिडमीर ने सेंटपीटर्सवर्ग के कानूनी शाला में शिक्षापाई थी और बड़ी उन्नति की थी--मंत्रियों के दफ्तर में वह अब एक अच्छे ओहदेपर है--और उसको प्रतिष्ठित खिताब मिला था--वह देश के प्रबन्ध के भारीदरजों में एकनामी आदमी है--और लोगों का ख्याल था कि एक दिन आप मंत्री होजायगा--यदि योग्य ध्यान का था और लिवरल समूह का नामी सभासद परन्तु जो लोग अपने को कसरवेटिव ख्याल करते हैं उनसे वहुत मिलचुल के रहताथा- इसमें उसको उसकी मुलायमज़बान और चिकनी चपटरी बातों से बड़ी सहायता मिलती थी--जो आप उससे कोई राय प्रकट करते तो वह आपसे कहना आरम्भकरता कि आपकीराय ठीक है--और जो प्रबन्धमें वहकहे कि आपकी राय सर्व अशुद्ध है तो वह आप को विश्वास दिलायेगा कि आपकी गलती क्षमापनहींके योग्यनहींहै बरन कोईकामों में आपकी नेकादिली और हृदयी शक्ति तारीफ के योग्य है—यदि वह लिवरल है तो भी वह राजाधिराजी दबदबा नियत रखनेका बड़ाभारी परिश्रमी है—और उसकीरायथी कि अभी वह समय नहींआया है कि जम्भूरीराज्यहो जाय—वह खूबसमझताथा कि उपस्थितदशा प्रबन्धी में हानि है परन्तु उसको ख्याल था कि सर्व काम अच्छी प्रकार प्रबन्ध पा रहाहै—और जो थोड़ेभारी हाकिम छुटादिये जायं और उनकेओहदों पर बड़े परिश्रमी अफ्सर नियत किये जायं तो काम और अच्छाई के साथ प्रबन्ध पाये--और मुख्य सेंटपीटर्सवर्ग के हाकिमों के समान उसको भी वज़ीरों के सरकुलारों और राजसी आज्ञापत्रों पर विश्वास था कि वह जादू का काम करते हैं--और उसको विश्वास था कि जाती उन्नति को उनकागज़ों के बढ़ती पाने से प्रकाश प्राप्तिहोसक्ता है--बढ़ती के ज्यादा वसीलों के हेतु उसको कारीगरी की बढ़ती व गुण बहुतही पसन्द था--औगुण के मध्ये उसकी रायथी कि मनुष्य को ग़मखोर बनाता है--उसके मध्ये कुछ लालित्यसे बात चीत करसक्ताथा--आप फ्रांसीसी और अंगरेजीकी प्राचीनाकिताबोंसेखूबजानदारथा--और मुख्यकर मीकालिये को पसन्दकरता था--और उसकी बाबत उसकी राय थी कि वह केवल मुंशही न था वरन प्रबन्धक बड़ा भारी था--किताबों कहानियों के बनाने वालोंमें वह जारज इलियटको सबसे बढ़कर कहता था--परन्तु अपने मुख्य देश और कुल रूसी इल्म व अदब की बाबत उसकी बड़ीही खराब राय थी ॥

अलिकज़ इंडर--आइवनच उनकी राय रूसी इल्म अदब की बाबत सब

प्रतिकूल थी यह पहिले सनाओं के सम्पन्न थे—और यह न्यायाधीश इन दोनों में इस कामपर बहुत बहस हुआ करती थी—मैं कालियेको सराहने वाला कहता था—कि सत्यमसत्य रूसमें इल्म व अदब कुछभी नहीं है और जिनपुस्तकों पर रूसीकिताब बनानेवालोंके नामहैं वह केवल पश्चिमी मुल्कके इल्म अदबकी नक़्क़ालीकी है--और वहभी निर्बल--( अथवा मज़मून चुरायाहुआ ) वह कहताथा कि बन्दर चालाक नक़लकर्त्ता हमारे देशमें बहुतायत से पैदाहुये हैं--परन्तु ऐसा आदमी यहां कौन हुआ जिसने मनोर्थ प्रकट किया और मज़मूनों का कर्त्तारहुआ--हमारे रूसका नामीकवि जिकोफिसकी जियादह उल्था करनेवाले से नहीं है--पुशकन क्याहैं--रोमनवाले आजिल शागिर्द लरमंटूफ क्या हैं--वेरनका नक़लकर्त्ता -और वहभी वाजिवही वाजिबी--गोगलको क्या आता जाता है--इस स्थानपर आइवनच अवश्य दख़्ल देताथा--पुरानी कितावें और लड़ाई कविताई की कविता--सन् १८४० ई० तकके सब रूसी इल्म व अदब को चाहिये--बुरा भला कहलो परन्तु गोगलके प्रतिकूल वह कोई वेअदवी की वात नहीं सुनसक्ता-था--वह कहता था कि गोगल एक वहुत बड़ाभारी मजमूनोंका कर्त्तार और वात जाननेवाला था--गोगल न केवल इल्म अदवके नये डौलका कर्म्मारंभक था वरन उसने शिक्षापाये हुये लोगों में सर्वही अदलावदल करादिया और ज़ातके हृदयी दशा में उन्नति पैदा की--उससमय में जो वनावट के ख्याल थे उनकी उसने अपनी सज्जन चित्तों और मज़मूनों के द्वारासे जड़ खोदी--और लोगोंको सिखाया कि अपने को असली दशा भयंकरमें देखो उसकी सहायताके द्वारासे नये जवानों को डौलडाल की हानि खूब मालूम हुई--और जमीनों के मालिकों के कमीनापन और मूर्खता और अधर्मी और अयोग्यता को अपनी चाशनी के तीरका चिह्नवनालिया--जव हानि प्रकट हुई तो सुलहकी इच्छा प्रकटहुई--ज़मीनों के मालिकों पर हंसीकरनेसे लोग उनसे विवेकभी करनेलगे--और जव ज़मीनों के मालिकों से विवेक करने लगे तो घराने के गुलामों से चाहे वेचाहे हमदरदी होनेलगी--इसप्रकारपर इल्म व अदवके द्वारासे गुलाम छूटे--इस कठिन प्रश्नको मुख्यकर इल्म व अदब ने हल किया ॥

इस कामके मध्ये आइवनच को वड़ा ख्यालथा और हमेशह सरगरमीसे उसपर वातचीत करता था सन् १८२० ई० में जो ख्यालों का बदलना आरम्भ हुआथा उसे वह खूवजानताथा कि उपस्थित समय की वड़ी २ सलाहैं उन्हैं ख्यालों के वदलनेसे पैदाहुईथीं--वह इससमयमें उपस्थित था और इनबातों में उसको स्वाद था--गोगलकवि ने जो मशहूर हाल देहात

के रूसियों का डौलडाल का छापा था उससे जो उमंग लोगों के दिलों में पैदा हुआ था वह उसे कुछ२ यादहै--उसको याद है कि थोड़े सालके पीछे वह मास्कू की यूनीवरसटी में भरतीहुआ था और गिरन्यूफिसकी के बड़े दरजेके व्याख्यान तारीखी उसने सुने थे--इससमय में मास्कू की विद्वानी पदवी दो भिन्न समूहोंपर विभागथी और दूनों में प्रतिकूलता--एकसमूहका नाम इसक्यूवफिल दूसरा इकसडनिटल--प्रथम समूह चाहता था कि एक जाती और छूटी शिक्षा उन्नतिपाये--और यूनानियों के ख्यालों के अनुसार उसको प्रकाश दियाजाय--द्वितीय समूह परिश्रम करताथा कि पश्चिमीयूरूप की दिली और हृदयी बलका चरबा उताराजाय--आइवनचको दूसरे समूह से सहदुःखी थी और उसकी रायथी कि उक्तसमूह का बड़ा विलंसकी अपने समय का बड़ाभारी उस्तादथा--और कुलदुनियांमें एक--विद्या व बड़प्पन की बड़ी२ पुस्तकोंके पढ़ने को वह मुड़परिवाह समझता था--परन्तु हां नामी२ अखबार बड़ीरुचिसे पढ़ताथा--और धीरे २ उसने यह राय नियत की कि गुणकी उन्नति की इतनी आवश्यकता नहीं है--हां आवश्यकता के अनुसार उन्नतिहो तो क्या मुजायका है--उसने एक किताब बनानेवाले की कुछ बनावट से यह राय नियतकी थी--और उनकिताबोंको वह मानो ई-श्वरी खबर समझते थे--केवल सूशल कामों की ओर तो उसको बड़ी तव-ज्जेह थी शेष अन्य कामों को उनके सामने में वह कुछ समझता था सन् १८४८ ई० में पश्चिमी यूरुप में पादशाहों के समूहहोगये--इससमयमें लोगो को बड़ी२ और अपार आशायें थीं--इसके पश्चात् पादशाही समूहदूरकिया गया--और इस परिश्रम में भी कठिनता हुई- इसवास्ते साहब पृसकामिश्नरने बड़ी डाटदी--कि खबरदार सूशल और पोलीटकल कामों की वहसही न की जाय--इस अरसे में आइवनच देहात में रहा--और इस आशापर कि ईश्वर ने चाहा तो एक दिन हमारीबेरी में भी बेर लगेंगे--सन्तोष के साथ अपने इलाके का प्रबन्ध करता गया--और जब कुरमिया की लड़ाई के पीछे उसके दिन बहुरे तो उसने इस बहस में आप बड़ी सरगरमी की और प्रथक् रिसालों में उसने घराने के गुलामों की रिहाई की सिफारशके मज़-मून छापने आरम्भ किये सन् १८६१ ई० में घराने के गुलामों के छूटनेके विज्ञापनपर हस्ताक्षर किये--और थोड़ेही दिन के पीछे वह अपने जिले में सबसे और लोगों का एक ओहदेदार नियतहोगया--जिनका काम यह था कि गुलामों को छुड़ा दें--और ज़मीनों के मालिक और उनके घराने के गुलामों के मध्य में बिचवानी बनैं--इसकामपर वह जान देता था और इस न्याय और भारी राय से उसने उसको प्रबन्धदिया कि जिस किसीइलाका

में वह गया वहां न कोई लड़ाईहुई न झगड़ा--सन् १८६७ ई० में जमाअत की ओर से वह जसटिस आफदीपीस चुनागया--अपनी योग्यता के साथ उसने अपना नयाकाम भी प्रबन्ध को पहुंचाया--वह जमाअत सर्कारी का नायव भी था और वहां के कुलकामों में उसको रुचि और स्वादभी था ॥

यदि जव कभी सेंटपीटर्सवर्ग का भारी अफसर जिला में आता था तो आइवनच उससे कभी २ मिलना था तो भी उसको उससे न कोई मित्रता है न उसकी पक्षपात समझता है--इसके प्रतिकूल वह कहताहै कि यह आदमी जबरदस्ती और उपाधि और दुख का पुतला है और रूसियों के हक़ में यह सबसे बड़ा आशीर्वाद है--क्रोधके समय कहाकरता था--कि यह बड़े२ हाकिम जो सेंटपीटर्सवर्ग में रहते हैं--और देश में आज्ञा करते हैं--उनको अपने रूस के हाल करीब २ इतने मालूम हैं जितने चीनकेहाल--वह ऐसी दुनि.. में रहते हैं जहांके लोगों को सिवाय हुक्म प्रचलित करने के प्रजाके असली मनोर्थों और लाभों से कोई जानदारी नहीं है—जवतक व्यवस्थों की वातें हुआकरती हैं तवतक सवचुपरहते हैं और लोग भूखोंमरैं तो मरने दो—परन्तु हां सर्कारी रिपोर्टोंमें इसका छेड़तक न होनेपाये—यदि इतना वल नहीं कि आप कोई काम अच्छाकरैं परन्तु इतना वल अवश्य है कि जो कोई नेकी के ओर इच्छाकरता है—तो उसको रोकैं—और जो कोई आदमी प्रजा में से कोई भारीकाम करै तो जल भूंज के राखहोजायं—जैसे जमाअत जिमिस्टूव के साथ वह कैसे वर्ताव करै—इसमें शकनहीं कि एक उम्दा यह जमाअत है और जो हाथ न डालाजाता तो बड़े २ काम उससे निकलते—परन्तु जैसेही एक थोड़ी मुस्तैदी प्रकटहुई तो हाकिम ऐसावर्ताव करते हैं जैसे कोई किसी जीवके पर व बाल नोचके गलाघूंटडाले—अखवारोंके साथ भी वह इसप्रकार वर्तावकरते हैं काहेसे अखवारों से वह डरते रहते हैं—और उनको इसका वड़ा डर है कि ऐसा न हो कहीं प्रजाकी एक राय नियत होजाय—रोज़मर्रा की वातों में ज़रा भी किसी कामसे फसाद पड़ा और वह चौकन्नाहुये—जवतक यह अभागी रूसके हाकिमों के आज्ञानुवर्ती रहेंगे तवतक रूस में असली उन्नतिहो ना मालूम ॥

अव सुनिये कि अफ्सरसाहब के सब दिलके प्यारे भाईसाहव यादि भारी ओहदेदार नहीं परन्तु मैं क्या फिशहूं भाई अमुक मेरा वहुताफिश है—इसके ससकर्ताहैं—यह एक डावांडोल स्वभाव और अनवास्थित और दुलार और धनका पालाहुआ रईसपुत्र है—जिसका जीवन आलस्य और खुशगप्पी में कटाहुआ है—यादि उसका हौसिला है कि नेकीकरैं—परन्तु इसमें वह कभी कृतार्थ नहींहुआ—कि अपने या औरों के लिये कोई उपयोगी कामकरसके

जब गवारों के प्रश्नों की बहस आरम्भहुई और कामकरने का समयआया तो वह बाहरचलागया और पैरस और बेडन बेडन में लिबरलसमूह की बाबत बात चीत करतारहा—यदि वह खेती की किताबें पढ़ताथा—या शायद दूनहीकी लेताहो कि खेतीकी पुस्तकें मैंने पढ़ीहैं और यदि हमेशह मुस्तैदी के साथ बात चीत करता था कि ज़मीनके निर्बल न होने के द्वारे अमुक २ अच्छे हैं—तो भी एक बारहवर्ष के किसानके बच्चेसे भी खेतीकाकाम कम जानताथा और जब खेत में जाता था तो राई और मंडुवेको पहिचान नहीं सक्ता था—जरमन और अतालिया के रागकीविद्याकी मिट्टी खराबकरने के बदले बेहतरहोता—कि वह खेती का अमली काम कुछ सीखता और अपने इलाके की चौकसी करता॥

जसटिस आफदीपीस तो बड़ी सरगरमी के साथ अपने परोसियों पर तानाकरते हैं—परन्तु वह आप भी ताना का बोझा शिरपरधरे हैं—कोई तोलेहुये मिज़ाज बूढ़े ज़मीनोंके मालिक उसको एक भयंकरआदमी मानते हैं और उसके कोई बयानों का हवाला देते हैं—जिनसे प्रकट होता है कि जायदादकी बाबत उसके ख्याल व्यर्थ हैं—और जम्भूरीराज्य से उसको सहदुखीथी—बहुतेरोंके निकट उसके लिबरल ख्याल बहुतही कठिनथे जसटिस की हैसियतसे वह बहुधा अपने फैसलों में जमीनों के मालिकोंके प्रतिकुल किसानों का जियादह हल्कापन करता था—वह सदैव परिश्रमकरता था—कि आसपास के मौज़ों के किसानोंको पाठशाले नियतकरनेकीचितना दे—और लड़कों के शिक्षादेने को अच्छे डौल के बाबत उसके आश्चर्य के ऐसे ख्यालातथे—और ऐसेही ख्यालों से बहुतेरे आदमियों को विश्वास था कि उसके ख्यालबहुतयोग्यहैं—और एक बड़ा बड़ा पुरिषा कुछ तौल से और कुछ चाशनी से कहाकरता था कि भाई तुम सर्कार के बहुत प्रतिकूल हो— जो अबकी इसओहदेके हेतु चुनने का समयआया तो विश्वासकरके अबकी मरतबा बाहरही करदिये जायंगे और अवश्य परिश्रम कियाजायगा कि अबकी मरतबा यह महाशय न चुनेजायं॥

असल में आइवनच में कम्यूनिस्ट के ख्यालों की कोई बात नहीं है यदि वह रूस के अफ्सरों की चालों को प्रकटकरना बुरा समझताथा या यों कहें कि वह हरप्रकारकी ज़बरदस्ती व उपाधि के प्रतिकूल था—और यदिलोकलसलफ गवर्नमेंटका बड़ाजबरदस्त तरफदारथा परन्तुक्याहोसकता है कि कभी किसीप्रकारके बलवेमें साझीहो—वह यह देखना चाहताथा कि रूसका गवर्नमेंट योग्यहोजाय और सबकी राय और ज़ातके भिन्नदरजों के इत्तिफाकसे रोकटोक कीजाय परन्तु उसको विश्वास था कि यह केवल इस

प्रकारसेहोसक्ता है कि जो लोग बड़े२ अखत्यार रखतेहैं—वह कुछ रिआ-यत करें—निश्चय करके उसको गवांरों से भी कुछ प्रेमथा—और उनके लाभों के हेतु सदैव मुस्तैदी से परिश्रम करता था—निदान आइवन एक कम बातकरता व समुझदार आदमी था—जिस काममें परिश्रम करताथा उसमें पुण्यता व बड़प्पन प्रकटकरता था—वह उपास्थित दशा से कुछभी खुशनहीं था—परन्तु जैसा कि उसके कोई परिजनों को ख्याल था वह उनलोगों में न था जो मनहुब्बी पुलाव पकाया करते हैं—और बलवा करनेपर उपस्थित होते हैं ॥

मुझे शोक है कि मैं उसके छोटेभाई निकोलई के मध्ये इतना हाल नहीं कहसकता—मैं उसी के साथ रहता था--निकोलई एक भारी डील और दुबला पतला आदमी था--आयु तीस वर्ष से कुछ ज़ियादह-- उतरा हुआ चेहरा जिससे पीलापन प्रकटहोता था लम्बे २ काले २ बाल--चेहरे से साफ प्रकट होता था कि स्वभाव कुछही में बिगड़जाता औरतुरन्त क्रोध आजाता है--बात के समय जल्द २ बोलता था--और अपने घरवालोंको मामूली स्वभाव से ज़ियादह इशारे करता था--बातचीत या बहस में सबसे ज़ियादह प्यारी बहस यह थी--कि देश की दशा शोक से भरी है--और गवर्नमेंट नालायक़--बातचीत तो क्याकरता था मानो उपदेश देता था-- गवर्नमेंट का बहुती बातों में निन्दक रहताथा--दोएक शिकायतें निजकी भीथीं सन् १८६१ ई० में वह यूनीवरसटी सेंटपीटर्सबर्ग में विद्यार्थी था-- उससमय तमाम रूसभरमें सबमें बहुत बड़ा उमंग फैलाथा--मुख्यकर राज्य धानी में--घराने के गुलामों को उसीसमय में रिहाई दीगईथी--और उसके अतिरिक्त और जरूरी काम सलाहके तजवीज करने को थे--नये जवानों में सबपर विश्वास था और बहुत से बूढ़े आदमियों में भी कि जबरदस्ती और उपाधि की गवर्नमेंट का समाप्तपन होगया--और रूस में पोलीटिकल और सूशल साइंससे बहुत योग्य बुनियादों के अनुसार सलाह होनेवाली है--इसविश्वास में विद्यार्थी भी साझीथे वह चाहते थे कि यूनीवरसटी की हुकूमत की क़ैद से वह छूटजाय और एकप्रकार की सलफगवर्नमेंट यूनी-वरसटी के मुतअल्लिक नियत कीजाय--उनको मुख्यकर यह इच्छाथी कि उनके सम्बन्धी कामों के बहस के हेतु सब उत्सव कियेजायं- हाकिमलोग- इसकी आज्ञा नहींदेसक्ते थे—उत्सवों के रोकने के हेतु एक कवायद की फिहरिस्त बनाई—और दरजोंकीफीसबढ़ादी—जिससे ग़रीबविद्यार्थी बाहर होजायं लोगों ने नई योग्यता के हेतु यहबड़ीही खराब बातमानी—रोकने के कारण जलसेहुये और मर्द और औरतों ने उसकेप्रतिकूल प्रथमही यूनी-

वरसटी के कमरों में उसके पीछे यूनीवरसटी के सहन में दुखरंज के व्याख्यान दिये—एकसमयपर क्यूरीन्टियरके घरतक मुख्य २ सड़कोंपरसे वड़ा जलूसनिकला—सेंटपीटर्सवर्ग में कभी आगे ऐसाजलसा नहींदेखागयाथा--लेड़ार आदमियोंको डर था—कि यह वलवे का आरम्भ है और स्वप्नमेंभी उसको किला वांधनाही सूझता था--अन्तको हाकिमोंने मुस्तैदीसे दूरकरने के उपाय किये--निकट तीनसौ विद्यार्थियों के पकड़े गये--इनमें से वत्तीस यूनीवरसटीसे निकाल दियेगये ॥

इन खारिज हुये लड़कों में आइवनच भी था--प्रोफेसर होने की सव आशायें जिनकी उसको इच्छाथी इस प्रकार मिट्टीमें मिलगईं--और उसको और व्यापार ढूंढनो पड़ा--अव उसको यह अच्छा मालूम हुआ कि इल्म व अदव को अपना पेशा कहैं--और यह वेशक इसके स्वभावके वहुत अनुसार था--वह चाहता था कि सव में मशहूर हो और इस पेशे में उसका यह हौसला निकलता कि उसकी कीर्तिहो--और जिन लोगों ने उसको तवाह किया था उनके दिक्क करने और उनपर धावा होने का उससे खूव समय मिलता--वह एक मशहूर रिसाले में कभी २ मज़मून लिखा करता था--और वह अव भीड़के मजमून लिखने लगा--उसकी विद्वानता का ढेर कुछ ऐसा जियादह न था परन्तु उसको इतनी शक्ति थी कि कलम उठाके लिखे--और अपने पाठकों को वह विश्वास दिलाता था कि उसके देशी कामों की जानदारी का ढेर अपरमित है--परन्तु यन्त्रालयके चौकसी के अफसर उसके प्रकट करने को रोकते थे—इसके अतिरिक्त इसमें यहयोग्यताथी कि समयकेहाकिम लोगोंके प्रतिकूल कठिन२शब्दोंमें निन्दाके आशय या मजमूनलिखाकरता था—और इस युक्तिके साथ कि यन्त्रालयके चौकसी के अफ्सर को भी छेड़ करने में वड़ीदिक्कत पड़ी थी इस समय में इस डौलके लिखेहुये मजमून के मध्ये विश्वास था कि कृतार्थी प्राप्ति करेंगे—और उसके आशयों या मजमूनों ने सच करके वड़ी कृतार्थी प्राप्ति की—मुन्शियों के समूहों के समयमें उसेसव जानगये--कुछ दिन अच्छीप्रकार प्रवन्ध हुआ—परन्तुधीरे२ उसने अन्त को शोचना कम करादिया—और हाकिम लोग और खवरदार होगये—पोलीसने कुछ कितावों की जिल्दें एकही किताव की पकड़ीं जिस में वड़ी कठिनता के साथ वैरपन के ख्याल प्रकट किये गये थे—और सव को ख्यालथा कि उक्त कागज उस संगतिसे आये थे—जिससे वह सम्बंध रखता था—उस समय उसकी वहुत खवरदारी होने लगी—यहां तक कि एक रातको वह सोता था अचानक से एक दस्ते सिपाहियों ने उसको नींद से जगा दिया और किले में लेगये ॥

जब कोई आदमी इस प्रकार पर असली या कल्पित देशी अपराध में पकड़ा जाता है तो उसके साथ दो प्रकार पर वर्ताव किया जाता है—या तो किसी मजिस्ट्रेट के सामने भेजा जायगा—या देशी सलाहके अनुसार वर्ताव किया जायगा—जो मजिस्ट्रेटके सामने भेजा जाताहै और गया और अपराध सिद्ध होगया तो कुछ दिनके हेतु बंदीगृह में सैर करना होगा—और जो भारी अपराध हुआ तो सैबेरिया में सदैव के हेतु कैद किये जायंगे—या कुछ दिनकेहेतु भेजा जायगा जो देशी सलाह के अनुसार काररवाईहुई तो बिना अधिकारी कुछ अन्तर पर किसी कसबे में भेज दिया जायगा—और लाचार किया जायगा कि जबतक दूसरा आदेश न आवे तब तक पोलीस से वह कदापि न छूटने पावे—निकोलई के साथ अधिकार की तरह पर काररवाई हुई थी—कादेसे यदि आदेशकों को पूर्ण २ विश्वास था कि वह एक भयंकर आदमी है तो भी उनके पास बड़ाभारी सबूत न था कि अदालतों के सामने उसको लाने से योग्यसमझते—पांच सालतकवह एकछोटेसे क़सबे में जो अवीजमहासागरके निकट था पोलीस की चौकसीमेंरहा और एक दिन उसको खबर दीगई कि सेंटपीटर्सबर्ग और मासकू के सिवाय और जहां उसकीइच्छा हो वहां जाके रहे—तब से वह अपने भाई के साथ रहताथा और उसके दुख पर शोक करता था—और जो धोखे उसने किये उनपर वह सिर धुनता था—जो बात संवारना उसने प्राप्तिकी थी और जिससे इल्म अदब में उसने कुछ दिनके हेतु नाम पैदा किया था वह अभी जाती नहीं रही थी—और जो कोई आदमी उस की सुनता तो घंटे भरतक देशी और सूशल कामों की बाबत बात चीत करसक्ता था परंतु इसकी बात चीत और बहस का सुनना बहुत कठिन था और उनका याद रखना बहुत अयोग्य है—उसके ख्याल अजब तरहके मौजूदातकी विद्या पर बुनियाद करने वाले थे—और बहस में बड़े२मोटे शब्द काम में लाता था—उसने कोई प्रश्न अपने हृदय में नियत करलिये थे और उसकी सब दलीलैं उसीपर बुनियाद करने वाली थीं—जैसे उस के हृदय में आगया कि लिबरल का शब्द जिस वस्तुपर सचा आयेगा वह हर दशा में और हर मानी मानी करके अच्छाही होगा॥

इसके ख्यालों का ढेर व्यर्थ व बे मतलब का साफ२ तरहपर समझना कठिन था—उसके कोई २ ख्याल ऐसेथे जो बिश्वास करके ठीक २ शुद्ध नहीं थे—परन्तु समझ में आजाते थे—सबसे उनके एक ख्याल यह थ कि हाल में रूसको बहुतही सुन्दर समय मिलाथा कि तमाम यूरूपमें जाती बढ़तीमेंजीतजाय—परन्तु उसने अपने हाथों इस समय को जाने दिया—

उसकेनिकट घराने के गुलामोंकी रिहाईकेसमय योग्यथा कि रूसी पोलीटि कल और सूशल साइन्स के बड़े दरजों की वुनियादें जुर्रतके साथ धारण करता और उन्हीं के अनुसार पोलीटिकल और सूशल कामों की पूरी २ सलाह करता और देशों के निवासी इसतजवीज के अनुसार बर्त्ताव नहीं कर सक्के थे क्योंकि वह पुरानी और घिसीहुई होगई थीं—और उनके स्वभाव में पुराना पक्षपात्र और दृढ़ता है—और खराबी यह है कि उनमें अमीरों की भीड़ें और ब्यापारियों की जमाअतें शामिल हैं—परन्तु रूस अभी नयाजवान है और सूशल कामों से सबप्रकार अजानहै—और कोई ऐसी वरसों के जमेहुये पक्ष नहीं हैं जिनसे उनको लड़ना पड़े—आवादी ऐसी है जैसे कुम्हारकी मिट्टी—जिस सूरतमें साइंस उनको लानाचाहिये वह उसी सूरत में आजायगी—ज़ार रूस ने सूशलदशाकी बहुत सुन्दर परीक्षा आरम्भ करदी थी परन्तु वह आधेही रास्ते में ठिठुरगई—शायद उसके स्थानीको यह चेतना दीजासकेगी कि वहज्यादा जुर्रतकेसाथ परिश्रमीहों॥

इसख्याल में कुछ सेहत अवश्य है—रूस में ऐसे सूशल और पोलीटिकल अदला बदल होसक्के थे—जो ऐसे देशों की तबाही का कारण हो जाते—जिनका प्रवन्ध बहुत जियादह नाज़ुक है उसने कईबार इसप्रकार का अदलावदल कृतार्थी के साथ पैदाकिया और कोई कठिन बलवानहीं होने पाया—और आगे ऐसे और अदलाबदल होसक्के हैं इस बातपर बड़े हाकिमों की स्वतन्त्रता की सामर्थ्य बरकरार रहे—और प्रजा पोलीटिकल कामों में नम्ररहे—परन्तु निकोलई इस जरूरी शकको नहीं समझसक्का—वह लिवरलथा और लिवरलकी हैसियत से पारलीमिण्ट के ऐसे जलसोंका बड़ा मुस्तैद जिम्मेदार—उसके निकट देशी प्रवन्धकी रीतें और रक्खीगई वुनियादों की पावन्दी एक सौगन्द की नई बात है और मूर्खों की प्रकार पूजन है जो नई बात निकलने से बहुत खराव है—तुमलाख उसके समझानेका परिश्रम करो कि पारलीमिण्टके चाहे जो कुछ लाभहों कि पोलीटिकल झगड़े और पोलीटिकल समूहन पैदाहों और यदि सुन्दर सूशल दशाकी आज़मायश या परीक्षा की अवश्यकताहै तौ पारलीमिण्ट इतनानहीं कहता है—तुमलाख उसके मनाने का परिश्रमकरो कि यादिवादशाह स्वतंत्र की दशाका अच्छा करना कठिन है तोभी पारलीमिण्टकी दशा को उन्नति देना और भी कहीं जियादह कठिन है—परन्तु तुम्हारे सर्व परिश्रम व्यर्थ जायंगे—वह तुमको विश्वास दिलायेगा कि रूसी पारलीमिंट उन पारलीमेंटों से भिन्न होगई जो सबसे हुआ करतीहैं—इसमें दो समूह न होंगे क्योंकि रूस में कोई सूशल समूह नहीं है—फिर उसकी काररवाई पक्ष और मत

के बिगाड़ से वैसेही छूटी रहेगी — जैसे कोई इस हिन्दुस्तान का जो पुराने वर्षों मुआमलात पर ध्यान करताहो निदान साफ़ प्रकट था कि उसके निकट कौमी पारलीमेंट में वह और उसके मित्र शामिल अर्थात मिले होते और जो आदेश वह प्रसन्नता करते तो उसी ताबेदारी के साथ उसको स्वीकार करते जैसे जार के आदेशों को अबतक स्वीकार किया करते थे ॥

मिस्टर लाइमन उस जमाने के आने को पहचानता था — जब सा-इंस के द्वारा से निरपक्ष देशी कार्रवाई होगी-- अभी तो किसी न किसी देशी आदालत की ओर ध्यान करता है और उसी होनेपर किसी न किसी से ग्लानि करता है जैसे पुरुष प्रजातंत्र ग्लानि करते हैं--प्रथम तो वह मुख्यकर बड़ेभारी सौदागरों की जमाअत को डरों का निकृष्ट पुकारता है-- उस भीड़ को वह बोर ज़्वाजी कहता है यह फ्रांसीसी शब्द है परन्तु वह लाचार होकर अन्य भाषा का शब्द काम में लाता है क्योंकि उसकी मुख्य भाषा में कोई शब्द उसके जमा करने वाले होने का उसका पर्याय वाचक नहीं है--वह मुख्यकर सब प्रकार के धनवान व्यापारी से ग्लानि करता है उसके पीछे वह बड़े भारी व्यापारों की जकड़ी से भी ग्लानि करता है-- और जिस किसी से उसको ग्लानि है उसको वह मानो अपने जीका और निजका वैरी समझता है--अपने देशकी जिन चीजों से वह ग्लानि करता है उनमें स्वतन्त्र के राजावों का सबसे बढ़ाहुआ नम्बर है--उनके पीछे उसको बादशाही रिसालों के प्रतिष्ठित अफसरों व जमीनों के मालिकों से ग्लानि है यदि वह आप जमीन का मालिक है या यों कहें कि अपनी माके मरने के पीछे इलाक़ादार होगा तोभी वह अपने दर्जे के लोगों को ज़मीन का बरबाद करने वाला दर्जा लिखताहै--और उसकी राययहहै कि उनकी सब ज़मीन अपनी मूठी में करके किसानों में बांट देनी चाहिये ॥

सर्व अभागी किसानों को वह डाह के तीर की निशानी बनाता था क्योंकि जो बात उसके हृदय में गवांरी राज्य में होनी चाहिये उससे किसानों के ढंग सर्व प्रतिकूल हैं — परन्तु किसानों के खराब कामों के उसने कईदर्जे नियतकियेहैं--कोई केवल सब के लाभ के द्वाराको रोकतेहैं और कोई बड़ी मुस्तैदीसे सबकेलाभके साथ पक्ष प्रकटकरतेहैं इस अन्त के फिशनके जमीनोंके मालिकों में मुख्यकर एक राज पुत्र( स )नामे से उसको ग्लानि थी--क्यों कि उसके पास केवल बहुत बड़ेर इलाकेही नहीं बरन वह अमीरी और राजपुत्री की लता था और अपने को कंसरवेटिव कहता था ॥

राज पुत्र जिले में और सबसे कहीं ज़ियादह नामवर आदमी था--उसका घराना देश में बहुतही पुराने घरानों में से था और वह किसी ऐसे वैसे

नहीं वरन रूरक की नसल का है जिसके मध्ये ख्याल है कि हजारवर्षहुये कि वह रूसकीराज्यका जड़ करनेवालाथा--और उसका रोब उसकेमित्रोंके घराने से है यद्यपि रूसमें घरानों की वलंदियोंका इतना ख्याल नहींकिया जाता परन्तु वहां उसका रोबथा और लोग उसकी प्रतिष्ठा करते थे क्योंकि वह एक सर्कारी भारी पदवी पर राजित था--और उन घरानों में पैदा हुआथा जो राजसी घराने से सम्बन्ध रखते थे उसके वापवावा देशीप्रवन्ध और राजसी सभामें नामी भारी थे और उसके लड़के और पोते निश्चय करके इसकाम में अपने बाप बाबा के पैर पर पग धरते थे--यदि रीत्यानुसार सब अमीरों के लड़के वरावर हैं और सवप्रकार पर कहसक्ते हैं कि उन्नति केवल निजी योग्यता पर नियत है परन्तु असल में जिनलोगों के मित्रोंकी पहुंच बादशाह तकहै वह बहुतही सलिलता से भारी दर्जोंपर पहुंचते हैं॥

राज पुत्रका जीवन बड़े कृतार्थ काथा परन्तु कोई नामी लड़ाई उसके जीवन में नहींहुई--प्रथम घर में उसकी शिक्षा हुई एक अंगरेज़ सहायक नौकर था--उसके पीछे एक जंगी पाठशाला में--उस शाले के छोड़नेपर वह एक रजमट में पहुंचा--और तवसे शीघ्र २ फौजी के भारी दर्जों में उन्नति करता गया—परन्तु उसकी मुस्तैदी मुख्यकर देशीके सिविल प्रवन्धमें वहुत प्रकाशित थी और अव देशी प्रवन्ध की भारी समाज में उसने ज़गह पाई यदि सर्कारी कामों की उसको कुछ सदैव रुचि थी तोभी उपस्थित अमलदारी के किसी बड़े सलाह के काम में उसने कोई मशहूर कार्रवाई नहीं की—जब गवांरों का प्रश्न पेशहुआ था तो उसको घराने के गुलामों की छूटके साथ सहदुखी थी--परन्तु इस तजवीज़ से कुछ भी सहदुखी न थी कि घराने के गुलामों को ज़मीनें दीजायं और ज़मींन का उत्सव जैसा का तैसाही रक्खाजाय--उसकी इच्छा यह थी कि ज़मीनोंकेमालिक अपनेघराने के गुलामों को विना रुपिया के वदले छोड़दें और उसके वदले में उनको देशी कामों में कुछ विशेष वलादिया जाय परन्तु उसकी तजवीज़ स्वीकार नहीं की गई--परन्तु उसकी यह आशायें नहीं टूटीं कि वड़े २ ज़मीनों के मालिक किसी न किसी प्रकार सूशल और पोलीटकल दरजा वैसाही प्राप्त करैंगे जैसा इंगलिस्तान के वड़े २ इलाका दारों को प्राप्त है--परन्तु वहयह नहीं चाहता कि उसके वदले वड़े २ ज़मींनोंके मालिक सवके सुख के एक वहुत वड़े भाग में साझीहों और वह इस कामको भूलगया कि उनको अपना चालचलन बदलना पड़ेगा--और सीखनापड़ेगा कि सर्कार के भारीदरजों और राजसी रियायतों पर उस डरकोप्रधानताहै जो मनुष्य को अपने देश में प्राप्त हो॥

सारांश ये, योग्य काम और कुशल तअल्लुकों ने राजपुत्र को लाचार किया कि वर्षका बहुभाग राजधानीमें काटे अपनेइलाके में वह केवल थोड़े सप्ताह हरसाल में रहता था और कोई समय केवल थोड़ेही दिन--उसका निवासस्थान बड़ा था और अंगरेजी ढाल से सजाहुआथा जिससे सजावट और आराम दोनों का स्वाद प्राप्त हो- इसमें कई खुले हुये कमरे हैं एक पुस्तकालय और एक बीलर्ड खेलने का कमरा एक भारी रमना है और उसमें बीस बाईसहिरन हैं और बहुतबड़ाबाग और उसके सम्बन्धमें इमारतें बहुत से घोड़े गाड़ियां और नौकर चाकरों का समूह--जब उसकी बीबी साहबसे आती हैं तो वह अपने साथ बच्चोंके हेतु अंगरेजी फ्रांसीसी खातून लाती हैं और एक अंगरेज सहायक — उनके पास अंगरेजी और फ्रांसीसी किताबों और अखबारों और छोटी२ पुस्तकोंकीविशेषताहै--और एकअख-बारसेण्टपीटर्सबर्ग के कई पत्र हैं जिनसे राजकी खबरें मिलती हैं—जो इच्छा होतो रूसी पुस्तकें और अखबार भी सलिलता से मिलसकें निदान इस देश में सब बहुमूल्य और आराम की चीजें उपस्थित थीं जो रुपिया और योग्यतासे प्राप्त होसक्ती थीं--परन्तु देहात में अलबत्ता समय बहुत अच्छी तरह नहीं कटसक्ता--राजपुत्री को इसमें कोई मुख्य उजर नहीं है-- वह अपनेबच्चोंकी आशिकहै और किताबोंके मांगने और चिट्ठी पत्र रखने की रुचि करने वाली थी- जो स्कूल व अस्पताल उसने किसानों के हेतु बनवाये हैं उससे जीबहलावती है और कभी २ एक राजपुत्री की मुला-कातको गाड़ीपर सवार होकर जाती है--उससे बड़ा तपाक है और यह पन्द्रह मील के अन्तर पर रहती है—परन्तु राजपुत्र को देहात में रहने से बड़ी सुस्ती मालूम होती थी--उसको घोड़े की सवारी या शिकार की रुचि नहीं है—और उसके सिवाय और कोई काम उसको देख नहींपड़ता उसको अपने तअल्लुके के प्रबन्ध का कुछहाल नहीं मालूम है और कार्य करतासे केवल व्यवस्था के अनुसार सलाह करता है--यह तअल्लुकेदार और इलाके जो भिन्न सूबों में हैं और उसकी राज्य में भी हैं एक अफसर कारिंदे की चौकसी में है जो सेण्टपीटर्सबर्ग में रहता है और उसपर बड़ा भारी भरोसा है—आसपास में कोई ऐसाआदमी नहीं है जिससे मिलने चलने की उसे परवाहहो—वह दुनियवी मिलनसार आदमी नहीं है और उसने एक अक्खड़रीति पकड़ी है- जिससे वह लोगों से कुछ खिचारहता है और भेंट केवल व्यवस्था की करता था--इंगलिस्तान में बहुतेरोंका ऐसाही स्वभावहै परन्तु रूस में आश्चर्य्यही इस स्वभाव का आदमी पायाजाता है- इसराहसे जमीनों के मालिक आसपासके उससे क्रोधितरहतेहैं और इसका

उसको कुछभी शोक नहीं है काहेसे कि वे उसकी समाजके नहीं हैं और उनके स्वभाव और चालचलन में गवांरीपन है और वह लोग थोड़ीसी भेंटमें सलिलता के साथ होजाते हैं और इसबातसे उसको बड़ीही ग्लानि है--पस उसके तअल्लुक उनसे यही है कि व्यवस्था की भेंट होती है--दिनको देरतक दुखके साथ व्यर्थघूमने में व्यय करता है--बहुधा जमुहाइयांलेताहै और यह बातें यादकरके शोक करता है कि जो सेण्टपीटर्सबर्ग में होता तो प्रसन्नतासे जीवन काटता--और अपने ताशके साहिबोंसे खुशगप्पी उड़ाता--और अपरा तमाशा और बीलट और फ्रांसीसी रंगभूमि देखता--जब उसके लौटजानेका दिन निकट आता तो उसका कलेजा गजभरका होजाता जब वह गाड़ी पर सवारहोकर स्टेशनजाता तो खुश और हर्षितहोता--यदि वह केवल अपने मुख्य चाशनी के अनुसार काररवाई करता तो वह अपने तअल्लुकेको कभी न देखता और गरमी की तातील में जरमनी या फ्रांस या स्वेटजलैण्ड में काटता जैसा किउनदिनों में करता था--जबतक उसका ब्याह नहीं हुआ था--परन्तु वह अब एक वंश का रईस है और इसबात को मुनासिव जानता है कि अपनी निजी इच्छाओं को अपने दरजोंके करणीय कामों पर निछावर करदे ॥

उक्त राजपुत्र रूसके अमीरों में बढ़कर उच्चकी पदवी का है यदि हमको सबसे कमदरजे के लोगों को देखने की इच्छा हो तो केवल आसपासके गांवोंमें हमको जानापड़ेगा--वहां हमको बहुतसे गरीबअनपढ़ आदमी मिलेंगे--जो छोटे२ और मैलेघरों में रहते हैं--और किसानों में और उनमें सलिलतासे पहिचान नहींहोसक्ती--वहभी राजपुत्रों की तरह अमीर हैं परन्तु उसके प्रतिकूल न उनके पास दबदबा है और न किसी भारी ओहदे पर हैं उनकी जायदाद ग़ैरमन्कूला कुछ एकड़ जमीन है--जो वंजरके समानहै और जो केवल जीवनकी सीधीसादी जरूरतों को दूरकरसक्ती है--जो देशके और भागों में हमजाते तो हम देखते कि ऐसे२ फटहा आदमियोंको राजपुत्रकी पदवी मिलतीहै--यह रूसियोंकेकानून और शुद्धताका फलहै जिससे इलाके और पदवियों के मध्ये उन बुनियादों की पावन्दी की जरूरत नहीं समझीजाती--जिनके अनुसार केवल बड़े लड़केको पुरानी ज़मीन और पदवी मिलसक्ती है--राजपुत्रके सब लड़के राजपुत्र कहलाते हैं--और उसके मरनेके पीछे उसकी जायदाद मन्कूला व गैरमन्कूला सब में बराबर भाग किया जाता है ॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास

## चौदहवां उल्लास ॥

### बड़े अमीर लोग

पहिले समयके भारीअमीर—तातारियोंकीअमलदारी—मास्कृके ज़ार—घरानेकेमित्र—बड़ेपीटरकीसलाह औरचैन अमीरोंने पश्चिमीयूरुप के ख्याल प्राप्तकरलिये—यहरीति कि लोग ज़बरदस्ती सेना में नौकर कियेजातेथे बन्दकरदी-गई—दूसरी मलकाकैथरायन—रूसके अमीरोंका इंगलि-स्तान और फ्रांसकेअमीरोंसेसामना—रूसियोंकेखिताब—रूसके अमीर आगे कैसेहोंगे ॥

अब जोकि पाठकों को रूसके कोई अमीरों से और उनके हालों से जानदारी होगई है--तो क्या आश्चर्य है कि उनके दिलमें यह रुचिभी पैदा हो या हुई हो कि वह कुछ समाचार अमीरोंके जलसों काभी जिसका एक भिन्न समूह है जानें और उनके इतिहास भूत और वर्तमान से कुछ जानदारी पैदाकरें--पुराने जमाने में रूस केवल एक थोड़े जोड़ और सूबों का स्वतन्त्र था--सब रईस आदेश कर्तावों के आस पास एक जत्था हथियार बन्द आदमियों का जिसमें कुछ तो जमीन के मालिक और कुछ धनवान जमा होते थे--यह लोग जिनसे अमीरों का जलसा बनाथा रईसके आज्ञानुवर्ती रहते थे--परन्तु किसी दशा में वह उसके ऐसे तावेदार न थे कि उसके हुक्मों को चाहे वे चाहे मानें--और जो कुछ वह कहें अवश्य उसका आदेश मानें--योग्यथा कि जमीनोंके मालिक व उसके भारीकामोंमें साझापन से इनकार करते--सिपाही उसकी मुलाकात छोड़ करके दूसरे स्थान रोजी के तलाश के हेतु जाते--जो विना काम उसके रईस को यह खुशी होती कि वह किसी लड़ाई पर जाता तो यह लोग उससे कहते थे जैसा उन्होंने एक मर्तबा कहा था कि--जोकि इस लड़ाई का इरादा आपने केवल अपने उपाय से

किया है इसहेतु हमलोग आपके साथ न जावेंगे क्योंकि हम लोगों को इसका कुछ भी हाल नहीं मालूम था--रईस की इच्छा के प्रतिकूल जो ऐसी बुराई की जाती थी वह निरन्तर केवल छिपी हुई और बिनगुण के नहीं होती थी--एक मर्तबा का हाल है कि सूबे गीलच में हथियार बन्द आदमियों ने रईस को क़ैद करलिया--और उसके साथियों को मारडाला--उसकी आशना अथवा मित्राणी को जला दिया और उसको इस बात के क़सम खाने पर निर्बल किया कि वह आगे से अपनी ब्याही हुई औरत के साथ दिन काटेगा—उसके स्थान वाले के सामने जिसने एक पादरी की औरतसे ब्याह करलिया था उन लोगों ने यकायक यह बात चीत किया कि ऐ राज पुत्र हम तेरी निज की ज़ात से प्रतिकूल नहीं हुये हैं परन्तु हम एक पादरी की बीबी का अदब करेंगे—हम उसको जान से मारडालेंगे—और फिर तुमको सामर्थ्य होगी कि जिससे चाहना ब्याह करलेना—यहां तक उन लोगों का बल बढ़ा हुआ था कि बूगूलिबसिकी भी जो एक मशहूर व नामी पुराने समय का बलवान रईस था उनके सामने में अपने इरादेमें कृतार्थ नहीं हुआ था—जब कभी उसने बुवाइरज़ वालों को किसी अमीर के हेतु लाचार किया और सदैव उनके सामनेमें निहायत हठसे बर्ताव करते—और उसके प्रतिकूलही करते—अन्तको उन्होंने उसको एक दिन मारही डाला—ऊपर की लिखी हुई बातों से कि ऐसे२ अनगिनती समाचार प्रथम समय के अखबारों से इकट्ठा किये जासक्ते हैं हमको मालूम होता है कि पुराने जमाने की तारीखें रूस में बुवाइरज़ वालों और नाइट का एक छूटा हुआ जत्था था और वह देशी कामों में बड़ी सामर्थ्य रखते थे॥

तातारियों की राज्य के समय में यह बराबरी के दावे नष्ट होगये थे—जब देश विजय होजाताथा—तो राजपुत्र साहबोंके आज्ञानुवर्ती होजातेथे--और अपनी प्रजा पर वे रीतिसे आज्ञा करते थे—इन कारणों से अमीरोंका देशी बल धीरे२कम होता गया—परन्तु यह बल उनका कहीं चलानहीं गया—यद्यपि वह बात शेष न रहगई थी कि रईस लोग उनकी सहायता पर अपना मदार काम रखते तो भी उनके कामों को नियत रखने से उसका एक लाभ था और वह यहथा कि जो यकायक कोई आदमी उसके देश पर धावे तो वह देश की रक्षा करैं—या जब उसको देश के बढ़ानेकी आवश्यकतानहो तो समयपाकर वह उनसे सहायताका चाहने वालाहो—निश्चय ऐसी विजय अयोग्य थी काहे से सख्त करके सर्व पुरातन दिशाओं का व्यर्थ करना और सरदारके नियत करने की सामर्थ्य की मूठी व सन्मानों के घेरे में था--परन्तु सरदारका इतना दिमाग़ कहांथा कि वह अपने नीचेके

सामियों में राय डालना या उनकी ओर ध्यान करना — उनको केवल अ-
पने महसूल से काम था नहीं कोई इनको देना — और इनमें बहुतेरे काम
इनको बिना आज्ञा हुआ करते थे — इसलिये कोई सूबों में हम देखते हैं कि
सामन्तियोंकी राजगद्दी आपसके पुराने तअल्लुकेहैं — जैसे जब डिमटरी
मृत्युके निकट हुआ तो अपने बुवाइरज़ वालोंकी ओर ध्यानदेकर कहनेलगा
कि तुमको मेरे स्वभाव व चाल चलन का हाल खूब मालूम है मैं तुम सबमें
पैदाहुआ — तुममें इतना बड़ाहुआ — तुम्हारे साथ मिलकर मैंने अपनाहुक्म
चलाया — तुम्हारेही दहिने बायें युद्धभूमिमें लड़ाई करता रहाहूं — तुम्हारा
आदर सत्कारकरना और तुमसे प्रेम रखना मेरा काम था और ज़िलों और
आसपासकी सरदारियोंको मैंने तुम्हें सौंपा — मुझको तुमपर प्रेम लड़कों से
ज़ियादह है और मैंने किसी के साथ बुराई नहीं की — जबतुम खुश रहे तब
मैं खुशरहा और जब तुम दुखित हुये तब मुझको दुख पहुंचा मैं तो तुम्हारी
शादी ग़मी दोनों में साझी रहा और मैं तुमको अपने देश का राजपुत्र जान
ता रहा — उसके पीछेवह अपने लड़के वालों की ओर ध्यान करने लगा —
और उनसे शिक्षा की प्रकार इसतरह पर बातचीत कहा कि ओ मेरे लड़को
तुम बुवाइरज़ वालों से रीति भांति नियत रखना और उनकी ऐसी प्रतिष्ठा
करना जिससे वह सलाह से अपने कामों के देखलानेके अधिकारी हैं--और
बिना उनकीसलाह और सवाबदेखने के कदापि कोई काम नहीं करना ॥

जिस समय में मासकू के भारी अमीर अन्य सूबों को अपनी मूठी में
लाये थे और उसको ज़ार रूसकी राज्य बनाई उस समय में वहांके अमीर
लोग देशी खिताबात का एक और जीना उतरे थे--जबतक वहां भिन्न सूबे
पृथक् रहे तो जब कभी रईस की ओर से उनके निकट कोई कारण उनकी
नारज़ामंदीका पैदाहोता तो वह तुरन्त उनकी नौकरीछोड़देतेथे--क्योंकि वह
जानतेथे कि उनको उसका कोईऔर बराबर सावधानीसे अपनीनौकरीमें रख
लेगा--परन्तु अब वह लोग ऐसा नहीं करसक्ते थे--मासकूका केवल एक बरा-
बरिहा लेथूएनिया बाकी रहगया था--और इसबात की पेशबंदी करली
गई थी कि नाराज़ लोग लेथू एनिया की हद्दों में न जाने पावें अब यह
अमीर लोग साथ सल्लाह के अपने रईस स्वतन्त्र के पास नहीं रहे थे वरन
ज़ारके बड़ेही नम्र प्रजा बन गये — और ज़ार भी प्रथम के राजपुत्रों के अनुसार
नहींथा — उन्हों नेझूठमूठ प्रकटकरदिया कि हम बाजन्टीनदेशके बादशाहों
के स्थानके बैठनेवालेहैं और नईरबातें व समाजी रीतिभांति कुछ तो कुस्तुन
तुनिया की समाज की और कुछ तातारी समाज की सीखकर प्रचलित कीं
और आगे से उन्होंने बुवाइरज़ वालों के साथ दोस्ताना बर्ताव और मेल

जोल न रक्खा—और कभी उनसे सलाह और सम्मति न ली बरन उनके साथ इसप्रकार पर सलूकदार होतेथे—जैसा कोई कम्पनी के साथ बर्ताव रखताहै—जब यह अमीर लोग अपने भाग्यवान स्वामीके सन्मुख उपस्थित होते थे तो वह पूर्विया वालों की तरह बहुत झुककर आदाब करते थे—और बहुधा ऐसाहुआ है कि बीस२मर्तबा झुककर बन्दगी करते थे—और जब कभी उनकी ओर से रईस नाराज होतेथे तो उनको बेतोंसे पिटवातेथे—या फांसीदिलवातेथे—था औरजैसा दण्डचाहतेथे दिलवातेथे-जब सरदारों के अख्त्यार प्रचलित करके ज़ार रूस उसकी जगह बैठने वाले हुये तो मालूम होता है कि तातारियों की राज्यकी राहने बहुत कुछ सामर्थ्यकरलिया था॥

लोगों को आश्चर्य्य हुआ होगा कि ऐसे आदमियों का समूह जिसने प्रथम में रिहाई के अभिमानी स्वभाव का बल देखायाहो ऐसा होजाय कि वह चुपरहकर ऐसी२ उपाधि सहले—और कोई परिश्रम नई२ सामर्थ्य के न्याय के लिये जिसकी सहायता पर तातारी उपाधि व अनर्थके नाशकरनेके वास्ते उपस्थित हैं न करैं—परन्तु हमको स्मर्ण रखनाचाहिये कि अमीर व रईस इतनी देरमें तातारकी राज्यके पाठशाले में शिक्षा व उपदेश पाचुके थे दो सौ बर्ष की देरमें वह लोग धीरे२ शब्दों के अर्थोंके विश्वाससे व उपाधि की प्रकार राज्यके जैसा पूर्वी उनशब्दों के मानी लगातेहैं ऐसी राज्यके स्वाभाविक होगये थे—जो ईश्वरचाहे उनको यह अपनी नापसन्द दशा व दुःखदायक और नाकमें दमकरनेवाली मालूमहोगईथी तो यहभी उनकोमालूम होगयाहोता कि उसदशाका अच्छाकरना कितनाभारी काम व कठिनथा—केवल एक इलाज उनके हाथ में थी और वह यह कि इसउपाधी के प्रतिकूल होकर अपनोंसे एक होजाते—परन्तु यह एकापन और कर्मटअयोग्यथी—काहेसे हम देखते हैं कि ज़ारके आसपास हरदम व हरसमय लोगों की भीड़ रहतीथी—हम पहिचानसक्ते हैं कि वहां उसके आसपास रईस उपस्थित थे जिनके इरादे अबतक यह थे कि वह अपनी गईहुई रिहाई फिर प्राप्तकरैं-एक ओर मास्कूके बुवाइरज जिनको अपने घराने के मित्रोंपर अभिमान था कि हम रूसियों में सबसे ज़ियादह भलेमानुष हैं—और एकओर मुरजी तातारथे—जिन्होंने गोतालेना मंज़ूर कियाथा—और अन्य अमीरोंकेसमान पृथ्वी जागीर में पाई थीं—वहां नोवगोरड का भारी रईसथा—जो कभी अपने शहर की धूमधाम व दबदबा पुराना नहीं भुलासक्ताथा—वहां लेथूए-निया के अमीरलोगथे जिनको अपने राजाके सामनेमें ज़ारकी मुलाकात सामर्थ्य करलेना बहुत उपयोगीथी—वहां छोटी२ रियासतोंकेराजाथे—जो व्यूट।क् के उपाधि की आज्ञावों से बचने को यहां भागआये थे—

और इनके सिवाय बहुतसे धनवान सौदागर थे जो रूसदेश के सब भागोंसे आकर यहां इकट्ठा होगये थे — यह अवश्य है जो जातोंमें प्रतिकूलता होती है इसीकारण करनेवाले इस प्रकार इकट्ठा नहीं होसक्ते ॥

हेस्टिंग्स की लड़ाई की समाप्ती के साथ पुराने वंशकी भी समाप्ती होगई-- देशी सरदारके दूर होके पीछे नयाबी रसूमों के अनुसार यहांके काम करनेवाले और सरदारों या वंश इत्यादिक ताल्लुक व नकलका मालिक किया गया — इस अदला बदली में अमीरोंके समूहने कुछ अच्छी दशा प्राप्ति की — और उनको जंगलीपन व निर्दयता व उपाधि से बड़ीभारी सावधानी मिली — परन्तु उनकी जमाअत का देशी मामिलों में दखल न हुआ यदि बराबरी करनेवाले समूह अबतक वहां उपस्थित थे--परन्तु देशी समूह उपस्थित नहीं था और इन मामलों और फसाद करने वालों की बुनियाद करने वालों की यह बात दृष्टि में रक्खीरही कि वह जारकी कृपा हासिल करें ॥

इस समय में जोअक्सर लड़ाइयां व झगड़े ऊपर बैठने के बाबत बराबर घरानों में पैदाहुये इसके कारण से निहायत अजीब व आश्चर्यी कहानियों में कहानियां रूसकी तवारीख होगई है--घराने की बाबत यह पुराना ख्याल लोगों के दिलों में बैठगया था--कि सबको मिल जुल के एकही घरमें रहना चाहिये--और वन्श का रईस सबका पुरानामालिक हो--जो किसी वन्शमें कोईमित्रों या दोस्तोंमें घटा बढ़ा तो इसमें सर्व घरानेकीप्रतिष्ठा या अप्रतिष्ठा समझी जातीथी--हर एक अमीरों का वन्श मुख्य अपनेसत्कार के इस ओहदे के अनुसार था--जिसपर वह अब या प्रथम में जारकी मुलाक़ात में प्रतिष्ठित था--और सब वन्श अपनी बे इज्जती समझता था जो एक आदमी उस घराने का कोई बड़ी छोटी पदवी उस ओहदे से जिसका वह हक़दार है स्वीकार करलेता--जब कभी किसी खाली जगहपर कोई नियत होता तो उसके नीचे के लोग सर्कारी काग़जों और घराने की यांच परताल करते थे--इस मतलब से कि उनके नये अफसर के किसी बड़े ने उनके किसी बड़े की मातहती में तो काम नहीं किया है--जो मातहतों को मालूम होता कि ऐसा हुआ है तो वहज़ार से निन्दक होता कि यह मुनासिब और हमारे धूमधाम के योग्य नहीं है--कि हम ऐसे आदमी की मातहती में काम करें--जिसके घराने की प्रतिष्ठा व सन्मान हमारे घराने से कम है--इसप्रकार की बे बुनियाद शिकायतें बहुतेरी आतीथीं--और फल यह होता था कि निन्दक क़ैद या मारपीट के योग्य होता था--परन्तु ऐसे कठिन दण्डों के सेवाय होने पर भी ऊंचे बैठने के हेतु बहुतेरी लड़ाइयां होती थीं--जब कभी लड़ाई की तैयारी होतीथी--उसके आरम्भ में ऐसी२लड़ाइयां अवश्य

हुआ करती थीं—और जो न्याय हज़रत ज़ार करते थे उसको सतायागया समूह स्वीकार नहीं करता था—मुझको एक प्रतिष्ठित आदमी का हाल मालूम हुआ कि उसने केवल इस कारणसे कि उसको ऐसे आदमीके मातहती में काम न करना पड़े—जिसकी प्रतिष्ठा व सन्मान अपने वंश से कम समझता था—अच्छी प्रकार अपना शिरफोर डाला—उनझगड़ों की यहां तक ज्यादती होगई है कि कोई समय ज़ारके खानाखाने की मेज़पर पेश हुआ करते थे—और आराम उपस्थितमें भेद डालतेथे—किसवास्ते कि यह बातकरीब २ अयोग्य था कि हर पाहुन की खुशी के अनुसार उसकी जगह बैठनेकाभी प्रबन्ध कियाजाता—एक इतिहासीबात यह है कि एकअमीरको खाने के समय वह जगह नहीं मिली जहां वह अपने को बैठनेका अधिकारी समझता था—इसलिये उसने खुलाखुली ज़ारसे कहा कि मुझको मरना स्वीकार है परन्तु यह बे इज्ज़ती सहना पसन्द नहीं—इसप्रकारकी एक और मिसाल देखने में आई—कि एक हठीपाहुन अपनी कुरसी पर जबरन् बैठायागया परन्तु उस आदमीने अपने वंशकी प्रतिष्ठा इसप्रकार पर बचाई कि वह तुरन्त मेज़ के नीचे चलागया॥

दूसरी बदली अमीरों की जमाअत की दशा की बड़े पीटर के समय में हुई थी—पीटर दुनयवी स्वतन्त्र स्वभाव का आदमी था—और यह उसको पसन्द न था—कि कोई उसका सामना करै—उसको एक बहुत बड़े काम का प्रबन्ध करना था जिसके लिये वह हर स्थानपर आज्ञानुवर्त्ती और तीव्रबुद्धिवाला और मुस्तैद आदमी तलाश करता था—वह आप राज्यके कामों में मुस्तैदी प्रकट करता था—और आवश्यकताके समय एक मामूली कारीगरका काम देता था और वह हठ करता था कि उसकी सर्वप्रजा वैसाहीकरै—नहीं तो निर्दयताके साथ दण्ड दियाजायगा—ऊंचेवंश व पाक ज़ात की उसको कुछभी परवाह न थी—उसकी बातथी—शेर—दरीं राह फलां इब्न फलां चीजे नेस्त—अर्थात् बीच इस राहके अमुकका पुत्र अमुक कुछ नहीं है—उसको कैदियों से कामलेने की रुचि थी—इसवास्ते उनके मृतक बाप बाबों पर और उनके हकोंपर उसको कुछ भी ध्यान नहीं था--वह अपने नौकरों को उनके कामों के अनुसार मासिक और प्रतिष्ठा दिया करताथा—दरजों और पैदायशका ख्याल नहींकरता था—इसवास्ते उसके बहुत से मुख्य २ मित्र ऐसे थे जिनको पुराने रूसी घरानों से कोई सम्बन्ध न था—एक धनवान पुत्र बहुत देरतक राज्यकी एक बड़ी पदवीपर कीर्त्तिमान रहा—एक रईस पुर्तगाली नसल से था और जहाज़ पर नौकर था--एक यहूदी था—एक कमेंडरिन चीफ़ के ओहदे पर मरा—यह हबशी

चलदें--और यही नहीं कि पहिले की तरह एक दो ऋतुघर न आयें वरन उमरभर तक घरसे बाहर रहनापड़ेगा--बेउपाय होकर हमको ऋणी होना और अधर्मी कारिन्दों के सिपुर्द अपने इलाके करदेने होते हैं--और वह हज़रत बहुधा हमारी ऐसी दुर्गति बनाते हैं कि जब हम रोग या अशक्ति के कारणसे नौकरीसे सावधानी पाते हैं तो तमाम उमर इलाकों को हरा भरा नहीं करसक्ते--निदान इस सेनाकी रीतिसे हम ऐसे तबाह और बर्वाद होगये हैं कि बैरीसे बैरी भी हमारा होता तो चाहे तमाम राज्यको लूटता और ससानाश करडालता परंतु यह दुःख हमपर कभी न डालता ॥

योग्य नथा कि यह ज़ुल्म और उपाधि का समय जिसमें प्रजाकी घींच केवल सर्कार के लाभके लिये विनादोष काटीजातीथी--इस कठिनताके साथ देरतक नियतरहे--इतना ज़ियादह लिया कि जानो अपना पैर आप कुल्हारी से मारा --यदि यहभी कानून के अनुसार धमकी दी गई कि जागीरें लैलीजांयगी और फांसियां दीजांयगी--परंतु ब्यर्थ--इनशर्त्तोंसे बचने के हेतु अमीर लोग बे उपाय होकर फकीर बनबैठे--कोई सौदागर होगया--कोई खिद्मतगारी की नौकरी करनेलगा--एक ज़माना देखनेवाले ने कहाहै कि कोई अमीरोंने इतनी मुचण्डई की कि बूढ़े हो२गये--परंतुसमर भूमिमें न जानाथा न गये न गये--एक दंगई का बयान सुनिये कि यदि बड़े ताकीदी आदेश प्रचलित हुयेथे कि उसको पकड़कर रवाना करदो--परंतु किसीके पकड़े वह न पकड़ागया—जो लोग पकड़ने गये थे उनमें कोई २ की तो उसने खूबही मरम्मत किया और जब देखा कि लोगोंको मारनहीं सक्ताहूं तो मशहूर करदिया कि बड़ाबीमारहूं—या बैलाना बनगया और हौज़में कूदकर आदमी के बराबरके पानीमें खड़ाहोगया—परंतु इधर वह लोग नज़रसे गुप्तहोगये और उधर वह सिंहकी तरह गरजनेलगा और घर लौटआया ॥

पीटरके मरने के पीछे इस प्रबन्ध में धीरे२ कमी होतीगई भारी अमीर लोग केवल इसीपर सन्तोषिक नहींरहे—रूसने अब एशियासे बढ़कर यूरुप में पैर जमालिया—और यूरुप में बहुतबड़ी राज्यों में इसकी गिनतीहोने लगी—बड़े दरजेके लोगोंने धीरे २ पश्चिमी यूरुप का इल्म व अदब और दुनयवी डौलडाल और मंज़िलों के उपाय सीखना आरम्भ किया—और रूसके अमीर अपना और फ़्रांस व जरमनी के अमीरोंका सामना करनेलगे जिनलोगोंपर, अन्य देशों के ख्यालों का गुण हुआ था वह इस सामना से शरमाते थे क्यों कि पश्चिमी यूरुपमें भारीअमीरोंका दरजा छुटे बन्द था—और उनके साथ रिआयतें की जाती थीं—उनको अपनी सावधानी व

सिपा और बड़प्पन पर घमन्ड है—परंतु रूसके भारी अमीर राज्यके ऐसे नौकरथे जिनके साथ कोई शील नहींकियाजाता था--न उनकी कुछ कदर थी—वरन बैलों की मारखाते थे—और इतना ज़ियादह कामका बोझा उनपर डालागया था कि पिसेजातेथे—जिन अमीरों को पश्चिमी सिंगार करनेसे जानदारी थी—उन्होंने जो अपनी अगली दशापर दृष्टिडाली तो उनके दिलों में एक उमंगसा पैदाहुआ कि फ्रांस और जरमनी के अमीरों की तरह हमारी भी कदर व सन्मान व प्रतिष्ठा होती तो वाह क्याही अच्छाहोता—तीसरे पीटर के समय में अलबत्ता यह मनोर्थ किसीकदर होजाता सन् १८६२ ई० में उन्होंने वह हुक्म रद्दकरदिया जिसके अनुसारसे लाचारहोकर अमीरोंको सेनामें भरती होनापड़ता था—उनकी राजराणी मलका कैथरायन दूसरी ने इससेभी बढ़कर काम दिखलाये—और भारी अमीरोंके साथ इससे बढ़कर सलूककिया और उनके हाल की ज़ियादह कदर की ॥

कैथरायन ने जो भारी अमीरोंके साथ यह सलूक किया इस रिआयत के कई कारण बलिष्ठ थे—प्रथम तो वह अन्य देशकी थी और राज्यको ज़बरदस्ती लेनेवाली—दूसरे लोगोंकी कर्त्तव्यसे तत्पर बैठी थी इसवास्ते प्रजाके दिलोंमें इसकी वह पकाई नहीं जमीथी और जो आदेशादिक रूसके थे -फिर उसको लाचारहोकर बड़े दरजेके लोगोंको अपनी ओरसे गांठना पड़ा—उसने उस आदेशको रद्दकरदिया—जिसकी मंशासे लोग ज़बरदस्ती सेना में भरतीकिये जातेथे—जो अमीर सेनामें अपनासे नौकरहोना चाहते तो उनको पदवी और प्रतिष्ठा मुख्य दीजाती—अपने आदेशों में वह बड़ी खुशामदके शब्द उनकेहेतु काममें लातीथी—और उनको विश्वास दिलाया कि देशकी बेहतरी उनहीकी नमकहलाली और शुभचिन्तकी और तावेदारी पर नियत है—यदि उसका यह इरादा न था कि उनकी देशी सामर्थ्य मूठी में करलें तो भी उसने भिन्नसूबों के अमीरों की एक जमाअत नियतकी--सालमेंदो एकवार जलसे होतेथे—यहफ्रांसकी स्पष्ट पारलीमेंटके समान थी—लोकलकामों का बहुतसा प्रबन्ध इसी जमाअत के सम्बन्ध करादिया गया—ऐसेहीऐसे कारणों से महाराणी मलका सबकी प्यारी होगई—सर्कारी नौकरी के बाबत जो ख्याल लोगोंके दिलोंमें आगे थे वह सब बदलगये—मलका कैथरायन चाल तो औरतों की सी चलती थी और मुस्तैदी मरदोंकी ऐसी प्रकट करती थी—आगे सर्कारी मुलाकात को लोग बोझामानते थे और अब मुख्यशील समझनेलगे—जब घराने के मुगलों की रिहाई प्रकट की गई थी तो हजारों आदमी अपने२

इलाकों को भागगये थे — अब वहसब समूहके समूह जमाहुये और नौकरी की इच्छा प्रकटकी — जब तुर्कों से शूरताके साथ लड़ाइयां हुईं तो फौजी मुलाक़ातका मनोर्थ औरभी बिशेष होगया--एकतो रगधरकी प्यारी चलने वालीहुई — दूसरे उन्नति काख्याल--पुष्ट अश्वपर कोड़ामाराहै ॥ एक रिसाले मज़ाहमें यों लिखा है कि न केवल ज़मीनोंके मालिक वरन जम्भूरके लोगों तक कि दुकानदारों और मोचियोंतक को धुनथी कि हम फौज में अफसरी पायें — जो आदमी तमाम उमर नौकरी करकेभी सेनाका अफसर न हुआ उसकोलोग मनुष्यपनसे बाहर समझनेलगे — मलकाकैथरायनने इसओहदे से बढ़कर कार्रवाई की--उस समयमेंसब आदमियोंको चौदहवें राजा लोई केसमयसे तमाम यूरुपमें यह ख्याल जमाहुआथा किजो राजाबड़े दरजेकेयोग्य हैं उनकेलिये राजसी समाजमें स्वच्छतारसवदबदबाके स्वामीऔर खुशी पसंद भारी अमीरों की जमाअत राज्य की खम्भ समझी जाती थी--और इसके अतिरिक्त उक्त जमाअत समाजकी शोभा का कारण होती है और जो कि उसे दिली इच्छा थी कि उसके देशको लोग बड़े दरजेका योग्य कहैं इस वास्ते उसने परिश्रम किया कि अमीरों और खम्भों की समाज नियतकरै-- जिससे राजसी समाज शोभा की कारण हो — उसके बड़े दरजे की प्रजा को फ्रांसीसी योग्यताकी चाहतो थीही इसचाह ने इस धनवान खम्भों की जमाअत को नियत करने में बड़ी सहायता की-- और इसकाम में उसका परिश्रम अत्यन्त कृतार्थ हुआ — सेण्टपीटर्सवर्ग के राजसी समाजका धूमधाम बहुत प्रकटहै--परन्तु ढोलके भीतर पोल — जिनलोगोंको तमगों व प्रतिष्ठित२ पदवियोंका लालचथा उन्होंने फ्रांसीसी डौल धारण किया--फ्रांसीसी भाषा बोलनेलगे और फ्रांसकी विद्यावों की ओर कुछमनोर्थ प्रकटकिया — यह विवाद होनेलगाकि मित्रकिसेकहतेहैं — अमीरोंकी धूमधामकी योग्यताका क्या काम है — जिस मरदानगी के उमंगपर फ्रांसनिवासी जानदेते हैं उसको प्रकट करनेलगे — अपने बाप बावाकी दुखित दशापर शोक करते थे — एक आदमी नेसम्मति दीहै कि पीटरबड़े नेअपने कुल निकटवालों को मुख्य इससे कि वह भारी बंश के हों या भारी मरतबा — मारापीटा था — परन्तु अब इस में शक नहीं कि हमलोग मरना पसन्द करैंगे परन्तु पिटना और बेतखाना न पसंद करेंगे--हेईश्वर जो अल्लामियां अपने कोड़े फटकारें तो सहने वाले नहीं ॥

सेंटपीटर्सवर्ग के धनवान लोगों के ख्यालोंने धीरे २ छोटेदरजेके लोगों पर रंगजमाया—देखने से तो लोगों को मालूमहोता था कि फ्रांसके भारी अमीरोंको अच्छीढूंढ़कीगई—परन्तु सचमें नकल असलके प्रतिकूलथी—

रूसियों ने फ्रांस के बड़ों की ज़बान और वज़ा तो सलिलतासे प्राप्तिकरली और विद्याभी कृतार्थों के साथ सीखी परन्तु पीढ़ियोंसे जो बात परीक्षा से प्राप्तिहोती है वह कहां मिलसक्ती है—बालकपनसे जो बातें मानो रूसीकी घूंटीमेंपड़ीथीं वह इतनी सलिलता और इतनी शीघ्रतासे कभी बदलनहीं सक्ती थीं—फ्रांस के बड़ेके दिलोंमें उमरभरसे उनके बाप दादों के ख्याल अच्छीप्रकार जमेंहुये थे और वह अमीरों के लड़कोंमेंसे थे—फिर वहख्याल मानों दूसरे स्वभाव के होगये थे समयके राजाधिराज के साथ वह इस अभिमानसे बर्ताव नहीं करते थे जिसप्रकार अगले समयों के लोग बर्तावकरते थे—बरन वह सम्मानिकरने वाले शब्दों को बड़ी बुद्धिमानीके साथ हरमुजा को बचाकर काममेंलाते थे—अपने बाप दादों से उन्होंने हृदयीशक्ति और दुनयवी काम मानों तुर्के में पाये थे—जो बलवा व ग़दर भारी उससमयमें आरम्भ होने वाला था—उसतक उनके दिलों से उनकेख्याल नहींनिकलसके—परन्तु रूसके अमीरों ने अपने बाप दादों से औरही कुछ सीखाथा-उनके बाप व दादा लोग बखूबी समझेहुये थे कि जिसदरजे में हम हैं वह रिआयतनहीं बरन हमपर बोझा है—मारपीट का दण्डपाने से वह कुछशर्म की बात नहींसमझते थे उनकी प्रतिष्ठा व सन्मान का दार मदार ईश्वर की कृपापर नहीं था बरन ज़ार रूसकी इच्छापर—फिर इनकारणों से मलका कैथरायन के सभा के सभासद चाहे कैसेही सत्कारी क्यों न हों और चाहे फ्रांसीसी भाषा अपनी मुख्यभाषा से भी अच्छी बोलताहो परन्तु वह जैसा चाहिये वैसा यह नहीं समझ सक्ता था कि कुलीनता किसे कहते हैं और अमीरों व कुलीनों का चालचलन कैसा होना चाहिये—कुलीनता व अमीरता के सम्बंधिक जो और ख्यालयोग्य हैं उनसे भी वह जानदारी नहीं रखते थे—यदि अन्यदेशों की वज़ा मानली परन्तु इससे कहीं असली धूम धाम व दबदबा मिलसक्ता है—एकसाहबने जिनके स्वभावमें और रूसियों से कहीं ज़ियादह अमीरी का ख्यालथा—क्या अच्छा कहाहै कि अमीरों का अभिमान निकलगया अब प्रातिष्ठित घराने खोगये अब केवल सर्कारी ओहदे और निज योग्यतापर दार मदार है--जिसे देखो सर्कारी भारीपदवी का इच्छावर है—परन्तु जो कि सबके सबकाम देखलाने का प्रबन्ध नहीं होसक्ते इसवास्ते वह और द्वाराओं से इज्जत पाने का परिश्रम करते हैं--यातो राजाधिराजों की खुशामद करनेलगे या राज्यके लक्ष्मीवानों की जूतियां उठानेलगे--यह शिकायत बहुत सही है परन्तु नक्कारखाने में तूती की वाणी कौन सुनता है या जैसे ढोलों के आगे चिकारे की बाणी नहीं सुन पड़ती—जितने आदमी थे शिक्षापाये हुये और पुराने घरानों के लोग उन

सबकी तबीयत में खुशामदही खुशामद भरी थी--ऐसे ख्याल कौन कौन सुनता है--आश्चर्यही इससे भिन्नहों तो हों ॥

रूसके अमीरों ने नाममात्र फ्रांस के भारी अमीरों का चरवा उताराथा परन्तु इंगलिस्तान बड़ेअमीरोंके तो बिल्कुलही बराबर न थे यदि मलका कैथरायन उनको सदैव विशेषण और सन्मानके शब्दोंसे स्मर्ण करतीथीं--परन्तु यह इसका कुछभी इरादा न था कि अपनी राजसी सामर्थ्यको एक थोड़ी भी घटा दें—रूसके अमीरों को इसके समय में देशी कामों में कुछ भी दखल न था—यदि वह लोग अब बड़ीअमीरी और धनवानीकी लेते थे परन्तु सच में उनको कुछ भी रिहाई न थी--समाजिक लोग जब कुछ सम्मति करते थे तो पहिले यह ख्याल करलेते थे कि मलका कैथरायनकी राय क्या है—उसीके अनुसार हम भी सम्मति दें और बड़ी बुद्धिमानी के साथ यांचलेते थे—कि वह किसराय से खुशहोंगी—एक ज़माना देखेहुये ने लिखा था कि रूसी देशीकामों की बाबत कभी विवादकरही नहींसक्ते यहांतक कि अपने घरों में गवर्नमेंट की तारीफ करना दोष था—डर के कारणसे लोग अग्रशोची होगये थे—समाजके खम्भ जो कुछहाल कहते थे तो केवल उन्हींलोगोंसे जिनसे दिलीयाराना या मित्रताथी—जो लोग इन समाचारों को छिपा नहींरखतेथे वह मासकूको चलेजाते थे—मासकूको हम वृत के बिन्दुके प्रतिकूल नहीं कहसक्ते क्योंकि जिसदेश में हुक्मकरनेवाला और जबरदस्त गवर्नमेंट और स्वतन्त्रहो वहां प्रजा क्या पत्थर दुश्मनी करेगी—हां इसमें कुछ भी शकनहीं कि लोगों के जीमें सन्तोष न था—इस समयपर भी किसीको यह बलनहीं कि राजाधिराज के सन्मुख यह प्रकट करसके कि उसको उपस्थित डौलडालसे ना खुशी है—एक और इतिहासी गवाही देता है कि मास्कू में यहमालूम होगा कि मानों तुम एक ऐसी जम्हूरी राज्यमेंरहतेहो जिसके सभासदों ने किसी उपाधी राजाकी तावेदारीसे अवहीं रिहाई पाई है परन्तु जैसेही समाज होगी तुमको समाजिक गुलामों से भी खराव देखपड़ेंगे—तुमको सिवाय बदलेहुये गुलामोंके और कोई देख न पड़ेगा यदि देशीकामों में अमीरों की जमाअत को कुछ सामर्थ्य न थी तोभी स्पष्ट के जलसों और लोकल डौल में जो दरजा उनको मिला था उससे वह अब भी देश में कुछ देशीबल और प्रतिष्ठा प्राप्तिकरसक्ते थे—परन्तु सच में न तो उनको ज़रूरी देशी परीक्षा प्राप्तिथी न स्वभाव में संतोष था वरन यह मनोर्थ तक न था कि ऐसी हिकमत अमली सामर्थ्य करैं जिससे प्रतिष्ठा मिले--ज़मीनों के मालिकों में ऐसे आदमी बहुत थे जो सर्कारी मुलाकात में बढ़ती पाने और भाग्य अजमाने पर इसको बढ़ाते--कि देहात में भले मानुषों

की हैसियत से गुणके साथ जीवन काटें—और जो लोग सदैव की तरह पर अपनी जागीरों में रहने लगे वह कुल कामों को लोकल के प्रबन्ध के तअल्लुक से मानो बिलकुल बे खबर रहतेथे या बड़ाही विवेक था--जो किसी बड़े अमीरको उसकी शुभचिन्तकी या उस नेक खिदमत के फल में कि उसने अपने नर परसे परवाना प्रकार जान निछावर करने का परिश्रम किया कोई प्रतिष्ठित सर्कार की ओर से दिया जाता तो उक्त अमीर उसको भी उस आदेश के समान समझता जिसकी अनुसार लोग जबरदस्ती सेना में भर्ती किये जाते थे—वह समझता कि अब देहात की पोलीस में हम जबर-दस्ती अफसर और जज्ज नियत होंगे ॥

जो हमको इसके बहुत सबूत की आवश्यकता हो कि उनसब बदालियों में बड़े अमीर अब भी राजाधिराज की उपाधि और बैलपन ख्यालों के वैसेही तावेदार थे—जैसे आगे थे— तो हमको केवल उस दशापर जो--पाल-- प्रथम राजाके समय में थी देखना चाहिये--पाल अनवस्थित स्वभाव सिड़ी- क्रोधी लड़का और मलका कैथरायन की जगह बैठनेवाला था--उस समयके इतिहासियों ने जो अपने२ जीवन चरित्र लिखादिये हैं उससे देश के बड़े २ नामियों की दशाकी तसवीर साफ खीचीहुई देख पड़तीहै--जिन को निरन्तर डर रहता था कि ऐसा न हो हमारे कामों या शब्दों या देखने से हजरतजार क्रोधित होजायं--जबहम इन जमाना देखेहुयों इतहासियों की लिखावट को देखते हैं तो हमारे सामने मानो पुराने रूम अतालिया की तसवीर खींचीजाती है जिसपर बहुतही जबरदस्ती वाले और अनवस्थित स्वभाव के राजाहुक्म करते थे--पाल तख्त बैठने के पहिले अपनी माकेमुंह चढ़े धनढ्यों के अभिमानी बर्ताव से बड़े क्रोध में था--इसहेतु उसने साफ प्रकट करदिया कि अमीरोंके दरजों से उसको बड़ाही विवेकहै—और उसने उनलोगों को नीचादेखाया जो अमीरीपन में भूले थे ॥

मलकाकैथरायन के समय से हालकी राज्य से जमाने के आरम्भ तक अमीरों की जमाअत के कानूनी दरजों में कोई बहुत बड़ा अदला बदल नहीं हुआ था—परन्तु पश्चिमी शिक्षा और पश्चिमीख्यालों के मिलने से इसकी सूशल दशा में धीरे२ बड़ा अदला बदल प्रकट हुआ--मलकाकैथ-रायन के दरबार में केवल फ्रांसीसी भाषा की शिक्षा प्रचलित थी जिससे सबमें इसका ज़ियादह चर्चा होने लगा और कम दर्जे के लोगों में भी इसका रवाज होगया—यहां तक कि जो लोग योग्य होने का दम भरते थे वह जल्दी और सफाई के साथ फ्रांसीसी बोलनेलगे और पश्चिमी यूरुप के इल्म अदब से ज़ियादह तो नहीं परन्तु कुछ२जानदारी तो अवश्य होगई

इनमें और और दरजोंके लोगोंमें कानूनके अनुसार मुख्य अन्तर यहथा अमीरों को यह अधिकारथा कि जिन जागीरों में घराने के गुलाम थे पर मालिक बने रहसकें--जब सन् १८६१ ई० में गुलाम छुटा दिये गये यह मौल्य अधिकार जातारहा और उनकी जायदाद गैरमन्कूला कि-नों के पास चलीगई--जो काम आराम व प्रवन्धी इससमयसे प्रकटहुये हैं नकी अनुसारसे स्पष्टकी जमाअतों को आगे जो कुछ बड़प्पन प्राप्तिथा वह व जातारहा--फिर हालके जमानेमें देशी डौल--लोकलकामों और कब्जे ा अधिकार जायदाद गैरमन्कूला की बाबत बड़े अमीरों और२ दरजेके ोगों को बराबर दरजा है॥

इस कथनसे पाठकों को मालूमहोजायगा कि रूसकी जमाअत भारी अ-ीरों की उन्नति ज्ञातीकी तारीख अजबतरहकी है जरमनी—फ्रांस—इंग-लिस्तान में अमीरों को पहिलेही देशी दशाके अनुसार एक तरफ उसप्रजा से लड़नापड़ता था—जिससे स्वतन्त्र राज्यकी ओर लोग बहुत मुतवज्जह थे और दूसरी ओर लोगोंकी इच्छा थी कि अमीरोंकी जमाअत को बहुत सामर्थ्य दीजावे—बलिष्ठ चौकसीवालोंसे जो यह लड़ाई देरतक रही तो उनके भारी उमंग को चाहे बेचाहे उन्नति होतेगई—और आपस में सम्मति जियादहहो—उनकी जमाअत में नये२ सभासद भरती हुये—परंतु इन माकूलों में दखलदेनेवालों की संख्या इतनी कमथी कि वह तुरंत आपस में मिलचुलगये और किसी दरजे की आमदशा या पहिले ख्यालों में कोई बदलने नहीं पाया और कुलीनता का ध्यान जो पहिलेथा इसमें भी फसाद नहींहोनेपाया—इसदरजे ने धीरे २ एक मुख्यज्ञातकी पदवी प्राप्ति की जि-सकीहृदयी और दुनयवी योग्यता एक मुख्यप्रकारकी थी—इसदरजे ने अपने मुख्य हकों और अपने दरजों को बहुत मजबूती के साथ बचाया—अन्त मध्य पदवी के लोगों ने जिनका बल दिन२बढ़ती पर था इसदरजे के बड़प्पन को चपरापुरी करदिया—भिन्नदेशों में उसकी दशा भिन्न प्रकार की थी—जरमनी में इसदरजेके लोग पुराने इतिहास कुलीनतापर दुलार करते थे और अबतक उसकी समाज जुदी है—फ्रांस में स्वतन्त्रराज्य ने उसको उसकी देशीबड़प्पनसे बे नसीब करदिया था—और मशहूर बलवे भारी ने उसके बलको नोच फोंच डाला—इंगलिस्तान में उसने अपने अमीरी दावेको मध्यके दरजेपर रक्खाथा और मध्यदरजके लोगोंसे हेल मेल किया—औ स्वतन्त्र राज्यकी बुनियादोंके वहाने से अमीरोंकी राज्य जम्हूरी नियत करदी और आवश्यकताके अनुसार अपने देशी बड़प्पन का थोड़ा२ भाग उन मित्रों को देना आरम्भ करदिया जो नियतहुये थे कि

राजसी धूमको नियतरक्खा — फिर जरमनी के बेरन और फ्रांस ज्यंटलहोम और इंगलिस्तानके बड़े अमीर तीन भिन्न और पृथक्२ दरजे के आदमी हैं परंतु भिन्नतामें बहुतेरी बातें मिलती भी हैं--कम विशेष संख्या में उनसबके जी में अभिमान और घमण्ड है — कि हम छोटेदरजेके लोगोंसे ऐसे कुलीन व बड़े हैं कि हमारी कुलीनता कम नहीं होसक्ती--और जो दरजे उनहक्कोंके साथ निकलना करतेहैं उससे उनको जीमें विवेकहोताहै परंतु इस विवेकका प्रकटपन विदित नहीं कियाजाता ॥

रूसके अमीरों की जमाअत में यहगुण नहीं है--यह जमाअत भिन्न प्रकार और अनगननी लोगों से बनीथी परंतु इन भिन्नप्रकार के लोगों की आपहीआप जमाअत एकसरनवा नहीं नियतहुई वरन स्वतन्त्र राजसी धूम ने इतना दबाव डाला कि केवल एक जमाअत असम्बन्धी बनकर रहगई--राज्यमें यह जमाअत कभी आधी सावधान नहीं होनेपाई--जो अधिका और मुख्य२ हक्क उसको थे वह सब उसने राज्यसे पायेथे इसवास्ते उसक राजसी मुख्य सामर्थ्य से कोई दिली और ढीली अदावत न थी न परस न्ताप--इसके प्रतिकूल इसजमाअतको और सूशल दरजों से कोई झगड़ा था--इसवास्ते उसको उनसे वैर या मित्रताके ख्याल भी न थे--जो हम किसी रूसी अमीरको क्रोध के साथ राज्य की स्वतंत्र ताकत या भारी अमीरं की तीव्र बुद्धिके समाचार कहते हुये सुनें--तो हमें विश्वास करलेना चाहिये कि यह ख्याल मध्य जमाने या पुरानी कहानियों और आधी इतिहासी कथावों से पैदा नहीं हुये हैं वरन नये शृंगारके सूशल और पोलीटकल इल्म मौजूदात की बुनियादों से पैदा हुये हैं--जिस दर्जे सेवह सम्बन्ध रखता है उसमें इतनी दशायें बदली हैं कि अब उसमें पुराने फिशन के ख्याल या दिलमें जमाहुआ पक्ष छू नहीं गया है--औरउक्तदर्जा निरन्तर ख़ुशी से अपने को उपस्थित दशावों के अनुसार करलेता है--सब प्रकार से यह बेशक कहा जा सक्ता है कि उक्त दर्जा गुजरे हुये के मध्ये आगे का जियादह ख्याल रखता है और जिन नये ख्यालों से जाहिर करने की बढ़ती होतीहै उनके धारण करने में मुस्तैदी प्रकट करता है--जोकि पक्षऔर पुराने ख्यालों से वह बरी है इसवास्ते नेक दिली व सरगर्मी से योग्यता असन्त रखता है और मज़बूती के कठिन२काम प्रबन्ध देने के योग्य होता है--परन्तु सलिलता के साथ दुनियवी बल देखाना और काम को पूरा करना और उन्हीं को छोड़ना यह विशेषण उससे कोसों दूर है—निदान इसमें न तो वह अजीब ग़रीब अच्छे विशेषण हैं न वह अनोखी बुराइयां जो देशी रिहाई के बर्तावसे पैदा होती और उन्नति पाती हैं ॥

चाहे इसका जो कुछ कारण हो इसमें शक नहीं कि रूस के भारी अमीरों की जमाअत में वह अभिमानी ख्याल नहीं हैं जो अमीरों में हुआ करते हैं--अमीरों के शब्द से जो अभिमानी ख्याल और अमीरी उमंग हम समझते हैं और जिसके देखने के हम स्वभाविक हैं वह उनमें नहीं पाये जाते--हमको बहुतसे ऐसे रूसी मिलेंगे जो अपने अफसरी दर्जे और बिद्वानी पर घमण्डी हैं परन्तु ऐसा रूसी आश्चर्यही मिलेगा जो अपनी पैदायश पर घमण्डीहै या ख्याल करताहो कि उसकी शुचि ज़ाति पांतिसे उसको देशी मुख्य अधिकार या सूशल दशा की कुलीनता का कोई मुख्य अधिकार प्राप्ति है--ऐसे मामूली ख्याल रूसी लक्ष्मी वान पुत्रों को व्यर्थ और खराब मालूम होंगे--इसवास्ते यह बात जो सब छोटे बड़े की ज़बान में है कुछ ना कुछ अवश्य शुद्ध है कि रूस में कोई अमीरों का दर्जा भारी नहीं है॥

इसमें शक नहीं कि अमीरों की जमाअत का सबको अमीरों का भारी दर्जा नहीं कहसक्ते--जो यह शब्द कहीं काम में भी लाया जासक्ता है तो केवल उनघरानोंकोजो राजसी समाज के नजदीकी हैं और अमीरों के भारी दर्जों से सम्बन्ध रखते हैं इस अमीरों के सूशल दर्जों में पुराने वन्श बहुत से मिले हैं परन्तु उसकी असली बुनियाद सर्कारी दर्जा प्रतिष्ठित और विद्वानी के योग्य है--न कि जातिपांति इसके कोई सभासदों को अपनी अमीराना पैदायश और बड़प्पनादि से रईसों की तरह ख्याल अवश्य हैं परन्तु यहकाम ज़रूरीनहींहैं कि यहबातैं उनमें चाहे वेचाहेहों--यदि उनका स्वभाव है कि कुछ पृथक् रहतेहैं--परन्तु जो ज़ाती वैरपन जरमनवालों में है वह उनमें नहीं पायाजाता--और वह ऐसी २ बुनियादैं कुछही नहींसमझते जैसे जरमनी में हैं कि वह लोग राजोंके पास बैठनेकेयोग्य नहींहोते जिनमें कुछ कुलीनता नहींहै यह अमीर लोग इंगलिस्तानकी पैरवी करते हैं और उनकी आशा है कि जिसप्रकार इंगलिस्तान के उम्दा २ और भारी रईसों ने सूशल और पोलीटिकल प्रतिष्ठाकी दशापाई थी उसीप्रकार हम भी एकदिन पावेंगे- यदि उनके कोई मुख्य कानूनी हक़नहीं हैं परन्तु उनकी असलीदशा में देशी डौल और राजसीसमाज से सर्कारी मुलाक़ात में उन्नतिकरने के लिये बड़ीसालिलता होजाती है--परन्तु इसकेप्रतिकूल इस की मज़बूती को दोप्रकार से क्लेश पहुंचता है--एकयह कि वह भी कुछ अमीरों से सम्बन्ध है--दूसरे यह कि मा बापके मरनेपर जायदाद ग़ैरमन्क़ूला लड़कों में बांट दीजाती है--अब सुनिये कि नये २ आदमी सर्कारी भारी ओहदोंके द्वारा से इसजमात में आते हैं और पुराने २ घरानों के लोग ग़रीबी के कारणसे इसजमात से पृथक्होते जातेहैं--यहभी होसक्ताहै कि एक

छोटे से जमीनों के मालिकों या गांवकेपादरी का लड़का राज्यके किसी भारीओहदेपर पहुंचजाय और रूरक की औलाद घटकर किसानहोजाय-मशहूर है कि थोड़ाकालहुआ राजपुत्रकरयपाटकनने सेंटपीटर्सवर्ग में कोचवानी की जिसके द्वारा जीवनसमाप्त किया ॥

फिर यहकाम साफ प्रकट है कि इस खुशलदरजेके अमीरोंको उनघरानों में न समझना चाहिये--जिनको सर्कार से खिताब मिलाहै रूस में खिताबों का वह सत्कारनहींहै जो पश्चिमी यूरूप मेंहै रूसमें खिताब बहुत सबको हैं काहेसे खिताबपायेहुये घरानेबहुतहैं और सब लड़कोंको मा बाप के जीतेही जीते उनके मा बाप का खिताब मिलजाता है और यह योग्यनहीं है कि वह सदैव सर्कारी ओहदे या धन या खुशलदशा या किसी और प्रकार के बड़प्पन से प्रतिष्ठित हों--सैकड़ों राजपुत्र और राजपुत्रियां ऐसी हैं जिनको राजसी सभा में आने का अधिकार नहीं है और जो सेंटपीटर्सवर्ग के उन उत्सवों में साझी नहींहोनेपाते जिनमें मुख्य २ बड़े २ अमीर साझी होते हैं वरन किसीस्थानकी बड़ी संगति में भी वह साझी नहींकिये जासक्ते ॥

रूसियों का असली खिताब केवल कनयाज है जिसकी उल्था सबको शहजादा कियाजाता है यह खिताब रूरक की औलाद और लिथुवानीन के राजपुत्र गिडर में व तातार के सरदार मुरजी को दिया जाता है और ज़ार सर्कारी तरहपर देतेहैं उनके सिवाय और चौदहघरानेहैं जिन्होंने उनके राजसी आदेशों के अनुसार दोसौ व्यतीत हुये बरसों से हासिल किया है--वेरन और कोंट के खिताब हालमें और देशों से लियेगये हैं और बड़े पीटर के समय से आरम्भ हुये हैं--पीटर और उसके जगह बैठनेवालों से सरसठघरानों को कोंट का खिताब मिला है और दशको वेरन का--दो के सिवाय बाकी रहे खिताब पानेवाले अन्यदेशों के निवासी हैं और बहुधा राजसी कोप रक्षकों की औलाद से हैं ॥

यहएक आम ख्यालहै कि रूसके अमीर सबकेसब बड़ेही धनवानहोतेहैं--परन्तु यहगलती है--उनमें बहुतेरे ग़रीब होतेहैं--सावधानी के समयअर्थात् सन्१८६१ई०में एकलाख दोसौसैंतालीस१००२४७ जमीनों के मालिक थे और इसकेअतिरिक्त यकतालीस हजारसेज़ियादहके पास इक्कीसमर्द गुलामों से कमथे अर्थात् कंगालथे जो जमीनोंका मालिक पांचसौ घरानेके गुलामों का मालिकहोताथा वहकिसीप्रकार बड़ादबदबावाला नहींसमझाजाताथा--तोभी केवल तीनहजारआठसौतीन२८०३ जमीनोंके मालिक बीजकमें लिखे थे--यादकोईऐसेभी थे जिनकेपास बहुतसे गुलामथे--जैसे कोंटशिरीटफकेपास डेढ़लाख घरानेके गुलामथे या यों कहैं कि लौंडीगुलाम मिलकर तीनलाख

आदमियों से ज़ियादह थे--और आजकल कौंट डयडफके पास पांच लाख एकड़ से जियादह जागीर है--डिमडोफ वंश की आमदनी जियादह उनकी खानिपर नियत है और इस्ट्रोगोनोफ वंशकी जागीर इतनी है कि जो एक स्थानपर प्रकट हो तो एकखाखी स्वतन्त्र रियासत पश्चिमी यूरुप में नियत होजाय--परन्तु बहुत धनवान वंश जियादह से नहीं हैं--रूसी धनवानपुत्र बहुधा रूपियों से ऐसी गुलछर्रे उड़ाते हैं कि घरफूंकतमाशा देखते हैं- इस से यह नहीं प्रकट होसक्ता कि उनके पास रुपिया बहुत है वरन केवल मूर्खता का प्रकट करना है और वे परवाही की अग्रशोचीनहीं जाहिर होती है जमीनों के मालिकों की दशा तदवीर मरतबा की बावत मैं बहुत ज्यादा छेड़ तब करूंगा--जब घराने के गुलामों की रिहाई और उसके फलों का बयान कियाजायगा ॥

अमीरों की जमाअतकी तारीख गुजरेहुये जमाने की बाबत इतना कहके अब शायद मुझे यह परिश्रम करना चाहिये कि उसकी आगेकी दशा के मध्ये आगे को कुछ कहूं कि निश्चय से आगे की क्या दशाहोगी--यदि आगे का कथन हमेशह भयंकर होता है परन्तु कभी २ यह मुमकिन कामों से है कि गुजश्ता तारीखी वाकियातोंसे आगेके कामोंकी बाबत कुछ आगे कहाजासके — जो कार उपस्थित में आगे के कहने की यह रीति प्रचलित हो तो मुझे कहना चाहिये कि रूसी दारिएन्स्टूड और दरजेके लोगोंसे मिलजायंगे इसके बदले कि अपनी एक जमाअत पृथक् नियतकरैं पुरानी घराने की रियासत बरकरार रहसक्ती है--या और नहीं तो इतना होसक्ता है कि रईसों का दरजा तबाहहोने से रोकाजाय जहांकहीं वह नियतहो--- परंतु जाहिरा ऐसा मालूमहोताहै कि अब रियासतके दरजों का पैदाहोना कठिन है — पश्चिमी यूरुप में इसका बहुतबड़ा ख्याल है कि अमीरों और रईसों के दरजे दिन २ बढ़तेजायं प्रजा और अमीरों दोनों का यह ख्यालहै परन्तु वहसूशलकी असलदिशासे नियत है — यहनहीं है कि सूशल दशा के फलों से नियत बरकराहो — यहबात हालकी समाजसे पैदा नहींहुई है वरन अगले समयोंसे पुरानी चली आतीहै जवाके बल और दबदबा विद्या व बड़प्पन थोड़ेही आदमियों की मूठमें था जिनपर सर्कार की मुख्य रिआयत थी इसके सिवाय अमीरों का मनोर्थ नहीं है कि यह मुख्य रिआयत हासिल करैं--उनकोजो कोई देशी हौसिलाहै तो यहहै कि सबआदमियों को देशीरिहाई मिले--वहयह नहीं चाहतेकि मुख्य अपनेही समूहके लिये रिआयत और हक मुख्य हासिल करैं ॥

जिस समूह को सूशल दर्जा बड़े अमीरों का कहा है उस समूह में कुछ

आदमी ऐसे हैं कि जिन लोगों की असली इच्छा और दिली मनोर्थ यहहै कि उस दर्जा के लिये मुख्यदेशी दबदबा और धूम प्राप्तिकरें जिससे उनको मुख्य सम्बन्ध हासिल है परन्तु उनका यह मनोर्थ निकलने का और उनके कृतार्थ होने का बहुतही कम आशा होती है--जो कभी समय से उनका मनोर्थ पूर्ण होगया तो जो मामिला सन् १८३० ई० में प्रकट हुआ था निश्चय करके वह फिर प्रकट होगा ॥

उक्त वर्ष में जब थोड़े बड़ेस्वरानोंने डचियाफ कोरलेण्डको इसबात पर तय्यार बैठायाथा कि वह अपनी सामर्थ्य मेंसे एकभाग बड़ी समाजको सौंप दे तो अमीरों के छोटे दर्जों ने इसको इसबात पर लाचार करदिया कि जिस काग़ज़ पर उसने मंजूरी के हस्ताक्षर किये हैं उसको फाड़डाले- जिन आदमियों को राजावों के बिन परमित सामर्थ्यों से विवेक है—उनको इस बात से और भी जियादह विवेक है कि बड़े अमीर राज्यका प्रबन्ध करैं और देशी प्रबन्ध में उनका दख़्ल और खर्च हरप्रकार का हासिल हो ॥

अमीर और सब लोग अपनी बुद्धि से फ्रांस के उस इल्म मौजूदात के विश्वास के मानने वाले हैं जिसका ख्याल था कि अच्छे बन्श के एक सिंह का हुक्म करना उससे बेहतर अच्छी प्रकार है कि अपनी मुख्य जिन्स के एकसौ चूहे हुक्म करें ॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास

—※—

## उल्लास पन्द्रहवां ॥

## सूशल दरजे

**क्या रूस में सूशल दरजे हैं—व्यवस्था से कितने दरजे हैं—उन दरजोंकी असलियत—यह कैसे बनते गये—रूस के इतिहासी दशाके मुख्य२काम—देशी समूह—**

मैं पिछले सफों में दुबारा तिवारा सूशल दरजों का पदकाम में लाया हूं—और निश्चयकरके पाठकोंका मनोर्थ कईवार हुआहोगा कि याचैं कि रूसियों की भाषा में सूशलदरजा किसदरजे से अभिप्राय है—फिर अच्छा होगा कि अभीसे इसप्रश्नका उत्तर दे दियाजाय ॥

जो किसी रूसीसे यह प्रश्न कियाजाता तो वह विश्वासकरके यह जवाब देता ( रूसमें मुख्य दरजे नहीं हैं और न कभीथे— इसकामसे उसकी उन्नतिकी आश्चर्य्यवाली बातैं प्रकटहोती हैं—और उसकेआगे के बड़प्पन की एक निहायत यकीनी बुनियाद पड़ती है—हम रूसी जानतेहींनहीं कि पृथक्‌दरजों और दरजोंकेलोगोंमें अन्तर क्या वस्तुहै और दुश्मनीके क्याअर्थ हैं हमारे यहां यह फूट नहींहै--हां पश्चिमीयूरुपमें अवश्य इसफूटने समाजको जड़मूड़से हिलादिया है--बरन इसके ठहरनेको आगे बड़ा डर है )

परंतु जो यात्री बिना इसके कि आगे से खूब राय नियतकरके जांयं रूसमें यात्राकरतेहैं और अपनी निजकी परीक्षासे राय नियतकरते हैं वह इसबयानको तुरन्त न मानेंगे--उनको यह मालूमहोगा कि दरजे का अन्तर रूसकी समाजका एक बहुतही बड़ा और जरूरी खानाहै- थोड़े दिनोंमें वह पृथक्‌दरजे के लोगों को उनके चेहरेसे पहिचानलेते हैं--वह फ्रांसीसीबोलने वाले अमीरों को जो पश्चिमी यूरुपके वस्त्रमें होते हैं सलिलता से पहिचान लेते हैं--दलिष्ठ मजबूत रीशायल सौदागरकोभी पहिचानलेते हैं--जो काले कपड़े की टोपी पहने होताहै और लम्बा २ चमकता हुआ दुहरे बुताम का

कोट--पादरी अपने बालों से जो कतरेहुये नहींहोते और अपने लम्बे और ढीले वस्त्रसे पहिचाना लियाजाता है किसान अपनी घनी और भूरी२ डाढ़ी और भेड़ों की मैली खालसे सहिलता से पहिचानाजाता है--जो कि इनचि-न्हों को वह अपूर्वी समझगये हैं और हरस्थानपर देखपड़तेहैं इसवास्ते वह चाहे वे चाहे यह फल निकालते हैं कि रूसकी समाज पृथक् २ समूहों पर मिली है और रीतिसे देखने में इस प्रथम ख्यालकी खूब सचाई होगी---कवानीनमरतबाकी पन्द्रह जिल्दें हैं उनमें मुसाफिर देखता है कि एक पूर्ण जिल्दमें जो किसीप्रकार और जिल्दोंसे कमऊंचाई की नहींहै भिन्नदर-जों के हक़ और वाजिबों का हाल लिखाहै इससे वह यहफल निकालताहै कि उक्त दरजे जैसाचाहिये वैसा पृथक होंगे और उनके क़ानूनी दरजे भी नियतहोंगे--निश्चयको औरभीजियादहनिश्चयकादरजादेनेकेलियेवहसर्कारी नक़्शों की पाठ करता है और वहां उसकोनिम्न का नक़्शादेखपड़ता है॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुराने भारी अमीर | ६५२८८७ | किसान | ६३८४०२९१ |
| जाती | ३७४३६७ | फौजी दरजे | ४७६७७०३ |
| पादरियों का दरजा | ६९५९९६ | अन्य देशीय | १३३५१५ |
| कसबों के निवासी | ७१९६००५ | कुल टोटल | ७७६८०२९२ |

इस जानदारी के साथ सफर करनेवाला अपने उन रूसी मित्रोंकेपास जाते हैं जिन्होंने उसको विश्वास दिलाया है कि उनके देश में सूशलदरजों को कोई जानताही नहीं--उसको पूरा २ भरोसा होताहै किवह उनको योग्य करदेगा कि वह अबतक अजीब धोखे में पड़ेथे परन्तु उसको इसमें वे उम्मेदी होगी -वह उससे कहेंगे कि इन क़ायदों और नक़्शों से कुछ सिद्धि नहीं होसक्ता और जिन दर्जों का इनमें उक्त छेड़ है वह बड़े देशी प्रबन्धके बिन शिर पैर की कहानी है॥

यह एक दूसरे की हठ मालूम होती है--कारण इसका यह है कि रूसी शब्द सासलूया व सासटूयानिया के दो २ अर्थ हैं जिनकी उल्था सबको सूशल दर्जा किया जाताहै--जो पूर्वी सलाह के अनुसार उसके अर्थ ज़ात के लिये जाते हैं तो विश्वास से कहा जासक्ता है कि रूस में ज़ात का नाम भी नहीं है--अमीरों और पादरियों और अकेले आदमी और किसानों में ज़ात का कोई अन्तर नहीं है और न कोई सीमा अन्तर करने वाली है--कुछही दिनहुये कि मौजे के पादरियों का दर्जा एक अजब तरहका दर्जा था जैसा आगे बयानहोचुका है--और इसमें ज़ातकी बहुतसी मुख्य२ बातें थीं -परन्तु अब यह बात बदलगई और अब यह कहा जा सक्ता है कि पूर्वी सलाहके अनुसार वहां ज़ातकी भिन्नता नहीं है॥

जो शब्द सासलूया के अर्थ यह लिये जायं कि इस समूहकी कोई और तजवीज़ की हुई देशीगर्ज़ है और कोई जमाअत इसमें मिली है तोभी यह माननापड़ेगा कि ऐसा समूहऔर जमाअत रूसमें कोईनहींहै--जोकि सैकड़ों से ज़ारकी प्रजामें देशीउमंग नहींरहाहै इसवास्ते उनमें देशीसमूहभीनहीं है॥

परन्तु इसके प्रतिकूल यह कहना कि रूसमें सूशलदरजे कभी नहीं थे और क़ायदों व सर्कारी नक्शों में जो भिन्नसमूह लिखे हैं वह केवल प्रबन्ध के लिये किस्से व्यर्थ हैं वढ़ावसे ख़ाली नहीं है॥

रूसी तारीख की शुरुआती से सूशलदरजों का होना बेशक प्रकटहोताहै जैसे बुवाइरज़ राजपुत्र--राजपुत्रोंके हथियारबन्दसिपाही--किसान गुलामादि एक बहुतही पुराना क़ानूनीकागज़ जो हमारे पास है और उसमें रूसवालों के हक़ोंकी अच्छीप्रकार छेड़ होगई है प्रचलित कियाहुआ वड़े राजपुत्र या-रोसलाफ (सन् १०१९ ई० व सन् १०४५ ई०) उससे तोड़नेवाला सबूत मिलता है कि क़ायदे रीतों की अनुसार से पृथक् अपराधों के लिये पृथक् दण्डदियेजातेहैं क़ानूनकी रीतिसे लोगों के दरजे भी पृथक् २ थे उससमय से पृथक् दरजों के लोगों ने अपना पेशा बदलादिया है परन्तु किसीज़माने में ऐसा नहींहुआ कि वहज़ाती विरुद्धताजाती रही हो॥

गुज़रे हुये ज़माने में जब डौलडाल बहुतकुरीति था इन दरजों की हद्दें विश्वासकरके साफ २ बयान नहीं हुईथीं—और जिनगुणोंसे वह एकदूसरेसे जुदाहुयेथेवहजातीथे क़ानूनी नहीं थे--डौलडाल और सूशल दशा पर उनके समूहों का जियादह दार मदार था रिआयत और मुख्य २ योग्यबातों के देखते--परन्तु जितना राजसी बलसे ज़ियादह बल व वढाव कियागया कि ज़ात को राज्यका दरजामिले तो अच्छा है और वड़े दरजों के डौलडाल हों उतनाही सूशलदशामें क़ानूनी खण्ड जियादह वढ़तागया--माली वगैरह कामों के लिये प्रजाभिन्न समूहों में विभाग कीगई उपस्थित अन्तर सच्चे से अवश्य कानूनी दरजेवन्दी की बुनियाद नियत की गई--यहकाम ज़रूरी था कि भिन्नसमूहोंकी दशास्पष्ट बयान करदीजाय--इस वास्ते इससे यह भी योग्य आया कि उनमें जो सीमायें आगे से मौजूद थीं उनकी उन्नति करैं और मज़बूत करैं--और इसी कारणसे एक पेशेसे दूसरा पेशा धारण करना दुख का काम था--तमसील की राहपर लिखाजाता है कि जबतक सख्ती के साथ देशीप्रबन्ध नहीं कियाजाता था तबतक किसान सालिलतासे किसी शहज़ादे के हमराहियों हथियार बन्दी में भरती होसक्ता था और किसी शहज़ादेका हथियारबन्द हमराही किसानी धारण करसक्ता था- परन्तु जब देशीप्रबन्धको वढ़ती होतीगई--मुख्यकर जब यहकाम रवाजमें दाख़िल होगया

कि जायदादके बदले मनुष्यों पर टिकस बांधाजाय तो एक दरजे से दूसरे दरजे में इसप्रकार शामिल होनेमें बिर्नक़द परवानगी नहीं दीजासक्ती थी क्योंकि जो घाटें एक मुतनफ्फिसको करनीचाहियें वह इससे कम होजायंगी जिसदशा में शर्तोंके अदाकरने में कमी भी न प्रकट हुई और केवल शर्ते पेशे के बदलने से बदल जातीं उस हालत में भी निरन्तर आज्ञा नहीं दी जासक्ती--क्योंकि इस पदला बदली से बहुत बड़ा गुण पहुंचा और पृथक् दरजों में शामिल होती महाराजाओं की तो यही रायथी फिर उन्हों ने यह आम बुनियाद धारण किया कि जिस दरजे में जो आदमी पैदाहोगा उसको वह छोड़ न सकेगा--यह सब काम मांज के पादरी के तारीखी हालोंमें आग खूब साबित होचुके हैं ॥

दरजाबन्दी के इस काममें पीटर बड़े ने मुख्यकर बड़ानाम कियाथा उस को देशी प्रबन्ध का ऐसा उमंग था जो कम नहीं होता था इस वास्ते उसने भिन्न दरजों के लोगों में बहुतही कठिन हदें दूरशनियत करदीं—और सब दरजे के करणीय कार्य्यबड़ेही महीनता और बयानमें भारी के साथ समझा दिये--उसके मरनेके पीछेभी यहकाम उसउमंगकेसाथ प्रबन्धदियागया--और राजाधिराज निकोलसके समय में इस प्रबन्ध का नक्षत्र बहुतही ऊंचा था--जब कि यह आदेश होगया कि यूनीवरसटियों में महाराजी आज्ञा के द्वारा से लड़कों के भरती होने की संख्या नियत कीजावे ॥

अंगरेजों को यहबात अनोखी मालूमहोगी कि देश में हुक्मकरना अपनी मरजी से यह बहुत कठिन काम अपने नीचेले कि भिन्न सूशल दरजों की संख्या का प्रबन्ध करें क्योंकि यह काम बिनाहाथ डालने व कानूनकी रीति के इसबुनियाद की पाबन्दी से विशेष खूबीके साथ प्रबन्ध पासक्ता है कि जितनी आवश्यकताहो और जितने आदमी इसकेहेतु मिलसकैं उसके अनुसार कार्रवाईहो—परन्तु यह याद रखना चाहिये कि रूसके गवर्नमेण्ट ने बड़ेअच्छे सर्कारी हुक्मोंकी बुद्धिमानी पर प्रजाकी बुद्धि व समझ पर सदैव बहुत बड़ा भरोसा किया है ॥

मलकाकैथरायनके समय में अफसरों के उन ख्यालोंमें जो सूशल दरजों की बाबत थे एक नयाखण्ड मिलायागया था—इसके समय के पहिले एक गवर्नमेण्ट को केवल यह ख्याल था कि भिन्न दरजोंके करणीय कार्य कौनहैं--पश्चिमी ख्यालों का जब गुण पड़ातो मलकाकैथरायन का परिश्रम भिन्न दरजों के हकों की ओरहुआ—उसकी इच्छाथी कि उसकीराज्यमें अमीरों के दरजोंकी जमाअतका दरजा नियतहो जैसे फ्रांसमें नियतहै--इसअर्थसे उसने प्रथम राजाधिराजी चार्टर अर्थात् कानूनहक़ प्रचलित किया--उसके पीछे के

हाकिमोंनेभी यहीबरकराररक्खा और अब इसकानूनकेअनुसार हरदरजे को अनगिनतीरिआयतैंकीजातीहैं और अनगिनतीकरनीयकामभी उसकेनीचेहैं॥

प्रकट है कि यहबात जो बहुधा बैपरीजाती है कि रूसकेदरजे बड़ेबनाये हुये दरजेहैं जिनको क़ानूनी डौल ने बनाया है यहकुछशुद्धहै परन्तु पूरा २ सहीनहीं है क्योंकि सूशलदरजे किसानों और जमीनों के मालिकोंआदिके समान रूस में और देशों के समान वहुतहीकम समयों से नियतहोगये--कानून व रीतिसे केवल यहहुआ कि भिन्नदरजों में जो आपसीअन्तर था उस को बढ़ती दीगई और उसकी अच्छाई हुई--हरदरजेका कानूनी दरजा और करणीय काम और हक स्पष्टसे बयानकियेगये--और उनकी तरतीबदीगई--और जो सीमायें जैसा चाहिये वैसा एकदरजे को दूसरेदरजे से जुदाकरती थीं उनमें कानूनी सीमायें मिलाईगई थीं॥

रूस के इतिहासी समाचरों की उन्नति में एक अजीबबात यह है--थोड़ाही काल गुजरा कि रूसकीराज्य का सर्व खेतहीपर दार मदार था और बिन कब्जा की हुई जमीन बहुतसी थी--उसके इतिहास में उनझगड़ों का हाल तअज्जुबही मिलेगा जो सूशलदरजों की प्रतिकूलता के कारण से पैदाहोजाते हैं--जमाने के मरोड़ से कुछ सूशलदरजे अवश्य नियतहोगये थे परन्तु उनको कभी यह समय न मिला कि उनमें आपस में अपने २ नियतकरने के लिये झगड़ा हो--राजसी धूमधाम से जिससे सामना नहींहोसक्ता था उनको सदैव रोक टोकरहा--और जो रीतिका ढंग देशके हुक्मकरनेवालोंने उनके हेतु योग्यसमझा उसीडौल का उनको बनादिया--और उनकेकरणीय काम और हक्कों और आपुसीतअल्लुकों और देशी प्रबन्ध में उनके पृथक् दरजे बड़ेभारी इतिहासों के साथ साफ कहदिया--पस रूसकेइतिहास में हम को वह बिबेक जो पृथक् दरजों में आपसमेंहोती है और जो पश्चिमीयूरूप के इतिहास में इतना देखपड़ती है इसका कहीं पताहीनहीं मिलता॥

इनसब बातोंकाफल स्पष्टयहहुआ कि उपस्थितदशामें वह उमंगऔर ज्ञाती पक्ष रूसमेंबहुतहीकमहै जो भिन्नदरजोंमें हुआकरताहै--हमको आगे मालूमहो होगयाहैकि जिमिस्टूनमें अमीर और हालकेछूटेहुयेकिसान किसीप्रकार मिलचुलकेकामकरतेहैं और जबहमघरानेकेगुलामोंके रिहाईकीतारीखको पाठकरेंगे तो हमको औरभी आश्चर्य ऐसेकाम मालूमहोंगे वहुतसे रूसियोंका आगे को कहना जिनपर उनकोभरोसाथा कि एकदिन वहलोग इसकेबिना कि रूसमें पृथक्देशीसमूहनियतहों देशीडौलडालप्राप्तिकरेंगे--अब बहुतव्यर्थमालूमहोता है--परन्तु हमको बिश्वासकरनाचाहिये कि जब देशीसमूह नियतहोंगे तो वह उनसमूहों से वहुतही पृथक्होंगे जो पश्चिमीयूरुपके देशोंमें नियतहैं इति॥

# रूसका इतिहास

---※---

## उल्लास सोलहवां ॥

### इस्पिटीके मैदानकी हरवाहीजातें

इस सफर का कारण—गांव का डौल—एक अजीव हाल—एककिसानका झूठकहना—मैं एशियामें जागा—वशकरकी अव्वल—शरवत मुहम्मदभाषाके इमानदार—एकइल्म मौजूदातका प्रश्न और वशकरके समूहकी दशा—एक चरवाहेकी ज़ातिने खेती का पेशा क्यों धारण किया—इस्पिटी का असल मैदान—करगिस समूह—चंगेज़खां के खत—कलमकवाले—निगईतातार—चरवाहों के समूहों और खेतीपेशाके लोगोंकी लड़ाइयां—

मूलूकानी वाले के साथ जो स्नूने समाराके दक्षिणी भागमें रहतेहैं कुछ रोज रहकर मैं पूर्वकी ओर इस मतलवसे रवाना हुआ कि विशकरके समूह को देखूं—यह समूह तातारियों की नसल से है—मुझे लोगों ने विश्वास दिलाया था कि उक्त समूह की पुरानी आदत चरवाहे की अबतक जैसीकी तैसी नियत हैं—इस सफर के भारी काम मैंने दो कारणसे धारण किये—प्रथमतो मैं चाहता था कि इन खून खाने वाले चरवाहोंके समूहों की बाकी रही नसल को अपनी आंखसे देखूं जिन्होंने एक ज़माने में रूसको कब्जेमें किया था—और तमाम यूरूप को चौपट करने का तहलकाडाल दियाथा—अर्थात् तातारियों का वह समूह जिसको उसका बल बराबरी के मनाकरने वाला और उपाधिसे लोग ईश्वरका क्रोध समझतेहैं—इसके सिवाय बहुत देरसे मेरा मनोर्थ था कि हरवाही समूहों का डौलडाल देखूं—इस मनोर्थके पूर्ण करनेका ऐसा सुन्दर समय जो मैंनेपाया तो अपने आपको शुभ होना कहा—

ज्यों २ मैं पूर्व की ओर बढ़ा मुझे गांव के डौल में बदल और अन्तर मालूम होता गया मामूली लकड़ीके मकान और उनकी ऊंची२ढालू छतियों की जगह पर धीरे२छत्तियों की जमीनोंके झोपड़े देखपड़े--यह एक अजीब प्रकार की कच्ची ईंटोंसे बने थे -जिन में मिट्टी और भूसा मिला हुआ था--मैंने यहभी देखा कि आबादी बहुत जल्दी गुंजान मिलती जाती है--परन्तु पड़ी हुई ज़मीन की संख्याभी उसके सामने में जियादह है--प्रकट होताथा--कि किसान लोग इन किसानों के कारणसे धनवान हैं जो रूदह आगाके निकट रहतेथे--परन्तु रूसी किसानों की तरह उनको भी इस बातसे निंदा थी कि उनके पास जमीन बहुतनहींहै--मैंने जो यांचा कि यह हजारों एकड़ ज़मीन बन्जर जो ब्यर्थ पड़ी है उसको काममें क्यों नहीं लाते--तो उन्होंने कहा कि हम कई साल तक उस ज़मीन में अनाज बोय चुके हैं- इसहेतु उस को आराम देना चाहिये अर्थात् पल्हर छोड़नी चाहिये ॥

एक गांव में एक छोटीसी गतबार्ता अजीव प्रकार की सुनने में आई--इस गांव में स्वतन्त्र आइवनोफका कहते हैं--अर्थात् इस पर किसी प्रकारकी हुकूमत न थी--जब हमारे घोड़े बदले जाते थे तो मेरे एक हमराही मुसाफिरने किसानोंके एकसमूहसे बातैंकरते२इस अजीव ग़रीब नामकाशिर पैरयांचा--तो वहां का इतिहासी समाचार कुछ अजीब मालूम हुआ--अर्थात् उस गांवके बुनियादी एक ज़मीन के मालिककी बे इच्छासे वहां के निवासी बसगये थे--और जब परिश्रम कियागया कि वह वहांसे बाहर किये जायंतो उन्होंने कठिन सामना किया--बार २ सेना भेजी गई कि वह निकाल बाहर किये जायं--परन्तु जैसेही सेना लौट आती थी यह हठी आदमी फिर चले आते थे--और फिर मालिक होजाते थे—यहां तक कि अन्तको ज़मीन का मालिक जो सेंटपीटर्सबर्ग या किसी और बहुत दूर स्थानमें रहताथा इस लड़ाई से आरी होगया और उनको वहां रहने दिया—उसके सम्बन्धी पृथक् काम स्पष्ट बयान किये गये—कोई आधे घंटेतक यह बयान हुआ किया--मैं बराबर कानधरकेसुनाकिया जब कथन समाप्तहुआ तो मैंने अपनी नोटबुक निकाली जिसमें सब वाकियात लिखूं--और पूछाकि यहमामिला किस सनमें हुआथा--मेरे इससवाल का किसी ने जवाब नहीं दिया--किसानों ने एकदूसरे के ऊपर देखा मूर्खोकी और छिपाकर सनकीमारी और चुपहोरहे--मैं समझा कि मेरा यहसवाल समझ में नहींआया--इसवास्ते मैंने दुबारासवाल किया और जो उन्होंने कहाथा उसका एकखण्डदुहराया--परन्तु मुझे बड़ाही आश्चर्यहुआ जब उनसबने मिलके कहा कि हमने इसप्रकार की कोई बात कभी बयानहीं नहीं की--अन्तको वे आश होकर मैंने अपने दोस्तकी ओर

ध्यानदेकरपूछा कि क्या मेरे कानोंने मुझेधोखादिया और मैं इससमय साफ धोखाखाया -- उसने कुछ जवाब न दिया और केवल मुस्कराकर चलागया॥

जब हम उक्त मौज़े में पहुंचे और निकलगये और अपनी टारिंटस गाड़ी में प्रचलितरहे थे तो यह काम साफ२ खुलगया--मेरे मित्रने मुझसे कहा महाशय आपको तो कुछ धोखाही नहीं हुआ परन्तु आपके एकाएकी सवाल कर बैठने और नोनचुक निकालने से किसानों के जी में योंही शक पैदा होगया और उन्होंने अपने बयान को समाप्त कर दिया--फिर उसने कहा कि साफ प्रकट था कि उनको शक होगया कि जो तुम जानते हो उससे तुम उनको हानि पहुंचावोगे उनको इसी में सुख मालूम हुआ कि सबकामों से अच्छी प्रकार इनकार करजायं--तुम अभीतक रूसी किसानों के हाल नहीं समझसक्केहो ॥

इसअन्त के क़रारसे मुझे लाचार होकर आपुम करना पड़ा--परन्तु इस समय से मैं रूसी किसानों को खूब जानगया--और इस प्रकार के किसी काम से अब मुझे किसी काम का आश्चर्य न होगा बड़े ध्यान और शोच से मैंने यह फल निकाला है- कि रूसी किसानों को जब हाकिमों से वर्ताव करना पड़ता है तो उनको यह ख्याल रहता है कि खूब झूंठ बोलैं और झूठापन को अपने बचाव का द्वारा बनावैं--जैसे जब कोई किसान किसी फौजदारी के अपराध में फसता है और आरम्भ मे यांचकीजाती है तो वह विश्वास से अपनी वाक़ियात कहने लगता है--जिसके लिये एक पर छोटी कहानी गढ़ना आरम्भ करता है--यह कहानी यद्यपि नीचे से ऊपरतक झूठापन से मिली है परन्तु जबतक होसकेगा वह बड़े बल से अपने को बचाता रहेगा--जब उसको मालूम होता है कि जो दलील और बहस उसने धारणकिया है वह सर्व मज़बूत नहीं है तो वह साफ२कह देताहै कि जो कुछ उसने कहाथा वह सब अशुद्ध है और उसका मनोर्थ है कि नये सिरेसे कहे-- जो दूसरा कथन भी प्रथम कथनकी दशा को पहुंच जाता है तो तीसरेबार कहनेकामनोर्थकरेगा--इसीप्रकार जैसेकोई अंधेरमेंटटोलताहै वहपृथक् कहा- नियां बटता है--यहां तक कि अन्त को एक ऐसी कहानी ढूंढलेता है जो सब छेदों को समाप्त करदे--उसकी इस अशुद्ध बयानी से कोई काम नया नहीं है क्योंकि दुनियां के सब भागों में अपराधियों की इच्छा होती है कि जो जज्जों के हाथ में पड़जायं तो सचाई के वृत्त से बाहर पैर रक्खैं-- परन्तु इसमें अनोखी बात यह है कि वह अपने कहने से इसीप्रकार संतोष के साथ बदल जाता है जिसप्रकार कोई शातिर दूसरे समूह से प्रार्थना करै--कि फलानीचाल जो धोखे से मैं चला गयाहूं वह मुझे फेर लेने दो-

क़ायदों के पुराने डौल से( जो दश वर्ष का जमाना गुजरा मेटदिये गये) चालाक अपराधी इससीधी सादी तदवीर से बहुतेरी वर्षों तक मुक़दिमों की पैरवी बन्द करादेते थे ॥

ऐसेहालोंसे अन्यदेशोंकेनिवासियोंको चाहे वेचाहे आश्चर्यहोताहै--इसवास्ते होसक्ताहै कि वह सब रूसकेकिसानोंकी बाबत बहुतहीकठिन रायनियतकरैं--इसकामकेबावत पाठकोंको कारिलकारलिचकीबात स्मर्णकरनाचाहिये--जरमन वालोंको तमाम देशकेभागमें मैंने यहीकहतेहुये सुनाहै और उसमें कुछसचाई भी अवश्यहोगी--क्योंकि एकमरतबाएकनामीइसलाउविफिलेन ज़ाहिरामाना था किकिसानोंकी इच्छाभूठी बातपर बहुत है--मेरे निकट यह ज़रूर है कि भिन्न दरजों में अन्तर करना चाहिये जब किसान आपस में भेंट करते हैं या उनलोगों से जिनपर उनको भरोसाहै तो मुझे विश्वास नहीं आता कि उस मुलाकात में भूठकहने का स्वभाव रीतिके प्रतिकूल वर्तीपावे--हां जब किसानों को हाकिमों से वर्ताव करना पड़ता है तब अलबत्ता वह अपनेको बड़ापक्का भूठ कहानियों का कहनेवाला ज़ाहिर करता है--इसमें कोई बात ऐसी नहीं है जिससे हमको चाहे बे चाहे आश्चर्य हो--उमर भरसे किसान उन लोगों की जबरदस्ती राज्य और बेरहमी के हाथ डालनेके स्वाभाविक होगये हैं--जो उनपर राज्य के लिये नियत थे--और जोकि कानूनके अनुसार उनको अपने बचाव करने का कोई द्वारानहीं मिलता इसवास्ते वह केवल-बेईमानी और दग़ाबाजी को बचाव का द्वारा कहते हैं ॥

पूर्व के यात्रियों ने जिस पूरबके भूठ बोलने के बावत बहुत कूछ कहाहै उसका बयान इसकाम से बखूबी होता है--यह केवल समाजकी दशा देशके समूहों का फल है--कल्पना करो कि एक अंगरेज़ जो सचाईको मित्र रखताहै क़ज्जाकों या जंगलियोंकेपंजेमें फंसजायं—जो उसका मध्यदरजेपर दुनयवी चालचलन होगा तो क्या वह उसको अपना करनीय कार्य न ख्याल करेगा--कि अपने को बचाने के मतलबसे वह कुछ भूठ प्रचलित करैं हमको कोई हक नहीं है कि उनजातों के पुरानी भूठ बयानीपर लानत मलामत करैं जो कई नसल से ऐसी दशा में रहे हैं--जो इस कल्पित अंगरेज़ की दशा क़ज्जाकों मेंहो जब कि असली हक़ सच्चाई के द्वारासे बचनहीं जासक्ते तो लोग अन्त में हमेशह ऐसे द्वारों से काम लेते हैं जो परीक्षा से ज़ियादह गुणहुआ साबित होवे -जिस देश में क़ानूनसे बचाव नहीं होता वहां बलिष्ठ पुरुष अपने बलसे अपनेको बचाता है--और कमज़ोर आदमी जाल फरेब से कामलेता है--जो यह काम सच है कि टरकी में मुसलमान की अपेक्षा इसाई बड़ेही बेईमानहैं तो इसका कारण उस मसले से प्रकट होगया ॥

परन्तुकहां येशकी रियाकी सड़कका बयान औरकहां यह छेड़ बड़ीमसलाकहां घोड़ाथा कहां में दौड़ा--परन्तु अब फिर हम उसीजिक्रकीओर ध्यानदेतेहैं ॥

जितने सफर मैंने रूसकीओर किये उन सब में ज़ियादह जीलुभानेवाला यही था--ऋतु सुखदायक और उष्ण थी—परन्तु ऐसी उष्णता न थी कि सही न जासके--सड़कें खूब अच्छी थीं टारंटस गाड़ी जो सब सड़क के हेतु किराया की गई थी उससे निकट २ वही आराम मिलता था जैसा किसी मध्यदरजेकी गाड़ीसे मिलता था--अच्छादूध--अण्डे और सुफेदरोटी बहुतसी मिलसक्तीथीं--जिनगावों में हम जातेथे—उनमें घोड़ेमिलनेमें कुछऐसीदिक़त नहींहुई और उनके मालिक किराया लेने में कठिनता नहीं करते थे--सबसे ज़ियादह आराम मुझे इनमें मिला कि मेरे साथएक निहायत पसन्दवाला और तीव्रसभाव का नौजवानरूसी रहता था--जिसने कृपाकी राहसे कुल जरूरी कामों का प्रबन्ध अपने नीचे लेलिया था इसकारणसे मुझे उन दिक्कतियों और रंजसे छुटकारा मिला जो हमेशा उनशुरूआती दशाकेदेशों में प्रकट होतीहैं--जिनसे मुसाफिरत में आराम नहीं मिलता--मैंने अपने सब सफरके कामों को उसके तअल्लुक़ करादिया और हरकाम में उसका कहना तुरन्त मानलेताथा· और उससे कभी सवाल नहींकरता था कि अब क्या होगा--मैं जो हरबातमें उसका कहना मानता रहा तो उसने इसकायह लाभउठायाकि एकदिन शामकोमुझे एकजीलुभानेवाले आश्चर्यमें डाला ॥

सूर्य डूबने के समय हम एक गांवसे जिसको मारशा कहते हैं चले तो थोड़ी देर के पीछे मुझे निद्रा आनेलगी और मेरे मित्रने मुझसे कहादिया कि हमको दूरतकगाड़ीपर ऐसे सफरमें जानापड़ेगा जो जीलुभाने वालानहीं है--मैं टारंटस में लेटा और सोगया-जब मैं जागा तो मुझे मालूम हुआ कि टारंटस रुकगया है और नक्षत्रों की छटाऐसी अच्छी है कि जी अटापर चढ़ जाता है---उसके निकट गृहसिंहजी बड़े ज़ोरसे भूंकरहे हैं--गाड़ीवान ने हमें खबर दिया कि मंजिलपर पहुंचगये--मैं तुरन्त उठबैठा और इधर उधर देखने लगा--मुझे आशा थी कि किसी प्रकार का गांव देख पड़ेगा--परन्तु उसके बदले एक मैंने लम्बा चौड़ा मैदान देखा और थोड़े अन्तर पर सूखी घासका ढेर देख पड़ा टारंटसके निकट दो आदमी खड़े थे लम्बे २ चोगे पहिनेहुये और बड़े२ लट्ठ कांधोंपर धरेहुये--यह आपसमें किसी अन्यभाषा में बोलरहे थे--पहिले मुझे यह ख्याल हुआ कि हमको किसीने फंदेमें फांस लिया है इसवास्ते मैंने अपना तपंचा निकाला जिससे सब प्रकार के कामों के लिये मुस्तैद रहूं-मेरे मित्रजी अबतक मेरेपास खर्राटे लेरहे थे--मैंने लाख जगाया परन्तु मित्रजीने सांस न ली ॥

अन्त को मैंने झाला देकर गाड़ीवान से पूछा--क्योंरे यह कौन स्थानहै तुम हमको कहांलेआये- उसनेकहा महाराज जिसस्थानको आपने आज्ञा दी थी--अब मैंने अपनेमित्रको सोतेहिलाना आरम्भ करदिया कि जिसमेंधीरज योग्य जवाब मिले--परन्तु इसके पहिले कि वहजागे चन्द्रमा एक घनघोर घटासे निकलकर चांदनी की उजियाली का बिछौना बिछाने लगा और अंध्यारे को बिदाई देकर बिदाकिया--तो जिनको मैं घासके गट्ठे समझता था वह खीमा थेऔर दो आदमी जो लम्बे २ लट्ठलिये थे और जिन्हें मुझे क़ज्ज़ाकोंका शक था वह बेचारे*गल्लाबान थे--और मामूली कपड़े पहिने थे—और उनकी भेंड़ियां उनके निकट चररहीं थीं मैंतो समझता था कि मैं सूखी घासके खेतमेंहूं परन्तु देखताहूं तो तातारियों का एक हराभरा गांव है—थोड़ी देरके हेतुमैं तअ़ज्जुब में और हक्कावक्का होगया—मुझे यही मालूम होता था कि मैं यूरुप में सोया और एशियामें जागा॥

थोड़ीदेर में हम आराम से एक खीमे में जाके बैठे—यह ख़ीमा गोलाकी ज़मीनमें था—जिसका व्यास बारहफीटका—हलकी२चोबीचोबों का ढांचा और दबीज़नमदा उसपर मढ़ाहुआथा—इसमें सिवाय फ़र्श और तकियों के और कोई असबाब न था—इसीपर हमने आराम किया—हमारा सबका प्यारा मेज़बान ज़ाहिरा हमारी मुलाकात से जिसकी उसको आशा न थी कुछ आश्चर्यमेंहुआ—परन्तु कोईसवाल उसने नहींकिया—थोड़ीदेरके पीछे बिदाहोकर चलागया—परन्तु हम अकेलेनहीं रहगये थे—काले२ गुबरीलों का एक झुण्डका झुण्ड वहां उपस्थित था—उन्होंने अपने मुख्यढंगसे हमारी नेकी मौजूदकी—ईश्वर उनके पर थे या नहीं—शायद उड़नेके बदले वह रेंगतेहुये ख़ीमों के किनारोंपर चढ़कर ऊपर से गिर पड़े थे—या ईश्वरजाने कैसे आये थे—परन्तु इस में शक नहीं कि किसीन किसी तरह वह हमारे शिरतक पहुंचगये—जब हम खड़े होतेथे तब भी वह गिरकर हमारे बालों पर इस प्रकार चपक जाते थे—कि ईश्वर हेईश्वर--जानआरी होगई--हमारी समझ में नहीं आया कि मनुष्य के बालों को वह इस प्रकार क्यों प्यारे समझते हैं—परन्तु फिर हमारी समझ में आगया कि वहां के निवासियों का स्वभाव था कि वह मुण्डा मूड़ रखते थे इसहेतु गुबरीले चाहे वे चाहे समझतेथे कि बालोंवाली खोपरी एक आश्चर्यवाली शयहै और इस योग्य है कि खूशी व प्रबन्ध के साथ उसकी परिक्षा लीजाय--और काटने वाले

---

* गड़रिया

कीड़ों की तरह वह बड़े हानिकारक थे — परन्तु जब रोशनी बन्दहोगई तो वह इस इशारे को समझगये और रफूचक्कर होगये ॥

जब दूसरे दिन सुबह को हम उठे तो दिनखूब चढ़गया था और खीमा के निकट हमने वहांके निवासियों का एक समूह देखा प्रकटथा कि हमारे आनेको वहलोग एकबड़ाभारी काम समझतेहैं और उसगांवके सब निवासी हमारी भेंट के शौक़ी थे-पहिले हमारा मेज़बान आगेबढ़ा — यह एक छोटे डीलकाठमकामनुष्य और अशक्तथा — अधेड़चेहरेसेफसादी और कठिनता प्रकटथी और प्रकट होताथा कि मिलनसार आदमी नहींहै--इसके पश्चात्हम को क़रीनासे मालूमहुआ किवह गुरूहै औररेशम और ऊनके कपड़ोंकी कुछ२ सौदागरी करता है — उसके साथ मोलवी आया यह एक देहदार मुसिन आदमी था चेहरा यूरूपियन वज़ाका जिससे धर्मवानी झलकतीथी- सुन्दर डाढ़ी सफ़ेद रंगकी — इस छोटीसी सभाके और लोग भी आये — यह सब गेहूं के ऐसे रंगके थे — और तातारियों की ऐसी छोटी २ आंखें और गाल खपटा ऐसे निकलेहुये--परन्तु जो चेहरा का चकलापन और भद्दापन जो मुग़लों में होता है वह बहुतही कम था — मोलवी साहब को छोड़कर सब के सब थोड़ी रूसी ज़बान बोलते थे वह रूसी ज़बान इसलिये बोलते थे कि हमको निश्चय दिलायें कि हमारे वहां जानेसे वह खुश हुये — बच्चे अदब से पीछे खड़े रहे और स्त्रियां परदों से मुहं छिपाये खीमों के दरवाज़ों से हमको छिप २ कर देखती थीं ॥

गांव में क़रीब बीस खीमोंके थे और सब एकही प्रकार के बनेहुये थे और इधर उधर भिन्नताके प्रकार से--प्रबन्ध और क़रीने से कोई सरोकार न था इसके निकट एक सोता था — जिसको कोई नक़शों में दरिया बनादिया है और उसका नाम करालकहै परन्तु उस समयमें वह केवल कुछ तालावोंका एक लगाव था और स्याह रंग का पानी था — जोकि हमको ख्याल था कि उन तालावोंका पानी वहांके निवासियों की रसोई के काम आताहै इस वास्ते उसके देखने से हमारी इच्छा जियादह नहीं होसक्ती थी — और यही ख्याल आता था कि उस स्याह पानी का खाना पकाहुआ कैसे होगा— फिर हम तुरन्त वहांसे चलदिये परन्तु जोकि कोई और अच्छा कामन था इसवास्ते हमने देखना आरम्भकरदिया — कि हमारा खाना किस युक्ति से पकाया जाता है — खाना सब अयोग्य प्रकार से पकाया जाता था — हमारे खीमे के दरवाज़े के पास एकभेंड़ मारीगई खालअलग कीगई और बोटियां बनाई गईं — और एक हांडी में बोटियां रखकर नीचेआग जलादी ॥

जैसाखाना पकाने की एक अच्छी राहथी वैसाही खाना भी था मेज़ के

बदले एक सुन्दर भोजन करने का वस्त्र खीमे के मध्य में बिछा था--और कुरसियों के बदले गुब्भे थे जिसमें हम दोनों घूटोंके बल ऊंटकी बैठक बैठे—पलटैं—छूरी—चाकू—कांटा चमचा यह कुछ न था—मेहमानों ने एकही लकड़ी के कटहरेमें खाना पकाया—और छुरी काटनेका काम हाथों से लिया—मेजबान और उसका लड़का कामकाज के हेतु रहा—खाना बहुत था परन्तु भिन्न प्रकार का था—इसमें केवल उबाला हुआ बकरी का मांस था रोटीआदि न थीं—परन्तु थोड़ासा नमकीन घोड़े का मांस स्वाद बदलने के हेतु मौजूद था॥

एकहीपात्र में आधे दरजन मुसल्मानोंके साथ जो छूरी कांटे से खाने से बिल्कुलअजानथे और जो अपने पैग़म्बरके हुक्मोंकेअनुसार हाथधोके खाना खाते थे—ऐसे लोगों के साथ खाना खाने में भला क्या पत्थर स्वाद आता है--यदि मज़हबी पक्ष मनुष्य के जीमें नभी हों परन्तु इन बशकर लोगों के साथ बर्ताव में इससे खराब हाल होता है--काहेसे जिनलोगों के साथ वह खानाखाते हैं उनसे दोस्ती के प्रकट करने का सबसे अच्छा यहरास्ता समझाजाताहै--कि उसके मुहंमेंकुरमे की बोटियां और कोई समय कबाब अपने हाथसेदें--जब बशकर समूह की रीतें और स्वभाव के यहगुण जिनकी मुझे आशा न थी मुझपर प्रकट हुईं--तो मुझे शोक हुआ कि ईश्वर करै मेरे यह नये मित्र मुझसे नाखुशही रहते तो अच्छा था॥

जब कुछ खीमे की जमाअत और कुछ खीमों के बाहर के लोगों में जिनका हालनहीं मालूमथा कि कौन २ थे—काहेसे कुलगांवभर के निवासी न्योतोंमें साझी हुआकरतेथे—सारी भेंड़की जानको पीगये—तोघोड़ी का दूध उबाला हुआ बहुतसा लाये—समारा में जो घोड़ीकादूध मैंने खाया था वह बहुतही पाचक और स्वादिष्ट था--इसमें से भाफ निकलतीथी और कुछ खट्टा २ स्वादथा--परंतु यहां जो खाया-इसमें से भाफ नहीं निकलती थी--और उसकास्वाद बड़ाही खटमिटठा था--मेरे रूसी मित्रने जो उसको पहिले चक्खा तो बहुतही मुंह बनाया--पहिले मैं भी मुंह बनानेही को था परंतु जब मैंने देखा कि उसका मुंह बनाना समाजियों को बुरा मालूमहुआ तो मैंने मुंह नहीं बनाया--और यह जाहिरकिया कि मानों मुझे बहुतही पसन्द है परंतु मैं बहुतही जल्द सचमें उसको पसन्द करनेलगा-और जो लोग बालकपनही से उसके पीनेके स्वाभाविक थे उनकी तरह मज़ेसे पीना सीख गया--इस काररवाई से वहांके निवासी मेरा बड़ाही सत्कार और सन्मान करनेलगे--क्योंकि जो कोई आदमी वह दूध न पिये तो बशकरोंकी सलाह के अनुसार वह सूशल अर्थात् संगति के योग्य नहींसमझाजाता और जो

उसका स्वभाविक होजाय तो मानो वशकरोंकी जातका एक मुख्य खण्ड व अगली उसने स्वीकार करलिया--मैं अवश्य वह्नती देता कि उसका एक पियाला मेरे निकटरहे--परन्तु मैं उसको अच्छा बेहतर समझा कि वहांके निवासियों के स्वभावकी पाबन्दी करूं- इसवास्ते वह घड़ी कुठरी जब दौर में आतीथी तो मैं भी पीता था--उसके बदले में मेरे मित्रने मेरे साथ एक बहुतबड़ी रिआयत की--अर्थात उन्होंने मुझे आज्ञादिया कि मैं अपनी खुशी के अनुसार चुरटपियूं--यदि उनको यह ख्याल था कि जो उनके पैगम्बरने हुक्कापीने से विवेक कियाथा इसवास्ते हमको भी वैसाही करना चाहिये ॥

जब कि वह स्वादिष्ट पियाला चलरहाथा मैंने कुछ थोड़ेसे अच्छे २ असबाब जो इसीअर्थ से मोललिये थे बांटे--और उसके पीछे अपने आने का कारण बयान किया--कि बहुत दूर देशसे मैं आयाहूं और वह पश्चिम में है वहां मैंने यह सुनाथा कि वशकर एक समूह है जिसका स्वभाव एक आश्चर्य्य प्रकार का है--परन्तु परदेशियोंके साथ बहुत कृपापूर्व्वक और सत्कारी से बर्त्ताव करते हैं--फिर आपलोगों का शौक़ मुझे यहांतक लाया—उन की कृपा और महिमानके सत्कार करने का हाल तो मुझे कुछ परीक्षा से मालूम होगयाथा परन्तु मुझे आशा थी कि वह अपने डौलडाल और स्वभावों और विद्या राग और इतिहासी हाल और मज़हब की बाबत मुझे कुछ काम सिखायेंगे और मैंने उनको विश्वास दिलाया कि मेरे घरवालों को जो दूरदेश में रहते हैं इनबातों में बड़ास्वाद मिलेगा ॥

यह संक्षेप व्याख्यान जो खाने के पीछे कियागया शायद वशकरसमूहके दाब व आदाब के अनुसार न था परन्तु प्रकट था कि उससे उम्दा गुण पहुंचा--सबोंने धीरे २ तारीफ किया—और जो लोग रूसीभाषा समझते थे उन्होंने मेरे शब्दों का उल्थाकर के उनलोगों को सुनाया जो कम लिखेपढ़े थे—थोड़ी देरतक आपस में सलाहहोते रही—और उसकेपीछे सबकेसब अब्दुल्ला २ पुकारनेलगे जो लोग बाहर खड़े थे उन्होंने भी अब्दुल्ला २ का कुलाहल मचाया ॥

थोड़ीदेरमें अब्दुल्ला आया और एकबड़ीहड्डी हाथमें लाया उसकी ठोढ़ी के पास चर्बी लगी हुई थी- यह ठमका और दुबला पतला आदमी था--स्याह और कुछ सावलापन--चेहरे से पाया जाता था कि यह अधेड़पनही में बूढ़ा होगया--परन्तु उसके चेहरे से प्रकट होता था कि हंसी को रोकता है--और उसकी पलकों के चलाने से साफ साफ मालूम था--कि वह अब भीजवानी का खेल कूद नहीं भूला है--उसका वस्त्र बड़ा क़ीमती और

रंगीन था परन्तु औरों की वस्त्रकी अपेक्षाफटा२था--उसके सब हाल देखने से वह एक वतकहा और गानेवाला मालूम होताथा--परन्तु फटेहालों--मेरा यह विचार शुद्ध निकला कि मेजबान के एक शब्द और इशारे से उसने अपनी हड्डी अलग करदी--और अपनेहरे रेशमी चोगेके नीचेसे उसनेएक छोटीसी सितारी निकाली--उसमेंकई देशीस्वर उसने वजाये--पहिले पहिल जो गती उसने बजाई -उनसे मुझे हाईलेण्ड का बाजा बहुत याद आया--कभी ऊंचेस्वर कभी नीचेस्वर--कभी गिरजा के बाजे की तरह--कभी पीड़ादायक--धीरे२फौजी बाजे की तरह पर बजाने लगा--उसने इस सीधे सादे बाजे में इतने स्वर निकाले- कि मुझे बड़ा आश्चर्य मालूम होने लगा--और मेरीजानको रंजीदा मालूम होता था--फिर एका एकी उसने दिल्लगी का ढंग आरम्भ किया--और लगातार नीचे के स्वरों से और रागनियों का बजाना आरम्भकिया—कोई देखने वाले नव जवान उठकर नाचनेलगे--इस भड़प्पन में बड़ा कुलाहलमचा॥

यह अब्दुल्ला मुझे एक बड़ा सुन्दर मित्र मिलगया—वह भी वशकर के समूह में था—केवलराग विद्याको न जानता था--वरन वहां के तारीखी हालात और पिछले वाकियात और पक्षपात और लोगों का दरजा विद्या व बड़प्पन को भी जानता था—मोलवी और विद्वान उसको एक तुच्छ वस्तु समझते थे इसलिये कि खाने के पैदा करने का कोई प्रतिष्ठित और अच्छा पेशा उसका न था परन्तु और लोगों में वह बड़ा प्यारा था--जोकि रूसी भाषा फर२बोलता था इनवास्ते मैं उससे बिना सहायता रिहाई के तर्जुमा कर्ता के साथ बातचीत करसक्ता था—और उसको भी जो कुछ मालूम था वह सब उसने मुझसे बयान किया—जब मोलवी के साथ रहता था तो हमेशा तौले स्वभाव और चुप चाप रहता था परन्तु उधर उसपाक पुरुष के सामने से पृथक् हुआ और उधर ज़िन्दह जीके साथ बात चीत करना आरम्भ करता था॥

मेरे नये मुलाकातियों मेंसे एक और आदमी ने मुझे दूसरे ढंग पर लाभ पहुंचाया—इसका नाम मुहम्मद जमाथा—यह अब्दुल्ला के समान तीव्र बुद्धिका न था—परन्तु सहृदु खी—उससे कहीं जियादहथा—उसके अच्छे चहरे से ईमानदारी वरसती थी और उसके वर्तावके डौल से कृपा और सादगी प्रकट होती थी—और कुछ ऐसा चेतना उससे मिलने को होताथा कि मनुष्य उसको रोकनहीं सक्ताथा—यहांतक कि चौबीसघंटे तकभी मुझ से और उससे भेट न होने पाई थी—कि हम दोनों में एक प्रकार की मित्रता पैदा होगई—यहएक लम्बा और बलिष्ट और भुजावान आदमी था--

और चेहरेसे प्रकट होता था कि गूर्ज़ियन खून का मेल है—यदि अधेड़ पनसे तजवीज होगया था तो भी फुरतीला और मुस्तैद था—यहां तक कि घोड़े पर सवार होकर वह काठीही पर से ढीले जमीनसे उठालेता था—परन्तु अब सरपट दौड़ाते हुये यह करतब इस तरहनहीं देख सक्ता था जिस का जवानी में स्वभाविक था—इसकी जानदारी भूगोल विद्या भारी की परमित और अशुद्धथी—इस काम में इसका दिल पुराने रूसी नकशांके समानथा जिन में दुनियां में जातें और बहुतसी ऐसी जातें जो किसी जमाने में भी जियादह संख्यामेंनहींथीं—आपुसमेंमिलगईहों—परन्तुउसको जुग़राफियाके हाल यांचनेकी इतनी इच्छाथी कि कभी धीरजहीनहीं होताथा—मेरा नकशा सफरी उसको बहुतही सुन्दर मालूम होता था—नकशा उसने तमाम उमर में पहिलेही देखा था—जब उसने देखा कि केवल उसके देखनेही से मैं उसको बहुतेरे उन स्थानों का रुख और अन्तर बता सक्ता था जिनको वह जानता था—तो उसका चेहरा सब उसके लड़के के तुल्य हो जाताथा—जो प्रथम में मदारी का करतब देखताहै—परन्तु जब मैंने उसको नक़शाके देखनेकी तरकीब बताई और उसको बताया कि यहांसे बुखारातक जो मुसलमानों का पाक स्थान है इस प्रकार पर अन्तर मालूम होसक्ताहै तो वह पूर्ण दरजा बचारहा—यदि मैं चाहता था कि उसको अपना नक़शा देदूं परन्तु यह काम कठिनथा क्योंकि मेरेपास और कोई नकशा न था—परन्तु मैंने वादा किया कि मैं किसी वसीले और तरीक़े से एक नक़शाभेजूंगा—और ज़िला करालक के एक निवासी के द्वारासे जो मुझे समारा में मिला था मैंने अपना वादा पूर्ण किया—दो तीन साल के पीछे मुझे एक रूसी सफर करने वाले ने जो एक रात गांव में रहाथा कहा कि मैं ने वहां एक नक़शा देखा था जिसका वह लोग अंगरेज़ों का दिया हुआ कहतेथे—और जिसने नकशा देखाया उसने कहा कि एक लायक़ आदमी बशकरने जिसका नाम मुहम्मदज़मान है मुझे सिखा दिया है कि बुखारा तक का अंतर कैसे मालूम हो सक्ता है॥

यदि मुहम्मद ज़मान अन्य देशों को योंहीं जानता था तो भी वह अपने देशसे खूब जानदारी रखता था और जो कुछ मैंने उसको बताया उसका बहुत बदला उसने इस तरहपर करदिया कि मुझे भूगोलमें आरम्भी शिक्षा दी—उसके साथ मैं आस पासके गावों में गया—उन सब में उसका बहुत जान पहिजान था—और हर स्थानपर हमारी अगवानी बड़े सत्कारके साथ की गई जिस प्रकार के न्योतों का मैंने ऊपर बयान किया है उन में जाने से मैं विवेक करता था परन्तु इस परिश्रममें सदैव कृतार्थ नहीं होता था—वि-

वेक करने का कारण कुछ तो यहथा कि मैं जानताथा कि मेरे मेज़वान सब के सब ग़रीब आदमी हैं—और जो मैंमारी हुई भेड़के दाम दूंगा तो वह न लेंगे—और कुछ२ मुझे यहभी डर था कि वह लोग भी वशकर समूहके सुभाव के अनुसार मेरा सत्कार और मुहब्बत को प्रकट करैंगे—इन सफरों में अब्दुल्ला सबसे हमारे पास रहताथा—और उल्था करने वाले का बड़ा कीमती काम देताथा—मुहम्मद जमान रूसी ज़बान में अपना मतलब समझा देता था—परन्तु जबबातचीतमें मामूलीबातोंसे जियादह किसी और वस्तुकी छेड़होतीथी तो उसके लुग़त जाननेकी समाप्ती होजाती थी—इसके प्रतिकूल अबदुल्ला बड़ा तरजुमा करने वाला था—और जो कि बाजा अच्छा बजाता था औरहंसमुख आदमीथा--इसहेतुनये मुलाकाती जल्द मिलचुलकर बातैंकरने लगतेथे—यदिवेचारा अब्दुल्ला तीव्र बुद्धि में परिपूर्णथा परन्तु उसके फटे पुराने और मैले कुचैले कपड़ों से साफप्रकट होताथा कि वशकारियामें और बहुत जियादहयोग्य देशोंकेसमान तीव्रबुद्धिके आदमी और गुणवालेधनवान होने केबदले ग़रीब बहुत होते हैं॥

मैं नहीं चाहता था कि इन भिन्न प्रकारों के कामों से पाठकों को तंग करूं जो इन दोनों मित्रों की सहायता से मैंने याचा था--और जो मैं इसका परिश्रम भी करूं तो व्यर्थ है--क्योंकि जो नोट मैंने लिखेथे वह अन्त को गुमहो गये--परन्तु मैं वशकर समूह की असली हालत तदवीर मरतबा की बाबत कुछ बातैं लिखना चाहताहूं—आजकल वह चरवाही दशा से किसानों की ओर जियादह ध्यानावस्थित होजाते हैं—और जिन कारणों से उनको इस बदली का चेत हुआ और जिस डौलसे बदली प्रकट होती है उसका कथन बड़ा सुख दायक है॥

मौजूदात की विद्या वालों ने बहुत दिनों से सूशल उन्नति का प्रश्न नियत कियाहै—जिसके अनुसार मनुष्य पहिले शिकारीथे उसके पीछे गड़रिया हुये—और अन्तको खेती की ओर ध्यानदिया—अभी इसकी हम यांच नहीं करनाचाहतेहैं कि यह सवाल इतिहाससे कहांतक समानता रखता है परन्तु हम इसके सम्बन्ध एक जरूरी कामको अवश्ययांचैंगे और यह प्रश्नकरैंगे कि गड़रियों ने खेतीका पेशा क्यों सामर्थ्य किया—सब इसका यह जवाब देत हैं कि उन्होंने अपने डौलडालको कोई एकायकी तकलीफों के कारणसे बदलादिया—पर उन तकलीफों को स्पष्ट नहीं बयानकरते—क्या एक नामी क़ानूनकी वज़ावों ने उनमें कीर्त्ति प्राप्तिकीऔर उनको सिखाया कि जमीन की खेतीकरैं या किसी किसानों के समूह में उनको वर्त्ताव हो और अपने परोसियोंकी आदतैं उन्होंने भी धारणकरलिया—भोजनप्राप्ति

करने के सब मामूली द्वारोंसे खेतीका काम सबसे कठिन और परिश्रमका है—शायद कोपस्थान में काम करना इससे भी जियादह कठिन होताहै—परंतु जो लोग लड़कपनसेउसके स्वभाविक नहीं वह कभी खुशीसे खेतीकरना स्वीकार न करेंगे—इसके प्रतिकूल गड़रियोंकाजीवन मानों बराबर तातीलों का लगाव है और जो लोग गड़रियापनके द्वारासे जीवन काटते हैं वह इसके सिवाय और किसी आगे की आशापर जीते हैं—मेरे ध्यान में किसानों का पेशा सामर्थ्य करनेका चेतना नहीं दियागया—इसके सिवाय गड़रियापनमें वह भूखों मरते हैं॥

भूखों मरने के डरसे सच करके लोग अपना पेशा बदल देते हैं--और विश्वास करके कुल समूहों में और बशकर समूह में मुख्यकर यही हुआ-जबतक चरने की जगह में बड़ी पैदावार थी तबतक उनको जमीन बोने का ख्याल भी न था--उनकी भेड़ियों से उनकी जरूरत की कुल वस्तुवें उपस्थित होतीथीं--और वह आराम के साथ आलस्य से जीवन काटते थे--कोई नामी क़ानून की वज़ा करने वाला उसमें नहीं पैदाहुआ कि उनको हल और दरांती के काम के लाने का तरीक़ासिखाये--परन्तु जब उन्होंने अपने आसपास में रूसी किसानों को देखा कि बड़ीही मेहनत करके हल चलाते हैं और अनाज काटते हैं तो उनपर दया की दृष्टि डाली कि बेचारे बड़ी तकलीफ उठातेहैं--परन्तु इसमेंशक नहीं कि कभी उनके दिलमें यहख्याल नहीं गुज़रा कि उनकी परीक्षाकरैं पूरबमें यूरलके कासकोने बढ़कर क़बजा किया और उत्तर और पश्चिम से जो रूसी नई आवादी नियत करने के लिये आये उनकी जमाअत क्या आई मानो किसी नदी का बढ़ुआ आया--इससे उन गड़रियों की अमलदारी बहुतही परमित होगई--जब चरागाहकी जमीन उनके पास कम रहगई तो हरहा भी कम रहगये -और यही केवल उनके खाने का द्वाराथा--अब उनको खाने और कपड़े के लिये कोई नया वसीला ढूढ़ने पड़ा--और ऐसे डौल डाल सामर्थ्य करने पड़े जिनमें ज़मीन के फैलाव की जियादह ज़रूरत न हो--पस इसी दशा में वह शोचने लगे कि अपने परोसियों की पैरवी करैं--उनको मालूम था कि उनके परोसी रूसी किसान तीस चालीस एकड़ ज़मीन पर आरामसे जीवन काटसक्ते हैं--उसके प्रतिकूल उन लोगों में प्रति मनुष्य को डेढ़सौ एकड़ ज़मीन होती थी--तो भी भूखे मरने का खटका रहता था--उससे यह फल निकला कि उन्होंने तुरन्त हल चलाने और बीज डालने को ठान लिया--परन्तु इस बुनियाद के अनुसार अमलदरामद करने में एक बहुत बड़ी दिक्कत थी--इसमें शक नहीं कि खेती के लिये हरहों के चरने के स्थान से ज़मीन की

क्रम संख्या की आवश्यकता होती है परन्तु इसके हेतु बड़ा परिश्रम दरकार है और बशकर समूह के लोग बड़ी भारी मेहनत के स्वभाविक नहीं थे--घोड़ेपर सवार होकर बड़े२ सफर करने की कठिनताई और दुख सहसक्ते थे--परन्तु हल जोतने की कठिनताई और एकही प्रकारका परिश्रम लगातार करना उनके स्वाद के प्रतिकूल था--इसवास्ते पहले पहल उन्होंने आपस में समझौता कर लिया- उन्होंने एक भाग पृथ्वीका रूसी किसानों से खेती कराया--और जो परिश्रम उन किसानोंने किया था उसके बदलेमें पैदावारका एक भाग उनको दिया--या योंकहैं कि उन्होंने ज़मीनोंके मालिकों का दरजा प्राप्त किया--गड़रियोंनेकिसानों का पेशा बहुतेरे स्थानों में जहां२ मैं गया धारण किया था खीर्मेसे कुछ अन्तर पर मेरेमित्र मुहम्मद ज़मान ने मुझे अपनी ज़मीन जोती हुई दिखाई--और मुझ से उन किसानों से मुलाकात कराई जिन्होंने उसको जोता बोयाथा--यह एक ठमका आदमी रूसी था उसने मुझसेकहा कि मेरे प्रबन्ध से दोनों समूह खुश हैं--परन्तु यह काररवाई इसप्रकार नहीं रहसक्ती--आपस में जो समझौता हुआथा वह केवल थोड़ेदिन के हेतु प्रबन्ध था नई ज़मीन की खेती से ऋतु ज़ियादह सी होतीहै जो मज़दूरों और आलस्यी ज़मीनों के मालिकों के हेतु दोनों को बहुत है--परन्तु नयी ज़मीन की मौल्यता धीरे२कम होती जाती है--और थोड़े साल के पीछे ज़मीन से केवल बराबर दरजे की आमदनी होने लगती है--पस ज़मीनों के मालिकों को किसी न किसी समय कुलियों को छुड़ादेना पड़ता है जो आधी आमदनी अपनी मेहनत के बदले में लेलेते हैं--और ज़मीनों के मालिक आपहलजोतने लगते हैं॥

निदान बशकर अब असलमें गड़रियाकी ज़ातनहीं है--इसकामकेप्रकटहोने से मुझे कुछ नाउम्मैदी न हुई--और इसआशासे कि वहां औरभी ज़ियादह नालायक ज़ात देखूंगा--मैं मुकाम इनरहूर्डमेंगया कि क़ौमकरगिसको देखूं जो दक्षिणकीओर कास्पियनमहासागरमें रहतेहैं--इसस्थानपर प्रथमवार मैंने वह मैदानदेखाजिसकोइस्पिटीकहते हैं--इस मैदानमेंइस्पिटीकी पूरीतारीफ सच्ची आतीथी--यहमैदान समुद्रकीतरह फैलावमेंथा -और पहाड़ीचरन टीलेतक का नामनथा--जिससे किनारा आकाशकी सीधी रेखामें किसी न किसी प्रकार का अन्तर आता—न खेती का नाम न पेंड़ न झाड़ी—पत्थरतक कहीं न था—ऐसी कोई वस्तु न थीजिससे मैदानकीबराबर दशामें कुछ अन्तरआता मुझे उसके कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं है कि ऐसे स्थानके सफरकरनेसे मनुष्य थकजाता है और सबसे ज़ियादह थकावट इससे मालूमहोती है कि रास्ते में कोई मील भी नहीं गड़ाहुआ है और न कोई और निशान गड़ा

हुआहै जिससे मुसाफिर को मालूमहो कि उसने कुछ सफरकिया है--तोभी पाठक जितना ख्यालकरते होंगे उतनी तकलीफ नहींहोती--सवेरे बड़ी २ झीलें और उनके किनारे लकड़ी के वनेहुये देखपड़ते हैं—परन्तु असल में कुछभी नहीं—यहसब रेतका पानी के समान देख पड़ने से मुसाफिरों के जी खुश करने के हेतु बनाके देखायागया है—अब सुनिये दिन के समय में भी दोतीन बातें ऐसी होजाती हैं जिनसे मुसाफिर थोड़ीदेर के लिये मानों अपने भारी स्वप्नसे कुछ जागजाते हैं—एक मरतबा अन्तरपर किनारे के पास दो सवार देखपड़ेंगे—तुम देखतेजातेहो कि वह निकट पहुंचतेजाते हैं और शोचते हो कि जब और वह हमारे निकट आयेंगे तो हम उनसे बात चीत करेंगे—इसबातपर कि वह भाषाजानते हों या उल्थाकरनेवालेहों--और जो जबानी बातचीत करना अयोग्यहो तो थोड़ीदेर सनकियों से जी बहलायें गे--कभी तुम ऊंटों की बड़ी लम्बी पंक्ति देखोगे--जो बड़ी मजबूती और अमीरी की चालचलेआतेहैं--और मुसाफिर अपने जीमें ध्यानकरेगा कि बड़े २ गट्ठे जो उनपर लदेहुये हैं उनमें क्या भराहुआ है--कभी तुमको घोड़े की लाश रास्ते में देखपड़ेगी उस मैदानके कुत्ते उस शिकारपर लड़ते होंगे—और जो तुम्हारी नियत में आये कि तुम उनका खूनकरो तो तुम उन बड़ी २ चिड़ियों का शिकारकरसक्तेहो—क्योंकि वहांके गिद्ध मूर्खता के कारणसे बड़ेढीठ होतेहैं—और कोई समय जो तीस या चालीस गजके अन्तर पर भी मनुष्य आजाय तो वह डटेरहतेहैं—कभी तुमको खीमें अन्तर पर देखपड़ेंगे—जो सूखी घासके समान देखपड़ते हैं—यह और सबचीजों से अच्छे मालूमहोते हैं—और तुम उनको देखकर दौड़जावोगे कि खुशहो छाहीं में कुछ आरामकरलो मीठे २ शरबतसे अपनी प्यास बुझावो ॥

करगिस देशके सफर में मेरे साथ एक रूसी भलामानुष था जिसने होरडके पुराने सरदार से एक परवाना मार्ग के निमित्त लेलियाथा—इस सरदारका नाम चंगेजखां था और उसको इस अपनेनामपर बड़ा अभिमान था—और यह दावाथा कि चंगेजखां मुग़ल मशहूर फतेहकरनेवाले की नस्ल से हूं जिन २ गावों में हम गये वहां इसकागज के कारणसे हमारा सत्कार हुआ—जिसकरगिसने उसको देखा उसने उसकी बड़ी प्रतिष्ठाकी और वादाकिया कि आपका कुल असबाब और जायदाद गैरमन्कूला हमारी बचाव में रहेगी और हम आपकी खिदमतके लिये उपस्थितहैं—हमारेरहने के लिये एक खीमा और अनगिनती गुब्भे और फर्श हमेशा पृथक्करदिया जाताथा—हमारे खाने के लिये एक भेड़ मारीजाती थी—और चुरईजाती थी—और तबीयत खुशकरनेके लिये शरबत बराबर भेजाजाता था—परन्तु

यह सब सन्मान केवल योग्य कामों के अन्ऋण होने के हेतु कियेजाते थे— चित्तसे पाहुनके सत्कार करने का ख्याल न था जब हमने एक या दुबारा इरादा किया कि जो ज़माना ठहरनेका हमने आगे मशहूर किया था उससे कुछ दिन ज़ियादह रहेंगे—तो मैं खूब समझगया कि हमारे मेज़बानको हमारी इस पहले की तजवीज़ बदलनेसे खुशी नहीं प्राप्तहुई हमको केवल यह धीरज था कि जो लोग हमको वस्तुदेतेथे वह खाने और खीमेकी क़ीमत और किराया लेने में तामुल नहीं करतेथे ॥

इससे मेरा यह मतलब नहीं है कि मैं यह फल निकालूं कि करगिस समूह के लोग परदेशियोंके साथ पाहुनों का सत्कार या दोस्ताना वर्त्ताव नहींकरते उनकी बाबत ऐसीराय नियतकरने के लिये मेरी परीक्षा बहुत परमित है— चंगेज़खांके पत्रसे हमैं रहनेका स्थान और ज़रूरी सामान मिलगया परन्तु इसके साथही उससे हमारा दरजा कुछ सर्कारी नौकरों के सदृश होगया और विन तकलीफ के दोस्ताना वर्त्ताव के लिये यह दरजा कुछ वज़नी न था ॥ जिन लोगोंके साथ हमको वर्ताव करना पड़ताथा वह हमको रूसी अफ्सर मानते थे—और उनको शकहोगयाथा कि हम किसी चोरीकी कार्रवाई में आयेहैं -जब हमने उनके पशुवोंकी संख्या यांची और उनकी सालाना आमदनी की ठीक २ अटकल करनेका परिश्रम किया तो उनको डर पैदाहुआ—उनके हृदयमें भी यह बात नथी कि बेग़र्ज़ सैनाटिफिक यांच किसे कहते हैं- वह समझे कि इस यांचसे हम टिकस बढ़ायेंगे या और इसीप्रकारकी किसी दग़ाबाज़ी की नियतसे वह आये हैं—मुझे बहुत जल्द मालूमहुआ कि जो कुछ यांच हम करैंगे औ चरवाही डौलडालके जो हाल उपाय के योग्य हमैं मालूम हुयेहोंगे वह बहुत क़ीमती न होंगे—इसवास्ते मैंने अपना इरादा चरवाही दशा यांचका और किसी उम्दा ऋतुपर नियत किया ॥

ज़ात का आरम्भ पन और नसल का तअल्लुक जहां तक है करगिस वाले वशकर समूह के समान है परन्तु शक्ल व सूरत व ज़बान दोनों में प्रतिकूलता है-- उनकी शक्ल सूरत मुख्य मांगल समूहके करीब२है उनकी भाषा पृथक् है जिसको क़ाज़ान का तातारी या वशकर कुछ दुखसे समुझ जाता है--यह लोग मुसल्मान हैं परन्तु मुसल्मानोंके मज़हब को बड़े माननीय नहीं हैं--और इसका सबूत यह है कि उनकी स्त्रियां ग्यावरज़ समूह तक सामने परदह से मुहं नहीं छिपाती हैं-- हे रे ईश्वर यह सूरतें ऐसी होती हैं कि जो ग्यावरज़ समूह औरतोंकी खूबसूरती और कुरूपवानी होने से जानदारी रखते हों तो वह इस रिआयत से कभी खुश न होंगे--वशकर के डौल डाल और उनके डौलडाल में थोड़ाही सा अन्तर है--परन्तु उनके पास

ज़मीन ज़ियादहहै और इसी कारणसे अबभी मुख्य चरवाही पेशासे जीवन काट सक्ते हैं यह सच है कि पश्चिमी सरहद के पास वह हरसाल ज़मीन के टुकड़े रूसी किसानों को अनाज बोने के लिये ठेका पर दे देते हैं--परन्तु बहुतही कम--क्यों कि उनका देश खेतीके कामका नहींहै उसकी ज़मीन लवनहरी है--उनकी आगे की दशा में उसका बड़ा गुण पड़ेगा--बशकर समुद्रके पास बहुत सुन्दर जमीन खेतीके योग्य है-- इसवास्ते वह किसानी में उन्नति करते जाते हैं -- परन्तु उनके प्रतिकूल उनको विश्वास केवल अपनी भेड़ों और पशुवोंही पर जीवन काटने का होगा ॥

दक्षिणी भागरूद वालगाके दक्षिणी और पूर्वी भागमें अथवा उससुन्दर देशके भागमें जो कोहक़ाफके उत्तर में है एक और चरवाही ज़ात है जिसको कलमक कहते हैं जो इन दोनों से ज़बान और शक्ल व सूरत और मजहबमें भिन्न हैं उनकी बोली मंगोली भाषा की एक लता है जिसको इस दुनिया के भाग से किसी भाषासे कुछ प्रयोजन नहीं है--मज़हबमें वह अच्छीप्रकार अलग है क्यों कि वह बौधके सहायक हैं इस वास्ते उनके भी मजहब हिन्दुस्तान या तिब्बत में हैं-- इस तरफ उनका कहीं पता नहीं--परन्तु आस पास की ज़ातों से और उनसे शक्ल व सूरतमें ज़ियादह अन्तरहै जिससे वह तुरन्त पहिचान लेते हैं--और मुख्यही मुख्य मांगल मालूम होते हैं--जो केवल यह कहा जाय कि वह बदसूरत हैं तो मानों उनकी तारीफ कीगई--उनकी बदसूरती में ऐसी बात है जो और मनुष्यों में नहीं पाई जाती--शक्ल के हिसाब से मध्य दरजे के चीनी में जो भोड़ापन कम पाया जाता है वह इस समूह में कूट२के भरा है--जो वह मनुष्य की औलाद में से है इसवास्ते हमको मानना पड़ता है कि उनके जानभी है परन्तु जब हम उनको पहले मरतबा देखते हैं तो कठिनता से हमैं विश्वास आसक्ता है कि ऐसे चौड़े चकले चेहरेवाले और छोटी२सुस्ती प्रकट करने वाली तिरछी आंख वाले आदमी जानदार हैं--उनकी जमाअत में जो कोई करगिस या बशकर खड़ाहो तो उन के सामनेमें रूपवान देख पड़ेगा--जो तातारी और तुरकी सचकरके इस प्रकार के आदमियों की नसल से पैदा हुये हैं--तो हमको मानना पड़ेगा कि ज़माने के समय में सिमटिक और इब्रीन खून का उन में बहुत मेल है ॥

परन्तु हमको इन बिचारे कमलिक लोगोंपर उनकीभद्दी और भूडकिता दुनयवीके कारणसे अन्यायपनके साथ यह कठिनता नहीं करना चाहिये-- कि उनके चालचलन को बुरा कहैं--जैसे वह देख पड़ते हैं कि मनुष्यपन से खाली है अर्थात्--देखत में ओढ़े मनुजखाल--वैसे असल में नहीं हैं जो लोग उनमें रहे थे उन्हों ने मुझे विश्वास दिलाया था कि वह लोग बड़े बुद्धिके

तीव्र होते हैं--मुख्यकर उन कामों में जो पशुवों से सम्बन्धिक हैं और यदि उन में पशुवों के चोरी करने और ऐसी२आरम्भी दशा और मनुष्यपन के स्वभाव हैं जो बहुत ज़ियादह योग्य समाज में प्रचालित नहींरक्खीजासक्तीं तो भी उनमें अच्छी तारीफैं मनुष्यपन की मौजूद हैं--थोड़ाही ज़माना हुआ कि इस देश में एक चौथा समूह मनुष्यपन का था अर्थात् नोगई तातारी--वह उत्तर में अज़फ महासागरके मैदानमें रहतेहैं --पर अब वहां नहीं होते--कुरमियां जंगके कुछ दिन पीछे वह टरकी गये और अब उनकी ज़मीन पर रूसी जरमनी और बलग़ारी और माटी निगरो--लोगों ने आनकर क़बज़ा किया और बसे ॥

इन चरवाही ज़ातों में कलमक हालमें आये--और मालिक बन बैठे हैं--पहिले वह सत्तहवीं सदी में आये थे—और ज़ियादह संख्या और सुन्दर प्रबन्ध और आपुसी इत्तिफाक के कारण से देरतक लोग उनसे डरते थे—परन्तु सन७१ई०में उनमें बहुतों ने अपने खीमे उखाड़दिये—और रूस की राज्य के उत्तर में अपने पुराने घरको चले गये—जो शेष रहे वह ठंढे पड़ गये—और बराबर सलाह रहने और ज़बरदस्त रूसी गवर्नमेंट के रोब से अब उनका जंगी उमंग जाता रहा—निपोलैन के लड़ने वालों में उन्होंने जंगी शक्ति प्रकट किया था—परन्तु वह इतनी तारीफ के योग्य न थी—उनका एक रूसी तुरुप सेना के साथ गया—और उनके भद्दे चेहरे मोहरे और अनोखे वस्त्र और आरम्भी जमानेके सामान लड़ाई से पश्चिमी यूरुप के निवासियों को आश्चर्य हुआ—लड़ाई के सामान में उनके अनोखे२ तीर कमान सबसे जियादह आश्चर्य वाले थे॥

और चरवाही जातैं जिनको मैंने यहां बयान किया है उन चरवाही समूहों की बाकी नसल से हैं—जिनके पास ज़माने से हालके जमाने तक दक्षिणी रूस के भारी मैदान थे पश्चिमी और उत्तरी देशों से जो किसान बसने को आये थे उनमें और उन समूहों में जो लड़ाइयां हुईं वह तारीख रूस के मशहूर वाकिआत में हैं यह लड़ाइयां अनोमान वैसी थीं—जैसी क़ौम रसकिन और फरंगी व बिजय कर्ता उत्तरी आमेरिका में हुई थीं ॥

सब नये जवान और खेती वालों बलिष्ट ज़ातों की प्रकार रूसियों ने हमेशा इसका मनोर्थ प्रकटकिया है कि अपने हमसायों अर्थात् परोसियोंकी ज़मीन और जागीर पर मालिकहोकर अपनी राज्यकी ज्यादती करैं उत्तर और पूरबी उत्तरकीओर उन्होंने सलिलता से इस मनोर्थसे पूरा२मतलब निकाल लिया—क्योंकि उन्होंने देखा कि इस देश की आबादी बहुत कम है और फिनशज़ात के सुलह कर्ता आदमी रहते हैं और जो कोई परदेशी वहां

स्थान के बसता है तो वह छेड़कर्ता नहीं होते हैं—परन्तु यहां इस्पिटी के मैदान में उनके साथ और प्रकार का सामना किया गया—यह देशभी वैसाही कम आबादथा परन्तु निवासी और प्रकार के आदमी थे—यह सलाह करने वाले खेतीके पेशाके न थे--वरन लड़ाई करनेवाले चरवाहे जो अपने चरस्थान या चरागाहों पर क़बजा करने वाले थे कठिनता से सामना करते थे और पशुवों के चोरी करने और लूट मार को बड़ी योग्यता का व्यापार मानते थे--एक इतिहासी लिखता है कि उनके धावे बिजुली का सामनाकरते हैं और जब लौटजातेहैं तो हलकापन औ भारीपन दोनों लिये हुये--भारी इसकारण से कि लूटमारके असबाब से बोझल होजाते हैं--और हलके इस कारण से कि बड़ी तीव्रता के साथ जाते हैं—वह सलाह और चैन के जीवन को बड़ा दुख मानते हैं—और जो लड़ाई का अच्छा समय मिला तो मानों बड़े दरजे की सुभाग्य प्राप्ति हुई सबसे खराब यह बात है कि वसन्त ऋतु में वह शहर की मक्खियों से भी जियादह होजाते हैं—उनकी संख्या बे हद्द होती है एक और इतिहासी की राय यह है कि उनके ठहरने का कोई अच्छा स्थान नहीं है—वह कुल ज़मीन को विजय करना चाहतेहैं परन्तु रहना कहीं नहीं चाहते--वह इधर उधर उड़ते फिरतेहैं इसवास्ते उनको कोई पकड़ नहीं सक्ता--उनकेपास न गांवहैं न क़सबे--इसवास्ते उनके पकड़ने के लिये जंगली जानवरों की तरह शिकार की आवश्यकता होती है--और उनको उनजानवरों से तमाम समानता है—जिनको शक्ति ने अपनी कृपासे बस्ती से बाहर करादियाहै--बेम्बरी ने एक फ़ारसी कवि का बयान कहा है कि उसने इसमज़मून को क्याखूब कहा है जिसकी उल्था यह है कि यह लोग आते हैं और विजय करते हैं और जलादेते हैं और लूट मार करते हैं और सबको मार करचले जातेहैं॥

एक पुराने रूसी इतिहासी ने उनके धावों की बाबत यों कहा है यह लोग गावों खेतों और गिरजावों को जलादेते हैं—ज़मीन को उजाड़खण्ड बनाते हैं औरहरेभरे खेतोंको दौड़नेवकूदने का गड्ढा बनाते हैं—बहुत से आदमियों को गुलाम बनाते हैं—कोई को कष्ट देते हैं और कोई को मारा डालते हैं--या भूखे और प्यास से मारडालते हैं —रूसी क़ैदी रंज और थकावट और सरदीको सहे बहे हैं—मूड़े में टोपी न पैर में जूता—दुख के कारणसे मुख पीला--पांवमें कांटे लगेहुये--बेंवाई ऐसी पांवोंमें हैं कि आश्चर्य नहीं जो दो एक बीछी खन खजूरे न रहते हों—इस प्रकार पर ऐसे देशों में मारे२फिरते हैं जिनको वह जानते नहीं और रो२कर एक दूसरे से कहता है कि मैं फलाने क़सबे में रहता हूं--और मैं फ़लाना गांव का निवासीहूं--

इन तपस्वियोंइतिहासियोंने एकज़बान होकर अपने गुमनामइस्लूर्विक इतिहासी आसियनसे सुनते हैं कि वहभीरूसके दुखसहेहुये लड़कोंपर रोताहै और कहता है कि रूसकी ज़मीन में किसान की आवाज़ तअज्जुबही सुनाई देती है--और गिद्धों की आवाज़ बहुधा आती है--कि कहनेवालों की लाशों पर आपस में लड़रहे हैं--और जंगलीकव्वे इस शिकार पर जाते हुये कांव २ करते हैं--खेती पेशा वालों ने और वहशीचरवाही ज़ातों में इसप्रकार की लड़ाई कई सौ वर्षों तक हुआकी--और कभी कोई जीता कभी कोई--आरम्भ में नयी आबादी करने वाले खेती पेशा लोग जल्द२ बढ़े और इस्पिटी के मैदान के एक बहुत बड़े भाग पर मालिक बनगये--परन्तु मसीही तेरह सदी पश्चात् उनकी भाग्य ने पलटा खाया--और कुल देश की चरवाही ज़ातों ने फ़तेह करलिया--पस एक अर्थ करके कहसक्ते हैं कि तातार के विद्वान दोसौ वर्ष से ज़ियादह रूस के आज्ञाकर्ता रहे--जोकि तातारियों की फ़तेह की बाबत मैं स्पष्ट बयान करनेवालाहूं इसवास्ते एक पृथक् उल्लास में उनका बयान करूंगा ॥

इति

———※———

# रूसका इतिहास

## उल्लास सत्रहवां ॥

—※—

### तातारियों की राज्य या हकूमत ॥

विजय—चंगेजखां और उसकी प्रजा—मांगोलराज्य—सुन हरीहोरड—तातारियों के राज्यकी अमलदारीके असलहाल—मज़हवी ख्यालोंमें पक्ष नहीं है—तातारियों के हुक्मकरने का डौल—सुखदायक मकान के राजपुत्र—मासकू के राजपुत्र—तातारियोंके हुक्म करने का असर—

तातारियोंने जो धावा किया था उसके फल भीतरी व वाहरीजी लुभाने वाले हैं—केवल इसी कारणसे नहीं कि पुराने हालहैं वरन इससे भी कहीं ज़ियादह जी लुभाने वाले हैं—उपस्थित ज़माने के रूसियों के जाती चाल चलने और असली दशा की वहुतसी मुख्य२वातों को लोग मांगल समूह के मेल चोलके गुण पर सव सहते हैं और कोई इतिहासी हमको यहां तक विश्वास दिलाते हैं कि जिन लोगों को हम रूसी कहतेहैं वह सच में तातारी हैं—और यूरूपियन योग्यताने उनको कुछ जलाकर कुछ उनका डौल वद-ल दिया है—ऐसी दशामें अच्छा होगा कि हमयह काम याचैं कि तातारियों की राज्य असल में कौनथी—और रूसियों के ज़ाती चाल चलन और इ-तिहासी वढ़ती पर उससे कहां तक गुण पहुंचा—जो मैं इस विवाद में वह पूरे२हाल न लिखसकूंगा —जो जरूरीहैं तोभी मैं कुछ परिश्रम करूंगा कि कुछ उपस्थित धोखों और अशुद्धसमुझोंको दूरकरदूं—जिसपर वहुतेरे लोग विश्वास करते हैं ॥

विजयका समाचार संक्षेप प्रकारपर वयान किया जाता है सन् १२२४ई० में पुलाफिसटी समूहके सरदारों ने मिस्तिस्लाफ वहादुर राजपुत्र गलेशिया के पास दूत भेजे—कि उसको इस कामकी खवरदें कि उनके देशपर तातार

नामके एक बलिष्ट और उपाधी बैरी ने दक्षिण और उत्तर से धावा किया है—यह लोग देखने में आश्चर्य डौलके मालूम होते हैं—उनके चेहरे गेहूंके रंगके हैं आंखें छोटी२होठभद्दे—चौड़े भुजा और स्याहबालहैं—पुलाफिस्टी एक चरवाही ज़ातों मेंसे थे—जो इस्टिी के मैदानमें जंगल प्रकाशित करते थे—और जो दक्षिणके रूसियों से लुटेरे पनके साथ लड़ाई किया करतेथे-दूतों ने कहा कि आज उन्होंने हमारा देश लेलिया है—कल वह आप के देश पर मालिक होजायंगे जो आप हमको सहायता न देंगे॥

मिस्तिस्लाफ़ को यक़ीन करके उज़र न होता कि कोई बलिष्ट खूनखाने वाली जात पुलाफिस्टी को उजाड़ करदे क्योंकि वह बार२के धावों से उस को बहुतही तंग करते थे परन्तु यह दलील नाशक खूब करके उसकी समझ में आगई कि उनके पीछे अब मेरी बारी होगी—इसवास्ते उसको योग्य मालूम हुआ कि अपने परोसी लड़ाई ढूंढ़ने वाले को सहायता दे—इसडरके दूर करनेके लिये उसने आस पासके राजपुत्रोंको बुलाया और प्रकट किया कि नये बैरी पर जो धावा मैं करताहूं इस में मेरे साझी हो सेना की चढ़ाई कीगई परन्तु तबाही उसका प्रबन्ध हुआ—कालिकानदी पर जो एक छोटा सा दरिया है और आज़ाफ़ महासागर में गिरता है रूसी सेना ने धावावाले बैरी से सामना किया और हार हुई—इस विजयसे विजय कर्त्तायों के लिये देशका दरवाजा खोल दिया परन्तु उन्होंने इस विजयसे आगे बढ़नेका लाभ नहीं पाया—कुछ अन्तर तक बढ़कर वह एकाएकी पलटपरे—और खबर जान गये॥

इननाखुश आने वाले परदेशियों का पहिले आगमन का यह प्रबन्ध हुआ जिसकी आशा न थी—तेरह वर्ष के पीछे वह लौट आये और अब की वैसी सलिलता के साथ उनसे छुटकारा नहीं मिला—एक बड़ी भारी जमाअतने यूरल नदी को उतर कर नाफ देश में धंस पड़े और राह में खूब लूट मारकी—गांव जला दिये—देश नाश करदिया और खूब मारा—किसी स्थानपर उनसे कठिनताके साथ सामना नहीं किया गया—राजपुत्रों ने कुछभी परिश्रम नहीं किया कि देशके बैरीके सामने में आपसमें मिल जायें—और एक दूसरे के हाल के साझी हों—निकट२कुल मुख्य२शहर जलाके राख कर दिये गये और निवासी मारडाले गये—या गुलाम बनाके लेगये—रूसको विजय करके वह पश्चिम की ओर बढ़े और तमाम यूरुप में तहलका डाल दिया—इसकाभयंकर गुण इंगलिस्तान तक पहुंचा और प्रकट है कि कुछ अरसे तक हरंग मछलीकी कारवाई में महासागरके किनारे खलल पड़ा परन्तु पश्चिमी यूरुप में उनकी लूट मार न हुई—पोलेण्ड और

हंगरी और विलगारिस्तान और सरविया और डिलमीशा होकर वह दक्षिणी भाग वालगा नदीकी ओर लौट आये--और वहां रूसी राजपुत्र बुलाये गये कि फतेह करने वाले खां की खिदमत हुजूरी में वड़प्पन प्राप्त करें॥

पहले पहल रूसियों को अच्छी तरह मालूम न था कि यह रक्त भक्षक वैरी कौनहैं एकपुराना इतिहास जाननेवाला संक्षेपलिखनाहै कि हमारेदोषों के कारणसे परदेशीआदमी देशमेंआगये कोई नहीं जानता कि वह कौनहैं और कहांसे आयेहैं या वह किसज़ात व कौमके हैं उनको सब लोग तातारी कहतेहैं परन्तु कोई आदमी उनको टाईरमन और कोई चंगेजी भी कहतेहैं-- ईश्वरजाने वहकौनहैं या शायद उन बुद्धिमानोंको मालूमहो जिन्होंने पुस्तकों कीपाठ खूबकी है--अब सुनिये कि पाठ करनेवाले जो बुद्धिमान समझे जाते हैं वह इन तातारियों को पाषाण पूजक मानते थे--जिन्होंने तौरीत के समय में ईश्वर के आज्ञानुवर्तियों को दुःखित किया था--कोई को ख्याल था कि यह उन लोगों की नसल से होंगे जिनको गिदीन ने निकालदिया है-- और जिनकी बाबत एक शुचि वड़े दीनीने आगे को कहा था कि अन्त काल में वह आनकर तमाम दुनिया को पूरब से फरात नदी तक और दजला नदी से आसुद महासागर तक विजय करलेंगे॥

क्या अच्छी बात है कि मनुष्यों की अपेक्षा ऐसे व्यर्थ ख्याल दौड़ाने की दशा में अब हम नहीं हैं--बहुधा यूरुपी सफर करने वालों के बयानों से जो उस समय में तातार गये थे और इतिहास जानने वालों की भिन्न लिखावट से हम उन जंगलियों के हाल खूब जानते हैं जिन्होंने रूसविजय करलिया था और पश्चिमी जातों में तहलका डालदिया था॥

जो भारी जमाअत एशिया में बहिया के समान हुई और मध्य यूरुप में बढ़ी उसकी असलियत केवल एक छोटीसी चरवाही जात थी जो चीन के उत्तर के एक पहाड़ी देश में आमूरनदी के निकलने की जगह में रहती थी--यह ज़ात आसपास की जातों से न ज़ियादह लड़ने वाली थी न विशेष भयंकर—परन्तु बारहवीं सदी के समाप्त के निकट उसमें एक आदमी पैदा हुआ उसके और उसके साथियों की अपेक्षा उस समयको एक चीनी इतिहासी ने संक्षेप हाल लिखे हैं—कि उस आदमी का डील दैत्यके तुल्यथा-- मस्तक भारी डाढ़ी लम्बी थी—और बहादुरी के हेतु मशहूरथा—उसकी प्रजाके हेतु लिखाहै कि उनके चेहरे चौड़े और चकले और गालोंकी हड्डियां निकली हुई थीं—उनकी आंखों के ऊपर की पलक नहीं थी—डाढ़ी और मोछोंके बाल बहुतही कम और देखनेमें बहुतही बुरे मालूम होतेथे—यहभारी डील पहाड़ ऐसा चंगेज खां था। उसने आसपास की जातों को फतेह कर

के अपनी सेना में मिला लिया—और उनकी सहायता से उत्तरी चीनका एक भाग भारी विजय करलिया—और अपने एक जनरलको रूसकी राज्य के नीचे छोड़कर वह अपनी सेना को पश्चिम की ओर इस भारी इरादे के हौसिले से लेकर चला कि सर्व दुनियांको विजय करले—वह कहा करता था कि आकाश पर केवल एकही ईश्वर है इस वास्ते ज़मीन काभी केवल एकही आदेशक होना चाहिये—और उसको हौसिलाथा कि मुझी को तमाम ज़मीनके दरजों का हुक्म करने वाला होना चाहिये॥

जो यूरूपियन सेना अपने देशसे अन्य देशों औ युद्ध कारक स्थानों में सहायता करेगी उसका बल और उसकी उपास्थिता अवश्य कमती होती जायगी—परन्तु चंगेज़ खां की सेना को उस देशमें जहां वहगया ऐसा काम प्रकट नहीं हुआ—उसके साथ तम्बू और खीमे और बहुत सा असबाब था—और जंगी काररवाई का कोई मुख्य स्थान न था—असल यों है कि वह सेनाही नहीं थी बरन बहुत से आदमी एक स्थानसे दूसरे स्थान पर चलते फिरते थे—इस्पिटी के मैदान की घाससे पशुवों का जीवन चलता था—और पशुवों से सिपाहियों की रोटी चलती थीं—और इस सीधे सादे कमसरियटके प्रबन्धके लिये यह काम ज़रूरी न था कि जाने के स्थान से चिट्ठी पत्र रखते—संख्या में कम होने के बदले उक्त जमाअत ज्यों२आगे बढ़ती गई संख्यामें भी ज़ियादह होती गई—जो चरवाही जातें उसको रास्ते में मिलीं उनमें इस प्रकार के आदमीथे कि जहां पीने का पानी और चरस्थान मिलगया उसीको उन्होंने घर समझ लिया—और इसधावा वाली सेना में मिलने के हेतु उनको ज़ियादह सहायता दिलाना जरूर न था इस भयंकर हथियार से विजयके प्राप्ति करनेके द्वारासे चंगेज़खां ने एक वड़ी भारी राज्य नियत करली—जो कारपीथियन पहाड़ एशियाके पूर्वी किनारे और आरतिक महासागर से हिमाचल पहाड़ तक फैली थी—जो उसका यह ध्यान कि सारी दुनियां का आदेशक होजायगा—न भी पूर्ण हुआ तो उसका तो यह वड़प्पन अवश्य था—कि तमामदुनियांमें ऐसा कोई आदमी नहींहै जिसने अकेले इतनी लम्बी चौड़ी राज्य पर राज्य की हो॥

चंगेज़खां केवल उपाधीही नहीं था इसके साथही वह दुनियां के बहुत वड़े और नामी देशके प्रबन्धकों मेंसे था—परन्तु इस ईश्वर की दीहुई योग्यता और देशी प्रबन्धसे वह नम्रता नहीं देखा सक्ताथा—अर्थात् वह बात नहीं कर सक्ताथा जो कठिनों मेंसेहै—उसकी भारी राज्य विजयोंसे नियत हुई थी—और उसमें बहुतसे पृथक् ज़ातों के आदमी थे—राज्यके प्रबन्धकी बुनियादों से नियत नहीं हुईथी इस वास्ते देरतक नहीं रह सक्तीथी—उसी

ने यह राज्य नियत करली और उसीके साथ उसकी समाप्ती भी होगई— उसके मरने के कुछ दिन पीछे तक उसके लड़कोंने सर्दारी का शासन बरक़रार रक्खा और उसकी हकूमत को उसके नीचे वालोंने नाम मात्र नियत रक्खा—परन्तु भिन्न स्थानोंके मातहत आदेशकों ने इस राज्यसे अपने को शीघ्र२ छुटाना आरम्भ करदिया—और अपने बुनियाद करने वालों के मरने के आधी सदीतक के भीतरही भीतर बड़ी भारी मांगलकी राज्यका यह इतिहास रह गया कि केवल भूगोल में इसका बयान आताथा ॥

यदि यह राज्य नष्टहोगई हरन्तु पूर्वी यूरुप का डर किसी प्रकार उसके नष्ट होने से जाता नहीं रहा—छूटी हुई और स्वतन्त्र जमातें इस राज्य से कुछ कम भयंकर नथीं चंगेजखां के एक पोतेने रूसी सीमा पर एक नई राज्य नियतकरली—जिसकानाम सबसे कपचीक था (अर्थात् सुनहरी जमाअत) नामी है—और उसने दक्षिणीभाग वालगापर अपनीराजधानी बसाई जिसका नाम सराय था—इसराज्य का अब पताभी नहीं है यहांतक कि इसमें भी संशय है कि वह किसस्थान पर नियत थी—एकयात्रीने पंद्रह सदी में यह शहर देखा था—उसकाबयानहै कि (यह एक बहुतबड़ा और आबाद औरसुन्दरशहरथा इसमें बहुतसी मस्जिदें थीं और उम्दा २ बाजार और चौड़ी २ सड़कें जिनमें मिस्र—सेवेरिया—बाबुलादि देशोंके व्यापारी रहतेथे— इसमें वह विद्वानरहतेथे जिन्होंने दोसदीतक रूसपरराज्यकीथी)॥

रूसके विजय करने में तातारियों का यह मनोर्थ नहींथा—कि पृथ्वी पर स्वामी बन बैठे--या यह कि वहां का प्रबन्ध शहरी अपने हाथ में ले लेवें—वह जमीन नहीं चाहते थे—बरन जायदाद मन्कूला जिसको वह बिना इसके कि अपने चरवाही और पशुवों के पेशा का डौल डाल छोड़ दें—काम में ला सक्के--पस उन्होंने रूस में रसद पाने का वही डौल धारण किया जो और देशोंमें काममें लायागयाथा—जैसाही उनकीराज्य रीत्यानुसार नियत और मजबूत होगई उन्होंने देश में अपने यहां के अफ्सरों को भेजा कि निवासियों को गनैं--और आबादी के अनुसार करलें--रूस की प्रजा के लिये यह बड़ा भारी बोझाथा—न केवल इसक्रोध से कि जियादह रक़म मांगी गई थी बरन जिस डौल पर वह रक़मलीजाती थी वह भी भारी बोझ थी -टिकस जमा करने वालों की कठिनताई और उपाधि से स्थान२ बलवा होगया—और जब कभी कहीं बलवा हुआ तो बलवा करने वालों को असंशय कठिन दण्ड दिया गया—परन्तु कभी सब तरह पर सेना के द्वारा से देश का कबजा नहीं किया गया—और न ज़मीन पर क़बज़ा कियागया इस वास्ते उपस्थित डौल डाल देशी में

ख़लल नहीं पड़ा--वर्तमान रीति जो फतेह हुये सूबों के साथ वर्ताव करने का है उसे तातारी कुछ नहीं जानते थे—विद्वानों को कभी कुछ भी इस काम का ख्याल नहीं होता था कि अपनी रूसी प्रजाको तातारी स्वभाव सिखायें—उन्होंने केवल राजपुत्रों से कसम लेली कि हम सदैव आज्ञाकारी रहें गे--और प्रजा से कुछ कर की प्रतिज्ञा कराली--हारे हुई ज़ातों की ज़मीन हमेशह उसी के हाथ में रही और भाषा व मत व न्यायस्थान और उनके कुल कारखाने और काम और कारोबार वैसेही उन्हीं की राय पर नियत रहे ॥

तातारियों की अमलदारी का डौल उनकी इस हिकमत अमली से खूब प्रकट होता है—जो उन्होंने मसीही गिरजा की बाबत नियत की थी—विजयके आधी सदी के पीछे तक तातारी मतवाले बुद्धिस्थ और प्रतिमा पूजन से मिला हुआ था--और अग्नि पूजा के चिह्न भी प्रकट होते थे—उस समय में ईसाई मज़हब का भी थोड़ीसा चर्चा था—वड़े खानने अपने निवास स्थान के निकट एक ईसाई गिरजा बनवादिया और उसकी एक जगह का बैठने वाला खूब लिई ईसाई मज़हब के समीप शिवरात्रि के भोजनों में प्रकट प्रकार पर साझी होता था—सन् १२६१ ई० में गोलडन होरड के सरदार ने रूसियों को आज्ञा दी कि अपनी राजधानी में एक गिरजा पादरियों के ठहरने का स्थान बनायें—और उसके वंश के कई आदमियों ने ईसाई मज़हब धारण करलिया उनमें एक आदमी ने मुसल्मानों के फ़क़ीरोंका निवासस्थानबनाया--और रूसका फ़क़ीर मेहनत करनेवाला हुआ--पादरी लोग टिकस से बरी करादिये गये और जो आदेश उनको दिये गये थे--उनमें साफ़२बयान करदिया गया था कि जो कोई रूसी मज़हब के प्रतिकूल उसका असत्कार करेगा तो मारा जायगा--कुछ दिनों के पश्चात् गोलडन होरड ने मुसल्मानों का मत स्वीकार किया--परन्तु इसके कारण से विद्वानों ने अपनी हिकमत अमली नहीं वदलदी—वह पादरियों के साथ बराबर रिआयत करते रहे--और जोबचाव उनका किया गया वह देरतक याद रहेगा--बहुत सी नसलों के पश्चात् जबकि जायदाद मसीही गिरजावों को समय के स्वतंत्र आदेशकों ने धमकी दी कि छीनली जायगी--तो हठी पादरियों ने राजाधिराज रूसकी हिकमत अमली का तातारियों की हिकमत अमली से सामना किया गया और यहफल निकला कि यदि ज़ार ईसाई है और तातारी ईश्वर को न जाननेवालेतोभी तातारियों की अमलदारी में मज़हब के साथ बड़ी रिआयत की जाती थी ॥

प्रथमही प्रथम जीती और हारी ज़ातों में आपस में एक दूसरे का भरोसा

उनके बराबर न था -परन्तु जब उसका बल कम होगया तो वह उसके चौकीदार बनबैठ--जब कि गोलडन होरड के (समान उसभारी राज्य के जिसका वह भाग था ) टुकड़े २ होगये-- तो यह हौसिलावाले राजपुत्र जमानेके अनुसार सबके अफसर बनबैठ--और परिश्रम करनेलगे कि सावधानी प्राप्ति करैं--प्रथम इस परिश्रम में कृतार्थी नहीं हुई--परन्तु अन्तको उन्होंने अपने देशको जंगली तातारियों की ताबेदारीसे छोड़ादिया ॥

इस संक्षेप तातार के देशी बयान से पाठकों को खूब मालूम होजायगा कि इससे रूस में किस प्रकार तातारी स्वभावकी सुगन्ध नहीं आती- सत्य में तो तातारी कभी रूस में आबाद नहीं हुये और न कभी रूसियों के साथ मेल चोल रक्खा —जबतक उनका आधा नास्तिक और आधा बोधका मत नियत रहा तबतक उनमेंके कोई सलाह करने वाले ईसाई होगये--और रूस के अमीरों में मिल गये — परन्तु जैसेही होरडने इसलाम का मत सामर्थ्य किया वैसेही यह मज़हब का बदलना रोक दिया गया जिस प्रकार रूस के किसानों और उत्तर की फिनश ज़ातों में आपसमें मेल चोल होगया और होता जाता है इस प्रकार इन दोनों ज़ातों में कभी नहीं हुआ — रूसी ईसाई रहे और तातारी मुसल्मान और इन दोनों ज़ातों में इस मतके प्रतिकूलता के कारणसे एक सीमी अन्तर कर्ता नियत रहा ॥

परन्तु यहकाम मानना चाहिये कि तातारियों की अमलदारीसे जात की देशी दशा की बढ़ती पर बहुत बड़ा और निरंतर को गुण पहुंचा यदि रूसकी प्रजाका स्वभाव और डौल डाल पर कुछभी गुण नहीं हुआ--विजय के समय रूस में बहुत से स्वतंत्र सूबे थे और इन सबके स्वामी रोरक की औलाद से थे--जोकि यह सूबे शिक्षाके साथ नहीं प्रचलित थे--न भूगोलमें कहीं बयान था--बरन केवल पृथक् ज़िले योंहीं बनगये थे--और राजपुत्रोंके पुराने हक्कके अनुसार कई प्रकारके थे इस हेतु निश्चय ख्यालहै कि हरदशा में किसी न किसी समय वह एक राज्य में मिल गयेहोंगे--परन्तु इसमें संशय नहीं कि सरदारों की हिकमत अमली से स्वतन्त्र राज्य नियत होगई — जो पृथक् सूबे बिना इसके कि अन्य देशके लोग दीनकी दलील में आपस में मिल गये होते तो विश्वास करके युक्त देशोंमें कुछ न कुछ गुण देशी प्रबन्ध केडौलका अवश्य बाक़ी रहता जैसा कि उन देशके भागोंमें था--जो राज्य का अवयव था--या कोई मिलाजुला डौल गवर्नमेंट का होता जिस में ज़ार का देशी बल और उसकी प्रजा में कम ज़ियादह बराबरी तरह पर कई प्रकार की होती --इस असली बढ़ती में तातारियों की अमलदारी से आफत पड़ी--और देशी रिहाई गरमा गरमी ठंढी होगई--प्रथम मासकूके राजाधि-

राजा लोग तातारके सरदारोंकी देशी औलादसे थे--पुराने टूटे हुये राजपुत्रोंकी औलाद से न थे--पस यह कहा जासक्ता है कि वह स्वतन्त्री बल जो चार सदी बीतो हुईसे रूसके इतिहासमें बड़ी जरूरी और मशहूर वस्तु है--जिसके सामने की और कोई वस्तु नहीं है--वह तातारियोंहीं की अमलदारी से एक अर्थ करके पैदा हुई थी--पाठकों को इससे समझ में आजायगा कि इस विवादमें केवल यही स्वाद न था कि भूत समयका हाल मालूम होताहै--सर्दार गोलडन होरड की मातहती में ईसाइयों की दशा अनोमान ऐसहीथी जैसी टरकी में ईसाइयों की आजकल दशा है—विजयके पश्चात् कुछ समय तक रूसकी अमलदारी वैसेही रही जैसे अब बिलग़ारिस्तानकी अमलदारी है—अन्तको उसने पूरी२रिहाई पाई—निदान इसल्यूविङ्क को रिहाई में रूसियों ने वड़ी देरतक पैरवं किया॥

इसल्यूविङ्क जातों में सबसे प्रथम यही तातारियोंके आज्ञा कारी हुयेथे--और सबसे पहिले उन्हींहीं ने रिहाई पाई—वह उसको भूले नहींहैं—और इसमें कोई आश्चर्य युक्त काम नहीं है कि वह अब उन जातों से सह दुःखा करते हैं—जो उनके पैरवी करने के परिश्रमी हैं—जो आदमी पूर्वी यूरुपके इतिहास को जानता है वह इसबात को स्वीकार न करेगा कि रूसियों को बिलग़ारियों और सरविया वालों के साथ सहदुःखी है यह केवल ध्यानही ध्यान है॥

इति॥

——❊——

# रूसका इतिहास

## उल्लास अठारहवां॥

## कासक अर्थात् पियाले ॥

—※—

तातारियों के धावे—कुर्मिया का बाज़ार जहां गुलाम वेचेजाते थे—पियालोंकी रिहाई—ज़ीपोरोदीन का सामना स्पारटावालोंकी सेनासे—यूरलडान और वालगा के कासक सरहद्दी लड़ाई—हालके पियाले—डानके कासकों में ज़मीनका पट्टा—चरवाही ज़ातका खेतीपेशा होना—देशी समाजकी जायदाद और निजकीजायदाद—वेत मारना—

तातारियोंको जीतना सहल न था--और उनको सीधी राह पर लाना और उनको अमनकी क़ानूनका सबक़देना उससे भी कुछ ज़ियादह कठिन था—जब उनकी देशी रिहाई जाती रही तब भी देर तक उनका चरवाही डौल बरक़रार रहा—उन्होंने आस पास के सूबों के खेत पेशा वाले निवासियों को इतनाक्लेश दिया जिसप्रकार वर्तमान समय में पश्चिमी आमेरिका के देशों के उन फिरंगियों को आमेरिका के पुराने निवासी तंग करते हैं—जो वहां नई आबादी के हेतु गये हैं—इस समय में सबसे ज़ियादह कष्ट यह प्रकट हुआ था—कि होरड एक जमाअत भारी ने जो कुरमिया और जो आसूद महासागर के उत्तरी मैदान में रहती थी—उस्मानिया तुरकों की तावेदारी स्वीकार करली—और रूम के राजा की प्रजा बनगई-- इसवास्ते उनकी जीतसे बचगये—इस समय में तुरकों की बड़ी भयंकर और बलिष्ट ज़ात थी—और ज़ार रूस इतना अशक्तथे कि जीतके साथ तुरकों का सामना नहीं करसक्के थे—और कुरमिया सरदारको जब उसके उत्तरी परोसी तंग करते थे तो वह सदैव कुस्तुनतुनिया से सहायता लेते थे— उक्त सर्दार की उन चरवाही ज़ातों पर कुछ हकमत थी—जो सरहद्दी रूस

पर व कुरमिया के इस्पिटी मैदान में जंगल को प्रकाशित करती थीं— परन्तु उसका यह मनोर्थ न था कि उनजातोंके धावाके मनोर्थका दरवाजा वन्द करै—और न इतना बलवान था कि-ऐसा करसक्ता—रूस और पोलेण्ड के देशों में जो धावे उन्होंने किये थे उनसेइनकेसिवाय औरलाभों के एक लाभ यह भी हुआ कि गुलाम उनको वरावर जियादती से मिलते जाते थे—और काफा शहर से और महासागर के किनारे का और बन्दर गाहों से सौदागरी का मुख्य कारण यही गुलामही था॥

गुलामीकी यह सौदागरी सन् १७७३ ई० तक उन्नति पर रही जब रूस ने कुरमिया को अन्त को विजय करके मिला लिया था—उसका स्पष्ट हाल सोलह सदी के एक लथवायनीन मुसाफिर ने आंखसे देख केकहा है कि एशिया से जहाजों पर हथियार कपड़े और घोड़े कुरमिया के तातारियों के लिये लाये जाते थे और यहां से गुलाम लादकरले जाते हैं—केवल इसांप्रकार की सौदागरी के वास्ते कुरमिया की बाजार प्रकट है--गुलाम रेहन रक्खे जाते हैं और अच्छी वस्तु की तरह भेजे जाते हैं और मोल भी लिये जाते हैं—और हर आदमी जिसके पास कुछ बल भी है यही करो वार करता है—जो कोई आदमी को कपड़े या हथियार या घोड़ेकी खरीदारी मंजूर हो और उस समय उसके पास कोई गुलाम न उपस्थित हो तो वह मांगी हुई वस्तुवों को उधार मोल लेताहै—और रीतानुसार वादा करलेता है कि अमुक समय तक हमारी ज़ात के इतने आदमी देगा— उसको विश्वास होता है कि नियत समय तक वह इतने आदमी आपस में पहुंचाय गा--यह वादे सदैव ठीक२समय तक पूर्ण किये जाते हैं--मानो जो लोग वादा करलते हैं उनके सहन में हमारी ज़ात के लोग हमेशह बिक्री के हेतु उपस्थित रहते हैं--एक यहूदी महाजन टारस के फाटक पर बैठा हमेशह देखा करता है कि हमारे अनगिनती घरवाले कैद करके भेजे जाते हैं—उसने हमसे यांचा कि क्या आप के घरके अब भी लोग हैं— यह कहां से इतने आदमी आये उनमें जो क़ैदी बलिष्ठ होते हैं उनका मस्तक और उनके गाल दागे जाते हैं और हथकड़ियां और बेड़ियां पहिनाई जाती हैं—और दिनभर उनसे कठिन काम का परिश्रम कराया जाता था--और रात को अंधेरी कोठरियों में वन्द करदिये जाते हैं—और जान बचाने के वास्ते कुछ भोजन दिये जाते हैं—मुख्य कर मरे जीवों का मांस होता है सड़ा हुआ--और कीड़े बलबलाते हुये जिसे कुत्ते तक खाते नहीं— स्त्रियां जो बहुत कोमल गात होती हैं उनके साथ औरही प्रकार का वर्ताव किया जाता है—उनमें जो गाय और बजाय सक्ती हैं उनसे यह काम लिया

जाता है कि न्योतों में पाहुनों का जी बहिलायें — जब गुलाम विकने के हेतु बाजार भेजे जाते हैं तो उनकी एक सीधी सादी पंक्ति बनाई जाती है अनमान जैसे मुरगाबियों की पंक्ति होती है — उनकी पंक्ति एक २ दरजन की बनती है और गरदन में जंजीर होती है और वहां वे नीलाम किये जाते हैं--नीलाम करने वाला बलन्द वाणी से कहता है कि यह नई खेप है-- यह सादह स्वभाव के हैं — दुष्ट नहीं हैं हाल में पोलेण्ड की प्रजावों में से पकड़े गये हैं — रूस से नहीं आये हैं — रूसी अधर्मी और फसादी होते हैं-- इसवास्ते रूसकी जातों के गुलाम मोल कमलिये जाते हैं — इसप्रकार से सौदागरी असबाब का मोल क्रिमिया में बड़ी सेहत के साथ कमी होती है- अन्यदेशोंके सौदागर व. त महंगेभावपर उनको मोललेतेहैं जिससेउनकोकाले रंगकी जातें जैसे सीरस और फारसी औरहिन्दी औरअरब औ रसेबेरियावाले औरअसीरिया वालेके हाथ औरभी महंगी मोलपर बेचें — मोल लेनेकेसमय दांतों की यांच की जाती है जिनसे देखें कि वह खराब रंग के तो नहीं हैं और बत्तीस दांतों से तो कम नहीं हैं--साथही साथ देह के अवयव भी देख लेते हैं — और जो कोई मसा या फोड़ा या घाव या और कोई छिपा दोष प्रकट होताहै तो खरीद बेंच बन्द होजाता है — परन्तु इन तहक्कीकातोंके सिवा चालाक बुरदह बेचनेवाले और दलाल खरीदारोंकोबहुधा धाखादेही जाते हैं--जब उनके पास कीमती गुलाम और लौंडियां होता हैं तो पहिले उनको मोटा ताजा कर लेते हैं फिर बेंचते हैं — रेशम के कपड़े पहनाते हैं और उनके गालों पर पोडर और गाजह लगाते हैं जिस से जियादह दामों के बिकैं — कभी२ हमारी जातों की दो लड़कियां सुन्दरी सोने में तौलके विकती हैं — यह कारोबार उस टापू के कुल शहरों में होता है — परन्तु काफा में विशेषता है ॥

इस्पिटी के मैदान में खेती पेशावालों की आबादीको इनचोर और पशु चुराने वाले और बच्चों के भगालेजाने वाले परोसियों से बचाने के हेतु जाररूस और पोलेण्डके राजावोंने गढ़बनवायेथे--और उनमेंकटहरेलगायेथे- और खाइयां खुदी थीं और जंगीनाकों का लगाव बराबर रहता था— इस नाके की सेना में कासक सिपाही थे--परन्तु यह वह कासक न थे जो तारीख और लड़ाइयों में प्रकट हैं असले कासक सरहद के बाहर उसस्थान पर मुस्तैद रहतेथे जहां लड़ाईकी शकथी--और जो स्थान दो दुश्मनजातोंके मध्य में प्रकटहोताथा वहां यह फौजी समूह स्वतन्त्ररहता था--हरएक दरिया पर जो दक्षिण ओर बहता था--जैसे नीपर--डान--वालगा--या यूरल परइन छुटेहुये कासकोंकेदस्ते रहतेथे--और कोई आदमी चाहे ईसाई हो या तातारी

उनकी अमलदारी से बिन आज्ञा जाने नहीं पाता था- सकारी सलाहमें वह रूसी कहलाते थे--और वह अपने को पक्के ईसाई मानते थे--सिपाहियों को छोड़कर नीपर दरियाय के बाकी सब अपने को ज़ार की प्रजाका जान निछावर करने वाले कहतेथे परन्तु सचमें वह इसके प्रतिकूल थे यदि पैदायश और नसल और ज़बान और सहदुःखी के शीलसे वह रूसी थे--परन्तु जो कि तातारियों की स्त्रियाको जबरदस्ती भगाले जाया करतेथे इसवास्ते उनमें तातारियों का खून मिलगया था—यदि ईसाई मज़हब के सहायक थे और मुसल्मानों से विवेक करते थे परन्तु मज़हब से उनको कुछ ऐसा सरोकार था और पादरियोंके हुक्मोंकी पाबन्दी नहीं करते थे--यह कष्टसे बयान कियाजासक्ता है कि उनका पोलीटिकल दरजा क्या था -यदि वह ज़ारकी ताबेदारी और शुभ चिन्तकी को प्रकट करते थे तो भी ज़ारके हुक्म की पाबन्दी को वह ज़रूर नहीं समझते थे--इसके सिवाय कि उनकी मुख्य आराम के अनुसार कोई हुक्महो--यह काम स्वीकार के योग्य है कि ज़ार भी उनसे इसी प्रकार वर्ताव करते थे--अपने अर्थके समय वह ज़ारकी प्रजाके शुभचिन्तक वनजातेथे--और जब उनसे निन्दा की जातीथी कि तुम तुर्कों की अमल दारी में चढ़ाई करतेहो तो वह कहतेथे कि हमतुम्हारीकुछ प्रजा नहीं हैं--हम बदलेहुयेऔर लुटेराहैं--राजा हमको अपनी इच्छानुसार दण्ड देलेगा--परन्तु इसकेसाथही यहभी था कि इनबदलेहुये और लुटेरोंको मासकू से हथियार तीव्र और गोला बारूदआदि दियाजाताथा -औरहालके छपेहुये कागज़ों से इसका खूब साबूत मिलता है—सत्तरह सदी केमध्यतक नीपर नदी के कासकों को पोलेण्डके राजावों से ऐसाही सम्बन्ध था परन्तु इसज़मानेमें उन्होंने पोलेण्डकी ताबेदारीछोड़दीऔरज़ाररूसके प्रजाहोगये॥

इनआधी छुटीहुई फौजी समूहों में दक्षिणी और पूरबी दक्षिणी सरहद्दमें एक हद्द लगातार बनगई थी--सबसे ज़ियादह मशहूर समूह ज़ीपूरोवीन और नीपर और दरियाय डान के कासक थे॥

ज़ीपूरोवीन का मुख्यस्थान ठहरने का अर्थात् राजधानी नीपर नदीपर एक भारीखीमा था—इस स्थान के नीचे जहां नदीके किनारेपर एक श्रेणी पहाड़कीहै और कईधारा तीव्रतासे चलतीहैं इःसिटी से उसस्थान पर पहुंचे हुये मुसाफिर को पहिले एक बाज़ार मिलता है जिसमें यहूदी सौदागर बहुत बसते हैं—इस बाज़ारके अन्त भागपर एक मीनार है जिसमें किला बन्दी कीहुई है—इसका बड़ाजंगी फाटक है और उसके उसतरफ को एक अच्छा वर्ग मैदान है और अरतीस बड़े २ लकड़ी के मकानों से घिरा है—हर एक लकड़ी के मकान में कासकों का तुरप रहता है जिसमें कभी २

छा २ सिपाही तक होते हैं यह लकड़ी का मकान केवल बड़े २ कमरे हैं—जिनमें असबाब फर्शादि योंहींसारहता है—दिनके समय तुरप के सिपाही देशीखाना खाने निमित्त इस स्थानपर जमा होते हैं और वहीं रातको ज़मीन पर सोते हैं—खुलेहुये मैदान में सरदारके वार्षिक चुनने और सबके सुखके सम्बन्ध जरूरी २ कामों के विवाद के हेतु सब सभायें होती हैं--इन समाजोंमें सदैव बड़ा कुलाहल मचता है और कोई समय रक्त टपकना उसका प्रबन्ध होताहै क्योंकि ज़ी पूरोवीन के समूह के लोग क्रोध के रोकने के स्वभाविक नहीं हैं- जो मित्र या शत्रु ने कोई गालीदी तो लड़ते पड़ते हैं--सलाह के मामूली समय में यहां कासकों के छोटे समूह मटर गश्त किया करते हैं--बहुधा समयनशे की दशा में होते हैं और अपना तम्बाकू पीने के हेतु नरकुल लिये होते हैं--और बहुधा समय आलस्य के साथ बड़े धूप खाया करते हैं--और कभी मछली पकड़ने की ऋतु की बाबत बात चीत किया करते हैं--कभी तजवीज़ करते हैं--चलके फलाने तातारी गांव में डांका मार--इस मैदान के उस ओर जिसको चौक कहसक्ते हैं एक घिरे हुये स्थान पर सर्कारी कोप और सरदार के रहने की इमारत थी-- यह एक छोटा सा लकड़ी का मकान मध्य दरजे का था और एक गिरजा घर था--इन घिरे हुये स्थानों में स्त्रियों के आने का हुक्म न था॥

ज़ीपूरोवीन के जम्भूरी प्रबन्ध को कोई समय लोग पुराने इसपारटा से सामना करते हैं और कोई समय मध्य दरजेके जंगी दरजों से—परन्तु असलमें जम्भूरी उक्त प्रबन्ध सर्व भिन्न प्रकार का था—इसपारटा में अमीरों ने गुलामोंकी एक बड़ी आबादीको अपना आज्ञाकारी करलिया था और आपभी निरंतर मजिस्ट्रेटोंकी कठिन डाढ उनपर रहतीथी—इसके प्रतिकूल नीपरके कासक मछली पकड़ने और शिकार पकडने और डाका डालने से जीवन पूर्ण करते हैं—और दाब व आदाब का नामतक नहीं जानते थे— परन्तु हां लड़ाई के समय अवश्य दाब व आदाबके पुतले बन जातेथे--जंगी खीमाके कुल निवासियों में निहायतही मेल चोल और आपुसी मिलाप था यह मशहूर मसल कि (ऐकासको संतोष करते रहो एक दिन तुम सरदार अवश्य होजावोगे—)बहुधा समय पूरी भी होजाती थी क्योंकि दफ्तरवाले हरसाल सब समाज के सन्मुख दफ्तरके कारोबारकी रीतैं बनातेथे--और जो प्रतिष्ठा भाइयों की बदौलत उनको मिलीथी उसका धन्यवाददेकै कासकके पहिले दरजेसे हाथधोते थे--इससमीपके पश्चात् चुननाहोता था इस में हरएकसभासद उसदस्तेका अफसर चुनाजासक्काथा--उसदस्तेका हरएक अफ़सर सरदार होसक्का था॥

इन बहादुर सरहद्दी ज़ातोंको मध्यज़माने के जंगी दरजोंसे सामनाकरना सहीनहीं है--वह अपनी बहादुरी पर दुलार करते थे--और कोई समय कहते थे कि हम यूनानी गिरजों का जुम्मा करते हैं--और रोमन कैथोलिक और इसलामके प्रतिकूलहैं परन्तु मज़हबको सत्यमें इतना न मानते थे— जीवनका प्राप्तिकरना वह लूटमारको समझते थे--इस अर्थके हासिलकरने के लिये वह तातारियोंसे हमेशह जंगकरनेको मुस्तैद रहतेथे -उनके पशुवों को चुरालेजाते थे--उनके गांव लूटलेते थे--आसूद महासागर में छोटे२ बूटों के बेड़े में घूमाकरते थे -और बहुधा सनूप और दारनाआदि नामी२ बन्दर गाहोंको लूटलियाकरते थे--जब तातारियों से लूटका असबाब सलिलतासे नहीं मिलसक्ताथा तोवह इसल्यूविङ्क आबादी की ओर ध्यानदेते थे--और जब ईसाई बड़े दबदबेवाले सरदार उनको क्लेश देतेथे तो वह वेधड़क रूमके राजाकी पनाह में चलेजाते थे ॥

डान और वालगा और यायक कासकों की जमाअत और डौलडाल भिन्नप्रकारकाथा--उनका कोई ऐसा भारी खीमा न था जिसमें क़िलाबन्दी कीगईहो वह गांवमें रहतेथे और ज़रूरतके समय जमाहोजातेथे--जो कि पोलेण्ड के गुणसे वह अच्छीप्रकार छूटे थे--उनको नाइटबहादुरों की प्रतिष्ठासे कुछभी जानदारी न थी--न पश्चिमी बहादुरों के ख्यालोंको जानते थे-- उन्होंने बहुतसी तातारीरीतैं धारणकरलीं—और सुलहके समय में वह अलभड़क के ऊपर तातारी वस्त्र पहिनकर अकड़ते फिरते थे—इसके सिवाय क़रीब २ वह सब बड़े रूससे घर छोड़कर आये थे और बहुतेरे उनमें से रिचोलिस्ट या सिक्टीरियन थे—उनके प्रतिकूल ज़ीपूरोवीन बड़े मज़हबी लोग थे ॥

इसलड़ाई करनेवाले समूह के लिये देखलाने के काम प्रबन्ध दिये हैं— दक्षिणी सरहद्दके बचानेकी अच्छीराह यहीथी कि चरवाही डाकुवोंके बहुत बड़े समूहको अपना मित्र बनालेते—जिनका उन्हें चरवाहोंके समान डौलडाल होता—और उसीप्रकारकी लड़ाई लड़सक्ते और उसीप्रकारका समूह उन छूटे कासकों का था—अपने समूह के बरकरार रखने के ख्याल और लूटमारकेमनोर्थ से वह सदैव चुस्त चालाक और चौकन्ने रहतेथे— छोटी२ जमाअतैं वह हरतरफ भेजते थे और भूले भटके तातारी जहां उनको मिलते थे उनको भगा लाते या कष्ट पहुंचाते थे--जिससे वह दूतपन करैं--शत्रु की राज्य में अपने जासूसरखते थे—उन्हीं उपायों से उनको बहुधा धावे होने के पहिलेही खबर होजायाकरती—डरके समय में मामूली प्रबन्ध दूना कर दिया जाता था--पतरोल उन स्थानों पर रातदिन पहरा दिया करते

थे — जहां शत्रु केधावे का संशय हुआ करता था--और जैसेही शत्रु के समीपपनके चिह्न प्रकटहोतेथे वैसेही रालके पीपे जो उसी अर्थ से तैयार किये जातेथे दागेजातेथे-जिससे सबको भयहोजाय-यह डरका चिह्न एकके पीछे दूसरा हर नियत स्थानपर प्रकट कियाजाताथा--उनको मानो तारवरकी बनायाथा — उसके कारण से कुल जिला थोड़ेही घंटोंपर हथियार बंदहो जाताथा — जो धावावालोंकी जमाअत बहुत जियादह नहीं हुई तो उनपर तुरंत धावाकरके पीसडालतेथे — और जो उनकी जमाअत इतनी जियादह होती कि सामनाकरनेमें कृतार्थी मज़बूत न होती तो उनको जानेदेतेथे — परंतु कासकोंकी सेना उनकी ग़ैरहाज़िरीमें भेजीजातीथी — कि उनके गांव को लूटलें--और एक और सेना भारी जमाकीजातीथी कि जब वह माल लूटका लादकर अपने घरको लौटजायें तो उनसे सख्तीकरैं--इसी तरह पर बहुतसी कठिनतायें गुमनाम लड़ाइयां इस्पिटीके मैदानमें हुआकरतीथीं और बहुतसे बहादुर आदमी जानसे बचतेथे--जिनकी बहादुरीकी न कोई सत्कार करताथा न तारीफ ॥

यदि कासकों की जमाअतें इतना खिदमत देखलानेका प्रबंध देतीथीं तो भी उनसे सदैव देशी कामों की कठिनतायें और देशी भय पैदाहोतेथे--जोकि उनको सर्कारी हुक्मोंका बहुतही कम ख्यालथा इसवास्ते उसने टरकी के राजाको बहुधा समय दुश्मनी की बुनियाद पैदा होतीथी--और बहुतेरे इस राज्यही के प्रतिकूल हथियार उठातेथे जिसकी तावेदारी का दम भरतेथे--जैसे डरके समय में जब कि ज़ात आपुसी घरकी लड़ाइयों और अन्य जातों की सहायतासे डरमें प्रार्थना करती तो वह देशको तोड़फार और डाका डालते और लूटमार करते और गांव जलादेते--जैसा कि वह तातारियोंके गांवके स्वभाविकथे--हाल मेंडानके कासकों ने दुबारा बड़ा भयंकर बलवा किया--प्रथमवार सन् १६७० ई० में बसर करना इस्टन कारीजन और दूसरीबार सन् १७७३ ई० में बसरकरना पुगाचीफ पीटर और सूडिनके चारिलस बारहवें में जो लड़ाईहुईथी उसमें जीपूरोवीनने सूडनके राजाओं का जुम्बा किया था ॥

गवर्नमेंट ने परिश्रमकिया कि इस डरको सदैव के हेतु दूरकरदे और अंतको कृतार्थहुई--कुल कासक अपने छूटनेसे बेनसीब करादिये गये — परंतु भिन्न समूहोंकी भिन्नदशाहुई — वालगाका समूह ट्रीक स्थानको चलागया — यहां उनको कोहकाफ की पूरबीजातोंके धावोंसे सरहदके बचानेमें बहुत मुस्तैद रहनापड़ा — जीपूरोवीनने अपनी नइ रिहाई बड़ी दृढ़ता से नियत रक्खी जो नीपर नदीपर उनको मिली थी — और जब कभी किसीने इनको

यहां उनको कोहक़ाफ़की पूरवीज़ातों के धावों से सरहदके बचाने में बहुत मुस्तैद रहनापड़ा—ज़ीपूरोवीनने अपनी वह रिहाई बड़ी दृढ़तासे नियतरक्खी जो नीपर नदीपर उनको मिलीथी—और जब कभी किसीने उनको पकड़ने को किया तो उन्होंने खूब सामना किया यहांतक कि मलका कैथरायन दूसरी के समय में ज़बरदस्ती उनसे हथियार लेलियेगये—उनमें बहुतेरे आदमी टरकी भागगये--जहां उनकीऔलादके अबभी हैं—और शेष क़ूबाननदी पर बसे और वहां वह कोहक़ाफ के पश्चिमीभागकी ज़ातों से लड़ने झगड़ने में पहिले के समान जीवन पूर्णकरनेलगे—जबसे शिमलस्थान लेलियागया और कोहक़ाफ में सुख छायरहा तबसे कासकों के इस समूह ने आज़ाफ महासागर से कास्पीन महासागरतक एक लगातार आबादी नियत की और तबसे सलाहके कामों की ओर ध्यान देने के योग्य हुये—अब उनके यहां इतनी ज़ियादह संख्या गेहूं की तैयार होती है कि बाहर भेजते हैं--परन्तु जंगी उमंग अबतक उन में बाकी है--और कोई२ उस पुराने और अच्छे समयको स्मर्ण करके शोककरते हैं--जब सरकेशियावालों के साथ लड़ाई करना एक मामूली मामिलाथा--और ज़मीनके खेतीकरने का काम कभी२ज़ियादह उमंग और कुलाहल के कामों से बदलजाता था--उनके जीवनकी जंगी और उमंग की बातें अब भूतहोगई--और अब सबसे ज़ियादह भयङ्कर शत्रु जिससे उनको सामना करनापड़ता है जंगली शूकर है--यह नरकुलके जंगल में रहता है जो सोतों की पस्तज़मीन और गड़हों के किनारों पर प्रकटहै--अभीतक उनको सरहदकी जंगके हज़ारों उमंग आगे आनेवाले यादहैं-- इसदेशमें जो सफर मैंने किये उनमें कई मरतबा भारी सफरकी लम्बाई में इसतरहपर जी बहलगया कि मेरे गाड़ीवानने अपनी ज़ाती परीक्षा के आगे आनेवाले उमंग बयान किये॥

सरकेशियावाले आश्चर्य्यही अपने शत्रुवोंपर ज़ाहिरा धावा करते थे बरन गड़हों की राहसे छिपे २ जातेथे--जिससे पीछेसे एकाएक पहुंचकर किसानों की आबादीको नष्ट भृष्ट करदें--और अपनी नक़ल के जल्दी के कारणसे और चाल और देशके सब जानने को वह बहुधा अपने मतलब में कृतार्थ होते थे--दोनों ज़ातों के नमूनों के देखने के पश्चात् मुझको इन सिपाहियों की चालाकी पसन्द आई--और इसकाम के विश्वासकरनेमें कुछ भी कठिनताई प्रकट नहींहुई--कि यह चुस्त और चालाक सरकेशियावाले कैसेही बहादुर क्यों न हों तो भी किसी दशामें वह मोटेताज़े और बहादुर कासकों की टोपी दरटोपी ईमानदारी की लड़ाईमें जहां भारी उत्पत्ती का आवश्यकता होती है बराबर और सन्मुख न थे--शायद मांटीनिगरोको छोड़

करके वेशक मैंने ऐसे कहीं प्रतिष्ठित नमूने नहीं देखे जैसे ज़ीपूरोवीन समूह में उनके बलिष्ठ मजबूत बड़ी २ मोछोंवाले आदमीथे॥

यायीयक और डानके कासकोंको हुक्म है कि वह अपने२ पुराने मकानों में रहें परन्तु जो छूटेथे और गवर्नमेण्ट की शक्ति उनको प्राप्तिथी वह लोग उससे बेनसीब कियेगये और उनका सूशल प्रवन्ध और डौल सर्व बदलगया--सब जमाअतें कठिनता पसन्दकरनेवालीं जो पहिले सर्कारी कामों की सफाई करतीथीं मौकूफ करदीगईं--और सरदार और दूसरेकार्य कर्त्तावों की रीति जिनको प्रजा चुनाकरती थी इस बुनियादपर फिर प्रचलित कियागया है कि परवी करने से प्रचलित की गई रीतें सेण्टपीटर्सवर्ग की धीरे २ उन्नति हो॥

इस अदलाबदलसे सूशल बराबरी जो पहिले के जमानेमें इन जमाअतों की पहिचानीहुई दशाका पूरा २ नक़शाथा जातीरही है--अफसर और उनके साहब और लड़के जिनसे एक प्रकार का पुराना दरजा भारी अमीरोंका नियतहुआहै राजसी वख़्शिस के द्वारासे बहुत बड़े जमीनके कितापर जो प्रथम जम्भूरी मिलकियत थी मालिक और स्वामी होगये हैं--और सब कासक अब अच्छीप्रकार एक तरहके फौजी सवार हैं--इन लोगोंके पास बहुत अच्छी ज़मीन कीमती है और सब प्रकार के जाहिरी महसूलों से वह जुदा हैं--इन रिआयतों और हक़ोंके बदले वह बेउपाय हैं कि अपने निजी खर्चसे हथियार और लड़ाईके सामान मोललें--और अपने या अन्य देशमें जहां कहीं सेनाके हाकिम मुनासिब समझैं उनको काम व खिदमतपर नियत करैं--सुखके समय में इन लोगोंमें से बहुतेरों को घर में रहने की आज्ञाहोती है--और कुछ रोज़ के लिये गरमी की ऋतुमें यह लोग बाहर निकलते हैं-परंतु यह लोग ज़ियादती से जंगी कामों के हेतु हमेशह बुलाये जातेहैं—और हर भागमें राज्यकी प्रूश सीमासे चीनकी सीमा तक यह लोग मिलते हैं—एशियाके सूबोंमें वह बड़े काम आतेहैं—विश्वास नहीं आता कि कितनी थकावट वह सहसक्ते हैं—और कितनी देर तक भूख प्यास और ओढ़ने बिछाने आदिकी कठिनतायें झेलसक्ते हैं—वह ऐसे २ हालोंमें खुशी काटसक्ते हैं—कि रीतिसे सेना के पियादह व सवार बसर नहीं कर सक्ते—समय २ पर हर कामके प्रबंधकी योग्यता रखना जो सब रूसवालों की एक तारीफ है उन लोगोंमें सबसे ज़ियादह बढ़ीहुई है—जब किसी एशिया की सीमा बहुत अंतर होतेहैं तो यह लोग तुरंत अन्य देशों की ज़मीनपर स्वामी बन बैठतेहैं—अपने घर आप बनालेतेहैं—अनाज की ऋतुयें तैयार करतेहैं—और नयी आबादी करनेवालों की तरह ठहरतेहैं—

और अपने जंगी कामों से भी ग़ाफिल रहतेहैं—जो उनको पशुवों की आवश्यक्ता होतीहै तो सरहद्दके बाहर अन्य राज्यसे या उस देशसे जिसकी वह कल्पित रक्षाकरतेहैं—चुरालातेहैं—और यह काम ठीक २ वैसाही है जैसा उनके बाप दादे सैकड़ों वर्षहुये कि किया करतेहैं—इसीतरह पर वह लोग अपना काम इच्छानुसार निकालतेहैं और सामान्य कोष सर्कारि से बहुत कम व्यय लेतेथे या यह रीति कहां तक आदमियों के संतोषस्थान के पसंदथा—अवश्य यह एक दूसरा सवाल पैदाकरता है—सम्बंधिक लोगों की ज़बानी मैंने कासकों की रक्षाकी बहुत शिकायत सुनी है—और वह लोग कहते थे कि उनके कारण से बड़ा खर्च पड़ताहै—परंतु शायद ऐसी शिकायतैं ध्यान व शीलके योग्य नहीं हैं—क्योंकि हर स्थान की रीतिहै कि लोग सबके सुखके लिये करदेने में विनय करतेहैं—और चाहते हैं कि फौजी कोषसे उसका खर्च कियाजावे ॥

कोई समय मैंने जंगी नौकरोंको इस बात को मानतेहुये सुना है कि कासकोंके प्रबंधका डौल पुराने समयसे ऐसाही चलाआता है—और जो सिपाही वहां होतेहैं वह कैसेही कामके योग्य मध्य एशियामें क्यों न हों—परंतु यूरुपके जंगके समय कुछ कामके योग्यहैं—मैं यह नहीं कहसक्ताहूं कि यह उनकी बात कहांतक शुद्ध है—क्योंकि यह एक ऐसा मामिला है जिसकी बात विद्वानको कुछ कहनेका अधिकार नहीं है—परंतु मैं कहताहूं कि कासकों की किसी प्रकार यह राय नहीं है—वह अपने को जारकी बड़ी सत्कारवाली सिपाह समझतेहैं और यह जानतेहैं कि जो काम मनुष्य के बलमेंहै उसको वह बखूबी प्रबंध देसक्तेहैं—और इसके सिवाय जो काम अपनी शक्तिसे बाहर है उसके करने के लिये वह बलरखतेहैं—डानवाले कासकों ने मुझे कई मरतबा इस बातका विश्वास दिलाया जो क्रुरमियाकी लड़ाई के समय में ज़ार छोटी २ नावोंका एक बेड़ा बनाने को आज्ञादेता तो वह अंगरेजों के जहाज़ोंका बेड़ा पकड़लेते जैसा कि उनके बाप दादोंके जहाज़ोंको आसूद महासागर में पकड़ लेते थे ॥

डानके कासकों के देशमें जब मेरा सफर हुआ तो मुझे कुछ बातें सम्बंधिक ज़मीन के कबज़े की दरियाफ्तहुई—इसहेतु मैं उनको पाठकों के दृष्टिगोचर करताहूं और मेरा अर्थ इससे यह है कि यह बातें योंही आश्चर्य युक्तहैं और उनसे कोई २ आरम्भके दरजे सूशल सरसबज़ी में खुलते हैं मुख्यकर वह अजीब रीति वार्षिक ज़मीन के टुकड़ों के बांटने का जिसका बयान मैंने एक उल्लास प्रथम में किया है ॥

पुराने समयों में डानके कासकों के तमाम देश में खेती करने मनेकी-

गई थी और जो कोई किसान करताथा उसको मृत्यु का दण्ड दियाजाता था—आमलोगों कोयह ख्याल है कि यहतदबीर इसवास्ते निकाली गईथी कि निवासियों का जंगी विलोला नियतरहे—परन्तु मेरी बुद्धिमें यह उन-की राय समुझ से वाहर और अक्ल के प्रतिकूल थी क्योंकि सबके सब कासक चन्दा को छोड़कर पेशा और व्यापारको बहुतही बुरा समझतेथे-- जिसमें परिश्रम का काम हो और मछली के शिकार और अन्य जीवों के शिकार पर और पशुवोंकी बढ़ती और लूटमार पर बसर करतेथे—परन्तु इनलोगोंमें विशेषतासे तुर्कोंके घर और बदलेहुये घरानेके गुलाम जिनका जीवनकेवल खेतीपर होताहै आजाते थे—इन तुर्कों और बदले गुलामों ने चाहा कि इस ज़मीन पर जो कभी जोती बोई नहींगईथी बड़ी क़ीमती है कई फसलैं बोयें—और जो उनको खेती की आज्ञा दीजाती तो चराई की ज़मीन कुछ खराब होजाती—पस मेरी रायमें विश्वास करके यहीकारण भारी ऊपर लिखितकी मने करने वाला था और इसराय की सहायता में और देशों के बहुत से इतिहास भी अनोमान ऐसेही लिखे जा सक्ते हैं— करागिस के देश में ग़रीब निवासियों के पास जो प्रथम सीमा के निकट रहते हैं गिनेहुये कुछ पशु होते हैं—वरन किसी के पास एकभी पशु नहीं है—यहलोग मिलीहुई ज़मीन को खेती के मतलब से रूसी किसानों को देंदेते हैं—और उनसे लगान लेते हैं परन्तु जो निवासी कि खुशहाल हैं और उनके पास पशुवोंके ज़ियादती से गल्लेहैं वह इस उपाय के जी जलन की राहसे प्रतिकूल हैं यहांतक कि जो उनको सामर्थ्य होती तो अवश्य मनाकरदेते और जो कोई ऐसा करता उसको मृत्युकादण्ड देते—क्यों-कि जहांतक ज़मीन खेती के काम में लाईजाती है उतनेही उसकी योग्यता पैदावार चराई घासकी कम होजाती है॥

इसके मनाकरने और सख्ती का चाहे जो कुछ असली कारण हो परन्तु अमली ज़रूरत किसानों के समूह के लिये सबसे हानिकारक थी—ज्यों २ आबादी की ज़ियादती और लूटमार की कमी होतीजाती थी ज़ियादती से लोग खेती की ओर परिश्रम करते थे—यद्यपि थोड़ेही देरमें खेतों में हल चलने लगे और कासकों के गांव में अनाज की बालियां झूमती देख पड़ने लगीं—पाहले २ इस नये वर्ताव में ज़मीन सम्बन्धिक के अनुसार कार्रवाई नहीं की हरएक कासक जिस के जी में आया कि फसल तैयारहो जहां चाहताथा हल चलाता था—और अनाज बोता था—और जबतक उसकी इच्छा होती उस ज़मीन को अपनी मूठ में रखताथा—जब उसको मालूम होता कि ज़मीनसे चिह्न प्रकट होतेहैं—तो वहउस खेतको छोड़कर

कहीं और जोतता — परन्तु यह रीति मिली हुई ज़मीन राज्यकी देरतक प्रचलित नहीं रही — ज्यों२ किसानों की संख्या बढ़ती जाती है — बहुतेरे फसाद बरपा होते और बहुधा मारव खूनकी नौबत आती — इससे बढ़कर एक ख़राबी इससमय पैदाहुई जब आसपासमें बाज़ार नियत कियेगये और यह बात होसकी कि अनाज वहां लेजाकर दूसरे देशके भेजने के वास्ते बेचाजावे--कोई गांवमें अमीर वंशके लोग मिलीहुई ज़मीनके भारी खण्डपर स्वामी होगये ज़ियादतीसे बैलोंकी जोड़ियां लगाके और क़रीबके देहातके किसानोंको सहायता के लिये बुलाकर ज़मीन उनसे जुतवाते--और बवाते थे और दो या तीन फसलों के लेने के पीछे वह ज़मीन को छोड़देते अर्थात् पांसि आदि उसमें न डालते--परन्तु उसपर अपनाक़बज़ा बनायेरखते और उसको अपना मुख्यमाल और मिलकियत समझते थे--इसप्रकार उस्स्थान की कुलज़मीन या यों कहैं कि ज़मीन का सबसे अच्छा भाग सत्यकरके क़ानूनके बिनाक़ैद इतने वंशों की जायदाद होगया--और उनके सामने में जो लोग कमसत्कारी थे और जिनकेपास कम रुपियाथा या बिना पूंजीथे उनके भागमें और सरावर अयोग्य खेतीकी ज़मीन पड़ी--या वह कि कोई ज़मीनही उनको नहीं मिली और उनकी दशा धीरे २ बेगड़ती गई कि मेहनत और मज़दूरी की नौबत आगई--जो यहकाम क़िसी विरटस नईआवादी या किसी और समूह में जिसमें प्रजा ज़ियादह स्वतन्त्र होती प्रकटहोता तो इसराहसे देशी सभाकी ज़मीन हमेशह के लियेमुख्य२फसादियोंकी जायदादहोजाती और जो लोग ज़मीन के मालिक न थे वह बेउपाय होकर नौकरों के समान जीवन काटते या और कहीं घरसे निकाल दिये जाते परन्तु बहुतेरे कामों के कारणसे कासकों के गांव में ऐसा नहीं होनेपाया--देशीसभा के वह सभासद जिनके पास ज़मीन न थी घरसे नहीं निकाले जासक्तेथे--क्योंकि फौजी लगावके कारणसे वह उसीस्थानपर रहने को लाचार थे जहां उनका घरथा--और उनको कुछ जायदाद ग़ैरमनकूलाकी ज़रूरतथी कि फौजी कामकेलिये सामान खूब पहुंचायें और उनकी अनोपस्थिता में उनके घराने की रक्षाहो सके — ससयों है कि वह ऐसी प्रजाके समानथेजो जंगी कामोंके हेतु लाचार हैं — जिनके पास बहुत ज़मीन नहीं है कि यह अपने करणीय कामोंका प्रबन्ध देसकें और जिन लोगोंने उनको बेदखल करादिया था उनसे उनको चाहे वे चाहे निन्दाकी जगह थी — इस असन्तोषी से बड़े२कठिन खराब प्रबन्ध प्रकट हुये इस वास्ते उसके दूर करने के लिये उनको उपाय शोचनापड़ा — पहले एक छोटी तजवीज़ का परिश्रम कियागया वहयह कि जो कि देशी समाज ज़िम्मेदारहै कि जितने

आदमी लड़ाई के हेतु बुलाये जायं उतने उपस्थित करैं—इसहेतु उक्त ज-
माअत को योग्य है कि उन लोगों को हथियार और लड़ाई दें जो इतने
ग़रीब ग़रीबहैं कि आप प्रबन्ध नहीं करसक्ते—परन्तु इससे उन सभासदों
को धीर्य नहींहुआ जिनके पास ज़मीन नहींथी—उनकी निंदा ठीकथी कि
उनपरभी वही बोझा है जो ज़मीनों के मालिकों पर है—इसवास्ते उनके
हक़भी बराबर होना चाहिये उनमें बराबरी का उमंग अभी तक बहुत था
अन्त को वह अपने हक़ों के नियत करने में कृतार्थ हुये—उनकी इच्छानु-
सार दीहुई ज़मीन को देशी सभाने अपनी मूठ में कर लिया—और जैसा
कि ऊपर बयान होचुका है पटमासी जमीनको बांटने की रीति प्रचलित की
गई है—इस रीतिसे सभासद आदमियों में हरएकके पास ज़मीनों का एक
भाग अवश्य था—भिन्न कामों पर जमीनके बांटने का डौलभी प्रतिकूलथा
जैसे करानस काया के गांव में यह प्रबन्ध का डौल सामर्थ्य किया गयाथा
किसब खेतीके योग्य इस भागके सिवायजो बालकों के हेतु रक्खी गई थी
उन सभासद मनुष्योंकी संख्याके अनुसार जो सत्रह वर्ष के होचुकेहैं पृथक्
भागोंमें बांटी गईथी—यह प्रबन्ध छा वर्षके हेतु किया गया है—इस अरसे
में जो लोग सत्रह वर्ष के होजायंगे उनको इस ज़मीन का एक भाग दिया
जायगा—जो ख़ाली रक्खी गई है—रांडों को उनके बच्चोंकी संख्या के अ-
नुसार ज़मीन मिलतीहै—जिनके बच्चे तीनसे कम होतेहैं उनको आधा भाग
मिलता है—जिनके तीन बच्चे होते हैं उनको पूरा भाग मिलता है—जिनके
तीनसे ज़ियादह होते हैं उनको दो भाग मिलते हैं—जब सभासद को भाग
मिल जाता है तो उसे सामर्थ्य है कि अपने भागको जो चाहे सो करे--कोई
उसको आप जोतता बोता है—कोई किसी सालाना रक़म लगान पर देता
है--कोई अपने परोसी को इसबात पर दे देता है कि पैदावार का कुछ भाग
उसे मिलेगा--अमीर घरानों में कोई घराने बहुत ज़मीन जोतते हैं क्योंकि
बहुत से सभासद निरन्तर खुशी से अपने भागों के किसी भाग में बीज
बोते हैं--होसक्ता है कि ज़मीन के बांट के पूर्व बड़ी देरतक के लिये कोई
घराना कुछ भाग मोल ले लेवे--और सर्व भाग एकही ज़मीन में उसे मिल
जाय--इसकारण से बहुतेरे सभासद ऐसे हैं जिनके पास सच्चों जमीन नहीं
है परन्तु उनको निन्दा करने की जगह नहीं है क्योंकि उन्होंने अपने हक़ों
को अपनी खुशी से बेंच डाला--और आगे दुबारा आम बांट के समय वह
फिर अपने हक पाजावें गे॥

अब मैं यह बयान करूंगा कि खुशल उन्नति के शुरआत समय के कोई
छिपे काम इन बातों से कैसे प्रकट और प्रकाशित होते हैं॥

सरहिनरी में लिवीली आदि ने जो यांच हाल में शुरुआती कारखानों और प्रबन्ध की बुनियादों की बावतकीहै उससे निश्चयहोता है कि सबदेश में किसी न किसी समय वैसेही देशी समाजें नियतथीं जैसी अबतक रूसमें नियत हैं—लिवीली का बयान है कि अब हम साबित करसक्ते हैं कि देशी समाजें ऐसी जातोंमें उपस्थितथीं जिनमें हरतरहसे भूशलदशा में प्रतिकूलता थी—जैसे पुराने जरमन- पुराने अतालियावाले--पीरो—चीन—मिकिजकू हिंदूस्तान अर्थात् आर्य्यावर्त्त--इस्कीन्डनीवियावाले--अरबमेंभी देशी समाजें नियत थीं और हरएक देश व जातमें एकहीदशा उनकीथी--जबइस प्रबन्धी बुनियादको हमसब जातों और हरप्रकार के जल वायु में देखते हैं तो समाज की उन्नति के लिये हम उसको एक जरूरी और कामवाली वस्तु समझते हैं और उसमें एकप्रकारका क़ानून शक्तीदेखपड़ता है जो दुनिया भरमें प्रचलितहै—और जायदाद ग़ैरमनकूलाकी हरप्रकार के हरे भरे और उन्नतिके लिये योग्य हैं—जो फल मैंने निकाले हैं उनको जब मैं उनइतिहासोंसे सामना करता हूं जो मैंने पिछले उल्लास में बयान किये हैं कि जो चरवाही पेशे से लोग खेती का पेशा सामर्थ्य करनेलगे तो बस मेरे निकट इस आश्चर्यी उन्नतिका द्वारा और इस क़ानून शक्तिकी जिसको लिवीली तमाम दुनियामें प्रचलित बताताहै उसकी सत्यता और असलियत समझने में सहायता मिलनी है ॥

जबतक देशी समाजके सर्व चरवाही डौल डाल हैं और जबतक उसके पास ज़मीनकी विशेषता होतीहै तबतक कोई कारण समझमें नहीं आता--कि घराने के सभासद क्यों ज़मीन को पृथक्२भागों पर बांटतेहैं वरन इसके कारण तोड़ने वाले अवश्य हैं—कि इस डौल डालको न बदलें—ज़मीन के बांटको बहुत ज़ियादह गुण युक्त करने के लिये यह काम योग्य होगा कि किसी प्रकार का झाड़ी या गड़हा बनाया जाय—परन्तु उसके बनाने में बड़ी मेहनतकी आवश्यकता होगी--और यहसर्व परिश्रम व्यर्थ जायगा--और महगी गुज़रेगी—क्यों कि इसमें सब से आराम है कि भेड़ और पशु आपुसमें मिलकर चरैं—जो हरियालीका क्षेत्रफल कमहै और इसके कारण से पृथक् घरानों में अपने २लाभों की बाबत फसाद पैदा होता है—तो जो सबके सब चाहैं कि ज़मीनसे बराबर लाभ उठावें तो यह बात झाड़ी और गड़हेसे नहीं प्राप्ति होसकेगी—वरन केवल इसी प्रकार प्राप्ति होसकेगी कि भेंड़ और पशुवों की इस संख्याको जिसका अधिकार घरानोंको हरियाली में भेजने का है परमित करदें—जैसा कि आजकल रूसके बहुत से मौज़ोंमें किया जाताहै। जब किसी आदमीकी इच्छा होती है कि जितनी भेड़ और

पशु रखनेका उसको अधिकार है उससे ज़ियादह रखसके तोवह और आदमियों को कुछ बदला दे देता है—पस हम देखतेहैं कि चरवाही पेशों की ज़ातोंमें ज़मीनके भिन्न२भाग करना ग़ैर जरूरी और अयोग्य हैं—पस विश्वास करके यह कभी न होने पावेगा कि जायदाद ग़ैर मनकूला ज़मीनके भिन्न२भाग होजायं ॥

खेती का व्यापार सामर्थ्य करनेके साथही यहमनोर्थभी पैदा होजाता है कि ज़मीनको उन भागों पर विभाग करदें जिससे देशी समाजबनी है क्योंकि जब हरबन्श खेती पर जीवन पूर्ण करेगा—तो एक परमित भाग ज़मीन का उसके पास होना चाहिये—जो ज़मीन खेती के योग्य ज्यादासे हो तो घराने के हर एक मुखिया को आज्ञा दी जा सक्ती है कि जितनी ज़मीनकी उसको आवश्यकताहो उतने पर स्वामी बन बैठे—जैसा पहिले कासकों के गांव में होता था—और जैसा रूसकी नई आबादियों में जो सैबेरिया में प्रकट हैं अबतक होता है—जो इसके प्रतिकूल ज़मीन खेती के योग्य कम है जैसा विशकर के कोई गांव में हाल है तो विश्वास करके बन्शों में ज़मीन योग्य बांटी जायगी ॥

जब ज़मीनके परमित भागों में विभाग होने का मनोर्थ होता है तो इस बुनियादमेंभी झगड़ा पैदा होताहै कि ज़मीन कुलदेशी समाजकी जायदाद समझी जाय—या पृथक्२जुदाकी—जिन लोगोंके पास ज़मीनका परमित भाग होताहै वह बहुधा उसको अपनी मूठमें रखते हैं और अपनी औलादके लिये छोड़ जाते हैं—इस्पिटीके ऐसे देशों में जिनकी बाबत मैं उसकाबयान करताहूं ज़मीनकेगुण और खेतीके प्रबन्धी ढौलसे इसभारी क़बज़ेके बदलने और सम्मतिमें अधिकार नियतकरनेके प्रतिकूल गुणपहुंचताहै--सबसे केवल तीन या चार सालतक ज़मीनका एकटुकड़ा लगातार जोताजाता है--इसके पश्चात् कमसे कम उसके दुगने ज़मानेतक वह टुकड़ा छोड़दियाजाताहै और देशी समाज के किसान किस अन्य अमलदारी के भाग में चले जाते हैं यह सत्य है कि कुछ देर के पश्चात् वह उसी ज़मीन के पुराने भाग में लौट आते हैं जो इस दरमियान में व्यर्थ पड़ी थी--परन्तु जो ज़मीन का गुण निकट२बराबरहैइसवास्ते घरानों और भिन्न अच्छे आदमियों को कोई कारणनहींहै कि चाहे वे चाहे उन्हींज़मीनके भागोंकी इच्छाकरैं--जिनपरवह पहिले मालिक थे इसदशा में विश्वास करके यह बुनियाद मज़बूती तरह पर नियत रहेगी कि ज़मीन पर पृथक्२सुजनों का क़बज़ा बना रहे--हर एक बंश संतोष करताहै कि इतनीज़मीन उसको मिले--परन्तु यह कोई नहीं कहता कि अमुक मुख्य भाग मिले--अर्थ संख्या से है न कि मुख्य भाग

ज़मीनसे—सम्पत्ति का अधिकार देशी समाजके हाथमें रहता है—यह बात भूलनी न चाहिये कि जायदाद व असली रुपयों में जो अन्तर है वह रूस में बहुत जरूरी है और उसका गुण पड़ता है—क्योंकि जबतक देशी समाज को सम्पत्ति का अधिकार प्राप्ति है—तबतक वह अपनी इच्छानुसार जमीन को दुबारा बांट सक्ती है—ज्यों२आबादी बढ़ती जाती है और जमीन कम होती जाती है इतने खेती के आरम्भी डौल और अयोग्य डौल ऊपर लिखितके बदले कुछ योग्य डौल खेती का बदलजाता है इस खेती डौलके अनुसार किसानोंकी अमलदारी देशी समाजके एकभागसे दूसरे भागको ऋतु पर नहीं बदलतेहैं—बरन सदैव उन्हीं खेतोंको जोततेहैं—और जो जमीन के टुकड़े उनके कब्जे में होतेहैं उनमें लाचारैं होकर पांस डालनी होतीहै-इस बदली से यह बुनियाद आश्चर्यही नियत रहती है कि देशी समाजकी कुल जायदाद ग़ैर मनकूला समझी जाय—क्योंकि जब घरानों का बहुत देर तक कब्ज़ा बना रहताहै तो जिस जमीनके भाग पर वह मालिक रहते हैं उनपर उनको एक प्रकार का अधिकार प्राप्ति रहता है—और जो लोग अपनी ज़मीन पर अच्छी प्रकारसे पांस नहीं डालते वह ऐसी जमीनोंसे उसको बदलने में चाहे वे चाहे छेड़ने वाले होतेहैं—जो उनके अग्रशोची और आलस्यी मनुष्यों की मूठ मेंथी—परन्तु रूसमें इस अदलाबदली से मिली हुई जमाअत की सम्पत्तिकी बुनियादों में अन्तर नहीं आता—यदि मध्य देशोंमें ऊपर लिखित खेतीका डौल कई नस्लमे प्रचलितहै—तो भी मिली हुई जमाअतकी सम्पत्तिकी बुनियाद और जमीन की सालाना या साल में दोबार जमीनके दूसरे बांटका कायदा अबतक जैसा का तैसा उपस्थितहै--इस अजीब कामसे रूस और पश्चिमी यूरुप के देशों में बड़ाही अन्तर है—मैं खुशी २ उसकी बुनियादका छान करता—परन्तु यह ऐसी बहस है कि इसमें जियादती दरकार है—और मुझे डरहै कि शायद इस गुजरी और कठिन बहस से पाठकों के सन्तोष की लगाम हाथसे जाती रही—बसहम डाननदी के कासकों का बयान आरम्भ करदेंगे॥

डानके कासकों की असली दशा और बीता इतिहास उन लोगोंके लिये बहुतही उपयोगी और लाभकारक है—जो सूशल तरक्कीकी तारीख जानना चाहते हैं—जैसे इससे उसको मालूम होगा कि फौजी ओहदों में उन्नतिपाने से अमीरों का दर्जा कैसे नियत होसक्ता है—और बिना किसी व्यवस्था व रीति कानूनी वजा प्रचालित के घरानी गुलाम कैसे पैदा होगये—और कैसे तमाम देश मे देशी डौल डाल में शामिल होगई—जो तारीख रूस के शौकीनों को मज़हबी कामों और ख्यालों के मुख्य प्रकटकरने औरजांचकी

रुचि है तो अनगिनती मजहवी समूहोंकी जांचका उनको एक वड़ा लम्बा चौड़ाढेर मिलेगा — और जो अगले जमानेके अजीवरीतें जाननेका शौकीना है तोभी उसके कामके लिये वहुत है ॥

उदाहरणके डौलपर मैं यहां एक अजीव रीतिका वयानकरताहूं जो अब वन्द होगई है — यदि कासक जमीनकी पैमायश कम जानतेहैं औररजिस्टरी जमीनकी वावत इससेभी कम इसवास्ते सरहदकी वावत वहुतेरी लड़ाई होती थीं — और फसादकी वुनियाद नियत होजाती थी — और हमेशह यह काम मजबूत रहताथा कि किसकी कहां तक सीमा है — जब एक वार सीमों का फैसला कर दियागया तो उसकी रजिस्टरी करानेका आरम्भी डौल निम्न लिखित सामर्थ्य किया गया — दोनों गांवके सवलड़के जमा कियेगये और भेड़ोंकी तरह सामनेके मैदानमें यह जमाअत हांकीगई — इसकेपीछे सव आवादी के लोग इस सरहदकी ओर चले जो तजवीज़ कीगई थी — और हर एक सरहद पर लड़कोंकी एक जमाअतको कोड़े मारे जातेथे — और उनको आज्ञा दीजातीथी कि घरभाग जांय — यह इस आशासे किया जाताथा कि जिन वालकों पर कोड़े पड़ेंगे मरणपर्यंत न भूलेंगे--जहां उन निर्दोषियों को डाट दीगई थी — मुझे विश्वास दिलायागया है कि यह युक्ति सवसे बहुत गुण वाली होती थी — परन्तु इससे हमेशह कृतार्थी नहीं होती थी — परन्तु इसके सिवाय झगड़ा कभी२पैदाही होजाताथा — और जो लड़के कि कोड़े खाये हुये थे — वह अव वढ़कर इसके प्रतिकूल फल प्रकट करतेथे — कि इस डाटसे उनको लाभ पहुंचा — यह फसाद या तो इस कारणसे पैदा होते थे कि जो दण्ड उनको दिया गयाथा वह कठिन और खराव न था — या इस डौल में कोई और फसाद होगा — जव कोई ऐसी वात प्रकट होती थी तो यह उपाय किया जाताथा कि निवासियों में एक सवसे मिसन आदमी पंच नियत किया जाता था — और इंजीलकी क़सम उससे लेलीजातीथी कि अपनी विद्या व बिश्वास में ईमानदारी से काम करेगा — उसके पीछे अपने हाथ में एक मूर्ति लेकर वह उस तरफ जाताथा जिसको पुरानी सरहद समझता था — उसके फैसलेको दोनों समूह आखिरी फैसलाकी तरहपर स्वीकार कर लेते थे--आम इससे कि वह गलती करै या न करै — कोई गांव में यह रीति सन् १८५० ई० तक प्रचलित थी आखिर उक्त साल में गवर्नमेंटके अफसरों ने हदों का साफ२कतई फैसला कर दिया ॥

इति ॥

——॥——

# रूसका इतिहास

## उल्लास उन्नीसवां ॥

—※—

### इस्पिटीके मैदानको अन्यदेशियोंने आबादकिया ॥

इस्पिटी का मैदान—ज़ातों व भाषावों व मज़हबों की प्रतिकूलता—जरमनसे आकर लोगोंने नई आबादियां नियत कीं—रूसी पैरवी खूब करतेहैं—मिन्यूनाईटवाले—जल बायु बिलगारिस्तानसे आकर लोगोंने उक्त मैदानको बसाया—यूनानी जो तातारी भाषा बोलतेहैं—यहूदीकिसान—रूसकी पैरवी—सरकेशिया का स्काच—अन्यदेशियोंकी संख्या ॥

यूरुपी रूस में किसानों और जंगली आदमियोंने जंगलको प्रकाशितकिया--लड़ाइयां अब भूतकामों में दाखिलहोगई--और हरभरा इस्पिटी का मैदान जिसमें ईरानियों और तूरानियोंमें सैकड़ों वर्ष लड़ाई होतीरही जार रूसकी राज्य में मिलालियागया--चरवाहीजातों में से कुछ तो निकालदीगई और कुछ आज्ञाकारी करलीगई--और जिसराज्यको उन्होंने वहुत देर तक अच्छाई के साथ वचारक्खाथा उसमें अब चैन सुखसे मौजे वसायेगये हैं--और परिश्रमी किसान खेती करते हैं ॥

इसदेशके सफर में मामूली तरहके मुसाफिर को कोई जीलुभानेवाली वस्तु देख न पड़ेगी--वह ऐसीवस्तुको कभी न देखेगा--जिसको वह वढ़ाकर शक्तीवहारके नामसे प्रख्यात करेगा--यदि कईदिन तक वह सफरकरतारहे परन्तु उसको यह समय न मिलेगा कि अपनी नोटबुक में कोईवात लिखसके -परन्तु जो वह सातोंजवान या दुनियांकी विद्या अथवा नांजींद अर्थात् मनुष्यों की असलियत जांचता है-तो उसको कुछ काम हाथ आजायेगा--क्योंकि यहां उसको बहुतही भिन्नप्रकारों की जातें मिलेंगी--और बहुतसी

पृथक् भाषायें वह सुनेगा जिनसे सात जवानतककी योग्यता भाषाजाननेकी परीक्षाकी कसौटी पर मक्कार न उतरे॥

यहजातकी प्रतिकूलता इस हिक्मत अमलीका फल है जो मलका कैथरायन दूसरीने सामर्थ्य की थी--उधर तो दक्षिणी सरहद्द धीरे २ बढ़ाईजातीथी -और इधर विजय कियेहुये स्थानपर मध्यदेशोंसे रूसी किसान उसमें वसायेजातेथे--यह लोग शौकीनाथे कि जितनी जमीन व रिहाई उनको अपने घरके गांवमें प्राप्त है उससे जियादह यहां मिले—परन्तु मलकाकैथरायन के समय में सरहद्द इतनी शीघ्र वसाईगई कि प्रथम की जो रीतिथी कि विजय कियेहुये देशों में लोग अपनी खुशी से जाके वसतेथे वह रीति ऐसी नथी कि जिनस्थानों को वह मिलाये वह आवाद होसकें—पुनि मलका कैथरायन ने यह उपायकिया कि अन्यदेशोंके लोगोंको एक प्रबन्धके साथ यहां वसनेके हेतु बुलाया—पश्चिमी यूरुपमें जो उसके दूतथे उनको आज्ञा दीगई कि कारीगरों और किसानों को रूसमें आनकर वसने को चेतनादें और इस परिश्रम में कोई वात उठा न रक्खें--पृथक् देशों में मुख्य २ एजण्ट भेजेगये कि दूतोंको उनके परिश्रम सहायतादें—हज़ारों आदमियों ने इस बुलावको स्वीकार किया और बहुतेरे उस ज़मीनपर वसे जो थोड़ेदिन उधर चरवाहीजातों के चरस्थानकी ज़मीन थी—इस हिकमतअमली उसके पीछे भी आज्ञाकर्त्ताओं ने सामर्थ्यकिया और वर्त्तमानसमय तक नियत है परन्तु वीचमें कभी २ लगाव टूटगयाथा—उसकाफल यहहुआ कि दक्षिणी रूसमें अब इतने भिन्नजातों के आदमी देखपड़ते हैं कि शायद यूरुप में कहीं और नहोंगे नथे रूस के सर्कारी नक्शों में निम्नलिखित ज़ातें लिखी हैं—नया रूस—इकाटर नोसिलाफके सूबे—टारिड—खरसन—बिसरेवियामें इतनी ज़ातैंहैं—बड़ेरूसी—छोटेरूसी--पोलेण्डवाले--सर्वियावाले मान्टीनिगरोवाले मालड्यूयावाले—बिलगारी—जरमन—अंगरेज़—सूडनवाले—सूस-फ्रांसीसी—अतालिया निवासी—यूनानी—अरमन—तातारी—मारडवावाले—यहूदी—चिप्सी—उनके मतभी निकट२ इतनेही भिन्नहैं—नक्शों में निम्न लिखित मज़हव प्रकटहोतेहैं—यूनानीगिरजा—रोमनकैथोलिक—जियारजियावाले—लोथिरी—कालवेनिस्ट—एंग्लीकन—मिनूनाइट—सियाराटिस्ट—पिटीस्ट—करीमयहूदी—टालमूडिस्ट—मुसलमान—और अनगिनती रूसी ज़ातें हैं—जैसे मूलूकानी और इसगापिटसी—अर्थात् ख्वाजेसरा आप आमेरिका के नक्शोंसे इतने भिन्न मज़हब और समूहों की ज़ातें नहीं प्रकटहोती हैं॥

यह काम अवश्य वयान करदेना चाहिये कि वीजक ऊपर लिखित यदि

शुद्ध है परंतु इससे असली आवादी का सच हाल प्रकट नहीं होता--निवासियोंमें रूसी और यूनानी विशेषतासे हैं--और जिन ज़ातों का नाम ऊपर लिखागया उनमें वहुतेरों में गिनेहुये कुछही आदमी हैं और उनमें कोई २ केवल क़सवोंही में हैं--जैसे फ्रांसीसी--इन सवके साथ देहात की आवादीमें ज़ातोंकी प्रतिकूलताकी वड़ीही अधिकारी है--एक मरतवा तीन दिन के अर्सेमें मैंने यूनानी--जरमन--सरविया--विलग़ारिस्तान--मांटीनिगरो--और यहूदियोंकी नई आवादियां देखी--और मेरी सवारी अच्छीप्रकार आगे की ऐसी सादी थीं॥

अन्य देशोंसे जो ज़ातैं आनकर आवादहुई उनमें जरमनवाले कई दर्जे ज़ियादह हैं--गवर्नमेंट की इच्छा उसके वुलाने से यह थी कि वह आनकर पड़ीहुई ज़मीनपर खेतीकरैं--और उनके द्वारासे ज़ाती धनकी उन्नति हो और रूसके आसपास के किसानों पर उनकी देखा देखी योग्यता का गुण पड़े--परंतु वह इसमें कृतार्थ नहीं हुई कि रूसके किसानों पर योग्यता का गुण पड़े--जरमनकी नई आवादियों में जो रूसी गांव हैं उनसे जहांतक मैंने ध्यानकिया सवसे यह प्रकट होताहै कि जरमनीवालोंका कुछ भी गुण नहीं पड़ा--भिन्नज़ातोंके आदमी अलगथलग रहतेहैं और उनमें आपसमें जहांतक होसक्ताहै वहुत कम मेलजोल और सलाहरहतीहै--रूसके किसानोंका स्वभाव है कि सव वस्तुवोंको ध्यानावस्थित देखतेहैं--यह लोग अपने लायक और परोसियोंके मज़हवके डौलडालपर ध्यानके साथ देखतेहैं--परंतु यह कभी ख्याल भी नहीं होता कि वही डौल आप भी सामर्थ्य करैं--जरमनको वह एक दूसरीही दुनियांके आदमी समझतेहैं और उनको वदज़ात और तीव्र मानतेहैं--और समझतेहैं कि ईश्वरने जो उनको मुख्य वातैं सुंदरदीहैं वह यूनानी समूहको नहीं हासिल हैं--उनके निकट जरमनवालोंको वड़े २ और सुनहरे और खूवसूरत मकानोंमें रहना वैसाही शक्ती काम है जैसा यह काम शक्ती है कि चिड़ियां अपनेलिये घोसला वनायें-और जोकि किसी मनुष्य के जीमें विश्वासकरके यह ख्याल न आया होगा कि अपनेलिये चिड़ियों के ऐसे घोसले वनायें इसवास्ते रूसी किसानोंको भी कभी यह ख्याल नहीं हुआ कि जरमन डौलके मकान अपने २ वंशके लिये वनायें-- इसवारे में इसके सिवाय और कुछ नहीं कहा जासक्ता कि रूसी रूसी है और जरमन जरमन--और वस॥

जो रूसी किसान जरमनवालों के परोस में रहते हैं उनको यह पुराने फिशन के ख्यालोंसे इसवातकी सचाई होतीहै—कि रूसी ढूंढ़नेमें शौकीना हैं। और जिसकिसी परदेशी से उनको काम पड़ना है उसकी रीतैं और

स्वभावके सामर्थ्य करनेका रूसियोंको बहुतहीमनोरथहोताहै--यद्यपि यहएक नामी बातहै और सारी दुनियांको उसका विश्वासहै कि रूसी अपनीज़ातको ऐसी सरलता से बदलडालते हैं जैसे एककोटपहिनकर दूसरा पहिनलिया--और जिसज़ातसे उनको कोई सम्बन्ध नहींहोता उसकीवज़ा सामर्थ्य करने से खुशहोते हैं--पर काम ऊपर लिखितसे उसकेप्रतिकूलफसाददेखपड़ताहै॥

सत्य यों है कि इसकाम में हमको किसानों और अमीरों में अन्तर करना चाहिये--अमीरोंको बड़ी इच्छाहोतीहै कि अन्य देशोंकी राह और रीतोंऔर प्रबन्धी डौलको सामर्थ्यकरैं -परन्तु इसके प्रतिकूल किसानोंको पुरानीबातों और वज़ाकी चाहहै--परन्तु यहख्याल न करनाचाहिये कि यह अन्तर ज़ाति की भिन्नतासे पैदाहुआ है--इसका अन्तर इन दोनों दर्जोंकी गुज़री तारीख़से मालूम होसक्ता है--और ज़ातोंकी तरह रूसी भी उससमयतक अगले जमानेकी दशा में रहेंगे जबतक वह अपनी असली दुनियांकीशुरुआतीदशा को नहीं बदलते—अर्थात् जबतक वह जमानेके हालोंसे वे उपाय नहींकियेजायंगे तबतक वह पुरानी लकीरके फ़क़ीर बनेरहेंगे—अतिकालबीता कि भारी अमीरों को उन रूसियों ने पुराने डौलके छोड़ने पर लाचार किया जो योग्यता और आरामको प्रकटकरते थे और उससमय से अन्य देशों का गुण उनपर निरन्तर ऐसा होतागया कि वह कोई नयाडौल सामर्थ्य नहीं करसक्के—जिस ढर्रे को वह उपयोगी और लाभकारक समझते हैं उसको तुरन्त सामर्थ्य करसक्केहैं—उसके प्रतिकूल सबकी भारी जमाअ़त जियादह ऐसी न थी कि पुरानी रीतैं और स्वभाव इस सरलता के साथ उनमें छुड़वादीजांय इसवास्ते उनमें अभीतक कंसरवेटिव उमंग अत्यन्त बाक़ीहै॥

इसबातकी सहायतामें मैं दो काम बयानकरूंगा जिनपर मैंने बहुधाध्यान दियाहै एक यह कि मूल्लूकानी समूह पर जिनके मध्ये मैंने बहुधा छेड़बाज़ी की है—बहुत जरमनका गुण पहुंचा—वह बे मज़हब होगये—और इस कारणसे गुज़रे ज़मानेसे जो उनको सम्बन्ध था उससे रिहाई प्राप्तिहुई—और मतके कामों में भी उनके ख्याल बदलगये—दूसरा काम यह है कि जो किसान मज़हबके पाबन्दहैं सरलता से वह ढंग सामर्थ्य करसक्केहैं—जो उनको उपयोगी मालूमहोता है—जैसे इन किसानोंको लीजिये जो खेती छोड़कर कारीगरी का काम सामर्थ्य करते हैं—जब वह देखतेहैं कि एकनई दुनियां में आगये और इस नई दुनियां में वह अपने बाप दादे के डौल पुराने से नहीं रहसक्के तो वह बिना ठहरने अन्यदेशोंके ख्याल और उनके प्रचलित कियेहुये कामों को धारणकरलेते हैं —और जब एकबार इसनये ढर्रे को स्वीकार करलिया तो वह जरमन को पस्त करते हैं॥

बहुधा समय लोग ऐसे रूसी और जरमन नई आबादियोंके सामने और अन्तर देखने से जो करीब २ प्रकटहों यहफल निकालते हैं कि इसल्यूविंक ज़ातपर परट्यूटांक ज़ातकी बढ़ती है और इस बड़प्पन को और ज़ियादह बढ़ाने के अर्थ से मिनूनाइट की नई आबादियों को भी सब जरमन नई आबादियों में मिलाते हैं—यदि ज़ियादह बहसकी इस स्थानपर आवश्यकता नहीं है परंतु इतना तो मैं अवश्य कहूंगा कि यह डौल बहसकी नाइंसाफी में दाखिल है—मिनूनाइट समूह पहिले में कसबे डीनज़क के निकट रहताथा और प्रूससे इसलिये भागके बसा कि वहांसेना में सिपाही ज़बरदस्ती नौकर कियेजातेथे—यह अपने साथ अपने२ घरमें बहुत पूंजीलाये—और ज़मीनके सम्बन्धिक उनका ढेर योग्य भी बहुतथा—उनको इससे ज़ियादह ज़मीन की संख्या मिली जितनी रूसियोंके पासथी—इसके सिवाय अभी हालके ज़माने तक उनको बहुतही कीमतवाले रिआयती हक प्राप्त थे—फौजी नौकरी से अच्छीप्रकार छूटेथे—और टिकससे भी अच्छीप्रकार छूटेथे दुनियवी कामों में वह जरमनके नये आबादहुये लोगोंसे सबसे अच्छे हैं और जरमनवाले अपने रूसी परोसियों से बढ़ेहुये हैं—जरमनके बड़े २ कीमती जिले तकमें उनकी कृतार्थी पर लोगोंकी अंगुलियां उठीं—इन धनवान् और रिआयती और तालीम पाये हुये किसानों को ऐसे गरीब और अशिक्षा पाये हुये किसानों से सामना करना जो भारी टिकसके बोझे के नीचेहैं और फिर दोनों जातोंकी जाती योग्यताके फल बाहर करना ऐसी व्यर्थ बात है कि उसपर बारीकी निकालने की आवश्यकता नहीं है ॥

जो मुसाफिर रूस के मौजों में कुछ दिन रहते थे थक गया हो उसको मिनूनाइट की नई आबादियां दुनियां की वैकुंठ देख पड़ैंगी--उसको ज़मीन के छोटे से पेट में जो किसी सोते के निकट है यकायकी ऊंची२ छतों के मकानों की एक बड़ी लम्बी पंक्ति देख पड़ेगी--जो दरख्तों में आधी छिपीहुई होगी--और जब ध्यान करके देखा जायगा तो पेड़ छोटे२ से पौधे मालूम होंगे- परन्तु इस्पिटी मैदान के भारी सफर के पीछे वह पौधे यदि छोटे हों परन्तु उसके देखने से खुशी होती है क्योंकि उक्त सफर में तो पेड़ या झाड़ी का कोई कहीं पताही नहीं है--मकान बड़े होते हैं और सुन्दर भूषित--मरम्मत ऐसी सुन्दर होती है कि रात्रि दिन यही मालूम होता है कि अभी२बने हैं—कमरे सारे भूषित हैं और अत्यन्त साफ परन्तु सुन्दरता का उनको इतना ख्याल नहीं है—मकान के निकट अश्वशाला और गोशाला है—सामने की ओर एक लम्बा चौड़ा अहाता है जिससे मालूम होता है कि दिन में कई बार साफ किया गया है--और पीछेबाग़है जिनमें

अच्छे२पेड़ हैं--नाना प्रकार के मेवे फूल वहुत विशेषता से हैं क्योंकि वहां का जल वायु उनको रास नहीं आती—निवासी सादह स्वभाव धर्मवान् और वारादार.होते हैं परन्तु वुद्धि के तीव्र नहीं और जो वस्तु उनकी छोटी सी परमित दुनियां में वाहर हैं उनसे सरोकार नहीं रखते परन्तु जिनकामों को वह अपने परिश्रम के योग्य समझते हैं उनको खूव समझते हैं--जो कोई परदेशी वहां गया तो वह इस प्रकार वर्ताव करेंगे कि भला न मालूम होगा क्योंकि वह अलग थलग रहना चाहते हैं और जल्द वेतकल्लुफ़ नहीं होजाते और परदेशियों पर भरोसा कम रखते हैं और जो लोग उनके समूह के नहीं उनसे मिलना जुलना पसन्द नहीं करते—परन्तु उनसे जो कोई आदमी उनकी भाषा में वात चीत करै और मज़हवी कामों की वावत पादरियों से विवाद करै तो उनके स्वभावका दुःख और अलग २ रहने की आदत तुरन्त छूट जाय—परन्तु ऐसे गांवों में वहुत देरतक ठहरने की सलाह कोई न देगा--क्योंकि जो प्रवन्ध की कठिनता वहां है उसको ऐसी ज़ात के लोग कदापि सह नहीं सक्ते--जिनकी रगों में डच ज़ात का रक्त न पहुंचै--परन्तु जिस समय में इस्पिटी के मैदान पर लोग देखने के लिये जाते हैं उन दिनों में कुछ दिन ठहरने के लिये वह वहुतही रमणीय मंदिर है—क्योंकि यात्रियों को कुछ सुख और स्वच्छता की आवश्यकता है—जो मैंने उसको दुनियां का वैकुंठ कहाथा तो इतना और वढ़ा देना चाहिये कि दुनियां का वैकुंठ केवल डच लोगों के निमित्त है ॥

इन मिनूनाइट और कुछ और जरमन के नये वसे लोगों ने जो कुछ सूखे पेड़ वोदिये और उसमें कृतार्थ हुये—तो कोई आदमियों ने ग़लती से यह सम्मति दी कि जो पेड़ ज्यादती से वो दिये जांय तो जल वायु का सूखापन जिससे इस देश के किसान मुख्य कर दुःखमें पड़ते हैं--कुछ गुण न करसके--यदि ज़ार रूस के वजीरों में से एक वज़ीर की भी यही रायथी परन्तु जो लोग जानते हैं कि इस जी लुभानेवाले और खुश आने वाले साया के प्राप्ति करने में जिसके नीचे वह सावधानी के समय वैठकर सुख पाते हैं और जिसके वह आशिक़ हैं नई आवादी वालों ने कितना परिश्रम सहा है और कितने ज़ियादह मुद्रा व्यय किये हैं--और खूव समझते हैं कि इस राय के वर्ताव से कोई लाभ कदापि नहीं है--जो जंगलों के होने न होने से जल वायु पर कोई गुण पहुंचता है जिस पर सव विद्वानों पर कुली एक पन नहीं है--तो मेघ जी तभी दृष्टि अच्छी प्रकार करेंगे जव जंगल वहुतही भारीहो--और यह ध्यानकरना कि कारीगरी तरहसे दक्षिणीरूसमें जंगल पैदा किये जासक्ते हैं व्यर्थहै--इतना दुःख और परिश्रम कौन करेगा ॥

मिनूनाइट और जरमनों के पीछे उन लोगों की दशा कुछ कथनकेयोग्य है जिन्हों ने बिलगीरिया से आनकर नई आवादियां नियत की थीं केवल थोड़ेही सालसे वह यहां आनकर बसे और देशके उसभाग में वसे हैं जो उससमय खाली होगयाथा--जब नूरगई तातारी किरमियाकी लड़ाई के पीछे छोड़गये थे- इसवास्ते उनके गांव में अवतक कुछ उजाड़ देखपड़ते हैं और मालूमहोता है कि आधेही बनके रहगये--परन्तु वहांके निवासी उन्नति करनेलगे हैं--जो केवल अच्छीतरहपर दृष्टि डालकर उनकी दशापर ध्यान कियाजाय तो मैं कहसक्ताहूं कि खेती और लियाक़त घररखने में वहलोग उनलोगोंसे कुछ बहुत घटके नहीं हैं जिन्होंने जरमनी से आनकर नई आ-बादियां नियत कीहैं--उनके मकान तो वेशक छोटे २ हैं यहांतक कि एक मकानकामकान मिनूनाइटके मकान के एक कमरे में आजाय परंतु उनमें आराम और सफ़ाई ऐसी है कि जो जरमनके मकान में हो तो घरवाले तारीफ करैं--इन सबके साथ साफ मालूमहोता था कि बिलगीरियावाले अपने २ घर से किसीतरह खुश नहीं हैं--उनसे जो मैंने वातचीत की तो उन्होंने बहुतही संक्षेप जवावदिये--उन संक्षेप जवावोंसे जो मैं समझसक्ताहूं मेरे निकट उनकी नाराज़ी का यही कारण है कि घरसे निकलने के हेतुजो एजंट नियतहुये थे उन्होंने ज़ियादती और रंगमिलानेके वयानोंसे उनको चितायाथा कि राजाकी अमलदारी छोड़कर जार की अमलदारीमेंआनकर वसैं--और यह विचारे यूरुपसे इस आशापर आये थे कि यहां उनको एक क़ीमती और हराभरादेश मिलेगा जैसा उनसे वादा कियागया था--उसके वदले में शहद और दूध वहता हुआ उनको ऐसा भाग इस्पिटीकेमैदानका मिला जहां पानी भी वड़े दुःखसे मिलताथा--और साया तो हंस होगया इसवास्ते गरमी और उत्तरीहवाके झोंकोंसे वचनामालूम — यदि उनकेआने के लिये कोई प्रवन्ध बहुत नहीं कियागया था इसवास्ते जाड़े की पहिली ऋतुमें जरमन नई आवादियों में वसायेगये--और जो कि जरमनलोगों को इन इसलावोविफिलकी आदत और सुगन्धसे जानदारी न थी इसवास्ते उन मूर्खों पाहुनों का उन्होंने इतनासत्कार नहीं किया--उनकी नाउम्मेदी हदके दर्जेको पहुंचगई--जब उन्होंने देखा कि यहां अंगूर नहींपैदाहोसक्ता-और उनकी हलकी २ तम्बाकू सुगंधित जो उनकीजानहै वहुत महंगी विक-ती है--इस उपाधिके खुलतेही वह ऐसे वेचैन हुये कि जब मैं उनसे मिला तो उन्होंने अपने पुराने घर टरकी लौटजाने का ज़िक्र किया--वाहरईश्वर टरकी के हालकी काररवाई से उन्होंने लौटजानेकी राय वदलदी या नहीं जिनलोगों ने नई आवादियां नियतकीं उनमें जो समूह सबसेकम कृतार्थहुये

उनमें उदाहरण की तरहपर मैं उन यूनानियों का बयान करताहूं जो ताता-री भाषा बोलते हैं--और मरीयूपोल के निकट रहतेथे--जो उत्तरी किनार आजफ महासागर पर प्रकटहै--उनके बापदादे किरमिया में तातारी सर्दारों के आज्ञाकारी रहतेथे--और रूसमें दूसरी मलका कैथरायनके समयमें इसके पहिले कि तातार रूसकी राज्यमें मिलाहुआ हो चलेआये थे--यहलोग अपनी पुरानीभाषा सब भूलगये थे--परंतु पुराने मजहबके अबतक पाबन्द हैं तातारीभाषा सामर्थ्य करने में उन्होंने तातारियों की सुस्ती और काहिली भी कुछ सीखीहै--और इसका फल चाहे वे चाहैं यह हुआ कि वह कंगाल और मूर्ख होगये--मुझे ऐसा मालूमहोताहै कि किरमियाके जो तातारीनामी हैं इनमें और उनमें बड़ीही समानता है और इससे मुझे यह विश्वासहोताहै कि किरमियाके तातारी असलमें तातारी नहीं हैं वरन सबके सब हिलन हैं जिन्होंने अपने विजयकर्त्ताओंका मत और भाषा सामर्थ्य करली है॥

परन्तु इस देशकी कुल नई आबादियां नियत करने वालों में सबसे कम कृतार्थी यहूदी हैं--यह लोग असन्त तीव्र और परिश्रमी और बारागीर हैं--और खरीद बेंच आदि सौदागरी कामोंमें वह तमाम दुनियां की ज़ातों में अनुपम हैं--परंतु शहर में इतने अर्सेतक रहने के स्वाभाविक होगये हैं--कि किसान अच्छे नहीं होसक्ते--यह यहूदी नई आबादियां परीक्षासे नियतहुई थीं--जिससे देखैं कि इसराईल समूह की नसल से उनके आबाई पेशे छुड़ा सके हैं या नहीं--इस परीक्षा में कृतार्थी नहीं हुई--और इस नाकामी का कारण जांचना कठिन नहीं है इन आदमियों के दुबले पतले चेहरे और अजब कताकी चाल और स्याह कोट जो घुटनों तकके होतेहैं देखकर तुरन्त मनुष्य बखूबी समझजायगा कि वह अपने मुख्य घर में रहै--उनके मकानात बहुतही गिरी दशामें होते हैं—और उनके गन्दे और उजाड़ गांव देखकर हज़रत दानियाल पैग़म्बर मतके लोग याद आते हैं—उनकी ज़मीन का एक बहुतबड़ा भाग बे खेती कियाहुआ है—या किसी पृथक् ज़ातकी नई आबादी नियत करनेवालों के पास लगानपर दीगई है—उनकी जो कुछ थोड़ीसी आमदनी है वह मुख्य ऐसी सौदागरी से है जो कम विशेष छिपी रहती है॥

जोकि इस्कंडन्यूया आगे का कारखाना कहलाताथा पस हम दक्षिणी रूसको ऐसा कारखाना कह सक्तेहैं जिनमें मानों पुरानी ज़ातों के टुकड़े गलाये जाते हैं—जिससे सब खण्डोंका एक होजाय क्योंकि इस्कंडन्यूया ऐसे कारखाने को कह सक्तेहैं जिस्में जातैं गढ़ी जातीहैं--परन्तु यहमानना चाहिये कि गलने की काररवाई अभी बखूबी आरम्भ नहीं हुई॥

ज़ाती गुण रूस में इतनी जल्दी दूर नहीं होतेहैं--जितनी जल्द आमेरिका या ब्रटिश नई आवादियों में होते हैं—आमेरिका के मिले हुये देशों में मैंने वहुतेरे ऐसे जरमन देखे हैं जो केवल थोड़ेही साल से इसदेश में हैं—परन्तु आमेरिका वालों से ज़ियादह आमेरिकाई छाई हुई है यह आमेरिका वालों की रीतौं का गुण और स्वभाव पर अपनी ओरसे भी किनारा चढ़ाते हैं—और यह हंसी के योग्यहै—घुग्घूकी सी वोली वोलते हैं—वह समझतेहैं कि यहभी अंगरेज़ी भाषा है--अपनीही भाषाकी उन्नति करते हैं--और आमेरिका के प्रवन्धी डौलकी तारीफ़ लट्ठों ऊंची करते हैं--और जो कोई संशय करै कि वह उस जम्भूरी राज्यके असली निवासी नहीं हैं तो विगड़ खड़े होतेहैं कि हमको गालीदी--रूस में उन नई आवादी नियत करने वालों में जो जरमन हैं मैंने इस तरह की कोईवात नहीं देखी--यदि उनके वाप दादे इस देश में पैदा हुयेहों तो भी जो कोई उनको रूसी कहै तो मानों गाली दी--वह रूसके गवांरों को कंगाल और सुस्त और अधर्मी समझ कर उनसे विवेक करते हैं--और हाकिमों से न उनके ज़ुल्म और जियादह लेनेके कारण से डरतेहैं अपनी भाषा और रीतैं वड़ेडाहके साथ नियत रखतेहैं--रूसी भाषा आश्चर्यही अच्छी वोलते हैं--और कोई समय उक्त भाषा वोलते नहीं--जिन लोगों से वह जाती और मती लिहाजसे जुदा हैं उनके यहां शादी व्याह नहीं करते--परन्तु वजा आदिका गुण इसल्यूविंक ज़ातों पर जिन्होंने नई आवादियां नियतकी हैं जल्द२पहुंचता जाता है--जैसे सरविया--विलग़ारिस्तान--मांटीनिगरो यह यूनानी गिरजे हैं और रूसीभाषाको जो उनकीमुख्य ज़वानके समानहै योहीं सीख जाते हैं--और ट्यूटांक समूहसे सबसे ज़ियादह शिक्षा पाये हुये हैं ॥

अभी तो गवर्नमेंट परिश्रम कररही है कि जो नई आवादी नियत करने वालों को अधिकार मिले हैं वह उनसे उन्हें वेनसीव करदें और जिस अनोखे डौल डालसे उनपर आज्ञा की जाती है उसको छोड़दें--यह युक्तियां मुख्यकर जवरदस्ती फौजमें भरती करनेकी राह शायद आखिरकार जरमन वालों की इस भिन्नता और खैंच को दूर करदें--नये जरमन सेनामें नौकरी करने से और नहीं तो कुछ रूसी भाषातो सीख जांयगे--और विश्वास है कि रूसके उमंग और मनोरथ काभी उनपर गुणपड़े—परन्तु अभी तो इस हिकमत अमली से दुश्मनीका उमंग वहुत वढ़गया है--और जरमन वाले अव कहीं जियादह पृथक् और भिन्न रहते हैं--हर जरमन नई आवादी में रूसियों के मनुष्योंकी जवरदस्ती और उपाधिकी निन्दा सुनेगा—और रूसियों के चालचलनकी वावत वहुतही खराव राय प्रकट होगी--मिन्नाइटवाले

समझते हैं कि इन नाममात्र सुलाह करने वाली ज़ातों से उनको सबसे ज़ियादह रंज पहुंचताहै—वह रूसमें इसमनोरथ से आये कि फौजी नौकरी से बचे रहैं और उनसे साफ २ कह दिया गया था—कि तुम इससे बरी रहोगे—परन्तु वह लाचार किये जातेहैं कि अपनी ज़ातके मजहबी विश्वासों के प्रतिकूल काररवाई करैं—गवर्नमेंट को जो उसने प्रार्थना पत्र दिया था उसमें इसी दलील पर शिकायत कीथी—परन्तु इसके प्रतिकूल उनकी एक और विनय है यह विनय पहिली विनय से कठिनता में विशेष है—कि वह काम तजवीज़ किये हुये की बदली से स्वीकार नहीं करसक्ते—उनमेंसे बहुतेरोंने मुझसे कहा किजो सीमा अन्तर करने वाली उनमें औ निवासियों में नियत है वह जो जाती रहे तो उनके वह दाव और आदा कठिन बहुत दिनों तक नियत न रहसकें—जिसके कारणसे वह अबभी ब लवान् हैं—गवर्नमेंटकी इच्छा थी कि बहुतेरे कामों में उनकी रायके अनुसार आपुसी फैसला करायें--तोभी सैकड़ों घराने अपनी जायदाद बेंचकर आमेरिका चले गये—और अबतक चले जाते हैं—सन् १२ व सन् १३ई० में जब मैंने मिनूनाइट वालों को देखा था तो मुझसे उनका रुवाब सभासदोंने कहाथा कि कमसे कम आधे मिनूनाइट इस देशको छोड़कर पश्चिमी यूरुप में कहीं दूर जाकर बसेंगे—इस नमूने और चालसे चाहे वे चाहे उनके मज़हबी उमंग व सरगरमी में मानों नये सिरेसे जान आगई—स्वादिष्ट भोजनोंके साथ जो उन्होंने जीवन काटा तो यह उनकी उमंग दर्जों बढ़ती होती गई थी—अब फिर ईश्वरने उनको याद दिलाया किजो वह दुनियां में रहतेहैं परन्तु वह दुनियां के लोग नहीं हैं—और उनको हमेशह मुस्तैद रहना चाहिये कि अपने विश्वास के नियत रखनेके लिये कठिनतायें सहैं॥

यहकाम योग्य है कि नये डौल डाल से वह नई आबादी नियत करने वाले जो रूसियोंके समान यूनानी गिरजों के हैं बहुतही जल्द रूसी स्वभाव और सुगन्ध उनपर गुण करै परन्तु मुझे विश्वास है कि और लोग बहुत दिनोंतक ऐसी खोय बोय प्राप्ति करनेसे छेड़ करते रहैंगे—यूनानी गिरजों के सहायक और प्राटिस्टंटों में इतने ख्यालों की भिन्नता है कि उन दोनों में आपस में शादी ब्याह होना कठिन है और शादी ब्याह के बदले किसी दोनों ज़ातों का हेल मेल होना अयोग्य है—मुसाफिर को इस अनोखे देश मे ज़ातों की प्रतिकूलता की बावत ऐसी अजीब२ बातैं देख पड़ैंगी जिसकी उनको वहम व संशय भी न थी—उनमें एक आश्चर्ययुक्त काम बयानकरता हूं जो इस भारी मैदानके सफरमें जो आजफ महासागर से कास्पियन महासागर तक चलागया है पड़ाथा—एक रोज़ अचानक सफ़रके नक्शेमें मैंने

नई आबादी काइस्काच पढ़ा—पीयटीगोरस्के नामी और विदित स्नान मंदिरके पास प्रकट है उस समय मैं इस्टावरडपोल में था—यह कसबा उत्तर की ओर अस्सी में निकट वाकै है—मेरा अच्छी प्रकार धीर्य्य नहीं हुआ कि यह नई आबादी किसकी और कैसी है—कोई आदमियोंने जो वड़े जानने वाले थे मुझे विश्वास दिलाया कि इस्काचकी नई आबादीहै और उसीके नाम से नामीहै—और कोईने उसी तरह जानदारीके साथ वयान किया कि यह केवल एक छोटीसी जरमन नई आबादीहै—उक्त नई आबादी मेरे रास्ते में नहीं पड़ती थी—परन्तु इस कामके सफा करनेके लिये मैंने इरादा किया कि मैं आप जाके उस स्थानको देखूं—एक दिन प्रातःकाल मैं उक्त मौज़ेमें पहुंचा पहिले पहिल जो निवासी मुझे मिले वह निस्संदेह जरमनथे—उनको स्काटलेंड की अवउपस्थिता से कुछ भी खबर न थी उन्होंने कहा यहां न अब इस्काच रहतेहैं न कभी किसी समय में रहते थे—मुझको इससे नाउम्मेदी हुई जाल था किमैं पलटूं और सवार होजाऊं कि इतने में एक नया जवान स्कूलमास्टर आगया और जब उसने सुना कि उनकी यह इच्छा है तो उसने मुझे सलाहदी कि आप फलां बूढ़े सरकेशियनसे मिलिये—यह बुड्ढा मर्द गांवके नाके पर रहताथा और वहां के हाल व पस्तोजवानको खूब जानता था—जबमैं उसके घरपर गया तो मुझे पाक एक मियां मिले—उनकी शकल सूरत सरकेशिया वालोंकी ऐसीथी कैले ऐसी काली२ आंखें चमकती हुई और सन ऐसी डाढ़ी—यदि किसी दीनके पेशवा की ऐसी डाढ़ी होती तो उसकी और भी प्रतिष्ठा कीजाती उससे मैंने संक्षेप तरहसे अपने आने का मतलब रूसी भाषामें वयान किया और पूंछा कि क्या इस ज़िला में इस्काच रहते हैं ॥

उसने उसी भाषा में पूंछा कि तुम यह क्यों जांचते हो--और सवाल के समय मुझ पर अपनी चमकती हुई आंखों से ध्यान से देखा ॥

मैंने कहा यह कारण कि मैं आप इस्काच में हूं और मुझे आशाथी कि यहां मेरे घरवाले मिलेंगे ॥

इसके उत्तरमें मैं न उस ठेठ इस्काच भाषामें कहा कि मैं आप इस्काचहूं मेरा नाम इब्राकरामिनी है—क्या तुमने कभी इडम्बरा के नामी डाक्टर अमरकरामिनी का नाम नहीं सुना है पाठक कुछ समझ सक्ते हैं कि मुझे इससे वड़ाही आश्चर्य हुआ कि रूसका गांव और इस्काचकी आबादी ॥

इसअजीव वयानसे मुझे वड़ाही आश्चर्य हुआ—डाक्टर का नाम मैंने वहुत सुना था कि वह वैद्य हैं और मौजूदात विद्या के वनाने वाले—परंतु मुझे यहभीमालूमथा कि वहुत दिन वीते वेतो स्वर्गगामी होगये—जब मेरा

आश्चर्य कुछ कम हुआ तो मैंने उस आदमी से जो मामून में बात चीत कर रहाथा अर्थात् उसी बुड्ढे मर्दसेकहा कि यदि आपकीभाषा बेशक इस्काच की ऐसी है परन्तु चेहरा सरकेशियनका ऐसा है – उसने जवाब दिया – हां२ आपकी सम्मति शुद्धहै मैं सरकेशियाका इस्काचहूं – और मालूमहोता था कि मेरे चेहरेसे जो हैरत बरसती थी उससे वह खुश होता है – इस अजीब बयानसे भी मेरा आश्चर्य कमनहींहुआ इसवास्ते मैंने अपने २ मित्रों से विनयकी कि भाई साफ२ तो कहिये – उसने मेरी प्रार्थना स्वीकार किया – उसकी कहानी. ऐसी लम्बी चौड़ी थी मानों शैतान की आंत थी अब मैं संक्षेप से कहताहूं ॥

उपस्थित सदी के आदि में इस्काच पादरियोंका एक समूह इस अर्थ से रूस को आया कि सरकेशिया ज़ातों को ईसाई करैं – और राजाधिराज अलिकरइंडरओल ने उनको उसस्थान पर वह ज़मीनदी जो उससमय उक्त राज्यकी सरहद्दथी – यहां उन्होंने मिशन नियत किया और काम आरम्भ कर दिया – परन्तु उसको थोड़ीही देरमें मालूम होगया कि आस पास की आबादीमें प्रतिमा पूजक नहीं बरन मुसल्मान बसते हैं जो मसीहजीके प्रतिकूल हैं – इस समय में उनको यह ख्याल आया कि सरकेशिया के लड़कों को उनके मा बापसे मोल लेलेवें – और उनको ईसाई शिक्षा देवें – उनमें से एक छोटा सा लड़का करीब सन् १८०९ ई० के मोल लिया गया था टीऊनानामे जोकि वह उसरुपयासे मोल लिया गयाथा जो डाक्टर आबर करामिनी के चंदे से जमा हुआ था इस वास्ते उन्हीं के नामसे उसका ईसाई नाम रक्खा गया और वह अपने को अपने चेले कालेपालक लड़का समझने लगा – इस बयान से छिपा भेद प्रकट होगया – टीऊना अथवा मिस्टर इबराकरामिनी मामूली होशियारीसे जियादह होशियार आदमी था – अपनी मुख्य भाषा के सिवाय वह अंगरेज़ी और जरमनी और रूसी भाषा बखूबी बोल लेता था – और उसने मुझे विश्वास दिलाया कि कुछ और भाषायें उसी प्रकार बखूबी बोल लेता था – न उसने अपने जीवन को पादरियों के काम में काटा – मुख्य कर इंजील की उल्था करने और छापनेमें – पहिले उसने आस्ट्राखान में कामकिया – उसके पीछे साढ़े चार वर्ष तक फारस में वियल मिशनकी नौकरी की और उसके पीछे छः वर्ष तक सैबेरिया में काम किया ॥

सन् १८२५ ई० के निकट राजाधिराज निकोलिसने इस्काच मिशनकी मनादी करदी और कुल दो पादरियोंके सिवाय और सब पादरी अपने २ घर को लौटगये इनदोनों में एकका लड़का अबतक है और वह ठेठ

इस्काच हैं—सरकेशियाके इस्काच लोगोंमें वहुतेरे ऐसेहैं—जिनमेंसेवहुतेरों ने जरमन वालों के साथ ब्याह करलिया है—और निवासियों में सरातूफ सूवा के जरमन हैं जिन्होंने नई आवादियां नियत कीं—इस मौज़े में सबसे जरमन भाषा बोली जाती है—परदेशियों के देशों की नई आवादी नियत करने वालों का और तातारी धावा करने वालों और पुराने असली देश के निवासियों अर्थात् फिनशवालोंका इतना हालसुनकर पाठकोंका अवश्य जी चाहेगा कि जांचें कि इन परदेशियोंके ज़ातों आदिकीसंख्या मुख्य रूसियों की संख्या के सन्मुख कितनी है शोक है कि इस कामके जांचने के लिये कोई शुद्ध२अन्दाज़ नक्शों से नहीं नियत कर सक्ते---परन्तु अनुमान से कह सक्ते हैं कि सिवाय छः करोड़ दश लाख यूरुपी रूस के निवासियों के पांचवें भाग से ज़ियादह अर्थात् एक करोड़ वीस लाख से ज़ियादह परदेशी हैं--इस छः करोड़ दश लाख में फिनलेंड---पोलेंड और कोहकाफ मिले नहींहैं--आव्रचीफके हिसावसे आवादी की यह अनुमान है॥

### एरियनकी ज़ातें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लियवानीन | २३४३०००० | पोल | ९६०००० |
| मालड्ईयून | ८७५००० | जरमन | ६६१००० |
| यूनानी | ४७००० | बिलग़ारिस्तानी | ४०००० |
| अरमन | ३३००० | | |
| | ४९५९००० | | |

### सिमिटिककी ज़ातें।

| | |
|---|---|
| यहूदी | १६३१००० |

### तूरानियों की ज़ातें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| फिनिश | ३०३८००० | करगिस | १४६००० |
| तातारी | १३१२००० | कलक | ८६००० |
| विशकर आदि | १०३७००० | | |
| | ५६१९००० | | |

भिन्नजातें

१०३०००

५७२२०००

सब योग २२३१२०००

इस हिसाब से प्रतिशतक

| | | | |
|---|---|---|---|
| रूसी | ७९•८९ | अन्य एरियनकी ज़ातें | ८•११ |
| सिमिटिक | २•६७ | तूरानी | ९•१७ |

भिन्नजातें•१६ हैं

इन अन्य देशों के पृथक् ज़ातों के सूशल और पोलीटिकल लाभ की बाबत हम उन नक़शों से जो हमारे पास हैं और जिनमें मत के सम्बन्धिक काम हैं कुछ राय नियत करसक्ते हैं--रूस में मजहब और ज़ात को अमली तरह पर इतने निकट निकटता है कि दोनों सब एक हैं--और हमको बिश्वास करलेना चाहिये कि जो लोग ज़ाती गिरजावों के सभासद होगये हैं वह यातो रूसी आदतैं और खोय बोय सीख गये या सीखे जाते हैं--पस क़ौमियत की बाबत हमको समाज की हैसियत से ऐसा मालूम होता है कि अन्यदेशों का जो खण्ड था वह कुछ घटता जाताहै--यूरुपी रूसकी आबादी छः करोड़ दश लाख है-जिनमें नब्बे लाख आदमी यूनानी गिरजावों से सम्बन्ध नहीं रखते--इनमें निकट तीसलाख रोमन कैथोलिक हैं--बीस लाख से जियादह प्राटिस्टन्ट—पंद्रह लाख के करीब यहूदी—बीसलाख मुसल्मान—और छियासी हज़ार लामाकेपैरो—इन भिन्न ज़ातों का बांट भूगोल के सम्बन्धिक तवज्जह के योग्य है—जो सूबे पश्चिमी सरहद के निकट प्रकट हैं उनमें पश्चिमी यूरुप का गुण ज़ियादह मालूम होता है--जैसे रोमनकैथोलिक अथवा प्राटिस्टन्ट मजहब—पूर्वी सूबों में पूर्वी देशों का गुण जैसे इसलाम व मज़हब बौध ज़ियादह है—जैसे रूस भारी देश एशिया और यूरुप को और कामों में आपस में मिलाता है इसी प्रकार दोनों के मज़हबों को आपस में मिलाता है॥

इति

# रूसका इतिहास

## उल्लास बीसवां ॥

—※—

### सेंटपीटर्सबर्ग और यूरुपके देशोंका अनुकरण करना

**सेंटपीटर्सबर्ग और बरलन—बड़े २ मकान—पोलीस—बड़ेपीटर—उसकी हिकमत अमली और मकसद—फ्रांसी सीगण—अन्यदेशों के अनुकरण करनेको मना करना—अन्यदेशों से इल्म व अदब सीखना—चुराईहुई समाजें—तबाही निकोलिसकी उमर—पारभासिसमें भयंकर जंग—गोगल—सन् १८४८ ई० दुश्मनी का उमंग—उस का फल—**

जो सफर करने वाला पानी की राहसे सेंटपीटर्सबर्ग जावे तो और बात है परन्तु जो जमीनरउक्त शहर में जाना चाहे तो उसको जंगल और दलदल कई सौ मील जाना होंगे जिनमें मनुष्य की आबादी या खेती आश्चर्यही देख पड़ेगी—इस काम से और शहरों की बाबत उसके जीपर एक अजीब गुण होगा—एक उजाड़ मैदान में जो दूदवाम का निवासस्थान है वह यकायकी एक बड़े भारी स्थान में पहुंचता है—जो बनाई हुई तरह पर हरा भरा किया गया है—और बसाया गया है ॥

सब बड़े२यूरुप के शहरों में जार की राजधानी को बरलन से सबसे जियादह समानता है—दोनों बिल्कुल ज़मीन पर बने हुये हैं—दोनों की सड़कें चौड़ी हैं—खरजा खराब परन्तु सड़कों की बनावट अच्छी है—दोनों में अक्खड़पन है जिससे फौजी दाब ज़ाहिर होती है—और इसके साथ एक सुडौलपन भी है जिससे जरमनी के भारी अमीरों की दिल्लगी की बूआती है—परन्तु एक अलबत्ता बहुत बड़ा अन्तर है—यदि भूगोल जानने वाले कहते हैं कि बरलन इस्पिरी दरिया पर बना है तो भी जो आप बहुत देर तक भी शहर में रहेंगे तो भी वह सुस्त और मैला और

छोटासा सोत कभी देख न पड़ेगा जिसको चाहे वेचाहेलोग दरियाके नाम से नामी करते हैं—इसकेप्रतिकूल सेंटपीटर्सवर्ग एक बड़े भारी दरियापरबना है—जो इस शहर की जान है—चौड़ाई और साफ सुतहरे पानी नीलेकी जियादती और गहिराव से रूद नीवा सच करके दुनियां की सुन्दर सी सुन्दर नदियों में गिनी जाती है—फिनलेंड पहुंचने के कुछ मील पहिले उसकी कई लतायें वन जाती हैं—और उनसे मुंह के पास त्रिभुज का रूप बनजाता है--सेंटपीटर्सवर्ग उसी स्थान पर प्रकट है--उक्त शहर का मुख्य भाग दक्षिणी किनारे पर वना है—शेष भाग उत्तरी किनारों और टापुवों में बिभाग है—इनमें वासिल टापू मुख्य टापू है—और यह दक्षिणी किनारे से पत्थर के एक बड़े पुलके द्वारा से मिला हुआ है—परन्तु वहुत से लकड़ी के पुल भी हैं कोई खम्भों के द्वारा से वने हैं—और कोई तांवों के द्वारा से—जैसे राईन नदी के नामी पुल हैं जो टापुवों को भी एक दूसरे से मिलाते हैं और देशों को भी मध्य मार्ग में गर्मी ऋतु में पार उतरने के लिये सुन्दर और रंगीले छोटे वोट होते हैं—जिनमें दो डांड़ होते हैं—प्रकट है कि यह वोट वड़े पीटर की पसन्द के नमूने पर वनवाये गये थे--शहर के कोई भारी दूरके स्थानों पर छोटे२ वोटों पर आराम के साथ जा सक्ते हैं--यह वोट दिनभर चक्कर लगाते और इधर उधर घूमते रहते हैं--और, इनके द्वारा से शहर और भी सुशोभित मालूम होता है--जाड़े के दिनोंमें यह नावें और पार उतरने की नावें लुप्त होजाती हैं और पुलोंका लाभ वहुतही कम रहजाता है--क्योंकि दरिया तमाम वर्फ की एक गहरी और मज़बूत तहसे ढक जाताहै जो इतनी मजबूत होती है--कि भारीसे भारी बोझ को उठा सके और डासकी गाड़ियां भी उसके साथही लुप्त होजाती हैं यह गाड़ियां गाड़ियों काभी काम देती हैं--और एक प्रकार का हथियार दुख दायक भी होतीहैं—बड़ा कुलाहल मचाती हैं और वड़े हिचकोले होते हैं—उनकी जगह पर बर्फ की गाड़ियां भी काम में लाई जातीहैं—जो इस सफाई से बिना कुलाहल के वहती जाती हैं---जैसे वोट वंधे हुये पानी में जाता है॥

मुख्य सोत अर्थात् भारी नीवाय पर एक पत्थर का पुल है और तीन नावों के पुलहैं यह शहर मुख्य और वसलियास्टूफके मध्य में वहता है और पुश्ता वन्दी पक्के और घाटों के द्वारासे--इसका पानी एक मरामित स्थान पर रहता है--और भारी२ ढेर लाल पत्थर के लगा दियेहैं--दक्षिणीभागमें जो पुश्ता वन्दी हुई है वह सड़क या तमाशस्थान आमका काम देती है--उसके प्रतिकूल कोई घाट सौदागरी कामों के काम में लाये जाते हैं—

और गरमी की ऋतुमें इन घाटों पर जहाजोंकी पंक्ति सुन्दरताके साथ देख पड़तीहै--इस टापूके पूर्वी किनारों की ओर चूंगी का मकान और सौदागरों के जमाहोने की अच्छी इमारत है--इस स्थान पर अन्य देशों के वह सौदा-गर ज़ो वहुत ज़ियादह जमा होते हैं जिन्होंने रूसकी सौदागरी और देशों के मुसाफिरों को मुख्य अपना करलियाहै--परन्तु यह स्थान वहुत सौदागरी ही का नहीं है क्योंकि इसमें साईस का पाठशाला और मुख्य पाठशाला व सुगुण पाठशाला आदिकी भी इमारतैं प्रकट हैं- निकट के टापूमें नदीके ऊपर के भाग मे गढ़ वना है यह वहुतही सुभूषित मंदिर है--इसमें सर्कारी क़ैदी रहते हैं और राजसी घराने की हड़ावर भी है--सामने के किनारे पर राजसी मंदिर औ मंत्रियोत्सव मंदिर--और यूनीवर्सिटीका मंदिर वना है--और दरिया के नीचे के भाग में--जहाजों के असवाव रखने का मंदिर है--और सवसे उंचाई पर सियन्ट आइज़कके शयन मंदिर और सोनेकेचमकते हुये मंदिर और उनके वुर्ज जगमगाते देख पड़ते हैं ॥

सेन्टपीटर्सवर्ग में जिस तरह नेवा नदी खूव भारीहै--उसी प्रकार कुल व-स्तु से दवदवा प्रकट होता है--सड़कैं- सैर स्थान के मैदान--महल -- सर्कारी मंदिर--गिरिजा घरों से और कुछ नहीं तो उचाई ऐसी है कि आकाश जो देखै तो उसकी टोपी सूर्य चांद पाछे गिरपड़ैं--यदि दोपसे खाली न सही--ऐसा मालूम होता है कि मानो आगे की अनगिनती नसलों के लिये वनाई गई है--कुछ उपस्थित निवासियों की आवश्यकतावों और कारोवारके लिये नहीं--इस काममें उक्त शहर इस राज्यका अच्छा नमूना देखाता है--जिसकी वह राजधानी है--प्रजाके घरतक वड़े२पत्थरों से वनाये जातेहैं और वहुतेरों में वीस२ कमरों से जियादह होते हैं ॥

वड़े२ स्थान वनानेके स्वभाव से तकरीर का डौल व पुलीस का प्रवन्ध वहुत ज़ियादह गुण वाला और एक अजीव प्रकार का होगया है -- हर मकानमें एक दरवान होता है--यह मालिक मकान का नौकर होता है--पो-लीसके एजेंट को झाड़ू देनीहोतीहै--और गरमीके दिनों में मकानके सामने की सड़क पर छिड़काव करता है और यह देखता है कि मकान में सव के सव निवासी प्रचलित नीति रीतिके अनुसार चलते हैं -- या नहीं--रातको उसका सड़क पर वाहर रहना होताहै और चौकीदारका काम करना पड़ता है--जव मुकयासुल्हरारत का पाह सफरके नीचे होता है तवभी वह जाड़े की वड़ी२ रातों में मजे से ज़मीन पर सोया करता है--आश्चर्य है कि अकड़ के मर नहीं जाता--इससे साफ सावित है कि रूसियों को सरदी सहनेकी वड़ीही आदत है--प्रकट है कि आगे यह चौकीदार पोलीस को वहुधा यह

क़ीमती सहायता देतेथे कि ज़ियादह रात वीते जो मुसाफिर मिले--उनको लूटलें--और डकैती करें--परन्तु यह सबबातें अब भूत कामों में दाखिल होगई हैं--और अब सेन्टपीटर्सबर्ग यूरुप के देशों की और राजधानियों से बखूबी समानता कर सक्ता है ॥

सेंटपीटर्सबर्गमेंभी ऐसे२ जीलुभाने वालेस्थान हैं — जिनको हरएक सफर करने वाला देखेगा और छीछीकरेगा — जैसे सेंटपीटर्सबर्गका गिरजा - यह एक बड़ी भारी इमारत है — इसके बुर्ज सुनहरे हैं — और बहुत बड़े लाले पत्थर के खम्भोंसे बने हैं — बाहरसे इसका स्वाद बड़ाही जी लुभाने वाला मालूम होता है — मुख्यकर जब पाले की तह बराबर चमकती होती है — परन्तु भीतरसे इतना रंग रंगाहै और लाखों रुपयाके खर्च से भूषित किया गया है कि लधड़ कर दिया है — इससे बिल्कुल गवांरपन बरसता है — काजान का गिरजा घर भी सुन्दर इमारत है — परन्तु बनावटकी बिधा इससे कम प्रकट होती है रूसी बहुधा उसकी तारीफ करते हैं — कि यह देशी कारीगरों की एक कारीगरी है — परन्तु इससे भूंड़ पैरवीके उमंग की एक बड़े दरजे का उदाहरण प्रकटहोताहै जो रूसी कारखानों में बहुधा पाया जाता है — खम्भोंकी बड़ी भारी और आधे वृत्तिकी आकारकी पंक्ति जो उस पंक्तिके नमूनेके अनुसार बनाई गईहै — जो रूसमें सेंटपीटरने बनाई थी — शेष रही इमारतों से इतनी पृथक प्रकार की है कि गिरजा सब छिप गया है जाड़े की ऋतु के लिये एक महल बना हुआ है — जो कोई आदमी इस महल पर खुशी२करते हैं परन्तु दबदबा व धूम इसमें बन्द है — छोटे २ महलों में कोई जल वायुके गुणसे जियादह अनुसार है — परन्तु इन में कोई बात ऐसी नहीं है जिससे रूसी बनावटके डौल का कोई चिह्न प्रकट होता हो — यदि रूसी इमारत का डौल कुछ है — परन्तु वह डौल केवल लकड़ी के मकानों के लिये अच्छाहै — पथरीली इमारतों में रूसियों ने और उत्तरी जातोंकीतरह दक्षिणी यूरुपके देशोंकी बहुत कुछ पैरवी की है — परन्तु जल वायुकी भिन्नतापर लिहाज नहींकिया — सेंटपीटर्सबर्गवाले अपने शहरकीसब इमारतों पर अभिमानी हों तो ठीक है परन्तु मुख्य२ इमारतों का नीकापन और सुन्दरताई पर उनको घमंड नहीं होसक्ता ॥

स्मरण की प्रतिमा और पत्थर के चित्रोंकी भी ज्यादती है और उनसे इरदरजे की बनाने की योग्यता प्रकट होती है--बड़े पीटर के पूरे डील की तसवीर भी बनी है--जिसमें वह घोड़े पर सवार है--सच करके इसमें तमाम कारीगरी प्रकट किया है——गर्मी की ऋतुमें हर्ष स्वभाव के हेतु जो वाटिका है उनमें प्रतिमा और आधे डील की पत्थर की तसवीरें बनी हैं——

इनमें और तमाम कारीगरीतो जैसी परन्तु हां बड़ी२बनी हुई हैं——तसवी-रैं भी बहुत हैं—जैसे एक बड़ा भारी तसवीरों का ढेर है जो हाईलैंड की बनी हुई हैं--इसके अतिरिक्त और भी बहुतसी तसवीरैं हैं--जिनमें अतालि-या और हस्पानिया के पुराने कारीगरों का अनुकरण है—सफर करने वाला इससे जियादह जी लुभाने की तरह पर अपना समय यों व्यय करता है कि बाज़ारों और सड़कों पर बखूबी सैर करै—मुख्यकर जाड़े की ऋतु में जब सेंटपीटर्सवर्ग के लोग सब क़ौमही वस्त्र पहन कर चलते फिरते हैं--परन्तु जो लोग तारीखी कामों के गुण पर ध्यान देते रहते हैं उनको एक बात में अवश्य बहुत जी लुभाय जायगा—अर्थात् वह छोटा सा लकड़ी का मकान जिसमें बड़े पीटर उस समय में रहते थे—जब उनके तख्त का पाया बन रहा था--बनावट और बनने के डौल में वह बिल्कुल नदियों के मल्लाहों के मकानों के समान है—कुछ जार रूस के शयन स्थान के समान नहीं—परन्तु जो नामी आदमी उसमें रहता था—अर्थात् बड़े पीटर इसके चाल चलन से उस मंदिर को बहुतसी समानता है—पीटर बहुधा मल्लाहों का काम करता था—और उसको कुछ भी यह ख्याल नहीं होता था कि उसकी राजसी धूम धाम को इससे बट्टा लगेगा—जब उसने इरादा किया कि फिनश के दल दल स्थानों पर नई राजधानी बनायें जहां केवल जंगली चिड़ियां रहती थीं—तो उसने यह नहीं किया कि आराम कुरसी पर पड़ा हुआ हकूमत जिताने पर संतोष करै--पुराने यूनानी देवतावों की तरह वह अपने अलामशगिरि से नीचे उतरा और सब प्रजाकी तरह काम किया--और अपनी आंखों से अपना काम देखा—और अपने हाथों से काम करने में साझी हुआ—जो वह मिस्र के मीनारों के बनवाने वाले शाह फीरा-ऊस की तरह उपाधी और बड़ा ज़बरदस्ती करने वाला था तो भी वह अपने कामों के दुरुस्त होने को न्याय से यह दलील करसक्ता था कि अपनी प्रजा से वह आप कम परिश्रम नहीं करता था बरन जिन डरों और बेचैनी और बे आरामी से उसके साथके हजारों परिश्रम करने वाले तंग होगये--उनमें उसने अडर साझीपन किया ॥

पीटर का जीवन चरित्र पढ़ने से जो कुछ आप उसके हृदय का फल था हम सरलता से समझ सक्ते हैं—कि उसकी प्रजा में जो लोग पके कसर बेटिव थे उन्होंने उसको उन रूस के राजावों के सगे जगह बैठने वालों में न तसव्वर किया—जो मजहब के बड़े पक्के थे—पहिले के ज़ार बड़े स्वभाव के तौले हुये और दबदबा वाले थे—और उनके दिलों पर यह नक्शा था—कि मजहबी तरह पर भी उनको कुछ भारी दर्जा प्राप्त है—वह हमेशह

मासकू और उसके बहुतही निकट रहते थे—इसवास्ते वह बड़ी देर तक मज़हबी उपदेश सुना करते थे—और अपने बवायरज से सलाह करते थे—और शिकार को जाया करते थे—और तपस्वीस्य निवासस्थानका मुआइना करते थे—और दुनियां के छोड़ने वाले फक़ीर और पाक पादरियों प्रतिष्ठितों से ईश्वरी कामों की बात चीत करते थे—जब कभी सफर को जाते थे तो कभी पाक तपस्वी स्थान पर जाते थे—मासकू में रहते—या और किसी स्थान पर—वह हमेशह आदमियों के मेल जोल से इसप्रकार भिन्न रक्खे जाते थे कि उनके मिलने में समाज के दाव व आदाव पर व बहुत बढ़ा दीगई थी—निदान एशियाई दबदबा वालों बादशाहों और ईसाई राह बतलाने वाले दोनों का यह लोग योग थे॥

पीटर इन सबसे बहुतही पृथक स्वभाव का आदमी था—और मासकू में इसका वही दरजा था जो चीनके बाजारों में सांड का दरजा है—क्योंकि मासकू में वह पूजा जाता था—दाब व आदाब दुनियां के जितने ख्याल वहां मुद्दत आये थे—उनके प्रतिकूल बड़ी कठिनता और निर्दयासे कार-रवाई करता था—वह सबकी राय और प्रजा के पक्षों का कुछभी परवाह नहीं करता था—इस वास्ते पुरानी तकलीफ़की बातों की उसने जड़ खोद डाली कि और हर प्रकार के मज़हबी तकल्लुफों से भी छेड़ बाजी की—पुरानी रीतों पर वह हंसी मारने वाला था—अपने घर वालों की ईश्वरी बहस में उसको स्वाद न था बरन उसपर वह अन्य देशों की मजहबी कितावों को बढ़ती देता था—जो लोग इनकार करने वाले और बदले समझे जातेथे उनसे वह एक जान और दो देहथीं—उसने परदेशोंमें सफ़र किया बदले हुयों का वस्त्र पहिनने लगा—और डाढ़ी मुड़वा कर मानों अपनी जानको पायों से कैद किया—अपने दरबारके मंत्रियों को वे उपाय किया कि उसहीके समान कपड़े पहिनैं—और उसीकी ऐसी डाढ़ी मुच्छ रक्खैं—अपनी राज्य में चौतरफा दौड़ता फिरा मानों चैनी का भूत उसके पांव पर सवार था—बढ़ई के काम और२ उसी प्रकारके छोटे आदमियों के पेशे से उसनेअपनेहाथ नापाककिये—निदान खुसरो मलिक और बादशाहसमयऔर दीनी खलीफा से जो बातें होनी चाहिये वह सब उसने की—मासकूवाले उसके चाल चलनसे विवेक करते थे—और उनमें कोई२ उनको जार समझतेही न थे—बरन तसवीर कहतेथे—कि यहकोई आदमी भेस बदल कर ईसा का दुश्मन पैदा हुआ है—पस यह कोई स्थान स्वीकारके योग्य नहीं है कि सेंटपीटर्सबर्ग की हवा उसको पसंद न आई और उसने अपनी नई इमारत राजधानी के ठहरने को बढ़ती दी॥

सेंटपीटर्सवर्ग के वनानेमें उसका मुख्य अर्थ यहथा कि एकऐसी खिड़की बनायें जिसके द्वारा से रूसी लोग योग्य यूरपके देशों को देख सकें—और उक्त शहर से यह अर्थ खूब पूर्ण होगया—इसके वननेकी तारीखसे रूसकी तारीखका यूरूपियन जमाना आरम्भ होताहै—पीटरके समयके पहिले रूस को यूरुप की वावत एशिया से ज़ियादह सम्बन्ध था—और अंगरेज और फ्रांसीसी उसको वेसक वैसाही समझते थे—जैसा अव हम लोग वुखारा या काशगर को समझतेहैं—उस समयसे रूस यूरपके पोलीटिकल डौलका एक भाग जरूरी होगया है—और जो कुछ हृदयी शक्ति उसने प्रकट की वह पश्चिमी यूरप के आइनेसे खींची हुई है मुख्य२जाती चाल चलन और भिन्न स्थानों की दशा से अलवत्ता वदलना और रंगा छुहीं हुई है॥

जव हम किसी ज़ातकी योग्यता और जीव हृदय की दशा का वयान करते हैं—तो असल में सवसे यहमतलव होता है कि बड़े दरजों की योग्यता जीव हृदयका वयान है—शायद और देशों की अपेक्षा रूसके मामिलों में इस अन्तर पर सदैव बहुत लिहाज होना चाहिये—पीटर इस काम में कृतार्थ हुआ कि अमीरों पर यूरुप की योग्यताका ज़वरदस्ती डालाजाय परन्तु प्रजा पर उसका गुण नहीं हुआ—पस मानो रूसियों की ज़ात के आपस में दो टुकड़े होगये—और हर नसल में वह टुकड़े आपस में ज़ियादह भिन्न होते गये—जम्भूर नामे ने पैरवी के साथ पुरानी रीतों और विश्वासों की पा बंदी की—क्योंकि पुराने ज़माने को वह पाक समझते हैं—अमीरों ने सबके ख्यालों को पाक होने को वीते होने ज़माने की मूर्खता का वाकी भाग करार दिया—और माना कि योग्य ज़ातको इस पुरानी मूर्खता पर लज्जा करना चाहिये॥

पीटर ने जो उपाय रूसियों के दिल व हृदय के वढ़ती के हेतु किया था वे हो भी चुके—वह आप सवकी चैन पर तुला हुआ है—और उसको वखूवी मालूम था कि उसकी प्रजाको ईश्वरी और मौजूदात की इलमियत की आवश्यकता न थी—वरन हररोज़ जीवन पूर्ण करने के लिये सीधे सादे कामों की जानदारी दरकार थी—जिससे काम निकलता—उसको न मोलवियों की आवश्यकता थी न इल्म मौजूदात वालों की वरन जल थल के फौजी अफसरों की थी—देशके प्रवन्धकों की—कारी गरों—खानियों के काम जानने वालों की—कारीगरों और व्यापारियों की आवश्यकता थी--इस अर्थ से उसने ऐसे कामों की शिक्षा आरम्भ करदी--जिससे दुनिया का काम निकले—वच्चों और छोटों के लिये आरम्भी शिक्षा के पाठशाला नियत किये गये—और ज़ियादह सिन वालों के लिये किला बंदी की

उम्दा२पुस्तकें अन्य देशों की वही बनावट की विद्या की—जहाज़ चलाने की विद्या—इंजियनरी और खाने के रिसालों आदि२विद्यावों का रूसी भाषा में उल्था कराया—साइंस के विद्वान और गुरु कारीगर बुलाये गये-- और नये जवान रूसियों को उपयोगी गुण और विदेशों की भाषा सीखने के लिये बाहर रवाना किया—निदान जिन२कामों से मालूम होता था कि विश्वास करके रूसियों को वही असली फायदे प्राप्ति होंगे—जो कुलीन ज़ातों को प्राप्ति हुये हैं—वह सब किये गये ॥

रूसकी हृदयी उन्नति में एक ज़रूरी काम बयान के योग्य है--पश्चिमी यूरप में नई विद्यायों के नकल करने का उमंग शक्ती तरह पर अनगिनती तारीखी कारणों से पैदा हुआ था—जो योग्य है—और समाज से इस शौक के पैदा कराने में प्रथम बडे२दुख सहने पड़े—इसके प्रतिकूल रूस में यह उमंग इसप्रकार यकायकी देख पड़ा जैसे कोई समुझदार आदमी अन्य देश से किसी देश में पहुंच जाय—पस रूस ने मध्य ज़माना व हाल दोनों के ख्यालों को एक करदिया—और मज़ा यह कि पुराने और नये ख्याल के लोगों में कुछ भी प्रतिकूलता न होने पाये—यद्यपि पश्चिमी यूरप में कठिन दुश्मनी होती थी—मसीहीके की बावों के कामों में गवर्नमेंट ने कुछ दखल नहीं दिया—इसवास्ते तकल्लुफों सबी दरजों के बिश्वास और ख्यालों को छोड़दिय...न वाला था—अपने ध्यानी व स्वतंत्रता से चलें—जिसको उन्दे न था बरन उसपर वह अन्य देमानते थे ॥

पीटरकी राज्यता था—जो लोग इनकार करने मुख्यदेश का गुणनहीं डालागयाथा--रिफाक जान और दो देहथीं—ज्योंही पर परमित न थी-- वह हमेशह मुस्तैद रहतेखिने लगा—और डार्ढअर्थका नहा उसको जरमन और डच और डीनच[illegible]क्रिया—वसे चाहे[illegible] परदेशी ज़ातहो प्राप्तिकरै-- परन्तु जोकि जरमनीकी[illegible]कटथी औ[illegible]विलतक महासागरके सूबे जिनमें जरमनी योग्यता का झण्डाऊंचा था मिलालियेगयेथे--और राजसीघराने और जरमनके पृथकघरानोंमें आपसमें गवनब्याहहोताथा--इसवास्ते जरमन वालों का गुण कुछ विशेषपड़ा जब पीटरकी भानजी राजपुत्री आईन ने जो गोरलैंडकी राजपुत्री थी अपने सब देशका प्रबन्ध अपने एकयोग्य कारिंदे के सिपुर्द करदिया--तो जरमन बातों और लोगों के स्वभाय और सुगन्धका गुण सबमें फैलगया और राजसी समाज और सर्कारी अदालतें और पाठशाले सब जरमन की तरह होगये ॥

उस कार्यकर्ता की कठिन और उपाधियों की तरह और अन्याय राज्य में चैन के बिल्कुल प्रतिकूल गदरहोगया--जिससे राजपुत्री इल्ज़िबथ पीटर

की लड़की ब्याही बेटी तख्तपर बैठगई--जरमनके प्रबन्ध के समय में यह किसी खेतकी मूली न गिनीजाती थी बरन सबसे अलग अलग रहतीथी-- लोगों को इसराजपुत्री से आशा थी कि अन्यदेश के आदमी रूससे बाहर होजायंगे--इसआशाके पूर्ण करने में उसने जहांतक होसका उतना परिश्रम किया--उसने जरमनों को कुल भारीओहदों से बाहरकरदिया--और गल गला डाल दिया कि मुझे सहदुःखी और घरके प्रेम का दिलसे ध्यानहै-- और आज्ञादी कि आगे से पाठशाले के वही लोग सभासद किये जायेंगे जो रूसमें पैदा हुये हैं—और आज्ञादी कि रूसके नयेजवान होशियारीके साथ हर प्रकार के सर्कारी ओहदोंके हेतु तैयार किये जायं॥

इस परिश्रमसे कि जरमनीका गुण जातारहे—रिहाई और हृदयी कामों की उन्नतिको सहायता नहीं मिली—पीटरके सुसमय में रूसियों ने अपने बचे हुये पुराने ख्यालों को अच्छी पृकार प्रथक् करदिया—और असली ज्ञाती शिक्षाका अब उनमें कुछभी खण्ड बाकी नहींहै—नथा—उसकी ऐसी दशाथी जैसे कोई गुलाम भागकर रिहाई पावै—और भूखों मरनेके डरसे किसी और स्वामी को ढूंढ़ै—बड़े दरजों ने जिनको अन्य देशों की योग्यता का स्वाद मिल गयाथा जैसेही जरमनी की योग्यतासे किनारा किया वैसेही उनको ध्यान हुआ कि किसी और देशकी योग्यता का परिश्रम करैं—वह बहुत दिनों तक इस मंसूबे में नहीं रहे कि किसी देश की योग्यता का परिश्रम करैं—क्योंकि जिस किसी को उस समय सुख का ख्याल होता था वह तुरन्त पैरस या वरसीलसकी ओर ध्यानावस्थित होता था—फ्रांसके राजावों की समाजों में सर्व योग्य और भूषित काम उपस्थित जो सबसे सब प्रकार श्रेष्ठथे—जिनकी जमाअतमें रीनसस के गुण और विद्या व अदबका नक्षत्र प्रकाशित था—यदि जरमनी ने चौदहवें बादशाह लोलीके ख्यालों के ऊंचे उड़ने को रोका था तो भी उसने फ्रांसकी समाजकी पैरवी की— जरमनी के छोटे२अमीरभी परिश्रम करते थे कि फ्रांसके राजा महाराजाकी धूम व दबदबाका मुंह चढ़ायें—और राज्यके धन वानोंने जरमनके हर एक कामको वैलानों की तरह समझकर फ्रांसीसी फिशन सामर्थ्य करलिया— और अपनी मातृभाषासे ढीला पोली समझ कर फ्रांसकी टूटी फाटी बोली आधा तीतर और आधा वटेर बोलने लगे—वाह रमखुदैया में परे॥

पहिले पहिल फांसीसी कामोंका गुण मुख्य कर बाहिरी बातोंमें अर्थात् वस्त्र—डौल डाल और भाषादिमें प्रकटहुआ—परन्तु धीरे२दूसरी मलका कैथरायनके तख्त बैठने के पश्चात् उसकी और जियादह बुनियाद मजबूत होगई—जिस किसी अमीरको योग्यता का दावा होता था वह फ्रांसीसी

भाषा अच्छी प्रकार बोल सक्ताथा — और फ्रांसीसी विद्या व भाषा को कुछ जानताथा — राजसी रंग भूमिमें फ्रांसके भड़प्पन और दिल्लगीकीबातैं और मुबकी के तमाशे मलकाके सामने हुआ करते थे — और श्रोतों को उनसे उमंग अवश्य पैदा होताथा — ईश्वर जाने वह उमंग सत्यथा या बनावट — जो लोग अपनी मातृभाषा में पढ़ना पसंद करतेथे उनके लिये बहुत पुस्तकों का उल्था किया गयाथा — जिनके बीजकसे बहुत से सफा भरजायं — उनमें केवल वालीटर और लिसीज और मारटल आदि फ्रांसीसी किताब बनाने वालेहीनथे--वरन तमाम यूरुपके किताब बनाने वाले हूमर--सिसरो--मिल्टन — वरजिल आदि भीथे ॥

इस कार्यकर्ताकी बाबत बयानहै कि जब कोई तमाशा उसके सन्मुख होता था तो वह कभी उसका हाल नहीं लिखता था — इस काम से एक जरूरी बुनियाद हकीमी नियत होतीहै — जबतक मनुष्यके हृदयपर अन्याय किया जायगा कि निकालीहुई शक्तिपर रोकरक्खे — तबतक योग्य नहीं कि उसमें यूनानी कवियों के कथनानुसार दिल्लगी पैदाहो — अर्थात् तबतक वह कर्ता से हृदय के नये मज़मूनों में नहीं होसक्ता — जैसा एक आदमी का हाल है वैसाही एक ज़ात का हाल है — जब एक ज़ात दूसरी ज़ातसे शिक्षा जानने का ढेर प्राप्ति करता है तो कुछ जमाने तक उसको लज्जा आती है कि मैंने उससे नक़ल कियाहै — और मैं उसकी मानों हाथ देखने वाला नहूं — जब तक वह नये २ ख्यालसीखनेमें मुस्तैदहै जिनको वह ज़ानती न थी और जब तक अन्य देशोंके डौल डालका परिश्रम करतीहै तबतक वह कदापि ख्यालोंकी उत्पत्ति कर्ता न होसकेगी इसकी बड़ीसी बड़ी सईका यहफल होगा कि वह केवल पैरवी में कृतार्थ होजावेगी — पश्चात् हमजो सुनतेहैं कि अन्य देशों के इल्म व अदब प्राप्ति करने में रूसियोंने पैरवी की और किताबोंके बनाने में जो चोरी किया तो कुछ आश्चर्य का स्थान नहीं है — इस प्रकार केकाममें उनके मनोरथ और तारीखी योग्यताने उनको बहुत कृतार्थ किया — ग़ज़लोंकी बनावट व दुःख कष्टके बयान और निन्दा और स्वभाव और और लड़ाई की तरह पद्य शब्द आदि और कवियोंकी तरह बातका डौल बड़ी विशेषता से प्रचलित हुआ — और बहुतेरे किताब बनाने वाले लोग रूसी भाषाको खूब जानगये — ज़ो आगे जंगली भाषा समझी जाती थीं — परन्तु इस अनुकरण करनेमें जी की पैदाकी हुई कोई बात नथी — धीरे२यह विद्या व अदबकाढेर नष्टभ्रष्ट होगया — उस समयमें रूसके विद्या व अदबके रुचि कर्ता की बहुत यह इच्छाथी कि लोग उनको कहैं कि यह बड़े भारी विद्वान हैं ॥

विद्या व अदव के साथ के रूसी शिक्षा ,युक्त के दरजों ने रूसकी हकीमी विद्या की सामर्थ्य की थी--परन्तु जो आंधी उन्नति व योग्यता की यूरुप में आईथी उससे सामना करने को कुछ न योग्य थे--प्रथम तो उन्होंने क़बूल की हुई हकीमी बुनियाद व ईश्वरी विद्या व विद्या की बुनियाद आदि की जड़ें खोदी--और उसके पश्चात् उपस्थित डौल डाल शहर का और समाज़ की वज़ा को जड़ से हिला दिया--रूसी अमीरों में न तो पुरानी तारीखी उमंग थी--न वह मन्तकी और अकली दलीलों का जमा हुआ विश्वास जिस्से ज़रमनी और इंगलिस्थान में फ्रांस का गुण नहीं पड़ने पाया—यह अभी हालही में इस दुनियांमें आये थे—और यह अन्य देशकी योग्यता प्राप्ति करनेमें बड़ेही रुचिकर्ता थे—उनमें कसर वेटिव उमंग कुछभी न था—एकतो बड़ी जल्दी और कठिनता से पीटर के चैनके काम सबसे प्रचलित किये—दूसरे यूनानी गिरजावोंके अनोखे ख्यालथे—और पादरीजी को विद्या व समुझ से भैंसी घोड़े का ऐसा वैर था—इन कारणों से ईश्वरी विद्या और नये२ ख्यालों में समानता नहीं हुई—बड़े दरजे के दिलों से उनके बापदादों के विश्वासों की पकाई जाती रही थी--और जो विश्वास जातारहा था उसकी जगह पर और कोई विश्वास नहीं जमने पाया—जो लोग मनहूस और पुरानी फिशनके समझे जातेथे उनमें और पुराने मज़हबी ख्यालोंमें ऐसा सम्बन्ध था जो नये और लायक थे इसके अतिरिक्त जो बादशाह उससमय देशपर हाकिम था और जिसकी तारीफ में बड़े दरजे के लोग निहायतही ज़बानके निन्दक थे वह नई हकीमी को जाहिरा तरफदारी करता था--और उसके नामी विद्वानों से सम्मतिलेता और उनसे मित्रता करता था--जो हम उनकामोंको सत्य ख्याल करें तो हमको आश्चर्य न होगा--जबहम यहसुनेंगे कि उससमयकेअमीर रूसमें बहुत से ऐसे आदमी थे जो नामार्थ वालीटर कहलाते थे—उससे भी कुछ आश्चर्ययुक्त यह काम है कि नये हकीम कोई समय पादरियों के पाठशालोंमें भी दख्ल पाते थे--इसपर नीसकीने जो मशहूर आदमीथा बयानकिया है कि सेंटपीटर्स के पाठशाले के एक प्रोफेसरकी यह रीतिथी कि जब नशे में नहीं होता था तो बारीक प्रश्नों की शिक्षा करता था ॥

पश्चिमी यूरुप में जो हकीमी आदि की उन्नति हुई उससे रूसके इल्म अदबमें एकबड़ी उलटा पलटी पैदाहोगई--क्योंकि फ्रांसके बनायेहुये पुरानी विद्यों के जो लोग बड़ेही जीदायकथे वह अब उसकी ओर मुतवज्जेहहुये--यह फ़ुतरन रूस में उन देशोंसे जियादह था जहांवह पैदाहुआ था--जो लोग बखूबी जवान और मर्दथे वह रोतेथे कि हाय २ हमइस जमाने में

क्यों न पैदाहुये जबसुख था और मनुष्यपनकी शुरुआती दशा में जबसब सृष्टि गड़रिये और भाई २ थे--सैकड़ों नये जवान मर्द और कम उमरकी स्त्रियां ठंढी२ स्वासैं लेतीहुई उनस्थानों में जातीथीं जिनका भराउमंग बनाई हुई किताबों में बयान कियागया था--और यह लोग उन नदियों और सोतों में घूमाकरते थे जहां प्रकट था कि स्त्रियोंने निराशहोकर प्रेमके कारण से डूबकर जानदैदीथीं लोग उसआपुसी सहदुःखीकेकारण बातचीत करते और लिखते और ध्यान करते थे जो आगे उनमें उपस्थित थी--अर्थात् वह चाहते थे कि मनुष्यों में एकाहोजाय--और इसी प्रकार के और ख्यालथे--दुःखदायक सफरोंसे उनके दिलोंमें एक मुख्य खुशी मिलने लगी—और बड़ीबड़ी नामी पुस्तकोंमें उनका बयानहोनेलगा—जिनमें ऐसे २ काम लिखे होतेथे जोसर्वव्यर्थ- उससमयमेंतो रोनेकेबदले लोग उनको हंसतेथे--जैसे एक मुसाफिर एक पुराने पेड़के सामने घुटनों के बल गिरकर पेड़से व्याख्यान कहने लगा—एक मुसाफिर रोज अपने मरे कुत्तेकी समाधि पर रोता था--और इसी कारण से उसकी निरन्तर से इच्छा थी कि किसी किसान की छोकरीके साथ व्याहकरले—तीसरामुसाफिर चन्द्रमापर प्रेमी होगया—नक्षत्रों की दूरसे चूमियां लेता था—और यह भी चाहता था कि आकाश को छाती से लगालें—कुछ देरतक सब सिवाय इसप्रकार की बेहूदाबातों के और कुछ नहीं कहता था—उस समय के बड़े सहाय कियेगये पुस्तक कर्त्ता ने बयान किया है कि गुण का मुख्य और असली काम यह है कि ध्यानी और कल्पित बातोंमें जो व्यर्थहों मनुष्यको जीलुभाना मिलजाय॥

जिसप्रकार फ्रांसका बनायाहुआ पुराना विद्याव अदब बहुत जल्द बंद होगया—उसी प्रकार हाकिम का प्रेम भी जातारहा--जब पैरस में मशहूर उलटा पलटभारी हुआथा तो सेंटपीटर्सबर्ग की विद्या व अदब जिसमें हकीमी मिली थी बन्दहोगई—जो लोग पोलीटकल रिहाई और मनुष्यके हकों के बारे में बातचीत करते थे और कभी एक लमहेके लिये भी उनको यह ख्याल नहीं होता था कि ज़ार केवल स्वतन्त्र को परिमित और घराने के गुलामों को रिहाई करैं उनको चाहे वे चाहे आश्चर्य और डरहुआ जब उन्होंने सुना कि रिहाई की बुनियादोंके रोजमर्रा के जीवनपर गुणपड़ेगा वहांके ग़दर अर्थात् प्रपञ्चकी भयंकर बातैंसुनकर व देखकर वह डरगये--इसवास्ते उन्होंने परिश्रम किया कि जिन बुनियादों से ऐसे २ खराब फल पैदाहुये उनको दूरकरदें--वह बड़े दरजे के ख्यालभी डूबेहुये थे—जो उस समयकी कल्पित बातों और ख्यालों के उमंग से समानता रखते थे--इस काममें खुद रूसकी मलका ने पंगमारा था—उसकी राज्यके समय के अंत

में उन लोगों के ख्याल सब बदलगये और पहिले के ख्यालों के प्रतिकूल होगये—जो पहिले राजसी बुनियादों के सहायक थे॥

निपोलैन की लड़ाई के रायमें जब कि ज़ाती प्रेमकी बड़ी उमंगथी लोग इसके कठिन वैरी थे कि अन्य देशों की हृदयी योग्यताकी पैरवी की जाय--और उसकागुण पढ़े--और समयोंकी प्रतिकूलतासे योंहीं सा परिश्रम किया जाताथा कि इस अनुकरण करने की गुलामी से रिहाई पायें—जब भारी सेनाने सन् १८१२ ई० में उस देश पर धावाकिया और मासकू जलादियागया तो इस ज़ातीसहदुःखी की उमंग की आग और भी भड़की—कुछ देरतक जो कोई आदमी कुछभी फ्रांसी सी विद्वानीयोग्यताकी तारीफ ज़बान पर लाता तो वह खराबी में पड़ता--और देशका शत्रु और नास्तिक समझाजाता--परंतु सहदुःखी उमंग का यह बैलप्पन सब जातारहा--और जो लोग ज़ाती सहदुःखी से अत्यन्त उमंग प्रकटकरतेथे उनकी निन्दाहोने लगी--जब पोलीटकल डरजाता रहा और लोगोंने अपने मामूली पेशे नये शिरे से आरम्भ करदिये--तो जिनलोगों को अन्य देशों की विद्या और अदबकी रुचि थी उन्होंने फिर अपनी छपी हुई और वांछित पुस्तकें पढ़ना आरम्भ किया--जो लोग हदसे ज़ियादह सहदुःखी की उमंग प्रकट करते थे वह उनकी बाबत कहते थे कि वह लोग फिर दलदल में लूटनेलगे--इसका कारण यह था कि उनके देश की विद्या व अदबमें वह बात न थी जो वह चाहते थे--जो लोग उनपर मिहना अर्थात् ताना मानते थे उनसे वह कहते थे कि जब आपकी सुन्दर २ किताबोंकी बनावट तैयारहोजाय--तो आप उनपर खुशी २ कीजिये--परंतु अभी तो जो कुछ हमको मिलसक्ताहै उससे हमको स्वाद उठाने दीजिये--इसीतरह घरके प्रेमका उमंग प्रतिकूल निहायत जातारहा--और एक नया जमाना आरम्भहुआ जिसमें रिहाईके साथ लोग अन्य देशों के विद्या व बड़प्पन की नकल करने लगे अर्थात् सीखनेलगे॥

जो बुनियादें विद्याकी देश में प्रचलित की गईं वह उनबुनियादों से प्रतिकूल थीं जो मलका कैथरायनके समयमें प्रचलित हुई थीं--फ्रांसके श्रेष्ठ प्रपंच अर्थात् गदर और निपोलैन की हुकूमत और बोरबनके नये शिरे से नियत होने और उस जमाना यादगार के और २ भारी माजरों ने पश्चिमी यूरुप की इल्मीदशा और शहरी में अत्यन्त उलटापलट पैदाकरदिया था--निपोलैन की लड़ाइयों के समय में रूसको जरमनी से एक मुख्यसंबंध पैदा होगयाथा--और जरमनी के शिक्षापाये हुये समूहों में जो आश्चर्ययुक्त इल्मी उमंग पैदाहुआथा उसीके अनुसार अब सेंटपीटर्सबर्ग की समाजमें भी पैदा हुआ है--जो लिखने के द्वारासे इस उमंग का प्रकटकरना नहीं हुआ

था क्योंकि छापे की रिहाई इन दिनों में प्राप्ति नहीं हुई थी परंतु इसकार-
ण से वह उमंग कम नहीं हुई थी रिसालों में नये जवानों की उन्नति और
कारीगरी और चालाकी व प्रेम आदि कामोंकी बाबत सीधी२ बहस होती
थी--परन्तु नई पोधके लोग अपनी संगत में उन कुलकामों पर मुस्तैदी से
बिबाद करतेथे जिनको मिटरनिचऔरउसकेसाथी जड़सेउखाड़नाचाहतेथे॥

परन्तु यह विबाद कोई ऐसा गुणयुक्त न था--केवल ऐसे डौलवाले लो
गों में यह विबाद होताथा जो अपनी सावधानी का समय कुछ नई किता-
बों की पाठ में ब्ययकरके इतना उनसे यादकरलेते थे कि चाहेबेचाहे तक-
रार करने लगैं--यह नई वज़ाका नया जवान नई पुस्तकों से नये२ ख्याल
और प्रश्न यादकरलेते थे--और नाच मन्दिर या सांगीत में उनका ज़िक्रक-
रते थे--उनकी वातचीत सुनने के लिये श्रोता हरसमय कानहीं लगायेरहते
थे बरन.यह चाहते थे कि ईश्वरकरै देहभरकानहीं होजायं तो खूबसुनैं--
जितना ज़ियादह आश्चर्य्य युक्त ख्याल या प्रश्न आगे आताथा उतनाही
जियादह लोगोंकी इच्छाहोतीथी--इससे कुछभी बहस न थी कि यहख्याल
रीशनलिस्ट या मिस्टिक या फरीमिसन या मिथाडिस्ट समूहों में से किसी
समूहने प्रकट कियाहै--चाहे जिससमूहने प्रकट कियाहो परन्तु लोगों का
मनोरथ अवश्यहोता इसबातपर कि उसमें हठहो--और सुरीतिसे प्रकट कि-
याजाय--चाहे जिस पर समूहकी रंगी छुही बातैंहों--चाहे पुश्किन का
वैरपनवाली ग़जलैं चाहे फिरावां के ब्यर्थ बेहूदह फिराना--उनको हरप्र
कार के बयान से स्वाद मिलताथा--लोगों के दिलोंपर ब्यर्थ बुनियादैं
ईश्वरी विद्या और गवर्नमेण्ट और प्रजामें आपुसकराने के ख्याल का गुण
खूबथा--और इस काम से उनके दिलोंको औरभी मुख्यकर शक्ति होती
थी कि राजसी समयको उनसे सहदुःखी है--और उसकी रक्षाकरता है--
जंगा सिटलिंग और बेडरके नासमझ प्रश्नों से उससमय के शुचिलोगोंने
पोलीटिकल कामोंकी सब उपस्थित कठिनतायें और सूशल और हकीमीको
मानों सब हल्लाही करदियाथा--और जो लोग ख्याली प्रश्नों को इतना
नहीं मानते थे वह बारागीरी और शहरीप्रश्नों से विश्वासीयथे--औरदेश
का पुराना इतिहास और ज़ाती चालचलनके ज़ातीगुणों पर दृष्टिडालकर
वह अपनी मुद्रित औ वांछित युक्तियों की बुनियादको मज़बूतकरतेथे॥

जरमनी के नये जवान साझी जम्हूरी राज्यकी तरह जोट्यूटन और च-
रिस्कार और इस्कालिड और निलजन के बहादुरों के मध्ये बड़ी मुस्तैदीसे
वात चीत करते थे--इन नये जवान रूसियों ने भी रूसकी शुरू आती ता-
रीख़में बड़ेही ऊंचे ख्यालों को प्रकट किया था--और उनको चर्चा ख्याल

था कि पुराने प्रवन्ध को ध्यानी और कल्पित पुरानी धूमके साथ नये सिरे से नियत करेंगे ॥

रीतिहै कि हर ज़मानेमें लोग किसी न किसी कामको पोलीटकल और सूशल कामों के लिये श्रेष्ठ रसाइन कहते हैं—एक ज़माने में लोगों को मत का विश्वास होता है—दूसरे में मनुष्यकी सहदुखी के प्रेमी होते हैं—तीसरे में लिखी हुई शहरी बुनियादोंका विश्वास जमा होता है—चौथेमें लोग समझते हैं कि सब कष्टों में हैं—पांचवें में सबकी शिक्षा के हेतु मुख्य समझते हैं—और छिपी पोलीटकल जमाअतही देशी उन्नति के लिये बड़ी भारी रसायन मानी जाती है--निपोलैन की हारके पाछेही उन लोगों को जो हथियार वंद होकर पोलीटकल रिहाई प्राप्ति करने के लिये वैरी होगये थे--यांचागया कि उस उलटा पलट से केवल यह फल पैदा हुआ था कि एक वादशाह की हकूमत वदल कर दूसरे के हाथ में हो—शाहज़ादों ने यूरुप का डौल अपने सुख के अनुसार किया और घरके प्रेम के वड़े ख्यालों का इतना ख्याल न किया और जैसेही अपने२मजवूत के तख्तों पर ठहरे--उस अपने इकरार को सर्व भूल गये—जो रिहाई प्रजा की वावत की थी—कई साल तक उसको लोग वड़ा भारी धोखा समझे थे—नये जवानों ने जव देखा कि पोलीटकल कामों में हमैं कोई भाग नहीं मिला—औरपोलीस की वड़ी चौकसी ने हमको ख्यालों के प्रकट करने से वेनसीव कर दिया--तो उन्होंने छिपी जमाअतों के द्वारा से अपना दिली मतलव प्राप्ति करना चाहा जो कम जियादह फ्रीमीसनों की भइपन जमाअत से समानता रक्खी थी—जरमनी में वरशिन शीफटन—फ्रांस में यूनियन औररीडी टुवाली--हिस्पानियामें आर्डर आफदी हीनियर - अटालिया में कारवूनारी इसमेंनये जवानरूसियोंने प्रचलित फिशन सामर्थ्य करलिया—छिपी जमाअतें नियत हुईं—और दिसम्वर सन्१८८५ई० में परिश्रम किया गया कि सेंटपीटर्स वर्ग में फौज ग़दर करदे जिससे शाही घराना को तख्त से उतार के जम्हूरी राज्य नियत की जाय—परन्तु इस परिश्रम में ना कामी हुई—उन लोगों के विन मूड़ गोड़ के प्रश्नों ने अवुद्धि को छुरों की वौछार ने व्यर्थ कर दिया—जो वड़े इरादे के साथ आगे को रिफ़ार होने चले थे ॥

दिसम्वर के महीने की यह यकायक आफत जो अवतक लोगों को खूवयाद है सेंटपीटर्स वर्ग की समाज के लये ऐसी थी जैसे किसी वड़े नाच घर के कमरे की जमीन ऐसे समय में अन्दर धसजाय जव उसमें वहुत से आदमी जमा हों—एक पल पहिले उक्त कष्ट दुःख सवने फिक्र जुदा और हर्षित थे—परन्तु इस यकायकी वलाय से सवके चेहरों से भय और आश्च-

यें बरसता था – जिन कमरों में अभी कुलही सृष्टि और पोलीटकल कामों और ईश्वरी बातों की जिन्दा दिली से बहस होती थी वह आज उजाड़ पड़े हैं – और सन्नहटा है – जो लोग बहस में बड़े होते थे वह अब क़िले की कोठरियों में क़ैद हैं – और जो लोग पकड़े नहीं गये थे वह कांपते थे – कि ऐसा न हो हम या हमारे मित्र अब पकड़े जांय क्योंकि देर से सबके सब कम ज़ियादह ग़दर में साझी थे – कोई बर्ताव से काम करते थे और कोई युक्तियां बताते थे – जब यह प्रकट हुआ कि दण्ड करने वालों में से पांच फांसी पायें गे – और शेष घरसे निकाल दिये जावें गे तब भी भय में कमी नहीं हुई – समाज की अनोमान वह दशा थी जो बेचैन बच्चे की उस समय दशा होती है – जब आतशबाज़ी छोड़ते हुये निहायत खुशी और हर्ष के समय उसकी अंगुली बहुत जल जाती है ॥

इलकज़ हंडरादिलके पीछेजो धिकारी स्वभाव और वहमी बातोंका रुचिकर्त्ताथा उसका भाई निकोलिस तख्त परबैठा – यहमुस्तैद और कठिन स्वभाव का बादशाह था – इसका हुक्म था कि अब जाहिरी नुमायस और व्यर्थ के हकीम और पोलीटकल हौसिला मंदी से लोग फिर जायं – परन्तु ऐसे आदेश करने की कोई आवश्यकता न थी – इस मध्यमें समाज पोलीटकल ख्याली बातों से बिल्कुल किनारा खींचने वाली होगई थी – आश्चर्य और निराशा के साथ समाजको मालूम होगयाथा कि यहनये ख्याल जिन सेमनुष्यको एक तरहपर अच्छाई प्राप्ति होनेकी आशाथी और यह कि वह कुल आदमियोंको खुश और नेक और योग्यता और स्वभावका कविकर देंगे – असल उनका फल घरसे निकाल देना और फांसी था – उनकी यह स्वप्न और ख्याल कीजीहर्ष कर्ता बातैं दूरहोगईं – और नई पोधके आदमियोंने अपने स्वभावको छोड़ करके ऐसे काम आरम्भकरदिये जिनसे पोलीटकल भय न था जैसे गंजीफ़े का खेल – सुखदायक और फ्रांसकी सरल२ पुस्तकों की पाठ ॥

जब यह आंधी समाप्त होगई तो संगतियों में नई बातों का चर्चा फिर होने लगा – परन्तु आगे से भिन्न था – देशी और ईश्वरी कामों और सब की शिक्षा और डौल डाल के दोष और सूशल और पोलीटकल आराम की बाबत अब बात चीत नहीं हुईथी – जिस किसी वस्तुमें कुछभी पोलीटकल बातों का लगाव होता था उससे लोग साफ़ विवेक करते थे – यदि बहस पहिले के अनुसार अबभी होतीथी परन्तु अब केवल विद्या व अदब की बाबत या विद्यावों के प्रश्नादि कामों की बाबत होतीथी जिनसे कोई देशी सम्बन्ध न था ॥

हकीमी और देशी साइंससे जो वे तअल्लुके वरन असन्त विवेक लोगों के होगया था उसको निकोलिसके कठिन डौलडालसे और भी सहायता मिली--और बीते समय में जो विद्या की बढ़ती हुई थी उसको इससे बड़ी हानि पहुंची—परन्तु ध्यानी विद्या व अदबको इससे कोई हानि न थी--वरन इसके प्रतिकूल कविताई की ओर लोगों की तबीयत ज़ियादह होती थी--और जिन स्वार्थोंकी बातोंसे कारीगरी की विद्याओंको हानिपहुंचती है वह बन्दथीं—पस यह काम आश्चर्य युक्त नहीं है—कि निकोलिसके समय में जिसको लोग शुद्धतरहपर अमली और सूशल कामों की उन्नतिका निषेधक कहते हैं—वह एक अर्थ करके रूसी विद्या व अदबकी बढ़तीके लिये रसायन का गुण रखताथा॥

बीते समय में कवियों के स्वभाव और२ प्रकारके स्वभाव के लोगों में प्रतिकूलता हुआ करतीथी--सेण्टपीटर्सबर्ग के भारी अमीरोंके दरजेके लोगों ने नये २ प्रश्न मुस्तैदी से धारणकरलिये थे और पुरानी विद्याओं से प्रतिकूल होगये थे—जिनको वह सूखा और देखावट समझते थे—उनको पुराने ज़माने की व्यर्थ और नकाम बातोंसे शत्रुताथी—जो पूर्व प्रचलित थीं—उन्होंने एक मुख्यसमाज इस अर्थ से नियतकरली थी कि पुराने फिशन के नामी २ किताब बनानेवालों की निन्दाकरैं—नई बुनियाद के बहुतसे सहायक होगये और नये डौलके बहुतसे पैरोहोगये—परन्तु इससे उनलोगों की शत्रुताको औरभी उन्नतिहुई जो कंसरवेटिव थे—पुराने ख्यालों के अफसर जिनकी रायथी कि बवायलों के प्रश्नों की कभी नष्टता नहीं होसक्ती उनको जब यह मालूमहुआ कि नये२ ख्याल प्रचलित होनेलगे जो पहिले के ख्यालों के प्रतिकूल थे—तो उनको भयहुआ और डरे कि अब विद्या व अदबकी कमीके चिह्न प्रकट होनेलगे और नये२ ख्यालके आदमियों को वह भयंकर सावधान और सुखकर्त्ता आदमी कहने लगे॥

पश्चिमी यूरुपकी तरह रूसमेंभी कुछदेरतक एकभारीलड़ाई रही--आदिमें गवर्नमेण्ट इन नईडौलोंके पैदाकरनेके प्रतिकूलथी—क्योंकि उनमेंसे किसीने ऐसी ग़ज़ल बनाईथी जिससे ग़दरकी सुगन्धआती थी—परंतु जब कवियों की तरह ख्याल भूत और वह ख्याल मंज़िलों दूरहोगयेतो छापे की रोक टोककी अफसरों को कोईकारण न था—इसवास्ते हाकिमों ने कविताईकी रिहाईपर रोकटोककरना छोड़दिया और भारी इरादे और उमंगकी कविताई को गवर्नमेंट और राजसी समाज की सहायता प्राप्तिहोगई—और रूसी दरजोंके शिक्षापाये हुयोंमें उमंगयुक्त कविताईके तीननामी आदमियोंका नाम घर२ प्रकटहोगया अर्थात् जिकोफिसकी--पुशकिन—लरमानतूफ़॥

विद्याओं के विद्वान अदबके यही तीन सूर्य कहलाते थे—इनतीन सूर्यों के साथ उनके चांदभी थे जिन्होंने उमंग युक्त कविताई की बुनियादों की बाबत बड़े २ ज़ोरमारे—उनमें बहुतेरों को लिखनेमें गद्य बनाने में अच्छी शक्ति थी—इन नाममात्र कवियोंने अपनी बनावटों में जिनसे कुछभीफिक्र नहीं साबितहोती थी—रिहाई की तरह ख्याल प्राप्तिकरने के लिये बड़े २ ज़ोरमारे—और इसप्रतिज्ञाको बुरा भला कहा जिसमें कविताई और व्यर्थ बातों और व्यर्थ विद्याओं की बेड़ियां उनके पावों में डालीगई थीं--इसके साथही डिरीमा और नादिल लिखनेवालों ने अपने नादिलों में ऐसे २ लोगों का बयान किया जो फरिश्ते की तारीफथे—और बड़े दरजेकेचाल चलन रखते थे—जिनको नेकी अथवा भलाई देहधारी कहनाचाहिये--और उनकेप्रतिकूल शैतानी कामों के आदमियोंका भी बयान किया जिनको बैलप्पन का उमंग था—और चमकती हुई तलवारें और बधक विषधर प्रकार की बदज़ाती और शैतानी चित्त में समाईथी--निंदाकी गद्य और तारीखीसमाचार और विद्या औरअदबकीछेड़बाजियों और२जीलुभानेवाली कथाओंसे उस ज़मानेकी लिखावटैं मिलीथीं—और उनसे पढ़नेलिखनेवालों को धीरजहुआथा—देशीकामों और अन्यदेशोंकेदेशीकामोंमें किसीको स्वाद नहींआताथा—गवर्नमेंट के वहकाम जिनपर बड़ाध्यान कियाजाताथायह थे—किनौकरीमें उन्नतिकीजाय और पदमिलैं—ज़कोसिकन ने या शायद मारलिसकी दोनों नामीकिताव कर्त्तावोंमेंसे एकने एकनाविल बनाकर छपवाया—यदि अब लोग उनकोभूलगये हैं परन्तु इससमय कुलनीतिरीतिपर लोग उस कहानी को प्रधानता देते हैं—सन् १८२० ई० में जो फ्रांस में गदर हुआथा वह पुशकिनकी एकपद्य पुस्तकसे सर्व भूत होगयाथा ॥

जरमनीमेंजो छोटीप्रकारकी हकीमी का उमंगविद्या और अदबसे योग्यथा उसका एक टुकड़ा रूसमें भी पायाजाताथा—कुछ नयेजवान प्रोफेसरऔर मासकूके लड़कों में पुराने किताव बनानेवालों के बदले नये किताबबनानेवालों की पुस्तकों की पाठ करते थे—यहलोग जरमनी की विद्या व अदबके बड़े सराहनेवाले थे—यद्यपि इन्हीं भरेहुये उमंगके ख्यालों केपाठशाला में उन्होंने शिक्षापाई थी—इसवास्ते उन नये जवान हकीमों को पहले पहल शिलंगके छिपे डौल विद्यामें मुख्यस्वाद मिलताथा—जिसमें कवियों की तरह भूंड़ी शैरैं वग़ैरह थीं—परन्तु धीरे २ उनको मालूमहुआ कि उन ख्यालों के सबूतकोलिये * मतकी दलीलैं होनीचाहिये—उनको हिजलकी

---

* अरबो में एकप्रकार की विद्या का नाम है ॥

किताबोंके पढ़ने की रुचिहुई — और बहुतदेरतक उस किताबकर्त्ता योग्यकी भारी समझने समझनेका परिश्रमविशेषकिया — और यहभी परिश्रमकिया कि उसके मतकी प्रश्नों की भूलभुलैयों में उनको राह मिले ॥

हमको मालूमहोगया कि पश्चिमी यूरुप में इसप्रकार की व्यर्थ कविताई को जिसमें ध्यानी और वहमी और उमंगदिलानेवाली बातें थीं लोगों ने छोड़करके ऐसी विद्या और अदब सामर्थ्य की जो रोज़मर्रा के जीवन और उनकी मामूलीइच्छाओं से तमाम सम्बन्ध रखताथा शिक्षापाये हुये आदमी उन किताबबनानेवालों की बनावट पढ़ते २ थकगये — जो हमेशह एकान्त रहना और निरन्तर की खुशी और व्यर्थ ख्याली बातोंकी छेड़करतेथे और आकाश और पृथ्वीसे सहायता के चाहनेवाले होतेथे कि निराशामें सहायता करैं — और इसीसमूह से और काम विनमूड़गोड़के — जब लोगोंके हृदय शुद्धहोगये तो कविताई की उमंग से उन्होंने प्रतिकूलता की — क्योंकि यह कवि असली हालों पर दृष्टि नहीं डालते थे वरन ऐसे ख्याल प्रकट होते थे जो असली कामों और इतिहास और काम काजकी सुस्तैदी के दुश्मन थे-- परन्तु इन ख्यालोंकी बदलीमें भी जो उपयोगी मतलबथे हकीमोंने कवियों से ज़ियादह उन्नति नहीं की--क्योंकि इनदोनों ख्यालों का फल एकहीथा-- इनलोगों ने दुनियां के कामों से आंख बन्द करली और अन्धे की तरह ईश्वरका ऐसा ख्याल करने लगे--उन्होंने परिश्रम किया कि मनुष्यके सब ख्याल हर प्रकार के हालों पर-परमित होजायं--जो लोग सच में मनुष्यी ख्यालोंसे सहदुःखी रखते थे उनको धीरे२मालूम हुआ कि हकीमकी कर्मठ से बहुतही कम असली लाभ है — साफ प्रकट होगया किइन नामके हकीमों को दुनियां के कुल खराब कामों से धीर्य मिलता है — इसबात पर उन के मुख्य स्वीकार किये हुये प्रश्नों की नष्टता उन कामों से नहो ॥

रूस में इन ख्यालों की नष्टता पहले पहल मुंशियों की रंगीली कथा से हुई — पहले पहल गोगल नामें पंडित ने उसकी सहायता की जिसको एक अर्थ करके रूसका डिकनशकहसक्ते हैं — इन दोनों मशहूर और खुश मिज़ाज आदमियों के सामने से विश्वास करके उतनाही आपुसी प्रतिकूलता साबित होती है — जितनी समानता है — परन्तुइनदोनों में समानता बहुतही ज़ियादहहै शत्रुता कम है इनदोनों की दिल्लगी बढ़ी हुई हैं — और ऐसे ज़िन्दहदिल कम पैदा होते होंगे — बड़ीभारी शक्ति ईश्वर ने उनकोदी है दिल्लगी और ठट्ठापन की बातें कोई उनसे छुटने नहीं पातीं और ऐसी २ निंदा की बातें लिखी हैं और गढ़ी हैं कि सत्य कामों की तसवीर खींच जाती है — जो कुछ ध्यान किया जाय तो मालूम होजाय कि जिन लोगों

का हाल उन्होंने रसीला बयान किया है वह कठिनता से हैं—मनुष्य में वह बात होही नहीं सक्ती है—परन्तु जब पहले पहल मनुष्य उनको पढ़ता था तो दो एककास ऐसे देख पड़ते थे जिससे खुशी२करनेलगताथा—और समझता था कि यह इतिहास हैं क्योंकि बड़ी योग्यता से उनका बयान किया जाता था—कहानी की बड़े दरजे की दिल्लगी से मनुष्य ऐसा आपको भूल जाता है—छेड़ बाज़ी जड़ने की इच्छा होती है—और न उसको इतना समय मिलता है—थोड़ेही काल में गोगल की यूरुप भर में कीर्तिहोगई—और जिन लोगों का उसने अपनी कहानियों में बयान किया था वह ऐसे नामी होगये हैं जैसे रुस्तम—हातिमताई—लै लै—मजनू— इसके बयान ऐसे रंगीले और जीके लुभाने वाले थे कि मालूम होता था कि जिन लोगों को उसने बयान किया है—वह मानो हमारे पुराने पहिचानी हैं—और पाठकों को खुशी प्राप्ति होती थी—कि उनके प्यारों का हाल इस स्वाद के साथ दिल्लगी में बयान किया गया है—ज़ारतक जो कठोर जी आदेशक् थे इस रस और भड़प्पन पर हंस देता था और न केवल हंस देता था बरन किताब बनाने वाले को सिंसर हाकिमों की उपाधि और अन्याय से जो छापे की रोक टोक के लिये नियत थे बचाता था—जब कभी उक्त हाकिम कहते थे कि अमुक गद्य या कहानी बदनियत से लिखी गई—निदान इसरसपर सबलोग इतना हंसते थे कि आगे कभी नहीं हंसते थे—और इस असली रस और खुशी से बैरन कविके हीरों और उमंग युक्त बनावट की बातों की बड़ी जड़ खोदी—यह कविताई जिसमें जाहिरी उमंग बहुत था यका यकी नहीं जाती रही—परन्तु ज्यों२गोगल की कीर्ति हुई कबिताई भी आशीर्वाद कहने लगी—पुराने फिशन के लोगों ने छेड़ बाजी बड़ी की इस शब्द से कमीनापन की सुगन्ध आती है—और कोई योग्यता इससे प्रकट नहीं होती—परन्तु व्यर्थ—सब नहीं चाहते हैं कि व्यर्थ और कल्पित बातों के ख्यालों से अपने रसको छोंड़ दें—नये जवान किताब बनाने वालों ने गोगल की सहायता की—और जीवन के इतिहासों को अपने डौल पर बयान किया—और परिश्रम किया कि असली कामों को सेहत के साथ बयान करें॥

आदिमें यह न हृदयी बल सब विद्या व अदब और व्यय और नादिल और कहानियों और पद्य शब्दों पर परमित रही—जो छेड़ कर्ता पहिले बयान के डौल की खूबी और रंगीली बातों के रुचि कर्ता थे वह सेहत के बयान के जी देने वाले होगये—और बनाई हुई बारीकी की विद्या के प्रतिकूल होगये—जो लोग सुन्दर सी सुन्दर विद्या व अदब की किताबें

वनाने लगे और वनाते थे वह इतिहास की तसवीर खींच देते थे—उनकी तारीफ में मीठी२वातैं रंगी—किताव वनाने वालों ने धीरे२इस ढर्रे से भी कुछ अन्तर किया और इतिहासोंके बयान करनेमें यहप्रकट किया कि सृष्टि कौनसी वस्तु है—और छंद कर्तावों ने बयान के डौल के वदले इतिहासों के प्रकट करने के डौल पर दृष्टिडालना आरम्भ कर दिया—पद्य शब्दों और कहानियों से उन्होंने दुनयवी फल निकाले—और नाविल के हीरों की अनुमान होने लगी—कि कौन२वात रहगई है—और कौन२उम्दा डौल पर वयान की गई हैं॥

सताये गयों और स्त्रियों की रिहाई और इज्जत और प्रतिष्ठा और मनुष्यी सहदुःखी की बावत वहुत कुछ लिखा जाता था—और जो लोग पुरानी लकीर के फकीर और सुस्त और मूर्ख थे वह खूब वनाये जाते थे-- परिश्रम यह था कि सवको अव उन कामों को छोड़ना चाहिये जिनको पहिले लोग कवियों की तरह वातैं और ऊंचे ख्याल मानते थे—और वह काम प्राप्ति करने चाहिये जो वर्तात्र से काम के योग्य हैं—जो जीवन की ज़रूरी वातैं हैं—मुख्यकर उनख्यालों पर छेड़ वाज़ी की जाती थी—जो आगे दुनयवी समझे जाते थे – दुनिया के विद्या जानने वालों को उपदेश किया कि दुनियवी कामोंको वड़प्पन हकीमोंकी पाठसे प्राप्ति होसक्ता है— परन्तु हाल के ज़माने के विद्वान इसके प्रतिकूल यह सम्मति करते थे— कि दोष और अपराध मनुष्य के किसी दुनयवी दोषसे नहीं पैदा होते— वरन संगति आदि वाहिरी कामों से—या उससमय पैदाहोते हैं—जव हमारी इच्छाओं की वेकारण रोकटोक होती है—इस छोटे वड़ों से पाठक आप यह फल सलिज्जता से निकाल सक्ते हैं कि दुनिया की उन्नति इस प्रकारपर नहीं होसक्ती कि मनुष्य की सृष्टि को वदलदें--वरन इसप्रकारपर की सूशल वर्तावकेडौलको इसतरहसे वदलदेंकिमनुष्यपन के मनोर्थों और ज़रूरतों को रिहाई प्राप्ति रहे—और वेकारण रोकटोकउनपर नहो॥

और उलटा पलटों के समान जिनका मैंने वयान किया है—यह उलटा पलट विद्या व अदव का भी अन्य देशों के गुण से पैदा हुआ था फ्रांस में उस समय में यह विश्वास जम गया था और आधी सदी की परीक्षा से यह विश्वास जम गया था—कि जो मनुष्य समय के वादशाह से शत्रुता करै तो सच्ची खुशी नहीं मिलसक्ती—और असली वढ़ती केवल उसी समय होसक्ती है जव कि उपस्थित दशा सूशल के मुख्य आराम काम में आये—इस विश्वास का प्रकट करना न केवल हकीमों के शब्दों से होता था—जिनको लोग वहुतही पढ़ते थे—वरन रिसालों और मजमूनों से

भी इस विश्वास का प्रकट पन होता था—और लोग रूशल की उपस्थित दशा के निंदक थे—इसप्रकार की लिखावट सेंटपीटर्स बर्ग और मासकू तक पहुंची—और कोई२नामी२विद्वान तक जिन्होंने उन लिखावटों को पढ़ा—अपनी निजी परीक्षा से समान पाया—इस नये प्रश्नों के पैरो हो गये—ऊपर के लिखे हुये असली अदला बदल में इस ग़दर का एक टुकड़ा था—जो सन् १८४८ई० में सूशिलस्ट समूहकी युक्तियोंसे होने वाला था॥

कोई को यह काम आश्चर्य युक्त मालूम होगा कि निकोलिस जो बड़ी मुस्तैदी से उन कुल ख्यालों और प्रश्नों की जड़ खोदता था—जिन से कुछ ग़दर का भी शक होता था—उसके समय में रूस में ऐसे२प्रश्न शत्रुता सहित किताबों के द्वारा प्रकट किये जाते थे—परन्तु याद रखना चाहिये कि सन् १८४८ ई० तक लोगों को यह नहीं मालूम था कि इन ख्यालोंको ग़दर करने का कहां तक बल प्राप्त था—और इनमें कोई२आप राजाधिराज की हिकमत अमली के अनुसार था—निकोलिस को हकीमी और ऐसेही कठिन विद्यावों से सदैव बड़ीही शत्रुता थी—और उसकी इच्छा थी कि उसकी प्रजा अपने निजी मुख्यलाभों और अपनी असली भलाई की ओर ध्यान को परमित करै—उसके जीपर यह विश्वास जमा हुआ था—कि सब मनुष्यों के लिये सच्ची भलाई और उन व्यर्थ और बिन मूड़ पैर कामों से जियादह उपयोगी है—जिनके पाने के लिये ध्यानी और काल्पित बातों के रुचि कर्ता हमेशह जान देते हैं—जो सच में स्वप्न व ख्याल से ज़ियादह जानदारी रखते हैं—नये फिशन के किताब बनाने वालों की किताब से उसका यह ख्याल बखूबी साबित था—यह लोग पुराने रोमन वाले और जम्हूरी कारखानों और शखसी राज्य का ज़िक्र भी नहीं करते थे—और पोलेण्ड की साज़िश करने वालों मेंसे उनको कुछ भी समानता न थी—और निकोलिस केवल उसी ग़दर का हाल जानता था—जो पोलेंड में हुआ था—किताब बनाने वाला अपनी बात के उस भाग को जो ग़दर पर बुनियाद करने वाली थी—होशियारी के साथ छिपे रखते थे—इसमें शक नहीं कि हमको उनकी तारीफ करनी चाहिये—कि वह इस विद्या की योग्यता और चालाकी से प्रकट करते थे कि उस ज़माने के हाकिम छापेखाने वालों के देखने वालों से भी बहुत बड़े बुद्धिमान आदमी धोखा खा जाते है—जब वह साफ२प्रकट करने का बल नहीं कर सक्ते थे तो वह तीव्रता के साथ इशारों में अर्थ को प्रकट करते थे और सब शीघ्र समझ जाते थे कि इन चिह्नों का अर्थ क्या है॥

यह नया विद्वानी व हृदयी उलटा पलट जल्द२उन्नति कर रहा था—

पश्चिमी यूरुप में पोलीटकल कामों के कष्ट से यकायकी उसकी उन्नति रुक गई—पैरस में जो ग़दर फरवरी में हुआ था और जो देशी उमंग सन् १८४८ ई० से सन् १८४९ ई० तक रहा और जिसका यूरुप के निकट२कुल देशों पर गुण पड़ा था इससे राजा धिराज निकोलिस और उसके सलाह कर्ता घबराउठे—इस्टेरिया में एक रूसी लशकर भेजागया—कि हंगरी के ग़दर को विध्वंस करै—और हैप्सबर्ग घराने का बल रक्षा से रक्खै—रूसमें अप्रबन्धी दूरकरने के लिये बड़े कठिन२उपायकियेगये—रूसके आराम और चैन नियत रखने के लिये सबसे पहिले यह होशियारी और दूर की गई—कि अखबारों और छापों की रिहाई पर पहिले के बाबत विशेष रोक टोक हो—और खुशल आरामके हौसिले को भी रोकदें—इस वास्ते इस के सिवाय कि जो लोग हदसे ज़ियादह घरके प्रेम के पाबन्दथे उन के ख्याल प्रचलित हों और कुछ अखबारके द्वारा से प्रचलित नहीं हो सक्ता था—जैसा किएक सुकुल अमीरने लिखाहै कि गुजरे हुये ज़मानेकी तारीख रूस से ज़माने की बड़ी रौनकथी—वर्तमान समय उससे भी अच्छाहै--और भविष्यत् काल ऐसा होगा कि मनुष्य के वहम व संशयसे बाहर है--ग़दरकी अप्रबन्धीसे जो भय पैदाहुआ वह उनलोगों पर भी गुणपहुंचाने लगा—जो सर्कारी नौकर न थे और इससे सहदुःखोंके ख्यालों को एक प्रकारका धीर्यहुआ--लोग कहते थे कि पश्चिमी यूरुप के निवासियों को हमपर डाह है--परन्तु जो वह हमारा हाल अच्छी प्रकारसे जानते और उनको मालूम होता कि हमकितना खुश और सुदशासेहैं—तो वह और भी ज़ियादह हम पर डाह करते--परन्तु हमको यह योग्य नहीं है कि हम यूरुप के कामों से अपने विषादको दूरकरदें--यहांकी दुश्मनी से हमयह नहीं करसक्ते कि अपने शुचिकामों को छोड़दें--कि पृथक् जातोंको हमारे द्वारासे सुखचैन और उत्तमचालकी बरकत प्राप्तिहो--हमको योग्यहै कि हमउनको सिखायें कि कानून और हाकिमों के समान हमारी तावेदारी करैं--यह हमारा अर्थ है कि दुनियांके जो देश देशी समूहों के जाल में फंसे हैं उनमें प्रबन्ध और सुखको प्रचालित करैं--और जो काम हज़रत ज़ारने हमारे सम्बन्ध में किये हैं वह हमको छोड़ना न चाहिये--ज़ार हमारे शाह हैं और स्वामी॥

जिन लोगोंने सन् १८४८ ई० के ग़दर के पोलीटकल कामों को बिन शिरपैर राजसी समूहों से कहा था--और कहते थे कि इस ग़दर का कोई मुख्य मनोर्थ नहीं है--और जिनका विश्वास था कि उनका देश सब योग्य देशों में सुख चैन नियत रखनेके लिये ईश्वरकी ओरसे नियत किया गया है—इतना समय भी न था और न मनोर्थथा कि अपने घरका प्रबन्ध तो

करते—अब सूशल चैनकी अवश्यकता की बाबत बहस नहीं करता था—कोई भी हो—जो हौसिले और आशायें हालमें प्रकट हुईथीं—उनको लोग अच्छी प्रकार भूल गये थे—छेंड़करनेवालों ने अपनेपुराने प्रश्नको सामर्थ्य कर लिया—कि विद्या व अदब और विद्याओं और गुणोंको केवल उनके जानने के लिये सीखना चाहिये—न इसलिये कि जो ख्याल उनके देश और तबीयतके प्रतिकूल हैं उनको विद्याओंके द्वारासे प्रचलित करैं--निदान मालूम होताथा कि जो ऊंचे ख्याल एक समय लोगों के दिलोंमें स्थानीयथे वह केवल बुल्ले के समान थे और वह इस प्रकार बन्द होगये कि उनका चिह्न तक बाकी न रहा ॥

परन्तु असलमें यह उपाय उलटा पलट किसी प्रकार वे कुछ गुण देखाये न रहा--जिन लोगोंको इससे सहदुःखीथी--उनमें बहुतेरे आदमियोंने केवल मौन्यता सामर्थ्य की--या थोड़े दिनके लिये बैरी होगये--यदि लेखके द्वारा से उन्होंने निंदा नहीं की तो भी बने हुये घरके प्रेमसे बहुतेरोंको समय न था कि जो यह सिखातेथे--कि सब प्रकारकी शिकायत और ज़बरदस्ती को मौन्यता और संतोष के साथ सहना चाहिये--इस बातपर कि फौजके रूस वाले बलमें जबरदस्तहों--और पश्चिमी यूरुपके देश उससे डरने वाले हों--सेंटपीटर्सबर्ग में नये जवानों की एक जमाअत नियत होने लगी--जो उस पोलीटकल डिरीमा तमाशे को ध्यानावस्थित देखते थे--जो पश्चिममें होरहा था और वह देशके गदरके उमंगकेजो मुख्य कारण सूशल बहसकी बाबत थे--उनको भी वह ध्यान से देखते थे--इसका बयान मैं आगे करूंगा—कि युक्तिके मरतबे और सूशल साईंसकी बाबत उनको कहां तक योग्यताथी--जिन लोगोंने इसकाम की ओर ध्यान करनेका कष्टभी नहीं उठायाथा उन मेंभी बहुतेरे ऐसेथे जो गवर्नमेंट और सर्कारी यन्त्रालयके अर्थों और व्याख्या करनेसे एका नहीं करते थे—और पोलीटकल रिहाई के मुद्दइयों से और बादशाहों और अमीरों की स्वतन्त्रता के जो लोग सहायक थे उनसे प्रतिकूल थे-- निदान कंसर वेटिव का बल और सूशल और पोलीटकल प्रश्नों से जितनी कठिन शत्रुता प्रकटथी उतनी कठिन और बलिष्ठ प्रतिकूलता असल में नथी--जब कुरमिया की लड़ाई आरम्भ हुई तो उनको कुछ दिन ज़ियादह बल प्राप्ति होगया--परन्तु जब लड़ाई आफत का द्वारा देख पड़ी और राजाधिराज निकोलिस जिसको वह अपना जीता जागता देवता समझतेथे मरगया--तो वह ख्यालोंका बल इसतरह बन्द होगया जैसे किसी नेजादू करादियाहो--और उनकेपीछे जो लोगहुये वह पोलीटकल व सूशल आराम के इतना सहायक थे कि रूस में आगे वैसे कभी नहीं हुये थे--यद

दुनियवी और हृदयीशक्ति नयेसिरेसे अजब तरहपर पैदाहुई--इसके अमली फल निहायत ज़रूरी और बयानके योग्यहैं वह आगे बयान किये जावेंगे॥

मुझे आशा है कि मैंने इसकामके प्रकट करनेके लिये बहुतायतकी तरह बयान करदिया--बड़े पीटर के समयसे रूस और पश्चिमी यूरुप में कुछ आपुसी सम्बन्ध निकट होगयाथा--डेढ़ सदी के पीछे जो अदला बदल और बड़ी हानि विद्या व बड़प्पन की उन्नति में हुई वह फ्रांस और जरमन की सहायता की किसी पोलीटिकल कार्रवाई का फल था--पस खूब प्रकट है कि जो दर्जा बड़े पीटरने रूस में खोलाथा कि रूसी उसके द्वारासे यूरुप की तमाम दशावों पर ध्यानकी दृष्टि डाल सकें उससे मतलब निकलने का बड़ा द्वारा प्राप्ति हुआ॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास
## उल्लास इक्कीसवां

——※——

### मास्कू और इसल्यूविफिलसमूह

**मास्कूके जी लुभाने वाले स्थान—करामिलन में ईश्वरी बातोंकी समीपता की शास—अजब रीतैं—राजाधिराज कीबाबत एक कहानी—मिडोनाबितका मकानों पर आना-मास्कूके बाज़ारशहरकी हालतमें आजकल क्या उलट पलट हुआ—इसल्यूविफिलके व्यर्थ ख्याल—जाती परीक्षापर राय नियत करना—एकसदी उधर उनके कौनख्यालथे—इसल्यू विफिल की उन्नति और असलियत—इसल्यूविफिल और रिहाई घरानेके गुलामों की—मास्कूका गज़ट ॥**

भिन्न २ स्वभावों सफरकर्त्तावों ने चित्रबनानेवालों पुरानी वस्तुवों के सस्ता जाननेवाले--दीनदार आदमियों--सेनाके सेनानियों और सज्जनों ने मासकूका हाल बहुधा समय खुश बयानी के साथ स्पष्ट लिखाहै—और इतना लिखागया है कि जिन लोगोंने सफरकी पुस्तकैं पढ़ीं वह मासकू के हालों और उसकी सूरत और जीलुभानेवाले स्थानोंसे वेदेखेही कुछजान गयेहोंगे--मेरे निकट नये सिरसे उन हालों का बयान करना प्राप्ति करना प्राप्ति है--परन्तु रीतिके अनुसार अपनी नोटबुकसे वहकाम अवश्यलिखूंगा जो उससमय मुझे भले मालूमहुये--जब रूसके राजाधिराजों के इस पुराने तख्तके पायेमें मैंने अव्वलबार पगधरा था -मैं इस शहरकी सुन्दरताई पर ज़रूर खुशी करूंगा--और उसकी तारीफ़ में एक प्रकार का मानों स्वाद मिलेगा--मुझे शोकहै कि मैंने उसके सबहाल उसीसमय न लिखलिये और अब इतनी देर के पीछे बड़े कष्टसे वह बातें स्मरण आसक्तीहैं--परन्तु उनके न लिखने से पाठकों को इतनी हानि नहीं है--क्योंकि न उनमें कोई भलाई थी न कोई काम मुख्यकर लिखने के योग्यथा--प्रथम कुछ दिनोंमें मैंने वह

कुलस्थान देखलिये जिनका देखना अवश्य था--करमिलन को मैंने देखा यह छः सौ वर्षका नामी इतिहासी स्थान है—उसके मीनार बड़ेही सुन्दर हैं बड़ा गिरिजाघर देखा जिसमें पाक मरेहुये मुसल्मान और सौदागरों आदि की समाधी हैं—पुराने गिरिजा देखे जिनमें कीमती २ प्रतिमायें हैं पीर पादरियों के मुद्राकोषों को देखा—जिनमें सोने चांदी के बरतन हैं—पुराने और नये महल—वह अजायबखाना देखा जिसमें यूरुप की भिन्न ज़ातों के वस्त्र और सूरत शकल दिखाई जाती हैं—पुरानी वस्तुवोंको देखा जिसमें मास्कू के पुराने निवासियों की जंगली नुमायश प्रकट होती है—तसवीरोंके ढेर देखे जिसमें आइवनोफकाकी बड़ी भारी तसवीर थी—रूसी उसपर असन्त घमन्डी हैं—कि उसमें प्रतिमा के कारण से मुसव्विर अर्थात् चित्रकर्ताने मुसव्विर की योग्यता प्रकट की है—जो मानी और वेहज़ाद को भी नहीं सूझती—ऊंचे घंटाघर की चोटीपर भी मैं गया और वहां से गिरिजा घरों के सुनहरे२मंदिर और मकानों की चमकती हुई हरी२छतें देखीं—और इससेअन्तरपर वह देशदेखपड़ा जहां इस्पैरो पहाड़ प्रकट हुआ है—विशद वाणी मुंशियों का कथन है कि निपोलियन ने इन पहाड़ों की चोटी से मास्कू को देखकर कहा था कि अब यह शहर मैंने विजय कर लिया—मैंने इस आशावों में बाजारों की सैरकी कि रूसियों की कारीगरी के जी लुभानेवाले नमूने देखूंगा—दूकानदार बड़ी बारीकी से मुझे बतलाते थे कि आइये और हमारी दूकान में खरीदिये—परन्तु मुझे उन वस्तुवों की आवश्यकता न थी—मैंने नामी२होटलों में खाना खाया और स्वादिष्ट मछलियां और सुन्दर२भोजन खाये जिनके लिये यह होटल विदित है—और होटलों में भी गया—मुझे भय मालूम होता था और आश्चर्य था कि ऐ ईश्वर यह लोग इतनी खराब चाय इतनी विशेष क्यों कर पीसक्ते हैं—परन्तु इस प्रकार की बातें प्रथम तो आप मुझे अच्छी प्रकार याद नहीं दूजे देखते २ उनका स्वभावी होगया—इसवास्ते अच्छी प्रकार उनका बयान नहीं होसक्ता—और न पाठकों को इतना स्वाद प्राप्ति होगा॥

परन्तु एक अलबत्ता मुझे अच्छी प्रकार याद है—ईश्वरी रात्रि का अंधेरापन था—और झुटपटा समय—मैं एक मित्रके साथ करमिलन गया था—कि ईश्वरी रात्रि की समीपता और रीतें देखूं—यदि मेघ मुसराधार बरसताथा तो भी लोग गिरिजा के भीतरबाहर समूह के समूह जमाथे--इसमें भिन्न समूह के मनुष्य थे—रीशाईल किसान भेड़ों की खाल के कपड़े पहिने हुये—नम्र व्यापारी स्याह और चमकता हुआ पहिने हुये एक चोगा--

एक प्रकार के अमीरज़ादे हरा कोट पहिने और छतुरियां लिये हुये—औरतें थोड़े से कपड़े पहिने हुये—गठिया की बीमारी सेतुवा बांधे पीछे पड़ी है—जाड़े के मारे थर२कांप रहे हैं—नई उमर वाली स्त्रियां मृगनयनी गर्म कपड़े पहिने हुये—बूढ़े आदमी थैले और ज़ायरों की लकड़ियां हाथ में लिये—दुष्ट और नष्ट आदमी भी उस समय ऐसा मुंह बनाये हुये थे कि कोई जाने बड़े दृढ़ हैं—यह सब सन्तोष के साथ राह देखते थे—कि कभी यह वाणी कानों में न आये कि हज़रत मसीह आकाश से उतर आये—जब अर्ध रात्रि निकट आई तो वाणियों से जो कोलाहल उत्पन्न हुआ था वह धीरे२बन्द होता गया और जब बारह का गज्जर बजा तो उस भारी घंटा घरसे बादल के गरजने की ऐसी वाणी आने लगी—उसके सुनतेही और गिरिजावों के घंटे भी इसी खुशी में साझी हुये और ठनाठन बजने लगे॥

यदि मेरा हाफिज़ा बहुत तीव्र नहींहै और मजहबी समीपतावोंकी लपेटों पर मैं भी परमित नहीं हुआ—इस वास्ते मैं स्पष्टता के साथ कह नहीं सक्ता—कि कौन२काम प्रकट हुये—परन्तु सब तरह पर इन सबका फल मेरे जीमें जमा हुआ है—हर आदमीके हाथ में एक प्रकाशित बत्तीथी--और यदि छोटी२बत्तियां थीं परन्तु सहस्रोंथीं—इसवास्ते उनकी रोशनी मिलकर आस पास की इमारतों पर वह स्वाद देखाता था—कि दिनके समय कहां गाड़ा जावे--अब सुनिये मास्कूके सब घंटाघरोंकी यही इच्छाथी कि इतने बलसे घंटा बजावें कि पास पड़ोसके गिरिजाके घंटों की आवाज़ कम पड़ जाय जो घंटा घर सबसे ऊंचा था उसकी आवाज छोटे२घंटों की आवाज़ सेमिलकर अजब आवाज़ पैदा होतीथी--यदि मास्कूमें सत्यही सस खबीस रहतेथे और घंटे की आवाज़ उनको नापसन्द थी--तो इसमें शक नहीं कि खबीसोंकी जानें बगटुट भाग गई होंगी- इसके विहीन तोपखानेसे तोपैं भी दनादन२जल्द२दगने लगीं--शायद घंटोंकी आवाज़ खबीस जनों के भगाने के लिये बहुत नहीं समझी गई--वाहरे ईश्वर तोपों पर बत्तियां पड़नेसे मजहबी उमंग जियादह होती है या नहीं परन्तु इसमें शक नहीं कि मेरे एक रूसी मित्र जो मेरे साथथे उनपर इसका बहुत अच्छा गुण पहुंचा—अपनी असली दशा में तो वह एक कम बातके आदमी थे--विद्यावों की रुचिथी--पश्चिमी योग्यताके सब और डारविन के मसलों के मुख्य कर रुचिकर्ताथे--मजहब का उनको कुछभी विश्वास नथा--परन्तु वहां जो कुछ होरहाथा इस का गुण मुख्य कर भारी२ तोपों का गुण ऐसा उनके जी पर जमा कि हकीमी ध्यान भूल गये--कुछ देरके लिये उनके गवांरी ख्याल जाते रहे—

उन्होंने वार२ एक प्रतिमा माथेपर बनाई यह मजहबी रीति मैंने कभी आगे उनको करते नहीं देखाथा — खैर प्रतिमा बनाकर उन्होंने मेरा हाथ पकड़ा और उस भीड़की ओर दिखाकर और खुश होकर उच्चस्वरसे कहा — देखिये २ — यह तमाशा का मज़ा सिवाय इस शुक्र पत्थरोंके शहर के और कहीं न देखियेगा — मैं रूसी दीनदार आदमी कि नहीं — श्वेत पत्थर का शहर मास्कूके शहर से उदाहरण है ॥

इस प्रश्नकी मुझे आशा नहीं थी — मैंने जराहां कहके टाल दिया — मैं नहीं चाहता था कि अपने मित्रकी सम्मति के विरुद्ध करूं और जो नये २ मजहबी उमंग उनके जी में पैदा हुये हैं उसमें विघ्न करताहूं — परन्तु मैं यह अवश्य कहूंगा कि इस तीव्र रोशनी और जगमगाहट और यकायकी घंटों और तोपों की आवाजों से जिनसे कान पड़ी आवाज़ नहीं सुनाई देती थी — मुझ अपराधीके जीमें मजहबी उमंगतो नहीं परन्तुहांलड़ाईका उमंग अवश्य पैदाहुआ — थोड़ी देरके लिये मैंने ख्याल किया कि मैं पुराने मासकू में हूं और यह देख रहाहूं कि प्रजा बुलाई जाती है कि तातारियों के समूह को जो शहर के नाके तक दर्राते चले आये हैं लड़के निकालदें ॥

मेरा इरादा था कि इस पूजाके अन्त तकरहूं और देखूं कि कीक रोटी की समीपता क्योंकर अदा होती है गिरिजाके वाहरयह रोटियां एकलम्बी पंक्ति में चुनी हुई थीं परन्तु वर्षा के कारणसे मैं दो वजे घर चला गया ॥

जो मैं वहां रह जाता तो अजूबा रीतें देखनेमें आतीं अर्थात् पाक और भाईपनके प्रेमसे चूमी लेना — परन्तु और स्थानों पर मुझे इसरीतिके देखने का समय वहुधा मिला था — और यह काम योग्य है किजो मिले उसको वगल में लगाता — कि उससे यह सिद्धिहो कि सव ईसाई आपुस में भाई २ हैं परन्तु हाल का भूषित पन और योग्य ख्यालों ने इस रीति में यह प्रचलित किया है कि चूमी केवल उन्हीं लोगोंकी लीजाय जिनसे मित्रता और भेंट है — जव दो मित्र इस रात्रिको और दूसरे दिन सुवह को मिलते हैं तो एक कहता है कि हज़रत मसीह जीगये — दूसरा कहता है कि वेशक जी गये — इसके पीछे तीन वार दाहिने और वायें गालोंपर एकके पीछे दूसरा एक दूसरेकी चूमी लेतेहैं — कुल दरजोंके लोगों में यह रीति कम जियादह प्रचलित है और खुद जार रूस उसकी पावन्दी करते हैं ॥

उसपर मुझे एक कहानी याद आई निकोलिस की वावत प्रकट है कि ईश्वरी अंधियार पन की समीपता की सुवह को निकोलिसने एक सवार से जो फाटक पर पहरा दे रहा था वही मामूली शब्द कहे कि हज़रत मसीह जीगये--आशा थी के मामूली जवाव मिलगा कि हां वेशक जीगये — परन्तु

उसने साफ राय के प्रतिकूल किया—कहा पृथ्वीनाथ कदापि नहीं--इस उत्तर की आशा तो थी नहीं—बड़े आश्चर्य में हुआ क्योंकि यह किसी का बल न था कि नम्रता और अदब के साथ भी निकोलिस से सम्मति के प्रतिकूल करसक्ता--इसवास्ते उसने तुरन्त जवाव मांगा--सवार अपनी इस दुष्टता पर कांप उठा—कहा हजूर मैं तो यहूदी हूं मैं क्योंकर अपने विश्वास के प्रतिकूल मसीह का जीना मान जाऊं--मनी विश्वासों के प्रकट करनेमें जो यह बल इसमसवारने किया तो ज़ार इतना खुशहुआ कि उसको एकतग़मा पारितोषिक दिया ॥

रूसी सब और मास्कूवाले बेशक धर्मवान्मनुष्य हैं—मेरेमित्रने यहबात शुद्धकही थी परन्तु उनकीपकाई कोईसमय इसप्रकारकी होती कि प्राटिस्टंट मतवालों को अच्छी नहींमालूमहोती—जैसे मिडूनाका लोगों के घरों में जाना—इसनामी प्रतिमा को मास्कूवाले बहुतही पाकसमझतेहैं—जब निपोलैनसन् १८१२ई०में मास्कूमें पहुंचनेकोथा तो आदमियोंने बड़ाकोलाहल मचाया—कि मिडूनाप्रतिमाको निकालो—और वसरकरनेको बिशेष्यप्रतिमा हमको लेचलो—कि हम नास्तिकों के समूह से कुल्हाड़े ले २ कर लड़ैं—और जब ज़ाररूस इसशहर में आतेहैं तो प्रथम रेलकेस्टेशनसे उसीमंदिर में आतेहैं और पूजनकरतेहैं—हरएक कटारूसी उसीमंदिर की ओर जातेहुये सलेबकी प्रतिमा मस्तकपर बनाताहै—और जब कभी वहां पूजनहोताहै तो बहुतसे आदमी जमाहोते हैं--परन्तु कोई अमीरलोग इसपर सन्तोष नहीं करते कि प्रतिमाके सामने सब पूजाकरैं--वह चाहते हैं कि हरसमय प्रतिमा उनकेघरोंमें जायं--और पादरीलोग उनका यहमनोरथ पूर्णकरदेतेहैं--हरदिन प्रातःकाल के समय प्रतिमा चारघोड़ोंकी गाड़ीपर एकघरसे दूसरेघरमेंजाती हैं--गाड़ीको लोग तुरन्त पहिचानजाते हैं--कुछ इसकारणसे नहीं कि उसका ढांचा किसी मुख्यप्रकार का होना है--वरन इसकारणसे तुरन्त पहिचान ली जाती है कि उसकाकोचमैन अर्थात् गाड़ीवान् नंगाशिरबैठताहै- और जिधर से यहगाड़ी निकलजातीहै कि सब आदमी सलेबकीप्रतिमा अपने२ मस्तकों पर बनातेहैं--जब उसमकान में पहुंचजातीहै जहां बुलाईगईथी तो कमरों में उसको लेजाते हैं और एकमुख्य कमरे में उसके सामने कुछ मजहबी रीतें करते हैं-घरकी दासियां बहुतेरी घुटनों के बल बैठजाती हैं--जिससे उनके ऊपरसे उक्त प्रतिमा निकलजाय--और उसकी छांह उनपर परजाय ॥

शायद लोग समझैं कि यह अनोखी रीति बहुतेरे लोगों के प्रतिकूल होगी--क्योंकि उससे योग्यआताहै कि उक्त प्रतिमा दिनको देरतक मंदिरसे बाहररहती है—यहबात नहीं है वरन पादरियों ने वह वैद्यों की तरह युक्ति

निकाली कि किसी को नाराजी का कारण नहीं रहा—नम्र प्रतिमा के समान एक और प्रतिमा बनाई—जब प्रतिमा बाहर जाती थी तो वह मूर्ति उसकी क़ायम मुक़ाम होती थी—जो नज़र के रुपया मंदिरों में चढ़ाये जाते थे उसमें भी कमी नहीं हुई—और दीनदार रूसियों के पूजन में खलल नहीं पड़ा—नज़र का रुपया और वह रुपया जो प्रतिमा के अमीरों के घरों में जाने से मिलता था उससे साल भर में एक बहुत बड़ी रकम हो जाती थी—और मैंने सुना है कि इस रकम से पादरियों के बड़े अफ्सर हाथ गरमाते हैं॥

जो सफ़रकर्ता मास्कू में सैर करै या सवार होकर निकलै यदि रूस की तारीख भी जानता हो तो भी एकही मर्त्तबे की सैर में उसको मालूम हो जायगा कि यह शहर सेंटपीटर्सबर्ग के समान नहीं है—सेंटपीटर्सबर्ग को तो एक अग्रशोची स्वतंत्र राजाधिराज ने नियतकिया था--परन्तु मास्कू शक्ती बन गया—और निवासियों की आवश्यकतावों के अनुसार धीरे२ उसका डौल बदलते गया—कुछ सड़कैं तो यूरुप की सड़कों के अनुसार होगई हैं—परन्तु खरंजह ऐसा नष्ट है जैसे एशिया के देशों का होता है-यहसड़कैं इसलिये इसवजा की बनाईगई कि उनलोगोंकी सुन्दरताकेसमानहों जिन्होंने यूरुप के देशों का ऐसा रस सीखा है—परन्तु बहुत सी सड़कैं ऐसी हैं जिनमें वही शुरुआती वेजाब्तगी और पुरानी कता है—जैसेही हम बड़ेश्बाजारों से निकलते हैं—तो हमको यकमंजिले लकड़ी के मकान देख पड़ेंगे—मालूम होता है कि मानों यह लकड़ी के मकान गांव से जैसे के तैसे उठाकर यहां रख दिये गये हैं—और उनके साथही अहाते और बाग और अश्वशाला और शागिर्दपेशादि को भी उठालाये हैं—इसमें शक नहीं कि सड़कैंआपहीआप नहींबन गई थीं वरन किसीमुख्यतजवीज के अनुसार तैयार हुई थीं—घरों का एक नयाही ढंग है--जिनसे ज़ाहिर होताहै कि जब वह बनायेगये थे तो स्वामी मंदिरने किंचित् इसबातका लिहाज नहीं किया—कि पड़ोसियोंके मकानों को तो कुछ हानि न पहुंचेगी—वहां न तो कोई मकानों की पंक्ति चलीगई है—न कोई सैर का स्थान है—पश्चिमीयूरुपके शहरों में जो कहीं झोपड़ियां हों तो किसी तंग गली में या बाजारके पिछवाड़े जहां ग़रीबगुरबा रहतेहैं—याहों—छिपजायँ परन्तु इसशहर में झोपड़ियोंके आसपास राजमंदिरहैं—और किसी को कुछभी ख्यालनहींहोता कि झोपड़ियां मंदिरोंके आसपास कैसी भद्दी और खराबकताको मालूमहोती हैं--और खूबी यह कि एक छोटे किसी, किसान को भेड़ी की मैली कुचैली खालैं पहिनेहुये एक ऐसे लोगों में देखियेगा जो

श्वेत-वस्त्र और हर्ष वस्त्र हैं--और उसको किंचित् लज्जा न आयेगी कि मैं फटेहालों और खराबदशा के साथ किन लोगों में खड़ाहूं ॥

परन्तु यह भूड़ापन मास्कूसे शीघ्र दूरहोजायगा--वरन यों कहनाचाहिये कि दूरहोनेलगा है--मास्कू में अब बहुतसी रेलैं प्रचलित हैं--और व्यापार और कारीगरी के शीलसे शीघ्रही रूसके तख्तका पायाहोनेवाला है--आबादी दिन२बढ़तीजाती है--और अब सेण्टपीटर्सबर्गकी आबादीके बराबर होगई है जायदाद और ज़मीनों का मोल अब दुगना या तिगुना होता चलाजाता है--और बड़ी शीघ्रताके साथ लोग इमारतैं बनवारहे हैं--अब नये २ ख्यालों ने इतना बल पकड़ा है कि मास्कूके जिसकलबघर में पाक लोग अगलेसमयोंसे निशिदिन बैठनेके लिये स्वभायी थे--वह अब लाचार होगये हैं--कि किसी करोरपती यहूदी या नये धनवान् सौदागर की नई कोठी को सुखकी जगह क़रारदें--बिचारे पुराने ख्यालों के लोग निन्दक हैं दुनियां तहोबाला होरही है--हाय अगलेसमयों का आराम अब कहां--वह दिन अब पलटगये--अब कहां पाइये--यह पुरानी राजधानी जिसको गुज़रेहुये ज़माने की बेहद्द रोशनी पर देरतक घमण्डरहाहै--अब अपनी सौदागरी की उन्नति और कृतार्थी पर घमण्ड करता है--और लोगोंको आशा है कि आगे औरभी उसकी भारी उन्नति होती--इसल्यूविफिल समूह तक जिनके स्वभाव में मरदानगी की उमंग और बहादुरी बहुतथी अब ज़मानेका रंग बदलाहुआ देखकर ज्योंत्यों जीवन पूर्ण करनेलगे--अबवह लोग क़सबों के उत्सवोंके सभासद होगये--और उनको यहफिक्र पैदाहुई कि किन २ युक्तियों से सड़कके खरंजों और नालियों में उन्नतिहोना चाहिये--परन्तु मुझेपहिले यहलिखनायोग्यहै यहइसल्यूविफिलकौनलोगथे ॥

पाठकों ने विश्वास करके सुनाहोगा कि इसल्यूविफिल एक जंगलीजात है--कोई पच्चीस तीसवर्षका अरसाहुआ कि वह एक अजीब वस्त्र पहनतेथे-और कहते थे कि यह रूसकी पुरानीवज़ा है--यादे बड़े पीटर के नामी हुक्मों में दाढ़ी रखने की असन्त मनादी थी--परन्तु वह बराबर दाढ़ी रखते थे--और निकोलिसने जो हुक्म बारबनवाने के हेतु दियाथा उसके भी प्रतिकूल करते थे--यहलोग मास्कू वालोंकी जंगली बातों पर घमंडी थे--और उन्होंने बड़े विश्वासके साथ क़समखाईथी--कि यूरुपकी योग्यता और भूपित-पनसे सदैव लड़ाई पर रहेंगे--उससमय के सफर कर्त्ता उन लोगोंको भी मास्कू की उन चीजों में गिनते थे जो देखने के योग्य और और प्रकट थी--परन्तु सफर कर्त्तावों ने उनके हाल कुछ ऐसे अच्छे नहीं लिखे हैं--क्रिमिया की लड़ाई के समय में वह चाहतेथे कि सेंट सोफिया

के नापाक गुम्बद पर सलेब यूनानी गाड़ाजाय—लड़ाईकी समाप्तीपर उन परयह अपराध लगायागया कि वहनई बात करतेहैं--और हजरत सुलतान रूमकी प्रजा इसल्यूविफिलको भड़काते हैं और चोरी की तरहपर मंसूबा कररहे हैं—कि रूम की राजधानी को नष्ट करदें—रूस जानेके पहिलेही मुझे यहहाल मालूम थे—सेंटपीटर्सवर्ग में पहुंचने के कुछदिन पीछे मुझे उनके हाल यह मालूम थे—कुछ और मालूम हुये—उन्होंने राजाधिराज के पास एक विनयपत्रभेजा—कि पहिले जमाने के सबूजी उत्सव को नये सिरसे नियतकरैं--और उसको रूसका पारलीमेंट कहैं--इसविनयपत्रसे भारी हाकिमों के दिलोंमें बड़ाभय पैदाहुआ—इससे वह औरभी प्रसिद्धहुये और वह बड़े२कामोंको चुराकेकहरहे थे—अहा—चुराके कररहे थे—मैंने बहुत से कष्टदेखकर उनलोगों से मिलने के लिये मित्रों से पत्रों के लिये और मास्कू पहुंचतेही परिश्रम किया कि उनसे मिलूं ॥

यदि मैं परदेशी था और वह मुझे नास्तिक समझते थे इसवास्ते मैं समझा कि रूसियों और रूसके गिरिजों के यह सहायक मेरे साथ असन्त प्रेमता सहित और शत्रुता रहित वर्त्ताव करैंगे—परन्तु इस सम्मतिके मंडन में खण्डनहोगया—वह सब मुझसे निहायतही मित्रता तरहपर नम्रता से वर्त्तावकिया—तब मैं शोचा कि उनकी बाबत मेरेख्याल शुद्ध न थे—मैं समझता था कि मुझे जंगलियों से सामना पड़ेगा परन्तु उनसे मिला तो उनको बड़े दरजेका शिक्षा पायाहुआ और असन्त तीव्रबुद्धि और संतोषी पाया--अन्यदेशी भाषायें विशद वाणी से फर२ बोलते हैं--मशहूर तो यह है कि पश्चिमी यूरुप की विद्या व बड़प्पन से उनको विवेक है--परन्तु सच में वह बड़े विद्वान् और भद्र हैं--और होतेहैं--कई सालतक जो मुझसे उनसे मित्रता युक्त वर्त्ताव रहा तो जो ध्यान मेरे जीपर जमाथा वह और भी खूब जमगया--इसमें शक नहीं कि जिस वस्तुको वह अच्छा समझते हैं उसमें बड़ीही मुस्तैदी प्रकट करते हैं--और विश्वास के पक्केहोते हैं--परन्तु मैंने कभी उनकी कोई ऐसी बात नहीं देखी जिससे वह जंगलीपन और बैलपन के साथ हकदार समझेजायं--वह हकीमी स्वभाव के लोग हैं--परन्तु इतिहासों की ओर कम ध्यान करते हैं--खाली प्रश्नों की ओर जियादह ध्यान वाले थे--परन्तु असली दलीलैं उम्दा २ पेशकरते हैं--जो मैं रूमीहोता तो शायद उनकी तक़रीर और दलीलों से मैंभी इसल्यूविफिल होजाता ॥

उनकी दीनी बुनियाद समझनेके लिये हमको प्रथम उन बुनियादों की असलियत जांचना चाहिये ॥

इसल्यूविफिल समूह के उनख्यालों का आरम्भ आधी सत्रहवीं सदी में

हुआ—और उसी समय में मास्कू के ज़ार शहरी राजनीति और रूस के गिरिजों में बड़ी २ सलाहें कररहे थे—प्रजा को उनसलाहों से बड़ी शत्रुता थी--छोटे दरजे के बहुत से आदमियों ने पुरानी मज़हबी बातें धारण कीं और बड़े पीटर को वह नास्तिक समझने लगे--अमीरों के ख्याल इतना प्रतिकूल नथे वह सर्कारी गिरिजोंमें मिलेरहे—और पीटरके प्रतिकूल केवल इतना कहनेलगे कि वह शैतान का बच्चा तो नहीं है--२परतु जरमनी के एक डाक्टरका पुत्र है—परन्तु अमीरों में भी बहुतेरे आदमीइस उलटा पलटके प्रतिकूलथे--जो बोझा उनपर अबडालागया था उसके बड़ेनिंदकथे—पीटर के पीछेवालोंमें यहशत्रुता और भी जियादह थी क्योंकि केवल बुनियादही जरमनीकी बुनियाद के अनुसार न थी—वरन सर्व जरमन आदेशक थे॥

जबतक वह गवर्नमेण्टकी ओरसे यह नई२सलाहें हुईं—तबतक तो कंसर वेटिव समूह के लोग घरके प्रेमके कारण से चुपरहे—परन्तु राज्यके धनवालों के डौलडाल पर अन्य देशों का जब गुणपड़ा तो अखबारों और छोटी२पुस्तकों के द्वारासे शत्रुता का प्रकटपन होने लगा—दूसरी मलका कैथरायन के समय में यह बैलप्पन का उमंग और भी ज़ियादह हुआ—पञ्चअखबार और निंदाकी बातों में उनलोगों का बनाना खूब आरम्भ होगया—जो ज़ातके सलाह कर्त्ता थे—लिखते थे किं यह आदमी अन्य देश वालों की उन बातों की पैरवी करनेलगे हैं जो ढोलके भीतर पोल इस मसले की कहावत है—और इस पैरवी की उमंग में ऐसे चौंध्याय गये हैं कि न केवल अपने घरपर और देशों की बढ़ती देनेलगे—वरन अपने घर वालों तक से शत्रुता करनेलगे—और चाहतेहैं कि रूसियों को चालचलन तक अन्य देशियों से सीखना चाहिये—मालूमहोता है कि किसीने उनको यह शाप देदियाहै कि सब देशोंमें घूमाकरैं—और पृथक्ज़ातों के वस्त्रपहिनें और कुछ इधर उधर से नकल करके न इधरके हुये न उधर के हुये—इन ज़ातों के सलाह कर्त्ता को कोई तो बन्दर कहता था—कोई कहताथा यह लोग मियां मिट्ठू की तरह रटकर परारी बोली याद करलेते हैं—और समझते कुछ भी नहीं—तमाम यूरुप के यह लोग धन्यवादीय हुये और हरस्थानों के दोष सीखकर आये—ऐसी २ और बहुतसीबातें थीं—इन समानतावोंमें कोई समय लालिसके बदले ज़ोर बहुत दियाजाता था—जैसे एक अखबार ने निन्दा की तरह यह कहानी लिखी थी कि रूस के कुछ सुवर के बच्चे अन्य देशों को इस अर्थ से गये थे कि वहां से बुद्धिमान होकर आयें—और वहां से जब लौट आयें तो बच्चों के बदले जवानहोकर आयें—यहलोग इसको ज़ातकी असत्कारी समझते थे—कि रूसियों को

कोई यह कहे कि उन्होंने बन्दरों की तरह से दूसरों की नकल उतारीहै— कोई मुन्शी और मजमून लिखने वाले इसपर बहुत झुलझुलाये — और बहुतही शत्रुहोगये— और रूसियों की लम्बी चौड़ी तारीफैं करने लगे— वह कहते थे कि पश्चिमी यूरुप की ज़ातैं हमसे पुरानी जातैं हैं— इसवास्ते हमसे ज़ियादह योग्य हैं— परन्तु हमैं क्या कारण कि हमडाह करैं— वरन हम यों न करैं कि उनकी अशुद्धतावों से लाभपावैं— और जिन बुराइयों में वह डूबेहुये हैं उनसे बचते रहैं जो आदमी अभी पैदाहुआ है वह उस आदमी से खुश है जो मर रहा है॥

इससे साफ प्रकट है कि सौ वर्ष उधर रूसमें लोग अन्य देशोंके ख्याल और विद्या और बड़प्पन के शत्रुथे— और वह नहीं चाहतेथे कि उनके घर में उसकी उन्नति हो — जब निपोलियन की भारी राज्य नष्टहुई तो तमाम यूरुप में यहख्याल मरी की तरह फैलगया— कि अपनी जाती बातों को नियतरखने और अन्यजातोंसे शत्रुता करनेमें मुस्तैद रहनाचाहिये इससमय लोग घरकेप्यारकेकारण उमंगमें अंधेहोरहे थे— हरजात अपनेमुहंमियांमिट्ठू बनी थी— और अपनेही चालढाल औरकामों के दिखलानेकी तारीफ करती थी— ज़ाती गुणों और पुरानीरीतों और पुराना पक्ष अब फिर सुगन्ध देनेलगा— उसका फल खराब भी हुआ और अच्छा भी हुआ— जो लोग मज़बूत थे उन्होंनेतारीख और ज़ाती विद्या और अदबऔर देवतावोंकीबातें पढ़ना आरम्भकिया— परन्तु जो लोग ऐसे वसे थे वह बड़ी उमंग प्रकट करने लगे— और जियादती के साथ लालित्यकथा लिखने लगे -इसल्यूविफिलमें यह दोनों बातें उपस्थितथीं॥

जरमनी में इस उमंग से बहुत बड़ी बात पैदा हुई— कि हिजिलने एक इतिहासी प्रश्न आगे किया— हिजिल के ध्यानों के अनुसार जरमनी के हकीमों से रूस सब नहीं जानते थे— इसवास्ते उन ख्यालों का उनपर कोई गुण नहीं हुआ था परन्तु मास्कू में नये जवानों की छोटी सी एक जमातथी यहलोग जरमनीके इल्म व अदब और हकीमोंको बड़े रुचिसेपढ़ते थे— मलका कैथरायन दूसरीके समयसे जिन्होंने तुरकों को अच्छीप्रकार विजयकियाथा औरमुख्यकर सन् १८१२ई०व सन् १८१५ ई०की नामी बातों केसमयसे जब कि इलकज इंडर प्रथम ने प्रकट कियाथा कि मैं तमाम यूरुप को गुलामी की दशा से छुटाऊंगा— और उसकी किस्मत को चमकाऊंगा-- रूसियोंको बड़ा विश्वासथा कि तारीखमें रूसका बड़ा नाम होगा— नामी रूसी इतिहासी कर मिजैन ने प्रकटकिया था कि रूसको ज़ातों की तारीखमें बड़ा भारी पद मिलेगा— हिजिल के प्रश्नों के अनुसार सब इस्लावजात

खराब ज़ात थी—कोई बड़े दरजे का काम उसके हाथ में न था—उसके हाथ में और कोई काम न था इसके सिवा कि जरमनों की पैरवी करैं—मास्कू के नये जवान हकीमों के ख्याल ऐसे न थे—वह असल बुनियाद को तो स्वीकार करलेते थे—परन्तु प्रश्नों को तो कुछ अच्छा नहीं समझते थे—उस समय दयटानिक ज़ात योग्यता की घुड़दौड़ में सब से बढ़ी हुई थी—परन्तु यह कोई कारण न था कि वह इस दशा को सदैव नियत रख सकेंगे—वरन यह भी प्रकट होता चला था कि उक्त ज़ातों की धूम सूर्यों के समान अटारी पर है—लोग कहते थे कि पश्चिमी यूरुप पर एक प्रकार की उदासी छाई रहती है—एक सम्मति को दूसरी सम्मति से प्रतिकूलता है—एक शक्ति दूसरी शक्ति के बाम है—एक राजा दूसरे राजा का शत्रु—गुण और विद्या और मत का बल जाता रहा और यही तीन वस्तुवें वज़ा क़तादि को ठीक करती हैं—हम एक काम बयान करैंगे जिससे विश्वास करके बहुतेरों को देखने में आश्चर्य होगा—परन्तु कुछ साल में वह आपही आप प्रकट होजायगा—वह यह कि पश्चिमी यूरुप में अब नष्ट होने को है—परन्तु हम लोग जवान और हृष्ट पुष्ट हैं—और यूरुप के दोषों में हम साझी नहीं हुये हैं—हमको बहुत बड़ा काम करना है—हमारे नाम विजय लिख गई है—पश्चिमी यूरुप पर हम बड़ी भारी विजय प्राप्ति करने वाले हैं इतने विजय पत्र लूंगा प्रथम विद्या का दूसरे गुणों का तीसरे मत का॥

यह फल उन्होंने तारीखी दलीलों से निकाला था—लोग कहते थे कि यूरुप जो दुनियां है उसके कुर्रे दो हैं अर्थात् पूर्वी और पश्चिमी—इन दोनों में बड़े२अन्तर हैं—इन दोनों में मसीही मजहब ने पहिले पहिल में योग्यता की बुनियाद डाली थी—परन्तु पश्चिमी यूरुप में उसको कष्ट पहुंचा—और जिसको लोग विद्या व बड़प्पन की उन्नति समझते थे—इससे उन्होंने धोखा खाया—विद्यावों के विजय कर्त्ता दलीलों को कुल रूस के गिरिजावों पर बढ़ती दीगई—इसवास्ते रोमन कैथोलिक से प्राटि-स्टंट होगये—और इससे अनगिनती समूह बन गये—दलीलों के जीतने वालों से ऐसे हकीम को उन्नति हुई जो शुद्ध न था—और अन्तको इस हकीमी ने लोगों को सब प्रकार छोड़ दिया—और वह ऐसे अंधे होगये कि जिन सच्चे प्रश्नों के कंगूरे तक बुद्धि और मंतक दोनों की कमंद नहीं पहुंचती थी—उनको डरपोक और कुछ नहीं समझते थे—पूर्वी यूरुप ने इसके प्रतिकूल मसीही मजहब शहर रूस में सीखा था नहीं—वरन बायज नीशम से नकल किया—इसवास्ते उनकी योग्यता और मजहबी विश्वासें बड़े दरजे की थीं—न तो उनपर कोई उपाधि करता था न प्राटिस्टंट के

ऐसे वह छूटे हुये ख्यालों के आदमी थे—पश्चिमी यूरुप के निवासियों के पुराने ख्याल मत के अभी बाक़ी हैं—अर्थात् उनके स्वभाव में भाईपन प्रेम और संतोष और ईश्वर को डराना और२ बातें उपस्थित हैं—और यही बातें हज़रत मसीह ने सिखाई थीं—और आप भी उनमें यह तारीफें थीं—यदि हकीमी उनमें नहीं है परन्तु वह पैदा करलेंगे—और उनकी हकीमी और सब ज़ातों की विद्या से बढ़ जायगा—क्योंकि यूनान के दीनी विद्वानों की लिखावटों से उससे अच्छी और नीकी हकीमी की शिक्षा होती है—जो पश्चिम की सूखी हकीमी से होती है—पूर्वी हकीमी केवल मंतका दलीलों पर परमित न रहेगी—वरन मनुष्य की सृष्टि के सब काम इसमें होंगे॥

इसल्यूविफिल समूह की सम्मति है कि पश्चिमी यूरुप में लोगों की ममता और खुदराई ने समाज का बल दूर करदिया—और समाज को इस दरजे को पहुंचा दिया कि अब उसके नथुनों में दम है—और उसका रोग बिन दवाई—परन्तु रूस की पोलीटिकल और सूशल तारीख में सुख चैन का डंका बजरहा है—पृथक् जातों में कोई लड़ाई झगड़ा न था—सब आपस में मिलकर सच्चे विश्वास से काम करते थे—परन्तु इस सुन्दर और जी लुभाने वाली तसवीर में एक बड़ा भूंडा और काला२ धब्बा तो अवश्य है—वह क्या पीटर—वह लोग जो उसको बड़े पीटर कहते हैं झूठे हैं--और उसकी सलाहैं भी वैसीही हैं—अपने बाप दादे की हिकमत अमली की तो उसने पाबन्दी की नहीं परन्तु बलिष्ठ बुनियादों और रकमों की वह बातें जो मुद्दतभरसे चली आती थीं पीटर ने छोड़दीं—और अपनी राज्य में जो पूर्वी यूरुप में है उसने पश्चिमी यूरुप के प्रश्न प्रचलित किये—इसके काम अन्य देशों के अनुसार थे--और उन लोगों को उसने उन्नति दी जो जात के ख्यालों को न जानते थे--ज़ात की बुद्धि और मनोरथ के प्रतिकूल यह बातें ज़बरदस्ती प्रचालित कीगईं--फल इसका वहीनिकला जिसकी आशा थी॥

इसल्यूविनक की सृष्टिके प्रतिकूलथा कि डौलडाल या उपायमें जरमनी के अमीर तंगदिल और अभिमानी और निज वेंचकी शागिर्दीकरें—अन्य देशों की विद्या व बड़प्पन प्रचलित करनेका गुण और भी खराबथा—बड़े दर्जेके लोग पश्चिमी विद्यावोंकी खूबियों और लाभों पर ऐसे आशिक हुये कि उस नये खजाने के प्राप्ति करने के लिये उन्होंने अति परिश्रम किया—और इसी कारणसे विद्या और बड़प्पन में उनका दर्जा गुलामों का ऐसा था—परन्तु सुभाग्य यह है कि सबपर उस योग्यता का जो और देशों से सीखाथा गुण नहीं पड़ाथा—जो उलटा पलट डौल डाल का भारी अमीरों में हुआ उसमें किसानों ने पुराने मजहबी विश्वास को नहीं छोड़ा—उनका

मजहब पुराने जमाने का पुण्य किया हुआहै—और मानों रूसकी ज़ात घटी—इस पुण्य को लोग भूल गयेथे—इसल्यूविफिल समूहने अपने ऋण की प्रतिज्ञा करली कि इस पुण्यको नये सिरेसे ढूंढैं—और उसके लिये किसानों की रीतैं और डौलों और प्रबन्धों पर ध्यान दें—और शिक्षा पाये हुये आदमियों को फिर उसी ढर्रे पर लगायें जिससे वह भटकतेथे—और वह मेल और सम्मति फिर पैदा करैं—जो और देशों की पैरवी करने से जाता रहाथा ॥

इसल्यूविफिल समूह बहुधा हद्दसे जियादह बढ़ाव के साथ रूसकी हर एक वस्तु की तारीफ करतेथे—और बाहरकी हरचीज़की निन्दा करतेथे—पश्चिमी यूरुपकी तारीख में उनको सिवाय सख्ती और गुलामी और ममता के और कुछ देख नहीं पड़ता था—और अपने मुख्य देश में उनको मालूम होताथा कि छूटेहुये ख्यालों और सुख और रिहाई का डंका बजता था—रूस में छूटे हुये पोलीटिकल और प्रबन्धी उत्सव न थे—इससे वह यह दलील करतेथे कि यह मसीही मजहबका संतोष और इन्द्री साधने और संतोष का फल नेकहै—रूसी यूरुपवाले निज अर्थी और घमंडी निवासियों से बहुत अच्छे हैं—और जो कि रूसमें प्रबन्ध का आराम कम है इस वास्ते उन लोगोंने पश्चिमी यूरुपके प्रबन्धके आराम पर डाहकी रीतिसे यह कहना आरम्भ किया कि पश्चिमी यूरुप तो आराम का गुलाम है और आरामको खुदा समझता है परन्तु हमको इसकी आवश्यकता नहीं—कि इन छोटी २ बातों को जियादह कहैं—इन्हीं बातों से उनके बुनियादी बदनाम हुये कि वह मूर्ख और तंगदिल लोग हैं—योग्यतासे उनको विवेक है—और चाहते हैं कि उनका देश फिर अपनी असली दशामें मूर्खता धारण करले—इसल्यूविफिल विश्वासोंकी बहुतही कम आदमियों ने पाबन्दी की—परन्तु हां सारी दुनियां में धूम मचगई—सेंटपीटर्सवर्ग वाले इसको एक प्रकार का कुतरब समझते थे—और कहते थे कि मास्कू वालोंकी सृष्टिमें यह दाखिल है—सेंटपीटर्सवर्ग में जो कोई परिश्रम करता कि लोग पुराने ख्यालों को नये सिरे से धारण करलें तो लोग इसकी दिल्लगी करते—सेंटपीटर्सवर्ग से प्रतिकूलता करना मुख्य इसल्यूविफिल लोगों की सृष्टि में है—मास्कू में तो इस विश्वास का मानो घर था—वहां के पुराने गिरिजा घरों—भारी राजपुत्र—पाक मारेहुये मुसल्मानोंकी कबरें या समाधी—मास्कूके राजाधिराजों के महलों—करमिलन में प्रतिमायों के मंदिरों में आगेके समयों की सब बातें उपस्थित हैं—निवासियों के डौल डाल और चाल चलन में पुराने जमाने की बातें अब तक बाकी हैं—रूस के बहुतेरे राजाधिराजों ने बार२परिश्रम

किया कि रूस में यूरुपकी राज्यों की तरह उन्नतिहो — परन्तु मास्कू वाले लकीरके फकीरहैं — मास्कू वाले वहुत नाखुशहैं मुख्यकर वह लोग जो वादशाहके निकट होना चाहते हैं — परन्तु मनोरथ पूर्ण न हुआ — हाल के राजाधिराजोंने उसको छोड़ दिया — अब वह पुराने वादशाहों की तारीफ करतेहैं — परन्तु मास्कू वालेभी इतनाही इसल्यूविफिल मतको प्रथमही प्रथम नहीं पसन्द करते थे — जितने अन्तर में विश्वास जम गये ॥

इसल्यूविफिल वालोंकी एक छोटीसी जमाअत विद्वानों कीथी — शायद दस वारह आदमियों से जियादह वे थे — परन्तु उनका भय उनकी संख्या से जियादह था — वह कहते थे कि रूसका इतिहास पढ़ने से अजब२वातें पाई जाती हैं — पश्चिमी यूरुपकी उपस्थित शहरी राजनीति और उपाय से रूसकी शहरी राजनीति और उपाय सर्व भिन्नहै — इसवास्ते जिन उपायोंसे फ्रांस और जरमनी ने अपनी शहरी राजनीति आदि की हानियां दूरकीं — उससे रूसकी हानियां दूरनहीं होसक्तीं — परन्तु इस सम्मतिसे जो सत्यकरके शुद्धहै लोगोंका समय नथा — इसल्यूविफिलकी यह सलाह तारीफके योग्य थी — इसके विहीन उससे वड़े दर्जोंके लोगोंमें गरीव और सताये हुये विचारे किसानोंके साथ सहदुखी पैदा होगई--जवतक राजाधिराज निकोलिस जीते रहे तवतक इस जमाअतने इल्मी वहस पर अपने ख्यालोंको परमित रक्खा — परन्तु उपस्थित अमलदारीके आदि में उन्होंने देशी वातों में भी दखलदेना आरम्भ किया — और घराने के गुलामों की रिहाई की वहसमें वड़ी सहायता दी — इसके मध्ये मैं फिर कहूंगा ॥

अव प्रश्न यहहै कि इसल्यूविफिल के ख्याल पीन्सल्यूस्टिकके मध्ये क्या थे — न आज कल इस वहसको लोग वहुत जी लुभाने वाली मानतेहैं परन्तु इसके मध्ये में मुझे वहुत कुछ लिखना है — इसमें इस्लाव समूह की वावत रूसीपन जियादह था — और रूसियों की वावत मास्कू वालों से जियादह समान थे — यदि दक्षिणी इसल्यूविनक जातोंसे सह दुःखी पैदा करने को उन्होंने वड़ा परिश्रम किया — और हमेशह इस आशा में रहे कि यह जातें किसी न किसी दिन जरमन और तुरकोंकी गुलामीसे छूट जायंगी — परंतु उसकी उन्होंने कभी मनोरथके अनुसार परिश्रम नहीं किया — कि पूर्व के प्रश्नों को हल करदें — इस वातचीतसे मुझे इतना मालूम हुआ कि वह चाहतेथे कि सव इसल्यूविनक जातें एक होजायं — मामूली समयोंमें वह स्कूल और गिरिजा घर नियत करने के लिये रूम और इस्ट्रिया की इस्लाव जातों को चन्दा देते थे — और जो नये जवान विलगारीरूममें थे उनको शिक्षा करते थे — जिससे उनका मनोरथ पूर्णहो — जव करभिलनका गदर हुआ तो उन्हों-

ने शत्रुवों के साथ बड़ी सहदुःखीकी — कि यह हमारेही मतवाले हैं — परन्तु उस समय उनकी सहदुःखी बहुतकम होगईहै — क्योंकि यूनानियों के बहुतेरे कामों से प्रकट होगया है कि वह इस्लावके चौकीदारहों तो हों — मित्र तो किसी दशा में नहीं होसक्ते ॥

पश्चिमी यूरुप के अखबार बहुधा यह अशुद्धता करते हैं कि वह इसल्यूविफिल समूह को वह समूह लिख जाते हैं जो मास्कू गज़ट के अडीटर काटकोफ साहब के ख्यालों के सहायक हैं — मास्कू गजटको पुराने रूस से कोई प्रेम नहीं है न देशी समाजों का वह सहायक है — परन्तु किसानों के बदले वह ज़मींदारों का जिम्मेदार है — और हर प्रश्नों पर पोलीटिकल कामों के लिहाजसे बहस करता है मज़हबी और जाती कामों का शील किंचित् नहीं करता — रिहाई की सौदागरी की बुनियादों का भी सहायकहै — इस काममें और२ कामों में भी वह इसल्यूविफिल वालों से सर्व प्रकार भिन्न है — परन्तु एक काममें दोनों एकहैं — वह यह कि जब कभी पोलीटिकल कष्ट पैदाहोते हैं तो दोनों समूह बड़े घर प्रेमी और लड़ाई ढूंढ़ने वाले होते हैं ॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास

## उल्लास बाईसवां

——※——

## गिरजा और सर्कार

**सेंटपीटर्सबर्ग और मास्कू—यूनानी गिरजे—रूस की मज़हबी तारीख़ गिरजे व सर्कार के तअल्लुके—पूरबी गिरजा और रूसी ज़ाती गिरजा पादरियों की शिकायत—प्रबन्धी कलीसा का डौल—तपस्वी स्थान—और स्याह पादरी—असली फल—**

मैं बहुधा सुना करता था कि रूसी बहुतही बड़े दीनदार होतेहैं परन्तु जब मैं प्रथम बार सेंटपीटर्सबर्ग में ठहरा तो जिन लोगों से मुझे साबिका हुआ उनको मजहबी कामों से कुछभी सरोकार न था — यदि वह यूनानी गिरजों के बिना दलील मानने वालेथे और उसकी रीतें और मज़हबी समीपपन कुछ अदा करतेथे परन्तु मालूम होताथा कि वह बडे दरजेके मजहबी ख्याल और ज़ाहिरदारी के मज़हबी बर्तावसे छुटे हैं — जिन कोई मित्रों से अपने जी का विश्वास मैंने बयान किया उन्होंने परिश्रम किया कि इसका कारण मुझे इस प्रकार समझायें कि सेंटपीटर्सबर्ग रूसका मुख्य शहर नहीं है — वरन तमाम दुनियांके आदमी इसमें बसते हैं — और मुझे विश्वास किया कि ठेट मास्कूके निवासियों को रूसी ख्यालों के उमंग में अलबत्ता पाया जाना है ॥

मास्कू वालों से जो मुझसे इसके पीछे मुद्दत तक मुलाकात रही तो जो ख्याल मेरे जी पर पहिले जमा था वह दूर नहीं हुआ — बरन उसको और भी शक्ति हुई और मुझे बखूबी विश्वास होगया कि रूस के शिक्षा पाये हुये दरजोंके लोग यदि अपने गिरजा घरको दिलसे प्यारा रखतेहैं परन्तु असल में मज़हबी ख्यालों के इतना पाबन्द नहीं है — परन्तु इस पुरानी राजधानी अर्थात् मास्कूमें मुख्यकर उन लोगों में जिनके स्वभाव में कुछ इस्लाव विफल ख्याल थे-मैंने कुछ ऐसे आदमी देखे—जिनको बेशक मजहबी कामों में

मुख्य स्वाद आसिथा--उन्होंने मुझेविश्वास दिलाया कि रूसी ज़ातकी एक यह खासियत है कि रूसी अपने मज़हबके कट्टे पाबन्द होंगे और जबतक आप को मज़हब की गुज़री तारीख और उपस्थित दशासे जानदारी न होगी तबतक योग्य नहीं कि मैं रूसके गुज़रे हालों की तारीख और उपस्थित दशा समझसकूं—यदि यह बयान मुझे कुछ बढ़ाव का मालूमहुआ तो भी मैंने मुनासिब समझा कि ज़ाती गिरजा के तारीखी हालों की ओर भी कुछ ध्यानदूं—पस जो कुछ मुझे इसकाम में जानदारी हुई है वह मैं पाठकों की दृष्टिगोचर करताहूं--यदि पोपजी अर्थात् खलीफा हज़रतमसीह अपने इसभारी उपाय में कृतार्थ न हुये—कि यूरुप में एकही भारी राज्य नियत करलें—और उसके निवासी ईश्वर के प्रजा- समझेजायं—तो भी वह इसमें अवश्य कृतार्थहुये--कि उन ज़ातोंके दिलोंपर भाईपनका प्रेम व आपुसी मित्रताके लाभोंका गुण कुछ डालैं—जो उनके बड़प्पन और पापके मानने वाले थे—इनज़ातों के लोग यदि पोलीटकल तरहपर छूटेथे और कभी २ आपुस में प्रतिकूलता भी होती थी -परन्तु अतालियावाले रूमको तमाम ईसाई देशों की राजधानी कहते थे--और पोप*जीको सबका स्वामीमानते थे—यदि पादरियों ने यह कभी शिक्षानहीं कीथी कि ज़ातको कोई बात न समझो परन्तु हां उनके कारणसे देशीकामों में जो बातें निषेध थीं वह कमहोगई—और ज़ातों में आपुसी मेल जोलके लिये सलिलता होगई थी-जिससे कुल ईसाइयों के देशों को एक दूसरे की उन्नति पोलीटकल और सूशल हालों से जानदारी होगई थी—कुल स्थानोंमें जहांके पोप जी मालिकथे शिक्षापाये हुये आदमियों की एकभाषा थी--एक अदबविद्या—एक आम साईंस और कम ज़ियादह एक प्रकार की रीति व क़ायदे--पुनि पश्चिमी देशों के ईसाई केवल एक कल्पित नाम या भूगोलके सलाहकर्त्ता न थे वरन पोलीटकल नहीं तो मज़हबी और इल्मी बातों में तो एक थे॥

कईसदी तक रूस यूरुप के और देशों से जो मज़हब व विद्या व बड़प्पन में सम होगये थे पृथक् रहा क्योंकि रूसके गिरजे उसको शहर रूमके बदले कुस्तुन्तुनिया से मिलता था—और जो देश पोपजी के मतका अधिष्ठाता समझते थे वह रूसियों को भी पूर्वी मनहूस कहते थे—जब तातारी उनके मैदानोंमें दौड़आये और उनकेगांव और कसबे जलादिये और अन्तको उसको मांगोल की भारी राज्यसे मिलादिया—तो ईसाई ज़ातों ने इस लड़ाई पर

---

* पोपके अर्थ यह हैं जो आदमी कर बल छलसे अपना बड़प्पन बढ़ावै या पेट चलावै परन्तु किसी भाषा में बापको कहते हैं॥

कुछ भी ध्यान न दिया — जो कुछ ख्याल था तो केवल इतना कि हमारी रिहाई खतर में न हो — और ज्यों २ ज़माना गुज़रतेगया इन दोनों ईसाई समूहोंके अन्तर की सीमायें और भी जियादह भयंकर होती गई — वेटकन समूहके झूठे हकों और झूठी तजवीज़ों से यूनानी गिरजावों में रोमन और कैथोलक और हरप्रकारकी पश्चिमी बातों से निहायत दुश्मनी होने लगी यहवैर इतनावढ़ाथा कि जबपश्चिमीज़ातें पन्द्रह और सोलह सदी में अपनी आलस्य और विद्या व वड़प्पन की काहिली के स्वप्नमें जागीं--और असली और इल्मी उन्नति के ढर्रेपर चलनेलगीं — तो रूस ने इसनई योग्यता को डर और संशयकी दृष्टिसे देखा कि यह नास्तिक पूजनकी योग्यता और धृक्कारभेजनेके योग्य है — यह डाह एकमुख्य कारणसेहै कि उपस्थित समय में रूस पश्चिमी यूरुप की जातों से योग्यता के वहुतेरे कामों में घटाहुआ है ॥

केवल यही कारण नहीं है कि रूसने जो मज़हवी सम्बन्ध कुस्तुनतुनिया से पैदा करालिया तो वह भूषितपन में घटगया यूनानी गिरजों ने केवल रोमन कैथोलक की योग्यताहीसे उसको फेर नहीं रक्खा — वरन और २ कामों से भी उसपर वड़ा गुण डाला जो अत्यन्त हानि कारक थे ॥

पश्चिमी गिरजावों ने पुराने रूस से वह डौल का उमंग और२ प्रवन्धी योग्यता भी प्राप्ति की जिससे रोमके कानून का डौल हुआ था--और कुछ वह भारी इरादे और मुस्तैदी और२ स्वभाव की दृढ़ता भी सीखें जिससे आगे कुल दुनिया जितनी इससमय प्रकटहुई एकराज्य वनगईथी—रूमके विशप पादरियों ने यहउपाय शोचा कि पुरानी रूमकी राज्यको नईवुनियादपर नियतकरैं और हमेशह परिश्रम किया कि एक ईसाई राज्य ऐसी नियतकरैं जिसमें सवप्रजा होजाय—और उसमें ईसाकी मानहती में कुल वादशाह और दीवानी के हाकिम दुनियाका प्रवन्ध करैं--इसके प्रतिकूल पूर्वीपादरियों ने अपनी पुरानी वुनियादों की पावंदी की और इसप्रकारके झूठे जोमका कभी ख्याल भी नहींकिया जाती गिरजा नियतहोनेसे कभी दुश्मनी नहीं की और दीवानी हाकिमों के आज्ञाकारी रहे ॥

ईसाई मत प्रचलितहोने से कोई दोसदीतक अर्थात् सन् ९८८ ई० से सन् १२४० ई० तक रूस मज़हवी कामों की हैसियतसे कुस्तुनतुनिया के गिरजाका मातहत था--उसके पादरी और विशप शिक्षा और उत्पन्निता की अनुसार से यूनानी थे--और गिरजाका प्रवन्ध पुराने शुरुआती डौल पर हुआ था--पुराने तातारियों के धावे के समय जब कि कुस्तुनतुनिया से आवागमन में दुखहोनेलगा और शिक्षायुक्त रूसी पादरियों की संख्या जियादह होनेलगी तबसे यहवात वन्दहोगई--शरगादों ने कईदरजे यह

सामर्थ्य प्राप्तिकी कि कैफशहर का पीरपादरी आपचुने--और कैफ़काबुड्ढा पादरी उससमयमें तमाम रूसके बुड्ढेपादरियों का मुख्यगुरूथा--और जिस आदमी को चुनतेथे उसको बुड्ढा पादरीहोने के लिये कुस्तुन्तुनियाभेजदेते थे--सन् ४८. ई० के निकट यहकष्टभी दूरकरादियागया और रूसी विशाप पादरी की कौंसलसे पीर पादरी नियतहोने लगा पादरियों की स्वतन्त्रता की अपेक्षा सन् ८९ ई०में एक और कारवाई कीगई--और ज़ारनेकुस्तुन्तुनिया और बैतल्मुक़द्दसआदिके सिवा पादरियों को प्रतिष्ठितदरजे दिये ॥

मास्कूका पादरी बड़ानामी आदमीथा--शहरी और मज़हबी दोनोंकामों में उसका बड़ारोबल था--और सर्कार से उसको अमीर बड़ेदरजेका आधिकार मिलाथा--जो आगे कुलराज्य के दीवानीके अफ्सरको दियाजाताथा और लोग ज़ारसे उसकी प्रतिष्ठा कम नहींसमझते--परन्तु सत्यमें उसको रिहाई की शक्ति बहुतकम प्राप्ति थी--दीवानी और मज़हबीकामों का मुख्य आदेशक ज़ारही था ॥

रूसके बुड्ढे पादरियोंकी ज़ियादतीका दर्जा बड़े पीटरके समयमें समाप्त होगया--पीटरकी इच्छाथी कि सिवाय और कामों के पीरपादरीको भी चैन हो--और बहुतेरे पादरी और देशी उसको नास्तिककहते थे--उसको बखूबी मालूमथा कि पक्षपाती और चलते पुर्ज़े पादरी उसकी उन्नति में दुखदायकहोंगे--और उसको बहुतही तंगकरेंगे--यदि वह ऐसे पादरीको तुरन्तनष्ट करसक्ताथा--और यह कोई काम क़ानूनके प्रतिकूल प्रचलित भी न था--तोभी इससे कष्ट अत्यन्तही हुआ और समयों के नष्टताकी बात तो कहीही नहींजाती--पीटर कोई काम अद्भुत नहींकरताथा और हरएक कठिनतावों को पक्कीप्रकार से अपनी मामूली योग्यतासे सलिलकरदेता था---जबपीर पादरी स्वर्गगामीहुये तो पीटरने बीसवर्षतक उसके स्थानपर किसीको नियत ही नहींकिया—और जब कि लोग विना पीर पादरी रहने के स्वभाविक होगये—तो विज्ञापन करादिया कि अब पीरपादरी चुने न जायंगे--उनकी जगहपर पादरियों की एकसमाज नियतहुई--एकभट्टने खूबलिखा है कि जो यहसमाज घड़ी थी तो उसकी कमानी पीटरकी सितूतथी--और उसकापेंड वलम उसकीवुद्धि--इसआज्ञाकर्त्ता स्वतन्त्र ने बहुत सही ख्यालकियाथा कि ऐसी समाज कौंसिलको काबूमेंरखना एकहठी पीरपादरीके काबू में रखनेसे कहीं ज़ियादह सलिलहै--और उसके पीछेके राजावों ने उसकीइमसुबुद्धिका अत्यन्त सत्कारकिया--यदि बहुतसमययहख्यालभीहुआ कि पीरपादरी फिर नयेसिरेसे नियतकियेजायं तोभी उसकावर्तावही नहींहुआ यहधर्मिष्टसमाज अब कुलपादरियोंकी श्रेष्ठआज्ञाकर्त्ता है--और विश्वासहै कि श्रेष्ठहीरहेगी ॥

अब प्रश्न यह है कि ज़ार रूसको इस धर्मिष्ठ समाज और कुल गिरजा-ओं से किसीप्रकार का सम्बन्ध है ॥

इस प्रश्नसे मुस्तैद और कट्टे रूसियोंकी मज़हवी अग्नि भभदेवरउठी है--जो कोई परदेशी उनके सामने सैनसे कहै कि राजाधिराज रूसको गिरजा के कामों में बड़ादख्ल है— तो उनके दिलोंमें कुछ मज़हवी उमंग और पीरपादरी का शील और क्रोध जो उनके निकट भलाई पर सहाहुआ है अवश्यहोगा—असल यह है कि वहुतसे रूसियोंने इसकामकी अपेक्षा एक प्रश्न नियत किया है—जिसको वह प्याराररखते हैं—और उनको यहकुछ ख्याल है कि यह प्रश्न इतिहासके तुल्य नहीं है--उनका प्रश्नयह है कि रूस के कट्टे मज़हवी पीरोंका ईसाके सिवा और कोई अफ्सर नहीं है--और एक अर्थ करके मनुष्यपनकी ज़मीनी राज्यसे वह विलकुल छूटे हैं--इसकाम में इसका वहुधा अंगरेज़ी गिरजाओं से सामना कियाजाता है--जिससे उनको कुछ घरका प्रेम और कुछ मज़हवी उमंगसे खुशीहोती है—और यह खुशी केवल वातचीतही में नहीं वरन लेखके द्वारासे भी प्रकटकीजाती है—जैसे एक कविने अपनी वड़ी २ सुन्दर वातैं पद्य में अगलेज़माने की की हैं—कि एक दिन ईश्वर तमाम दुनियांकी भाग्य इंगलिस्तानके हाथसे लेलेगा जिस से रूसके हाथ में आजाय—और इस कामके सिद्धिके अर्थ यह एक दली-लकी है कि इंगलिस्तानकी वड़ी नापाकी से ईश्वरके गिरजापर दीनीमिटने का ऐव वैठगया है—यह ते प्रश्न है—अव सचकाम यह है कि रूसकी अपेक्षा इंगलिस्तान में पादरियों को वहुतही रिहाई प्राप्त है—और राजरा-जेश्वरी मलका इंगलिस्तान और पारलामेंट की अपेक्षा जाररूसको मज़ह-वी कामों में वहुतसे अख्त्यार मिले हैं—जो लोग रूसकी भीतरी तारीख से जानदार हैं उनको मालूमहै कि रूसके गवर्नमेंट ने दुनियवी और दीनी कामों में साफ२ अन्तरनहीं करादिया है—और वहुधा समय उक्त गवर्नमेंट पोलीटकल कामोंके लिये मज़हवी कामों से कामलेती है ॥

अब प्रश्न यह है कि गिरजा और गवर्नमेंट में किसप्रकार का सम्बन्धहै अच्छा है कि पहिले हम यूनानी गिरजों और रूस के गिरजों के अन्तरको जानैं—जिससे आगे को क्लेश न हो ॥

यूनानीगिरजाओं की एक लता रूसके गिरजे हैं—कई भिन्न गिरजा इस में मिले हैं परन्तु कोई मुख्य अफसर नहीं है—इसके असली मनोर्थ नहींहैं रूसी गिरजे उसी के खण्डहैं—यदि मत एकहो परंतु और २ कामों में सावधान हैं ॥

यूनानी गिरजों से राजाधिराज रूसको केवल इतना सम्बन्ध है कि वह

उसके एक सभासदहैं और उनकी बुनियाद और समीपपनमें उनका दख्ल देना ऐसाही है जैसे शाहअतालिया या शाहफ्रांस रोमन कैथोलक मज़हव में योग्य २ दख्लदें—परंतु रूसके गिरजाओं से ज़ारका सम्बन्ध अजीवतरहकाहै—मतकी रीतों में उनको रूसी गिरजोंके मज़हवका प्रकटकरता और उसकी बुनियादोंका सहायक पद दियागया है—और यहभी कहाजाताहै कि राजाधिराज रूस ईश्वरकी आज्ञासे आज्ञेय करते हैं—इससे ज़ाररूस और गिरजा के आपुसी सम्बन्ध प्रकट हैं—मज़हवी बुनियादों के सहायक हैं--परन्तु उनको वदलनहींसक्ते—परन्तु इसकेसाथही वह गिरजों के मुख्य श्रेष्ठ प्रबन्धक हैं—और मज़हवी समाजके द्वारा आज्ञाकरतेहैं॥

कोई आदमी बलवाके कारणसे कहते हैं कि उक्तसमाज प्रथमही से नियतथी—यह कोई नई समाज नहीं नियतहुई है—परन्तु यह उनकादावा वेदलीलहै—यह समाज ऐसी नहीं है—कि भिन्न गिरजाओंसे लोग इसमें साझी होतेहैं वरन एक मुख्य मज़हबी समाज है और हमेशहके हेतुहैं—राजाधिराज रूस इसके सभासदों को अपनी इच्छाके अनुसार नियत और मौकूफ़ करदेतेहैं—कानूनी सामर्थ्य उसे किंचित् नहींहै क्योंकि ज़ारकेबिना आदेश कोई तजवीज़ व्यवस्थाकी प्रतिष्ठा नहीं पैदाकरसक्ती—और जब कानून होगया तो ज़ारके गवर्नमेंटके नामसे मुद्रित होताहै—पादरियों के नामसे नहीं छपता—क्यों न कोई कामहो—उसको रिहाई नहीं प्राप्ति है—या प्रोक्यूरर की आज्ञा हो—योंतो इस ओहदे दार को केवल तजवीज़ों के प्रतिकूल आज्ञादेनेकी सामर्थ्य है—जो देशी दीवानी क़ानूनके मुनाफी लाभ हैं—परन्तु जोकि इसी को यह अधिकार प्राप्ति है कि मज़हवी कामों की अपेक्षा ज़ारसे वातचीत करै—और पादरियोंकी समाज और ज़ारकी गवर्नमेंटके खतपत्र भी इसी के द्वारासे आते जाते हैं—इसवास्ते सत्य में उसको अनगिनती सामर्थ्य प्राप्ति है--इसके सिवाय उन्नति और तमगे दिलाने के लालचसे उसका भय औरभी जमजाताहै- जो किसीने न माना तो वहउस हठी आदमीको मौकूफ करकेउसकेस्थानपर किसी सन्तोषी आदमीको नियत करता है--भला ऐसी समाज क्या पत्थर रिहा होसक्ती है--और मुख्य कर रूसमें किसी आदमीका क्यावल कि ज़ारके प्रतिकूल कोई चूं तो करसके॥

परन्तु यह न समझना चाहिये कि रूसके पादरियों को ज़ारकी राज्य पर परसंताप है या उससे विवेक करते हैं—वह सब प्रजाके शुभ चिन्तक हैं--और बादशाहकी स्वतन्त्र राज्यके वड़ेही सहायक- जो ख्याल पादरियों की रिहाई की अपेक्षा पश्चिमी यूरुप में प्रकट हैं और जो कहा जाता है कि दीवानी हाकिमों की सामर्थियों से वह वैर और प्रतिकूलता करते हैं वह

यहां किसी को मालूम भी नहीं—जो विशाप पादरी कभी किसी सच्चेमित्र से इसकाम की निन्दाकरता है कि वह सेंटपीटर्सवर्ग बुलाया गया है और कौंसिल का सभासद नियत कियागया और इससे केवल यह काम लिया जाता है कि वह काग़ज़ों पर हस्ताक्षर करदे और जो कामतय होचुके हैं उनको मानले—तो इसमें वह ज़ार रूसके प्रतिकूल निन्दानहीं करता है वरन प्रोक्यूरियर के प्रतिकूल कहता है--वह ज़ार का दिलसे तावेदार और शुभचिंतकहै--और वह नहीं चाहता कि रूसके ज़ारकी सामर्थ और भय पादरियों के कारण से जाते रहैं—परन्तु जब वह देखता है कि गिरजा के प्रबन्धी काम ऐसे आदमी के हाथमेंहैं जो पादरी नहीं हैं वरनफौजी अफ्सर या किसी और पेशे का आदमी है तो उसको दुख होताहै और वह उसको अपनी बे इज्ज़ती समझता है॥

गिरजाके अफ्सरों और गवर्नमेण्ट के दोस्ताना तअल्लुकों का हाल गिरजाओं के प्रबन्ध के डौलसे प्रकट है—गवर्नमेण्ट के हाकिम और रूस के गिरजाओं के अफ्सरोंकी सर्व एकही दशाहै—मास्कू के ज़ारोंने जो उपाधि की थी मुख्यकर पीटरका जुल्म व ज़बरदस्ती दोनों पर बराबर थी देहोंका दण्ड अर्थात् मारपीट दोनों को दियाजाता था—दोनों पर बड़ी कठिनता से कोड़े फटकारे जाते थे—और इससेभी बढ़कर उनकी अवगति होती थी संक्षेप और अपराधों के क्षमापन केलिये असन्त कठोर दण्ड दिये जाते थे जैसे एक पीरपादरीने सन् १७४८ई०में उन पादरियों तक को मारा पीटाजो मोटे और फटे कपड़े पहिने थे—रिपोर्टौन सेभी इसका बड़ा भारी सबूत मिलताहै कि मारदीजातीथी—परन्तु मलकाकैथरायनने मनुष्यपनका वर्ताव किया और पादरियों को मारपीट देना तुरन्त बन्दकरदिया-इनकामों के बयानसे अब पाठकों को मैं कष्ट न दूंगा—निदान पीटर बड़ेके समय से सब राजाओंके चालचलन काहाल रूसके गिरजों की तारीख सेप्रकटहोता है॥

हरसूबे या राज्य में एक अफ्सर पादरी होताहै और गवर्नरी दीवानी की तरह बिशाप की भी एक समाज होती है—जिसका वह मातहत रहता है—परन्तु यह मातहती नाममात्र है—इस समाज के सभासदों का मनोर्थ यह होता था कि सिक्रेटरियों के समान अपने अफ्सरों को खुश रक्खें—यहकाम माननेके योग्यहै कि जबतक वहअपनी असली दशामें रहेंगे तबतक उनकेलिये सुभाग्यपनहै—जो उनको कम सामर्थ्यदीजायं--श्रेष्ठ आदेशकों को अपने बड़े दरजेका कुछ ध्यान अवश्य रहना है और उनके ध्यान भी भारी हैं:-परन्तु छोटे २ अफ्सर इतना कम मासिक पाते हैं कि सुनने में हंसी आती है—और अपनी सामार्थियों को बुरी तरहसे काम में लाते हैं—और

बड़ी निलज्जता के साथ रिशवतलेते हैं—और संशय करतेहैं—यह लोग वैसेही हैं—जैसे निकोलिस के समय में सर्कारी अफ्सर थे॥

गिरजावों का प्रबन्ध सर्बराह बतलाने वालों के हाथ में है—जिनको सब लोग काले पादरी कहते हैं और जिनका बड़ा डरहै॥

जो राह बतलाने वाले पहले पहल रूसमें आनकर बसे वह उनलोगोंके समानथे जो यूरुपके उत्तर व पश्चिममें बसेथे--बड़ेकट्टे और फकीर औरदीनदार थे--ईश्वरकी ईश्वरता और जीवोंकेपाप क्षमाकरानेके ख्याल उनके जीवोंमेकूट२ के भरदिया है—सन्तोष व गम कभी फटकनेही नहीं पाता था—उनको दिलसे विश्वास था कि उनका आकाशी ईश्वर उनकी आवश्यकतावों को उपस्थित करदेगा—जिसकीविना इच्छा पत्तातक नहीं हिलसक्ता—यह लोग गरीब थे और फटे कपड़े पहिनते थे और बहुतही सादे भोजनखाते थे और जो कुछ उनके पास होताथा उसको उनलोगोंसे मिलबांटके काममें लाते थे-जो उनसे जियादह गरीब थे और जो काम उनके स्वामी उनके सिपुर्द करतेथे--उसको शुभचिन्तकी और मुस्तैदी से करतेथे--परन्तु पश्चिमी यूरुप की तरह रूससे भी दुनिया छोड़नेका ख्याल जातारहा--कई ईसाइयों कीदी हुई बखशिसैं और मिलीहुई जायदाद जाननेसे तपस्वी स्थान सोनेचांदी से भरगये--और मोतियों और ज़मीनों और घराने के गुलामों की विशेषता होगई- जैसे एकस्थान में किसी समय में एकलाख बारहहजार घराने के गुलाम थे--और उसीके अनुसार ज़मीन का क्षेत्रफल भी था--लोग कहते हैं कि गुज़री सदीके आदि में चौथाभाग आबादी से ज़ियादह गिरजाके हुक्म के नीचे था--बहुतेरे तपस्वी स्थानों में सौदागरी आरम्भ होगई और फिल्चरासके कथनानुसार इसदेशके राहबतलाने वाले सब से जियादह होशियार थे यह सौदागर थे--फिलचर सन् १५८८ ई० में रूसगया था॥

सदीबीते के समय गिरजाकी ज़मीन सर्कारी होगई और घरानेके गुलाम भी गवर्नमेंट ने लेलिये—तपस्वी स्थानों को इससे बड़ी हानि पहुंची--परन्तु इसके कारण से वह सब जाती नहीं रहीं जैसा पूर्वके मनुष्यों ने आगे के हेतु कहाथा—कोई २ तपस्वी स्थान टूट भी गये—कोई बहुत ग़रीबी दशामें—परंतु बहुती बाकी रहीं और कृतार्थ हुई—यदि घराने के गुलाम अब नथे परंतु आमदनी अब भी तीन द्वारों से थी—असली जायदाद जो परिमित थी—सर्कारी वजीफा—और दीनदार आदमियोंके चंदे और बखशिसैं—हालसाल तो वहां पांचसौ तपस्वी स्थान हैं—और यदि धनवान् नहीं परंतु उनमें बहुतेरे ऐसे भी हैं—जिनकी आमदनी तपस्वी के जीवन की आवश्यक्तावों से कुछ जियादह है॥

रूसमें भी पश्चिमी यूरुप के समान तपस्वी स्थानों के इतिहासोंके तीन उल्लासहैं--जिन्हें संक्षेपसे बयान करताहूं--(१)तपस्वी और पादरियोंकी भारी हिम्मती--(२)आरामका धन और आरामी(१)जायदादका गवर्नमेंट में छीन लेना—और तपस्वी स्थानों की नाशि—परंतु पश्चिमी और पूर्वी तपस्वी स्थानों में एक बहुत बड़ा अंतर है—रूसके फकीरों के निवासस्थान का प्रबंध सेंटवेसिल के कायदों से कभी अंतर कर्ता न हुआ—जिसके सभा सदोंके लिये यह कैद है कि सिवाय मज़हबी रीतों और तपस्या के और कुछ न करैं—और ईश्वर पूजनमें भूलजायं—समयासमय कोई फसादी इन देशी दोषोंके प्रतिकूल कोलाहल मचाताथा—या अपने तपस्वीस्थान से निकलकर शेषायु को योग में सम्पूर्ण करताथा—परंतु यह नहीं प्रकट होता कि किसी समयों में फकीरों के निवासस्थान की आबादी में परिश्रम या किसी मुख्य तपस्वी स्थान में आराम और सलाह की ओर दिलसे किसीने मुस्तैदी के साथ परिश्रम कियाहो—बीतेहुये दोसौवर्षो में सलाह बेशक कीगई थी—परंतु दीवानी के हाकिमों के भयसे यह सबमें सलाह होगई—और इन सलाहोंके नियतहोने में राह बतलानेवालोंने केवल यह तारीफ प्रकटकी कि उनके स्वभाव में संतोष और बरदाश्त है इस काम से और कामोंके अनुसार उस सुस्ती और काहिली और दिली परिश्रमसे मुस्तैदी प्रकट करने की और भी सिद्धिता होतीहै जो रूसियोंके जाती डौलडालका एक बड़ाभारी खण्डहै—इसकाम में और ज़ातीकामोंकी मुस्तैदीके अनुसार कारोबारकी सब प्रजा नहीं बरन गवर्नमेंटके हाथमें थी॥

मुझे रूसके तपस्वीस्थानों से इतनी जानदारी नहीं है कि मैं अच्छी-तरहसे उनकी दशायें बयान करसकूं—परंतु यह मैं कहसक्ताहूं कि जब मैं कभी २ कोई २ तपस्वीस्थानों में गया तो देखा कि लोगों की बातचीतसे कमीनापन की बूआती है—बरन इसीकी वहां अमलदारी है—इससे मेरे जीपर अच्छा गुण नहीं हुआ—बहुतेरे तपस्वीस्थान मेरे निकट इससे जियादह कदर नहीं रखते हैं कि सुस्त आदमी उनमें पनाहलें—और कई समयों पर मैंने इस कारण से यह फल निकाला कि राह बतलानेवा-लोंमें मामूली आदमियों के समान सुस्ती के कारण से मदिरापान२ और२ दोष पैदा होतेहैं॥

ज़ारके गिरजों में जो जातीपक्ष कोई है तो वह यह है कि उजले और काले पादरियों के आपुस में ख्याल प्रतिकूलहैं—अर्थात् गांवके पादरियों और राह बतलानेवालों में मेल नहीं है—गांवके पादरियों को यह बात कठिन नापसंद गुज़रती है—कि परिश्रमके ईश्वर भरोसे के कामों का

बोझा उनपर डालाजाय और उनके मुख्य व्यापार की कुल प्रतिष्ठावों से वह बेनसीब रक्खेजायं—इसके प्रतिकूल राहबतलानेवाले गांवके पादरियों को एक प्रकार का दोगलापादरी मानतेहैं—और उनकी इच्छा है कि गांवके पादरी को योग्य है कि बिना उज़र अपनेअफ्सरोंकी तावेदारीकरैं॥

नीतिके प्रतिकूल हरप्रकारकी चैन और सलाह के सामान्य उमंगने जो हालकी अमलदारी का बड़ा भाग है—रूसके पादरियोंमें भी एकप्रकारका अदलाबदल पैदाकरदिया है—और कुछ आदमियों के जीवों में इससे ऐसी बलिष्ठ आशायें उत्पन्न होगईं कि पश्चिमी ख्याल उनकी नज़र में व्याप्तहोगये—और उनको विश्वास होगयाथा कि बड़े भारी दरजे की कार्रवाई आरम्भहोनेवाली है—और गिरजा के अफ्सर अपनी सुस्ती को जिसको वह शुचि व स्वच्छ समझतेहैं छोड़ने के निकट हैं—मेरे निकट ऐसा आदमी जिसने गिरजाकी वीती तारीख और उपस्थितदशाको ध्यानावस्थित और पक्षरहित पाठ किया है—वह ऐसी आशानहीं करसक्ता—मज़हवीकामों में नये सिरे से चैनकरना उसके पुराने ख्यालों के बिल्कुल प्रतिकूलहै—रूसकी काररवाइयोंकी बुनियादें मुख्य हमेशह यहरहे—और अबभी यही हैं कि बाहिरी कामों के गुणसे बिना दुश्मनी तावेदारीकीजाय और जोबात जिसतरहपर है उसीतरहपर रहे—गिरजाको यह घमण्ड है कि ज़मीनी कामों के गुणों से वह छूटे हैं—दो वीती सादियों में रूस में एक भारी उलटापलट का लगाव बराबरनियतरहा है—अर्थात् देशीऔरहृदयी और दुनियवी कामों में—परन्तु ज़ाती गिरजामें कोई अदलाबदली नहीं हुई—जो अदला बदला उसके डौलडाल में प्रकटहुये उनसे उनके अन्दरूनी गिरजे रोमन और कैथोलकने जो परिश्रम किये उनसे रूसी गिरजाओं को कोई सहदुःखी नहीं है—और प्राटिस्टण्टवाले के इस परिश्रमसे भी कोईसहदुःखी नहीं थी कि हालकी विद्यावोंमें लोग उन्नतिकरैं—इसवास्ते रूसमें कोई किताबमज़हवी इल्म मौजूदातकी तरह नहींबनी—वह इसी अपनी दशाको अच्छा समझाकिये—और कभी यहभी परिश्रम नहींकिया कि देखैं और जानैं क्या मज़हवी और इल्मी उन्नति कररही हैं—निदान यदि रूसी दुनियां में रहतेहैं परंतु जो उन्नति दुनियां कररहीहै उससे वह अच्छी प्रकार अजान हैं॥

यदि रूसके गिरजों की मुख्य २ बातोंको हम जाननाचाहैं तो रूस के मजहवी कामों को पश्चिमीयूरूपसे सामना करनाचाहिये—पश्चिम में रनीस के समय से आजतक मत और विद्याका बराबर साथरहा है—पश्चिमीदेशों में मज़हवी पत्तकी बातैं धीरे २ दूरहोतीगईं—अब मनुष्य तुरन्त देखतेही

कहदेगा कि यहतसवीर फलाने ज़माने कीहै और यह प्रतिमा फलानेसमय की—परंतु रूसमें यह उन्नति कुछ नहींहुई है वहां अवतक प्रतिमाको लोग मानते हैं और पुरानी मज़हवी रीतैं अवतक प्रचलित हैं॥

रूसके गिरजे न तो रोमन कैथोलक लोगों की तरह विद्या का शत्रु है और न प्राटिस्टण्टों की तरह यह चाहता है कि मनकूलातको माकूलातसे अनुसारकरै—रूसके पादरियों ने रिहाई देदी है—जिसका जी चाहे जो विद्यापढ़े और जो सलाह विद्याओं की वावत नियतकरै—वह केवल यह चाहते हैं—कि जो लोग ईसाई पैदाहुये हैं वह गिरजाका कुछ आदाव करैं परन्तु इसमें भी वह कुछ कठिनता नहीं करते—जो कोई आदमी रूस के गिरजों को वुरानकहे और किसी अन्य मज़हवको धारण न करै तो उसको सामर्थ्य है कि चाहे कोई दीनी रीति न करै और ज़ाहिरा उन इल्मी वुनियादों की तारीफ करै जो मज़हवी विश्वासों के प्रतिकूलहैं— इससे पादरी नाराज़ नहींहोते—इसमें संशय नहीं कि कुल रूसी ईसाइयों को योग्य था कि साल में एकवार आपस में मिलें—औ जो न मिलें तो दण्डनीयहों--- यह आदेश सर्कारकी ओर से था—यदि पादरी इसकी तामील में वड़ीकठिनता करते थे परन्तु मजहवी ख्यालों के कारणसे नहीं वरन इस लालच से कि लोग जो ज़ियादह आयेंगे तो रूपियाभी विशेष मिलेगा—निदान जो रूसके गिरजोंने विद्या व योग्यताको वहुत कुछ उन्नति नहीं दी परन्तु यहभी नहीं किया कि इस उन्नति का निषेधकहो—परन्तु और देशों के पादरियोंने तो विद्याकीउन्नति को वहुतकुछ रोका था॥

इसकाकारणएक तो यहहै कि रूसियोंकी ज़ातही ऐसी है—परन्तु गिरजे और गवर्नमेंटके आपुसी तअल्लुकों काभी कुछ फलहै—गवर्नमेंट की वड़ी ताकीद रहती है कि न तो मज़हवी असत्कारी होनेपाये और न पादरी लोग अपने मुद्दइयों की असत्कारी करैं इसवास्ते मज़हवी कामों की वहस अखवारों में भी कभी होने नहींपाई—और पादरियों के अखवारों में तारीखीवातें लिखीजाती हैं या समाज विद्याकी वहस होतीहै—या तप और शक्तिकी—मास्कू के तप भवन में सव कामोंपर मती रीतों के दिनों में भी वहस हुआ करती थी—परन्तु यह वहस मजहवसे सम्वन्धिक नहीं होती थी—वहुधा तो मज़हवीतारीख के वावत वहसहोती थी—या योग्य वातों की वावत—जैसे इसपर वहस होतीथी कि सलेव मुकद्दस का चिह्न वनाने के समय अंगुलियां किसस्थान पर रखनी चाहिये—इंजीलमें इसवातकी सिद्धता नहीं हुई—तो यूनान के पाक पादरियों की लिखावटोंऔरदीनके विद्वानके समाजोंके हुक्म और पुरानी नक्काशार प्रतिमासे रायन्दीजानीथी॥

अब कुछ दिनसे यह बहसहोरही है कि रूस व इंगलिस्तानके गिरजे एक होनाचाहिये—हे ईश्वर इस तजवीज़से असलीमनोर्थ क्या है॥

परन्तु मैं चाहताहूं कि इसकामकी बाबत एक बात कहूं जो मेलमालसे केवल यह मुराद है कि भाइपन प्रेम में उन्नतिहो तो इसमें किसीको कुछभी उज़र नहीं होसक्ता—परन्तु जो कोई वस्तु इससे ज़ियादह असली और अमली मुरादहै तो मैं सादास्वभाव और बिश्वासयुक्त आदमियोंको डाटता हूं कि यह तजवीज व्यर्थ है—अतिशोक का विषय है कि जो बहादुर आदमी यह तजवीज़ें करते हैं और विशद वाणी मनुष्य जो उनपर बिवादकरते हैं वह इतना दुःख नहींसहते कि असली कामों को जानैं—जो वह कुछ सप्ताह व्ययकरके पूर्वीगिरजोंकी भूत और वर्त्तमान तारीखके भिन्नकामों को सालितता और ससजी से पाठकरते तो वह समझजाते कि रूसी और अंगरेज़ी गिरजों का एक होजाना ऐसाही कठिन और ग़ैरज़रूरी है जितना रूसकी देशी समाज और इंगलिस्तान के दीवान आमकाएकहोनाकठिन है॥

इति

——※——

# रूसका इतिहास

## उल्लास तेईसवां

———※———

### कुरमियों की लड़ाई और उनके फल

निरहनी का मशहूर मेला—कुरमिया और सिबासतबल की लड़ाई—निकोलिस के डौलडाल—ज़ाती नम्रता—लोगोंकी नाराज़ी व इल्म अदब—निकोलिस का मरना—दूसरी इलकर इन्दर—नया उमंग—आराम और सलाह का उमंग—इल्म व अदबका बदलना—कोलोकल—कंसर वेटिववाले—शुरुआती तजवीज़ें—सौदागरी की मिलीहुई कमेटियां—घराने के गुलामों के प्रश्न—

आमेरिका की तरहरूस मेंभी सफर करने वालों से उनकी नई पहिचान वाले दुवारा तिवारा प्रश्न करते हैं--कि इसदेशकी वावत आपकी क्या राय है—और जव सफर करने वाले कम ज़ियादह वे दुखके साथ इसकाम की वावत अपनी राय देते हैं तो उनसे वह जरूर यांचेंगे कि आपने निरहनी नोव गोरडकामशहूर मेलादेखाहै—या नहीं—और कुरमियोंका दाक्षिणीभाग जो वह उसके जवाव में ऋणकी वातकहे तो उसको विश्वास दिलायाजाय गा कि विना निरहनीनोव गोरडजाये आप रूसकी सुरीति और सुन्दरता और ज़ातों की प्रतिकूलता के प्रतिकूलगुण खसलत डौलका ठीक२विश्वास नहीं करसक्के ॥

मुझे अपने रूस के ठहरने के पहिले दो सालतक वहुधा समय वेउपाय होकर नम्रता के साथ अकरार करना पड़ताथा—कि मैंने न तो निरहनी स्थान देखाहै न कुरमिया—परन्तु तीसरे साल मैं कृतार्थ हुआ किमैं अपने सफर से यह धव्वा मिटाऊं कि मैंने इतने स्थान नहीं देखे हैं—मैं इस बड़े मेले में गया परन्तु वेनसीव लौट आया—उसकी वावत जो वयान मैंनेपढ़े हैं उनसव में चढ़ावके साथ रंगाभ्छुही कीगई है-- इस कवियोंकी तरह बयान की (किपूर्वी देशों के निवासियों का जमशेद जमाकर्त्ता और भिन्नज़ातों के

लोग एशियाके हरदेश से आते हैं ) ऐसे सफर करने वालेकी सचाई नहीं होती जो कोमल स्वभाव है—कुछ जियाज़जियावाले और ईरानी और बुखारी अपने २ छप्परों पर बैठे मटर गश्त करते देख पड़तेहैं--शेष ईश्वर २ खैरसल्लाह--परन्तु उनका देखना किसी प्रकार जीको नहीं लुभाता है—न जीको अच्छा लगता है—एक चीनी बाजारभी है—जहां चायबिकती है--और दुकानों की छतों से यह चिह्न प्रकटहोते हैं—कि तामीरों में चीनी प्रतिमा मन्दिर के डौलमें गुण प्रकट करादिया—परन्तु चीनीनिवासी वहां कहीं देखही नहीं पड़ता—सौदागरीमाल मास्कूके बाज़ारों और दुकानों में यहांसे कुछ अच्छा है—परन्तु सफर कर्त्ता को मैं यह कदापि सम्मति न दूंगा—कि वह इस वार्षिक मशहूर मेलेके देखने को बहुत दूर निकलजाय यदि रूसी उसको दुनियाके अद्भुतोंमें से मानतेहैं मुख्यकर वह रूसी जिन्हों ने कभी यह मेला नहीं देखा है ॥

इसके प्रतिकूल कुरमियामें जानेसेमैं खुशहुआ—दक्षिणी कुरमिया यूरुपके किनारे अत्यन्त सुन्दर और रमणीय स्थानोंमेंसेहै--इसकी बाबत सफरकर्त्ता की अच्छी या बुरी राय उसपर बहुत नियत है कि वह कौनी रुखसे वहां पहुंचता है—जो वह उत्तर से आता है और इस्पिटीका लम्बा चौड़ा मैदान उजाड़का सफर करने से कुछ थक गया है--तो कुरमिया की छटा उसको बड़ी धूम धाम और विशद देखाई देगी—परन्तु जो सीधीरेखा कोहक़ाफ से आताहै तो विश्वासकरके वहउसको असत्कारी और न कुछ मालूमहोगी--सफर कर्त्ता सब समयों में इस टापूके पहाड़ी देशोंमें कुछदिन मज़ेसे रहेगा--और जो पुरानी विद्यावों की यांचकी रुचि है तो मुख्यकर और भी जियादह मजा उसको मिलेगी—मैंने तो कोहकाफमें इसप्रकारकी जीलुभानेवाली छटा बहुत देखी थी और चूंकि समय भी बहुत जियादह आगया था इस वास्ते मैंने सवासतबूल और उसके पास में रहने और समय के व्यय करने को उन्नतिदी और उनस्थानोंमें रहा जिनसे कुलअंगरेज़ कुरमियाके लड़ाई के कारण से जानगये हैं ॥

सन् १८७२ ई० में जब मैं वहां गयातो उक्तशहरनिकट२ वैसाही उजाड़ था जैसा तब था—जब मिले शत्रुवोंने विजयके पश्चात उसको छोड़दिया था—इसमें शक नहीं कि सड़कैंसाफ करदी गईथीं—परन्तु मकान बहुतेरे बे छतोंके और उजाड़ की दशा में अबतक पड़े थे—और हरस्थानों पर उजाड़ पन बरसताथा और ऐसा मालूम होता था कि जानो घेरा अभी २ समाप्त हुआ है और निवासियों कोभी समय नहीं मिला है कि अपने घर लौटआयें रीडान और मिलाकाफ आदि और गढ़ बहुतही गिरगये थे—

परन्तु अक्सर स्थानोंपर मुझे खाइयों के चिह्न देखपड़े--और बहुधा लड़ाईका पता मुझको टूटीहुई बेर और शराब की बोतलों और बचे मांसके टीन के बक्सों से दरयाफ्त हुआ ॥

रूसीसाफ २ कहते हैं कि कुरमियाकी लड़ाई में उन्होंने हारपाई थी— परन्तु सबासतबूल के धावेको जो उन्होंने मर्दों की तरह फांसी रोकी थी उसको अपने देशकी जंगीकार्रवाइयों में एक बहुत बड़ा योग्य काम मानते हैं—और उनका उसपर घमण्ड करना ठीक है—इस लड़ाई से जो फलपैदा हुआ उसको उनको शोक नहीं होता—वह बहुधा कुछ दिल्लगी और कुछ फसाद के साथ कहते हैं कि हम लोगोंकोअपने शत्रुवोंका धन्य-वाद देना चाहिये—यादि यहबात ज़ाहिरा समझ में नहीं आती परन्तु तो भी यह बहुत शुद्ध है—कुरमियाकी लड़ाई ने जाती इतिहास में एक नयो मामिला भी नियत करदिया—राजाधिराज निकोलसकी जात्रिया कार्रवाई इसलड़ाईसे सबनष्टहोगई--और विद्वानीऔर हृदयी शक्तिबढ़ी--और दुनयवी कामों ने नयेसिरे से उन्नति पाई और इस उन्नतिसे सुफल उत्पन्न हुये ॥

सन् १८२५ ई० के दिसम्बर के मामिले से जिसका बयान ऊपर किया गया है निकोलिस के राज्यके समय की बड़ी दृढ़ता होगई—लोगोंने हाथि-यारबन्द होकर परिश्रमकिया कि राजसी धूमधाम को नष्ट भ्रष्ट करदें— इसका यहफल हुआ कि कोई वन्शोंके बहुतेरे आदमी मारेगये—या घरसे निकाल दियेगये—और अमीर लोग खायफ होगये और पोलीस वालोंको कारणसे बड़ी इसके सामर्थ्यै प्राप्तिहुई--निकोलिसकेचालचलनमें उसकेआगे के जारों का सातलून न था--और दुनिया उसकी ऐसी खराब न थी — उसका स्वभाव इस्लाव जातोंकी बाबत ट्यूटानिक जातों से जियादह मिल ताथा—और मिजाज में सादापन और मुस्तैदी और कठिनता और धर्म्म-वानी बहुतथी—इसलाव समूहके कुल ख्याल कुछ ऐसे विश्वासों पर बुनि-याद कियेगयेहैं जो उनके दिलोंपर नक्श कियेगये हैं—और कुछ २ छपने के योग्य हैं—उन लोगों के स्वभाव में यह योग्यता कुछ नहींहै कि तीव्रता और चालाकी से बाहिरी कष्टों के अनुसार अपने स्वभावों को बदल दें— यौवन अवस्था आतेही निकोलिस का श्रेष्ठ मनोर्थ दाब और आदाबकी ओर बहुत ज़ियादह था—और उस समय की बुनियादोंकी रिहाईकी तरह मनुष्योंकी सहदुःखी के उपस्थित ख्यालों से उसको बहुतही विवेक था— कठिनता के साथ उपाधियों की तरह हुक्म करना उसका स्वभाव था—उ-सको मनुष्यों का अधिकार और हालके जमाने का उमंग और इसी प्रकार की और उपस्थित चिन्नोंसे कोई सहदुखी न थी उसको हकीमके व्यर्थ और

खरावसलाहों सेवड़ीहीदुश्मनी थी--तख्त बैठनेकेपहिले वह अपनेअफसरों से कहाकरताथा कि तुम अपने फौजी योग्यताओंका ख्यालरक्खो परंतुहकीम जीसेमुड़परिवाह न करो--मैं हकीमों की रक्षा नहींकरसक्ता—निकोलिसके हकीमों के समय के दफ्तरका सूचीपत्र एक बड़ा शोकयुक्त माजरा था—जिससे उसके पहिले के विश्वासों को बल और मज़बूती पहुंची—हकीमके सहायकोंने जो योग्य आदि कामों की बाबत लालित्य और विशदवाणीसे विवादकरते थे शाहगारदी की वरदी पहिनने की दशामें (अर्थात् जब वह लोग शाहीगारद में नौकर थे) ज़ाहिरा तरहपर अपने वड़े अफसरोंके दुवारा तिवारा हुक्मों के प्रतिकुल किया--और परिश्रम किया कि शाही धूम नष्ट करने के लिये सेना को बदला दें--निकोलिस बड़ाही उपाधी और दुखदायक हुक्म करने वाला था—और सिपाहगरीरीभी मानों उसकी घूंटीमें पड़ी थी इस चरित्रसे उसका चालचलन पूर्णायु के लिये मानों सांचेमें ढालदियागया—और उसने सौगन्दखाई कि लिब्रल समूहका जानी दुश्मनरहूंगा वह स्वतन्त्र की हुकूमत ज़बरदस्ती की तरह का वड़ा नियतथा—और न केवल अपने ही देशमें वरन तमाम यूरुप में इसकाम में दीवानगीका उमंग प्रकट करता था—यूरूपियन डौलमें उसको दो वल मालूमहुये जो हुकूमत शख्शी और राज्यजम्भूरी के लिये लड़तीथीं--और उसकी इच्छाथी कि प्रवन्ध और देशीसमूह एकहैं--वह अपने समान उपाधी राजाको सदैव जी से सहायता देता था और जो उनकी प्रजा बलवा करती तो बलवाके बंद करनेमें उनकी मुस्तैदीहोती--उसने जहांतक होसका इसकाम में अतिपरिश्रम किया कि उसकी राज्य में ग़दर के ध्यान प्रजाके जीमें उत्पन्न न होनेपायें-इसवास्ते उसने पश्चिमी सरहदपर चौकी पहरा वैठादिया था और चौकीवाले को डाटदिया कि अन्य देशों के पत्र व अखबार न आनेपायें--हां जिन रिसालों में कुछ भी ग़दर की बोय नहींआती उनकी रोक थी--रूसी किताव बनानेवालों पर वड़ी कठिन चौकसी कीजातीथी और जो किसीने कुछभी नेकनियती के वृत्तसे बाहर पग निकाला तो तुरन्त डाटदियागया--देहाती लड़कों की संख्या कम करदीगई थी—देशी विद्याओं में भी कमी हुई—और सेनाके पाठशालाको उन्नतिदीगई—रूसियोंको बाहरके देशोंमें जाने की आज्ञा नथी—और जो चीनीलोग रूसकी सैरको आतेथे उनपर पोलीसकी वड़ी चौकसी रहतीथी—ऐसेही ऐसी और तदबीरों से आशा की गई थी—कि रूस बलवे के भयों से बचारहेगा॥

निकोनिलिस को लोग ज़बरदस्त स्वतन्त्र राजाओं का शेषचिह्न कहते थे—क्योंकि जबरदस्ती और उपाधि करने में वह सिद्धी होजाता था—

और इस नाममें जो सामना कियागया है वह बहुतेरी बातोंमें शुद्धहै उसके चाल चलन और काम उस ज़माने के अनुसार थे जिसको बहुतदिन गुज़रे थे--और नाकामी और अचानक आफ़त से उसका विश्वास नहीं जाता था और न उसकी पैदायशीहठें बदलती थीं--यह बादशाह दुनयवी शुभचिंतक और बहादुर था—उसको विश्वास था कि ज़बरदस्ती और स्वतन्त्रता की हकूमतके वर्त्तावसे कीमियाका ऐसा लाभ प्राप्ति होता है--जो उसके प्रतिकूल सबूत मिलचुका था—उसको विश्वास था कि जिस प्रकार उसका बल परमित है उसीप्रकार वह अपनी कार्रवाई से अच्छे कामकरसक्ता है—सृष्टि और शिक्षा दोनों में वह सिपाही था--इसवास्ते गवर्नमेण्ट की बावत उसकी सलाह थी कि सेनाके प्रबन्धका डौल किसीकदर बदलाहुआ चरवाहै और ज़ातको एक प्रकारकी सेना समझता था--जिससे समय पर जो काम मुनासिब समझाजाय बादशाह लेसक्ता है--उसके निकट कुल मुशल दोष इस कारण से पैदाहुये थे कि प्रजा आज्ञा खण्डन करती थी—उसकी दवा केवलउसको एकही मालूम थी--अर्थात् फौजीदाव--जो किसीने उसकी हिकमत अमली में कोई छांछ निकाली या कोई शक प्रकटकिया या उपस्थितनीति रीति पर कोई छेड़वाजी जमाया तो इनकामों को वह आज्ञाके प्रतिकूल व गुस्ताखी कहते थे—और उसकी राय थी कि बुद्धिमान राजा को ऐसे काम प्रचलित न करना चाहिये--वह बखूबी जानता था कि देशके प्रबन्ध व डौल पर जो कोई छेड़कीजातीहै--चाहे वह छोटेसेछोटे अफ्सरोंकी बावत हो तो मानो वह आप बादशाहपर छेड़ करताहै--और इस बुनियाद पर जो उसने रूसके ज़ारकी प्रतिष्ठा से नियत कियाथा उसकी सम्मति थी कि लोगों को चाहे वे चाहे विश्वास करलेना चाहिये कि ऐसीउत्तम सर्कार किसी प्रजाको मिलीही नहीं है--इसमें संशय करना मानो पोलीटकलकी अशुभ चिन्तकी थी--जो गवर्नमेंट के प्रतिकूल वे प्रबन्धी से कोई शब्दकहा गया या कोई मूर्खताकी दिल्लगी कीगई तो वह भी एकभारी अपराध माना जाताथा--उसका दण्ड यह था कि राज्यके अपराधी किसी ऐसे दूरभागमें निकाल दियेजायं जहांके आदमी निर्दयी हों--उन्नति हर तरह पर होनीचाहिये--परन्तु राजसी आज्ञा के अनुसार वह कोई ऐसी कार्रवाई नहीं प्रचलित रखता था जो प्रजा निजकी तरह पर आरम्भ करे--निकोलिसको कभी यह शक नहीं होता था कि हाकिम चाहे कैसाही धर्मवान हो और मुस्तैद और क़ानून के अनुसार से स्वतन्त्र और जबरदस्त क्योंन हो परन्तु विना प्रजाकी सहायता कुछ नहीं करसक्ता परीक्षा से उसको बहुधा प्रकट हुआ कि इसका परिश्रम धन्यवाद के योग्यहुआ परन्तु परीक्षा से जो बात

उसको प्राप्ति होती थी उसपर कभी ध्यान नहीं देता था--उसने प्रबन्ध व डौलकी एक बुनियाद हमेशहके लिये एकबार नियतकरदिया और तीसबर्ष तक उसने उसी बुनियाद के अनुसार कार्रवाई की--इसप्रकारसे--जैसे कोई आदमी बैलप्पन की उमंग में बुनियाद नियत करै और प्रबन्ध के साथ बेफिक्र होकर अन्धों के समान उसके अनुसार बर्त्ताव करै--अपनी राज्यकी समाप्तीतक जबकि इतिहासके अवलोकन कर्त्तासे उसकेडौलडालकी अशुद्धता बखूबी सिद्धिहोगई कि उसकीसेनाने पीठदिखाया--उसके अच्छे जंगी जहाज़ डूबगये-उसके बन्दर स्थानों को घेरलिया — उसका कोष निपट खालीहोगया तब भी वह अपने ख्यालों से न फिरा प्रकट है कि लड़ाई के समय उसने कहा था कि मेरे पश्चात्‌वाला चाहे जैसी कार्रवाई करै परन्तु मैं अपना डौल नहीं बदलसक्ता॥

जो निकोलिस पुराने समयमें रहता होता जब बादशाह प्रजाके चरवाहे होतेथे — और उनपर कोईकैद नहींहोती थी तो विश्वास करके वह तारीफ़ के योग्य हाकिम होता — परन्तु उन्नीस सदी के लिये वह बहुत गरू न था बरन बिल्कुल समय के प्रतिकूल था उसका डौल डाल सबनष्ट गया--उसने इंस्पेक्टरों की संख्या बढ़ादी — औजो कुछ अपराधी किसी अचानक समयसे अदालत के सिपुर्द होतेथे उनको कठिन दण्ड मिलता था--अफसरोंने चोरी करना और ज़बरदस्ती प्रजासे रूपियालेना और हरप्रकारकी उपाधि रचना प्रचलित रक्खा — यदि देशकी दशा ऐसी होगई थी जिसकोयूरुप में धावे की दशाकहते हैं तोभी प्रजा ऐसी दशा में थी कि वह अबतक यहीकहती थी जो हज़ारवर्ष आगे कहा था — कि हमारादेश बड़ा कीमती है परन्तु इसमें प्रबन्ध नहीं है॥

जो जातैं पोलीटिकल जीवनपूर्णकरने और कुछस्वतन्त्र गवर्नमेंटकीस्वभाविकहैं उनमेंबहुधा निकोलिसके डौलडालके निकट २ भी कोईडौल धारण कियाजातातो बेशक बादशाहसे प्रजाको सबसे नाराज़ी औरकठिन शत्रुता होजाती परन्तु रूसमें इस प्रकारके ख्याल उसज़माने में नहीं पैदाहुये थे — शिक्षा व अशिक्षा पायेहुये केवल पोलीटिकल बहस में छेड़बाज़ी नहीं करते थे--बरन मामूली सर्कारी कामों से भी चाहे लोकलहों चाहे शाही कुछ अर्थ नहींरखते थे--और बड़ीखुशी से उक्तकामों को उनलोगों के सिपुर्द करदेते थे जो करने के लिये मासिकपातेथे--अशिक्षा पायेहुये किसानों की तरह न केवल देह बरन मरजी ज़ाररूसकी अपरमित प्रतिष्ठाकरतेथे--बरन यह कहसक्ते हैं कि वह अशक्ति विश्वासके साथ पूजाकरतेथे--और जहांतक उनके आदेश उनके स्वभाव और डौलडालमें दुखदायक नहींहोतेथे--बिला

उज़र तावेदारी के साथ उनकेकरने में बड़ी मुस्तैदी प्रकटकरते थे--ज़ारकी उनसे इच्छाथी कि पोलीटकल कामों के झगड़े में वह न पड़ें--और कुल सर्कारी कामों के प्रबन्धकोंकी रायपर चलने दें और उनके प्रबन्ध और राज्यके कामों के प्रबन्ध में हाथ न डालैं और इसकाम में बादशाहकी राय उनकीज़ाती इच्छा से इतना समानथी कि उन्होंने विनदुःख उसकेअनुसार बर्तावकिया--जब ज़ार ने सर्कारी ओहदेदारों को आज्ञादी कि रिशवतनलो और उपाधि न करो तो इसआदेशकी सलिलता से तामील नहीं कीगई क्योंकि इसआज्ञा खण्डन में कोई खुलीखुला प्रातिकूलता न थी--और न यहकहाजाताथा कि हमको रिशवतलेनेका और छलका अधिकार प्राप्तिहै--जोकि यह आज्ञाखण्डन इसकारणसे नहीं थीं कि बादशाह से बेअदबी की जाय- बरन केवल इसदोष के कारणसे जिससे कोई मनुष्य बरीनहीं है इस वास्ते वह बहुत कठिन अपराध न था--सेंटपीटर्सबर्ग और मास्कू के भारी अमीरोंके हलकोंमें भी पोलीटकल कामों और सर्कारी कार्रवाइयोंसे कोई बहस न थी--सब ने परिश्रम किया कि नेक नियतहोने की नामवरी प्राप्ति करैं--और यहकाम उनलोगोंके लिये अवश्य था जो नौकरीमें उन्नतिप्राप्ति करने के लिये बादशाह और अमीरों का अच्छास्वभाव चाहते थे--और जिनलोगों का ध्यान सर्कारी करनीय कामोंकी ओर सर्व व्यर्थ न था और गंजीफाबाज़ी और रोज़मर्रा के जीवन बसरकरने के मामूली कामों में भी भूल न थीं वह सुन्दर और उपयोगी गुणकीओर ध्यानदेते थे--निदान उस समय में शिक्षापायेहुये दरजेके लोगों को पोलीटकल और सूशलकामों से कोई बहस और बिल्कुल सरोकारही न था जो डौलडाल गवर्नमेंट ने सामर्थ्य किया था उससे बेपरवाही के साथ खुशरहतेथे और उपस्थितदशापर विना दलील सन्तोषिक थे ॥

सन् १८४० ई० के निकट एकप्रकारके लोगजागे--जिनको हौसिलामन्द लोग कहते थे--इनलोगों की जमाअत थोड़ीसी थी--परन्तु वह अपने जोश में बड़ी शुभचिन्तकी और सरगरमी से उन्नति का परिश्रमकरते थे—लांग फिलोंकाविकी पद्यमें एकनये जवान आदमी का बयान है कि वहएक निशान साथलिये रहताथा जिसपर शब्द पुराने लशकर का लिखाथा--यह हमेशह परिश्रमकरताथा कि ऊंचेउड़ताजाय परन्तु कोई बात साफ २ दिल में नहींआती थी कि ऊंचे उड़नेकाफल क्याहोगा और जब सबसे ज़ियादह ऊंचेपर पहुंचजायगा तो क्या करेगा--इस नयेजवानको इसजमाअतसे बहुत सामानता थी--आदि में उनको सचाई और सुमार्ग और सत्य बर्ताव और नेकी की ओर एकवहमी और ख्याली सरगरमीथी और रिहाई और पा-

ग्यता और उन्नति और उनकुलकामों से इश्क था जो उससमय में रिहाई से योग्य मानेजाते थे--फ्रांसीसकी विद्या व अदबके गुणसे उनके ख्याल धीरे २ साफ होतेगये--और वह छेड़कर्त्ता की नजरसे देखनेलगे--कि सच्चे इतिहास कौनसेहैं--उनके देशकी वज़ा क़ताकी उपाधि और कठोरजी और अदालतों का मशहूर रिशवतलेना और सर्कारी रूपियों का वेपरवाही से खराव करना और घराने के गुलामों की दशा ज़ार और प्रजाके निज के कामों और छूटीहुई राय का क़ानूनकी अनुसारसे रोकना और वन्दकरना और इनसवपर ख़ूवी वड़ेदरजे के लोगों के सर्कारीकामोंसे हदकी वेपरवाही और उपस्थित दशा से सन्तोषकरना यहसववातें उनपर विनपरिश्रम वहुत प्रकट होगई--जव उन्होंने इनभूंडी वातोंपर ध्यानदिया और उनकास्वभाव होगया कि दुनियाके टोटलमें उनको तौलें--तो यहलोग समझनेलगे कि सर्कारी ओहदेदार जो गवर्नमेन्ट के कुलकामों को अदोष और खैरकी देह कहते थे और इससे दिलवान्धनाहोता था वह सव अशुद्ध था और खाली गप्पहीगप्पथी—इसमें शकनहीं कि जाहिरातरहपर अपने क्रोधके प्रकटकरने की उनको शक्ति न थी—क्योंकि हाकिमोंको यहपसन्द नथा कि उपस्थित दशा के प्रतिकूल कोई आदमी ज़ाहिरा नाराज़ी के शब्द जवानपरलाये—परन्तु वहवातचीत और लिखीहुई पुस्तकों के द्वारासे अपने मित्र और पहिचानियों में अपने ख्यालोंको प्रचलित करतेथे—और उनमें कोई २ आदमियोंने जो यूनीवरस्टी के प्रोफेसर और अखवारोंके खवर लिखनेवालेथे यह युक्तिकिया कि नईपोधके एकदरजेके दिलों में योग्यता और उन्नतिकी उमंग पैदाकरदिया—और कुछ आशा दिलाई कि शीघ्रही वहदिनआनेवाले हैं जव चैनकी वंसी देश में वाजैगी॥

इननये ख्यालों और हौसिले से वहुतेरे आदमियों को सहदुःखी की उमंग हुई परन्तु मुख्यकर सन् १८४८ ई० के फ्रांस के भारी ग़दर के पीछे भारीअमीरोंकी एक वड़ीजयाअत उनलोगोंको शत्रु और भयंकर समझनेलगी--इसीप्रकार पर शिक्षापाये हुये दरजोंके दो समूह होगये--जिनको कोई समय लिव्रल और कंसरवेटिव कहते हैं--परन्तु उनकेलिये योग्यनाम यहहै कि लिव्रलको उन्नति हौसिलेमंद मित्र समूह और कंसरवेटिवको समूह वेपरवाह और सन्तोषीकहें--कंसरवेटिव समूह को भी उपस्थित डौलडालकी कठिनतायें वेशक कभी २ नागवार गुजरती थीं—परन्तु उनको एक धीरज अवश्य था कि घर में वे सतायेजाते हैं—परंतु वाहर लोग उन्हें डरते हैं-ज़ारपुख्त और पक्का सिपाहीथा—और उसकेपास वड़ी सेना सीखीहुईथी-जिससे वह जिसघड़ी चाहता था तमाम युरूपको विजयकरलेना—शन

१८१८ ई० के मशहूर जमाने से जब कि निपोलैनको वेउपाय होकर मास्कू के उजारखण्डसे लज्जा के साथ भागनापड़ा—तबसे अबतक लोगोंको सब विश्वास होगया था कि रूसी सिपाही और कुल ज़ातोंसे कुलीन हैं—और रूसी सेनाकी बराबरी कोई नहींकरसक्ता—पश्चिमी यूरुप में निकोलिसके वातकी जो प्रतिष्ठा कीजाती थी उससे सिद्धहोगया था कि अन्य देशों के लोग भी रूसी सिपाहियों के बड़प्पनके माननेवाले हैं—ऐसेही ऐसे ख्यालों से उनलोगों को अपनी दुनियवी काहिली के लिये और भी समय मिला कि वेपरवाही के साथ उपस्थितदशा पर सन्तोष करते रहैं॥

जब यह काम प्रकटहोगया कि रूस शीघ्रही पश्चिमी यूरुपकी राज्यों से लड़ाई करनेवाला है तो सब लोगोंने और भी ज़ियादह काहिली और सुस्ती धारणकरने का अधिकार समझा—लोग कहते थे जो भारी बोझा प्रजाने सहा वह इसकामके लिये ज़रूरी थे कि रूस जंगी बल में यूरुपकी भारी राजधानी होजाय—और अब उसभारी अर्से के सन्तोष का रूसकी प्रजा फलपावेगी—पश्चिमी यूरुपको यह सन्था दीजायगी कि जिस रिहाई के कारखानों और डौलडालपर उसको घमण्ड था वह भयंकर समय में कामनहीं आसक्ता—और जो रूसी इसरिहाई पर खुशी २ करते हैं उनको भी लाचार होकर माननेपड़ेगा कि ज़ाती बड़प्पनके नियतरखने का द्वारा केवल यही है—कि राजाधिराज स्वतन्त्रहो और उसका बल बराबरी का मनाकरनेवालाहो—ज्यों २ घरके प्रेम और जंगी नामवरी की उमंग जियादह होतीगई निकोलिस और उसके गवर्नमेण्टकी तारीफके सिवा और कुछ बाणी नहींआती थी—बहुतेरे लोग देशी जंगको एक प्रकारकी पाक और मज़हबी जंग समझते थे—राजाधिराज तक कहताथा कि यह लड़ाई इसहेतु होगी कि अपने प्रेमी घर और पाक विश्वास और मजहबकोबचाये रक्खें इस लड़ाई के फलोंसे बड़ी ज़ियादती के साथ तरह २ की आशायें कीजाती थीं—और समझागया कि पूर्वी कामों की बाबत जो अर्सेसे बहस चलीआती है वह रूसही के हौसिले के अनुसार हलहोगी—और क़रीबहै कि निकोलिस दूसरी मलका कैथरायनकी भारी तजवीज़केअनुसार वर्त्ताव करै—अर्थात् तुरकोंको यूरुपसे निकालदें—इसकामपर बड़ी मुस्तैदीसेबहस कीजाती थी कि रूसी सेना कुस्तुन्तुनियां में किस तारीख़ को पहुंचेगी—और एक इस्लावाफिल समूहने पद्याकिया कि निकोलिस कुस्तुन्तुनियां में आरामकरैगा—और जब जागेगा तो जारकी हैसियतसे इसल्यूबनियनराज्य में जागेगा—कोई आदमियों को जो बड़ेही मगरमस्तथे यहांतक विश्वास होगयाथा कि नास्तिकों के हाथसे बैतुलमुक़द्दस बहुतजल्द छूटनेवाला है—

इसकामकी और कुछभी ख्याल न था कि कोई शत्रु इन तजवीजोंके बर्त्ताव के द्वाराको रोकनेवाला होगा—या नहीं—यह पद सबसे छपाथा—(हमको केवल टोपियां शत्रु पर फेंकने पड़ेंगी और बस)॥

परंतु कुछ आदमी ऐसे थे जिनके ख्याल इसलड़ाईके मध्ये सर्वही पृथक् थे—जिनलोगोंको कृतार्थी का विश्वासहोगयाथा उनकी आशा बलिष्ट से उनको समय न था—वह यांचते थे कि उन योग्य देशोंसे लड़ाई अज़माने के लिये जो अपनी सेना हमारे सन्मुखभेजते हैं हमने क्या तैयारियांकी हैं--यदि हमारी राज्य भारी और बेशुमार है तो भी हम उनसे कदापि सामना नहीं करसक्ते जब हमलोग इस मशहूर लड़ाई का ज़िक्र करते हैं जो निपोलैनसे हुई थी—तो हम इसबातको भूलजाते हैं—कि उससमयसे यूरुप ने बराबर योग्यता में उन्नति की है और हम उसीदशा में अबतकहैं—हम विजयकरने नहींजाते हैं वरन हारका पल्लव बग़ल में दाबेजाते हैं—परंतु केवल इतनाही धीरज अलबत्ता है कि रूसकी परीक्षासे एकसाथ मिली होगी जो आगे उसके काम आयेगी--इसमें तो शकहीनहीं कि जो लोग लड़ाईकी बाबत आगेको बुरा कहते थे उनके सहायक आश्चर्य्यही आदमीहुये--और लोग उनको सब कपूत समझते थे—कि मानो वह देश के अशुभचिंतक थे—परन्तु इतिहासों से उनका आगे को कहना सत्य होगया—कुरमिया की लड़ाई में धावेवाले राजाओंकी सेनाने विजय प्राप्ति की और तुरकोंतक ने जो शत्रुताके योग्य समझते थे ड्यूनूरव नदी पर खूब सामना किया और जीते—यदि गवर्नमेंट ने बड़ा परिश्रमकिया कि खराब-खबर प्रचलित न होने पावे परन्तु सब में बहुत जल्द प्रकट होगया कि उसका फौजी बल कम है—और दीवानी डौल डाल उससे भी खराब है—जनरलों की अयोग्यता और हाकिमों को रुपिया का पूजना और सेगे कमसरियट के छल से जो शरम की बात थी सिपाहियों और मातहत अफ्सरों की जाती बहादुरी बे काम होगई—लोग कहतेथे कि राजाधिराज के कारण से अफ्सरों की मुस्तैदी और दुनयवी शक्ति और तारीफें जाती रही थीं केवल आसूद महासागर के जंगी जहाजों के अफ्सरों ने अलबत्ता मुस्तैदी और सम्मति और फिक्र के झगड़ों को प्रकट किया—क्योंकि उनपर निकोलिस के गवर्नमेंट की नीतों का गुण पड़ा था—लड़ाई के समय में प्रकट होता गया कि असल देश में कितना अशक्ति पन है—और जितनी भारी आमदनी जंग के लिये जरूरी है उसमें कुछ कमी है--सन् १८५५ई० में एक आदमी ने आखिन देखी बात कही है—कि जो एक साल और लड़ाई रही तो दक्षिणी रूस तमाम उजाड़ खंड हो जायगा--

खज़ाने पर ग़ैर मामूली बोझा पड़ा तो बड़ी ज़ियादती के साथ काग़ज़ के नोट प्रचलित किये गये—परन्तु इन नोटों की बहुत जल्द बे क़दरी होगई--और इससे प्रकट हुआ कि यह आमदनी का सेग़ा बहुत जल्द खाली हो जायगा—तमाम देश में फौजी रजमटैं हरस्थान में नियत की गईं और बहुत से प्रबन्धकों ने खूब रुपिया खर्च किया—कि वालीनटरों की सेना भूषित करैं—परन्तु मालूम हुआ कि इन सहदुःखी और घर के प्रेम के परिश्रमों से शत्रु पर तो कोई कठिन हानि नहीं पहुंची परन्तु ऊपर वालों ने अपनी जेब भरली॥

बड़े दरजे के लोग जो संतोष किये बैठेथे कि उनकी गवर्नमेंट सब गवर्नमेंटों से बड़ी है—वह अब इस निहायत ज़ाती नम्रता और बुराई को देखकर आलस्य की नींद से जागे—उन्होंने आधी फौजी गवर्नमेंट की उपाधियां बड़े संतोष से सहीं परन्तु फल यह हुआ—निकोलिस के डौल डालकी कठिन परीक्षा लीगई थी—तो परीक्षा में पूरा न उतरा—जिस युक्ति से कुल कामों की हानि के पीछे फौजी बलको उन्नति दीगई थी वह अत्यन्त अशुद्धता प्रकट हुई—और परीक्षा से प्रकट होगया कि जंगीरीतों की अमलदारी सर्व व्यर्थ थी—गवर्नमेंट ने जो रीतैं प्रजा के लिये डौल डाल में प्रचलित की थीं और जिनसे पच्चीस वर्ष से ज़ियादह अर्सेतक लोगों की छूटी हुई भारी इरादे की कार्रवाइयों को रोका था--उनसे वह थोड़ा सा मतलब भी न निकला जिसके हेतु वह कैदैं लगाई गई थीं--हां इसमें शक नहीं कि इन क़ैदोंसे ऐसा उलटा पलट और उपाधि के समय में कुछ चैन होगई थी—जब कि यूरुप में ग़दर और शत्रुता की उमंग बलिष्ट थी--परन्तु यह चैनस्थान ऐसा न था जैसा हृष्ट पुष्ट आदमी को सेहत की असली हालत में होताहै—वरन इसप्रकार का निवासस्थान था जैसे लौटी हुई दमैं एक सायत के लिये धोखादी जातीहैं—यदि ज़ाहिर में चैन था परन्तु छिपीतरहपर ग़दरकीअग्नि भीतरहीभीतर शीघ्र२ सुलगतीजातीथी—सिपाह में अबभी वह बल की उमंग बाकीथी जो सूबरूफकी लड़ाइयों में उसने प्रकट किया था—अर्थात् वह पगों की दृढ़ता और बड़े भारी संतोष का बल जिनसे निपोलैन को ब्रोडिनों मैदान में आगे बढ़ने से रोकाथा—और कठिनतावों के सहने की वह आश्चर्य शक्ति जिससे सिपाहियों की गफलत और कमसरियट की अयोग्यता का बहुधा बदला होजाताथा—परन्तु फल यह नहीं निकला कि विजय होती वरन हारहुई—इसका कारण केवल यही था कि बहुत देरसे जो डौल डाल अत्यन्त कठिनता से बर्ताव में आया था उसमें बड़े२भारी नुक्सान थे—गवर्नमेंट को यह ख्याल

था कि वह अपनी बुद्धिमानी और मुस्तैदी से हरएक काम करसक्ताहै— परन्तु असल में उसने कुछ भी नहीं किया था या यों कहैं कि कुछ न करने से भी निहायत खराब कार्रवाई थी— भारी हाकिमों ने बखूबी सीखलिया था कि उस आये की तरह काम करैं जो छिपी कमानों के द्वारासे चलताहै— जिस जंगी सिपाह की खूबी पर निकोलिस ने सदैव मुख्य ध्यान व्यय किया था वह बहुधा सर्कारी रिपोर्टपर परमित थी— असल में कुछ भी कार्रवाई नहींहुई थी--कमसरियटके सेग़ामें जो बेशरमीसे कार्रवाई होती थी उसपर उन लोगों को क्रोध आता था जिनको सर्कारी ओहदादारों के छल और काम लेने से बहुत देरतक आप सामना रहा था और जिसमिटी दशा को लोग बड़े दरजे के योग्य धीरज मानते थे वह पहिलेही बड़े परिश्रमों में ना चीज़ मालूम हुई ॥

यहसब नाराज़ी जो सब प्रजा में फैली हुई थी अखबारों के द्वारा से प्रचलित नहीं होने पाई— परन्तु लिखीहुई किताबैं और बात चीत में बड़ी रिहाई के साथ उसका चरचा हुआ था— शिक्षा पाये हुओं के दरजों के निकट२ हर घर में ऐसे शब्द काम में लाये जाते थे जो थोड़े महीने आगे नास्तिकों की बात नहीं तो शत्रुता पर तो अवश्य सहना पड़ता था— धृक्कार और निन्दाकी बात डौल और प्रबन्ध दोनोंमें लिखी जाती थी और सैकड़ो कापियां प्रचलितकी जातीथीं--कमेंडरानचीफ की कठिन निन्दा और गवर्नमेंटका धृक्कार युक्त बयान अवश्य होता— कि लोग शौक़ से पढ़ते और उसका बड़ा सत्कार करते— इस प्रकारकी बातसे नमूनाकी राहसे इसस्थान पर एकपत्र निंदाकी उलथा लिखताहूं जिससे उस समयकी सबकी सम्मति प्रकट होजाय— यदि यहबात कभी नहीं छपीथी तोभी उसने बड़ी प्रकटता पाई— ज़ारने प्रजाकी ओर ध्यान देके कहा था कि ईश्वरने मुझे रूस का आज्ञा करता किया है— और तुमको योग्यहै कि मेरे सामने साष्टांग दण्डवत् करो— क्यों कि मेरा तख्त ईश्वर का दिया है तुम सर्कारी कामों से अपनी इंद्रियों को कष्ट न दो— क्योंकि मुझे हरदम तुम्हारा ख्याल रहता है— और तुम्हारी रक्षा करता हूं— मैं अपनी आंखों से भीतरी बुराइयां और अन्य देश निवासी शत्रुवों की उपाधि और कर्तव्य को खूब देखता हूं— और मुझे सलाहकी कोई आवश्यकता नहींहै क्योंकि ईश्वरने मुझे सुबुद्धि दीहै— पस ऐ रूसियो तुमको इसपर घमंड करना चाहिये कितुम मेरे गुलाम हो और मेरी मरज़ी को अपना क़ानून जानों ॥

हमइन शब्दों को बड़ी अदब और प्रतिष्ठा से सुनतेथे और उनमें हमने मौन्यताके साथ एका करलिया परन्तु इसका फल क्या हुआ--सर्कारी का-

ग़र्जों का ढेर बेहद्द होगया था परन्तु फायदे की असल बात को सब भूल गये थे—कानूनका बर्ताव तो किया जाताथा परन्तु ग़फलत और अपराधों का दण्ड नहीं दिया जाताथा—सर्कारी अफ्सरों के वज़ीर और भिन्न सीग़ों के प्रबन्धकों के सामने नम्रता के साथ जूतियां उठातेथे—इस आशा से कि हमको खिताब और तमग़े मिलैं—कारिन्दे खूब छल करते थे परन्तु आंखियों में पानीका नामनहीं निलज्जता की पेटी कमर में बड़ीही मज़बूत बांधे थे—और चोरी इतनी प्रचलित होगई थी कि जो आदमी खूब चोरी में चतुरहोता है वह मानों सबों का पूज्य पीतरहै अफ्सरों की योग्यताकी परीक्षा सेनाके रिव्यूकेसमय में होती थी—और जिसआदमी ने जनरलका अधिकार प्राप्तकरलिया था वह एकदमसे लायक गवर्नर या बड़े दर्जे का इञ्जीनियर या सबसे बुद्धिमान प्रबन्धक होनेके योग्य मानाजाताथा—जो लोग गवर्नर नियतहुये थे वह बहुतेरे सच में अमीरथे--और जो सूबे उनके मातहत कियेगये थे उनमें ईश्वरका कोपहुआथा—और ओहदोंपरभी बिना जांचने उम्मेदवारोंकी योग्यताके लोग नियतकरादियेगये—एक अश्वशाला का अफ्सर यन्त्रालयका सिंसर अर्थात् जांचका अफसर नियतहुआ—एक शाहीदरबारका धामड़ मसखरा और कोई ऐसाही कोंटहोगया--निदान देश एक जमाअतके डाकुओंकेहाथ छोड़दियागया कि चाहेकृपाकरो चाहेक्रोध॥

अब प्रश्न यहहै कि हम रूसियों ने इससमय में क्या किया ॥

जवाब इसका यह है कि हम रूसी खूब चादरतानसोये किसान रोते पीटते लगान देतेथे—और रोने पीटनेहीसे जमीन का मालिक अपने आधेइलाके को रेहन रखता था—और रोनेपीटनेही से हमसब अपने हाकिमोंको भारी रक़मैं दियाकरतेथे—कभी २ शिरकोफसादकेसाथ हिलाकर हम चुपके २ कहाकरते थे—कि बड़ी शरम और बेइज़्ज़ती की बातहै कि हमारी अदालतों में न्यायनहीं है लखूखा रुपया बादशाहके सफर और खेमों और महलों में लुटायेजातेथे—जो बात होतीथी खराबहीहोती थी—और इनसबके सिवाय हम ग़फलत की नींद में पड़े खर्राटे लेरहेथे—और रीचलकी तारीफ करते थे और फर्रूनी के रागविद्यापर छेड़नेवाले होतेथे—और कमीने हाकिमोंके सामने सिरिटीक कहते थे और उसीमुलाकात में उन्नतिपाने के लिये हम आपस में झगड़ते थे—जिससे हममें शत्रुताथी—जिस अधिकारकी हमको रुचि है जो हमको नहीं मिलताथा तो हम अपने आबाई इलाकों में चलेजाते थे—और वहां ऋतुकी बाबत बातचीत करतेथे और पेटके गुलाम और काहिलहोकर खूब मोटे ताजे होगयेथे—अनोमान पशुओं के समान जीवन पूर्ण करते थे—जो इस आमहस्ती और काहिली

में कोई आदमी हममें से आलस्यकी निन्दासे अचानक जागकर हमैं सलाह देताथा कि अधिकार का काम और रूसकी ओरसे हमको लड़नाचाहिये-- तो वह दिल्लगी समझाजाताथा—रूसके हाकिम जो अपने को बड़ा पाक बताते थे वह इस शुभचिंतक देश को हंसतेथे और जो लोग कलतक उसके दोस्तथे वह आज बड़ी कृपादृष्टिसे मिले हैं—यह ज़ातभरकी धिक्कारतासहता था—और बहुतदूरके अन्तरपर सैबेरियाकी किसी खानि में उसको मालूम होताथा कि जिनलोगों को कुछभी उमंग नहीं है और गुलामीकरने की रुचिहै उनको उनकी भारी नींदसे जगाना असन्त अपराध है—इसकोसब अच्छीप्रकार भूलजातेथे और जो कभी यादभी आताथा तो बैलाजाता था कोई आदमी यहभी कहते थे कि शायद वही अधिकारवालाहो परन्तु इसके साथही यह फिक्ररह भी बढ़ादेते थे कि (परन्तु इसझगड़े से हमको कोई फायदा नहीं) परन्तु इन सब बातों में हमको एक काम का धैर्य था कि एक काम हमको प्यारा था—कि रूसकी धूम यूरुपके बादशाहोंकी समाजमें सबसे श्रेष्ठ है—हम कहाकरते थे कि परदेशीजातोंकी धिक्कारताकी हमें परवाह नहीं—जो लोग धिक्कारते हैं उनसे हम बलिष्ठ हैं—और जब सेनावाले बड़ेभारी रिव्यूके समय रजमटैं धूमधाम के साथ झंडाके फरहरे हिलाते और लप २ संगीनैं चमकातेहुये जातीथीं—और जब हम वह तारीफ की वाणी सुनतेथे जिससे फौजके राजाधिराज को आशीर्वाद देते थे-- तो घरके प्यारका घमण्ड हमारी नस२ में व्यापताथा और किसी गुरूकेइस शब्दको हम ज़बान पर लाते थे—कि हमारा घर बलवान् है--और रूसका बादशाह ज़ार इंगलिस्तान के प्रबन्धकों ने फ्रांसके राजाओं की कर्त्तव्यसे दग़ाबाज़इस्ट्रिया को अपने साथलेकर पश्चिमी यूरुपको हमारे प्रतिकूल लड़ाईकेहेतु मुस्तैदकरदिया--परन्तु हमने लड़ाईकी बड़ीभारी आंधीको शत्रुता के साथ हंसीमारी—हम कहते थे कि इन सबजातों को दीवानगीकी कार्रवाई करनेदो—कोई कारणनहीं कि हम डरपोकहों—ज़ारभी असंशय पहिलेहीसे कुल खराबियों को जानगया था—और तबसे जरूरी तैयारियां भी करलीथीं—हम बहादुरी के साथ लड़ने चले—और लड़ाई के समय से इतना राह देखतेरहे कि मानों हमीं जीतेंगे॥

परन्तु इस सब घमण्ड और अभिमानके पीछे हमपर इसप्रकार अचानक धावाहुआ और बिना खबर पकड़ालियेगये—जैसे कोई डाकू किसीको अंधियारे में पकड़ले—दुनियवी मूर्खताकी नींद में हमारे सफरकर्त्ता ग़ाफिल सोयाकिये—और हमारे धनवान् वज़ीरोंने हमको शत्रुवोंकेहाथ बेंचडाला मालूम न हुआ कि हमारे लश्करवाले सिपाही कहांचले गये—और देशके जन

को जो युक्ति शोचीगई थी वह क्याहुई — एक क़ासिद राजाका हुक्मलाया कि आगे बढ़चलो — दूसरा हुक्मलाया कि भागचलो न कोई साफ़ मतलब प्रकट हुआ न काम — हम सिलस्ट्रिया के किलोंसे हानिकेसाथ भागे--और यह बड़ी लज्जाकी बातथी — और हैसपवर्गके उकावके सामने रूसकीगरदन घमण्ड की नीचे होगई — सिपाही खूबलड़े परन्तु हमारे अमीर मंशकोफ को अपनेही देश की भूगोल नहीं मालूम थी — उसने अपनी सिपाहको इसहेतु भेजा कि अवश्य लूट होजाय — वह और भी कई लड़ाइयां हाराथा ॥

ऐरूस जागो तुझको बाहरके देशोंके शत्रुवोंने लीललियाहै — गुलामी ने तेज ताक़त की कमर तोड़ी — मूर्ख हाकिमों और जासूसों ने बड़ी बेशरमीसे तुमपर उपाधि किया--अब अपनी बेपरवाही और मूर्खता की भारी नींद से जागो — तातार के सरदारों के स्थानियों ने तुझे बड़े अर्सेतक क़ैदीकर रक्खा था — उपाधी राजाके सिंहासन के सन्मुख नम्र खड़ा होकर उससे इसजाती कठिन कष्टका जवाब मांगकर उससे बलके साथ कहा कि तेरा तख्त ईश्वरका तोड़ाहुआ नहींहै और ईश्वर ने हमको यह आज्ञा नहीं दी कि हम गुलाम बनेरहैं — ऐ जार रूसने तुझे कुलका स्वामी करदिया और तू जमीन पर ईश्वरके समान था — तूनेरूसके साथ क्याकिया मूर्खताने तुझे अन्धाकरदिया और तू अपनी धूमके बढ़ानेकेलिये चौंधागया — और रूसको भूलगया-तुमने अपनाजीवन फौजकी क़वायददेखने और वरदियां बदलने औरक़ानूनी व्यर्थ तजवीज़ोंपर अपने हस्ताक्षर करनेमें पूर्णकिया--तूनेअखबारों औरछापेकी जांचकेलियेशत्रुताके योग्य हाकिम नियतकिये--जिससे तू आराम केसाथसोरहे -जिससे तू प्रजाकीजरूरतों कोनजाने और प्रजाकीनिन्दा न सुनै-और जिससे सबकाम तेरे कान तक न पहुंचै — तूने सच्चाईको पातालमें भेज-दिया अर्थात् गाड़दिया — और उसकी समाधिके फाटक पर एकबड़ा भारी शिलालुढ़कादिया — और एक गारद मजबूत आदमियों की नियत की — और तूने दिली घमण्ड और अभिमान से कहा कि सचाईकी देहमें अब कोई नयेसिरे से जान नहीं लासक्ता — परन्तु अब बल भी पैदा होगया और सच्चाई के मृतक शरीर में जीव भी आगया ॥

ऐ जमाने के जार और ईश्वरके सन्मुख उस स्थान पर खड़ा हो जहां हिसाब दियाजाताहै — तूने बड़ी निर्दयतासे सच्चाईको पांवकेतले रगड़डाला तूने रिहाई देनेसे नाहीं किया — तू अपनेही उमंगके हाथ बिकगया — अपने अभिमान और हठसे तूने रूसको गरीब करादिया — और तू तमाम दुनियां को हमारा हथियारबन्दशत्रु बनादिया — अपने भाइयोंके पगोंपर गिर और नम्रतासे अपने को मिट्टी में मिलादे — मांगका समारन और आगे के लिये

सलाहले — अपनी प्रजाको खुशरक्खै — अब इसके सिवाय और कोई रिहाई का द्वारा नहीं है ॥

ऊपर के लिखेहुये शब्द उन अनगिनती निन्दाकी बातों का एकअच्छा नमूना है — यह शब्द कोई पोलीटिकल बुद्धिमानी या इल्मी योग्यताकेलिये कुछ ऐसा मशहूर न था उनमें बहुतेरे मजमूनों में अच्छे शब्दों से लालित कविता में कहाथा — जिनकी जिटलक़ाफ़िया से जियादह प्रतिष्ठा नहीं थी इसवास्ते वह देरसे भुलादिये गयेहैं — और भुला देनेके योग्यही थे — इतना भुलादिये गये कि अब उनकी नकल मिलना कठिन है — परन्तुइनमें एक तारीखी स्वाद बाक़ी है — क्योंकि उनसे कम जियादह बढ़ावके साथ उस समय की सबकी राय और शिक्षा पायेहुये दर्जों के ख्याल प्रकट होतेहैं - उनका असल मतलब समझने के लिये हमेंयह याद रखना चाहिये कि उनके बनानेवाले और पढ़ने वाले कर्त्तव्य करनेवालों की जमाअतमें नहीं थे--वरन मामूली और प्रतिष्ठित और धर्मवान् लोगथे--जो कभी स्वप्न मेंभी इरादा नहीं करते थे कि ग़दर और बलवे की तजवीजों में साझीहों-- यह वही समाज थी जो कुछ महीने आगे उनपोलीटिकल कामोंकी बहससे कुछ अर्थही नहीं रखतीथी--और अबतक उनशब्दोंके अनुसार बर्त्ताव करने का कोई इरादा न था--हम ख्याल करसक्ते हैं कि जो लोग इसनिन्दाके शब्द को पढ़कर और सुनकर समझतेथे कि मानोंवह उपाधी और स्वतन्त्र राजा उनके मागनेके अनुसार अचानक उनके सामने हाजिर होगया--और उन्हों ने अपने ख्यालों को तुरन्त बदल दिया--और इस अपराधी बादशाहको विश्वास दिलाया कि हमारा यह इरादा नहीं है कि हम तुझे बलहीन करें और हमारा यहक्रोध सहदुःखी बरपर बुनियाद कर्त्ताथा — और केवल एक साइत की उमंग--हम पूरे २ प्रजाके शुभचिन्तक हैं — और असल में हमारा यह मनोरथ है कभी २ नहीं होसक्ता कि तुम्हारी इच्छाके प्रतिकूल कोई कार्रवाई करें ॥

अब प्रश्न यह है कि क्या यह उलटापलट केवल लड़कोंका खेलथा-- कभी नहीं — सबको सत्य करके अच्छी प्रकार विश्वास होगयाथा कि सब कार्रवाइयां खराब हैं और बड़ी मुस्तैदी से मनोरथथा कि नईरबातें प्रबन्ध के साथ प्रचलित कीजांय — परन्तु उनकी तारीफ में यह अवश्य कहना चाहिये कि जिन फसादी आदमियों को वह मुख्य अपराधी मानते थे उन्हीं की निन्दा और बुराई पर वह संतोषिक नहीं रहे — वरन इसके प्रतिकूल उन्होंने असली इतिहासों को देखा और अपने बीते हुये अपराधों को अच्छी प्रकार प्रकट किया — और जिनकारणों से हालकी नष्टता प्रकट हुई थी

उसके पत्ते को खूब छाना और परिश्रम किया कि ऐसे वसीले पैदा हों कि जिससे आगे की नष्टता का द्वारा वन्द होजाय — सबके ख्याल और जीके हौसिले इतना बल नहीं रखते थे कि जो प्रतिष्ठा का ख्याल पीढ़ी दरपीढ़ी से लोगों के दिलों में था उसको पराजित करैं — और न स्वतंत्र राजा के बलसे जाहिरा शत्रुता प्रकट करसक्तेथे — परन्तु जो राजाधिराज खुशी से असली सबके चैन का लगाव नियत करने का परिश्रम करते तो इन लोगों का इतना बलथा कि गवर्नमेंट का हाथ बटाते और दिखलाने का काम कर दिखाते — यह कहना कठिन है कि जो निकोलिस इसजाती उमंग के ज़माने में जीता रहता तो क्या करता — इसमें शक नहीं कि उसने प्रकट करादिया था कि मैं अपनी राय वदल नहीं सक्ता — और हम तुरन्त विश्वास करसक्ते हैं कि उसका अभिमानी जी उन बुनियादों के अनुसार कार्रवाई करने से हमेशह शत्रुता करनेवाला है — जिनके वह प्रतिकूल था परन्तु अपने जीवन के अन्त समय में उसने इसकाम के स्पष्ट चिह्न प्रकट किये कि जो विश्वास उसको अपने डौल डाल में आगे था वह कुछ कम होगया- उसने अपने लड़केको यह उपदेश नहींकिया कि जिस ढर्रेपर वह आप इतना हठके साथ चलताहै उसपर उसके लड़के को चलना चाहिये देखो किसी कविका वचन है--

दो० जाकेकुलकीजौनहै गहैरहैसोतौन।
करसायलकेसींगको ऐंठजमावतकौन॥

-परन्तु सत्य रीतिहो — इनयोग्य कामोंपर ध्यानदेना व्यर्थ है — जव गवर्नमेंट को अपने कुल बलसे देशकी रक्षाकी युक्तियां शोचने थीं और करने थीं और भीतरी चैनके कामों का समय नहीं मिलता था — तो इस मध्य ज़ार स्वर्गगामी हुये — और उसके पश्चात् उसका लड़का गद्दीपर बैठा — जो भिन्न स्वभाव का आदमी था॥

वह बड़े कृपालथे—और स्वभाव में मनुष्यपन था — और जाती प्रतिष्ठा नियत करने के लिये वड़ी इच्छाथी परन्तु सेनाकी धूम बढ़ाने में मौनता साधीहै — और गवर्नमेंट की सेनाके डौल डाल का उसको वैसा दीवानगी का ख्याल था जैसा उसके वापको था — परन्तु इन सबके विहीन इलकज़ इंडर किसी प्रकार उस समयके ख्यालों और मनोरथोंसे वेपरवाह न था — उपस्थित दोषों को वह खूब जानताथा — जिन में बहुतेरे उसके वापसे कुछ छिपे थे — और उसको मालूम होगयाथा कि केवल कठिनता और उपाधि के सर्कारी वर्तावसे उन दोषों की जड़ खोदना और परिश्रम करना व्यर्थ है स्वामीपन की दशा में वह सर्कारी कामों में कुछ ऐसा साझीपन नहीं

करताथा — वीती कार्रवाइयों पर उसकी कार्रवाई किसी प्रकार मुनहसिर न थी — परन्तु प्रथम सिकन्दर उसके चचा को जो रिहाईके ख्याल उसके जी में टिके थे वह इसमें नहीं थे — इसके प्रतिकूल उसने अपने वापसे सीखा था कि ऐसी ध्यानी वातों और हर प्रकार की लालित्य वाणियोंसे बड़ी शत्रुता थी — दूसरे मध्यम दर्जेकी बुद्धिसे भी वहिरा था और अपनी बुद्धि पर इतना भरोसा न था कि चाहे वे चाहे शुद्ध है — और इसका खूब निश्चयथा कि वड़ीभारी जिम्मेदारी मेरे शिरपरहै--सवकी इच्छा और ख्यालोंके उन कुल कामों से उसको वड़ी सहदुःखी थी — जो मनुष्यपन और भलाई पर वातहै — उसने रिहाई देदी कि सवके ख्यालों और दिलके हौसिलों को लोग रिहाई की तरह क्या वयान करैं — परन्तु उसने यह नहीं किया कि किसी मुख्य हिकमतअमली का यकायक वर्ताव करै — और बड़ी खवरदारी से स्वीकार किया कि वढ़ावके साथ लोगों पर प्रकट करैं कि मैं मुस्तैदी से चैनका परिश्रम करनेवालाहूंगा ॥

परन्तु सलाहके होतेही स्पष्ट चिह्नों से प्रकट किया कि निकोलिस का गवर्नमेंटी ज़वरदस्ती की तरह डौल शीघ्रही टूटने वाला है — जो हुक्म इस कामके प्रकट करनेके लिये प्रचलित हुआथा कि लड़ाईकी समाप्ती होगई-- इसमें राजाधिराज ने अपने विश्वास को प्रकट करदिया कि गवर्नमेंट और प्रजाके मिले परिश्रमों से देश के प्रवन्ध की उन्नति होगी — और न्यायस्थानों अर्थात् अदालतों में दयालपन और न्यायका डंकावजेगा — इसभारी कार्रवाई के अनुसार तैयारी करने के लिये जिसमें ज़ार रूस और प्रजा आपसमें मिली थी — मंत्रियों ने प्रजावों पर अपना विश्वास जमाया — और वहुतसी ऐसी सर्कारी सामान्य वुनियादों के सन्मुख वारीकी के लिये आगे करदिये — जो अव तक राज्य के छिपे भेदमानेजाते थे — जैसे सीगास के वज़ीर ने अपनी वार्षिक रिपोर्ट में अनोमान तोवाकरनेवाले के ज़ाहिरा कहा कि जो अफ्सर उसके आज्ञाकारी थे उनमें वहुतेरे दोषहैं — उसने वयान किया कि राजाधिराज को अव अपनी प्रजापर वैसाही भरोसा करना चाहिये और है--जैसे मा वाप को अपनी सन्तानपर — और उसके सवूत में यह दलील निकाली कि नौहज़ार आदमियों को उसने पोलीस की चौकसी से छुटादिया — गवर्नमेंट और सीगों के प्रवन्ध में भी वैसाही वदला वदल हुआ — जिन अभिमानी और हकूमत के शब्दों से अवतक अफ्सर अपने मातहतों और हरदर्जे के हाकिम प्रजाकी वावत काम में लाते थे — उनकी जगह तमाम जहान के शब्दों को काम में लाने लगे — और दिसम्बर के महीनेमें जिन लोगों ने वड़ाभारी वलवा किया था

उनमें जो जीताथा उसका अपराध क्षमाकर दिया गया—यूनीवरसिटी के लड़कों की संख्यावों की जो क़ैदैंथीं वह दूरकर दीगईं—और अन्य देशों के राहदारी के परवाना प्राप्तिकरने की सब दिक़तें भी जाती रहीं—और छापे और अखबारों के देखने में बड़ी रिआयत होने लगी यदि कायदों में इतना अदल बदल नहीं किया गया परन्तु यह सबको वखूबी मालूम होगया कि निकोलिस के डौलका उमंग अब बाकी नहीं है ॥

प्रजा बड़ी रुचि से राह देखती थी कि नीक चिह्न प्रकट हों—डौल डालके बदलने के उन चिह्नों से उनके जीके मनोरथों को वखूवी सहायता पहुंची और उन्होंने तुरन्त यह फल निकाला कि शीघ्रही आराम और सलाह की बहुत बड़ी कार्रवाई होगी—जिससे कुलकामों की तरक्की होगी— जिसप्रकार वीती राज्य के समय में राज्य के मंत्रीआदिक थोड़ी२सी बातों में चुराके कार्रवाई करते थे—उसप्रकार नहीं वरन गवर्नमेंट औरप्रजाकी मिली हुई सलाह से जाहिरा तरह पर एक नामी अखवारवाले ने लिखा कि जो बड़ी२खूशल सलाहैं होने वाली हैं उनकी आशा में जी मारे खुशी के फूला नहीं समाता—यह सलाहैं प्रजाकी आशावों औरमनोरथोंके अनुसार हैं—दूसरे अखबार ने लिखा कि प्रथम में जो ख्यालों की समानता और आपुस में हेल मेल था और जो गवर्नमेंट और प्रजा में हमेशह से था—कुछ दांय छोड़के जो थोड़ेही ज़माने तक रहा और वह ज़माने से पृथक् था—वह अब पूर्व के अनुसार नियत होगया—जाती प्रतिकूलता रूस में नहीं है—वरन सब रूसियों को यही ख्याल था कि रूसी सब एकही बीजके पौधे हैं—इससे सब रूसी मानों एक हैं और इनकामों से रूस इस योग्य होगा कि चैन के साथ और विना परिश्रम न केवल उन बड़े सलाह के कामों को प्रवन्ध देगा जो यूरुप को कई सदी का रक्त टपकता और लड़ाइयों के पीछे मिले थे—वरन बहुतेरे चैनके कामों को ऐसा प्रवन्ध देगा जो अबतक पश्चिमी ज़ातों को जाती पक्ष और इतिहासी धूम के कारण से प्राप्ति नहीं हुये हैं—भूत ज़माने की तसवीर बिल्कुल भयंकर खींची गई थी—और ज़ात से कहा जाताथा कि अपने इतिहास में एक नया और मशहूर ज़माना नियत करो—लोग कहते थे कि हमको बड़े दर्जे की सचाई के नामपर और उस समय की पस्तहिम्मति के ख्यालों से सामना करना चाहिये—योग्य है कि हम अपने वालकों को बाल्कपन से सिखायें कि जो लड़ाई हर ईमानदार आदमी को हमेशह करने पड़तीहै— उसमें साझी होनेके लिये मुस्तैदरहैं—हमको इस लड़ाईका धन्यवाद देना चाहिये कि पोलीटिकल और सुशल कामों की बाबत उसने हमारी आंखें

खोलदीं--और अब हमकोयोग्यहै कि जो सबक उसने सिखायाहै उससेलाभ उठावैं--परन्तु यह न समझना चाहिये कि गवर्नमेण्ट विनामदद नहींकी दवाई करसक्तीहै--रूसकी भाग्य एक ऐसे जहाजके समानहै जो रेतीमें धसगया-हो-और मल्लाह उसको निकाल न सक्ताहोऔर जिसको सिवायइसके कोईऔर वस्तुउठा औरसमुद्रमें चलानहींसक्ती--कि जातीउमंग की आंधी आजाय-सुखकी कार्रवाईकी इसआवाजपर जी धड़कनेलगतेहैं--एकचतुरका बयानहैकि वहुत से आदमियों ने जब इसनई शिक्षा से जानदारी प्राप्तिकी तो मर्दों की तरहशिर उठाकर उन्होंने हलफ उठाकर क़समखाई कि वह प्रतिष्ठा और दृढ़ता के साथ अभय इस कार्रवाई में साझी होंगे — जिनलोगों ने आगे अपनी किस्मतको उपस्थित हालतपर छोड़ दियाथा तोवह अब अपने चालचलनकी बुराई का दिली रंजसे बयान करते थे — एक नामी कविने कहा था कि तोबा के समय जो आंशू चलते हैं उनसे धीर्य्य होता है और वहहमैं नये २ काम दिखलाने की ओर इच्छा करातेहैं — रूसके एक ऐसे बलिष्ठ राक्षससे सामना किया गया जो नींद से जागे और बलिष्ठ अवयवों को फैलावै-और ख्याल जमाकरै--और मुस्तैद होजाय--कि अपने देरकी सुस्ती का बड़ी जवांमरदी के काम दिखलाने से बदलाकरै--सबको विश्वास था और सलाह करते थे कि जब सब कामों को जान जावोगे तो वेकठिनताई उसका दूरकरना योग्य समझियेगा--जब एक नक़लबाज़ ने एक सेंटपीटर्सबर्ग की रंग भूमि में जोरसे कहा--हमको तमाम रूसमें जाहिर करदेना चाहिये कि वह समय अब आगया है कि सब हानियों को जड़ से उखाड़ कर फेंकदें- तो तमाशा वालों ने दीवानगी की उमंग के साथ मुस्तैदी प्रकट की--एक आदमी का जो इस उमंग में था बयान है कि यह बड़ी खुशी का समय था--जैसे जब शिशिर ऋतु के पीछे वसंत ऋतुराज की शीतल मन्द सुगंधित वायु कोमल और कठोर पृथ्वी पर पड़ती है और नेचर को इसकी नींद से जो मृत्यु कीहमपल्ला होती है जगाती है — व्याख्यान जो देरतक पोलीस और सिमर क़ायदों के अनुसार रोंकदीगई थी--अब इसप्रकार भूषित धूम धाम और सुमार्ग के साथ प्रचलित है जिसप्रकार कोई नदी वर्फ अर्थात् पाला पिघलने से वहै ॥

जब यह गुण पड़ा तो बहुतसे अखबार और रिसाले प्रचलित होगये — और प्रचलित इल्म व अदब का ढोल सब बदल गया — मुख्य इल्मी और तारीखी बहस को जिसकी ओर सब लोग अबतक ध्यान दिये थे लोगों ने ऊंचे आरपर रक्खा — और भुलादिया — हां यदि सूशल या पोलीटिकल साइन्स विद्याकी बुनियादें प्रकटकी जातीं तो कोई गुनायका नथा — जो लोग

ऐसे भारी और बड़े कामों की ओर मुख्य ध्यान करना चाहते थे जिनसे अमली फल निकलैं—वह इवारत और छेड़वाजियोंकी बावत बहस करना मूर्खता समझते थे—वह लोग कहते थे कि साइंस अब आकाश से पाताल में उतर आया है—पस अखवारोंमें रेलों और बंकों और छुटेबन्द सौदागरी और शिक्षा और खेती और मौजों की जमाअत सम्बन्धी लोकल सलफ गवर्नमेंट अर्थात् हकूमत अपनी मनमानी कम्पनियोंकी मिली हुई और जाती और शख्सी मूर्खतावों की कठिन निन्दा और निहायत आसम और गवर्नमेंटकी उपाधि और अन्याय और अफसरों के छलके स्वभावों की बावत नाना प्रकारके मजमून लिखे जातेहैं हाकिमोंकी रिशवत और छलकी बावत बहुत परिश्रम किया जाता था--वीती अमलदारी में जो कोई आदमी किसी अफसरके चाल चलन या कामों की जाहिरा तरह पर निन्दा करता—तो यह बहुतही कठिन अपराध समझा जाताथा—अब निंदायह तसवीरों और कहानियों और रसके मजमून और व्याख्यानों की वड़ीही विशेषता थी—डौल डालकी खराबियों का बयान होता था और उन युक्तियों का बयान किया जाताथा जिनसे अमला वाले अपने कम मासिकों को वढ़ातेथे—सब मजमूनों को पढ़ते न थे जबतक उसमें उस समयकी वहसकी वावत जाहिरा और छिपी सम्मति न होती—और जिनमें उसकी वहस होतीथी उनको लोग बड़े स्वादसे पढ़ते थे—यह कोई आश्चर्य की वात नहीं है—कि छुटेबन्द रिहाईकी वावत कोई डिरीमा लिखागया—या किसी मुख्य प्रकारकी टिकस कीवावत कोई पद्य शब्द वनाये जायं—और वनाने वाला अपने पोलीटिकल किस्सोंके ख्यालों के द्वारासे जाहिर करै और उसका शत्रु मीठी वाणी से उसको जवाब दे—पुराने फिशन के कुछ आदमी इसके प्रतिकूल थे—और कहतेथे कि विद्या और गुणका अच्छी प्रकार अपमान होगया है परन्तु उसकी बातों पर किसीको ध्यान न था—इस प्रश्नसे कि विद्या और गुण को अवश्य प्राप्त करना चाहिये चाहे उससे कोई उपयोगी बात न प्रकटहो--लोगों की तबीयत विवेक करती थी कि भारी अमीरों की सुस्ती की यह निकाली हुई है—उस समयकी विद्या अदवकी बावत यह कहा जाता था कि विद्या और अदब आईहै कि रूसको अपनी आंखों से देखिये और देखता है कि जिन लोगों का बयान पहिले कवियों में वड़ी चाहसे करतेथे और पद्य में हृदय के प्रतिकूल लोगों का बयान किया जाताथा वह सत्य में वजूद नहीं रखते हैं और कल्पित और ध्यानीही हैं—अपना फ्रांसीसी दस्ताना हाथ से उतार कर विद्या और अदब उजड्ड और परिश्रमी और मेहनती आदमी से मित्रता करता है—और रूसके किसानों के जीवन से

उसको बड़ा प्रेम है—इसवास्ते वह यहां इसतरह रहता है जैसे कोई अपने मुख्य घरमें रहै—हालके कवियों ने भूतकाल की बातें खूब बयान की हैं-- उन्होंने अमीरों की विद्या अदब से अपनी विद्या और अदब और समाज से अपनी समाज को प्रथक करादिया—और जिन ख्यालों को पहिले प्रेम रखते थे वह छोड़दिया ॥

इस उलटापलट के आरम्भ में सबसे ज़ियादह मशहूर और गुण युक्त रिसाला को लोकल था—यह अखबार पंद्रहवें दिन लंदन में हरज़न के देखने को छपता था—हरज़न उससमय में पोलीटिकल सुखी आदमियों में बड़ा नामी आदमी था—यह शिक्षा पाया हुआ और शक्तिवान् पुरुष था और रिहाई और प्रजाके हक्कोंका बड़ा परिश्रमीथा--और चैन और सलाहके लिये जो कार्रवाई समझता था उससे कभी चौकता न था रूसके बहुतेरे प्रकट कर्तावों से उसको बहुत बड़ा सम्बन्ध था और इसी कारण से उसको ज़रूरी२और पृथक् प्रकारों के छिपे कामों की खबर मिलती थी——अपने पसंदकिये हुये रस और कठिन२निंदाके शब्द और साफ़ और रंगीली और अच्छी इबारत से उसने ज़ियादह खरीदार मंगवाये थे—मंत्रियों में जो कार्रवाई होती थी इसके मध्ये कुलकाम उसे मालूम थे वरन राज समाजी कामों को जानता था—जो२ हानि उसको मालूम होती जाती थी उन सबको बड़ी निर्दयता से भयके चिह्नोंसे मलामत करताथा—जो लोग पोलीटिकल बहस के स्वभाविक हैं न वह कष्टता से ध्यान करसक्ते हैं कि किस रुचिसे उसके मज़मून पढ़े जातेथे और उनका क्या गुण पड़ता था-- यदि छापे और अखबारों के हाकिम चौकसी वालों की बहुत मनादी थीं-- तो भी अखबारको लोकलकी हजारों कापियां सीमाके बाहरतक जाती थीं और उनसे शिक्षा पाये हुये दरजों के हरदर्जे के लोग बारीकियां निकालते और रुचि से पाठ करते थे--राजाधिराज के पास यह अखबार बराबर जाताथा और बड़े२अपराधियों के साथ कांपते हुये उसको पढ़तेथे--इसप्रकार पर हरजन का थोड़े वर्ष तक रूसमें बड़ा भय जमा था--और उसने सबके आराम और सलाह की मुस्तैदी को खूब चमकाया और सहायतादी ॥

अब प्रश्न यह है कि उससमय कंसर वेटिव कहांथे यह कैसे हुआ कि दो तीन वर्षतक जो लोगों ने इसचढ़ाव के साथ लालित्य और विशद वाणी से रिहाई की तारीफ की थी--उसके प्रतिकूल किसीने छेड़नहीं किया--और न किसीने कोई ग़दर किया--आगे की अमलदारी के वह कंसर वेटिव कहां थे--जो निकोलिस के ख्यालों का जामा पहिने थे--वह मंत्री कहांथे जिन्होंने बड़ा परिश्रमकियाथा कि प्रजा निजकीतरह पर कोई

काम अपना से न करै और जो कोई उसका परिश्रम करै भी तो ज़रा से चिह्नों के ज़ाहिर होनेपर उसको दूरकरदे--अर्थात् वह लोग कहांथे जो आज्ञा का खंडन और प्रजाकी नाराजी का कुछ भी चिह्न तक की जड़ खोदतेथे--वह अख़बारों की रिहाई के देखने वाले कहां हाकिम थे--जिन्होंने बड़ी कष्टता से छुटे हुये ख्यालों की कुछ पैरवी नहीं होने दी थी--वह हजारों अच्छे ज़मीनों के मालिक कहांथे--जो उन छूटे हुये ख्यालों के आदमियों और जम्भूरी राज्य के शौकीनों को राज्य के मुद्दई लोग शाहंशाही समझतेथे--और वह सब लोग वस्तुवों की उपस्थित दशा से नाराजी के ज़ाहिर करने का वल करतेथे--इसके कुछ दिन पहिले कंसर वेटिव समूह के लोग वड़े दर्जे में दशमें नवथे--परन्तु अब इसप्रकार पर ग़ायव होगये थे--जैसे वाजीगरों की लकड़ी की मारसे एक भानमती वदल जाती है॥

यह कहना हासिलहै कि एक ऐसे देशमें जहां लोग पोलीटिकल जीवन पूर्ण करने के स्वभाविकहैं—अचानक सब के ख्यालोंमें इतना उलटा पलट पैदा हुआ और फिर इस उलटा पलटकी प्रतिकूलता कुछ भी न हो यह योग्य नहीं होसक्ता है—परन्तु इस शिर वंधेहुयेकी कुंजी यहहै कि कईसदी तक रूस में पोलीटिकल जिंदगी और पोलीटिकल दूसरेको कोई जानता भी न था—जिनको लोग कोई समय कंसरवेटिव कहतेथे वह सत्य में खालिस कंसरवेटिव नथे जो हम यहकहैं कि उनमें कुछ कंसरवेटिव ख्यालोंकीवोयथी तो यहभीहमकोकहनाचाहिये किउन्होंनेवदलील सामर्थ्य कियाथा औरउसमें उनके दिलीउमंगन था--वरन ऐसे२ख्यालदिलमेंछपेरहतेथे--औरयहकाहिली औरसुस्तीकाफलथा--उनके पोलीटिकल विश्वासमें केवल एकवातथीकिऐरूस की प्रजातुमको चाहिये कि ज़ारका जीसे प्रेमकरो--और होशियारीकेसाथ उसकी मरजी के प्रतिकूल कार्रवाई करनेसे स्वीकार करो—वह मुख्यकर जो ज़ार रूस निकोलिसके ख्यालों का आदमीहो—जवतक निकोलिस जीतारहा तवतक उन्होंने उसके डौलडाल की विना उमंग ताबेदारी की उसकी यह इच्छा न थी कि उस तावेदारी में उमंगका जाहिर कियाजाय—परन्तु जव हव उपाधी राजाधिराज मरा तो उसके साथही उसका प्रबन्ध भी मरा जिस का वह जीधा—पस अव वह वचाके किसीवस्तुको रखते--उनसे कहा गया था कि जिस डौल डालको वह राज्य के नियत करने का कारण मानते थे वह सत्य में उनके जाती कठिनतावों का द्वारा मुख्य था—और उसका वह कोई जवाव नहीं देसक्ते थे क्योंकि यह उसका वयान अच्छी तरह नहींकर सक्ते थे—उनका विश्वास था किरूसी सिपाही तमाम दुनिया के सिपाहियों में सवसे श्रेष्ठ है—और वह जानता था कि हालकी लड़ाई में लश्कर नहीं

जीता था—इसवास्ते यह डौल डालका अपराध था—उनसे यह भी कहा गयाथा कि रूसमें एकवड़ेजाती सलाह और चैनकी आवश्यकताहै—जिससे और जातों में रूस अपनी असली दशापर आजाय--परन्तु इसका भी वह कोई जवाव नहीं देतेथे—क्योंकि उन्होने ऐसी कठिन वहसपर ध्यान नहीं दिया था—एक काम वह अलवत्ता जानते थे कि जो लोग उस वात को मानने में ठहरते थे—कि रूस में वड़ी सलाह औट आराम की ज़रूरत है उनको अखवार वाले मूर्ख और छोटे ख्यालों के आदमी और पक्षपाती और उपाधि करनेवाले लिखतेथे—और वह हंसे जातेथे कि यहलोग पोलीटकल साइन्सके शुरुआती बुनियादों को भी नहीं जानते हैं—रूसमें सवकी छुटीहुई वुद्धियों का ज़ाहिर करना एक ऐसी नईवात थी—कि अखवारोंने कुछ देरतक रिहाई के साथ ऐसी कठिन कष्टताकी अमलदारी पहिले के देखने वाले हाकिम अखवारों की रिहाई की उपाधि से वढ़गई—जो लोग भारी मैदान में वहादुरी के साथ गोलीतकको सहते थे--वह अखवार को लोकल में हरजनके विषके बुझेहुये नेज़ों अर्थात् उस कठिन छड़ोंसे कांपते थे—इन दशावों में जिन थोड़े आदमियों के दिल में कंसरवेटिव समूह के विश्वास कुछजमे भी थे वह ज़ाहिरा तरहपर उनके ज़ाहिर करनेसे किनारा खीचने वाले थे ॥

पहिले की अमलदारी में जिन लोगोंने कम ज़ियादह सर्कारी कामों में साझा पन कियाथा और जिनसे आशा थी कि उनके विश्वास साफ और अच्छे होंगे—वह मुख्यकर लिव्रल समूह की उपस्थितसर गरमी व उमंगसे शत्रुता करने के योग्य न थे—उन लोगों के कंसरवेटिव विश्वास वैसेहीं वोदे थे जैसे उन ज़मीनों के मालिकों की विश्वास जो सर्कारी नौकर न थे-क्योंकि निकोलिस की अमलदारी में जितना भारी ओहदा कोई पाता था उतनाही वह लाचार था कि जिस सादे पोलीटिकल विश्वासों का ऊपर वयान हुआहै उसके प्रतिकूल और कोई पोलीटिकल विश्वास न नियत कर सके—इसके सिवाय वह इस दरजे से सम्वन्ध रखते थे जो उस समय में सवका चिह्न था—और जो डौलडाल अव जाती कठिनतावों का मुख्य कारण समझाजाता था उससे उनको जाती फायदे अवश्य मिलतेथे—कुछ दिनतक तो शिनीवतक का नाम धिक्कार और दिल्लगी का शब्द समझाजाताथा और जो लोग शिनीवदनकके नामाराशी थे उनकी दशा वड़ी पीड़ा युक्त और दिल्लगीके योग्यथी--उनका स्वभाव था कि वह इसकामके सिद्धि के हेतु परिश्रमकरतेथे--कि यदि वह सर्कार के नौकरहैं तो भी शिनीवविनक सरहके उमंग से वह अच्छीप्रकार छूटचुकेहैं--और शिनीवविनकके अग-

ली ख्यालों की छायातक उनपर नहीं पड़तीथी--जो लोग पहिले में समय कुसमय अपने सर्कारी शिलकेपदको हरसमय पर प्रतिष्ठाका कारण समझते थे--वह कुछ शरमायेहुये मानलेतेथे कि उनका जनरल का ओहदाहै काहेसे इस खिताबकी अब कोई प्रतिष्ठा नहीं करताथा--और इससे मूर्खता और पुराने फ़िशन की सुगन्ध आती है—नई पोध में शब्दाशिन बड़ी तुच्छता के साथ ( बड़े मूर्ख ) का एकार्थ समझाजाताथा—वह मुस्तैद हाकिम जोअभी थोड़ेही दिनहुये खिताबों और तमगों को मनुष्यपनकी रिहाई का मुख्य हासिलकरना मानते थे—बड़ी खुशीसे इन विजयके चिह्नोंको छिपारखते थे—जो उन्होंने बड़े कष्टोंसे पायाथा जिससे शायद कोई दोष जो लिबरल उनको देखले और अपने निन्दाकेतीरका उनको निशाना बनावे—उनके कानों में यह बाणी हमेशह सुनाईदेती कि जो नम्रता और बुराई की दशा पर तुमने देशको पहुंचादियाहै उसपर ध्यानदो—यह देशकी दशा तुम्हारे जंगी लालफीते और चीनियोंके समान रीतों की पाबन्दी और उन मुर्दादिली की ताबेदारी की बुनियादों से पैदाहुई है जो वृद्धिके प्रतिकूल है—तुम सदैव बयानकरते थे कि तुमही केवल असलमें घरके प्रेमी थे और जो लोग तुम्हारेतईं शिक्षादेते थे कि अपनी कार्रवाई के दीवानापनकी मूर्खता से फिरो उनको तुम देशीदग़ाबाज़ के नामसे नामी करते थे—अब तुमने देखा कि इसका क्या फलहुआ—जिनलोगों को तुमने खानोंके कामकरने में सहायतादी वह तुम्हारे सच्चे देशके शुभचिन्तक निकले—उन्होंने तुम्हारे इन धिक्कारयुक्त शब्दोंका क्या जवाबदिया—उन बालकों के समान जो खेलकूदमें बे समझेबूझे घरमें आगलगादेताहै—वह हक्काबक्का होजातेथे और कहते थे कि हमारा यह मनोर्थ न था कि जानबूझके हानि पहुंचायें—उन्होंने वस्तुओंकी उपस्थितदशा को बेकहेसुने स्वीकारकरलिया—और जिनलोगों को सर्कार शुभचिन्तक और धर्मवान् कहती थी उनके समूह में मिलगये—जो उन्होंने लिबरलसे किनारा खींचाथा शायद उनके कष्ट पहुंचाने में भी साझीहुये—तो उसका कारण केवल यह था कि कुल नेक आदमियों ( जैसा कि वह समझते थे ) की सम्मतिथी कि लिबरलसमूहके लोग सुखकेप्रतिकूल और राज्यके कारण डरते थे—जो लोग अपनी अशुद्धता के प्रतिज्ञा कर्त्ताथे वह केवल मौन्यता धारणकरते थे—परन्तु उनमें विशेषतासे ऐसेलोगथे जो लिबरलसमूह शुभचिन्तकसे जामिले—औरबहुतेरोंने परिश्रमकिया कि बीती अशुद्धतावों का इसप्रकार बदलाकरें कि लिबरल की उन्नति में बड़े दर्जे की मुस्तैदी प्रकट करें॥

आराम की मुस्तैदी के इस ग़ैर मामूली दिली उमंग के बयान में हमको

यहभी याद रखना चाहिये कि रूसके शिक्षा पाये हुये दरजे अत्यन्त उमंगसे भरे हुये हैं—यदि उत्तरकी वायु और जल इतनी कठिन है कि लोगों के निकट वहां रक्त का फिराव सुस्ती के साथ होताहै—वह किसी पाक इतिहासीपक्षके इतना पावन्द हैं नहीं और बड़े भारी छल और धोखोंके गुण को वह अच्छी प्रकार समझते हैं—मुख्यकर जब कि उनमें सहदुःखी के ख्यालों का उमंगहो—और इस में यहभीथा कि पहिले बहुत उमंगथी अब इसके प्रतिकूल लड़ाई देख पड़ी—बीती अमल्दारी में जो भयंकर ठिठुरता हुई थी वह मुस्तैदी और खुशी से बदल गई—और यह शक्ती काम है—मैं रूसियों की बेइज्जती नहीं करना चाहताहूं परन्तु हालकी राज्यके आदि में रूसियों को उन पाठशालाओं के बालकों से सामना करना चाहिये जो अभी २ एककठिन मिज़ाज स्कूल मास्टरके कठिन दाव व आदावसे रिहाई पाचुका है रिहाई के पहिले जमाने में यह ध्यानकिया जाता था कि अब जियादह दाव व आदाव और मजबूरीकी ज़रूरतनहोगी—मनुष्यकी प्रतिष्ठाकी बहुत प्रतिष्ठा करनी चाहिये—और रूसीको जातीचैन और सलाहमें मुस्तैदी और खुशी से कार्रवाई करनी चाहिये सबका मनोर्थ था कि चैन में मुस्तैदी कीजाय—जो लोग हकूमत पर थे वह चैन और सलाहके बढ़ावके बड़े रुचि कर्त्तार्थ—उनमें कोई गुम नामथे—और कोई बहुतकम मशहूर—कोई तो कुछ करतेभी थे और बहुतेरे ऐसे थे जिनको केवल दीवानगी का उमंगथा—व्याकर्ण वाले जमाके ख्यालोंसे सहदुःखी प्रकट करतेथे—और रूसके क और ख से सब खरचा बाहर करने के परिश्रमी भीथे॥

बहुतही कम आदमियों को साफ२ और ठीक२ निश्चयथा कि अब क्या कार्रवाई होरही है—इसी कारण से इसके बदले कि चैनकी उमंग मुस्तैदी का द्वारा रोकने वालाहो—वह और बढ़ती देतेथे सबको एकही ख्याल कच्चा था--वह यह कि जो काम पहिले प्रचलित थे उनसे शत्रुता करें--ख्यालों की सफाई उसी समय होती है--जब इसकाम की ज़रूरत होती है--कि कोई साफ बात प्रकट करें और जो असली दशा है उसमें उन्नति कीजाय—परन्तु भिन्न बुद्धियां नियत होती थी—प्रथम चैन और सलाह के परिश्रम में बड़ी उमंग के साथ मुस्तैदी प्रकट कीगई--लड़ाई ने जो सबक़ पढ़ाया था उससे इष्ट फल और तजवीजें बाहर हुईं--लड़ाई ने सिखादियाथा कि आवागमन के द्वारों का सर्व प्रथम के अनुसार होना दुखदायक फल पैदा करता है--पत्र और अखबारों ने रेलों और सड़कों और नदी के जहाजों के बनाने की जरूरत की बाबत बहुत कुछ लिखना आरम्भ किया—लड़ाईने प्रकट कर दियथा कि जिस देश में अपने शक्ती द्वारों को उन्नति नहीं दी और बहुत

जल्द बेधन होजायगा जो वह एक बड़ी जाती चैनो का परिश्रम करनेवाला है—इसवास्ते अखबारों ने और सबने शक्ती आमदनीके द्वारावोंकी उन्नति और उस द्वाराकी बाबत जिससे मनोर्थ पूरा होनेकोथा लिखना और बहस करना आरम्भ कर दिया—लड़ाई ने सिखा दिया था कि जो शिक्षाका डौल मनुष्यको केवल एक ऐसी कल के समान करदेता है जो आप चल नहीं सक्ती है—इससे अच्छी सेना नहीं नियत होसक्ती—पस सब और अखबारोंने शिक्षाकी भिन्न राहों और पाठशालों की विद्याके अनगिनती प्रश्नोंकी बाबत बहस करना आरम्भ करादिया—लड़ाईने जाहिर करदिया था कि गवर्नमेंट चाहे कैसेही बड़े दरजे की धर्मवान् क्यों नहो चाहे बेचाहे उसका परिश्रम ब्यर्थ होजायगा—जो अफसरों में बहुत जियादह आदमी बेईमान और नालायक होंगे—पस सबोंने और अखबारोंने इस बहस को आरम्भ कर दिया—कि डौल डाल की हर डार में अवश्यही उन्नति करनी चाहिये ॥

परन्तु यह ख्याल न करना चाहिये कि जो सबक लड़ाई से मिला है उसके याद करने और उस सबक से लाभ पाने के परिश्रम में रूसियों को जंगी ख्यालों की उमंगथी—और यह इच्छाथी कि जितना जल्दी होसकै उतना अपने शत्रुसे बदलालें—इसके प्रतिकूल सब तजवीजें और वहउमंग जिसने इन तजवीजों को नियत रक्खा था सबही ठिठुरा हुआ था—यदि रूसी बड़े क्रोधी होतेहैं और जब उनके ख्याल घरकी ओर होतेहैं तो बड़ी कठिनता उनके स्वभावमें आजातीहै—परन्तु सामान्य कामों में वह कलहही कलह और जात की हैसियत के बदला लेने की उगंग और कीने से अच्छी प्रकार छुटे होते हैं—लड़ाई के समाप्तीकेपीछे उनकोपरिश्रमी राज्यों से सत करके कुछभी हद न थी—हां शायद इस्ट्रेरियासे डाह हो तो हो—जिसकीबाबत विश्वासथा कि जिसदेशने उसको सन् १८४८ ई० में बचाया था उससे दगाबाजी करता है—और न धन्य कहता है—उनके घरका प्रेम अब कुछ तकाजा नहीं करता था कि बदला लें वरन उनको अब यह इच्छा थी कि देश को पश्चिमी जातों के दरजे पर उन्नति दें—और कभी फौजी कामोंका उनको ख्यालभी होताथा तो उनकी सम्मति होतीथी कि फौजी ताकतकी उन्नति बड़े दरजे की योग्यता और उम्दा गवर्नमेंट का शक्ती फल है ॥

जो बड़ी तजवीजें की गई थीं—उनके अनुसार बर्ताव करने के लिये पहिला लड़का यहथा कि सौदागरी और कारीगरी के कामों की बढ़ती के लिये लोगोंने खुशीसे जल्से नियतकिये—और ऋणकी परमिन कम्पनियें

के नियत करनेके लिये एक कानून प्रचलित किया गया—इस सम्मति के अमली हालों के समझने के लिये—दो वर्षके जमानेमें इस प्रकार की सैंतालीस कम्पनियां नियत हुईथी--और इनसबकी मिलीहुई सम्मति तीन सौ अट्ठावन मिलियन रोवल था—पस सन् ५७ और सन् ५८ ई० दो वर्ष के अर्से में—इस ग्यारह गुणा मिली हुई पूंजी कम्पनियों के चंदे के लिये इकट्ठा किया गया--इस सम्मतिके असली हालोंके समझनेके लिये हमको जानना चाहिये—कि जो मिली हुई कम्पनी सन् १७९९ ई० में नियत हुई थीं उस सालसे सन् १८५३ ई० तक केवल छब्बीस कम्पनियां नियत हुई थीं—और उनकी मिली हुई पूंजी केवल वत्तीस मिलियन रोवलथी--पस सन् ५७ ई० और सन ५८ ई० दो वर्षोंमें मिलीहुई कम्पनियोंके लिये उस सम्पति की ग्यारह गुणी सम्पति चन्दा हुई—जो हालकी अमलदारीके आरम्भ के पहिले आधी सदी में इकट्ठा हुईथी—इसभारी इरादे की कार्रवाईयों से जो जाती फलों और शखसी लाभों के लिये पैदा होने को जरूरी समझे जाते थे—उनमें वड़े वढ़ावके साथ आशायेंकी जातीथीं और सहखर्चोंके साथ चन्दा इस घरके प्रेमका वाजिव दियागया—पुस्तकों और घटकों में उन आश्चर्य युक्त फलों का वयान रंग वरंग कियाजाता था—जो और देशोंमें सहदुखीकी कार्रवाईकी वुनियादसे वाहरहुयेथे--और उनके वूढ़े विश्वास पाठकों को जिनके दिलों में वड़ी २ आशायें थीं विश्वास हो गया था कि उन्होंने एक सहदुखीकी रीति निकाला है—जिससे वहुत जल्द धनवान होजायंगे—परन्तु यहकाम कुछ इतने ठीक नहीं समझे जातेथे—वरन सब वड़े मनोर्थसे राह देखतेथे कि गवर्नमेंट चैन और सलाहकी कार्रवाई आरम्भ करे—जब शिक्षा पायेहुये दरजों ने पहिले पहल वड़े चैन के कामों को ज़रूरी माना तो कोई ख्याल भी उनको न था कि वह वड़े २ चैन के काम कैसे आरम्भ होंगे—चैन में इतनी जियादह कार्रवाई करनी थी कि इसकाम का फैसला करना कि पहिले क्या कार्रवाई करनी चाहिये काम सलिल न था—देशी डौल डाल और जुडीशल और मूशल और मरनयाका उपाय और माल और पोलीटिकल हरमरीमें चैन और सलाहकी मजबूती जरूरत वरावर समझी जातीथी परन्तु धीरे २ यहप्रकट होगया कि घराने के गुलामों की वहसको वढ़ती देनाचाहिये--उन्नति और मनुष्यपनकी सहदुखी और शिक्षा और स्वतन्त्रताके प्रवन्धमें और नीतिसे सबकोवरावर समझना और उसीप्रकारके और कामोंकी वावत वातचीत करना व्यर्थ था उसनमयतक आवादी का एक तिहाई भाग ज़मीनों के मालिकों की इच्छानुसार रक्खा जाता था—जबतक घरानेके गुलामों की गुलामी रीति नियत

थी तबतक यहकहना ढकूसलाहीथा कि रूसीनये पोलीटिकल औरसूशल साइंस के अनुसार चैन करसक्ते हैं—न्यायकी रीतें उसदशामें कैसेप्रचलित होसक्तीथीं—जब कि दो करोड़ आदमियोंकी आबादी कानून के हातेसे बाहरथी—गवर्नमेण्ट जाती शिक्षा की सहायताके लिये मुस्तैदी से क्योंकर तजवीजें नियत करसक्ती—जब उसकोअधिसे जियादह किसानों पर कोई सामर्थ्य न थी—इस सबपर खूबी यह कि जब जातअपनीखुशी और मरज़ी से गुलामी दशा की बेड़ी अपने पांव में पहिननाचाहती थी तो इसदशा में दुनियवी उन्नतिऔर सलाहोंकी भलाक्याआशा होसक्ती थी ॥

शिक्षा पायेहुये दर्जों के दिलों पर उन कुल बातों का स्थान था परन्तु किसी आदमीको यह बल न हुआ कि इसबहस को आरम्भकरै उससमय तक इस कामकी बाबत राजाधिराजोंके ख्यालों को न जाने ॥

अब मैं इतना बयान करना चाहताहूं कि यह बहस धीरे२ क्योंकर और किस तरह आरम्भहुई—और भारी अमीरों के दर्जों ने इस बहस के साथ कैसा बर्त्ताव किया और अन्त को ३ मार्च के क़ानून से यह प्रश्न बारीक क्योंकर हलहुआ ॥

इति

——✻——

# रूसका इतिहास

——⁂——

## उल्लास चौबीसवां

### घराने के गुलाम ॥

**अन्त जमाने में गांवकीआबादी—अठारहसदीकेकिसान यह बदलना कैसेहुआ—सब सम्मति इसकेमध्ये अशुद्धहै—गुलामीकी रीति पोलीटिकल असबाबकाफलहै—गुलामों को उज़र—घराने के गुलामों का छूटना—पश्चिमीयूरुप और रूस में गुलामी की रीति—सर्कारी किसान—गुलामों की आबादीकीसंख्या और बांट—ज़मींदारों के क़ानूनी और असली सामर्थ्यं—गुलामों के बचाव के द्वारा—बदलेहुये खिदमतगार गुलाम—गुलामीकागुण दुनियांपर क्या पड़ा ॥**

इसके पहिले कि घराने के गुलामों की रिहाई बयान शुरूकरूं कि रूसी किसान गुलाम क्योंकरहुये--इसके संक्षेपमें भलाई है—और रूसमें. घरानेके गुलाम असल में क्या थे ॥

रूसी तारीख के शुरुआती ज़माने में गावों की आबादी तीन भिन्नदर्जों में मिलीथी—और घरानेके गुलामों की बड़ी विशेषताथी—उनकी संख्या जंगी कैदियों और छूटे आदमियों से जो बहुधा अपने को गुलामों के समान बेंचडालतेथे—और दीवालिये कर्ज़ चाहनेवालों और कोई २ और प्रकारके अपराधियों से बढ़गई थी—गुलामों के ऊपर खेतीवाले मजदूरों का दर्जा था—जिनका कहीं कोई हमेशहके लिये निवासस्थान न था—वरन देहातमें इधरउधर घूमतेरहतेथे—और जहांकहीं उनको मेहनतका काम और बहुत मजदूरी मिलतीथी वह रहजातेथे—इनदोनों दर्जोंसेभिन्न तीसरे दर्जे में किसानहैं—असलमें किसानयही हैं—यह कोई कामोंमें स्वतन्त्रतामें बढ़ेहुयेथे—यह असलीकिसान जो छोटे२ किसानके समानथे—इंग्लैन्ड खेती

वाले पेशाके लोगों से दोकाममें भिन्नथे — या तो वहजमीनों के मालिक थे और ज़मीन उनकी जायदाद समझीजातीथी — या केवलआमदनी उनको मिलतीथी और ज़मीनको भिन्न नहीं करसक्तेथे — देशी समाजोंकेसभासद थे — देहीसमाजें छुटे और शुरुआतीदशाके समूहोंकानामहै — जो अपनेकाम करनेवाले घरानेके बड़ोंसेलोग चुनतेथे औरराजपुत्रोंकेदरवारमेंअपनेदूतभेजते थे जिससे जजों या अप्सेसरों का कामकरैं — कोई समूहों के पास उनकी ज़मीन आप होती थी — और कोई ज़मीनों के मालिकों के इलाक़ों में वसते थे या किसी तपस्थानकी भारी हद्दों में — जो तपस्थानों में वसे तो किसान एक नियत कियेहुये वार्षिक लगानको देतेथे — रुपये या पैदावार या परिश्रमकी सूरत में — जैसे तपस्थानों के मालिकों से ठेके में यह हारजीत होजाय परन्तु इससे उसकी जाती रिहाई में किसीप्रकारका अन्तर नहीं आताथा — जो शर्तें ठेकेमें लिखीजातीथीं उनके पूराहोने और और ज़मीनों के मालिकोंके साथ हिसाव किताव तैं होनेपर उसको रिहाई मिली थी — कि जहांचाहें वहां रहें अव जो हम उन अगले समयों का अठारहसदी से सामनाकरैं तो हमको मालूमहोगा कि देहातकी आवादी की दशा इस अर्से में सव वदलगई है — गुलामों और खेती पेशा मजदूरों और किसानों में जो अन्तरथा वह सव जातारहा — यह तीनोंसमूह अव एकही दर्जे में आगये — जिसको सिर्फ अर्थात् घराने का गुलाम कहते हैं — जो ज़मीनोंके मालिक या गवर्नमेंटकी जायदाद मानीजातीहै — जमीनोंके मालिक अपने किसानों और घरके गुलामों को वेंचडालते हैं — यह नहीं कि किसानों और गुलामों के सव घरानोंको यकदमसे वेंचडालैं — वरन पशुओं के समान पृथक् २ वेंचसक्ते हैं — दुनियांके परदेपर यहांके सिवाय यह कार्रवाई कहीं नहीं कीजासक्ती इस कार्रवाई पर लोग वड़ा रोना पीटना करते थे — गवर्नमेंट इनसवके सिवाय इसरीतिकेरोंकनेके लिये कोई मुस्तैदी का उपाय वर्त्ताव नहीं करती — यदि देखने में गवर्नमेण्ट को इसरीति पर शोकहै वरन रोंकने के पलटे उसने गुलामों को कुल कानूनी वचाव से वेनसीव करदिया — और साफ २ हुक्म देदियाहै कि जो कोई गुलाम यह वलकरैगा कि अपने स्वामी के प्रतिकूल विनयपत्र देगा तो उनको नोटमें दण्ड दियाजायगा ( यह रूसका एक हथियार है जिससे अपराधियों को दण्ड दियाजाता है ) और हमेशह कैद कियाजावेगा ॥

अव प्रश्न यह है कि यह भारी वदली कैसे हुई — और इसवदलीहोनेका क्या कारण है ॥

जवाव यह है कि जो हम किसी ऐसे शिक्षापायेहुये मनुष्यसे जांचें जिसने

कभी मुख्यकर रूस के घराने के गुलामों की असलियत जांचने की इतिहासी जांच नहीं की है—तो विश्वास है कि वह कुछ इस डौलका जवावदेगा कि रूस में गुलामी की रीति कभी नहींथी—और पश्चिमी यूरुप की ज़ातों ने जो घराने के गुलामों की वावत सम्मतिदी है वह कभी नीतिसे प्रचलित नहीं कीगई—आगे के समयों में देहातके निवासी छुटेथे—हर एक किसान को सामर्थ्य थी कि सेंटजारिजके पाक दिनों में अपने निवास स्थान को वदल दें—इस मकानके नक़ल के हक़को जारवूरिस गोडोनोफने खराव कर दिया—और यह जार कुछ२तातारी था—और कुछ२अन्याई—रूसी जिस को घराने का गुलाम कहते हैं उसकी असलियत यह है जो वयान कीगई—किसान जमीनोंके मालिकोंके गुलाम कभी नथे—वरन हमेशह उनको जाती रिहाई प्राप्तथी—उनको रिहाईपर कानूनी रोक टोक केवल यहथी कि विन जमीनों के मालिकों के मालिकों की इच्छा वह अपने निवासस्थान को नहीं वदल सक्तेथे—जो यह घराने के गुलाम कोई समय वेंचे जातेथे—तो यह एक ऐसा अपराध था जो कानूनसे अच्छी प्रकार प्रतिकूल था॥

इस सीधे सादे वयान को जिससे कुछ घरके प्रेम के अभिमानकी सुगन्ध आती है—रूस में निकट २ सव निवासी सही समझतेहैं परन्तु जिसप्रकार भूत समय के और छपेहुये ख्यालों में इतिहास के साथ झूठी कहानियां मिली हैं उसीप्रकार इस वयान का भी हाल है—हालमें जो जांच खूब कीगई तो उससे प्रकट हुआ कि ज़मीनों के मालिकोंने किसानों पर राजसी हुक्मके कारण से अचानक सामर्थ्य नहीं प्राप्तकी--और वहुतसा पोलीटिकल असवावसे ऐसे जमाहुयेथे कि उनके अख्तियारात वढ़तेगये और वूरिस गोडूनोफका अगले वादशाह और स्थानवालोंसे ज़ियादह अपराध न था॥

यदिपुराने जमाने के रूसमें किसानों को रिहाई प्राप्तथी कि जहां चाहते घूमा करते--परन्तु वोरिस के समय के वहुत पहिले के जमाने में शाहज़ादों और ज़मीनोंके मालिकों और मोंजों की जमाअतोंमें यह मनोरथ ज़ियादह होगया कि किसान मकानोंकी नकल न करनेपायें—इस मनोरथका हाल सरलतासे समझमें आजायेगा जो हम यहयाद रक्खें कि विना मज़दूरोंके ज़मीन व्यर्थ वस्तु है—और रूस में उस समय में जमीन के देखे आवादी कम थी--शाहजादे चाहते थे कि उनकी रियासतोंमें जहांतक होसके ज़ियादह आदमी वसें—क्योंकि नियत कीहुई आमदनी जमीनका दारमदार आवादी की संख्यापर रहता है ज़मीनों के मालिक चाहते थे कि उनकी जागीरों में जहांतक होसके वहुत से किसान हों--और उस जमीन को जोतें बोयें--जो अपने मुख्यकाम के लिये रक्खीहै- और जो जमीन रहजाय उसके सालाना

लगान के बदले रुपये दें या पैदावार या परिश्रम करैं--सावधान जमाअत की इच्छाथी कि इतने ज़ियादह सभासदहों कि मौजोंकी जमाअतोंकी ज़मीन को जोतें बोयें—क्योंकि हरएक शाहज़ादे को गावोंकी जमाअतों से एक नियतकीहुई रक़म मिलतीथी—रुपयाहो या खेती की पैदावार और जितनी जियादह संख्या बलिष्टआदमियों की होती थी—उतनीही हरफसादी को कमदेनापड़ता था—शाहज़ादे और जमीनोंके मालिक और छुटीहुई जमाअतों के सभासद मजदूरों की बाजारमें मानो लेनेकोजातेथे—और जोकि मजदूरों की संख्या से मांग जियादहहोती थी इसवास्ते चाहे वेचाहे उन लोगों में आपुस में बहुत बड़ी समीपता होती थी—आजकल जब कि नई आबादियों और जमीनों के मालिकों को दुनियांके किसी दूर कोने में उसी प्रकार मजदूरों की आवश्यकता होती है तो वह इसज़रूरतको इसप्रकार पूरा करतेहैं कि बाहरसे लोगोंको लालाकर बसाते थे—और उसकेलिये क़ानून के प्रतिकूल वसीले काममें लातेहैं—जैसे यह वसीला कि लोगोंकी जमाअत भेजैं और वह लड़कों को भगालायाकरैं—पहिले जमानेके रूस में औरलोगों को अपने देश में लाना अवश्य अयोग्य था—इसवास्ते क़ानून के प्रतिकूल और कठिनवसीले आश्चर्यनहीं वरन बराबर काममेंलायेजातेथे—इनवसीलों के बर्त्ताव में जो लोग साझीहोतेथे उनसे मुख्यकर यहफल निकलता था कि लड़ाई के कैदी वह पहुंचातेथे—उन क़ैदियोंको जो लोग पकड़तेथे वह गुलाम बनालेते थे यदि शुद्ध है (जैसा कि कोई आदमियोंका ख्याल है) कि केवल वही क़ैदी रीति से गुलाम बनानेके योग्य समझेजातेथे—जो ईसाई नहींहुये थे—तो इसमें शकनहीं कि जब पृथक् जागीरैं जारमास्कू की अमलदारी एक में मिलीनहींथी बिन ईसाई और ईसाईक़ैदियोंमें अन्तर नहीं कियाजाताथा--छूटे किसानों के आपुस पहुंचाने के लिये भी ऐसाही उपाय कोईसमय किया जाता था—जो जमीनों के मालिक जियादह बलवान्थे वहलड़कों के पकड़ने के लिये जमाअतैं नियतकरके भेजते थे—और अपनेसे कमजोर जमीनों के मालिकों की जमीन के किसानों को जबरदस्ती छीन के ले आते थे॥

पुनि इन दशावों में यह जरूरी काम था कि जिन लोगों के पास यह कीमती खेती का द्वाराथा वह खूब परिश्रम करते—कि उसको खराब न करैं—छुटी हुई जमाअतों में बहुधा यह सीधी सादी तदबीर करते थे कि किसी सभासद को उस समय तक बाहर जाने की आज्ञा नहीं देते थे जब तक उसकी जगह पर और कोई न आजाता था—जहां तक हमको मालूम हुआ है जमीनों के मालिकों ने ऐसी बुनियाद रीतिसे कभी नहीं नियतकी है—परन्तु बर्ताव में उन्होंने अपने बलभर परिश्रम किया कि जो किसान

सत्त करके उनकी जागीरों में वसे थे उनको जाने नदें—इस कामके लिये कोई जमीनोंके मालिक केवल ज़वरदस्ती से काम लेते थे—और कोई २ कानून और जाब्ते के परदे में नई वात निकालते थे--जो किसान जमीनों के मालिकों से जमीन लेताथा वह कभी आश्चर्यही अपने साथ जरूरी हथियार हल चलाने के और पशु और सम्पत्ति लाता था—कि यकवारगी से अपना व्यापार आरम्भ करदे—और आगे दरिद्रकी ऋतुतक अपनी और अपने लड़के वालों की रक्षा करैं—पस उसको लाचार होकर जमीनों के मालिकों से ऋण लेना पड़ता था—और जो कभी किसान अपना पेशा वदलना चाहताथा तो यह ऋण उसका सरलतासे द्वारा का रोकने वाला होता था—और उसके कारणसे वह कहीं जा नहीं सक्ताथा—वहुत वयान की अव कोई आवश्यकता नहीं—जमीनों के मालिक उस समयमें सम्पत्ति युक्तथे—वरावर खराव फसलों और मरियों और आगलगाने और फौजी धावों आदि कष्टों से वहुधा समयके खुशहाल किसानभी ग़रीव होजातेथे--उस समय में भी हालके जमानेकी तरह किसान लोग विश्वास करके उधार लेने के लिये हर समय तैयार रहतेथे—परन्तु यह जरूरी अग्रशोची उनके स्वभाव में नथी कि ऋण देदें—ऋणके सम्वन्धिक जो रीतैं थीं उनमें वड़ी कठिनता थी और कोई ऐसा जुडीशल प्रवन्ध मजवूत न था जिससे ग़रीवों की अमीरों से रक्षा होसक्ती है—यदि हमको यह सव काम याद रहैं तो इसवातके सुनने से हमैं आश्चर्य नहो कि इसके पहिले कि घरानेकी ग़ुलामी रीतिसे प्रचलितकीजाय वहुत से किसान असल में विल्कुल ग़ुलामों की दशा में थे—जव तक देश में भिन्न रियासतैं पृथक् २ थीं और कल्पित सीमाओंसे भिन्नथे—और हरएक जमीनोंके मालिक अपनी जागीर का एक स्वतन्त्र वादशाह समझा जाता था—तवतक किसानों को इन हानियों के दूर करने का यह समय मिलताथा--किवह किसी पड़ोसी इलाकेदारकी अमलदारी में भाग जाते थे--और वहां असंशय और भी रक्षा से रहतेथे परन्तु जव स्वतन्त्र रियासतैं मास्कू के जारकी एक राजधानी नियत की गई तो यह सव वातें वदल गईं--जारों को किसानके मकान के वदलनाके प्रतिकूल नये कारण मिले--और उसके द्वाराके रोकनेके लिये नये २ वसीले मालूहुये -पुराने राजपुत्रोंने केवल उनलोगों को जमीनपुण्य दीथीं जो उनके नौकरथे--और उनको सामर्थ्यथी कि उस जमीनको अपनी इच्छानुसार चाहे जिस प्रकार काम में लावें--परन्तु इसके प्रतिकूल रूस के वादशाहोंने अपने नौकरों को केवल कुछ जमीनके भाग का करदिया—इस वदलने में साफ प्रकट है कि किसानों के लाचार करने को कि वह इस पेशेमें रहें--एक नया

उपाय था--पुण्य की असली नफा जमीनकी संख्यापर इतनानहीं मुनहसिर है--जितना उसके वसे हुये किसानों की संख्या पर मुनहसिर है—और जो प्रजा मकान की नकल करती तो जो प्रवन्ध जारने किये थे उनमें बड़ाही उलटापलट होता और पुराने वर्तावके प्रतिकूलथा—जैसे कल्पनाकरो कि जारने किसी ववायरज़ या किसी और कम ओहदेवाले को एक जागीरदी जिसमें किसानों के दश घर आवाद थे—और हैं—और ततपश्चात् उनमें से पांच पड़ोसके जमींनों के मालिकोंकी राज्य में चलेगये—तो ऐसी दशा में जो आदमी वह जागीर पाये—वह न्यायसे निन्दा करसक्ताहै कि उसकी आधी जागीर जाती रही—यद्यपि जमीनकी संख्या किसी तरह कम नहीं हुई--इसवास्ते वह इसयोग्य नहीं है कि शर्तोंको पूरा करसके--वड़े२ जागीर वाले ऐसी निंदा आश्चर्यही करते क्योंकि उनको ऐसे वसीले मिले थे कि किसानों को अपनी जागीर में वसने को कहैं—परन्तु छोटे २ इलाकेदारों को निन्दा का समय अच्छी तरह मिला था और ज़ारको योग्य था कि उन की निंदाको दूरकरदे—ज़ारने अमीरोंको लाचार किया कि सर्कारी नौकरी करैं परन्तु इसके वदले में अमीरों को मासिक नहीं दियाजाता था—पस लाचार होकर उनके लिये रक्षाके और द्वाराकिये—प्रकट है कि इस कठिन के दूर करने का कारण सबसे सरल रीति यह थी कि उनको ज़मीन दी-जाती और कुछ मजदूर—स्पष्ट यह कि घरानेकी गुलामी नियत कीजाती॥

इन्हीं कारणों से जारको छूटी जमाअत के साथ भी ऊपर लिखित वर्ताव करना पड़ताथा—अमीरों के समान देशी समाजों को भी राजाधिराज को कुछ देना पड़ता था—और जो किसान को एक जगह से दूसरी जगह नकल व चलने की आज्ञा दीजाती तो शर्तों के अनुसार वह वर्ताव नहीं करसक्ता—वह मानो ज़ारकी जायदादथी—और यह काम जरूरीथा कि जो वर्ताव ज़ारने अमीरों के साथ किया था वही अपने लिये भी करता--जो नये कारण इसकामके लियेनियतहुये कि किसानअपना पेशा न छोड़ैं-इन्हीं कारणों से किसानों के मकान की नकल का भी द्वारा रोकना योग्य मालूम हुआ—पहिले यह काम सहल था कि पड़ोस की रियासत में भाग जाते—परन्तु अब कुलरियासतैं एकही की अमलदारी में होगईं—और एक मुख्य अमलदारी की वुनियाद डालीगई—जो लोग परिश्रम करतेथे कि नक़ल व मकान की वदली करैं—उनके लिये और उन जमींनों के मालिकों के लिये जो इसप्रकार के वदले हुये आदमियों को आराम देते--कठिन२वलिष्ट रीतैं प्रचलित हुई—जो किसान को यह वात पसन्द होती कि उत्तर के वनों के कष्ट सहैं—और शरदी में ठिठुरैं—या यह ठानलेता

कि इसपिटी मैदान का दुःखसहेगा तो अच्छा नहीं तो इसरीति के प्रतिकूल कभी न करता ॥

किसानों को खेती का पेशा बेउपाय सामर्थ्य करने पड़ा, उसके फल यकदम से प्रकट नहीं हुये—घराने के गुलामों ने वह सब दीवानी हक़ प्राप्तकिये जो पहिले उनको प्राप्त थे—इसको छोड़कर कि वह मकान की नक़ल नहींकरसक्तेथे—वह अदालतोंके सामने छूटेहुये आदमियोंके समान अवभी हाज़िर होसक्ते थे—और छुटी हुई तरह पर सौदागरी और खर्च करसक्ते थे—हरतरह के अक़रार करसक्ते थे—और खेती के लिये ज़मीन लगान पर लेसक्ते थे—उनके कामों की रिहाई परभी इतनी रोक टोक न थी—जितनी देखनेमें प्रकट होती थी—क्योंकि किसानों में बदलना व मकान की नकल इतनी ज़ियादती से नहीं हुई थी—औररीति व रवाज के अनुसार ज़मीनों के मालिक कुछ दिनतक उपस्थित प्रतिज्ञावों में बड़ी२ बदलियां अपनी ओरसे नहीं करसके ॥

परन्तु ज्यों२ ज़माना गुज़रते गया दोनों दर्जों के क़ानूनी तअल्लुक़ों का बदलना उनके डौलडालपर गुण किया—किसानों को खेतीपर लाचार करने में गवर्नमेंट का मुख्य मतलब असली यह था कि आमदनी ज़ियादह हो—यहां तक कि गवर्नमेंट ने आगे के फलों पर कुछ नज़रही न डाली--या यों कहैं कि अच्छी तरह मुंह छिपाया—और जो हिकमतअमली उसने सामर्थ्य की थी उससे उन फलों का बाहर होना ज़रूरी कामथा—यह काम ज़ाहिर था कि ज़मीनों के मालिक व किसान दोनों समूहों में जो अशक्ति होगा वह बलवान् का अच्छी प्रकार मातहत होजायगा--उससमय तक क़ानून और डौलडालके अनुसार से उसकी रोकटोक मुस्तैदी के साथ न कीजाय—तो भी गवर्नमेंट ने इसज़रूरी फलकी ओर कुछ भी ध्यान न दिया—ज़मीनों के मालिकों की ज़बरदस्ती से किसानों को बचाना दरकिनार यह तक न किया गया कि क़ानून के अनुसारउनशर्तों का निबेड़ा होजाय जो इन दोनों दर्जा के तअल्लुक़ों में होनी चाहियें--ज़मीनों के मालिकों ने इस क़ानूनी भूलसे लाभ पाया—और जो शर्तें मुनासिब समझिये वह प्रचलित करदें--और जो इन शर्तों के पूरा होने का कोई क़ानूनी वसीला नथा इसवास्ते उन्होंने धीरे२ उसीप्रकारके अख़्तियार उनपर बढ़ा लिये--जैसे गुलामों पर प्राप्त थे--और धन दंड और मार पीट को ज़बरदस्ती का द्वारा नियत किया--इससे उन्होंने थोड़े दिनों में एक बात और बढ़ादी--कि अपने किसानों को बिना उस ज़मीनों के जिसपर वह बसे थे बेचना आरम्भ किया--आदिमें क़ानून के अनुसार इस अपराध

का फल न था- क्योंकि किसानोंने कभी ज़मीनों के मालिकों की जायदाद अपनी नहीं क़रार दियाथा--परन्तु गवर्नमेंट ने यह वर्ताव चुराके मंजूर कर-लिया--और जिसतरह गुलामों की वेंच पर महसूल था उसतरह किसानों की विक्री का भी महसूल लगादिया--अन्तको किसानों के वेंचका हक़विना ज़मीन के वेंचे राजसी के पृथक् आज्ञावों के द्वारा प्रचलित करदिया गया--देशी समाज के पुराने प्रवन्ध का डौल अवतक प्रचलित था--और उसका क़ानूनी वल कभी जाता नहीं रहा था—परन्तु अव उसमें इतनी शक्ति न थी कि अपने सभासदों की रक्षा करसके—जो कोई किसान ज़मीनों के मालिकों की इच्छा के प्रतिकूल कार्रवाई और कठिन सामना कर वैठने का वल दिखाता तो ज़मीनों के मालिक सरलता से उसको यों जीतता कि उन किसानों को वेंचडालता या घरके गुलाम वनाता ॥

पस किसानों की दशा गुलामों के समान होगई क़ानूनी रक्षा से अच्छी तरह वेनसीव और ज़मीनों के मालिकों के ज़वरदस्त मनोरथ के आज्ञाकारी होगये—परन्तु अवभी कोई२कामों में क़ानून से और असल में गुलामों और गृहस्थ आदमियों और किसानों में अन्तर था—वड़े पीटर ने और उसकी जगहों वालों ने यह अन्तर मिटादिया ॥

अपने वड़े चैन दीवानी व फौजी के काम में लाने के लिये पीटर को एक ऐसी सालाना आमदनी की ज़रूरत हुई जिसका उसके अगले वादशाहों को स्वप्न में भी ध्यान न था इसवास्ते वह हमेशा उसी ताक में रहता था कि टिकस का कोई नया द्वारा पैदाहो—पस चाहे वेचाहे उसकी नजर गुलामों पर पड़ी—और घरके नौकरों और छोटे खेतीपेशाके मज़दूरों पर-इन दर्जों में से कोई टिकस नहीं देता था—और यहकाम इसदेशी प्रवन्ध के वुनियादोंके प्रतिकूल था— कि हर दर्जेकी प्रजाको गवर्नमेण्टकी किसी न किसी तरह खिदमत अवश्य करना चाहिये—उसने एक मर्दुमशुमारी जातीका नक़्शा वनवाया—जिसमें मौजेकी आवादी गुलामोंके भिन्नसमूहों और घरकेनौकरों और खेतीके मजदूरी पेशा लोगों और किसानोंकी आवादी एकप्रकारकी नियतकीगई—और इन सव समूहोंके सवसभासदों पर वरावर टिकसलगायागया यहटिकस जमीनकेपहिले टिकसके वदले था—जो केवल किसानों पर था—(गुलामोंपर न था) इस टिकस के जमाकरनेको सरलता की दृष्टिसे ज़मीनोंके मालिक अपने२ घराने के गुलामों में ज़िम्मेदार नियत कियेगये और जो छूट फटकनंग आदमी सेनामें नौकरहोना नहीं चाहते थे उनको आदेश था कि यातो देशी समाज के सभासद होजावो या किसी ज़मीनके मालिककी खिदमतकरो—नहीं तो वन्दीगृहमें कठिन दण्डसगनो॥

इस तजवीज से बड़ा गुण हुआ—जो किसानों की असली दशा पर नहीं तो उनकी बाबत कानूनी ख्यालों पर ज़रूर गुणपड़ा—जमीनों के मालिकों से जो उनके घरानेके गुलामोंका टिकस दिलवायागया कि मानों वह पशुवोंके समानथे तो क़ानून वालोंने इकरार किया कि किसान ज़मीनों के मालिक के समान असबाब और मनकूला व ग़ैरमनकूला जायदाद के हैं—इसके विहीन इससे एक बिल्कुलही नई बुनियाद प्रचलित होगई कि सभासद गांवका निवासी ज़मीनों या मालिक जमीनोंसे क़ानून से सम्बन्ध न रखता हो वह घरसे रिहा समझाजावे—और उसी तरह उसके साथ-बर्त्ताव कियाजावे इसी बुनियाद का कि सब प्रजाको किसी न किसी डौल पर सर्कार की खिदमत करनी चाहिये—पूरा २ बर्त्ताव होगया—रूस में अब छुटेहुये आदमियों की जगह न थी ॥

किसानों की दशाके इस उलटापलट और इस उपाधि से जो योग्य था चाहे वेचाहे न घरवालों और बदलेहुयों की उन्नति हुई—हज़ारों घराने के गुलाम अपने मालिकों को छोड़के भागगये—और या इस्पिटीको चलेगये-या सेना में नौकर होगये—इसके द्वारा रोकने के लिये गवर्नमेण्ट ने इसकाम को ज़रूरी समझा कि कठिन प्रबन्ध मुस्तैदीसे करैं—गुलामों को शिक्षा हुई कि बिना मर्ज़ी अपने मालिकोंके सेनामें नौकरी न करैं—और जो लोग पैरवी करते थे कि ज़रूर उनका नाम दाखिल कियाजाय तो वह निर्दयता के साथपिटेजातेथे--चोट हथियारसे उनको दण्डदियाजाता था- और वहखानों में काम करनेके हेतु भेजे जातेथे—इसके प्रतिकूल जमीनों के मालिकों को यह सामर्थ्य होगई कि अपने दुष्ट गुलामों को बिना जांचसैबेरियाको भेज दें—वरन पूर्णायु वहांरहैं ॥

जो इन कठिन तजवीजों से कोई गुण पहुंचता भी था तो वह बहुत देर तक नहीं रहा--क्योंकि घरानेके गुलामोंमें और भी जियादह उमंग नाराजी और दुष्टता वा आज्ञाखण्डन का पैदा होगया—जिससे भय था कि कहीं सबसे बलवा खेती के सम्बन्धिक न होजाय-- और सत्समें ऐसे २ काम प्रकट हुये जो फ़्रांसके जैकरी कष्टों और जरमनी की लड़ाई किसानोंके समानथी-इन कामों के कारणों पर जो नज़र डालीजाय तो रूसके गुलामी घराने की असली दशा समझी जाय ॥

यदि घराने की गुलामी में बड़ेही दोष थे परन्तु यहांतक उसके बर्त्ताव को कुछ प्रचलित रखसक्ते हैं—यह केवल इसआम डौल डाल पोलीटिकल का एक भाग था—जिसमें आबादीके कुल दर्जों पर सर्कारीकाम करना योग्य था—जैसा कि हमऊपर कहचुके हैं--घरानेके गुलाम अमीरोंकी खिद-

मत करते थे जिससे रूसके अमीर ज़ारकी खितमत करैं — सन् १७६२ई० में यह प्रश्न तीसरे पीटर के एक हुक्म से सब जातारहा — जिसके अनुसार से अमीरोंका खिदमतकरना जातारहा — जो ठीक २ न्यायका वर्त्तावकिया जाता तो इसऐक्टके पीछे घरानेके गुलामोंको छोड़देना था — क्योंकि जो इसकी जरूरत न थी कि वड़े अमीर ज़ारकी खिदमतकरैं — तो अमीरों को किसानोंकी गुलामीका कोई हक न था — गवर्नमेण्टने आदिका मतलव घराने की गुलामीका इतनाभुलादिया कि उसने कभी इसवातका ध्यानभी न दिया कि इसतजवीज़के फल वर्त्तावकरैं — परन्तु किसानोंने पुराने ख्यालों की पावन्दीकी और वड़ी असन्तोषी से राहदेखतेरहे कि एक अन्य हुक्म प्रचलितहो — कि ज़मीनोंके मालिकोंकी क़ैदोंसे वह छुटादियेगये — यह ख़बर प्रकटहोगई थी कि इसप्रकार का आदेश सत्यकरके प्रकटहोगया परन्तु अमीरलोग उसको छिपारखते हैं — इसवास्ते गांवोंके निवासियों में आज्ञा खण्डन और दुष्टताका उमंग पैदाहोगया — और राज्य वहुतेरे भागों में हर एक जगह उजरतागया ॥

इसभयंकर समयमें तीसरा पीटर छुड़ादियागया और कर्त्तव्यकरनेवालों की एक जमाअतने उसको मारडाला किसान जिनको कर्त्तव्यकरनेवालोंके असलीमनोरथों से कुछभी जानदारी नथी — समझे कि ज़ारको उनलोगोंने मारडाला जो घराने की गुलामी नियतरखनाचाहतेहैं — इसवास्ते उनको विश्वासहोगया कि घराने के गुलामों के छूटनेके परिश्रम में ज़ारने गवाही पाई — जव उन्होंने इस दुःखदायक कष्टका हाल सुना तो उनकी आशा छूटनेकी टूटगई — परन्तु इसकेसाथही नई २ खवरोंसे उनकी आशायें नये सिरेसे नियतहुईं — मशहूरहोगया कि ज़ार कर्त्तव्यकरनेवालोंके हाथसे छूटगया — और कहीं छिपाहुआ है — और वह शीघ्रही अपने शुभचिंतक किसानोंमें देखपड़ेगा — और उनकी सहायतासे अपना ताज व तख़्तपायेगा और दुष्ट आदमियों को दण्डदेगा उसके आनेको सव आदमी राहदेखतेथे अन्तको यह खुशखवरी सुनने में आई — कि वहराजा डानमें गया और हजारों कासकों ने उसके शाही निशानका साझीपन किया — और वह हर स्थानपर ज़मीन के मालिकों को वेरहमी के साथ माररहा है और पुरानी राजधानी में शीघ्रही आनेवाला है ॥

असल में तीसरापीटर अपनी समाधि में चादरताने सोताहै — परन्तु इन खवरों में एक सच्चाईका भी वहुतवड़ा खण्डथा — एक वनायाहुआ आदमी पुकेचाफनामे जातका कासक सत्यमें डानदेश में आयाथा और उसने वही कार्रवाई आरम्भकरदी थी जो किसानोंको आशाथी कि ज़ार मृतककरना —

वह दक्षिणीभाग वालगानदीकी ओरके देशसे होताहुआ बढ़ा और बहुतेरे ज़रूरी शहरोंपर स्वामीहुआ—और जितने ज़मीनों के मालिक उसे मिले उनसबको उसने मारडाला और जो सेना उसके सामने के लिये भेजीगई उनको कई मर्त्तबा हराया और धमकीदी कि नाफराज्यतक धावाकरके बढ़आऊंगा——मालूमहोताथा कि मानों पुराने मुसीबत के दिन नयेसिरेसे आगये—और मानों देशमें एकदफा फिर वह जंगलीकासक लूटमारकरैंगे-- जो दक्षिणी इस्पिटी में रहेथे—परन्तु इसज़ारसे वह कार्रवाई योग्यताके साथ न होसकी जिसकी उसने तरहडालीथी—उसकी बड़ीउपाधिसे बहुतेरे ऐसे लोगोंने उसकासाथ छोड़दिया जो उसको हिलाते थे—और वह निज बुद्धि साहव नियतकरने और मुस्तैदीमें ऐसाकच्चाथा कि यदि ज़मानाअच्छा था परन्तु वह उससे लाभ न करसका—यदि यहसचहै कि वह अपने जोम में किसानों की राज्य नियतकरना चाहताथा तो ऐसी तजवीजके पूराकरने के क़ाबिल वह किसीप्रकार न था—बहुतसी अशुद्धतावों और हारने के पीछे वह कैदकरलियागया और ग़दर जो होरहाथा समाप्तहोगया॥

इस अर्सेमें तीसरे पीटरकी जगह में बादशाह बेगम दूसरी कैथरायन हुई यद्यपि तख्तपानेका उसको कोई-कानूनी हक न था और पैदायशकेअनुसार से भी वह अन्यदेशकी थी—इसवास्ते प्रजाको उससे प्रेमभी न था—और लाचारहोकर भारी अमीर की उसको खुशामद करनेपड़ी—ऐसे कष्ट की दशामें वह अपनी दयाकेअनुसार घरानेके गुलामीकी वावत वर्त्ताव न कर- सके—अपने समयके ज़माने की आदितक में जब उसको यहभय न थाकि खेतीके सम्बन्धिक ग़दर होजायगा--उसने घटानेकेबदले ज़मीनों केमालिकों के अख्तियार जो उनको किसानोंपर हासिलथे बढ़ादिये—और इसहिकमत- अमली को पुक्रेचीफ़के हालोंने औरभी बलदिया—घरानेके गुलामी की बावत कहाजासक्ता है कि बड़े दर्जे की नई चीज़ थी—क़ानूनके अनुसार घराने के गुलाम अपने मालिकों की ग़ैरमन्कूला जायदाद मानेजाते थे— औरभी जागीरकी सम्पत्तिका एक भाग समझेजातेथे—और इस हैसियतसे वह खरीदे और बेंचेजाते थे—उसके पीछे हज़ारों गुलामोंकेसाथ वहवर्त्ताव होताथा कि कभी ज़मीनों सहित और कभी न ज़मीनों के बिकते थे--कभी लड़कोंवालों समेत ऐसे रहतेथे मानों रावण एकलाख पूत और सवालाख नाती समेतहै—कभी अकेले न कोई नज़दीक न नेरे—क़ानूनीरोक केवल यहीथी कि सेनामें भरतीहोनेके समय वह बेंचे न जांय और न कभी ज़ाहिरा तरहपर उनका नीलामकरदियाजाय—क्योंकि इसप्रकारका वर्त्ताव एक यूरूपियन राज्य में दोष समझागया था—कुलकामों में घराने के गुलाम

निजकी जायदादके समान वर्त्ताव होताथा—और ख्याल न केवलकानून में पायाजाताहै वरन सबके ख्यालभी ऐसेही थे—सन् १८६१ ई० तक यहरीति जारी थी—कि अमीरोंकी दौलत का अन्दाज़ह उसकी जायदाद का फैलाव था सालाना आमदनी से नहीं कियाजाताथा वरन उसकेघराने के गुलामोंकी संख्यासे—यह नहीं कहतेथे कि फलाने आदमीकी आमदनी इतने सौ या इतनेहज़ार सालाना है—या इतनेएकड़ ज़मीन है वरन सबस यह कहाजाताथा कि उसकेपास इतनेसौ-गुलामहैं—या इतने हज़ारहैं--इन गुलामों पर उसको हरप्रकारके अख्तियार अपरमित प्राप्तथे—घरानेके गुलामोंको अपने बचावका कोई क़ानूनीवसीला न था—गवर्नमेंटको भयथा कि जो उनको देशी या जुडीशल रक्षादी जायगी तो उनके दिलोंमें एकप्रकारकी उमंग आज्ञाखण्डनकीहोगी इसवास्ते यह हुक्मदियागया कि जोलोग शिकायतकरैं उनको नोटहथियारसे दण्ड दियाजाय और विदेश क़ैदहोकर निकालदियेजांय—केवल जब कभी कठिन से कठिन बेरहमी व उपाधि कीजातीथी तो अलबत्तह राजाधिराज के कानोंतक भनकपरती थी—और ऐसे काम में सर्कारी हाकिम ज़मीनों के मालिकों के मध्ये कदममारते थे--परन्तु ज़मीनों के मालिकों की सबदशापर उसका गुण कुछभीनहींपड़ाथा॥

अठारह सदी के आखिरी सालको घराने के गुलामी की तारीख का उलटापलट ज़माना कहसक्ते—इस समय तक ज़मीनों के मालिकों का बल बराबर बढ़ता चलाजाता है—और घराने की गुलामी दूरतक फैलगई थी—राजाधिराज पालके समय में उसमें उलटापलट के चिह्न पैदा होते गये—वह ज़मीनों के मालिकों को अपने योग्य पोलीसके हाकिमों के बराबर समझताथा—परन्तु उसकी इच्छा थी उनके अख्तियारों को परमित करैं--और इस अर्थ से उसने एक हुक्म प्रचलित किया—कि घराने के गुलाम लाचार कियेजांय—कि सप्ताह में तीन दिन अपने मालिकों की खिदमत करैं--जब सन् १८०१ ई०में इलकज़ंडर प्रथम तख्त में बैठा तो उसने गुलामों की बेहूदा तजवीज़ों की आम रिहाई का लगाव आरम्भ किया—और बड़ा परिश्रम किया कि खराब दोषों की सलाह करैं—और निकोलिस के समय में कोई छः कमेटियों से कम न हुई होंगी—कि इस विवाद पर ध्यान दें--परन्तु इनसबपरिश्रमोंकाअसलीफल बहुतही कम निकला—किसानोंको माफी जमीन देने की रीति बन्द करदीगई—जमीनों के मालिकों की सामर्थ्य कुछ योंही परमित करदीगई—और उक्त दर्जे में जो लोग जबसे खराब थे उनमें से कुछ आदमी अपने इलाके के प्रबन्ध से बेनसीब करादिये गये—और कुछोंपर जिनपर अनन्त उपाधि का अपराध नियत हुआ—वह सैबेरिया में

निकाल दिये गये—और कई हज़ार घराने के गुलाम सत्य छुटादिये गये-- परन्तु हालकी अमलदारी तक किसी मुख्य और असली तजवीज़ों का परिश्रम नहीं किया गया—घराने के गुलामों को यह अधिकार भी नहीं दियागया कि वह रीत्यनुसार विनय करसकैं—असल यों है कि घराने की गुलामी एक बड़ाभारी देशी प्रबन्ध का अवयव नियतकियागया—और स्वतंत्रता की हकूमत ज़बरदस्ती की इसीपर नियत थी—जो२अधिकार और रक्षा शाही से मिले थे वह सब जालही जाल था—जो पश्चिमी यूरुप और रूसके घराने की गुलामी की दशा का सामनाकरैं तो बहुतेरे काम समान देख पड़ेंगे—परन्तु रूस इस तजवीज़ से कुछ गुण थे—इनमें सबसे ज़ियादह लिहाज़ की यह बात थी कि स्वतंत्रता और ज़बरदस्ती की हकूमत ज़ियादह थी—यूरुप में जहां भारी अमीरों के मातहत रखने के लिये गवर्नमेंट की ओरसे इतना परिश्रम नहीं हुआथा वहां सेदेशी समाजैं निकट२बन्द होगई-- याते अमीरों ने उनकी जागीर लेलिया या ज़बरदस्त ज़मीनों के मालिकों को या तपस्थानों को उन्होंने अपनी मर्ज़ी से हवाले करदिया—इस तरह की कुल ज़मीन या तो अमीरों की जायदाद होगई या गिरिजा की-- रूसमें भी ऐसाही हुआ परन्तु इसके पहिले कि सब जमीन लेलीजाय शाही बल ने इस रीति का द्वाराबन्दकरदिया—अमीरों को सामर्थ्य थी कि जो किसान उनकी जागीर पर बसेथे उनको गुलाम करलेते—परन्तु वह रिहा जमाअतों की जागीर पर मालिक नहीं होसक्ते थे—क्योंकि इसप्रकार के कब्ज़े से ज़ारके हकों के वाम होता—और मालगुज़ारी कम होजाती-- यह सत्य है कि वर्तमान सदी के आदितक बड़े२ज़मीन के भाग घराने के गुलामों के सहित उन अमीरों को दिये जातेथे जो शाही सर्कार में बहुत आवागमन रखतेथे और पालकी अमलदारी सन् १८०१ व १७९६ ई० में बहुतसी जागीरैं शाही घराने से सम्बन्धिक थीं—परन्तु इसके प्रतिकूल गिरिजा की ज़ियादह ज़मीन जो मलका कैथरायन के समय में गिरिजा के सम्बन्धिक कीगई थी वह और देशों की तरह अमीरों में विभाग नहीं हुई-- वरन सर्कारी जायदाद समझी गई--पस घराने के गुलामों की तारीख रिहाई की सन् १८६१ ई० में देश का कहीं ज़ियादह भाग राज्य की जायदाद था-- और गांव के आधे से विशेष किसानों की आबादी थी—जो नाम मात्र किसान कहलाते थे उन सर्कारी किसानों की बाबत में संक्षेप बयान करताहूं-- कि वह एक प्रकार के घराने के गुलाम थे और गुलामों के समान--उनका काम खेती का था परन्तु उनकी सत्य दशा घराने के गुलामों की दशा से कुछ अच्छी थी--जिस मुख्य प्रबन्ध में वह रहते थे उसके कारण से उनको बहुत कुछ

उपाधियों सहने पड़ती थीं—परन्तु ज़मीनों के मालिकों की जागीरों से सबसे जियादह रिहाई प्राप्ति थी—और ज़मीन जियादह उनके पास थी—और उनके प्रबन्ध की दशा खूब मज़बूत थी—यह बहुधा बयान कियाजाता है कि सर्कारी ग़ैरमनकूला जायदाद के अफ्सर बहुधा समय ज़मीनों के मालिकों से भी खराब होते थे—क्योंकि किसानों के सुदशाहोने का उनको इतना दिली ख्याल था नहीं—परन्तु यह दलील ऐसी अच्छी नहीं है कि परीक्षा की कसौटी पर पूरी उतरे—इनदोनों खेती पेशाके दर्जों की संख्या और निवासस्थान का हाल भी कुछकम जीलुभानेवाला नहीं है यूरुपी रूस में करीब एकतिहाईसे जियादह आबादी भारी अमीरोंके घरानेके गुलामों की थी—परन्तु जो रूसके भिन्नसूबों पर नज़र डालीजाय तो इस अनुमानके प्रतिकूलहोगा—पांचसूबोंमें घरानेकेगुलाम तीनप्रति शतकसे कम थे--इसकेप्रतिकूल कोई सूबोंमें प्रतिशतक सत्रहथे—और यह एकदो नहीं घराने के गुलाम इसबांटसे हमको इस गुलामीकी तारीखका बहुतकुछ पतामिलताहै ॥

जो हम घराने के गुलामी की आबादी की बाबत एक नक्शा बनायें तो तुरन्त प्रकट होजाय कि इस गुलामीकी रीति का आरम्भ मास्कू से हुआ--इस शहर को वृत्तका बिंदु नियत कर जो हम रूसकी राज्यके किसी सीमा की ओर चलैं तो हमको मालूम होजाय कि ज्यों२ हम आगे बढ़ेंगे गुलामों की संख्या दूर२ कम होती जायगी--रूसके पुराने हाकिमों की अमलदारी में उनकी संख्या किसानों की संख्यासे कहीं जियादहथी—इस अमलदारी के दक्षिण और पूर्व में जो देशका भाग था—उसमें गुलामों की संख्या पचीस से पचास प्रति शतक तक कमथी—यह उन स्थानों का बयान है जो सत्रहवीं सदीके पचास वर्ष पीछे तक रूससे मिलगये थे—जो देशका भाग उसके पीछे मिलगया उसमें गुलामों की संख्या बहुतही घटी हुई है—बरन कहीं२ गुलामी की रवाज कुछभी नहीं है ॥

यहभी साफ प्रकट होता है कि उत्तरके देशों में दक्षिण और पूर्व की बाबत घराने के गुलामों की संख्या बहुत कम है—इससे पाया जाता है कि पहिले पहिल इन घराने के गुलामों से मुख्य खेती का काम लिया जाताथा दक्षिण और उत्तरमें एक प्रकारकी स्याह मिट्टी विशेषतासे थी—और दूर२ तक कीमती मशहूर—जो अमीर जागीरों के रुचि कर्ता थे वह चाहे वे चाहे उसी देशकेभागको बढ़ातेथे वह उत्तरकेदेशोंको क्योंपसन्द करते--जहां पैदावार बहुतही कम होती है—और जमीन और वायुजल खराब है ॥

इस कल्पित नक्शे से और जी लुभानेवाले काम भी प्रकट होंगे--गुण युक्त और तातारी निकट २ देशी क़दथे और ज़मीनोंके मालिकोंके घराने

के गुलाम इसल्यूविनक जातकेथे—इसका कारण यह है कि गुणवाले और तातारी मुख्यकर आस पास के देश में रहते थे—और उन देशोंमें घराने के गुलामी को इतनी उन्नति न थी जितनी राज्य के मध्य देशोंमें थी॥

घराने के गुलाम तीनप्रकार का करदेते थे—या तो वह मेहनत और मज़दूरी करते थे या रुपया देते थे या पैदावार—और खेतों की पैदावार में जंगली बेरी और कुकुरमुत्ते के सिवाय अण्डे और मुरगी और भेड़ें और एक प्रकार का कपड़ा भी शामिल था—और यह काम सब स्वामीकी राय पर मुनहसिरथा कि किस पैदावारकी कितनी संख्यादीजाय मेहनतमज़दूरी और रुपयोंकीसंख्या और तादादकाहाल कुछ स्पष्ट बयानकरना चाहिये॥

जो ज़मीनों के मालिक के पास क़ीमती ज़मीन बहुतसी हो और वह अपने आप ज़मीनकी मरम्मत करना चाहें तो वह घरानेके गुलामोंसे अपनी इच्छानुसार परिश्रम लेताहै—ऐसे स्वामियों के गुलाम विश्वास करके कर देने से बिल्कुल बरी थे—वह जाड़े के दिनों में अपने स्वामीका अनाजगंज-में लेजाते थे और गर्मीके दिनों में खेतों में मजदूरी करते थे--जो उसके प्रतिकूल ज़मीनों के मालिकों के पास खेत जोतने के लिये आवश्यकता से जियादह गुलाम होते तो वह उनको आज्ञा देदेता कि इस शर्त्तपर तुमकहीं और जाके मेहनत मज़दूरी करो कि मुझे सालाना रक़म देतेजावो—और कभी ऐसा भी होता है कि जमीनों का मालिकआप खेती नहीं करता बरन देशी समाज के सिपुर्द सब खेती और चरस्थान करदेता है—और गुलामों को आज्ञादेता है कि जहां चाहें मेहनत मज़दूरी करैं॥

निदान गुलामीके ज़मानेमेंएकतो इसप्रकारकीजागीरहोतीथी कि गुलाम स्वामीके लियेमेहनत मज़दूरी करतेथे—दूसरेवहजागीरैं जिनमें गुलाम कुछ२ रुपयादेतेथे और कुछ२ परिश्रमकरतेथे—तीसरेप्रकारकी वह जागीरैंथींजिन-में गुलामों से मेहनतके बदले रुपया भी लियाजाताथा॥

मेहनतलेने के भिन्नमार्गथे— प्रथम शाहपाल के मशहूरहुक्मके अनुसार किसान लाचार नहीं कियेजासक्तेथे कि सप्ताहमें तीनदिनसे ज़ियादह काम करैं—परन्तु इसक़ायदे की पाबन्दी कमहोती थी—लोग इसके अनुसार कार्रवाई करते थे वह भिन्नरीतों से कामलेतेथे—कोई तो इसकी लफ़्ज़ी पाबन्दी करते थे और सप्ताहमें तीनदिन जैसे मंगल और बुधको कामलेते थे—परन्तु इससे बड़ीही तकलीफ होतीथी—क्योंकि इससे खेतों में लगा-तार काम नहीं होताथा—इससे कुछ सुन्दर यह रीतिथी कि आधेघराने के गुलाम सप्ताहके पहिले तीनदिनकामकरतेथे—और आधे बाकी तीनदिन--इसरीतिसे क़ानूनकी पाबन्दीभी होतीथी और खेतोंके काममें नागाभी नहीं

होताथा—परन्तु ज़ाहिरा ऐसामालूमहोताहै कि ज़मीनोंके मालिकोंमें बहुतेरों ने कठिनताका वर्त्तावकिया—और पालके हुक्मकी कुछभी इज्ज़त न समझी—क्योंकि पालके हुक्मसे किसानको कानूनसे वल न था कि ज़ाब्तेसे निन्दाकरते—वह केवल यह करते थे कि जितनी मज़दूरों की ज़रूरतहोती थी उतने मज़दूर हररोज़ बुलालेते थे—इसके फल किसानोंकी फसलके हक में हानिकारकथे—परन्तु इसका वदला यों होजाताथा कि किसानों को अपने खेतों में तब वीजडालने देतेथे जब वह ज़मीनोंके मालिकोंकी ज़मीन जोतलेते थे—इससे यह होताथा कि किसानों का अनाज पकने भी नहीं पाताथा और ज़मीनों के मालिक काटचुकते थे—परन्तुइससे हमेशह कृतार्थी नहींहोती थी—और इसमें वहुधा किसानोंही की हानिहोती थी—ऐसी दशावों में केवल किसान यह करसक्ते थे कि सुबह के छः वजे से आगे अपने खेतोंको जोतते वोते—और इधर रातको नौ वजे के पीछे—अव दो२जगह मेहनत क्योंकरहोसकै—पस किसान दिनको अपनेमालिकों के खेतों में कम मेहनत करते थे जिससे अपनेखेतोंको खूब जोत वो सकैं॥

वहुतेरे लोगों की वात सही है कि इस प्रवन्ध के डौल की कृतार्थी विशेष कर उन लोगों पर मुनहसिर है जो प्रवन्धक हैं--और यही घराने के गुलामों के रवाज का भी हाल था—जब ज़मीनों के मालिक अपने गुलामों के साथ योग्यता और वुद्धिमानी से वर्ताव करतेथे तो किसानों को निंदा का कोई कारण न था—और वह उनलोगोंके देखे चैनमेंथे जिनको किसी अपने मालिक की रोक टोक नहीं होती—और पूरी२रिहाई मिलती है--मैंने जो यह वयान किया है कि छुटे लोगों की अपेक्षा रूसके गुलामों की हालत अच्छी थी--इससे यह समझना चाहिये कि में किसी जंगली जात के छूटे हुये लोगों का वयान करताहूं—जिनमें क़ानून का नाम भी नहीं है—और उनको लूटमार करने की रिहाई हासिल है—नहीं२में उन लोगों का जिक्र करताहूं जो अपनी सुभाग्य से इंगलिस्तान की प्रजा हैं और जिनके साथ इंगलिस्तान के कानून के अनुसार वर्ताव कियाजाता है और वह भी किसी दूर की नई आवादी में नहीं वरन मुख्य इंगलिस्तान में--गुलामीरीतिके जो लोग विल्कुलप्रतिकूलहैं उनकीचाहे जो कुछ सम्मतिहो परन्तु इसमें कभी शक नहीं कि ऐसे जमीनों के मालिकों के गुलामों की दशा जो मेहरवानी और नेकी के साथ वर्ताव करें इंगलिस्तान के वहुतेरे खेती पेशा कुलियों से वहुत अच्छे थे—हर घराने का एक जाती मकान होता था और उसमें गोभी का एक वाग़ होताथा—और दो एक घोड़े—दो एक गाय—चंद भेड़ियां—हलचलानेके हथियार और देशीसमाजों की जमीनों

में एक भाग भी ज़रूर होता था—इसके सिवाय खेती के लिये और बस्तुवें भी ज़रूर होतीथीं—इन सबके बदले में उसको ज़मीन के मालिक का इतना काम करना पड़ताथा जितना बुरा न मालूम हो—जैसे जो किसी गुलाम के तीन जवान लड़के होते तो दो लड़के जमींदार का काम करते और तीसरा लड़का घरके कामों को देखता--आसमानी ज़मीनकी आफतों से उसको यह भय था कि हमेशह के लिये तबाह होजाऊंगा—जो उसके घरमें आग लगजाती या उसके पशुमरी में मरजाते या कई सालतक कोई न कोई आफत आती और बीज बोने का उसके पास न रहता तो वह अपने मालिक से सहायता लेता—सर्कारी ओहद्दारों को हरप्रकारकी उपाधियों से वह रक्षा से रहता है क्योंकि जो पोलीस को किसी काम में दखल देने की जरूरत होती तो वह ज़मीन के मालिक के पास जाते क्योंकि जमींदार अपने गुलामों की चाल चलन के कुछ ज़िम्मेदार होते—गुलाम संतोष करते थे और विना हल्ला गुल्ला के जीवन पूर्ण करते थे—और बूढ़े होकर भी जो मरते थे तो तमाम उमर उनको गुलामी की दशा बोझा नहीं मालूम होता था॥

यदि सब घराने के गुलाम इस तरह पर रहते तो रिहाई क़ानून पर रंज और शोक न होता परन्तु असल में गुलामी की हालत उससे सबही भिन्न थी—शोक है कि अभागी जमीनों के मालिकों में योग्यता और दया कम थी—उनमें बहुतेरे ऐसे थे कि गुलामों से अतिकठिन परिश्रम लेतेथे--और उनके साथ अच्छी प्रकार अयोग्यता का वर्ताव करते थे॥

जबरदस्त जमींदार चारप्रकार के थे (१) बहुतेरे ज़मीनों के मालिक अपने इलाक़े का आप प्रबन्ध करतेथे—और किसानों पर केवल इसकारण से उपाधि करतेथे कि मालगुज़ारी बढ़ा लेवें (२) बहुतेरे ज़मींदार सर्कारी अफसर पिंशनपानेवाले थे—जो अपने इलाक़ों में कुछ भय और प्रबन्ध बैठारना चाहते थे इसवास्ते वह उन मूर्खता युक्तियों से काम लेते थे जो उससमयतक सेनामें प्रचलितथीं और उनको खूब विश्वासथा कि सुस्ती और अप्रबन्धी आदि अपराधोंकी दवाई केवलयहीहैकि निर्दयतासे किसानों को मार पीट की मजा खूब दीजाय (३) ग़ैरहाज़िर अर्थात् अनोपस्थित किसान यह लोग आमदनीसे विशेष खर्च करते थे और अपने कार्यकर्त्ता या कारिंदेसे इतनी मालगुज़ारी मांगते थे जो इलाकेमें पीढ़ियोंसे वसूल न होती थी—परन्तु यह उसको धमकातेथे कि जो तू इतनी मालगुज़ारी न वसूल करेगा तो तुझको या तेरे लड़के को फौज में नौकर कराद्ंगा--वाहरी अंधेरनगरी—(४) गुलामी के आखिरी जमाने में कुछ आदमियों ने इलाके

खरीदे थे जिससे लाभ हो—उन लोगों ने परिश्रम किया कि थोड़ीहीदेर में उस इलाक़े से अपने को धनवान् करलें--उन मालिकों में वह सबसे ज़ियादह ज़बरदस्त थे जिनका अन्त में बयान हुआ है--गुलामों की बहादुरी से उनको कोई सरोकार न था न इससे वास्ता था कि जायदाद का क्या प्रबन्ध होगा--वह पेड़ों की लकड़ी काटलेतेथे--और पशुवों को बेंचलेतेथे और धमकाकर मालगुज़ारी ज़ियादह वसूल करलेतेथे कि जो तुम न दोगे तो हम तुमको या तुम्हारे लड़कों को फौज में नौकरकरादेंगे- रुपया वाले गुलाम को लाचार करते थे कि बहुत रुपया देकर छूटजायं--चाहे क़ानून के प्रतिकूलही क्यों नहो--इस कार्रवाई से थोड़ेही साल में उन्होंने अपने गुलामों को सत्यानाश और नष्ट करदिया परन्तु इलाके की जो कीमत दीथी वह इस अर्से में उन्होंने वसूल करली--और भला चंगा फायदा होरहा जो किसानों के कुछ घराने बेंचडालते या किसी और इलाके में उनको लेजाते या उस सर्कारी बंक में गिरों रखदेते जो जायदाद गैरमन्कूला पर आंख बंद करके रुपया उधार देताथा तो और भी लाभ उनको मिलताथा ॥

ज़मीनों के मालिक किसानों पर दो तरह की जबरदस्ती करतेथे एक क़ानून के अनुसार प्रचलित पाया था--और एक वह खुद ज़बरदस्ती करतेथे--क़ानून की रीति से ज़बरदस्ती की कोई हद्द न थी--क़ानून में लिखा है (कि ज़मीनों के मालिक को सामर्थ्य है कि अपने घराने के गुलामों से हरप्रकार का परिश्रम करायें--और रुपया वसूल करैं और खिदमतलें परन्तु शर्त यह है कि किसानों को नष्ट न करदें--और क़ानून के अनुसार जितने दिन उनके निजके कामों के लिये नियत हैं उनमें मेहनत नलें ) इसके विहीन उसको यह भी अधिकार है कि-क़िसानों को दास बनायें और घरका काम धंधा उनसे लें--या यह करें कि भारी अमीरों के यहां उनको नौकर रखाकर उनका मासिक आप लेलें--जो किसान कोई अपराध करै तो ज़मीनों का मालिक उनको मार पीट सक्ता है—परन्तु चालीस कोड़े या१५डंडे या छड़ी से ज़ियादह दंडनहीं देसक्ता और जो उसके निकट कोई किसान बड़ाही बदमाश औरदुष्ट हो तो उस समय ज़मीनों के मालिकों को सामर्थ्य है कि उसको हाकिमों के सिपुर्द करदे—कि उसको सेना में नौकर करलें—या सैबेरिया को घरसे भेजवादें—यह बात ज़मीनों के मालिकों की इच्छा परथी—और जो दुष्टता करै और मामूली दंड से ज़ियादह दंडका अपराधहोतो उसको अख्तियार था कि पोलीस या फौज के द्वारा उसको सीधा बनावें ॥

इन्हीं क़ानूनीद्वारोंसे ज़मीनोंके मालिक अपने किसानों पर ज़बरदस्ती करते थे—और साफ ज़ाहिर है कि जबकी कोई हद न थी—क़ानून से

ज़मीनों के मालिकों को आज्ञाथी कि किसानसे जितनाचाहे रुपयाले या मेहनत—और सबदशा में गुलामों को हुक्म था कि आज्ञाकारी और दास बनेरहैं--यदि मारने पीटनेको कानूनमें एकहद्दथी परन्तु उसको अख्तियार था कि चाहे जितने कोड़े फटकारें और इसमें भी शकनहीं कि गुलामों में किसीके फरिश्तेको भी खबर नथी कि कोड़ों और लकड़ियों की मारके लिये एक हद नियत है—ज़मीनोंके मालिकों में भी यकादुकाही कोई जानताहोगा--कुल ज़मींदार अपनी मर्जी के अनुसार मारतेपीटते थे--और हाकिम लोग कभी इसमें दखल देतेही न थे—हां जो कोई ज़मींदार बहुतही बदनाम होजाता तो शायद कुछ दखल देते—परन्तु किसान मारने पीटनेको बुरा नहीं समझते थे—वह कोड़ों और दण्डोंसे कहीं ज़ियादह इसकामसे प्रतिकूल थे—कि कहीं ऐसा न हो कि ज़मींदार साहब हमारेलड़कों को सेनामें नौकरकरादें—क़ानूनके अनुसार तो केवल उन्हीं गुलामों के साथ इसप्रकारके बर्त्तावकरने की आज्ञा थी जो इतने खराबवज़ाके और दुष्ट थे कि उनकी सलाहपर आनेकी आशाही नहीं रहथी—परन्तु हाकिमों की रीतिथी कि जो कोई उनको सौंपागया उसको विना जांच फौज में नौकर करदिया--इसवास्ते ज़मींदार इस धमकीको ज्यादालेनेका द्वारामानताथा—और उसका बड़ा गुण होताथा॥

गुलामोंको इस ज़बरदस्ती और विशेष लेनेसे कोई बचाव का द्वारा न था—क़ानूनके अनुसार वह किसी उपाधिकी निन्दा नहीं करसक्ता था—न उस स्वामी को दंड दिलवासक्ता था जो उनपर बड़ा ज़ुल्मकरते थे और नष्टकरडालतेथे—यदि गैवर्नमेंटका मनोरथ था कि उपाधींवर्त्ताव और ज़ियादह लेनेसे बचेरहैं—परन्तु ज़मींदार और गुलामके मामिलेमें कभी आश्चर्यही बोलते थे—और भयथा कि ऐसा न हो ज़मींदारोंकी हुकूमत इससे जातीरहे—और किसानलोगों में उपाधिकी उमंग पैदाहोजाय—घराने के गुलाम भाग्यपर धन्यवाद देतेथे-- सबसे सरल बचावका डौल उनके लिये यह था कि डङ्के की चोबपर ग़दरमचावैं—परन्तु यह कभी आश्चर्यही हुआ होगा—क्योंकि उनको परीक्षा से मालूम था कि जो इसप्रकारका परिश्रम करेंगे तो सेनामें तुरन्त खबर लीजायगी और बड़ी कठोरतासे दंडदियाजावेगा सबसे अच्छी यह युक्तिथी कि बदलजांय और आगलगायें या मारना काटना आरम्भकरें॥

अब पाठकोंको यह अवश्य ध्यानहोगा कि जब ज़मीनोंके मालिक किसी बातके पाबन्द न थे और उसपर बहार यह कि क़ानूनसे उनको ज़बरदस्ती केअख्तियार भी अपरमित प्राप्तथे तो फिर वह किसानों से ज़बरदस्ती रु-

पया मनमाना लेतेहोंगे--परन्तु सत्यमें ज़ियादहलेना बड़े कष्टका कामथा--रूसी किसान में यह योग्यता है कि सन्तोषकेसाथ तकलीफ सहलें--यूरुपमें मेरे निकट किसीज़ातमें यह योग्यता नहींहै कि कष्टभी सहताजाय और वराबर सामनाभी करतारहै—बेधर्म ज़मीनों के मालिकों को किसानों की इस शक्ति और योग्यतासे हारिहोतीथी—इधर यह वरावर जब्रकरतेथे उधर वह वरावर उपाधि सहते थे—और आह नहीं भरतेथे—और लालचीज़मींदारों को एक कौड़ीतक नहींदेतेथे इधर गुलामों को मालूमहुआ कि उनके मालिक ज़ियादह लेने और लालचके हाथों विकगये—और उधरउन्होंने अपने बचावकी फिक्रकी सबसे ज़रूरी तो यहउपाय था कि जिनपशुवों की उनको ज़रूरत नहींथी उनको बेंचडालते थे और जायदादमनूकूलाकी भी कोड़े करते थे—केवल वह वस्तु रखलेतेथे जो रोज़के कामकीथीं—इस बेंचसे जो थोड़ासा रुपया जमाहोताथा उसको मकान में या इधर उधर गाड़देते थे—इसकेपीछे ज़मींदार चाहे धमकाता या दंडदेता परन्तु गाड़ाहुआ रुपया उसके पुरखोंको भी नहीं मिलता--इनदशावों में बहुतेरे किसान बड़ाकठिन दंड पातेथे—उनके लड़के सेना में ज़बरदस्ती भरतीकियेजाते—परन्तु वह बराबर यही कहतेजाते थे कि हमारे पास रुपया नहीं है कि अपनेको और अपने लड़के को इस दुःखसे बचायें—लोग तो उनको सलाहदेते थे कि जो थोड़ी रकम तुमने जमाकीहै वह ज़मींदारों को देदो—परन्तु किसान औरही दलील करते थे--उनको पूर्ण विश्वासथा कि जो वह अपनी थोड़ी रक़म देदेंगे तो दशदिन तो चैनसे कटैंगे परन्तु फिर वही सामनाहोगा—और फिर उनको कष्ट सहनापड़ेगा—और पछितायेंगे कि जमाकीहुई रकम व्यर्थ नाहक़ करदी—वह शोचते थे कि जब ज़मींदार देखैगा कि उसके परिश्रमों का कोई फल नहीं निकलता तो अन्तको थकजायगा—ऐसे ख्यालों ने उनको फायदा पहुंचाया—परन्तु यह बराबर हुआकिया कि जब किसी ज़मींदारने अपने किसान पर उपाधिकी तो वह घबराके भागखड़हुये--यदि इलाके हर तरफ खुलेहुये थे इसवास्ते भागजाना बहुतही सरल कामथा--और उसकी चौकसी बहुतही कठिनथी—बदलाहुआ किसान सांमीलहोरहता और किसी को कानोकान खबर न होती—अब प्रश्न यहहै कि ज़मींदारके उपाधिकरनेके पहिले सबकेसब क्यों भागनहींजाते थे—प्रथम तो उसकी बीबी और कच्चेबच्चे होतेथे ऐसा कदापिनहींहोसक्ता कि वह उनको साथलेकर भागे इसवास्ते भागजाना मानो पूर्णायुकेलिये जी का दांपया--इसकेसिवाय भागेहुये गुलामका जीवन डाहके योग्य न था—उसको हरदम खटका था कि पोलीसके लोग पकड़लेंगे—वह कैदहोजांयगे या

अपने मालिकके पास फिर भेजादियेजायगे — बदलेहुये किसानोंको जिन्दगी इतना बोझा होजाती थी कि कुछ महीनों या कुछ सालकेपीछे वह अपने आप अपने २ घर लौटआते थे ॥

बदलेहुये किसानों और उन किसानोंकी जोबला राहदारी के परवाने इधर उधर घूमा करते थे दो किस्मैं थीं—एकनया जवान किसान—बदन के मज़बूत यह लोग या स्वामी की उपाधिसे भाग जाते थे याफौजमें जबर-दस्ती भरती किये जानेके कारण से बदल जातेथे — ऐसे बदलेहुये किसान अपने लिये एकनया निवासस्थान तजवीज़ करते थे — सब दाक्षिणी सूबों में जाके बसते थे — जहां मज़दूरों की बड़ी कमी थी — बहुतेरे ज़िमींदार किसानों के जाने से खुश होते थे — और राहदारी के परवाना का कभी ज़िक्रही नहींकरतेथे — दूसरे वह किसान थे जो हमेशहकेलिये बदलेरहतेथे— यह बहुधा रांड़ैं स्त्रियां होती थीं या वह मर्द जिनकी स्त्रियां मरगईहों जिन को रंडुआ कहते हैं — उनके घर न होताथा वही लेखाकि फटकनंग गिरि-धारी जिनके लोटिया न थारी — और आलस्य के कारणसे परिश्रम करना न पसन्द करते थे — उनमें से बहुतेरे यात्री बनजाते थे यात्रीपन में उनको खाने को बखूबी मिलता था — और बहुधा कुछ रोवल सिक्के भी मिलजाते थे — और जो कोई पोलीसका अफ्सर उनको पकड़ता तो वह रिशवतदेकर बचजाते — इस प्रकार का जीवन काटना रूस में मुख्यकर सरल है--वहां तपस्वी स्थान बहुतसे हैं — तीन दिनतक हर आदमी उसमें रहसक्ता है--उस से कोई न पूछता तुम कौनहौ — परन्तु जो वहांके बड़े तपस्वीकी कोई खिद-मत करता तो तीनदिन तकसे ज़ियादह टिक सक्ता मानों खिदमतही की टिकट लगीहै ऐसा तपस्वियों को न चाहिये — अब सुनिये कि वहांके क़सबों के धनवान् व्यापारी पुण्यको मोक्षका द्वारा समझतेहैं — गांवतकमें यात्रियों का बड़ा सत्कार और आदर होता है — इसबात पर कि यात्री लोग चोरी आदि कामों से सन्तोष की लगाम खींचे रहैं—जो उसके पेशे के प्रतिकूल हैं जो लोग सादे भोजनोंपर सन्तोषिकथे उनको यहभोजनोंका द्वारा जीवन पूर्ण करने के लिये बहुत था—और जिन लोगों को लालच से मित्रतार्थी वह अपनी चालाकीसे पुराने फिशनके आदमियोंको दोनों हाथोंसे लूटतेथे ॥

अब बचाव के लिये किसानों ने आगिलगाना और मारना आरम्भ कर दिया किसी शुद्ध नक्शेसे यह नहीं पायाजाता कि कितने गांव और मकान जलायगये—हां खेती के झगड़ोंमें जितने आदमी मारेगये उनकी संख्याके शुद्ध२ नक्शे मेरेपास थे — परन्तु शोक है कि वह मुझसे कमहोगये — परन्तु मारेहुयों का बीजक भारी न था — इसका कारण यह है कि किसान बड़े

सन्तोषिक और बड़े कष्ट सहनेवाले आदमी होते हैं—और कुछ यह भी कारण था कि ज़मींदारों में ऐसे वधिक कम थे जैसे लोग उनको समझते हैं—जो कोई मारा जाता था तो उसकी बड़ी जांचहोती थी—अपराधीको कठिन दण्ड दियाजाताथा जिससे और लोग डरैं—और उनपर जो जबर-दस्ती होती थी उसको कोई नहीं सुनता था—किसान चुराके उन वेचारे सतायेहुयों के साथ सहदुखी करते थे॥

घराने के गुलामों के ज़िक्रमें मैंने केवल उनका हाल वयान किया है—जो सब किसान थे--उनके सिवाय और एक प्रकारके गुलाम भी थे जिनको दोरोदी कहते हैं॥

यह गुलाम घरानेके गुलामके समानथे—इनको तन्ख़्वाह नहींमिलतीथी उनको यह सामर्थ्य न थी कि एक स्वामीको वदलकर दूसरेकी गुलामी करैं—रीति से उनको कुछ सामर्थ्य न थी और जो उनके मालिक उनको दण्ड देते या किरायेपर चलाते या वेंचडालते तो यह कोई अपराध न था॥

इन गुलामों की संख्या कामके सामने में वहुत जियादह थी इस वास्ते वड़ी सुस्ती में वसर करते थे—परन्तु जो किसान उनके दर्जे में आजाता तो वहउसके कष्ट समझताथा—क्योंकि इसमृत्युसे एक तोवह अपने जमीनों के भाग से वेनसीव रहता दूसरे जो कुछ रिहाई उसको मिली थी वह भी जातीरहती--परन्तु यहकभी आश्चर्यही होताथा कि ज़मीनोंका मालिक किसी मज़बूत किसानको घरके कामकाजकेलिये नियतकरता—उनमेंसे जिनलोगों का व्याह होजाता था उनका दर्जा किसानों और खिदमतियों के मध्य में होताथा—उनका स्वामी उनके खाने के लिये एक माहवारी रक़म देताथा और सालभरको पहिनने के लिये कपड़ा—उनको अशक्ति होकर एकगांव के मकान के क़रीव रहना पड़ता था इन सवके पास एक २ घर या कमरा होता है—और गोभी का एकवाग़—और जिनका व्याहनहीं होताथा वह विल्कुल घरके नौकरों की तरह रहते थे॥

जमीनोंके मालिकोंके तअल्लुके जितने घरानेके गुलामथे उनमें आखिरी मर्दुमशुमारीके हिसावसे प्रतिशतक ६$\frac{3}{4}$ से जियादाही ज्यादा उन कामोंकी संख्या थी--और उनकीसंख्या वढ़तीहीजातीथी क्योंकि इससे आगेकी मर्दुम शुमारीमें केवल४$\frac{1}{2}$ प्रतिशतक संख्याथी और मज़ा यह कि उस सन्में घरानेके गुलामों की संख्या दो करोड़ पांचलाख छियत्तर हज़ार दोसौ सैंतीससे घट कर दो करोड़ एकलाख अट्ठावन हज़ार दोसौ इकतीस रहगई॥

अव मैं इसवात को समाप्त करताहूं परन्तु मैं खूव जानता हूं कि जो कुछ मुझे लिखना था वह मैं अच्छी तरह न लिखसका—मैंने परिश्रम किया

था कि घरानेके गुलामों की रीतिका हाल मामूलीतरहपर लिखूं--यदि मेरेपास मसाला इतना जमाहै कि लगातार लिखना आरम्भकरदूं—परन्तु मैं उनका हवाला न दूंगा क्योंकि मेरी रायमें किसी देशके अपराधोंसे उसकी असली हालत नहीं मालूम होसक्ती-- जो कोई मुंसिफ इंगलिस्तानके डौलडाल का हाल तलाक़ से आरम्भ करै तो अत्यन्त व्यर्थ और विना शिर व पैर के जरूर मालूम होगा—इसी प्रकार जो कोई आदमी रूसकी गुलामीरीति के हाल में केवल जमींदारों की उपाधि और अन्याय और आलस्य का हाल लिखे तो न्यायके प्रतिकूलहै—यद्यपि उपाधि और अन्याय तो अवश्य होता था परन्तु आश्चर्य ऐसा—मुझे विश्वासहै कि और देशोंके लोग गुलामी रीतिकी उपाधि और जुल्म को बढ़ाव के साथ बयान करते हैं यदि मैं थोड़े उदाहरण लिखूं बिन जरूरी होगा ॥

परन्तु यह ख्याल न करना चाहिये कि जो उपाधि जमीनोंके मालिक करतेथे उनके हाल जो मैंने स्पष्ट नहीं लिखे तो इससे यह मनोरथ है कि मैं उसके दोषों को छिपाऊं यह कदापि नहीं होसक्ता कि इतने जियादह अख्तियार किसी को मिलें और वह उपाधियां न करैं—और न यह होसक्ता है कि ऐसे सामर्थ्य के स्वामी और भय युक्त आदमियोंकी प्रजा उसके खराब गुणसे कष्ट में पड़ै—और यहभी याद रखना चाहिये कि यह खराब गुण केवल गुलामोंही पर नहीं पड़ा वरन जमींदारभी इससे न बचसके—कसवाती रूसियोंके जीवन का एक गुण है कि आदमियों से शत्रुता हो—और हृदय को बल न दे--यदि गुलामी से यह दोनों बातैं नहीं पैदा होतीं परन्तु इस गुलामी की रीति से यह अवश्य हुआ कि उन दोनों दोषों को उसने बरक़रार रक्खा—निदान गुलामी से हरप्रकार की उन्नति का द्वारा बंद होता था—जब लोग आलस्य की नींद से जाग कर उन्नति की वृत्ति में पगधरने लगे तो घराने के गुलामी की जड़ खोदने का ख्याल सबसे जरूर समझागया--

इति

———※———

# रूसका इतिहास

———※———

## उल्लास पचीसवां

### घराने के गुलामों का छूटना ॥

बहस आरम्भहुई—मुख्य कुमेटी—लिथवायनिया सूबों के भारी अमीर—ज़ारने अमीरोंको परदह में छिपा दिया—अखबारों की उमंग—ज़मीनों के मालिक—पोलीटिकल विलोला—शत्रुता नहीं हुई—गवर्नमेंट—सबकी सम्मति—स्पष्टकी कुमेटियां—कमीशन—स्पष्टके नायब—नाराज़ी—शाही बिज्ञापन—क़ानूनकी बुनियाद—घरानेके गुलामोंकी नाउम्मैदी—चैनके हुक्म—एक अजीब हाल—रिहाई—रिहाई किसने दी—

रूसके पोलीटिकल प्रबन्धकी एक मुख्य जड़ यहहै कि सर्कारी कामोंमें जब कभी कोई नई बात कीजाती है तो उसका आरम्भ आप राजाधिराज की ओरसे होताहै—घरानेके गुलामों के रिहाईकी इच्छा जो दूरतक फैली हुई थी तबतक प्रकट नहीं होने पाई जब तक जार रूसने अपने ख्यालों को छिपा रक्खा—शिक्षा पाये हुये दर्जे बड़ी रुचिसे राह देखते थे कि कुछभी चिह्न जाहिर हुये और उनकी यह रिहाई बहुत जल्द पूरीहुई--सन् १८५६ ई० मार्च में एक विज्ञापन मुद्रित हुआ था कि पश्चिमी राज्योंसे सलाह होगई है—इसके कुछ दिन पीछे महाशय ज़ारने मास्कू के भारी अमीरों और फौजके भारी अफसरों से कहा कि कुछ बे बुनियाद गप्पोंके दूरकरने के मतलबसे मैं इसविज्ञापन देनेको जरूरी समझताहूं कि अभीमेरा इरादा घराने के गुलामोंकी जड़ खोदनेका नहींहै—परन्तु इसमें शक नहीं और तुम आप जानतेहो कि घरानेके गुलामों के उपस्थित हालकी दशा पूर्व अनुसार नहीं रहसक्ती—ऐ साहबो मैं चाहताहूं कि तुम लोग ध्यान करो कि इसका बचाव किस हालमें होसक्ताहै—औरमेरे शब्दोंको भारी अमीरोंकी जमाअत के सामने ध्यान करनेके लिये आगे करदो ॥

प्रसिद्ध है कि इन शब्दोंसे यह मनोरथथा कि भारी अमीरोंका जी टटोलैं—और उनको वहकायें कि वह अपना से यह तजवीज आगे करैं—जो यही इरादा सत्य था तो इस विवादका फल इच्छानुसार न निकला मास्कू के अमीरों के जीमें गुलामों की रिहाई की उमंग वहुतही कमथी—और जो लोग असल में चाहतेथे कि गुलामी दूर होजाय उनके निकट राजाधिराज के शब्द इतने ब्यर्थ और पोच आगेके कहने से मिलेथे—कि इससे यह नहीं सावित होताथा कि कोई काम असल में किया जायगा—इससे जो उमंग पैदा होताथा वह शीघ्र बंद होगया—और कुछ जमाने तक और तदवीरैं काम में नहीं आई—इसवास्ते वहुतेरे आदमियों की सम्मति थी कि इस प्रश्न पर जो ध्यान किया गया था वह बंद किया गया—लोगों की राय थी कि गवर्नमेंट वेशक यह वहस अवश्य आगे करना चाहती थी परन्तु ज़मीनों के मालिकों की बेपरवाही और प्रतिकूलता देखकर डरपोक होगये—और चुप होरही ॥

राजस्वामी असल में निराश होगया—उसको आशा थी कि उसके शुभचिंतक मास्कू के भारी अमीर जिनमें से वह अपने आपको भी एक खम्भ वनाताथा—तुरन्त उसके इशारे के अनुसार कार्रवाई करेंगे—और पुरानीही राजधानी से यह कार्रवाई आरम्भ होजायगी—और जब शहर मास्कू में कार्रवाई होजायगी तो वेशक और सूबे भी इसकी पैरवी करेंगे—अब उसको मालूम होगया कि जिन मुख्य जड़ोंपर रिहाई दीजायगी वह गवर्नमेंट को लिखना चाहिये इसवास्ते इस मतलब से उसने एक छिपी कुमेटी नियतकी जिसमें वड़े२सर्कारी अफ्सर शामिलथे ॥

इस समाज का नाम मुख्य समाज किसानों के कामों के जुदा करने को रक्खा गया था—इस समाज ने छः महीने तक इस वहस पर खूब ध्यान किया—गुलामी की रिहाई तजवीज़ रूस में किसी तरह कोई वात न थी—मलका कैथरायन दूसरी के समय से गवर्नमेंट वरावर परिश्रम करती गई कि गुलामों की दशा को उन्नति हो—और कई समयों पर गवर्नमेंट को ख्याल हुआ कि सबको रिहाई दीजाय—यदि इन परिश्रमों का फल वर्ताव से वहुत वाहर हुआ परन्तु और नहीं तो इतना उम्दा फल तो जरूर वाहर हुआ कि इस प्रश्न का चरचा जियादह होनेलगा और कुछ वुनियादैं मुख्य इससे निकलीं जो कुछ आगेकी कुल तजवीज़ोंकी वुनियाद होगये—इन वुनियादों मेंसे मुख्यजड़ यहथी कि गवर्नमेंट किसी ऐसी तजवीजको स्वीकार न करे—जिससे किसानों को जमीन से कोई भी सम्बन्ध न वाकी रहे—और वह मारे२फिरें—क्योंकि ऐसी तजवीज से टिकस जमा होना अयोग्य

था—और ख्याल भी था कि इससे बहुतही भयंकर अप्रबन्धी खेती के सम्बन्धिक पैदा होजाती—इस आम बुनियाद के सम्बन्धिक एक और बात थी कि जो किसानों के लूटी हुई तरह से बाहर चले जाने पर कठिन रोक टोक कीजाय तो अवश्य होगा कि गांव के अति निकट में उनको ज़मीन दीजाय--नहीं तो चाहे वे चाहे ज़मीनोंके मालिकोंके वशहोजायंगे--और इससे एकनईऔर खराब तरहकी गुलामीकी दशा पैदाहोजायगी -और जो ज़मीन किसानों को दीजायगी तो योग्य होगा कि ज़मींदारों से ज़मीन छीन लें - और जो ज़मींदारों से ज़मीन छीनलीजायगी तो वह समझेंगे कि गवर्नमेंट ने न्याय के प्रतिकूल हमारे मालिकाना हक में कदम मारा--इन्हीं ख्यालों से निकोलिस ने घराने के गुलामों की रिहाई की बाबत कोई दृढ़ उपाय नहीं किया—अब कुमेटी के सभासदों पर कि सबके सबज़मीनों के मालिक थे उसका बड़ा गुण पड़ा ॥

यदि ड्यूककानिसटिनटायन ने कि मुख्य इसी अर्थ से कुमेटी के सभासद नियत हुये थे—ज़ियादह परिश्रम की कार्रवाई योग्य हो—परन्तु कुमेटी ने इतनी मुस्तैदी नहीं प्रकटकी जितनी ज़रूरत थी—इसवास्ते हुक्म हुआ कि दृढ़ उपाय करना चाहिये—और एक उम्दा समय उसके हाथ आया॥

लिथवायनिया सूबों में जहां के बड़े अमीर पोलेंड निवासी थे--किसानों की शोक युक्त दशा पर निकोलिस के समय में गवर्नमेंट ने चाहा कि घराने के गुलामों के मालिकों की उपाधि की सामर्थियों को परमित करदें—इसवास्ते मालिक और गुलाम का बयान होचुका—इससे बड़ी नाराज़ी फैली और ज़मीनों के मालिकों ने अब तजवीज़ किया कि यह बयान फिर देखाजाय—गवर्नमेंट ने इससे लाभ पाना चाहा—यह प्रकट किया गया कि ज़मीदार अपने गुलामों को रिहाई देनेवाले हैं इसवास्ते एक शाही आदेश तैयार हुआ—उसमें ज़मींदारों की कल्पित इच्छा से गवर्नमेंट ने एका करलिया—और उनको सामर्थ्य दिया कि कुमेटियां नियत करके क़तई तजवीज नियत करलें—हुक्म में रिहाई का शब्द कहीं नहीं था परन्तु कल्पित था--क्योंकि नीचे साफ लिखाथा कि घराने के गुलामी की रिहाई अवश्य होनी चाहिये—परन्तु लिखने पर—चार रोज़ के पीछे एक मंत्रीने व ज़ारने छिपे हुक्म के अनुसार तमाम रूस में गवर्नरों और भारी अमीरों के पास एक हुक्म भेजा और उनको खबर की कि लिथवायनिया के सूबों के भारी अमीरों को यह मुनासिब और ज़रूरी मालूम हुआ कि किसानों को छुटवादें—और उनके इन भारी ख्याल को महा श्रेष्ठ समझके ज़ारने दिल से पसन्द किया—इस हुक्म के साथ इस हुक्म और मन्त्री के

जड़ों की नक़ल भी थी जिससे और सूबों के भारी अमीर भी वही मनोरथ प्रकट करैं ॥

इस हुक्मसे तमाम देश में बड़ी उमंगहुई—ऐसा कोई न था जो योंहीं समझगया हो कि और सूबों के अमीरों से भी मनोरथ कियाजाता है कि वहभी अपने गुलामोंके छुटानेका मनोरथ प्रकटकरैं—जब कभी कोई जबरदस्त बादशाह इस प्रकारके कठिन शब्द काम में लाता है तो उसका मतलब साफ यह होता है कि ऐसाही किया जायगा—और अग्रशोची शुभचिन्तक तुरन्त समझजाते हैं—यदि किसी को शक भी थी तो उसकी शक बहुत जल्द दूरहोगई—क्योंकि कुछ सप्ताहों के पीछे राजस्वामीने साफ कहा कि हमको आशा है कि ईश्वरकी सहायता और अमीरोंकी सहायता से इसकाम का खूब प्रबन्ध होगा ॥

अब रूस के गवर्नमेंट ने बड़े ध्यान से देखना आरम्भ किया ॥

अखबारों ने जो घराने के गुलामों की रिहाई के बड़े सहायक थे—बड़ी तारीफों और उमंग के साथ आशीर्वाद दिया कि यह बहस आरम्भ हुईहै--और लिखना आरम्भ किया--कि इसकी इसरिहाईसे रूसकी भाग्य खुलजायगी गुलामी की रीति तो जातके साथ नासूर का काम कररही थी—और जात के रक्त में इसका विष गुण देरहा था—सर्व ज्ञातियों पर भारी बोझ था-और वह रोती थी हर प्रकार की उन्नति का इससे द्वारा बन्दहोता था--यह ऐसा बोझ था कि रिहाई और मुस्तैदी से काम करना कठिन था—इसी कारण से पश्चिमी यूरुप के देशों का सन्मुखका विन्दु नहीं होसक्ता था—यदि रूसका पीछा यह बला छोड़ती तो अच्छा विछा क्या कुछ कर दिखाता—निदान जितने मुन्शी और लड़ाई लिखने वाले इस राज्य में थे वह सब रिहाई की सहायतामें दलीलैं करते थे—उपदेशको उपदेशक लोग कहतेथे कि उपस्थित हानि गुलामीकी रीति का फलहै—और यत्र गुलामी की रीतिहोगी तत्र दुनियां कहां—वकीलोंकी सम्मतिथी कि जो ज़बरदस्ती और उपाधि की सामर्थ्य जमींदारों को किसानों पर है वह क़ानूनसे सब अप्रचलितहै—उपाय कर्त्तावोंकी सम्मतिथी कि सौदागरी और कारीगरीकी बढ़ती के लिये यह काम अवश्य था कि मजदूरी देकर कुलियों से काम लियाजाय इसका यह अर्थ कि गुलाम बनाये जायं वही मसला हुआ कि अन्धा बैल घुमाय के जोते—हकीमों की सम्मतिथी कि देशोन्नति के लिये योग्यहै कि गुलामीकी रीतिको जो पुराने जमानेकी मूर्खताका फलहै तुरन्त दूर करना चाहिये—और बहुतेरे आदमी लिखा और कहा करतेथे कि आपस भाइयों के समान होनाचाहिये—और बल रहित को बलवान की उपाधि

और अन्याय से बचाना चाहिये—निदान उस समय के अखबार एकही वाणी बोलते थे—और उमंग गलियों में बहती थी—ऐसी मुस्तैदी और उमंगकी लिखावट से भारी अमीरोंके दर्जेके बहुत बड़ेहिस्सेके ख्याल एक थे· निकट २ सब अमीरों की इन नये ख्यालों से एकापन था--शिक्षायुक्त नये जवान भी उसके सहायकथे—शिक्षापायेहुये नये जवान तो खैर आदि से गुलामी की रीतिको जातकी अप्रतिष्ठा समझतेही थे परन्तु बूढ़े आदमी तक जिनकी डाढ़ी सनहोगई है और नाती पूतकेथे और जिन्होंने उमरभर गुलामी के परिश्रम से चैनके साथ जीवन पूर्ण कियाथा दक़यानोसी कहते थे और सम्मति करते थे नये ख्यालोंके सन्मुख में गुलामी की रीति बाक़ी नहीं रहसक्ती—और जिन लोगों ने पहले अखबारों और किताबों को देखाथा वह बड़ी रुचि से पढ़ने लगे॥

कोई पोलीटिकल बातों ने जिनका बयान अखबारों में कहीं नहीं था रिहाई के सहायकों की उमंग और भी बढ़ादिया—यदि अखबारों की जांच और देखने के लिये एक हाकिम नियत था तो भी शिक्षा पाये हुये आदमी फ़्रांस और जरमनी के रिसाले पढ़ते थे—और इससे उनके दिलों में बड़ा विलोल पैदाहुआथा--किरूसके गवर्नमेंटके डौल डालमें बदली होनी चाहिये--सबका यही ख्याल था कि इस बदली से सारी हानियां दूरहोजांयगी--अब देशका प्रबन्ध नये साइंस के अनुसार होनाचाहिये—मामूली तरह पर न होना चाहिये हर दर्जे की प्रजा को योग्य है परोपकारोन्नति में जीसे परिश्रम करै—और बिना गुलामों के छुटाये उन्नति होना कठिन है--पहिले गुलामही से होनी चाहिये—भारी अमीरों को जो गुलामों पर सामर्थियां प्राप्त हैं उनसे वह फिरैं—और उसके बदले बहुत सुन्दर गवर्नमेंट में रहैं--यह इनाम उनको मिलैगा॥

परन्तु पुराने फिशनके भी बहुतेरे अमीरथे जो उन नयेख्यालोंके बिल्कुल प्रतिकूल थे—उनके दिलों पर इस गुलामी की बहस का औरही गुण हुआ--उनकी आमदनी केवल उनके इलाक़ोंसे होतीथी--और वहकभी ख्यालभी नहीं करसक्ते थे कि बिन सहायता घराने के गुलामों के वह खेतों का काम करसकैंगे--कठिन चौकसी और देखने पर तो किसान आलस्यी और मूर्ख रहतेही थे और जो स्वामी की चौकसी न करैंगे तो क्या पत्थर आशा है--या होगी--जो किसानों से आमदनी कम थी तो इस दशा में उनकी क्या दशा होगी जबकि बिना मजदूरी कोई कामही न करैगा—इन सब पर यह दिल्लगी थी कि ज़मीन का एक बड़ा भाग कुछ समय के लिये किसानों को दियाजायगा॥

जो ज़मींदार इनकामोंपर दृष्टिडालतेथे वह रिहाई से बहुतही नाराज़थे—परन्तु यह न समझना चाहिये कि यह नाराज़ी वैसेही थी जैसी इंगलिस्तान के किसानों को ऐसी धमकी की हालत में होती है--रुपये के शील से रूसी किसानों को इतना दुःख नहींहुआ जितना इंगलिस्तान के किसानों को होता -जो लोग हिसाव नहीं रखते और ग़म कुछ भी नहीं करते उनको रुपयों की हानियों का कुछ भी ख्याल नहीं होता--हां जो लोग अपनी आमदनी के अनुसार चलते हैं उनको खूब फिक्र रहती है ॥

यह काम ज़रूर मानने के योग्यहै कि नाराज़ी और भय सब में फैली हुई थी—रूसीतक नहीं चाहते थे कि उनकी आमदनी और इलाका जातारहे——परन्तु इसहुक्मसे किसीने प्रतिकूलता नहींकी जो लोग इस तजवीजके प्रतिकूलथे वह लज्जाकेमारे कुछ नहीं कहसक्ते थे—कि लोग उनको देशका अशुभचिन्तक और स्वार्थीकहैंगे--और वह यह भी वात जानते थे कि जो राज स्वामीको रिहाई देनी है. तो उनकी प्रतिकूलता क्या करसकैगी पत्थर—और जो शत्रुताकी तो लाभ नाममात्र महाराजा अथवा शाह नाराज़ होजांयगे—उनको खूब मालूमथा कि कुछभी शत्रुताप्रकटहुई तो ऐसा होगा जैसे वारूदकी मेखजीन में दियासलाई छुवाना—घराने के गुलामों को आशाथी कि जार उनको छुटादेंगे--यदि उनको कुछभी शकहुई या होगी कि ज़मींदार परिश्रम करते हैं कि जारकी तजवीजके प्रतिकूल कार्रवाई हो तो कठिन २ उपायों से रिहाई हासिलकरैंगे—वहुतेरे कादरों को भयहोनेलगी कि शायद किसान मारपर मुस्तैद हों—इसके अतिरिक्त कुल ज़मींदारों की रायथी कि यह परिश्रम भारी अमीरों को करनाचाहिये—कि गुलामों को रिहाई न मिलै ॥

यह विवाद भारी अमीरों के सन्मुख आया कि उसको हलकरदें—गवर्नमेण्टने इसतजवीजकी जड़ें लिखीं—और उसपर वड़ा दवाव डाला कि यह काम इसप्रकार होना चाहिये—यह अख्तियार गवर्नमेंट ने अपने हाथही में रक्खा—कि जो तजवीजें कमेटियों से हों उनको वदलें या न स्वीकार करें ॥

इन मुख्य जड़ों के अनुसार घराने के गुलाम धीरे २ छूटनेकोथे--उनको चाहिये कि कुछदिन और वह ज़मींदारों के मातहतरहैं—और इस अर्से में वह रुपया देकर या परिश्रमकरके अपने घर और वाग लौटालें—और ज़मीन के इतने भागों पर मालिकहों जिससे जीवन पूर्णहोसकै—और इस ज़मीनके वदले में वह सालाना लगानदें—लगानमें रुपयादें चाहै जो पैदा हो—खेतों में मज़दूरी करैं—निदान इनजड़ोंमें धीरे २ अदलावदली होगई

इसके समझने के लिये हमको उससमयकी पुस्तकों और अखबारों की ओर ध्यानदेनाचाहिये ॥

घरानेके गुलामों की रिहाईकेपहिले जितनी तजवीजैंचैनके मध्येहुईथीं— वहसब विनशिरपैरकी थीं शिक्षापायेहुये लोगोंकाख्यालथा कि रूसकोतुरन्त पश्चिमीयूरुपकेदेशोंसे वहसबरिहाईकी बुनियादें और ख्याल प्राप्तकरनेचाहियें जिनके विना रूस उनदेशोंसे बहुत घटगयाहै—अब सुनिये कि अखबारों और रिसालों में तो लोग यह सलाह देतेथे कि रिहाई को उन्नति होनीचाहिये—परन्तु कुछ आदमियों ने यह कहना आरम्भ किया कि रिहाई की तरह बुनियादें जिसको लोग कहते हैं उनमें बहुतेरी ऐसी जड़ें मिली हैं जो सब व्यर्थ होगई हैं—यह लोग अपने घरवालोंको डाटतेथे कि और जातों के पैरोंपरपैर अन्धोंकीतरह न धरो वरन अपनी परीक्षासे लाभ प्राप्तकरो— और उनग़लतियोंको न करो जिनके जालमें फंसेहो—इन नये सहायकों के निकट बहुत बड़ी ग़लती यहथी कि लोग अपने २ को भलामनाते थे कुछ आदमियों के लाभ के लिये बहुतसे आदमियों की हानिकरना निर्बलपर उपाधि करना इनबातोंकी बड़ी उन्नतिथी फ्रांस और जर्मनीके बड़े२ लायक आदमियों के यहीख्याल थे--जो इन पुरानेदेशों में ऐसी हानियां दूरनहीं होसक्तीं तो रूसमें कैसे जल्दी दूरहोसक्ती हैं अभीतो रूसकीआरम्भदशाहै ॥

मैं फिर लिखूंगा कि इसप्रकार के उपदेश का क्या फल निकला--जिस से लोगों को साफ २ इसका हाल मालूम होजाय--मैं कहचुकाहूं कि सूशल और पोलीटिकल बहस में रूसियों का एक मुख्य डौल होता है—उन्होंने पोलीटिकल शिक्षा किताबोंसे पाई थी--इसवास्ते विद्या की परीक्षा उनको नहीं है थोड़ी २ सी बातके लिये वह व्यर्थ बड़े २ प्रश्न करते थे और उन छोटी २ बातों पर नजर नहीं डालते थे जिनसे वहप्रश्न हलहोते हैं—यदि उनको कोई पुराना पक्ष नहीं है और न किसी पुरानी बुनियादके पाबन्दहैं इसवास्ते वहपोलीटिकल हकीमोंकी नईजांचके विश्वासकरनेवाले होजातेहैं ॥

इसबात को याद रखिये और देखिये कि गुलाम कैसे छुटे—प्रोलेटरी एट को लोगों ने एक ऐसा राक्षस माना था जो पश्चिमी यूरुप की समाज को अच्छी प्रकार लीलजायगा और जब चाहेगा यहां पहुंच जायगा—हां यदि बड़ाही प्रबन्ध कियाजाय तो शायद न आसके—सबको हरसमय इसका ख्यालथा और पढ़नेवालों और लिखनेवालों के दिलों में इससे डर पैदा हुआ था—सब लोगों में जो लोग बड़े बुद्धिमानथे उनकी बुद्धिमें यह आया कि सबसे अच्छाउपाय प्रोलेटरीएटको रूस में नियत होनेसे फेर रखनेका यह है कि छूटेहुये गुलामों की जमीन इन्हीं के नाम करदीजाय और इस-

समाजोंको नियत रक्खैं—लोगोंकी इच्छा थी कि इस कठिन सवालके हल करने का यही समय है—कि रूस और पश्चिमी जातों के समान इस भारी रोग में मिलैगा या इससे किसीतरह रिहाई पावेगा—इस सवालके फैसला पर इसदेश की आगेकी अच्छाई या नष्टता है समाप्तहै--जो छूटंहुये असामी विन ज़मीन रहैं या वह देशी समाजों की बुनियादोंमें नियत हों जिनसे हर एक आदमीको एकजमीनका भाग मिलसक्ताहै--और या धन आगेकी नसलों के लिये यकवारगी मौकूफ रक्खैं तो वेशक व शुभा प्रोलेटरीएट वहुतजल्द नियत होजायगी—और असामी विल्कुल वे फिक्र अंगरेजी किसानों के समान होजायंगे—जो इसके प्रतिकूल कुछ २ ज़मीन उनलोगों को दीजाय और देशीसमाज को मिलीहुई ज़मीनका मालिक नियत कियाजाय तो प्रोले- टरीएटका डर सब जातारहै—यदि ऐसा हो तो लायक देशों में रूस का नामहोजाय—और वह उसकी पैरवी करै--आश्चर्य युक्त उन्नति करने का और किसी ज़ातको यह समय नहीं मिला था और अव रूसको ऐसा समय न मिलेगा--पश्चिमी जातों ने इस गलती को जांचा परन्तु देरमें जव कि असामी अपनी २ ज़मीनों से वेनसीव होचुके--उनमेंयोग्य २ लोग तो डाटते हैं कि यह क्या व्यर्थ है परन्तु वह सुनते किसी की नहीं--परन्तु रूस इन डरों से वचसक्ता है—इसवात पर कि वुद्धिके अनुसार कामकरैं--असामी अभीतक सरम स्य ज़मीनों के मालिक हैं और कसवों में अवतक प्रोलेटरी एट नियत नहींहुई--सवसे जियादह ज़रूरत इसकामकी है कि दुष्ट ज़मीनोंके मालिकों की सामर्थ्य जातीरहै—और न किसान वेदखल लियेजायं--न उप स्थित देशी समाजों में खलल पड़ै॥

यह वात वहुतेरे ज़मीनों के मालिकों के जीमें समाई है और इसवार्ता का गुण कुमेटियों पर भी वहुत था--इन कुमेटियों में वहुतेरी दो तरह की जमाअतैं थीं--वहुत सभासद न्याय की रीति से चलतेथे—और शक्ति भर अपने दर्जों के हकों के रक्षक थे—शेष सभासद यद्यपि अपने दर्जों के हकों से वेपरवाहन थे परन्तु इच्छा कुछ नहीं करतेथे—प्रथम में वहुत से सभासदों ने वल भरि परिश्रम किया कि जो जड़ें किसानों के हकों को गवर्नमेंट ने नियत किये हैं वह नियत न होने पावैं—परन्तु जव उन्होंने देखा कि अखवारों की राय गवर्नमेंट से भी जियादह किसानों के लिये उपयोगी है इसवास्ते वह सर्कार की तजवीज़ की हुई वुनियादों को भला समझे--इससे यह तो था कि ज़मींदार की जायदाद की ज़मीन वचनी-- इन दोनों गरूहों में एक कठिन शत्रुता पैदाहोगई और सर्कार को यह सलाह मालूम हुई कि यह दोनों समूह अपनेश्ख्याल इसवारे में कहें॥

यह झगड़ा इसप्रकारका न था जैसा कि अंगरेज़ लोग उसको समझेंगे--जिसदेश में मुख्य प्रजा की ओरसे शहरी राजनीति और देशी प्रबन्ध होताहै उसमें किसानों के कानूनी दर्जे और उनके ज़मीनों के मालिकों के आपुसी तअल्लुकेके ऐसे काम हैं जिनका गुण पोलीटिकल बातों पर बहुत पड़ता है--और उन्हींसे पोलीटिकल बातोंका बहुत ज़ियादह गुण होता है--यह प्रश्न पृथक् दर्जों में शत्रुता और जाती प्रतिकूलता बढ़ाता है--और इसकामका विश्वासहै कि जो पश्चिमी यूरुपके किसीदेशके अमीरोंके सामने यह प्रश्न कियाजाय तो इस बहसमें पोलीटिकल कामों पर खूब बल दिया जाय—परन्तु रूस में ऐसा नहीं है—ज़ारकी मातहती में प्रजाके किसी दर्जे को आज्ञा नहीं है कि वह अपने हकों के लिये लड़सकैं—इसवास्ते उनमें आपुसी निकटता और शत्रुता के ख्याल भी नहीं हैं—वह कई सदी तक राजाधिराज रूसके अख्तियारमें हैं—और विश्वास है कि आगे भी बहुत दिनतक उन्हीं के अख्तियार में रहैंगे—यह सत्य है कि बहुत से ज़मीनों के मालिकों को ख्याल था कि राजाधिराज रूस शीघ्रही एक भारी देशी समाज नियत करनेवाले हैं—परन्तु जो लोग ऐसी आशावों में पड़े हुये थे उनकी जम्भूरी राज्य की उमंग ख्याली बातों की ओर ज़ियादह थी—उनको विश्वास था कि जब इस देशी समाज के द्वारा से देशका प्रबन्ध होगा तो अमीर और किसान आपुसमें भाईपनके प्रेमसे वर्तावकरैंगे—पोलीटिकल कामों का विवाद सबबन्द होगया और ज़मीनोंके मालिकों की एकभारी जमाअतने अपना ध्यान उन बहसोंकी ओर किया जो इससे कम ज़रूरी थीं—और रोज़मर्रा की रोज़ीसे सम्बन्ध रखतीथीं—न केवल यह था कि घराने के गुलामों से ज़बरदस्ती परिश्रम लेने की रीति दूरकरदीजाय—बरन गांवों के मध्ये फ़िक्र थी कि उस ज़मीन समेत जहां वह है इलाकों से हमेशह के लिये जुदाकरदियेजांय—और जोती हुई ज़मीन का एक भाग अपरमित ज़माने तक छूटेहुये किसानों को दे दियाजाय--उनके रोज़मर्रा के डौल डाल की वर्तमान बदलीमें ज़मीनोंके मालिकों को इतना समय नहीं मिलताथा और न इच्छाथी कि वह पोलीटिकल बलको ख्याल करते—कि आगे या ऐसी और दशावोंमें पोलीटिकल बल कैसा होगा—और बहस मुख्यकर यह होतीथी कि कितनी ज़मीन मिलनी चाहिये—और कितना बदला मिलना चाहिये ॥

यदिस्पष्ट की कमेटियां एक दूसरे से पृथक् कार्रवाई करनी थीं—इसवास्ते जो फल उन्होंने बाहर किये उनमें बहुतही अन्तर था इनफलोंका इकट्ठा करना और कानूनकी वजा और घराने के गुलामों की रिहाई की

एकआम तजवीज़ नियत करना एकशाही कमीशनके सिपुर्द कियागया था जिसमें कुछ अफ्सर और कुछ ज़मीनोंके मालिक मिलेथे जिनको शाहन्शाह ने नामी किया था —जिन लोगों को विश्वास था कि यह बहस असलमें भारी अमीरों के सिपुर्द करदीगई थी—उनकी बात थी कि उक्त कमीशन केवल उनसलाहों को जारीकरैगी जो स्पष्ट की कमेटी ने उसके सामने की थी—और रिहाईके क़ानूनका बयान और बनावट इसके पीछे क़ौमीजमाअतके द्वारासे होगी जिनकोभारी अमीर चुनेंगे—सचमें कमीशन सेंटपीटर्सबर्ग में गवर्नमेंट की मुख्य शिक्षा और चौकसी के अनुसार कार्रवाई करती थी—तजवीजोंको एक गुदामके समान नियत किया--जिनसे उनतदबीरोंके अनुसार कार्रवाई होती जिनके कष्ट में इच्छा समझी जाती थी—कमीशन ने एक नई तजवीज़ अपनी ओर से निकाली—और अन्तको बहुत बयान के पीछे उसमें अदला बदली करके राज्यके हाकिम ने स्वीकार करलिया--इसके बदले कि केवल बदलीहो—वह एक अर्थ करके रिहाई के क़ानूनकी पैदा करनेवाली होगई॥

निकट २ कुल कमेटियों में ज़ियादह लोग इसकाम का परिश्रम करते थे कि ज़मीनों के मालिकों के लाभों और हकों की रक्षाकरैं—कोई आदमी केवल प्रश्नोंपर बल देतेथे—और यह नहीं देखतेथे कि बर्त्तावसे उसका क्या फल होगा और परिश्रमी थे कि किसानों को एक बड़ा भाग ज़मीन का मिलजाय—और देशी समाज छूटजाय—और स्वतंत्र का प्रबन्ध प्रचलित होजाय कमीशन में भी वही दो समूह थे परन्तु उनके बलमें एक दूसरे के सामने बड़ीप्रतिकूलता थी—जो केवल प्रश्नोंकेपाबन्दथे वह केवलशत्रुवों से कुछज़ियादहथे और गवर्नमेंट उनकी नियतथी—और उनकी शिक्षाके लिये उनको बहुतेरी बातें बतातीथीं—इस शिक्षा में अब इस ख्याल का नाम निशान भी नहीं है—कि रिहाई खूब दीजाय—वरन इसके प्रतिकूल यह साफ२कहा जाता है कि क़ानून का गुण साफ यह होनाचाहिये कि ज़मीनों के मालिकों के अख्तियार सब जाते रहे—प्रकट है कि उनका यह भी इरादा था कि ज़मीनों के मालिकों का कोई गुण या भय जहां तक होसके उनके पहिले के गुलामों पर पड़नेही न पाये—पहिले का अन्तर उस ज़मीन में जिसमें गांव बसाथा जातारहा—और अब केवल यह कहाजाता है कि परिश्रम करनाचाहिये--कि किसान इसलायक़ होजांय कि जो ज़मीन उन्होंने पाई है उसकेमालिक बनजांय--कुछ महीनोंके पीछे शाहन्शाहने यह न्याय किया कि देशीसमाज हमेशह के लिये होजाय—और किसानोंकोसमय दियाजाय कि इसज़मीनकोछुड़ासकें॥

इसप्रकार पर गवर्नमेंट का मनोरथ साफ प्रकट होगया — अब यह काम करना था कि गुलामों की दशा को यकबारगी बदलदें — और उपस्थित के उपाय में कुछ भी अदलाबदल न होने पाये और ज़मीनों के मालिकों को गांव की जमाअत के छोटे२सभासदों के बराबर करदें — इसकाम के वर्ताव के लिये केवल यह करना था कि गुलामों की रिहाई को प्रकट करदें — और देशी समाज की ज़मीन और जागीर की शेष ज़मीन में सीमायें नियत करदें--औरदेशी समाजकी ज़मीनका लगान और क़ीमत साफ२तजवीजकरदें॥

क़ानून इन्हीं बुनियादों के अनुसार हुआ था जो ज़मीन मिलालीगई थी उसकी बाबत यह न्याय हुआ कि यहप्रबन्ध परीक्षाके अनुसार किया गया था — इसवास्ते उसको बरकरार रखना चाहिये--मतलब यह कि जो ज़मीन असल में किसानोंकी सम्पत्तिथी वह उन्हीं के हाथमें रहै इसीतरहपर मालगुज़ारी की बाबत यह फैसला हुआ कि वर्त्तमान प्रबन्ध में ज़मीनकी संख्याके अनुसार मालगुज़ारी होनी चाहिये ॥

इसी कारणसे जमीनों के मालिकों के जीमें प्रथम भय पैदाहुआ — यह बात बहुतही खराब थी कि ज़बरदस्तीसे एक बड़ा भाग रियासतका उनके हक़ों के अनुसार छीन लियाजाय यह तो बेचनेसे भी खराब था--यहबात बहुत जल्द प्रकट होगई कि जमीन को हक़शफा पर अलग करना दोनों समूह के लिये उपयोगी था — ज़मीनका हमेशहके लिये रेहन करना सखही सख बेचने के समान था — एक भारी जमाअत बहुतसे जमीनोंके मालिकों की जाहिरा कहने लगी कि सर्कार हमको इस जमीन के बदलेमें जो हमसे छीन लीगई एक वाजिबी बदलादे जिससे हम तुरन्त आगे की तकलीफ और फिक्रों से निकल जायं ॥

जबयह प्रकट हुआ कि कमीशन केवल मसालह को इकट्ठा नहीं करती है वरन कानून को वजा करती है--और अपनी सम्मति रीतिसे शाहन्शाह के सामने इस ग़रजसे पेश करतीहै कि वह मंजूरकरें — तो सब देश नाराज़ होगया — अमीर समझे कि यह बहस हमारे हाथों से गई — और उसका पुराव एक छोटीसी जमाअत के सिपुर्द हुआ — जिनके सभासद सर्कार की ओर से नियत हुये हैं--और उनके हकों के गले में छूरीखूब रेतीगई--परन्तु अभी उसकी सलाह योग्य थी अब शाहन्शाह ने जाहिरा वादा किया कि इसके पहिले यह क़ानूनकी तजवीज नियत कीजावे — देशी समाजके सभासद सेंटपीटर्सबर्गमें बुलाये जावेंगे — कि अपने उजर करें और प्रबन्ध करें ॥

कमीशन और सर्कार दोनों अमीरों की सर्कार दोनों अमीरोंकी सलाह को कुछ नहीं समझते थे — परन्तु करें तो क्या करें शाहंशाह पूर्ण अबदर

हुआ -अब सभासद लोग राजधानीमें बुलायेगये—परन्तु उनकोजो आशा थी कि इस विवाद के करने के वास्ते एक समाज नियत कीजायगी उसमें निराशाहुआ—उनकेयह परिश्रम कि समाजैं नियतहोंगी--व्यर्थगये--उनको एक फेहरिस्तमें कुछ सवाल छपेहुयेमिले—कि इनके जवाब लिखदो--और बस--उनसे कहागया कि मुख्य २ बातों को राजस्वामी ने स्वीकार किया है—इसवास्ते उसके वास्ते बहस करना व्यर्थ है—जिनलोगोंको स्पष्ट बहस करना सरल था वे कमीशन के उत्सव में बुलाये गये—वहां उनको दो या तीन सभासद ऐसे मिले जो बहसमें प्रतिकूलता करते थे—इससे बेशक उनको धैर्य्यहुआ बरन उन लोगोंके ताना आदिसे क्रोधाग्नि खूबसुलगी-यहबात सिद्ध होगई कि कमीशन की विजयहुई और कोई सभासद बड़ी डाटसे कहनेलगे कि हमने अपनी कमेटीके सभासदों को मसिनदीमें बुड़ी खूब लगवाई और कागज़ों के ढेर में गाड़ दिया ॥

बहुत से लोगों ने यह मान करके कि राजस्वामीको शहर के धनवानों ने धोखा दिया और राजासे विनय की कि—हमपर जुल्मकी गठरीरक्खी है—परन्तु इसचाल से बादशाह खूब क्रोधी हुये—जिन्होंने विनयपत्रपर दस्तख़त किया था—उनके कान पोलीस के द्वारा उमेठे गये ॥

इस बदसलूकी से बहुतेरे अमीरों को कष्ट हुआ और उनकी क्रोधाग्नि उभड़ी वह समझ गये कि हमारे साथ धोखा कियागया—सर्कारने चालाकीसे हमारा जी रिहाई पर लगाया और हमने अपने हाथपांव में कुल्हाड़ी मारी अब बरबाद करके सर्कार हमैं इसतरह निकाले देती है जैसे दूधसे माछी कोई निकाल कर फेंकदे—जिनको खूब आशा थी कि अब हमको हक़ खूबमिलेंगे वहखूब निराश हुये--उनकी नम्रवाणीके न्यायकरनेके बदले पोलीस ने उनके कान ऐंठ दिये--इसके बदले कि उनको देशी औरबाहरी कामों का दखल मिले-- उनके साथ यह सलूक हुआ जैसे पाठशालावों के दुष्ट विद्यार्थियों से कियाजाता है—इस अप्रतिष्ठा के कारण से सब बुद्धियों की प्रतिकूलता जातीरही—और सब समूहों ने यह इरादा किया कि राजस्वामीके सन्मुख इस बर्त्ताव की शिकायत कीजाय और इसशिकायत पर ज़ोर दियाजाय ॥

इसके लिये एक बहुतही अच्छा हाथलगा—कि यह शिकायत कीजाय और क़ानूनके भी प्रतिकूल नहो—अर्थात् बहुतेरे सूबोंमें जो तीन वर्षपीछे समाजेंनियत हुई थीं उनकेद्वारा यह निन्दाकीजाय उनकेइस ख्यालको प्रबंधकोंने पूर्ण न होने दिया—इसके पहिले कि उत्सव हों—एक गश्ती हुक्म भेजागया और उसके द्वारामने करदियागया कि खबरदार घरानेके गुलामों

की बाबत बहस न करना — कुछ वर्षके पीछे राजस्वामीने आप वह सलाहैं की — वह इसको आज्ञाखण्डन समझते थे — कि प्रजा ऐसी तजवीजकरै इसलिये कि यह गवर्नमेंटका काम है — और तदबीरों से उनको दबाया कोई अमीरोंको डाटदिया और कोई निकालदिये गये — नामी२ आदमी जो शत्रु थे वह बहुत दूर सूत्रों में निकाल दियेगये और बाकी पोलीसकी सौंपमें रहे इस कारण से खराब कार्रवाई यह हुई कि कमीशन के सभासदों ने राजस्वामी को विश्वास कराया कि भारीअमीर आपकी सुयुक्तियोंके प्रतिकूलहैं॥

जब कि कमीशन अपना काम करचुकी तो उसका ध्यान दो बड़े दर्जों की जमाअतोंकी ओर हुआ—एक समाज किसानोंके कामों की फैसलाकरनेवाली—दूसरी देशीसमाज और उनदोनोंपर राजस्वामीने साफ प्रकट करदिया कि मैं बुनियादको किसीप्रकार न बदलूंगा—सभासदों से उसने विनयकिया कि बीती सम्मतिकी प्रतिकूलताको भुलादें—और धर्म्म से आगे की आज्ञाओं का वर्त्तावकरैं—और कहा यहबात यादरक्खो कि रूस में सब क़ायदे मुख्य राजस्वामी की इच्छानुसार प्रचलित होतेहैं—इतिहास को देखकर उसने यह फल निकाला कि राजस्वामीहीकी इच्छासे यह गुलामी की रीति नियतहुईथी—और अब राजस्वामीहीकी आज्ञासे दूरहोगी-- १९ फरवरी सन् १८६१ ई० को कानूनपर दस्तखतहोगये—और इसक़ानून की मंशासे दो करोड़गुलामोंसे ज़ियादह छूटगये — एक हुक्म जिसमेंमुख्य क़ायदों की रीतें मिलीथीं सब राज्यमें भेजदियागया और यह हुक्म हुआ कि सब गिरिजाघरों में यह पढ़ाजाय — तीन मुख्यबातें क़ानून में यह थीं ॥

पहिली यह कि गुलामों को छूटेहुये देशी निवासियोंके हक मिलैं--और ज़मीनों के मालिकों के बदले देशी समाजको स्वतन्त्रताका प्रबन्ध मिलै ॥

दूसरी यह कि देशी समाजके हाथ में जहांतक होसके ज़मीनरहे जिसके बदले वह ज़मींदारों को सालाना रुपया दियाकरै — या उनकेयहां मजदूरीकिरैं ॥

तीसरी यह कि सर्कार उस ज़मीन को मोललेले जो मिलालीथी — जो गुलाम ज़मींदारों के घर में कामकाजकरतेथे उनकीबाबत यहकाम हुआ कि मालिकोंको दो वर्षतक अख्तियार है कि उनगुलामोंसे ख़िदमतलें और दो वर्षके पीछे वह बिल्कुल छूटेहुये मानेजावें — परन्तु ज़मीनके किसी भाग का किसी गुलामको हक़ न होगा ॥

पाठक समझैंगे कि गुलामोंको इस शाहीहुक्मसे जिसमें यहबुनियादें दर्ज थीं बड़ीखुशीहुईहोगी और राजस्वामीको ज़ीसे धन्यवाददेंगे — क्योंकि इसमें उनकी बर्षों की उम्मेदें पूर्णहुईं — रिहाई उनको मिली और केवल रिहाईही

नहीं वरन एक ज़मीनका भाग भी मिला—जो ज़मीनों के मालिकोंकी सम्पत्तिथी—और खेती के योग्य ॥

परन्तु सत्यमें इस हुक्मसे किसानों के दिलों में निराशा पैदाहुई--इसके समझने के लिये हमको अपनेको किसानकी दशामें माननाचाहिये ॥

प्रथम तो यह कहनाचाहिये कि लालिस और बिशदके पद छूटीहुईमेहनत व मनुष्यके मरतबे व ज़ाती उन्नतिके बाबत जिनसे योग्य लोगों में कुछ मुस्तैदी व उमंग व चिल्लाहट कुछदिन पैदाहोताहै वह रूसके किसानों के कानों में इसप्रकार मालूमहोते थे जैसे बादलके बूंद पत्थर पर गिरैं--हकीमी व युक्ति मिलीहुई रिहाई और प्रचलित लालिस व बिशदवाणी उनकेनिकट ऐसी दूरकी समझकी बातैं थीं जैसे कोई आदमी किसीपूर्वी भाषा में बढ़ाव और घूम घुमावके साथ घुमाकर बात किसी सौदागरके सामनेकहै--रिहाई के ख्याल और हकोंके बयानों से जो उसकी रोज़मर्रा की ज़िन्दगीसे दूररहै उसके जीमें किसीतरहकी उमंग नहीं पैदाहोती—और इन नामोंकी वह कुछ परवाह नहीं करता—इससे उसको क्या लाभहोगा कि गुलाम कहलाने के बदले वह छूटाहुआ देशका निवासी कहलायाजाय—इससर्कारी सलाहसे उसको कौनसा सत्य लाभहै—कुछभी नहीं—उसको रहने के लिये एक अच्छा मकान होनाचाहिये—खानेके लिये भोजन और पहिनने के लिये कपड़े की ज़रूरतहै—वह इस ज़िन्दगी के ज़रूरी असबावको जितनी कम मेहनत से मिलै लेनाचाहिये—इसलिये जो सर्कार कोई क़ानून ऐसा प्रचलित करै कि ज़मीन उसको खूब मिलै—या उसका बोझा कम होजाय—तो वह खुशी से इसबातपर राज़ीहोजायगा कि मुझको सर्कार किसी खराबसेखराब नामसे नामी करै चाहे गुलामकहै चाहे इससेभी खराब नाम रक्खे इससे यह प्रकटहोता है कि जीसे मानीहुई बातोंका जिनसे योग्य लोगों में बड़ी उमंग पैदाहोतीहै—किसानोंके जीमें कुछभी गुण नहींहोता--उन्होंने इस प्रश्नपर दोतरहसे ध्यानकिया अर्थात् प्रथम तो तवारीखी हक्क और द्वितीय सत्यलाभ व मुनाफाका लिहाज़किया—परन्तु रीतिसे गुलामों की रिहाई से उनदोनों काम का किसीप्रकार धीर्य्य न हुआ—और यह सवाल उससे किसीप्रकार पर हल न हुआ ॥

इतिहासीहक्क की बावत किसान की भिन्न २ कहानियां थीं और सब क़ानूनके प्रतिकूल—ज़मीन की क़ानूनके अनुसार देशी समाजकी ज़मीन इलाक़े की एक भागथी—इसवास्ते ज़मींदारों की सम्पत्तिथी—ज़मीनों के मालिकको केवल गुलामों पर वह सामर्थ्य थी जो ज़ारूसनेदी थी—किसान इन मानी हुई बातों को क़ानूनी प्रतिष्ठा न देसके—बरन वह बहुधा

अपनी सादी और संक्षेप भाषा में अपने मालिकसे कहते थे कि हम आपके हैं—और ज़मीन हमारीहै—इसबातको हम मानसक्ते हैं कि इतिहास देखे यह सचहै-यदि क़ानूनसे सत्य नहीं है—पुराने समयमें ज़मीनके रईस जागीर की तरह रखते थे—और जब कभी सर्कार का हक न दिया तुरन्त वह बेदखलकरादिये जातेथे—यह काम बहुतदिनों से उठगये थे —किसानों की सम्मतिथी कि ज़मीनों के मालिक कुछही दिन मालिकरहैं—ज़ारने उसको आज्ञादीहै कि गुलामों से खिदमतलो या कामलो—नहीं तो रुपया लेनेही चाहिये--अब प्रश्न यह है कि घराने के गुलामों की रिहाई क्या वस्तु है—इससे यह मतलब था कि ज़मीनों के मालिक जबरदस्ती मेहनत या रुपया न लेसकैं—और ज़मीनों के मालिक अच्छी प्रकार बेदखल करादियेजांय--परन्तु इस आखिरी राय पर लोगों में प्रतिकूलता थी—इसमें सबकी राय एक थी कि देशी समाज की ज़मीन मुख्य उक्त समाज की जायदाद रहेगी--परन्तु यह साफ२समझ में नहीं आताथा कि बाक़ी ज़मीन का क्या किया जायगा—कोई का ख्याल था कि ज़मीनों के मालिकों को ज़मीन सिपुर्द करदीजायगी--परन्तु बहुतेरों को विश्वास था कि बड़े अमीरों को ज़ार तनख्वाह देंगे--और कुल ज़मीन देशी समाज को देदीजायगी--रिहाई से किसानों को बड़ा लाभहै--और इतिहास के अनुसार उन्हींके अधिकार थे--क्योंकि लोग कहतेथे कि किसानोंहींके मुख्य फायदेके लिये रिहाईदीगईथी॥

इसके बदले किसानों ने देखा कि उनको अब भी रुपया देना पड़ेगा--देशी समाज की ज़मीन तक के लिये जो उनके निकट असन्शय उन्हीं की सम्पत्ति थी उनको करदेना पड़ेगा--परन्तु यह बात मानने के योग्य थी ज़मीनों के मालिक यातो क़ानून को छिपातेथे या उसके अर्थ बदल लेते थे--अब किसानोंको शक होगई--और उनको विश्वास होगया कि एक और क़ानून प्रचलित होगी--और उसके द्वारा सब ज़मीन बांटीजायगी--और लगान माफ होजायगा॥

भारी अमीरों को इस आदेश का और भी गुण हुआ उनको विश्वास था कि क़ानूनके अनुसार देशका प्रबन्ध उनको सौंपादिया जायगा—और उनकी बढ़२के तारीफें होतीथीं—कि आप ऐसे और आप ऐसे—इसने उनके दिलों में ऐसा उमंग पैदाहुआ कि वह अपनी पुरानी शत्रुता और शिकायतों को भूलगये—उनके निकट जिन शर्तों पर रिहाई दीगई थी वह ऐसी खराब करनेवाली न थी जैसा लोग समझतेथे—ज़ार ने उनको परस्पर प्रेम और साखर्चों के बढ़ावे को देखकर उनको इसकामके लिये मुस्तैद करादिया॥

शोक है कि वह यकायकी यह काम आरम्भ नहीं करसके—हर ज़िला

में ज़मीनोंके-मालिकोंको यहकाम सौंपागया—कि आपुसी तअल्लुके जमीनों के मालिक और किसानों का प्रबन्ध करैं—उनको हकमका खिताब दियागया—परन्तु यह हकम तीन महीनेमें कहीं नियत हुये—इस अरसे में किसानों को क़ानून की मन्शा कोई बताने वाला न था कि उनमें और ज़मींदारों में आपुस का फैसला करदेता—इसका यह फल हुआ कि बहुतेरी जगह कुछ भी प्रबन्ध नहीं हुआ—और किसानों ने दुष्टताकी--किसान समझतेथे कि जब ज़ार ने कहा कि तुम लोग छूटगये—तो फिर हम से हमारा पुराना स्वामी ज़बरदस्ती मेहनत लेगा—इधर आदेश पढ़ागया और उधर वह मेहनत करने से छूटगये—यदि ज़मीनों के मालिकों ने परिश्रम किया—कि उनको विश्वास दिलायें कि जबतक नया प्रबन्ध न हो लेगा तबतक क़ानून के अनुसार उनके पुराने तअल्लुके पूर्वानुसार रहेंगे--परन्तु व्यर्थ—उनको लाख२समझाया परन्तु उन्होंने कुछ भी न सुना और जो गांव के पोलीस ने समझाने का परिश्रम किया तो किसान ने उनका खूब सामना किया—बहुधा तो यह हुआ कि केवल हाकिमों की सूरत देखकर प्रबन्ध नियत होगया—क्योंकि ज़ारकी गवर्नमेंट के नौकरके आने से उनकी समझ में आगया कि यह केवल ज़मीनों के मालिकों की बनावट न थी परन्तु असल में हमको कुछ संतोष करना चाहिये—परन्तु बहुधा कैंचीकी आवश्यकता होतीथी—मुझे विश्वासहै कि रिहाई की क़ानून होने से तीन महीने पहिले जितने कोड़े इन गुलामों पर पड़े उतने कभी नहीं पड़े होंगे—बहुतेरे लोगों ने उस समय के हाल आंख के देखे बयान किये हैं जिनसे मेरे इस ख्याल को बल होता है--कोई समय सेना बुलवानी पड़तीथी--तीनबार किसानों पर गोलीचलानी पड़ी--एक नये जवान किसान ने अपने को पैग़म्बर कहा--और कहना आरम्भ किया कि रिहाई का क़ानून जाली है--इसमें आगे के कहने का यह फल हुआ कि ५१ किसान मार डालेगये—और ७० घायल हुये—यदि यह शोक युक्त अहवाल होतेथे तो भी उसको कोई आदमी उज़र नहीं करसक्ताथा—क्योंकि किसी स्थान पर फौजी बल और मुख्य प्रबन्ध से सामना किया जाताथा—जो मामिला पैग़म्बर क़ी बाबत ऊपर बयान कियागया उसमें तीन हज़ार गुलामों पर गोली चलाई गईथी और यह तीनों हज़ार निहत्थे थे—सामने का कोई परिश्रमही नहीं हुआ और जब गोलियां पड़ने लगीं तो बड़ी जल्दी के साथ भाग के गुमहोगये—यदि फौज के हाकिम कुछ और संतोष और दृढ़ना और युक्ति से काम लेते तो यह तीन खून भी बरानं के गुलामों की तारीख में न लिखेजाते ॥

इन तीनों महीनों की समाप्ती पर हकम नियत हुये—उनको पहिले यह योग्यथा कि क़ानून का मंशा बतादें—और किसानोंकी गवर्नमेंट स्वतंत्रता को प्रचलित करदे—इस गवर्नमेंट का शुरूआती खंड मौजूदही था—अर्थात् देशी समाज जब ज़मीनों के मालिकों के अख़्तियार जातेरहे—तो देशी समाज में मानों जानपड़ी—अब यह करना योग्य हुआ कि कई देशी समाज को जो निकट२के मौजों की हों एक में मिलादें—क्योंकि अमीरों के इलाकों में कोई समाज ऐसी न थी कि जिसको देशी समाजों का जोड़ कहसक्ते॥

जब ज़िला में देशी समाजों का जोड़ नियत होगया तो हकम का यह काम नाज़ुक था—कि ज़मीनों के मालिकों और देशी समाजों के आपुसी तअल्लुकोंको जो खेतीके सम्बन्धिकहैं उसका फैसलाकरदे—यह यादरखना चाहिये कि ज़मीनों के मालिकों को किसी किसान के साथ कुछ सम्बन्ध न था—क़ानून में तो यह बात थी कि इन दोनों समूहों के आगे के आपुसी तअल्लुके जहां तक होसकै उन्हीं की मरज़ी पर छोड़ दियेजांय—इसवास्ते हरएक ज़मीनों के मालिक से कहागया कि अपने इलाक़े की देशी समाज से फैसला करलें—इस फैसले की बुनियाद पर एक काग़ज़ तैयारहुआ—जिसमें गुलामों की संख्या—क़ब्ज़ा की हुई ज़मीनों की संख्या—उसकी तजवीज़ की हुई बदला आदि कामों का बयान था—जो हकम को मालूम होजाता कि आपुस की शर्तें क़ानून के प्रतिकूल नहीं हैं—और किसान उनको खूब समझ गये हैं तो उस काग़ज़ पर मंज़ूरी के दस्तखत करादेताथा—और यह प्रबन्ध पूराहोजाताथा—जो दोनों समूह एक साल के भीतर फैसला न करलेते तो वह अपनी इच्छानुसार प्रतिज्ञा पत्र तैयार करता—और मंज़ूरी के लिये भारी अमीरों के पास भेजदेता॥

गुलामों और मालिकोंकी सम्बन्धकी कता कभी सरलतासे होजाती थी--कभी कष्ट से--बहुत सी जागीरों में उपस्थित प्रबन्ध को क़ानूनी बल दियागया -और बहुतेरी जगह ऐसा हुआ कि देशी समाजों की ज़मीनों में कुछ घटाना बढ़ाना पड़ा- और कोई समय यहां तक हुआ कि एक गांवको इलाक़े के दूसरे भाग में मिलादिया--इन सब में कठिनता अवश्यथी--हकम का काम बड़ी दिक्कत का था--इसके सिवाय जब ज़मींदारों के अख़्तियार जातेरहे थे परन्तु किसानों में और उनमें सम्बन्ध की कता नहीं हुई थी--उस समय जो लड़ाई आपुसमें हुईथी उसका फैसलाभी हकमके तअल्लुक़था॥

प्रथम तो बहुतही धीरे के साथ आपुस में मुनासिब फैसला होताथा--ज़मीनों के मालिक सब फैसला पर राज़ी थे और कोईरने आपचांके साथ

ऐसी२शर्तें तजवीज़ कीं जो क़ानून की-शर्तों से भी जियादह किसानों के हक में उपयोगी थीं--परन्तु किसानों के जीमें खराब शक थे--और वह दस्त-खत नहीं करतेथे कि वे समझे बूझे अपने हाथ क्यों कटादें--बड़े२घमन्डी ज़मींदारों तक से जिनको ख्याल था कि किसानों को उनपर बड़ा विश्वास है--किसानों को शक थी और वह साखर्ची के साथ उनसे सलूक करतेथे उस सलूक को किसान एक प्रकार का जाल और धोखा समझतेथे--बहुतेरे बूढ़े आदमी रो२कर कहतेथे कि देखो यह किसान कैसे नष्ट चिंतक और निमकहराम हैं—बहुतेरे किसानों को विश्वास था कि ज़मीनों के मालिक रिहाई के असल क़ानून को छिपाते हैं—बिनशिरपैरकी गप्पै उड़ीथीं-जैसे मासकू के सूबे में एक देशी समाज ने ज़मीन के मालिक को खबरदी कि जो हमारे स्वामीहैं और हमेशह हमपरकृपादृष्टिरहीहै इसवास्ते आपकामकान और बाग़ आपके जीवन तक आपके हाथमें रहै—दूसरे स्थानपर यह गप्प उड़ी कि कुरमिया में ज़ार सुनहले तख्त पर बैठकर किसानों से मिलतेथे-- और जितनी ज़मीन किसान मांगतेथे उतनी उनको देतेथे—राजाधिराज की इस साखर्ची से फलखाने के लिये बहुत से किसान कुरमिया के रवाने हुये--और जल्द२कूच करने लगे--यहांतक कि फौजको भेजकर उनको रोकनापड़ा ॥

इस समय में किसानों ने बड़ा धोखा खाया—इसकी बहुत सी कहानियां हैं उसके सिवाय एक कहानी जो मैंने एक साहब की जबानी सुनी थी बयान करताहूं—यह साहब भी कुछ दिनतक हकम रहेथे ॥

रियाज़ान के सूबे में एक देशी समाज थी—प्रकट था कि उक्त समाज ने बड़ी पैरवी के साथ ज़मीनों के मालिकों ने प्रतिकूलता की है--वहां के हकमने मुझसे कहा कि उनको अन्त को निर्बल होकर उक्त समाज की इच्छा बिना शर्तनामा तैयार करनापड़ा—उनकी इच्छा थी कि उनके तजवीज किये हुये प्रबन्ध को किसान खुशी से स्वीकार करलेंगे--इसवास्ते उनको बुलाया कि उनसे इसमध्ये बातचीतकरैं—उनके मामिले की बाबत जो क़ानून का भाग था उसको खूब समझाकर उन्होंने पूछा कि तुम लोगों को इसमें क्या उज़रहै—अपने पुराने मालिकसे क्यों नहीं फैसलाकरलेते-- कुछ देरतक तो जवाब नहीं मिला—फिर उन्होंने किसानों से पृथक् २ जांचा--तो उनकी हठका असली कारण मालूम होगया—उनको खूब विश्वास था कि केवल देशी समाज की ज़मीनही नहीं बरन सब इलाक़ा उनका था—इस झूठे ख्याल के दूरकरने के लिये उसने उनसे बहस आरम्भ करदिया—तो आपुस में यह बातचीत हुई ॥

हकम—जो ज़ार किसानों को कुल ज़मीन देदेते तो ज़मीनों केमालिकों को उसका क्या बदलादेते जो ज़मीन के मालिक थे ॥

किसान—आप नहीं जानते—वाह२—ज़ार उनको ओहदों के अनुसार मासिक देते ॥

हकम—मासिकदें तो बहुत रुपया की जरूरतहै—भला कहिये अब रुपया कहांसे आये—रुपये के लिये टिकस बढ़ाना पड़ेगा—तब भी तुमको इतना देनापड़ेगा ॥

किसान—ज़ार जितना रुपया चाहें लेसक्ते हैं ॥

हकम--जो ज़ार जितना रुपया चाहें लेलेवैंतो तुमसे हरसालक्यों टिकसलें ॥

किसान-हमारी टिकस का रुपया ज़ार नहीं पाते ॥

हकम—फिर किसको मिलता है ॥

किसान—(झझककर और मुसक्याकर)वेशक हाकिम पाते हैं ॥

धीरे२उक्त हाकिमों के परिश्रम से किसानों को अपनी असली दशा कितनी मालूम हुई—और अव कार्रवाई में उन्नति होने लगी परन्तु इस उन्नतिको एक और कारण ने फिर रोका—पहिले साल के आखिर तक भारी अमीरों की सावचीं और सहदुःखी आरम्भ होगई—जब उनको असलियत मालूम हुई तो यह खराव उमंग कम होगई—जिन लोगों का ख्यालथा कि रिहाई से घराने के गुलामों के चालचलन पर अच्छा गुण पड़ेगा—उन्होंने कहा कि हम निराश होगये—बहुतेरों ने शिकायत किया कि किसान हठी और लालची हैं—बनों में लकड़ियां चुराते हैं—अपने पशुवों को ज़मींदारों के खेतों में चराते हैं—कानून की शर्तें नहीं पूरी करते हैं—और जो अक़रार अपनी खुशी से करते हैं उसके प्रतिकूल करते हैं—परन्तु उसके साथ यह डरभी जातारहा कि खेती के सम्बन्धिक ग़दर होजायगा—अब कायरों का डरजातारहा—इन्हीं कारणों से ज़मींदारों का यह ख्याल भी कमहोगया कि सलाह करें ॥

अब सलाह और प्रबन्ध में बड़े कष्ट प्रकट होगये—परन्तु जो लोग हकम बदेगये थे उन्होंने जीचाहनेवाली कार्रवाई की--और इतने न्याय और युक्ति और दृढ़तासे काम किया कि जितनी तारीफ कीजाय कम है—रूस को उनका धन्यवाद देना चाहिये कि इतने सुखके साथ रिहाई का क़ानून हुआ—जो वह अपने दर्जों के लोगों के लाभोंपर नजर डालते या वह अक्खड़पन से कार्रवाई करते और खून होते तो बहमी लोगों का आगे का कहना पूर्ण होजाता—और रिहाई के कानूनके तारीफ कर्ताको बड़ीभारी फेहरिस्त मारेहुये हाकिमों की शोकके साथ लिखने पड़ती—परन्तु इतना

अच्छा हुआ कि वह हुक्म नामे बने रहे — यह नहीं किया कि प्रबन्धकों के भयसे अपना भय जमाते--उनको जीसे सहदुःखीथी केवल क़ानूनहीके अनुसार बेसमझेबूझे बर्त्ताव करना नहीं चाहते थे — उन्होंने यह नहीं किया कि क़ानून प्रचलित करते और आज्ञा देते कि तुरन्त उसका बर्त्ताव हो — वरन उन्होंने पहरों परिश्रम करके कोशिश किया कि ज़मीनों के मालिकों के झूठे दावों और किसानों की मूर्खता और हठ और झूठे ख्यालों की सन्तोष के साथ पैरवी करें — रूस में एक यह नई बातथी कि ईमानदारीके साथ ओहदेदारों ने एक काम में जीलगाकर उसको प्रबन्ध दिया--उनको न खिताबों की इच्छा थी न तमगों की वह बड़े ज़ाप्ते के व्यर्थ पावन्दीकी ओर इतना ध्यान नहीं करते थे जितना असल इतिहासकी ओर ध्यान करते थे ॥

यहसच है कि कोई ओहदेवाले उसको सच नहीं मानते थे — इसइच्छा से कि किसानों की आगेबेहतरी हो — और आप भी कुछ कीर्ति प्राप्तिकरें- बहुतेरे भूल जाते थे — कि उनको यह नहीं योग्यथा कि बड़े खर्चीहों वरन यह योग्य था कि न्याई हों — यह उनको योग्यन था कि एकका गलाकाट कर दूसरे को फायदा पहुंचायें — मैं उन कुल कामों को जानता हूं — मैं दो एक ओहदेदारों का नाम भी लेसक्ताहूं — जो बड़े अधर्मी थे — परन्तु ऐसे लोग आश्चर्यही थे — ऐसे हुक्म बहुत थे जो ईमानदारीसे अपने काम का प्रबन्ध करते थे ॥

यहकाम बड़ी सुस्ती से हुआ था — कि लगान के बाबत खूब फैसला कियाजावे — वरन अबतक यह कार्रवाई होती जाती है — लगान छः प्रति शतक के हिसाब से लगाया था — और ज़मीनों के मालिकों को गवर्नमेंटने कुलरक़म से $\frac{4}{5}$ भागदिया — किसानों को बाक़ी पांचवां भाग ज़मीनों के मालिकोंको देनापड़ा — चाहे यकबारगीदें चाहे तियां २ — अब गवर्नमेंटको पंचासबर्ष छः प्रतिशतक के हिसाबसे किसानों को देना था — इसप्रबन्धको ज़मींदारों ने खुशी से मंजूर करलिया क्योंकि इससे उनको नक़द रुपया मिलगया — और अब उनको लगान जमाकरने की दिक़्क़त भी न रही — परन्तु किसान इस कार्रवाई से खुश न थे — कोई को दूसरे रिहाईके क़ानून के प्रचलित होने की आशा न थी और लोग यह नहीं चाहते थे कि आगे की बेहतरीकेलिये जो आधीसदी के पीछे हासिल होगी — उपस्थित दशाको खराब करदें — बहुतेरी समाजों ने साफ इन्कार करदिया कि हम किसी शर्त को स्वीकार नहीं करसक्ते — जो घराने के गुलाम रिहाहुये नव्वे लाख पचासीहज़ार आदमी थे — जिनमें सत्तरिलाख पचीसहज़ार ने सन् १८७५

ई० के आदि में शर्त्त करली थी कि पोत न देंगे—घराने के गुलाम छूटेही नहीं वरन ज़मीनोंके मालिकभी होगये—और देशी समाजके पुराने कायदे नियत रहे—और उनको उन्नति दीगई—इस सवाल के जवाब में कि यह भारी सलाह किस के जीव हृदय का फल है—हमयह कहसक्ते हैं कि बेशक राजाधिराज ने यह सब कुछ किया और उसका फल उन्हीं को होना चाहिये—यदि बादशाह में इतना बल और मुस्तैदी न होती तो न यह बहस छेड़ीजाती न और किसी को इसके छेड़ने की और बहस करने की जुर्रत होती—और जो वह इतनी मुस्तैदी और योग्यता न प्रकट करते तो यह बहस वेशक बन्द रहती—अपने घराने के धनवालोंमें उसको अपने भाई ग्रेंडड्यूक कानिस्टन टाइन से कि बड़े योग्य और मुस्तैद शाहजादे थे बड़ी सहायता मिली और जरमनी की एक शाहज़ादी जो रूस में आनकर बसी थीं उनको भी इसदेश की बेहतरी काबड़ख्याल और बड़ी सहदुखी थीं परन्तु हमको भारी अमीरोंकी कारगुजारी जो उन्होंने इसके मध्ये प्रकट की नज़र का अनुमान न करना चाहिये उनकी कार्रवाइयां ध्यान करनेके योग्य हैं—जो नहीं यह विवाद हुआ ज़मीनों के मालिकों की भारी जमाअतने उसमें मुस्तैदी प्रकट की औरजबउनको मालूम हुआ कि चाहे इधर की दुनियां उधरहोजाय घराने के गुलामों की रिहाई नहीं रुकसक्ती—तो उन्होंने अपने पुराने हकों से मुंहफेरा—और इसबात का इरादा करलिया कि अब हमको गुलामोंसे सबसम्बन्ध तोड़ना चाहिये—औरजबयह कानून प्रचलित हुआ तो जमीनों के मालिकों ने भी इसका वर्त्ताव किया—अन्त में अब हमें याद रखना चाहिये कि जब किसानों की समझमें क़ानून आगया तो उन्होंने बड़े सन्तोष से उसको अर्सेतक सहा—हमयह कहसक्ते हैं कि घराने के गुलामोंकी रिहाई एक आदमी या एक दर्जे के लोगों का काम न था—वरन सब जातों के साझे से यह रिहाई हुई ॥

इति

——*——

# रूसका इतिहास

—※—

## उल्लास छब्बीसवां॥

### रिहाईके फल--ज़मींदारोंके लिये॥

कठिनतायें—इस प्रश्नको हल करदिया—सीधे खत का बदला—नीचेकी रिहाईके बदले का एक सुन्दर फल—मज़दूरी देकर खेती करनेकी चार तदबीरें—कौन तरीक़ा धारण कियाजाता है—उत्तर और दक्षिणमें उपस्थित दशा क्याहै—एक शाहज़ादा—जल वायुका सूखापन—अच्छे मज़दूरोंका बदला—किसानों की सुस्ती—फल—

खुशल कामों के तारीख बनाने के लिये इससे कठिन काम कोई नहीं है--कि वह राज्यकी दशा वादशाही समूहों को सफाई और सुमार्ग के साथ बयान करे--जब कि भारी उलटापलट हुआ--और पुराने क़ानूनी और खुशल तअल्लुकों और पुराने डौलडाल में क़ानून के बनाने या गदरके कारण से निर्दयता के साथ बदली हुई हो और नये प्रबंधके डौल का कोई साफ २ क़ायदा न नियत हुआहो—और जो उलटापलटकी दशा बराबर जारी हो तो और भी विशेष कष्टहोते—या होंगे—और जबतक यह काम संशय में है कि क्या जानें किसप्रकारके आदेश दृढ़ उस उलटापलट के उमंग से हों तबतक यह काम का जांचना नहीं होसक्ता--कि असली काम क्याहैं—और अचानक काम कौन हैं—और न इसकी साफ २ अनुमान होसक्ती है कि जो आश्चर्य युक्त काम प्रकटहो उनका असली मनोरथ और आपुसी दर्जे क्याहैं॥

घराने के गुलामों की रिहाई के फलों के आरम्भ करने में मुझे आप शोक है कि यही कठिनतायें मुझे भी पड़ीं—खेती पेशावाले दर्जों के तअल्लुके अभीतक उसी दुःखित और अदृढ़दशा में हैं और यह आगेको कहनो कठिन है कि अंतको न मालूम कौनीकर बैठै ऊट खुशलसाइंस

में घराने के गुलामों की रिहाई एक बड़ी भारी परीक्षा है—और एक ऐसीपरीक्षा है जो अभीतक कदापि समाप्त नहीं हुई है—जरूरी अलवत्ता जमाहोगया है परंतु नैचरकी कार्रवाई अभीतक इसमें कुछ भी प्रकट नहीं हुई है—अब जो ज़रूरी फल अभीतक मिले हैं उनको बयान करूं-गा और उसकी बाबत सम्मातिदूंगा कि न जानें आगे कौन दशा हो—इस नम्रता के काम में भी मैं पाठकों से क्षमापन चाहताहूं—क्योंकि जो मसाला मैं जमाकरसका वह अभी समाप्त नहीं हुआ है—मेरी निजी परीक्षायें मुख्य २ कामोंपर परमिन हैं—और इस बहसके बाबत जो विद्या व अदब है वह बहुतही अपूर्ण है—यदि मुख्य २ जागीरों और मुख्य २ स्थानों के बयान किताबों और अखबारादि में छपेहुये हैं तो भी जहांतक मैं जानताहूं किसी आदमी ने अभीतक खूब परिश्रम नहीं किया कि जो भिन्न इतिहास बयान कियेगये हैं उनको एकस्थानपर इकट्ठा करिकै गवा-हों के बयानों की प्रतिकूलतापर दृष्टिडालैं॥

इसउल्लासमें मैं ज़मीनोंके मालिकोंकी ओरसे इसबहसपर नजरडालूंगा॥

जब कि उपस्थितसमय के आदि में घराने के गुलामों की रिहाई की बहस छेड़ीगई थी तो इस कामपर बहुत बड़ी सम्मातिकी प्रतिकूलताथी—कि गुलामीके दूरकरने से ज़मीनों के मालिकोंके असली फायदों पर क्या गुण पहुंचेगा—इस समय के नये जवान और अखबार सब यही सिद्धि करने का परिश्रम करते थे—कि तजवीज़ कीहुई बदली किसानों और ज़मीनों के मालिकों दोनोंको फायदा देगा—लोग कहते थे कि साइंसने बहुत देरसे इस कामका फैसला करदिया है कि गुलामी की अपेक्षा छूटे बंद मेहनतलेनेसे कुछ जियादह फायदाहोताहै—और पश्चिमी यूरुप के देशोंसे इस प्रश्नका सबूत दियाजाताथा—इन सब देशोंमें हाल की उन्नति खेती के घराने के गुलामों से आरम्भ हुई—और सब स्थानों पर हल चलाने के डौल की उन्नति का फल योंही यह हुआ कि पैदावार जिया-दह हुई—इसप्रकार पर जरमनी--फ्रांस—हालेंड की कम पैदावार की ज़मीन में रूसकी इस काली ज़मीनसे विशेष अनाज उत्पन्नहोता है—जिसमें रूसी घमंडी हैं—इस सब बेहतरी की दशासे ज़मीनके मालिकोंके दर्जों ने हरस्थानपर मुख्यकर फायदे हासिल किये—क्या इंगलिस्तान के ज़मीनों के मालिकतमाम दुनियाके ज़मीन के मालिकों से अमीरनहीं हैं—और यह वह देश है जिससे गुलामी सबके पहिले दूरकरदी गई थी-और क्या जरमनीका वह ज़मीनका देश जिसके पास केवल कुछ मी एकड़ ज़मीनहोतीहै--रूसके ऐसे अमीरोंसे ज्यादा कोईअमीर नहीं है--जिनके पास

बहुत बड़ी जागीरें होती हैं—और ऐसीही ऐसी और दलीलों से अखबारों ने ज़मीनों के मालिकों पर यह साबित करना चाहा कि उनको अपने खास फायदों के लिये घराने के गुलामों को छोड़देनाचाहिये—परन्तु बहुत से ज़मीनों के मालिकों को तदबीर की बुनियाद की इस सलाह पर कुछ भी विश्वास न था—जिनको उस ज़माने के रिसालों और अखबारों में जिक्र होताथा--बहुधा समय वह इन कतई दलीलों की पैरवी नहीं करसक्ते थे—जो ऐसे लोग आगे को कहतेथे जिनको ज़ियादह आशायें थीं--परन्तु उनको बिश्वास होगयाथा कि उनकी दशा वैसी न थी जैसी वह लोग बयानकरतेथे· उनको विश्वास था कि रूस एक अजीब प्रकार का देशहै और रूसी एक अनोखे प्रकार के आदमी हैं—इंगलिस्तान—हालैंड—फ्रांस--जरमनी के छोटे दर्जों के लोगों की बाबत बहुत प्रकट था—कि वह परिश्रमी और भारी इरादे के आदमी हैं—और रूसी किसान बहुत बदनाम था कि सुस्त होता है—जो उससे फिर न पूंछाजाय तो बेशक वह केवल उतनीही ज़रूरी मेहनत करैगा कि भूखों न मरैं—और बस—जिन लोगों में बड़े दर्जे के लोग बापदादे के समय से जानदारी रखते हैं और बर्ताव करते आयेथे और उनके पास सम्पत्ति भी खूब थी--उनमें गुलामी की बाबत छूटी हुई मेहनत से जियादह लाभ निकलसक्ताथा—परन्तु रूसमें जमीनों के मालिकोंको न तो कुछ जानदारी थी न इतना रुपया उनके पास तैयार रहताथा कि हल चलाने के डौल में तजवीज कीहुई बदली व उन्नति करसक्ते—जैसा कि उन बार२व्यर्थ परिश्रमों से साफ प्रकट होताथा जो हाल के बरसों में असन्त सीधी सादी खेती कलों के बनाने में कीगई थी इस सब पर खूबी यह कहीजातीथी कि गुलामों की रिहाई का वह डौल जिससे किसानों को ज़मीन मिलती और वह जमीनों के मालिकों से बिल्कुल स्वतंत्र रहते--उसकी कहीं ज़ियादह परीक्षा नहीं कीगई॥

अब इस काम की बाबत वह सब पृथक् रायें थीं कि जो घराने की गुलामी दूरकरदीजाय—तो ज़मीनों के मालिकों के असली फायदों पर इसका क्या गुण होगा—और अब हमको यह देखना बाक़ी है कि इन दोनों सम्मतियों में से परीक्षा ने किस सम्मति को शुद्ध प्रकट किया है॥

जिन पाठकों ने कभी परिश्रम नहीं किया कि इसप्रकार की जांच करें--वह चाहे वे चाहे यह ख्याल करैंगे कि इस बहस का सरलता से इस तरह पर फैसला होसक्ता है कि केवल जमीनों के मालिकों की भारी जमाअत से एक२से जांचाजाय--और उनकी गवाही से एक आम फल निकाला जाय—परन्तु सच में यह काम कुछ कठिन है—रीति है कि

जमीनोंकेमालिक साफ२नहीं बयान करसक्ते कि उसका कितना फायदा और कितनीहानिहै—और जो कोई ठीकखबर उनसे मिलेभी तो उसकी सेहतपर हमेशह बिश्वास नहीं होसक्ता—घराने की गुलामी के समय में उनमें बहुतही कम ऐसेथे जिनकी आदत हो कि ठीक२ हिसाब या किसी प्रकार का हिसाब रक्खैं—और जब वह अपने इलाकों पर बसर करते थे तो बहुतसी आमदनियां ऐसीथीं कि उनकोनक्शोंमेंनहीं लिखसक्तेथे—अब बहुतआदमियों को आगेकी अपेक्षा मालगुजारी का रुपया कम मिलताथा—और इसीकारण से वह एक अर्थ करके ग़रीबरहतेहैं—मतलब यह कि आरामके साथ और बहुत रुपयोंके साथ रहना उनको बड़ाकठिन मालूमहोताहैइसमें शक नहीं कि हर जमीनोंके मालिकको यह कच्चा ख्यालहै कि अबबीतेहुये सनोंके अनुसार उसकी दशाअच्छी है—याखराब—परंतु जो व्यर्थ बयान वहांबहुतेरे लोगोंसे उनकी असली और अगलीआमदनीकीबाबत सुननेमेंआते हैं--वह सब व्यर्थहैं—हिसाब में इतनी बातैं घटाते बढ़ातेहैं और ऐसे कामों का बयान होताहै जिनको असली खेतोंके कामोंसे कोई सम्बंध नहीं है और जो फल उससे निकलता है वह हमको घरानेके गुलामोंकी रिहाई के असली फलोंके जांचनेके परिश्रम में इतनी सहायता नहीं देता यह काम मानने के योग्य है कि इस गवाही में पक्षपात किसी प्रकार नहीं होता--मुख्यकर जब कि किसी परदेशी के सामने आगे कियाजाता है—जो लोग घराने के गुलामों की रिहाई को बड़ी बहादुरी का काम समझते हैं उनमें भी दो समूह हैं—एक समूह को लोग यह साबित करने का परिश्रम करते थे एक घराने के गुलामों की रिहाई से हर प्रकार की पूरी२कृतार्थी हुई--हर दर्जे के लोगों को इससे हरप्रकार का लाभहुआ—और दूसरे समूह के लोग कहते हैं कि जमीनों के मालिकों ने सबने और हमने मुख्यकर इस बड़ी और जरूरी सलाहघरके प्रेम में अपनी हानिकी मानो जाती फायदों को देश से निकालदिया--रिहाई और उन्नति के लिये हमने और जमीनों के मालिकों ने अपनी मुख्य हानिकी—मैं यह नहीं कहता कि इन दोनों समूहों ने ठानलिया है कि इस बयान से लोगों को धोखादें—परन्तु जो लोग होशियारी के साथ जांचेंगे वह इन बयानों को इससे जियादह सत्कार न करैंगे—जिसके वह अधिकारी हैं॥

हमारे निकट जो इस प्रश्न की बाबत हमदो परमित सवाल करैं तो यह प्रश्न हलहोजाय॥

(१) घराने की गुलामी से जो हानिहुई उसका बदला जमीनों के मालिकों को कहां तक दियागया—और जो रुपया उनकी जागीर के

एक बड़ेभाग का किसानों के नाम होगया है उसका क्या बदला पाया॥

(२) ज़मीन के मालिकों ने अपनी जागीरों के बाक़ी भागों को क्या किया—और तब से अबतक जो बदलियां हुईं वह तदबीरों में—और जो कुछ घराने के गुलामों से पृथक् थे उनका ज़मीनों के मालिकों का क्या बदला दियागया॥

इन प्रश्नों में से प्रथम प्रश्न पर यह छेड़ कीजाती है कि अमीरों ने वह अख़्तियार जो उनको किसानों में मिले थे अपनी इच्छा से छोड़दिये--और गुलामी की हानिका कुछ भी बदला न पाया—और इसबात के सबूत में वह बहुधा सर्कारी बयानों का बदलादेंगे--परन्तु सच में जैसा कि मैं एक पिछले उल्लास में बयान करचुकाहूं बहुत से ज़मीनों के मालिकों को असल में बहुत बड़ी संख्या बदले की मिली--मानो रीति से न मिली हो--क्योंकि क़ानून के प्रचलित करने वालों ने अच्छी और इरादे से बहुत सी जमाअतें किसानों पर इतना सालाना खर्च नियत करदिया जो ज़मीन के लगान से भी ज़ियादह था--और यह वह ज़मीन है जो उनकी मर्ज़ी बिना उनके नाम करदीगईथी॥

जो हम होशियारी के साथ इन दोनों खेती देशों की बाबत अन्तर कर सकैं तो और भी ज़ियादह यह प्रश्न साफ़ होजाय--जिन भागों में जंगल है उनको सब छोड़देनाचाहिये--क्योंकि इनमें ऐसे ज़मीनों के मालिक निकटरबन्द थे जिनके पास घराने के गुलाम थे--जैसे कुल सूबे आरचीजल में और दरियाय वालगा के उत्तरी भागों में गुलामी की रिहाई के समय केवल छः गुलाम थे--और यह सब उन अमीरों से सम्बन्ध रखतेथे जिनके पास कोई जागीर न थी॥

इसवास्ते अब हमको दक्षिणी खेती के भागों से आरम्भ करनाचाहिये--अर्थात् वह भाग जिसकी ज़मीन स्याह है--और हम परिश्रम करैंगे कि देखैं ज़मीनों के मालिकों ने उस हानि का जो गुलामों की रिहाई से और उक्त मालिकों को लाचार करके छूटे गुलामों को उनकी जागीर का एक भाग दिलवाने से हुआ किया मुनासिब बदलापाया॥

इसक़ता के उत्तरी भाग की (जहां तीन खेतों का खेती का डौल बर्ताव हुआथा--जिसका ऊपर बयान हुआ है) दशा इसयोग्य थी कि गुलामी का दूरकरना उपयोगी था--शक्ती, ज़मीन कीमती थी--और इसमें असली सरसब्ज़ी अबतक बहुत बाक़ीहै--जितनी पैदावार और निवासियों की ज़रूरत के अनुसार होनीचाहिये थी उससे ज़ियादह ज़मीनसे पैदा होतीथी—उपस्थित डौलके अनुसार खेती पेशाके आदमी ज़मीनकी खेतीके लिये बहुत

थे—और जो जमीनकी संख्या गुलामों को उनके मुख्य काम के लिये दी गईथी—वह उस परिश्रम का वहुत वदलाथा—जो वह अपने मालिक के लिये करते थे—जिस जमीनों के मालिक का स्वभाव था कि अपने घराने केगुलामों पर विन जरूरीका वोझ डालैं—वह उनको रिहा करके उनसे वह जमीन लेता जिसकी पैदावार वह पाताथा— और सव दशामें उसको प्रकटहोजाता था कि उसके कारणसे उसकी आमदनी का कोई नुकसान नहींहुआ—उसके आगे के गुलाम उसके खेतके मजदूर होजाते थे या वह ज़मीनको एक अच्छी सालाना रकम पर लगान देताथा—और जागीर की आमदनी इस नये प्रवन्ध में कमसे कम इतनी तो अवश्य होती जितनी आगे थी यहभी लिखदेना चाहिये कि यह केवल कल्पित और ध्यानी काम नहीं है—मुझे वहुतसी दशायें याद हैं जिनमें जो लोग सौदागरके दर्जेके थे और जिनको इसी कारणसे घरानेका गुलाम रखनेका कानूनी हक़ नथा—उन्होंने जागीरैं खरीदीं और उनको अच्छे नफाके लगानपर देदिया—निदान उस देशकी दशा और प्रवन्ध ऐसाथा—कि गुलामी छूटी हुई मेहनतसे जियादह उपयोगी नथी और जो थी भी तो योहीं नाममात्र—अवहम इससे यह फल निकाल सक्ते हैं कि घराने की गुलामीकी रिहाईसे उन जमीनों के मालिकों को किसी वदले की आवश्यकता नथी—अब जो जमीनों के मालिकों को कोई शिकायत असल में होसक्ती थी तो वह यहथी कि जमीन की उन्नतिजो होगई है और जिसका कोई उपाय न था उसका लिहाज नहीं किया गया था—और इनमें वहुतेरोंने पहिलेहीसे इस काम पर साफ नजर डाली थी॥

इसक़ते के दक्षिणी भाग में जहां इस्पिटी के मैदानके खेती का ढौलका वर्ताव होता था उपाय की दशा कुछ भिन्नथी—आवादी इतनी घन नथी इस वास्ते मजदूरों की जितनी मांगथी उतने नहीं मिलेथे—अव घराने के गुलामोंकी वड़ी आवश्यकता थी और जमीनों के मालिकोंको इस गुलामी की रीतिकी मिटने का कोई वदला नहीं मिला—क्योंकि इस देशके भाग के किसानों को जमीनका वड़ा भाग मिलता था—और इसमें शक नहीं कि जितनी उसकी असली कीमत होती थी उससे जियादह उनको देना नहीं पड़ताथा—अव उत्तरी खेतीके हिस्से की ओर ध्यानदो तो मालूम होताहै कि औरर कारणों से घराने के गुलामों की मेहनतकी जमीनों के मालिकों को वड़ी आवश्यकता थी यहां जमीन क़ीमती नथी—और इतनी [illegible] होगईथी किजो परिश्रम उसपर किया जाताथा उसका अच्छा वदला नहीं होताथा—खेतीकी उन्नति शक्ती दशाओंपर मुनहसिर नथी—वरन घराने

के गुलामों की मेहनत पर जो बेनसीब कियेगये तो मानों वह अपनी बड़ी जायदादसे बेनसीब कियेगये--परन्तु इस हानिका उनको कुछ बदला हुआ कि वार्षिक आमदनी मिलने लगी-जो इस जमीनके असली लगान से वहुत जियादह थी जो गांवों की जमाअत को दीगई थी ॥

इस देशके मध्य भाग में घराने के गुलामों की रीति केवल उस समय की दशाही से जियादह अर्से तक नहीं नियत रहीथी वरन उसकी मुख्य२ तारीफैं भी बहुत कुछ जाती रहीथीं और उन्नतिके एक नये दर्जे तक पहुंच गई थीं—इस प्रबन्ध के डौलकी शुरुआती और असली दशा में किसान जमीनों के मालिकों की जमीन जोतते थे—और जो वह परिश्रम करते थे उसके बदले में उनके मुख्य कामके लाने के लिये उनको एक मुख्य भाग जमीनका मिलताथा—इन उत्तरी और मध्य सूबोंमें जो प्रतिष्ठा उसने पैदा की थी उसके अनुसार जमीनों के मालिक अपने सब घराने के गुलामोंको खेतीहीके लिये नहीं नौकर रखतेथे वरन उनकी एक बड़ी संख्याको आज्ञा दीजाती थी कि और २ पेशों से अपना खाना प्राप्त करैं—इस बात पर कि वह उनको इस परिश्रम हलचलाने के बदले जिसकी ज़मीन के मालिक को ज़रूरत न थी--एक नियत की हुई वार्षिक रकम दियाकरैं--जो इन ज़मीनों के मालिकों के घराने के गुलाम बिन बदला रिहाकरदियेजाते तो वह नष्टहोजाते- इस द्वारा के रोकने के लिये यहकाम फैसल हुआ कि सब किसान और वह किसान तक जो खेती के सिवाय और पेशों पर जीवन पूर्ण करतेथे अशक्ति कियेजांय--कि ज़मीन स्वीकार करैं और असली लगान से ज़ियादह लगान दियाकरैं ॥

प्रकट है कि उत्तरी खेती के भागों में ज़मीनों के मालिकों ने घराने के गुलामों की रिहाई से जो हानि उठाई कि उनके परिश्रम के लाभ से बेनसीब रहे उसका बदला यहहुआ कि रिहाईके कानूनसे किसानोंको कुछ वार्षिक लगान देनापड़ा--परन्तु यहभी कहना चाहिये कि यह बदला इतना जियादह न था जितना मालूम होताथा--ज़मीन के मालिकों को लगान वसूल करने में बड़े कष्ट पड़ते थे--और बहुधा सब अयोग्यहोजाताथा—और उनके भयकरने का यह मुख्य कारण था जो आज्ञा कानून सेकिसानों को मिली उसकी अनुसार वह पहिले नव वर्षों के गुजरने पर अपने को उस वार्षिक रकम से इसप्रकार पर अच्छी तरह रिहाकरदेंगे कि क़सबों और देश के बहुत हरे भरे भागों में मकान की नकल करदें- इन कष्टों औरभय से बचने की केवल एक यही रीति थी कि ज़मीन से किसानों को बाहर करदें--परन्तु इस तजवीज़ के सामर्थ्य करने में उनको बड़ी हानिसहनेपड़ी--

पहिले तो जो किसानों की विना मर्जी वह इस काम की इच्छा करते तो उनको पूरी रक़म का केवल ४/५ भाग स्वीकार करना पड़ता--फिर उस भाग का वहुत वड़ा भाग उनको रुपयों में नहीं वसूल होता--वरन गवर्नमेंट के तमस्सुकों में जिनकी व्याज ५ प्रति शतक था--और यह व्याज जल्द २ घटता जाताथा--क्योंकि उक्त तमस्सुक वहुत से वाजार में वेचने के लिये भेजे जातेथे--और असली क़ीमत से केवल अस्सी प्रतिशतक कीमत रहजातीथी--अव इसके वदले कि उसको अपने किसानों से डेढ़ सौ रोवल वसूल हों--उसको केवल एक सौ तीस रोवल नाममात्र मिलतेथे--हां जो पन्द्रह वर्ष तक राह देखी जाती तो शायद असली क़ीमत मिलती--क्योंकि गवर्नमेंट के तमस्सुकों को वंक के नोटों से वदलने का एक यही समय नियत था--इस घटी हुई रक़म में भी वहुतेरे ज़मीनों के मालिकों को केवल एक थोड़ीसी संख्या वसूल होती थी क्योंकि खज़ाना आम प्रथम वह कुल रुपया वसूल करलेता जो जागीरों की ओर से अदाहोताथा और केवल वाक़ी उनको देताथा॥

अव इस प्रश्न के दूसरे भाग की ओर हम ध्यान देंगे--जमीनों के मालिकों ने अपनी जागीरों के उस भाग के साथ क्या किया--जो उनको उस समय वचरहाथा--जव उन्होंने तजवीज़ कीहुई ज़मीन की संख्या मौज़ों की जमाअत को देदी थी क्या किसी ने किसी वस्तुमें उनको इस नुक़सान का वदला देदियाथा—जो घराने के ग़ुलामों के परिश्रम से वेनसीव होने पर उनको पहुंचाया सावधानी के परिश्रम से ग़ुलामी की दशा जो वदलगई इसमें कुछ कृतार्थी हुई--और अव अपने इलाकों से वह कुछ आमदनीपाते हैं—इन सवालों के जवाव में हाल की दशा उपाय की ज़मीन के मालिकों को अवश्य वयान करना होगा॥

घराने के ग़ुलामोंकी रिहाई का और नहीं तो कमसे कम एकतो उम्दा गुण सव ज़मीनोंके मालिकों पर पहुंचा—उसने उनको ज़वरदस्ती लाचार किया कि सुस्तीऔर रोजमर्राकी समदशाके ढर्रेसे उनको अच्छीराहपर लाये—और उनको लाचारकिया कि इन कामोंकी वावत ध्यान और ख्याल करें—सुस्ती और काहिली उनके वापदादे की रीतिथी—और नाना परनानासे इसके स्वाभाविकथे—कि जागीर और उसके घराने के ग़ुलाम को एक प्रकारकी कल मानें—जो आपही आप चलती है—यहभी ख्याल था कि इस कल पर योग्य है कि अपनी मुख्य इच्छा से ज़मीनके मालिक को भोजनों का द्वारा उपस्थित करदे—उनका स्वभाव था कि रुपया नक़द व्यय करडालें—और सवको वेठारदें—यहसव काम अपने फलों के साहित अव

भूत काम सब बन्द होगये—जिस भारी और सरल ढर्रे पर ज़मीनोंके मालिक जमाने के इतिहासके अनुसार अब तक सन्न मारे चले जातेथे इसमें अचानक बहुतसी तंग और कठिन जिसमें कांटे भरेथे ऐसी पगडंडियां नष्ट लंडियां पड़गईं—और सबको बुद्धि बढ़ाने की इच्छा हुई कि किस पगडंडी को धारण करें और हर एकको एक ढर्रा तजवीज़ करके उसको इतिहास के अनुसार जैसा योग्यथा चलना पड़ता था—मुझे यादहै कि मैंने एक बार एक ज़मीनके मालिकसे जांचा कि जिस दर्जे से उनको सम्बन्ध था उसपर घराने के गुलामों की रिहाई ने क्या गुण पहुंचाया—और उसने मुझे ऐसा जवाब दिया जो लिखने के योग्य है उसने कहा—आगे हम हिसाब किताब कुछभी नहीं रखतेथे—और सीमपियनके पियाले खूब पीते थे—अब हम हिसाब किताब रखते हैं और बीर शराब पर संतोष करतेहैं—यदि इस संक्षेप जवाबसे असली दशा का कुछभी बयान नहीं हुआहै जैसा कि इस प्रकारकी कुल बातों की रीति है जो बारीकियों में कीजाती है—तो भी इससे रंगीली बयानी के साथ इस बदली को हाल प्रकट होता है—जो सच में हुआ है—जैसेहीं घरानेकी गुलामी बन्द करदीगई योग्य नथा कि वह फूले फले रहते बहुत से ज़मीनों के मालिक जो आराम और काहिली के साथ मज़े उड़ाया करतेथे और अपने२ दिलोंमें यह शोचनेलगे कि अब रोटियोंका कैसे ठिकाना होगा—सब शोचने लगे कि सबसे उपयोगी रीति इस ज़मीनकेकाम में लाने के लिये क्या है जो उनकी मूठी में हैं—कुछ न कुछ अदलाबदली अवश्य होना चाहिये—और जोएक बदली इस प्रकारकी हुई तो चाहे बेचाहे और बदलियां भी लगातार आरम्भ होजायंगी जब एकऐसी सिलौटी जो बर्षोंसे पहाड़ पर ऐसी रक्खी है जो न हिलै न साकिलै एक बार अलगहोकर फट जायगी—और नीचे को गिरने लगी—तो लुढ़कते हुये उसमें बलहो जायगा—और बड़ीही जल्दी के साथ गिरने लगी ॥

हरएक ज़मीनोंका मालिक अपने जोसे सवालकरताथा कि जो ज़मीन मेरी मूठ में है उसे मैं क्या करूं ॥

जो लोग अपने इलाक़ोंपर नहीं रहतेथे या जो अपनेही आप खेतीकरना नहीं मंजूर करते थे उनको इसकठिन प्रश्नके हलकरने की सबसे सरल रीति यहथी कि किसानोंको एक नियतकीहुई वार्षिक रक़मपर ठेकादें—इसप्रकारपर सब कष्ट और जोखिम दूरहोजाती परन्तु इसमें एक बड़ी हानि थी—जब किसान ज़मीनको लगानपर लेते हैं तो हमेशह ख़राबतरहसे जोतते बोते हैं—और ज़मीन को गफलतसे अशक्ति करते हैं—क्योंकि अपनी शक्तिभर उतनी पैदावार प्राप्तिकरते हैं जितनी उनके मकानमें है—

यदि किसानों को इससमय फायदातो होताहै तो भी यह डौल जमीनों के मालिकों को धीरे २ नुकसान पहुंचाताहै—क्योंकि रूसमें खेती पेशा का दर्जा ऐसा कोई नहीं जो पुराने खेतों की रक्षा करै—और ज़मीन को अशक्ति न करदे ॥

जो लोग अपनी ज़मीन जोतनाचाहतेहैं उनके हेतु चार भिन्न मार्ग हैं ॥

प्रथम जिनलोगों की ज़मीन का घराने के गुलामों ने प्रबन्ध कियाथा वह अपने पुराने डौलको कुछ क़ैदोंपर नियत रखसक्तेहैं—इसबात पर किसान अपने प्रबन्ध से राजी हों— इसके बदले कि देशी समाजकी ज़मीन का लगान दें—देशी समाज आप इस डौलके अनुसार कुछ मज़दूर देतीहै—जिसका रिहाई का क़ानून घराने के गुलामोंमें होशियारीकेसाथ बयान है ॥

द्वितीय एक हलकी रीति इसप्रश्नकी यहथी कि मौजेकी जमाअत या किसी एक फसादी के साथ एक प्रतिज्ञाकरलीजाय और इसके अनुसार एक नियत कीहुई हल चलाने की संख्या एक नियतकीहुई रक़मके बदले या चराई या जलाने की लकड़ी के बदले तजवीज़ करली जाती—जब यह डौल धारण कियाजाता तो किसान हमेशह अपनेही घोड़े और हलचलाने के हथियार काम में लाते हैं—और उसकी अनुमान प्रति एकड़के हिसाब से कीजाती है ॥

तृतीय एक हलकी रीति प्रश्नकी यहथी जिसको सब जानतेहों--एकप्रकार का साझापन आपुसी करलियाजाता जिसमें जमीन का मालिक ज़मीन और बीजदेता- और किसान अपने घोड़ों और खेतीके हथियारों से सब काम करता—और ऋतुका अनाज इनदोनों समूहों पर ठेके के डौल पर बराबर भागों या किसी और संख्या में पहिले की तजवीज के अनुसार भाग होजाता ॥

चौथा--एक हलकी रीति इसप्रश्नकी यहथी कि खेतोंके लिये मजदूर किराया पर जाते—और पश्चिमी यूरुपके नमूनापर खेती का प्रबन्ध काममें आता—इसप्रकारपर जमीनके मालिकोंके सब तअल्लुक़े जातेरहे--जो पहिलेके घराने के गुलामों के साथ उनको थे ॥

जो जमीनों के मालिक बहुत शिक्षापाये हुये थे उनपर खूब प्रकटहोगया कि इन सब युक्तियों में केवल अन्तकी तरकीब से यह काम योग्य था कि उपस्थित खेतीमें मुख्य और असली तरक्की बदलजानी—परन्तु इसके साथही उनको यहभी मालूमथा कि सब युक्तियों से ज़ियादह कठिन यह युक्ति है निरन्तर की उन्नतिके लिये एक रक़म तुरन्त खर्चकरनापड़ती और खेत-

मरों के खर्चों के लिये बड़ी सम्पत्ति चाहनेहोती--अनुमान कियागया है कि इंगलिस्तान में इसदशा में भी जब कि उपस्थित प्रबन्ध में किसी बदलीकी इच्छानहीं होती तो जो किसान पांच सौ एकड़की जमीन लगानपर लेताहै उसको पहिले डेढ़बर्ष के अर्से में तीन हज़ारके निकट खर्च पौंडोंको करना चाहिये--इससे कुछ हृदय में आयेगा कि जो उम्दह और धीर्य योग्यदशासे खेतीकीजाय तो सीनटिफकका डौल हलचलाने में कुछ ख़र्च बैठता है--रूसके ऐसे देश में बेशक और खर्च भी ज़ियादह होंगे--और घराने के गुलामों की रिहाईके समय में रूसके किसान इतनी बिशेष सम्पत्ति कहां से लाते--इनमें बहुतेरे रुपया नक़दके बदले बड़ेही ऋणीथे--पुरानेकारोबार के डौल की जायदाद ग़ैरमन्कूलापर और उसकी ज़मानत पर ज़मीन दी जाय अब जारी न था--और ज़मीनके नये २ कारखाने अभी नियत नहीं हुये थे--अपने धनवालों से ऋणलेना अपने को नष्ट करना था--क्योंकि रुपया उस समयमें इतना ज़ोर क़ा हुक्म रखताथा कि दश प्रतिशतक ब्याज मित्रता और शील का ब्याज समझाजाता था--यह सत्य है कि रिहन का बर्त्ताव होसक्ता था परन्तु इससे किसी प्रकार की बहुत संख्या हमेशह नहीं मिलसक्ती थी क्योंकि जो रिहनका रुपया जागीरोंके नीचेथा उसको गवर्नमेंट मुजरा करलेती थी--और जो बाकी बचता था उसका एक बड़ा भाग नोटोंमें दियाजाता था जिनकी क़ीमत बहुतही कम थी-इसके साथही और काम भी इसके निषेधक थे--ज़मीनों के मालिकों को सबको बर्त्ताव की जानदारी बहुतही कम नाममात्र थी--और सीनटिफक तरहपर खेती करने की भी अमली परीक्षा नहीं हुईथी--और बहुतेरों को अमली ज़ातीपरीक्षा बहुत मिलीथी परन्तु सीनटिफकका जानना और निजी परीक्षा दोनोंबातें एक फसादी में भी पाई जातीहैं नहीं जिनकेपास ज़रूरी सम्पत्ति और जानदारी और परीक्षा थी भी उनको यहकाम बड़ा कठिन मालूम होता था--क्योंकि पहिले तो सीखे सिखाये मज़दूर पाना जो खेती का काम करसकैं अयोग्य था दूसरे बहुधा समय ज़रूरी संख्यामें किसी प्रकार के मज़दूर भी नहीं मिलते थे॥

इन दशावों में ज़मीन के मालिकों के समूह एक पल के लिये भी कदापि यह नहीं शोचसक्ते थे कि इस डौल से वह कठिनतावों को कुल दूर करसक्ते हैं इनमें से बहुतेरों ने पहिलेही पहिल ऊपर लिखित युक्तियों के अनुसार कठिन हल करने का परिश्रम भी नहीं किया--वरन इसी पर सन्तोष किया कि पुराने डौल का वर्ताव करैं--और रिहाई के क़ानून की क़ैदों का ध्यान रक्खैं--परन्तु इस डौल के काम में लाने से उसकी

हानियां बहुत शीघ्र प्रकट होगईं—जब कि इस रीति के अनुसार खेती करने से लाभ प्राप्तिकरना कठिन मालूम होगया और ऐसी दशातकमें कि जब कि ज़मीनों के मालिकों को किसानों पर अपरमित सामर्थ्य प्राप्ति थी तो फिर ऐसी दशामें असंशय इससे बहुत कठिनथा जब कि उनके अख्तियार अनगिनती कायदों से परमित करदिये गये थे और जब कि उनको उसका कुछ भी विश्वास न था कि जो क़ानूनी अधिकार प्राप्ति हैं उनके प्राप्ति करनेका कोई द्वारा उनको मिलसक्ता है—जब किसानोंने आज्ञा के अनुसार कार्रवाई करने से नाहींकिया और जबतक वे उनके नयेहकों और शर्त्तों को साफ २ नहींजाना तबतक वह बराबर नाहीं करते रहे—तो इसकी दवा केवल यही रही कि समय के हाकिमसे नालिश करैं—और योग्य न था कि बिना बहुतसा समय खर्चकिये और बड़ी दिक़्क़त सहे इस प्रकारकी सुनवाई हो—घास सुखाने और काटने के समय केवल एक दिनकीदेर में बहुतसी हानि होजाती—और विश्वास करके इन्हीं समयों में मज़दूर बहुत ग़ैरहाज़िर होजाते थे--उनको अपने ज़ाती घास या अनाज की फ़िक्र थी और खूब जानते थे कि जो अपने शर्त्तों की जो प्रथम में मालिक के साथ थीं वर्त्ताव न करैंगे तो कठिन दण्ड पायेंगे—अब ज़मीनोंके मालिक ज़माने की हालत के अनुसार बहुत शीघ्र लाचार होगये कि इन कठिन हलमें से एकको स्वीकार करैं—और जिन किसानों ने क़ानूनी बुनियादको अत्यन्त दुखदायकमाना उन्होंने अत्यन्त खुशी २ से इसबदलीको स्वीकार करलिया॥

एकडौलकठिनताओंकेहलको छोड़करके दूसराडौल सामर्थ्यकरनाहरदशा मेंकठिनथा--परन्तु देशके हरभागमें यहकठिनतायें बराबरी तरहपरकठिननथीं--कालीमिट्टीके कुलज़मीनकेभागमें शक्ती सरसब्जी इतनीथी किजमीनकोलगान परदेनेसे बड़ालाभहोता--जो पुरानी और शुरुआतीदशाकी रीतिसेभी ठेकेपर दीजाती तो लाभ करती—इसवास्ते ज़मीनोंके मालिक धीरे २ और अपनी आराम के अनुसार हरतरहकी उन्नति जिसको वह जरूरी समझते करसक्ते थे—जो ज़मीनों के मालिकों की इच्छा होती कि ज़मीन को इसप्रकार पर न दें तो परोसके किसान हमेशह मुस्तैद रहतेथे कि उनकी जमीनको मुनासिब लगान पर लेलें--इसके प्रतिकूल उत्तरी खेतीके भाग में ज़मीनका बल इतना कम होगया था कि प्रथम में लाभ न होनाथा—इसवास्ते जमीनोंके मालिकोंकी खेती को करानेके गुलाम बहुत देरतक बनावटके द्वारोंसे ठहराया रखते थे—अबयहां जमीनों के मालिक बिना इसके कि अपने इलाकों को बन्दबस्ते हमेशहके हेतु उन्नतिदें—योग्य न था कि जमीनको इजारे परदें—और जो किसानोंको जमीन लगानपरदेते तो बहुतकम आमदनी बनती होती।

इन दोनों खेती के भागों के इस भारी अन्तर का साया उपस्थित दशा में ज़मीनों के मालिकों और उनकी जागीरों पर साया होता है—उत्तरी भाग में कुल ज़मीनों के मालिकों ने ज़मीन को ठेके पर देना छोड़दिया है—और जहांतक होसक्ता है अपनी जमीन पड़ोस के किसानों कोलगान पर देते हैं—जिस घर में वह आगे रहतेथे वह जंगल और ज़मानों के हाथों से बर्बाद खराब पड़ा है और उनके मालिक क़सबों में रहतेथे और सर्कारी मुलाक़ात या अनगिनती सौदागरी और कारीगरी के पेशों के द्वारा से जो हाल में अत्यन्त आश्चर्य युक्त जल्दी के साथ उन्नति पानेवाले हुये हैं जीवन पूर्ण करते हैं—जो कोई उपदेशक और अदब करने इस देश के भाग में उमंग और सहदुःखी से सफर करै तो उसको बहुत ज़ियादह मसालह मिलेगा—क़ीमत की घूमना मज़बूती और दिन२बेपरवाही से जीवन पूर्ण करने और गमकरने की मूर्खता की बाबत उपदेश के ख्यालों को प्रकटकरै—दक्षिणी भाग में उसके प्रतिकूल इलाक़ों में आगे की बाबत खूब मुस्तैदी प्रकट होतीहै—निकट२कुल ज़मीनों के मालिक कमसे कम एक भाग अपनी जायदाद का जोतते बोते हैं—और पड़ोस के किसान को सरलता से वह ज़मीन ठेके पर देसक्के हैं—जिसको वह अपने आप बोना नहीं चाहते—कोई ने टीपच डौल का क़ायदा सामर्थ्य करलिया—कोई लोग किसानों के द्वारा से कुछ सिक्के प्रति एकड़ के हिसाब से खेत का काम लेते हैं—और इनमें से बहुतों ने कृतार्थी के साथ पश्चिमी यूरोपियन रीति पर मज़दूरों के द्वारा से खेतों का प्रबन्ध करलिया—कोई ज़िलों में जहां आबादी की ज़ियादती है ज़मीनों के मालिकों का क़ायदा है कि अपनी सब ज़मीन को ठेके पर देदेते हैं—और इससे उनको बड़ी आमदनी मिलती हैं—रूसी किसान अपनेही ज़िम्मेदारी को खेती के नुक्सान और क़िस्मत की परीक्षा को रखता है और वह ज़मीन के लिये भारी लगान देना पसन्द करैगा—इसकी अपेक्षा कि आप मज़दूरीकरैं ॥

जिन इलाक़ोंमें और लायक डौल खेतीसे काम लिया जाताहै वह निकट सब स्याह मिट्टी के उत्तरी भागमें पाये जाते हैं—उक्त स्थानकी ज़मीन कीमतीहै मेहनत और मजदूरी उसके सामने बहुतहै—जलवायु मातदिल और पैदावार की बेंचके लिये बाज़ारें बहुत निकट२ हैं—इस कामके प्रकट करने के लिये कि इस स्थान के किसी ज़मीनके मालिक की शक्तिमें यह बात है कि खूब उन्नतियां करैं—और उनके द्वारा से बहुतकुछ आमदनी बढ़ासकैं मैं बलकरके इसस्थानपर कुछ कामों को एक शाहज़ादेकी मिलीहुई जागीर के बाबत बयान करनाहूं—इन साहबके नामसे वह सब लोग जानदार हैं—

जिनको रूसकी खेती की उन्नतिकेलिये दिलीध्यानहै—गुलामी की रिहाई के पहिले वार्षिक आमदनी चारहजार छःसौ तेरहरोवलसे इक्कीस हज़ार छःसौ उंसठि रोवलतक घटती बढ़ती है—और दशवर्ष की औसतसे चौदहहज़ार तीनसौ पचास रोवलकी रकम वसूलहुई रिहाई के पीछे जब कि आधेसे कुछ ज़ियादह जमीन किसानोंको दीगईथी बाकी जमीनसे औसत आमदनी अट्ठाईस हज़ार नौसौ छियानवे रोवलहुई—अर्थात् आधे भागमें दूनीसे ज़ियादहरकम इसरकमकी बाबत वसूलहुई—जो गुलामीके समय पूरे इलाके में वसूलहोतीथी—जो हम इसरक़ममें वहरक़म मिलादें जो उससमय के लिये लीजातीथी—जो किसानोंको दीगईथीं तो मालूमहो कि सालाना आमदनी जागीरसे छत्तीसहजार सातसौ ग्यारहरोवल वसूलहुई अर्थात्जोरकम रिहाई के पहिले वसूलहोतीथी उसकी ढाईगुनी वसूलहुई—जो मुझे यह भय न होता कि स्पष्टबयानपढ़ते२ पाठक थकजायंगे तो मैं बहुधा उसीप्रकारकी दशायें बयानकरता जिनमें हलचलानेका डौल व खेतीको असन्त उन्नतिहुई--और आमदनी बहुत ज़ियादह बढ़गई परन्तु इन मिसालों से हमको जल्दी के साथ कोई सामान्यफल न निकालनाचाहिये—क्योंकि उनसे कोई आम फ़ायदा नहीं प्रकटहोता है परन्तु सामान्य फ़ायदा की जुदाई—जो इलाके मेरे ख्याल में इससमय आते हैं उन सबमें रिहाई के पहिलेही तैयारियां कीगई थीं—कि गुलामी की जगह रिहाई की तरह मेहनत नियतकीजाय--और ज़मीनों के मालिक सब बड़ेदर्जे की योग्यता और मुस्तैदी और दृढ़ता के लोगथे—और उसके सिवाय इनमें कोई २ को कामकरने से जानदारी भी खूब होगई थी—परन्तु अभाग्यसे ऐसे लोगोंकी संख्या कमथी--अमीरों के अगले डौलडाल इस योग्य न थे—कि जिनआदतोंसे खेतीमें कृतार्थी होसक्ती हैं उनको खूबजानें॥

इस देशके मामूली दर्जे के ज़मीनों के मालिकों की बाबत मेरे निकट यह काम कहाजासक्ताहै कि यदि उनकी आमदनी को सब तरहपर रिहाई के क़ानूनसे कुछ ऐसा बड़ा नुक्सान नहीं पहुंचाया—और जो यह नुक़सान हुआ तो इतनी ज़ियादह नहीं थी जैसी ऊपरकी मिसालों में बयान में आई—परन्तु हरतरह हरदशामें जिसमें मैंने कोई अच्छी बुनियाद राय नियतकरने की पाई—मुझे मालूमहुआ कि आमदनी घटीनहीं वरन बढ़नीगई—जैसे रियाज़ानके सूबे में मुझे एक बड़ा इलाक़ा मिला—जिसमें आमदनी और खर्च की कुल मदें होशियारी के साथ वर्षोंवर्षसे बराबर नाथीजवार र[illegible] थीं—इस कागज़ों के ढेरको इकट्ठाकरके नीचे का फल हासिलहुआ—रिहाई के पहिलेही के आठवर्षों में औसत आमदनी [illegible] [illegible]

तालीस रोवलथी — और चारसाल पीछे गुलामोंकी रिहाई के केवल पांच हज़ार एकसौ छियासी रहगई — और इसके पीछे के चारवर्षों में तेरहहज़ार एकसौ नब्बे तक बढ़गई — गुलामी की रिहाई के पीछे के सनोंमें आमदनी की कमी उस थोड़ेरोज़की अप्रबन्धीसे पैदाहुई थी — जो परिश्रम सलाह के कारणसे पैदाहुआथा जिसगुलामने कई सालतक कारिन्देका कामकिया था वह पहिले के समान अपना काम बराबर करतागया — और हरप्रकार की नई बातोंसे उसको एकदिली विवेक था ॥

सबप्रकारसे मुझे बिश्वास होताहै कि इसदेशके ज़मीनोंके मालिक उससे ज़ियादह आमदनी पाते हैं — जो उनको रिहाई के पहिले मिलतीथी परन्तु मैं नहींकहसक्ता कि उनकी असलीदशामें क्या उन्नतिहै — जीवन पूर्णकरने के द्वारे बहुत भारीहोगये हैं — मुख्यकर उनलोगों को जो जागीरपर बसर करते हैं और डौलडालका काम पहिले की बाबत इतना कठिन और परिश्रम का काम होगया है कि कोई सामने नहीं होसक्ता ॥

इसक़स्ते के दक्षिणी भाग में ज़मीनोंके मालिकों की दशाकुछ पृथक् थी और अब भी है — गांवों की आबादी बहुतही कम है और इसमें मुख्यकर सर्कारी किसान और अन्य देशों के नई आबादियांहैं — जिनके पास मुख्य ज़मीन बहुतसी है — और कोई कारण नहीं कि वह किसान या मजदूर बन बैठें — बड़े२इलाकोंमें सबसे कोई ऐसा स्थान न था जिनको कविलोग अपने बढ़ाव में भी इमारत या रईसका स्थान कहसक्ते गुलामी की रिहाईके समय वह इलाके दो कामों के लिये मुख्यकर काम में लाये जाते थे — यातो ऊनी कपड़ों की तैयारी के लिये वहां भेड़ियां रहती थीं — और या उनलोगों के रक्खेजाते थे जो खेती के मामिले में भारी इरादे प्रकट करते हैं — जिनको रूस में पूसूचिकी कहते हैं — यह लोग तीन या चार फ़सलें बिना किसी खर्च या परिश्रम के पैदा करते हैं — और उसके पीछे आठ या दश साल तक ज़मीन को पड़ी रखते हैं — जमीन जोतनेकी इस रीतिसे जो ज़मीनोंके मालिकों की आमदनीमें बहुत कमीहुई उसका हाल नीचे के हालों से खूब प्रकट होता है — सन् १८७२ ई० में मैं बाहर के एक ज़िला में सफर कररहा था जहां गेहूं बोनेकी रीति अबतक प्रचालित है — वहां मैंनेदेखा कि सर्कारी ज़मीन के बड़े २ मैदान प्रति एकड़ तीन पैसके हिसाब से लगान पर दिये गये हैं — और उस ज़मीन का बहुत बड़ाभाग एक अत्यन्त हराभरा है ॥

कुछ वर्षोंके बीते इसदशा में बड़ी बदलियां प्रकटहुईं — परन्तु इसबदली के कारणों में घराने की गुलामी का एक थोड़ा भाग है — प्रथम की अच्छी क़ीमत बहुतही घटगई — इसवास्ते भेड़ियोंके लिये मैदान रखनेसे अब इतना

फायदा मालूम--इसके साथही रेलवेकी लगावकी चौड़ाई और आसूदमहासागर और अजफ महासागर के किनारों से जो सौदागरी का माल वाहर जाता है उसकी उन्नति से गेहूं और अलसी की खेती में आगे से ज़ियादह फ़ायदा होता है—भेड़ियों के लिये मैदान रखने और गेहूं वोनेके शुरुआती मार्ग के वदले अव खेती की उन्नति है—और इसवदलीका फल यहहुआ कि ज़मीनकी कीमत अववहुत वढ़गई—महंगी क़ीमत यहां इतनी ज़ियादह नहीं है जितनी कालीमिट्टी के उत्तरी भागमें है परन्तु मेरे निकट ज़मीनोंके मालिकों को जो नुक्सान घराने के गुलामों की रिहाईसे हुआ उसका उससे खूव वदला होगया—परन्तु यहकाम मानना चाहिये कि इसदेशके ज़मीनों के मालिक जो असल तरहकी खेती का परिश्रम करते हैं उनको अव भी कठिन कठिनतावों से सामना करना पड़ता है और इनकठिनतावों में मुख्य कठिनतायें यह हैं—कि झूरा पड़ता है—और मेहनत मज़दूरीकी कमी है॥

सव प्रकार से विश्वास कियाजाता है कि झूरा की कठिनताई ऐसी है कि किसान के वलसे उसका दूरहोना वाहर है—कहाजाता है कि ज़मीन का सूखापन जंगलों के न होनेके कारणसे है और उसकी दवा केवल यह है कि वाटिका खूव लगाई जावैं—और जैसा मैंने वयान कियाहै गवर्नमेण्ट ने पृथक् तजवीजें शोचीं जो इस प्रश्नके योग्य थीं—इस कामके फैसलेको मैं मुख्य वुद्धिमान लोगोंकी सम्मति पर छोड़दूंगा कि कुछ सौ या हज़ार एकड़ वनाया हुआ जंगल खूव रुपया लगाने से ऐसेदेशका जल वायु कैसे वदल जायगा—जिसमें हज़ारों मील वर्ग ज़मीन है—परन्तु इतना अवश्य कहूंगा कि इसकी एक और भी दवाई है—यदि ज़मीनों के समान भारी न हो परन्तु गुणकर्त्ता तो अवश्य खूव है—वह केवल यहहै कि हल गहिराचलाया जावे--और हल चलाने के डौलमें सवतरह पर उन्नति कीजाय--मिनूनाइट नई आवादी नियत करने वालों ने मुझसे वहुधा कहा है कि उनको अपने आसपास के किसानों से वार २ के झूरा में भी वहुतकम नुक्सान उठाना पड़ता है—और इसका कारण इसके सिवाय और कुछ मुझे नहीं मालूम होता कि ज़मीन को मिनूनाइट लोग अपने पड़ोसियों की अपेक्षा वहुत अच्छाईसे जोतते हैं॥

ज़मीनके सूखापनसे ज़ियादह कठिन झूरासेप्रकटहोताहै—कभी२पानी नहींवरसता—परन्तु मज़दूरों की कमी हमेशह दिक़्क़तमें डालाकरती है--यदि यहकाम ख्याल कियाजाता है कि अच्छे मज़दूरों के मिलने की दिक़्क़त देश के हर भाग में खेती की उन्नति के द्वारा रोकने का मुख्यकारण है—इस वास्ते अच्छाहोगा कि इसके पहिले कि उनमुख्य कष्टोंकावयान कियाजाय

जिससे इस देश के किसानोंको सामना करना पड़ता है--इसकी बाबत कुछ काम आमतरहपर बयान कियेजांय ॥

इस काम में ज़मीनों के मालिक सब एक होकर तमाम देश के निंदक हैं—लोगों की सम्मति है कि किसान घराने की गुलामी के समय से आलसी और ग़ाफिल और मदिरापीने और अपनी बातों के पूरा करने में निर्लज्जता के साथ बेईमानी करने के स्वभावी होगये हैं—यहांतक कि पुरानी और शुरुआती दशाके डौलसेभी खेती करनाकठिनहै—और हलच-लाने और खेती के डौल में नई बातों की उन्नति करना तो सर्वही कठिन है—यह काम मानने के योग्य है कि यह उज़र और इसी तरह के और उज़र सर्व अजड़ हैं—इन बातों में कुछ भी शकनहीं है कि रूस के किसान सब अपने बल भर बहुतही कम मेहनत करते हैं—और उनको काम की सुन्दरता की अपेक्षा उसकी संख्या पर खूब ध्यान है—वह अपने स्वामी की जायदाद की बाबत बहुधा बहुत बेपरवाही और ग़फलत प्रकट करते हैं—कोई समय पेशगी रुपया लेते हैं—और कभी सत्यता से अपने वादों को पूरा नहीं करते—बहुतेरे किसान कभी२मदिरापीनेमें गड़गाप होजाते हैं और उनमें से बहुतेरे मुस्तैद रहते हैं कि किसी प्रकार की चोरी करवैठें-- जब कभी उनको इसका अच्छा समय मिला—इसके प्रतिकूल पक्षपाती लोग जिनको परीक्षा नहीं है और कल्पित बातों के प्रेमी और किसानोंके जिम्मेदार हैं—चाहे जो कुछ कहैं परन्तु इसके शुद्ध होने में संशय नहीं है—और जो इसके प्रतिकूल कोई काम प्रकट होता तो आश्चर्य की बात थी—क्योंकि इस प्रकार के काम आश्चर्य से साने हुये थोड़ा बहुत दुनिया के हरदेश में बहुधा हुआ करते हैं—मुख्यकर ऐसे देशों में जहां गुलामी की रीति हालहीं में नष्ट हुई हो और लोगोंकी हृदयी और दुनियवी शिक्षा की उन्नति की ओर सब प्रकार आलस्य[illegible]—परन्तु यह ख्याल करना ग़लती की बात है कि अपराध के अपराधी सब किसानही हैं—या यह ख्याल करना कि यह काम असन्त निषेधक है कि छूटी हुई मेहनत की बुनियाद पर खेती की विद्यावाली या बुद्धिवाली रीति प्रचलित कीजाय-- और यहख्याल करनाभी कुछकम ग़लती नहींहै जैसा किसानोंकी जमाअत में जियादह ख्याल है कि जो न्यायार्धांश बड़ी उपाधिकरैं या राहके परवा-नों के देने में उन्नतिकीजाय तो यह सब कष्ट बहुत कमहोजाय—बरन यक-बारगी दूर होजांय ॥

भारे के मजदूरों के द्वारा से खेती करने में भी मनुष्यको और कार्रवाइयों की तरह कुछ जानदारी और सम्मनिकी प्रतिकूलता और अप्रसोची और

हिकमतअमली की आवश्यकता होतीहै और देशोंकी तरह रूसमें भी नौकरों को नियत करने में यह काम जरूरी है—कि भरती होशियारी के साथ की जावे—और उनको ऐसी दशामें रखिये कि वह अपनी भेंटका सत्कारकरैं—और उनको भय रहे कि ऐसा नहो नौकरी छूट जावे—और इन सबके पीछे स्वामी को हर समय शिक्षा करना और खबरदारी रखना ज़रूर चाहिये—निदान नौकरों के साथ इस प्रकार का वर्ताव न करना चाहिये जैसा कलोंके साथ किया जाता है—वरन ऐसा जैसा उन लोगोंके साथ किया जाताहै—जिनकी यह इच्छा होती है कि अपने निजी लाभोंके अनुसार जो तुरन्त मिलनेवाले हैं बहुत जियादह कार्रवाई करैं इसकी अपेक्षा कि दुनियांके प्रश्नोंके अनुसार काम बंद हों—रूसके बहुत जियादह जमीनों के मालिक इस सादे प्रश्न को बुरी तरह पर समझते हैं—वह जाहिरा यह ख्याल करते हैं कि उन का काम केवल इतनाहै कि शर्तें करलें और हुक्म प्रचलित करैं—और बाकी कामों को मजदूरों के विश्वास पर छोड़ दें—बारागीरी के झूंठे ख्यालों से वह बहुधा सस्ते मजदूरों को नियत करते थे—और उनकी ओर योग्यतावों की जांच नहीं करते—या किसानोंकी ग़रीबी से फायदा मुनाफा उठातेहैं—और उनसे ऐसे शर्तनामे करते हैं जो योग्य नहीं कि वह किसी प्रकार पूरे करसकैं—जैसे वसन्तऋतु में जब कि किसान के पास नतो कुछ खाने को है और न रुपया टिकसके देनेको—तो वह उसको कुछ रुपया ऋणदेते या कुछ मोटा झोटा खाना देते हैं और उससे इच्छा करते हैं—कि गरमी की ऋतु में उसके बदले इतनी मेहनत करैगा जो खाने की कीमत और ऋणके रुपया से बहुत जियादहहो—इन दशावों में किसान खूब जानते हैं कि यह शर्तें उनके हक़में बहुत हानिकारकहैं—परन्तु वह क्या करसक्ता है—उसको अपने और अपने लड़कों वालोंकी रक्षाके लिये कुछ चाहिये और देहातके हाकिम उसको धमकी देतेहैं—कि जो बाकी मालगुजारी न दिया तो तुझपर कोड़े पड़ैंगे—और तेरी गायें बेंचडाली जायंगी—निराशा में वह शर्तें स्वीकार कर लेता है—रुपया पेशगी पाता है—और इस तरह बुरे दिनों से कुछ बचजाता है—और इस ख्याल से अपने को धीर्य्य देता है—कि शायद ईश्वर ऐसा करै कि दिनबहुरैं—जब शर्तों के पूरा करने का समय आया तो उसके कष्ट पहिलेसे भी कठिन होजातेहैं—शर्तनामेके अनुसार उसको जमीनके मालिक के लिये निकट २ तमाम गरमी भर मेहनत करनी चाहिये—परन्तु इस अरसे में उसके और उसके लड़के वाले के पास खाने भरको नहीं है—और आगे जाड़े के ऋतु के लिये भी ये निर व सामानहैं—ऐसी दशामें कुछभी आश्चर्य की बात नहींहै—कि वह शर्तनामेसे हर तरह पर बचने का परिश्रम करैगा

इसके प्रतिकूल जमीनके मालिकों की तदवीरैं किसानके कारणसे मिट्टी में मिलजाती हैं—और वह कोलाहल मचाता है कि कानून में और जियादह कठिनता कीजाय—और कोई ऐसी तदवीर प्रवन्धी डौलमें काममें आये—कि जो किसानको लाचार करैं कि अपनी शर्तें पूरीकरैं—परन्तु यह ख्याल करना कठिन है कि गुलामी के पुराने क़ायदे के सिवाय और किसी शहरी प्रवन्धके डौलसेशरतों के पूरा करने पर किसान लाचार होसक्ते हैं॥

इस वयान से मेरी यह इच्छा है कि जो किसान ऊपर लिखित डौलके अनुसार बर्ताव करते हैं उनको अपराधसे क्षमा करूं—और यह काम मैं तुरन्त मानलूंगा—कि उनकी कोमल दशा बहुधा समय उनकी नाग्रशोची का फल होताहै—मेरा अर्थ इस वयानसे यहहै—कि जो जमीनोंके मालिक ऐसी शर्त करते हैं और तत्पश्चात् निराशा होजाते हैं—उनका आपही अपराधहै—उनको चाहिये एक दिनके परिश्रमकेलिये भलीचंगी मज़दूरीदें--और केवल ऐसी शर्तेंकरैं जिनकोकिसान उपस्थित दशामें खुशी२स्वीकारकर सकैं--नाग्रशोचीके साथ शर्तें करना और क़ानूनके वल पर भरोसा करना कि कानून से शर्तें पूरी होजांयगी--एक ऐसी हिकमतअमली है जो दुनिया के हर देश को हमेशह दिवालिया करदेती है--इंगलिस्तान तक में जिसको बहुधा इसफिशन के जमीनों के मालिक सभाग्य देश कहते हैं--(क्योंकि उसमें क़ानून की प्रतिष्ठा कीजाती और ओहदा तोड़नेका बहुत दण्डदिया जाता है) जो कोई ज़मींदार ऐसा बौरा होजाय कि खेत के मजदूरों को दो तीन वर्ष आगे देंदे—जैसे कोई रूसी ज़मीनोंके मालिकों ने मेरी विद्या व विश्वास में किया है तो उसको बहुत जल्द लाचार होकर ज़मींदारी छोड़देनी पड़े—और कोई पेशा धारण करना पड़े- जो उसकी कम परीक्षा के अनुसार हो॥

यह कहना कि अपराध के अपराधी किसानही विल्कुल नहीं हैं जिसमें बुराई से खराबी सिद्ध कीगई है वरन परीक्षा से उसका भारी सबूत मिल गया है—देश के हर भाग में मुझे मालूम हुआ कि इसप्रकार की शिकायत वह मुस्तैद और तीव्र किसान कभी आश्चर्यही करते हैं—वरन नहीं करते जो सालभर अपनी जागीर पर बसर करते हैं--निंदक लोग मुख्य कर वह लोग हैं जिनको ख्याल होताहै कि जागीर का प्रवन्ध मातहतों के सिपुर्द करदियाजाय—ज़मींदारी एक ऐसा पेशा है जो सर्कारी मुलाक़ात के ऐसे ओहदों से समानता रखता है—जिनके ओहदेदार केवल बड़ी२निकटतावों में सूरत दिखायाकरते हैं—और काम काज कुछ नहीं—इसकाम की बाबत जो साक्षी मैं देसक्ताहूं उनमें केवल एक शाहज़ादे की परिमित उदाहरण

देताहूं — जिनकी अपेक्षा मैंने ऊपर बयान किया है — वह साफ२बयान करते हैं कि आठ वर्ष के पीछे में उनको कभी समय नहीं मिला कि इन किसानों से कठिन नाराजी का कारण हो जिनको उन्होंने नौकररक्खा था — और न कभी उनको हाकिमों से रुजूलाने का समय मिला ॥

जोकि रूसी किसानों की हद से जियादह काहिली की बाबत जो सलाह के योग्य नहीं है बहुत कुछ कहा और लिखागया है इसवास्ते मैं इस स्थान पर कुछ काम उसकी बाबत करूंगा — इसमें शक नहीं कि किसान अपनी रहन ठहन में बहुत सुस्ती प्रकट करता है और इंगलिस्तान के किसानों से ज़ियादह सुस्त हैं — परन्तु ज़मीनों के मालिकों को यह अधिकार नहीं है कि उसकी सुस्ती पर धृक्कार करैं--या बुरा भला कहैं- किसान ज़मीनों के मालिकों से अजब२तरह की दलीलें करता है--जैसे सेंटपीटर्सवर्ग के हाकिम जो किसानों को सुस्ती की बाबत निंदा अखबार या किताबों के द्वारा प्रकट करते हैं — समझते हैं कि उनके लिये अपने दफ्तरों में तीन चार घंटे काम करना दिनभरकेवास्ते भारी मेहनत है और इसमें भी एक बड़ा भाग चुरट पीने के समय का व्यर्थ काम में व्यय होताहै — असलयों है कि रूस में जीवन पूर्ण करने के लिये इतनी कठिनतायें नहीं उठाने पड़ती हैं-- जितना उनदेशों में जो बहुत आबाद हैं — और समाज इस तरह पर नियत हुई है कि सबके सब बिना परिश्रम के बसर करसक्ते हैं जो सफर कर्ता पश्चिम से आतेहैं वह रूसियों को एक धीमा और मन्दजात समझते हैं परन्तु इस देश में और देशों की तरह हरकाम सामने पर मुनहसिर है -जो सफर कर्ता पूरब से आया है और मुख्यकर जो वह कुछ ज़मानेतक चरवाही जातोंमेंरहाहै तो रूसियोंको वह एकबहुतही तत्पर औरपरिश्रमीज्ञातमानेगा ॥

इस काम में उनका चाल चलन उनके देश की भूगोल की दशा से समानता करता है — पश्चिमी यूरुप के परिश्रमी और मेहनती आदमियों और सुस्त और वे अदब चरवाही जातें इस्पिटी के मैदान के दरमियानमें उनका दर्जा है — उनमें यह योग्यता उपस्थित है कि बार२के ज़ियादह परिश्रम से बहुत कुछ काम करसक्ते हैं — काटने के समय में किसानों को जांचें -और सेंटपीटर्सबर्ग के हाकिमों से मिलें — जब कि कोई कानूनी तजवीजें किसी परमित समय में शाहन्शाह के सामने आनेवाली हों — परन्तु उन्होंने अभी तक जम करके मेहनत करने की आदत नहीं सीखी — जो उनकी मौज भर हो तो एक धक्के में तमाम दुनियांको उथल पथल करदें — परन्तु वह दृढ़ता और दृढ़ीपरस्ती उनके स्वभाव में नहीं है जो [illegible] ज्ञान की अमल स्वभाव का गुण है ॥

अब इस बहस से नज़र को तोड़करके यह काम मानना चाहिये--कि कालीमिट्टीके दक्षिणीभागमें ज़मीनोंके मालिकको मुख्य २समयोंसे सामना करना पड़ता है—इसदेशमें जैसा कि ऊपर बयान होचुकाहै आबादी बहुत है और खेतीके काम जानने वाले मज़दूरोंकी कमीका कुछ थोड़ीसा बदला इस तरहपर होजाता है कि उत्तर की ओर से जाड़ेकी ऋतुमें लोग हरसाल वहां जाते हैं—ज़मीन के तैयार करने और अनाज बोने के लिये मामूली आबादी बहुतहै--परन्तु काटनेकी ऋतु के वास्ते चरवाहे लोगों के कामोंकी हमेशह ज़रूरतहोती है—जबकि फसल बहुतहोतीहै तो मजदूरी इतनीमहंगी होजातीहैकि ज़मीनके मालिकको कोईसमय शोककरनेका कारण मुख्यहोताहै कि अनाजअबकी मरतबा क्यों बहुत पैदाहुआ—मैं कमसेकम एकमरतबेका हालजानताहूं कि फसल ग़ैरमामूली तरहपर इतनी ज़ियादतीसे पैदाहुई कि बहुत से ज़मींदार नष्टभृष्ट होगये—सन्१८६८ ई० में समाराके सूबेमें हुआ था—फसल इतनी ज़ियादह हुई कि काटने का खर्च प्रति एकड़ पच्चीस शिलिंग होगया—और उसके पश्चात् ऐसे मुसराधार मेघबर्षे कि अनाज ख़राब होगया—यहांतक कि काटने में जो खर्च हुये थे वह मिट्टी में मिल गये—जब कभी धरती में कोई फसाद नहीं होता है तो काटने के खर्च में जो रुपया पैदा हुआ वह सब खर्च होजाता है—मज़दूरी के इस अदला बदल से रक्षाके हेतु बहुतेरे ज़मीनों के मालिक बसन्त ऋतु के आरम्भ में अपने गुमाश्ते उत्तर की ओर भेजते हैं--जिससे काटने के समय फसल काटने के लिये मज़दूरोंको मुनासिब मज़दूरीपर भाड़ करलें--यह गुमाश्ते बिना कष्ट मेलोंमें किसानोंको किराये पर नियत करलेतेहैं--और देहातके हाकिमों से उन किसानों की खिदमत के लिये शरतें करलेते हैं--जिनके नीचे शेष लगान देना है—परन्तु इस कुल कार्रवाई में उनके परिश्रमों से ऐसे फल नहीं निकलते जिनका बर्त्ताव होसकै—भाड़े के मज़दूर कहेहुये समय पर हाज़िर होजाते हैं—परन्तु वह केवल कुछ रोज़ काम करते हैं और जैसेही वह सुनते हैं कि पड़ोस का कोई ज़मीन का मालिक या किसी और ज़िले में कोई आदमी ज़ियादह मज़दूरी का भाव देता है—तो तुरन्त सबके सब भागकर खड़े होते हैं—हाकिमों से सलाह करना निकट २ व्यर्थ है—क्यों कि इसके पहिले कि कोई युक्ति कीजाय कि किसानलाचार होकर अपनी शरतें पूरी करैं—काटने का समय गुज़रजाता है और प्रकटहै कि किसानों से नुक्सान का बदला पाना कठिन है—जो लोग गवर्नमेंट से आशा रखते हैं कि कुल हानियों के दूरकरने का इलाज करेंगी—उनकी सम्मति है कि ओराहदारी के परवाना के प्रबन्धमें जियादह कठिनताकीजाय तो यहहानि

दूरहोजायं—परन्तु मुस्तैद और तीव्र जमीनों के मालिक इससे जियादह सुन्दर और गुणयुक्त दवाकरते हैं—और प्रकट होता है कि यह लोग इस प्रश्नको शीघ्रही हल करने वाले हैं—कुछ फसल के आदि और कुछ पीछे को गेहूं बोने से और काटने की कलैं प्रचलित करने से उन्होंने अपने लिये चरवाही जातों की सहायता से रिहाई प्राप्ति करली—इस अरसेमें आवादी बहुतही बढ़गई—यहांतक ख्यालहै कि थोड़ेही ज़मानेमें मजदूरों को मिलने की दिक्कत आपही आप जातीरहेगी ॥

अब समाप्त में विश्वास करके पाठकों के प्रतिकूल न होगा—कि मैं वह सामान्य सम्मति प्रकट करदूं—जो घराने के गुलामों के रिहाई के फल तदबीरों के बावत नियत हुये थे जहांतक ज़मीनों के मालिकों को उससे सम्बन्ध था ॥

उत्तरी खेती के भागके जमीनों के मालिकों का गुलामी के दूर होने से बड़ाभारी नुक्सान हुआ--औरक़रीब २ सब ने खेतीको छोड़ दिया--कि इस पेशे में अब कोई फायदा नहीं है--इनमें कुछ इलाक़ादारों ने अब एक और ही माकूल रीति से खेती का पेशा नये सिरेसे आरम्भ करादिया--इसकेबदले जितनी जमीन योग्य हो जोतडालैं—और जो परिश्रम उसपर कियागयाहै उसका शील न करैं—वह खेती को पहिलेके सामने बहुतही कम संख्या में परमित करते हैं और परिश्रम करते हैं कि अच्छे डौल से ज़मीन की खेती करैं—कोई कहते हैं कि फल धीरज के योग्य है—परन्तु मेरे निकट इतना विशेष फायदा नहीं है कि बहुत से ज़मीनों के मालिकोंको खेती करने की चेतनादीजाय—और मुझको यहकाम जियादह होने वाला मालूम होता है कि इस देशमें जमीन खेती के योग्य धीरे २ किसानों के हाथमें चलीजाय गी और किसान बहुधा उसी जमीन से एक अच्छी रक़म पैदा करलेते हैं जिससे जमीनों के मालिकों को नुक्सान पहुंचता था—यह कार्रवाई आरंभ होगई है और जो जमीन के छोटे २ टुकड़े कमखर्च और कम पाबन्दी से खरीदे जायं तो बहुत जल्द कार्रवाई होनेलगे ॥

इसके प्रतिकूल दो दक्षिणीदेशोंके जमीनोंके मालिकों ने मेरे निकट घराने के गुलामोंकी रिहाईसे कोई नुक्सान नहीं उठाया—जो इन बदलियों पर ध्यान दियाजाय जो आरम्भसे प्रकट हुईहैं—तो यह सम्मति शुद्ध सिद्ध होजाय—इसमें शक नहीं कि इनमें बहुतसे ऐसेहैं जिनको घराने के गुलामों के समयसे बहुत जियादह आमदनी है—जिन लोगों ने जरूरी बदलियां करने में कृतार्थी प्राप्तिकी उनको मालूम हुआ कि सावधानी मेहनत से उस सम्पत्ति का अच्छा बदला होजाता है—जो खर्च किया जाताहै—और जो

लोग जमींदारी का परिश्रम नहीं करते उनको इस तरह खूब रुपया मिलता है—कि किसानों को अपनी ज़मीन लगान पर देते हैं॥

तो भी यह काम माननेके योग्य है कि इन दक्षिणी देशों तक में बहुत से ज़मीनों के मालिक यह बात कह सक्ते हैं कि घराने के गुलामी की रिहाई ने उनको नष्ट करडाला—और इसमें वह कुछ हककी ओरहैं—आगे वह अपनी जागीरसे आरामके साथ जीवन पूर्ण करते थे—और खूब अनाज था और कसबों में हमेशह रहतेथे—और अपने इलाकों से उनको बड़ी रक़म मिलतीथी—और उनकी कुल जायदाद ग़ैर मनकूला नीलाम करदीगई—जिससे तक़ाज़ा करने वाले ऋण चिंतकोंका अर्थ देने के योग्य देदिया जाय—इन कामोंके देखने से प्रकट होगा कि जो कुछ ऊपर बयान कियागया है वह अशुद्धहै परन्तु असलमें इससे किसी काम की पैरवी नहीं होसक्ती—मैंने यह कभी नहीं कहा है और न इरादा है कि कहूं कि घरानेके गुलामों की रिहाईने मूर्ख ज़मीनके मालिकोंको उनके मूर्खताके फलसे बचाय रक्खा मैंने अपने कुल बयानों में यह दावा किया है कि ज़मीनके मालिक घरानेके गुलामों की रिहाई के समय धनवानथे—और उसके पीछे उन्होंने बहुत कुछ अग्रशोची और तीव्र बुद्धि से कार्रवाई की—जिन ज़मीनों के मालिकों ने इन शरतों को पूरा नहीं किया उनका बयान मैंने अभी नहीं किया है—परन्तु मैं अब उनको कुछ शब्दोंमें समाप्त करदूंगा—जब तक गुलामी और उसके अपरमित तअल्लुक़े बाक़ी रहे तब तक बहुत से ज़मीनों के मालिक निरंतर ऋणी रहे—परन्तु उन्हों ने इसतरह से अपने को नष्टता के समुद्र में डूबनेसे बचाया जिस तरह वह सौदागर अपने को बचाते जातेहैं जो सर्व दिवालिये कहे जाते हैं—परन्तु अपने सौदागरी कारखाने को सौदागरी हुंडवी आदि निराशाकी युक्तियों के द्वारा चिल्लायेजाते हैं—इन लोगोंको घराने के गुलामों की रिहाई ने वह दिन दिखाया है जो एक दिन उस प्रकारके सौदागरोंको देखाना पड़ताहै—इससे वह सचमें नष्ट नहीं होगये—परन्तु इसमें उनपर यह प्रकट होगया कि वह नष्ट होगये—इन लोगों की उपस्थित दशा अनोमान ऐसेही है जो रिहाई के समय से धनवान थे—परन्तु उसके पीछे ग़फलत में रहने लगे—और आमदनीसे ज़ियादह खर्च करनेलगे उनको भी इस बदलीकी शिकायतका कुछहक़है—जो प्रकटहुआ—क्योंकि जो अपरमित तअल्लुक़े घराने की गुलामीकी रीति ने पैदाकरलिये थे उनमें वह प्रतिष्ठा के साथ बसर करसक्ते थे—और उनके मरनेका लोगों को शोकहोता—और उन अदालतों की सूरत उनको न देखने पड़ती जहां दिवालियों के मुक़द्दमें हुआ करते हैं॥

इससे हमको घराने की गुलामी की रिहाई के दुनयवी फलों पर दृष्टि डालना चाहिये--परन्तु मैं इस स्थानपर लम्बी चौड़ी बहसका बयान करना नहींचाहता मैं न यह चाहता कि कारण कियेगये से कारण सिद्धकरूं--और सब तरहके ख्याल बिना ज़रूरी से पाठकों को हैरानकरूं—मैं यह अक़रार करने के लिये लाचारहूं कि मुख्य परीक्षा से मुझे इतना विशेष मसाला नहीं मिला है कि इस कामके फैलाव को शुद्ध प्रकारपर जांचूं—मेरे निकट दुनयवी डौलसे इस बहस के देखने का अभी समय नहीं आया है—एक सम्पति दायक दुनयवी गुण अवश्य खूब तरह पर प्रकाशित है—अर्थात् घराने के गुलामों की रिहाई ने ज़मीनों के मालिकों को लाचार किया कि अपने घरों का प्रबन्ध करैं नहीं सरसरी तरह पर खारिज करदिये जायंगे-जो अनगिनती हुईं उनको मूर्खता और नाग्रशोची के फलों से बचारखती थीं उनके तोड़नेसे वह बेउपाय रहगये—कि उनसादी शुरुआती बुनियादों पर जियादह ध्यानदें--जो एकयोग्य और बड़ेप्रबन्धकी समाजकी बुनियादहैं॥

इति

—— ❋ ——

## उल्लास सत्ताईसवां ॥

### रिहाईके फल किसानों के लिये ॥

एक सीधासादाप्रश्न उसकेउत्तर देने की दिक्कत धोखे—किसानोंकी सम्मति—तीनकारण—इवाई देशी समाजों की तजवीज़ की हुई सलाह—किसानों के न्यायस्थान अर्थात् अदालतें—लगान—किसानों के घराने में वह बात थी जिसका अर्थ इस कहानी से प्रकट होता है—खेत में उपजे सब कोउ खाय घर में उपजै तो घर बरिजाय—आगे की बावत सम्मति ॥

गुज़रे हुये उल्लास के आरम्भ में मैंने सब तरह पर बयान किया था कि घराने के गुलामों की रिहाई के फलों का साफ२बयान करना कठिन काम है—इस भारी चैन का जो गुण किसानों पर पड़ाथा उसके बयान करने में अब मुझे मालूम होता है कि वह बड़े कठिन दर्जे को पहुंचगई है--इस काम की बावत जो कोई परदेशी आदमी केवल सब ख्याल प्राप्तिकरना चाहे तो उससे यह आशा नहीं होसक्ती कि साफ२कामों के बयान करने में उसको स्वाद मिले—जो उसने यह कष्टपाया भी कि इनकामों को ध्यान के साथ जाचैं—तो उसको अपनी मेहनत से असली कामों की जानदारी कमहोगी--रूस के देश के डौलडाल और रूसकी आम तदबीर का प्रबन्ध ऐसा अनोखा है—और पश्चिमी यूरुपसे इतना पृथक् कि जो उसजमीन की संख्या भी पूरी२मालूम होजाय जो किसानों की मूठी में है—और जो वह लगान की संख्या भी मालूम होजाय जो किसानों को देनेपड़ती है--और जमीन की पैदावार और अनाज के भाव आदि कामों की जानदारी भी होजाय--तो भी किसानों की असलीदशा से अँगरेजों को साफ२जानदारी न होगी—वह चाहेंगे कि आम फलों का साफ२और संक्षेप हाल मालूम

हे--प्रश्न यह होगा कि घराने के गुलामों के समय की रिहाई से क्या किसानों की दुनयवी और असली दशा में उन्नति हुई है—यही सादा सवाल वह करेंगे और उनको चाहे वे चाहे आशाहोगी कि इसका जवाव भी सादा और तरतीव वार मिलेगा ॥

यह अवश्य ख्याल किया जायगा कि जो आदमी रूस में कई साल तक रहा होगा और जिसने वेशक अपने समय का एक अच्छा भाग इसमें खर्च किया होगा कि घराने के गुलामों की रिहाई के पीछे और उसके पहिले खेती पेशावाले दर्जोंके तअल्लुक़े आपुसी क्या थे--और जिसको वहुत वड़े समय मिलेहोंगे—कि सर्कारी नकशों औरदेशके पृथक् भागों के ज़मीदारों और किसानों से सवालकरै वह ज़रूर है कि तत्पर होने की राह से कहेगा--कि हां मैं इसका जवावदेसक्ताहूं--तो भी यदि वह ख्याल ज़रूरी और कुछ शुद्ध है--परन्तु मैं लाचार होकर नम्रता के साथ अक़रार करताहूं कि यदि मैंने वह दशायें सव पूरी की हैं जिनका मैंने ऊपर वयान कियाथा परन्तु मैं तत्पर होके इस काम की वावत कुछ अच्छी सम्मति नहीं देसक्ता—वरन इससे भी ज़ियादह वल के साथ यह अक़रार करना पड़ता है कि जो कोई आदमी ध्यान से इस वहस पर ध्यान देगा और पक्षपात न होगा और अपनी परीक्षा से फल निकालेगा न कि केवलपहिलेहींसे एक वातको जीमें जाने वह भी अपने को विश्वास करके इसी दशामें पायेगा—इसमें कुछ भी संशय नहीं होसक्ती कि किसानों की क़ानूनी दशाने वहुत उन्नति की है और उनको वहुत से समय हैं कि दुनयवी और असली उन्नति वरावर करते जायं--परन्तु जव सत्य चिंतक इससे वाहर पगरखता है और जाचना चाहता है कि इस नई क़ानूनी दशा से कहांतक लाभपाया--और इन नये समयों को कहांतक लोगों ने अच्छी तरह काम में किया--तो उसको तुरन्त मालूम होजाता है कि उनके ख्यालों में दृढ़ता नहीं है--इधर उधर उसको एक गांव या छोटा सा ज़िला मिलजाता है--जिसके निवासियों ने वेशक वहुत वड़ी उन्नतिकी--परन्तु इसके प्रतिकूल उसको सैकड़े गांव और जिले ऐसे मिलते हैं जिनमें अच्छे और वुरे फल इस तरह निकलते हैं कि कोई फल वाहर करना कठिन होजाता है ॥

सीन टिफक डौलसे इस वहसका फैसला करने के लिये यह काम ज़रूरीहै कि नक़शोंके अनुसार उसका सवूत होजाय--कि घराने के गुलामों की रिहाई के पीछे और रिहाई के पहिले किसानों की दशा क्या थी--परन्तु शोक है कि नक़शों का मसालह जो असल में मिलसक्ता है सव अशुद्ध है--और वुरा--और उसका वह भाग जो गुलामी की समय का अ-

पेक्षा है--हमारे उपस्थित अर्थों के लिये निकट २ व्यर्थ है—हमको लाचार होकर यह आवश्यकता होतीहै--कि सबके ख्यालों परजो सम्मतिहो उसको सब तरहपर स्वीकार करलें--या यों कहैं कि उन लोगों की गवाहियों को मानल जिनको ध्यान करने के अच्छे२समय मिले हैं—इन लोगों की फि हरिस्तें बहुत हैं क्योंकि उनमें वह सब ज़मीनों के मालिक आयु की किसी सीमातक मिले हैं--जो हमेशह अपने इलाक़ोंही पर जीवन काटते रहे—परन्तु इन गवाहों की गवाही की कद्र मेरे निकट इतनी नहीं है जितनी सब लोग समझते हैं—इसके बयान करने के लिये मैं इस स्थानपर कुछ असलकामों से अन्तर करूंगा ॥

हाल में शिक्षापाये हुये रूसी बड़े धोखों में पड़े हैं—रिहाई के समय उनकी आशायें बराबर दर्जे से अन्तर कीगईथीं—उनको विश्वास था कि रूस को उन्नतिका एक बड़ाभारी ढर्रा मिलगया है जिससे वह उन क़ायदों की कठिनतावों से बचेरहेंगे—जिनसे पश्चिमी यूरुपके काम काज करनेवाले समूहों पर बहुत बोझा पड़ता है—और इसढर्रे से उन अनगिनती सूशल बुराइयों से रूस हमेशह के लिये बचारहेगा—जो पश्चिमी यूरुप में हानि कारक हैं—और यह विश्वास सब वे परीक्षावालों का ऐसा विश्वास था--जिस जमीन के वह मालिकथे वह किसानों के वास्ते उन्होंने तजवीजकिया--और देशी समाजों को सिलफ गवर्नमेंट से बलमिला—इन बातों से लोग ख्याल करतेथे कि रूस की आगे की कृतार्थी की बुनियाद कोवड़ी मजबूती पहुंची--ज़मीनों के मालिकों की आगे क्या भाग्य होगी--उसके मध्ये बड़े२ संशय उनके दिलोंमे थे--परन्तु वह बयानकरतेथे कि किसानों की आगेकी भाग्यमें तो कोई संशय नहीं होसक्ती--किसान तो मानों यकबारगी शिरसे पांवतक बदलजावेंगे--उनकी नई दशासे उनके ख्यालोंकी जादूटूटजायगी--जब उनको मालूमहोजायगा कि वह सावधान हैं तो वह परिश्रम करैंगे कि अपनीदशाको उन्नतिदें खेतीकी उन्नति होगी--पड़ीहुई जमीन में पांसादिक डालीजायगी--पशुवोंकी संख्या बढ़जायगी घरानेकी गुलामी से जो पुरानी बुराइयां पैदाहोतीं और उन्नति पातीथीं वह लुप्तहोजांयगी--और देहात के प्रबन्ध के नयेडौल से सबकी दशा में उन्नति होगी--निदान यह आशा थी कि गुलामी की रिहाई से तुरन्त देहातियों की डौल डाल और चाल चलन में अदला बदल प्रकट होजायगा--और किसान परिश्रमी होजांयगे-और मनुष्यी वस्तुको छोड़करके ऐसे बनजांयगे कि किसान और लोगों के लिये नमूना होंगे ॥

यह आशायें पूरी नहीं हुईं--एक साल बीतगया--पांच वर्ष बीतगये--दश

वर्ष बीतगये--परन्तु जिस उलटा पलट की आशा थी उसका कहीं पता भी नहीं--इसके प्रतिकूल कोई ऐसे२काम प्रकट हुये जो हानिकारक थे और जिनकी कभी आशा न थी--किसानों ने मदिरापान और काम करना आरम्भकिया--और देशी समाजों से जो डौल डाल प्रकट होगया वह कुछ अच्छा न था--देशी समाजों में वालरों का बड़ा भय होनेलगा--और बहुत से विलूस्ट में किसान जज्जों ने जिनको उनके गांव वालों ने नियत किया था--अपने फैसले वेचना आरम्भ किये—इस सवका फल चाहे वे चाहे यह हुआ कि जिन लोगों ने बड़ी आशायें की थीं वह बड़े निराशहोगये--और जितनी खराव दशा असल में थीं उससे जियादह खराव मानने लगे- यह निराशा आजतक चलाआता है और किसानों की उपस्थित दशा की बावत जो सम्मति सव लोगों ने नियतकरली है उसपर उसका बड़ा भारी गुण पड़ता है॥

जिन लोगोंने बढ़ावके साथ आशायें नहीं नियत कीथीं और जिसतरह पर गुलामों को रिहाई दीगईथी उससे उनको सहदुःखी न थी—वहभी इस दशा को निराशा से देखतेथे और अचानक और हानिकारक काम को वह अपनी सम्मति के अनुसारहीपातेथे——उन्होंने इन सब कामों को आगेही कहदियाथा और पहिलेही से समझे हुये थे—और जो लोग उनकी वात को सुनतेथे उनसे वयान करादियाथा कि घराने के गुलामों को देशी समाज की जमीन और सिलफ गवर्नमेंट देना मूर्खता है—परन्तु गवर्नमेंट ने उनकी वातोंपर कुछभी ध्यान नहीं किया—वरन सूशलस्ट ने व्यर्थ चेतनाको जो स्वप्न व ख्यालसे विशेप न थी उसको बढ़ाया—फल अनोमान वही निकला जिसको उन्होंने आगे कहाथा—किसान अपनी रिहाई और शीलको इसतरह काम में लाये कि अपनी भी हानि किया—और औरों का भी—उपस्थित समय में धिक्कारकी यह वातें बहुतेरी सुनने में आती हैं और वेशक उनमें बड़ा बढ़ावाकियाजाता है—जब वयानकरनेवाला रिहा की हुई मेहनतसे खेतीकरके नाकाम होनाहै और उन किसानों की गफलत या खराव विश्वास से कष्ट में पड़ताहै जिनको उसने नौकररक्खाथा॥

जो बड़ेपक्के सिविलके लोगहैं वहभी अपने किसी मुख्यकारणों से इस हालमें साझीहुयेहैं—उनकी इच्छाहै कि किसानोंकी दशा को क़ायदों और रीतों के द्वारा से और भी उन्नति हो—इसवास्ते वह इन बुराइयों को और भी मोटी करके शक्तिभर वयान करते हैं॥

प्रकट है कि शिक्षा पायेहुये दर्जे आजकल बहुत से किसानों की असली दशा को वहुनहीं खराव तरह से वयान करते हैं—और इसी कारण से मेरे

निकट इस कामकी बाबत जो सम्मति सबने स्वीकार किया है उसकी इतनी क़दर नहीं है जितनी समझीजाती है ॥

अब यह प्रश्न होसक्ता है कि यह बहस किसानोंही में क्यों छेड़ी नहींजाती इसमें संशय नहीं कि वह सब अच्छे किताब बनानेवाले होंगे—वह असंशय जानतेहोंगे कि या तो उनकी दशा घराने की गुलामी के पहिले से अब अच्छी है या नहीं—देशके पृथक् भागों में बहुत से किसानों से जो जांचागया और जो पृथक् सलाहैं उन प्रश्नों से इकट्ठाहुईं उससे सलिलतासे हम एक साफ और मज़बूत बुनियादका फल निकालसक्तेहैं॥

मैं बयानकरताहूं कि इसकामकी जांचमें प्रथमही प्रथम मेरीभी यहीसम्मतिथी परन्तु जब मैंने इस डौलको अच्छी तरह से स्वीकारकरलिया तो बहुत जल्द मुझे मालूम होगया कि जितना गुण युक्त मैं उसको मानताथा उतना गुण युक्त यह नहींहै—प्रथम तो यह बहुतही कठिन है कि किसानों की सम्मति असल में क्या है—रूसी किसान यदि नेक दिल और दयालु होतेहैं परन्तु इनके दिलों में अग्रशोची का ख्याल बहुत होता है—और वह अग्रशोची संशय से बदलजाती है—और जब उनके दिलों में संशय पैदाहोतीहै तो सीधे बयान की उनके दिलों मे इतनी क़दर नहीं होती—जैसा कि मैंने आगे कहीं बयान कियाहै—यदिउनको यह ख्यालभी नहींहै कि इलमी जांच केवल सब के फायदे के लिये लोग बे गर्ज़ी से किया करते हैं—इसवास्ते वह शक करने लगते हैं कि जो परदेशी लोग उनकामों की बाबत उनसे जांचते हैं जिनसे उनको कोई ज़ाती सम्बन्ध नहीं है वह किसी खराब और छिपे मतलब से जांचते हैं—ऐसे समयों पर यह काम सलिलता से मालूम होजाता है कि वह तुरन्त संभरके जवाब दियाकरते हैं—और जान बूझकर अपने जवाबों को अपने बल भर व्यर्थ करतेहैं—जिससे उनकी कल्पित शत्रुता उनको हरा न सके—जब सफर कर्ता के प्रश्न से उनके दिलों में संशय नहीं भी पैदाहोताहै या जो पैदाहोता है तो कमहोजाताहै तब भी कोई सफरकर्ता उनके बयानों को कुल शुद्ध न समझ लेगा क्योंकि वह दुनियां के देखन में बहुतेरे सवालों का जवाब वैसाही देते हैं जैसा वह समझते हैं कि सफरकर्ता की इच्छा है—इसकी मुझे कई बार परीक्षा मिली है—जब मैंने बड़ेप्रश्नकिये और एकही आदमी अकेले ने बहुतही पृथक् जवाबदिये ॥

परन्तु संशय या शीलही के कारण से किसानों के जवाब हमेशह व्यर्थ और धीर्य के अयोग्य नहीं होते—मेरे निकट उनके जवाबों के व्यर्थ होने का मुख्य कारण यह है कि वह सब लोग जानते हैं नहीं कि धीर्य के योग्य

क्या जवावदें — विन शिक्षापायेहुये लोग आश्चर्यही ऐसे होतेहैं जिनके ख्यालों से कोई लाभ होसके — और मुझे विश्वास है कि वहुतही थोड़े रूसी किसान कभी अपने जीमें यह सवाल करते होंगे कि घराने की गुलामी के समय से अव हम विशेष सुदशा हैं या नहीं — जव उनसे प्रश्न किया जाता है तो हैरानहोजातेहैं और सचयों है कि दोनों ज़मानों की असली दशापर दृष्टिडालना और कोई फल उससे निकालना सलिल कार्य नहीं है — हां इन दशावों के सिवाय जिनमें किसानअपने अख्तियारोंको वड़ीही खरावी तरह से काम में लाते हैं — हालका टिकस और लगान का रूपया वहुधा समय घराने की गुलामी की मज़दूरी से जियादह महंगा होताहै-- माना कि घराने के गुलामों को वहुतसी शर्तें पूरी करनीहोती थीं — जैसे स्वामी का अनाज वाजार में लेजाना--उसके लिये आग और लकड़ी तैयार करना — अण्डे और मुर्ग़ और सनके कपड़े मौजूदकरना आदि — परन्तु इसकेसाथही वहुतसी रिआयतें भी उनके साथ कीजातीथीं — सालके एक भाग में वह इलाक़े की ज़मीन में पशुवोंको चराते थे — उनको लकड़ी जलानेको मिलतीथीं और वहुधा समय झोपड़ों की मरम्मत के लिये सामान मिलताथा — कोई समय ज़मींन का मालिक उनको उससमय में जव पशुवों की वीमारी फैलीथी या घोड़े चोरीजातेथे तो गाय या घोड़ा देडालताथा या कुछ दिन के लिये मांगे देताथा और महंगाके समय उनकी सहायता उनके स्वामीही करते थे — अव इस सवकी समाप्ती होगई — जो वोझा उन पर था उससे भी वह हलकेहोगये--और जो शील उनकेसाथ कियेजाते थे वह भी जाते रहे — और उनके तअल्लुके कानूनी साफ होगये — और जो कठिनता थी वह दूर करदी गई — अव लकड़ी जो खाना पकाने के लिये वह जलाते हैं उसके वास्ते उनको वाजार में दाम देना पड़ते हैं — और झोपड़ा वनानेके लिये जिस सामानकी उनको जरूरत होतीहै और जिस जगह पर हरहा चराते हैं सव वातोंके लिये क़ीमत देते हैं — ऐसा सेंतमेंत कुछ नहीं मिलता — एक २ पगों पर क़ीमत देने की आवश्यकता होती है — जो कोई गाय मरजाय या घोड़ा चोराजावे तो उसका मालिक अव ज़मींदारके पास इस आशासे नहीं जासक्ता कि उससे किसी तरहकी सहायता मिलेगी या बिना व्याज वह ऋण देगा — जो उसके पास रुपया नक़द नहीं है तो गांव के महाजनके पास जानापड़ेगा और यहमहाजन बीस या तीस रुपया सैकड़ा व्याज को किसी तरह रक़म वहुत नहीं समझता — पहिले में जो उसमें भू ज़मीनो के मालिकों के खेतों चले जातेथे और यह बात पहले दोनों में होतीथी जहां दीवारों और झाड़ियों से कोई जानदारीही नहींहै — तो ऐसे मनवांछ

आगे केवल वह पीटा जाताथा या कुछ डाट दिया जाताथा-और बच जाता था—और इस दण्डको वह शीघ्र भूल जाताथा—परन्तु अब धन दण्डमें उस को इतनी रक़म देनी पड़तीहै जो उसके लिये बहुत बड़ीहै—अपनी नई दशा की भलाइयों और बुराइयों पर ध्यान देने और इन कुल कामों पर नजर डालनेसे किसानोंको चाहे वेचाहे बड़ी दिक्कत होती है कि कोई फल न निकाल सकैं—और जब उससे जांचा जाता है कि या तो उसकी दशा भूत उपस्थित दशा से अच्छी है या नहीं तो वह बेचारे बड़े सच्चे जी से शिर खुजलाते हुये इस तरह से जवाब देते हैं जिस से बहुतही शक सुभा होती है कि आप से मैं क्या बयान करूं उपस्थित दशा अच्छी भी है बुरी भी है॥

अब क्या हमको योग्य है कि यकबारगी इस प्रश्न को छोड़ दें—कि यह माला निहलहै और किसी और विवादकी ओर ध्यानदें—कदापिनहीं—यह काम कि इस प्रश्नका जवाब इतना कठिन है इसी से प्रकटहै कि यह बहुत ज़रूरी है—और इससे साबित होता है कि किसानों की दशामें कुछ उन्नति नहीं हुई—जो कोई बड़ी सलाह हुई होती तो बेशक प्रकट होजाती और दुनियां भर उसे जानजाती—प्रकटहै कि किसानोंने वह उन्नति नहीं की जिस की आशा थी—जो उनकी दशा में कुछभी उन्नति हुई तो वह उन्नति इतनी संक्षेप है कि कुछ भी प्रकट नहीं होसक्ती—इस बराबर दशा का कोई कारण जांचना जरूरहै—घरानेकी गुलामी दूरहोनेसे वहउपयोगी फल क्यों न बाहर हुये—जिनकी वह लोग तक आगेको कहतेथे जिनके स्वभावमें बढ़ती न थी॥

इस कामकी बाबत लोगोंकी इच्छामें बहुत प्रतिकूलता है--कोई इस अजीब काम को किसानों की खराब चाल पर सहते हैं—और देशी समाजों की हानियों को कोई इसका कारण कहते हैं—और किसानों की उपस्थित दशा युक्ति को कोई इसका कारण समझतेहैं—इन सब जमाअतों ने एक२ सलाह भी इसके लिये तजवीज़ की है—एक जमाअत दुनयवी शिक्षा को इसकी सलाह कहती है—दूसरी जमाअत सिफारश करती है कि देशी समाज की मिलीहुई जायदाद की रीति दूर करदीजाय—और किसानों की गवर्नमेण्ट स्वतन्त्रता के उपस्थित डौल में जरूरी २ बदलियां होने चाहिये—तीसरी जमाअत की राय है कि सबसे जियादह जरूरी तदबीरें यह हैं कि टिकस और लगान बहुत कम करदिया जाय—और मालीदशामें बहुतबड़ी सलाह हो—और लोग बहुत जियादह और देशोंमें जाकर बसें॥

मेरे निकट यह तीनों जमाअतें अपने बयानमें अशुद्धता कमकरती हैं—परन्तु जिसकाम को वह भूल जाती हैं या जो काम उन्हें नहीं करनाहै उसमें वह बड़ीअशुद्धता करतीहैं—और इनबहसमें इस हकीमीकी बुनियादें मुख्य२

बहुत अच्छे हो सक्ते हैं—जिससे पृथक् प्रबन्धी डौलमें एक डौलका गुटका कियाजाता है—मेरे निकट यह काम अजीव और लपेटका एकही कारणसे नहीं वरन पृथक् कारणों का फल है—इसवास्ते केवल एकही दवासे इस रोग का दूरहोना कठिन है--जिनदलीलों पर मेरी यह राय है उनको संक्षेप तरह पर बयान करताहूं॥

इसमें कुछभी शक की जगह नहींहै कि किसान मदिरापीने और न अग्रशोची से अपनी असली व मुख्य लाभों को बहुत कुछ हानि पहुंचातेहैं—मूलकानी और पुराने रिचोलिस्ट लोगोंके कोई २ गावोंकी दशासे जो और गावों के सामने हरेभरे प्रकट होतेहैं कि जो किसानों की असलीदशाविशेष धीर्य के योग्य हो तो उनकी मुख्य बेहतरी भी सब अवश्य २ धीरज के योग्य होजावे—क्यों कि ऊपरके लिखे गावों में मदिरा नहीं पीते—और सहीर सभासदों पर जमाअत का दुनयवी दवाव खूबहै—जो यूनानीगिरजे ऐसा दवाव डालते कि तीव्र २ किसान शरावोंके ग़ैर मामूली काममें लाने से उस तरह हटक जाते जिसतरह उसके दवावसे वह लोग सालके एकभाग मांसनहीं खाते—और जिसतरह चरचने उनके दिलों पर मजहवी बुनियादों के पाक होने की छाया छाय दिया है—और जो इसी तरह कुछ सादी दुनयवी बुनियादोंकी भी नकश जमासक्ता—तो वेशकउनको क़ीमतीलाभ होता—परन्तु इसवात की हालआशा नहीं होसक्ती—गावोंके पादरी बहुत से ऐसे लोग हैं जो इसकाम की कुछ योग्यता नहीं रखते—और जिन कुछ पादरियों को इसकाम का कुछ भी ख्याल है उनका गांवके निवासियों पर दुनयवी दवाव और भय आश्चर्यही होता है वरन कभी नहीं होता—यह कहना अयोग्य है कि इस काममें पादरी लोगों की सलाहों से जो हाल में कीजाती है कहांतक कृतार्थी होगी—परन्तु यहकाम अवश्य माननेके योग्य है कि अभी कोई ऐसा चिह्न प्रकट नहीं हुआ जिससे उन लोगों की आगे के कहने की पूरी आशा कीजाय—जो हर वात को अच्छाही समझतेहैं—शायद पादरियों की अपेक्षा मदरसों से जियादह लाभोंकी आशा होसक्ती है—और दुनयवी कामोंकी थोड़ीसी उन्नति के लिये भी अभी बड़ी देर में शिक्षा से लाभ होसक्ता है—यदि यह वात आश्चर्य ऐसी समझी जायगी परन्तु इसका प्रथम गुण बहुधा सर्व पृथक् डौल का पड़ता है—जब गांव में केवल दो एक किसान लिख पढ़सक्तेहैं तो उनको अपने पड़ोसियों में धोखा धंधी में सलिलता होती है—कि वह बहुधा अपनी जानदारी को अधर्मी के मतलबों में काम में लाते हैं—और बहुत वारी ऐसाहोता है कि जो आदमी गांव में सबसे जियादह शिक्षायुक्त होता है वही सबसे जियादह बदनाम

होता है—आमशिक्षाके प्रतिकूल कोईसमय यही दलीलकर बैठतेहैं—परन्तु असल में इस दलील से यह सिद्ध होताहै कि शक्तिभर शुरुआती शिक्षाको वहुतजल्द उन्नति होनेचाहिये—जब किसान बहुत लिख पढ़सकैंगे तो फिर दग़ाबाजीका समय बहुतहीकम रहजायगा—और उसीके अनुसार बेईमानी करने की चेतना भी कम होजायगी॥

परन्तु उपस्थित दशाकी उन्नति करने की और तदबीर ऐसी नहीं है जिससे खूब उन्नति हो—दुनयवी शिक्षा की उन्नतिसे मुख्य बेहतरी पाने में कोई संशय नहीं होसक्ती—परन्तु इसमें शक नहीं कि इस तदबीर में बड़ीही कठिनताहै—यदि सेहतके बचाव पर रक्षाकरना देहकी रक्षा और छिन्नहोने मृत्युके कारण से अच्छी रीति है—तो भी कोई समय डाक्टरी दवा करना और कभी२ स्पष्टके लिये डाक्टरोंकी सहायता लेनाभीयोग्यहोता है—क्या यह दशा ऐसी नहीं है कि इस में क़ानूनसे सहायता लीजाय और लाभहो—इस सवालके जवाब देने के लिये हमको उन लोगों की कर्मोंपर दृष्टि डालना चाहिये—जो क़ानून के द्वारा से दवाई करते हैं—हम ऊपर लिखित तीन जमाअतों में से दूसरी जमाअत का बयान करते हैं॥

जो लोग उपस्थित देशी समाज में दवाई के लिये थोड़ा बहुतभारी वदली को तजवीज़ करते हैं उनके हम दो भागोंपर विभाग करतेहैं एककी सम्मति है कि देशी समाजका जो प्रबन्ध हाल में होता है वही हानिका कारण है—और दूसरे समूह की सम्मति है कि देशी समाज की मुख्य बुनियादों में हानि है—हमइन दोनों सम्मतियों पर एक के पीछे दूसरे को देखैंगे॥

जिस समय घरानेके गुलामों की वहस होरहीथी उससमय रूसके शिक्षा पायेहुये दर्जों की जमाअत जियादह को लोकलगवर्नमेंट और असन्त दर्जे की जम्हूरीराज्य की बाबत यह ख्याल था कि रसकागुण है—और यह विश्वास दीवानगी के दर्जे को पहुंचगया था—और इस विश्वासके गुणसे रिहाई के कानूनकी बड़े बढ़ावके साथ तारीफैं होतीथीं—देशी समाजको निकट २ पूरे २ अख्तियार मिलगयेथे—और जमीनों के मालिक बड़ी होशियारी के साथ बिलूस्टकी हद्द अख्तियार और शहरडौल से खारिज कियेगये थे—इससे एक अजीब काम हुआ—और किसानों की राज्य स्वतन्त्र को बड़ी शक्ति मिली—और कुशलदर्जों के गुण और भयसे यह लोग बहुत रक्षासे रक्खेगये—यहांतक जिनज़मीनों के मालिकोंके इलाके बिलूस्टके मध्यमेंथे उनतककोईहक न था—कि बिलूस्टके मामिलोंमें दख़ल देते—बुद्धिमानों की तरह इसयुक्तिके फलोंसे बड़ी २ आशायें लोगोंके दिलों में थीं—परन्तु आशायें पूर्ण नहींहुईं—और अब कोई मशहूर और

नामी आदमियों की वातसे भी अनोखा डौल किसानों की उपस्थित और अयोग्य धीर्य की दशा का मुख्य कारण है ॥

हरएक आदमी जो न्यायसे देखेगा वह मानेगा कि किसानोंकी स्वतन्त्रताकी राज्य धीर्य योग्यदशामें कभीनहींहै—जो किसान बड़े परिश्रमी और खुशहाल हैं वह शक्तिभर परिश्रम करते हैं कि दफ्तरके ओहदों के लिये उनकी एकत्रता न होनेपाये—और देशी प्रबन्धको उनलोगोंपर छोड़देते हैं जो प्रतिष्ठा कमसे होने हैं—मामूली प्रबन्ध में किसी प्रकारके डौल की भी गवाही नहीं होती और जब कभी कोई आमकष्ट होताहै जैसे आगलगना या पशुवों की मरी तो हाकिम बे क़ाबू और बेपरवाह देखपड़ते हैं--बहुधा ऐसा हुआ है कि विलूस्टका सरग़ना उस रुपयेसे व्यापार करताहै जो उसने लगान या टिकस में पायाथा—और कोई समय जब उसका दिवाला निकलजाताहै तो किसानों को टिकस और लगान का रुपया दूसरीवार देना पड़ताहै—विलूस्टकी अदालत प्रोदूडका और २ तरहकी रिशवतका बहुधा गुण पड़ता है—और बहुतसे ज़िलों में अदालतों का कुछभी विश्वास नहीं है—और किसानों की प्रतिज्ञा है कि जो आदमी जज्जहोजाता है उसका जी कष्ट में फंसता है—गांवके उत्सवभी घराने के गुलामों के जमाने की अपेक्षा नष्टदशा में हैं—पाठकों को यादहोगा कि उसजमानेमें घरके सरग़नेही की सम्मतिपर फ़ैसलाहोताथा—और वह संख्या में कुछही होते थे--परन्तु परिश्रमी और खुशहाल—और सुस्त और बेफ़ायदा सभासदों पर उनका बड़ा दबाव रहताथा अब जो कि बड़े २ घरानोंके कई समूह होगये और क़रीब २ एक जवान किसान अपने घरका रईस है इसवास्ते जिस जमाअतने बड़ा कोलाहलमचाया उसीकी सम्मति अनुसार फ़ैसला किया जाताहै और जो कुछ शराब सरग़नाको देदीजाय तो इसन्योतासे हर मामिले में जीकी इच्छानुसार फ़ैसलाहोजाताहै—मैंने बूढ़े किसानोंको बहुधा यह काम बयानकरतेसुना है और इस बयान को वह इसप्रकारकी बातपर समाप्तकरतेहैं कि अब कोई प्रबन्ध भी नहीं है—लोग लूटगये—जब जमींनों के मालिकों के हम गुलामथे तभी हमलोग अच्छी दशामें थे ॥

यह असली हानियां हैं और मेरी यह इच्छा कदापि नहींहै किमैं उनको संक्षेप करदूं—परंतु इस कामका मुझे विश्वास है कि यह हानियां ऐसी जियादह नहींहैं जैसी लोग सबसे मानते हैं—जमींनके मालिकों के निन्दकों से सबकी सम्मतिपर खूब गुण होना है—जो किसी जाती निन्दा के कारणसे उनके प्रतिकूल होतीहैं—और अब वह शिकायतें प्रथमके सरगरी चालों से दूर नहींहोसक्तीं—मैंने बहुधा सुनाहै कि ज़मींनके मालिकमानके

हैं कि अब देहात में जीवन पूर्णकरना कठिनहै—और अब इसकी ज़रूरत होगी कि भारी क़िले बनाकर रहैं—और उसीप्रकार की और बातों की भी आवश्यकता होगी—परन्तु यदि मैं देहात में बहुधा रहाहूं तो भी मैंने कोई ऐसी बात नहीं देखी है जिससे इस बढ़ावयुक्त बयानके कुछभी सत्यता के चिह्न प्रकटहोतेहों—बहुतेरे लोग किसानों की गवर्नमेंटसे उनकामों की इच्छाकरते हैं जो किसी गवर्नमेंट से होनहींसक्ते—इस हेतु जो निन्दायें सब तरहपर होतीहैं उसमें बहुतेरी अजड़हैं—इन ज़मींनों के मालिकों की इच्छा पूर्ण करने के लिये यह काम जरूरी है—कि विल्लूस्टके मुखिया और सरग़नों को याकिसी और ओहदेदारको वह सामर्थ दीजायं जो आगे ज़मींनों के मालिकों को प्राप्तथीं—और ऐसा करना मानों पुराने प्रबन्ध के नष्ट अवयवको नये सिरे से प्रचलितकरना है॥

यह सत्य है कि केवल ज़मींनों के मालिक यह निन्दा नहीं करते—बूढ़े किसान भी यह कहा करते हैं कि अब पहिले की अपेक्षा अंधेर नगरी का प्रचार है—परन्तु इन बयानोंको शुद्ध न समझ लेना चाहिये—बूढ़े आदमियों का क़ायदा है कि अगले समयों को स्मर्ण करतेही शोक सागर में डूब जाते हैं—मुख्य कर जो नई बदलियोंसे वह सामर्थ्योंसे वे नसीब किये जातेहों—इससामान्य रीति पर रूसके किसान भी पृथक् नहीं हैं वह वर्तमान दशाकी कठिनतावों से सामना करने में भूतकाल की खराबियां भूल गये हैं—उस जमाने की कठिनतावों को आपही आप संक्षेप समझने लगेहैं--मुझे इसका विश्वास है कि बूढ़े आदमी जो कभी २ हाल के गावोंके जलसों की शिकायतें करते हैं उनमें बहुत बढ़ाव है केवल सब तरहके ख्यालोंही से नहीं वरन एक बहुत बड़े गुण युक्त कामसे मेरी यह सम्मति नियत हुईहै—जो देशी समाज के सुस्त और नालायक सभासदों के सिपुर्द सत्य में गावों के मामिले होते तो उत्तरी खेती भाग में गावों की जमीन वार्षिक या षटमासीमें बांटी अवश्य जाती—जिस में पांस डालने की जियादह आवश्यकता है—और नये सिरे से दूसरे बांटसे सुस्त किसानों को समय मिलता कि अपनी उस जमीनके बदले में जो निर्बल होगई है ऐसी जमीन पा जायं जिसमें खूब पांसि डाली गईहो जहांतक मुझे परीक्षा है मैंने उस प्रकार की कोई बात नहीं देखी—सब जमाअतों में या करीब२ सब जमाअतों में जिनसे मैं देशके उस भागमें मिला था मुझे मालूम हुआ है कि घराने की गुलामीके पीछेसे बराबर जमीन का बटवारा नये सिरेसे हुआ है इस काम का जांचना बहुत कठिन होगा—कि इस काम में मेरी परीक्षा असली दशा को कहां तक प्रकट करती है—परन्तु शोकहै कि इस कामकी बाबत कोईऐसा सबूतनहींहै जो नक्शोंसे प्रकट हुआहो॥

यदि यहभी मानलियाजाय कि किसानोंकी गवर्नमेंटकी स्वतंत्रतामेंइतनी हानिहै जितनी लोग ख्यालकरते हैं — तो भी यहफल नहींनिकलता कि उन लोगों की सम्मति के अनुसार वर्ताव होना चाहिये — जो उसके नष्ट करने की तजवीजें करते हैं — खूब ध्यान के पीछे कुछ बदली होना अच्छा है-- परन्तु मुझे इसका विश्वास है कि जो कठिनता के साथ उलट पलट में आया तो कोईफायदा न होगा — अभीसे इनतजवीजोंके प्रबन्धको बुरा कहना ठीक नहीं है — और यह परिश्रम बुद्धि के प्रतिकूल था — कि उनको दूरकरदें-- किसानों ने अचानक गुलामी से हकूमतपाई और केवल पन्द्रह वर्ष से वह इस दशा के स्वभाविक होगये हैं — इतने थोड़े जमाने में अच्छी तरह की स्वतंत्र गवर्नमेंट का पैदा होना कठिन है — पैदाहोने का शब्द मैंने अच्छा कहा है — क्योंकि गवर्नमेंट की स्वतंत्रता सच में कायदे के द्वारा से नहीं होसक्ती — क़ानून से केवल यही होसक्ता है कि जो काम सलाह के द्वारा के रोकनेवाले हैं उनको दूरकरदे — और कुछ रीतियां बतादे — परन्तु इन रीतियों के अनुसार तत्परी से वर्तावहोने की उमंग प्रजा के जीवों में पैदा होनाचाहिये — और यहकेवल बहुतबड़ी परीक्षासे मिलसक्ती है--जिनपरीक्षा-वों को पन्द्रह वर्ष बीतचुके हैं रूसियों के हेतु व्यर्थ न थीं — उनमेंसे बहुतेरे आदमी वर्तमान खराबियों को खूब समझते हैं — और उनका मनोर्थ है कि इनखराबियों की जड़खोदडालीजावे — यह भी सलाह और चैनकी एक बड़ीभारी सीढ़ी है — क्योंकि इसहानि की दवाई का द्वारा बहुतही सलिल है — जैसे जब किसानों को मालूम होताहै कि विलूस्ट के सरगना ने खजाने में वह रुपया बराबर नहीं जमाकिया — जो टिकस और लगान में मिलाथा-- और इसीकारण से उनको अपना टिकस और लगान का रुपया दूसरी बार देनापड़ता है तो आगे वह बड़ी मुस्तैदी से खजाने की रसीदें देखेंगे जो सरगना ने पाई होंगी — रूसी किसान दुनियां भरके मध्ये बहुत कुछ कार्रवाई नहीं करना चाहते — परन्तु जब उसको मालूम होता है कि डौल डाल के दोष से उनके रुपयों को मुख्यकर नुक्सान पहुंचता है — तो जिस बेपरवाही का वह सभाविक होताहै वह बहुतही कमहोजाती है — मुझे ऐसा मालूम होताहै कि किसानों को उन्हीं की सम्मति पर छोड़देना अच्छा है-- और उनको आज्ञा दीजाय कि वह परीक्षा से वह सबक सीखें जो किसी और रीति से मिल नहीं सक्ता ॥

यह जो बहुधा मशहूर है कि हाल के जमाने के प्रबन्ध से शिक्षापाये दर्जों के लायक करनेवाले गुणों का भयंकर द्वारा बन्द होजाता है — यह लोग एकानकरेंगे — जो रूसके देहात के डौल डाल को खूब जानते हैं —

होता है—ग्रामशिक्षाके प्रतिकूल कोईसमय यही दलीलकर बैठतेहैं—परन्तु असल में इस दलील से यह सिद्ध होताहै कि शक्तिभर शुरुआती शिक्षाको बहुतजल्द उन्नति होनेचाहिये—जब किसान बहुत लिख पढ़सकैंगे तो फिर दगाबाजीका समय बहुतहीकम रहजायगा—और उसीके अनुसार बेईमानी करने की चेतना भी कम होजायगी ॥

परन्तु उपस्थित दशाकी उन्नति करने की और तदबीर ऐसी नहीं है जिससे खूब उन्नति हो—दुनयवी शिक्षा की उन्नतिसे मुख्य बेहतरी पाने में कोई संशय नहीं होसक्ती—परन्तु इसमें शक नहीं कि इस तदबीर में बड़ीही कठिनताहै—यदि सेहतके बचाव पर रक्षाकरना देहकी रक्षा और छिन्नहोने मृत्युके कारण से अच्छी रीति है—तो भी कोई समय डाक्टरी दवा करना और कभी२ स्पष्टके लिये डाक्टरोंकी सहायता लेनाभीयोग्यहोता है—क्या यह दशा ऐसी नहीं है कि इस में कानूनसे सहायता लीजाय और लाभहो—इस सवालके जवाब देने के लिये हमको उन लोगों की कर्मोंपर दृष्टि डालना चाहिये—जो क़ानून के द्वारा से दवाई करते हैं—हम ऊपर लिखित तीन जमाअतों में से दूसरी जमाअत का बयान करते हैं ॥

जो लोग उपस्थित देशी समाज में दवाई के लिये थोड़ा बहुतभारी बदली को तजवीज करते हैं उनके हम दो भागोंपर विभाग करतेहैं एककी सम्मति है कि देशी समाजका जो प्रबन्ध हाल में होता है वही हानिका कारण है—और दूसरे समूह की सम्मति है कि देशी समाज की मुख्य बुनियादों में हानि है—हमइन दोनों सम्मतियों पर एक के पीछे दूसरे को देखेंगे ॥

जिस समय घरानेके गुलामों की बहस होरहीथी उससमय रूसके शिक्षा पायेहुये दर्जों की जमाअत जियादह को लोकलगवर्नमेंट और असन्त दर्जे की जम्भूरीराज्य की बाबत यह ख्याल था कि रसकागुण है—और यह विश्वास दीवानगी के दर्जे को पहुंचगया था—और इस विश्वासके गुणसे रिहाई के कानूनकी बड़े बढ़ावके साथ तारीफैं होतीथीं—देशी समाजको निकट २ पूरे २ अख्तियार मिलगयेथे—और जमीनों के मालिक बड़ी होशियारी के साथ विलूस्टकी हद्द अख्तियार और शहरडौल से खारिज कियेगये थे—इससे एक अजीब काम हुआ—और किसानों की राज्य स्वतन्त्र को बड़ी शक्ति मिली—और खुशलदर्जों के गुण और भयसे यह लोग बहुत रक्षासे रक्खेगये—यहांतक जिनजमीनों के मालिकोंके इलाके विलूस्टके मध्यमेंथे उनतककोईहक़ न था—कि विलूस्टके मामिलोंमें दखल देते—बुद्धिमानों की तरह इसयुक्तिके फलोंसे बड़ी २ आशायें लोगोंके दिलों में थीं—परन्तु आशायें पूर्ण नहींहुई—और अब कोई मशहूर और

नामी आदमियों की वातसे भी अनोखा डौल किसानों की उपस्थित और अयोग्य धीर्य की दशा का मुख्य कारण है॥

हरएक आदमी जो न्यायसे देखेगा वह मानेगा कि किसानोंकी स्वतन्त्रताकी राज्य धीर्य योग्यदशामें कभीनहींहै—जो किसान बड़े परिश्रमी और खुशहाल हैं वह शक्तिभर परिश्रम करते हैं कि दफ्तरके ओहदों के लिये उनकी एकत्रता न होनेपाये—और देशी प्रवन्धको उनलोगोंपर छोड़देते हैं जो प्रतिष्ठा कमसे होते हैं—मामूली प्रवन्ध में किसी प्रकारके डौल की भी गवाही नहीं होती और जव कभी कोई आमकष्ट होताहै जैसे आगलगना या पशुवों की मरी तो हाकिम वे क़ावू और वेपरवाह देखपड़ते हैं--वहुधा ऐसा हुआ है कि विलूस्टका सरग़ना उस रुपयेसे व्यापार करताहै जो उसने लगान या टिकस में पायाथा—और कोई समय जव उसका दिवाला निकलजाताहै तो किसानों को टिकस और लगान का रुपया दूसरीवार देना पड़ताहै—विलूस्टकी अदालत प्रोदूडका और २ तरहकी रिशवतका वहुधा गुण पड़ता है—और वहुतसे ज़िलों में अदालतों का कुछभी विश्वास नहीं है—और किसानों की प्रतिज्ञा है कि जो आदमी जज्जहोजाता है उसका जी कष्ट में फंसता है—गांवके उत्सवभी घराने के ग़ुलामों के ज़माने की अपेक्षा नष्टदशा में हैं—पाठकों को यादहोगा कि उसज़मानेमें घरके सरग़नेही की सम्मतिपर फ़ैसलाहोताथा—और वह संख्या में कुछही होते थे—परन्तु परिश्रमी और खुशहाल—और सुस्त और वेफ़ायदा सभासदों पर उनका वड़ा दवाव रहताथा अव जो कि वड़े २ घरानोंके कई समूह होगये और क़रीव २ एक जवान किसान अपने घरका रईस है इसवास्ते जिस जमाअतने वड़ा कोलाहलमचाया उसीकी सम्मति अनुसार फ़ैसला किया जाताहै और जो कुछ शराव सरग़नाको देदीजाय तो इसन्योतामें हर मामिले में जीकी इच्छानुसार फ़ैसलाहोजाताहै—मैंने वूढ़े किसानोंको वहुधा यह काम वयानकरतेसुना है और इस वयान को वह इसप्रकारकी वातपर समाप्तकरतेहैं कि अव कोई प्रवन्ध भी नहीं है—लोग लूटगये—जव जमीनों के मालिकों के हम ग़ुलामथे तभी हमलोग अच्छी दशामें थे॥

यह असली हानियां हैं और मेरी यह इच्छा कदापि नहींहै किमैं उनको संक्षेप करदूं—परंतु इस कामका मुझे विश्वास है कि यह हानियां ऐसी जियादह नहींहैं जैसी लोग सवसे मानते हैं—जमीनके मालिकों के निन्दकों से सवकी सम्मतिपर खूव गुण होता है—जो किसी जाती निन्दा के कारणसे उनके प्रतिकूल होतीहैं—और अव वह शिकायतें प्रथमके सरगनी जान्तों से दूर नहींहोसक्तीं—मैंने वहुधा सुनाहै कि ज़मीनके मालिकमानते

हैं कि अब देहात में जीवन पूर्णकरना कठिनहै—और अब इसकी जरूरत होगी कि भारी क़िले बनाकर रहैं—और उसीप्रकार की और बातों की भी आवश्यकता होगी—परन्तु यदि मैं देहात में बहुधा रहाहूं तो भी मैंने कोई ऐसी बात नहीं देखी है जिससे इस बढ़ावयुक्त बयानके कुछभी सत्यता के चिह्न प्रकटहोतेहों—बहुतेरे लोग किसानों की गवर्नमेंटसे उनकामों की इच्छाकरते हैं जो किसी गवर्नमेंट से होनहींसक्ते—इस हेतु जो निन्दायें सब तरहपर होतीहैं उसमें बहुतेरी अजड़हैं—इन ज़मींनों के मालिकों की इच्छा पूर्ण करने के लिये यह काम ज़रूरी है—कि विल्लूस्टके मुखिया और सरग़नों को याकिसी और ओहदेदारको वह सामर्थ्य दीजायं जो आगे जमींनों के मालिकों को प्राप्तथीं—और ऐसा करना मानों पुराने प्रबन्ध के नष्ट अवयवको नये सिरे से प्रचलितकरना है॥

यह सत्य है कि केवल जमींनों के मालिक यह निन्दा नहीं करते—बूढ़े किसान भी यह कहा करते हैं कि अब पहिले की अपेक्षा अंधेर नगरी का प्रचार है—परन्तु इन बयानोंको शुद्ध न समझ लेना चाहिये—बूढ़े आदमियों का क़ायदा है कि अगले समयों को स्मर्ण करतेही शोक सागर में डूब जाते हैं—मुख्य कर जो नई बदलियोंसे वह सामर्थ्योंसे वे नसीब किये जातेहों—इससामान्य रीति पर रूसके किसान भी पृथक् नहीं हैं वह वर्तमान दशाकी कठिनतावों से सामना करने में भूतकाल की खराबियां भूल गये हैं—उस जमाने की कठिनतावों को आपही आप संक्षेप समझने लगेहैं--मुझे इसका विश्वास है कि बूढ़े आदमी जो कभी २ हाल के गावोंके जलसोंकी शिकायतें करते हैं उनमें बहुत बढ़ाव है केवल सब तरहके ख्यालोंही से नहीं वरन एक बहुत बड़े गुण युक्त कामसे मेरी यह सम्मति नियत हुईहै—जो देशी समाज के सुस्त और नालायक सभासदों के सिपुर्द सत्य में गावों के माभिले होते तो उत्तरी खेती भाग में गावों की जमीन वार्षिक या षटमासीमें बांटी अवश्य जाती—जिस में पांस डालने की जियादह आवश्यकता है—और नये सिरे से दूसरे बांटसे सुस्त किसानों को समय मिलता कि अपनी उस जमीनके बदले में जो निर्बल होगई है ऐसी जमीन पा जायं जिसमें खूब पांसि डाली गईहो जहांतक मुझे परीक्षा है मैंने उस प्रकार की कोई बात नहीं देखी—सब जमाअतों में या करीब२ सब जमाअतों में जिनसे मैं देशके उस भागमें मिला था मुझे मालूम हुआ है कि घराने की गुलामीके पीछेसे बराबर जमीन का बटवारा नये सिरेसे हुआ है इस काम का जांचना बहुत कठिन होगा—कि इस काम में मेरी परीक्षा असली दशा को कहां तक प्रकट करती है—परन्तु शोकहै कि इस कामकी बाबत कोईऐसा सबूतनहींहै जो नक्शोंसे प्रकट हुआहो॥

यदि यहभी मानलियाजाय कि किसानोंकी गवर्नमेंटकी स्वतंत्रतामेंइतनी हानिहै जितनी लोग ख्यालकरते हैं—तोभीयहफल नहींनिकलता कि उन लोगों की सम्मति के अनुसार वर्ताव होना चाहिये—जो उसके नष्ट करने की तजवीज़ें करते हैं—खूब ध्यान के पीछे कुछ बदली होना अच्छा है-- परन्तु मुझे इसका विश्वास है कि जो कठिनता के साथ उलट पलट में आया तो कोईफायदा न होगा—अभीसे इनतजवीज़ोंके प्रबन्धको बुरा कहना ठीक नहीं है—और यह परिश्रम बुद्धि के प्रतिकूल था—कि उनको दूरकरदें-- किसानों ने अचानक गुलामी से हकूमतपाई और केवल पन्द्रह वर्ष से वह इस दशा के स्वभाविक होगये हैं—इतने थोड़े ज़माने में अच्छी तरह की स्वतंत्र गवर्नमेंट का पैदा होना कठिन है—पैदाहोने का शब्द मैंने अच्छा कहा है—क्योंकि गवर्नमेंट की स्वतंत्रता सच में कायदे के द्वारा से नहीं होसक्ती—क़ानून से केवल यही होसक्ता है कि जो काम सलाह के द्वारा के रोकनेवाले हैं उनको दूरकरदे—और कुछ रीतियां बतादे—परन्तु इन रीतियों के अनुसार तत्परी से वर्तावहोने की उमंग प्रजा के जीवों में पैदा होनाचाहिये—और यहकेवल बहुतबड़ी परीक्षासे मिलसक्ती है--जिनपरीक्षा- वों को पन्द्रह वर्ष बीतचुके हैं रूसियों के हेतु व्यर्थ न थीं—उनमेंसे बहुतेरे आदमी वर्तमान खराबियों को खूब समझते हैं—और उनका मनोर्थ है कि इनखराबियों की जड़खोदडालीजावे—यह भी सलाह और चैनकी एक बड़ीभारी सीढ़ी है—क्योंकि इसहानि की दवाई का द्वारा बहुतही सलिल है—जैसे जब किसानों को मालूम होताहै कि विलूस्ट के सरग़ना ने खज़ाने में वह रुपया बराबर नहीं जमाकिया—जो टिकस और लगान में मिलाथा-- और इसीकारण से उनको अपना टिकस और लगान का रुपया दूसरी वार देनापड़ता है तो आगे वह बड़ी मुस्तैदी से खजाने की रसीदें देखेंगे जो सरग़ना ने पाई होंगी—रूसी किसान दुनियां भरके मध्ये बहुत कुछ कार्रवाई नहीं करना चाहते—परन्तु जब उसको मालूम होता है कि ढाल ढाल के दोष से उनके रुपयों को मुख्यकर नुक्सान पहुंचता है—तो जिस बेपरवाही का वह स्वभाविक होताहै वह बहुतही कमहोजाती है—मुझे ऐसा मालूम होताहै कि किसानों को उन्हीं की सम्मति पर छोड़देना अच्छा है-- और उनको आज्ञा दीजाय कि वह परीक्षा से वह सबक सीखें जो किसी और रीति से मिल नहीं सक्ता॥

यह जो बहुधा मशहूर है कि हाल के ज़माने के प्रबन्ध से गिनतापार्य दर्जों के लायक करनेवाले गुणों का भयंकर द्वारा बन्द होजाता है—यह लोग स्वीकारकरेंगे—जो रूसके देहात के ढाल ढाल को खूब जानते हैं—

जो ज़मीन का मालिक इस योग्य होताहै कि अपने विन शिक्षापाये हुये परोसियों पर योग्यता का गुणडाले--उसको देशी प्रबन्धकों से सहायतालेने की कोई आवश्यकता नहीं है--कि उसके काम में सहायता मिले--और जिन लोगोंको यहभय उनकी ज़ाती परिश्रमों से प्राप्ति नहींहोसक्ता वह विश्वास है कि हरप्रकारों के अख्तियारों को बुरे डौल से काम में लायेंगे जो उनको दियेजांयगे--ज़मीन के मालिकों के अख्तियार उनके घराने के गुलामों पर कई नसल से अपरमित थे--परन्तु यह नहीं कहाजासक्ता कि उनका योग्य करने वाला गुण विशेष था या नहीं सत्य यों है कि यह वात उन लोगों की है जिनको ख्याल है कि इस प्रकार का गुण अच्छा होगा--परन्तु वह लोग इतना कष्ट नहींपाते कि असली और ठीकरडौलसे प्राप्तिकरैं--रूस में इस अभाग्य के मनोर्थ की विशेषता है--कि क़ायदों और रीतियों और डौल डालपर खूब भरोसाकरैं और निजी परिश्रम और भुजा के वलपर भरोसानकरैं ॥

उपस्थित डौल डाल और देशी प्रवन्ध में अचानक भारी उलटा पलट पैदा होना मेरे निकट केवल व्यर्थही न होगा वरन इससे वहुत वड़े और हानिकारक फल निकलैंगे-इसके उदाहरण में मैंविलूस्ट की अदालत को आगे करताहूं—जो वहुत से स्थानों में गावों के प्रवन्धी डौल में सवसे खराव हैं ॥

घराने की गुलामी के समय में देशी समाज के सभासदों में से जज्जों को चुनतेथे—परन्तु वहुतेरे इलाके ऐसे थे जिनमें झगड़ों का फ़ैसला ज़मीन का मालिक या उसका गुमाश्ता करताथा—और फौजदारी के मुक़द्दमों का भी वही दंडदेताथा—गुलामी की रिहाई के समय से विलूस्ट की अदालतें नियत हुईं-जिनमें किसान लोग जज्जथे--उन अदालतोंकी दशा धीर्य्य के अयोग्य है--और जो द्वारा उनकी उन्नति के लिये हैं उनमें वड़ी मुस्तैदी से वहस कीजाती है- वहुत से रिफारमर ऐसे हैं जिनके निकट यह वहस वड़ी सलिल है--हरएक की ज़वानी यह सुनते हैं कि अदालतें इसकाम के योग्य नहीं हैं और रिशवत की वाजार खूव गर्मागर्मी से है- और यह कि जसटिसआफदीपियस से इसके प्रतिकूल जो लोग खुशहैं--वह विना ध्यान वड़ाही परिश्रम करते हैं—कि विलूस्ट की अदालतें नष्टहोने चाहिये--और उनकी सामार्थयां जस्टिस हाकिमों को देदेनीचाहिये—यदि इस कठिन प्रश्न के हलकरने की यह सलिल रीति है—परन्तु इससे वहुत कठिन नहीं है——विलूस्ट के अदालतों की कार्रवाई केवल आवाई रीति और प्रवकी समझ के अनुसार होती है—परन्तु जस्टिसआफदीपियस को क़ायदों के

अनुसार कारवाई करनीहोगी—उक्त क़ायदों से किसान लोग अजान हैं-- और उनके सम्बन्धिक कार्योंसे समानता नहीं रखते—जस्टिस हाकिमों को किसानों के डौलडाल के स्पष्टहालों से खूब जानदारी नहीं है—कि जो मुक़द्दमें विलूस्ट अदालतों के सन्मुख कियेजायं उनको न्याय के साथ फैसला करसकैं—और जो कोई हाकिम खूब जानता भी हो ते किसानों के दुनयवी और कानूनी ख्यालों को वह सामर्थ्य नहींकरसक्ता—यह लोग बहुधा बड़े दर्जों से बहुतही भिन्न होतेहैं--जैसे गाटिके तोड़देने के मामिलों में शिक्षापायेहुये आदमी की चाहे वे चाहे यह सम्मति होतीहै कि जो रोटी दालि का झगड़ा है ते दुलहा दुलहिन को खर्च दिया करै—परन्तु इसकेप्रतिकूल किसानों की चाहे वे चाहे यह सम्मति होतीहै कि दुलहिन दुलहा को रोटी दियाकरै--और जो दुलहिन दुलहा को न दे ते घराने के सरग़ना को दे-- और यह इस मेहनत के नुक्सान का बदला समझाजाता है—जिससे उसका दुलहा उससे पृथक् नहीं होसक्ता--किसानों की कानूनी ख्यालों की ऐसी बहुतसी अनोखीबातैं हैं॥

बड़े पीटर के समूह के रिफारमर कहते हैं कि जो बड़ी बुनियादैं शिक्षा पायेहुये दर्जों के लिखे कानून में रक्खेगये हैं वही किसानों की दशा में क्यों नहीं रक्खेजाते हैं--मेरी सम्मति में यह मुख्य भय की बात है इसलिये जो लिखी क़ानून के अनुसार यकायकी उन लोगों के साथ कारवाई कीजाय जिनमें अबतक सब काम रीत की अनुसार होते हैं--ते किसानों के दुनयवी ख्यालों में एक उलटा पलट पैदाहोजाय--और उनके नेकी व बदी के ख्याल सब शिरसे पैरतक बदलजायं और इसमें अब भी बहुत कुछ उन्नति होगई है--इसमें कुछ भी संशय नहीं होसक्ती कि रूस के छोटे दर्जों में जो खराबी है वह कुछ भारी सलाहों का फल है--जो दो सदी के बीतने में रूस की तारीख में बहुत बातें काम में आईं--जो विलूस्ट की अदालतों की सरसरी टूटने और किसानों को सम्बन्धिक कामों की छपी हुई कानून की कारवाई के द्वारा से होने के उलटा पलट को न भी मिलायें ते भी ते उलटा पलट की फिहरस्त बहुत भारी है॥

अब हम लोगों की सम्मतिको देखेंगे—जिनकी सम्मति है कि किसानों की असली उन्नति दरवाजेका रोकना मुख्य कर केवल इसी कारणसे नहीं है कि देशी समाजोंकी कारवाई व्यर्थहै—बरन देशी समाजों के डौल डालों की मुख्य २ बुनियादैं उन्नतिकी निबंधक हैं जिन लोगों के यह ख्याल हैं वह कहते हैं कि घराने की गुलामी केवल नाम मात्र बंद हुई है—आगे किसान लोग जमीनके मालिकोंके गुलामथे—और अब सब देशी समाजोंके गुलाम

हैं--अब तक उनको जमीनों से सम्बन्ध है—और थोड़े जमानें के लिये भी देशी समाजों के बिना हुक्म अब वह अपना घर नहीं छोड़ सक्ते--और इस आज्ञाके लिये उनको बहुधा समय बहुत रक़म देनी पड़ती है--जब कसबों या देश के किसी और भाग में उनको कोई ऐसा पेशा मिल जाता है जिस से उनको लाभ हो तो देशी समाजको अख्तियारहै कि जिस दम चाहे छोटेसे छोटे बहाने से उनको हुक्म दे दे कि अपने घरको लौटजावो--और जो वह आज्ञा खंडन करें तो ऐसे पकड़ कर लाये जातेहैं जैसे क़ैदी--उनको देशी समाजकी जमीन का एक भाग मिलता है--परन्तु उसकी उन्नति करने की उनको कोई इच्छा नहीं होती--क्योंकि उनको मालूम होता है कि देशी समाज जब चाहे जमीन का दुबारा बटवारा करदे और जो यह हुआ तो जो परिश्रम उन्होंने अपनी जमीन के भाग में किया था वह व्यर्थ होजायगा॥

देशी समाजकी जायदाद मिली हुई के फ़ायदे व नुक्सान की बाबत में इस स्थान पर बहस नहीं कर सक्ता परन्तु मैं परिश्रम करूंगा कि जिस कठिनता में यह बहस पड़ी हुईहै उसको कुछ साफ़ करदूं—जो लोग इसकाम की बाबत लिखते और बहस करते हैं वह हमेशह इस जरूरी काम को भूल जाते हैं—कि देशी समाजों के करनीय काम और रीतियां सब स्थानों पर बराबर नहीं हैं—काली जमीन का भाग जिसमें वार्षिक आमदनी जमीनके नियत किये हुये लगानसे कमहै—देशी समाजसे सम्बन्ध होना मानों एक मुख्यशीलहै—और खेतीके मुख्य भागमें इसके प्रतिकूल नियतहुये लगानसे वार्षिक आमदनी जियादहहै—इस वास्ते देशी समाजसे सम्बन्ध होना एक बोझा है—यह मानना चाहिये कि उत्तरी देशों में देशी समाज असल में उन ज़मीनों के मालिकों के स्थान पर बैठने वाली है जिन के पास घरानेके गुलामथे—और उसके सभासद एक प्रकार के आधे गुलामहैं—परन्तु यह भी न्यायसे कहना अवश्यहै कि देशी समाजको इसकी तुहमत लगाई नहीं जासक्ती—यद्यपि देशी समाज कुल आमदनी और टिकसकी जिम्मेदारी कही गई है और यह मुनाफ़ासे जियादह होताहै—इसवास्ते उसको लाचार होकर सभासदों को जबरदस्ती नियत करना पड़ताहै—आम इससे कि उनको जमीन पर क़ब्जा करने की इच्छाहो या नहो—निदान देशी समाजें इस देशके भाग में टिकस वसूल करनेवालों के समानहैं—और उसको लाचार होकर कठिन २ युक्तियां करनी पड़तीहैं—क्योंकि टिकस भारीहै और वह जिम्मेदार है कि टिकस अदा होजाय—जिसको लोग देशी समाजकी उपाधि कहतेहैं वह उसकी जियादती नहीं है—इसलिये कि देशी समाजें इस मध्ये में माली प्रबन्धकों के वशमें हैं वरन जियादतीका कारण वही गुलामी

की रिहाई है जिससे इस देश के घराने के गुलाम लाचार होकर अपनी रिहाई इस बहाने से पाते हैं कि जो जमीन उनकी विना इच्छा उनको दी गई है उसकी पैदावार देदेवैं—काली मिट्टी के भागमें जहां वार्षिक आमदनी असली लगानसे जियादह नहीं है और जहां इसी कारणसे देशी समाज बहुत जियादह ऐसी जमाअतके समानहै जो सभासदोंकी जाती खुशी से नियत हुई हो—उसमें देशी समाजकी निंदा उपाधिके मध्ये कुछ नहींहै इस भाग में जो किसी सभासद की इच्छा हो कि वह कभी गैरहाजिर हो जाय तो वह अपना जमीन का भाग और उसके सव सम्बंधिक कामों को अपने किसी परोसी के नाम करसक्ता है जो अपनी कब्जाकीहुई जमीनसे जियादह जमीन लेना चाहताहै—जो उसकी इच्छाहो तो वहदेशी समाज को सब तरह से छोड़ देसक्ता है और किसी और कसवे में सावधानी में जाकर रहसक्ताहै—क्योंकि और सभासद खुशीसे राजी होजातेहैं कि जिस ज़मीनके भागको उसने छोड़ दियाहै उसकी मालगुजारी दिया करैं—प्रकट है कि वहुत से जलसों को जो सव देशी समाजके प्रतिकूल होतेहैं इस मालगुज़ारी के वसूल होने के डौलसे प्रतिकूल होना पड़ताहै—जो गवर्नमेंट ने नियत किया है—टिकट चाहैं कैसाही विवेकके योग्य और भारी हो परन्तु टिकस वसूल करने वाला हाकिम बुद्धिसे अपराधी नहीं होसक्ता—कि उसने अपने करनीय कामोंको क्यों किया—मुख्य कर जव वह अपनी मरजी के प्रतिकूल टिकस का कालेक्टर नियत किया गयाहो ॥

अबएक और कठिन प्रश्न यह है कि ज़मीनमें देशीसमाज के हक और वार्षिक या षटमासी ज़मीनके वटवारासे किसानको अपनी जमीनके जोतने में कहांतक रोक टोक होतीहै—जिसके कारणसे मेहनत करनेका विलोला उसके दिल में वाक़ी नहीं रहता और कहांतक वह उस चेतने से वेनसीव रहता है जो उसको अपनी ज़मीन की उन्नति देने में होती—जहांतक यह प्रश्न सम्बन्धिक है यह वहस वहुत जीलुभाने वाली है और आगे उसको वेशक वहुत वड़ी उन्नति होगी—परन्तु आजकल मेरेनिकट उसको वह वड़प्पन नहीं हुआ जो उससे तअल्लुक़ कियाजाता है—इसमें कुछ भी संशय नहीं होसक्ती जमीनके छोटेटुकड़ोंके वड़े२ भागोंमें खेती करना जिसमें वहुत से टुकड़े वड़े २ अन्तर परहों इस कामसे जियादह कठिनहै कि ऐसीजमीन में खेती कीजाय तो एकही जगहहो और किसान अपनीखुशी के अनुसार उसको वाटैं और काम में लायें—और इसमें भी संशय नहीं होसक्ती कि किसान अपनी जमीनको विश्वास करके उन्नतिदेगा--यदि उसका पट्टा भय से खाली होगा—या जो उसको विश्वास होजाय कि वाहर होने की दशा

में उसको अपनी मेहनत और पूंजीका भारी बदलामिलेगा—यहसब कामों और उसीप्रकार की और बातों को शिरसे पैरतक मानना चाहिये—परन्तु जो काम वहस के सम्बन्ध में है—कि बर्त्ताव से कार्रवाई होनी चाहिये—उससे उनकामोंको बहुत सम्बन्ध नहींहै—हमको इससमय यहबहस नहींहै कि याती यह अच्छाहोगा कि किसान बहुतबड़ीसम्पति और सब नयेहथियरों से खेती करैं—वरन प्रश्न केवल यह है कि वह सब काम क्या हैं जो आज कल किसान को उसकी दशा में उन्नति करने के निषेधक होतेहैं इसवास्ते असल बहस ध्यान से हमको अन्तर न करना चाहिये ॥

ध्यान कियाजाताहै कि देशीसमाजका दो डौलसे ऐसा गुण पड़ताहै कि उन्नति का निषेधकहै—प्रथम तो अच्छीतरह खेती करने का निषेधक होता है जो असल खेतीके डौलमें काम में लायागया है वह नहींहोनेदेता--दूसरे किसानों को हमेशहकी उन्नति और बड़ीखेती से बेनसीब रखता है--बेहतर होगा कि इन दोनों प्रश्नोंको परीक्षा की कसौटी पर कसैं ॥

यह काम कि देशीसमाज किसानों को भारी खेती के पृथक् रीतियों के अखसारों के बदले निम्बूनोन चटाती है--ऐसा नहीं है कि उसपर ध्यान दियाजाय--इसप्रकार की किसी बदलीका किसानों को अभीतक ख्यालभी नहीं है और जो ख्यालहै भी तो उनके पास न इतनीजरूरी सम्पत्ति है न कुछ जानते हैं कि उसके अनुसार कार्रवाई करैं--बहुतसे गावों में कुछ अमीर और बुद्धिमान किसानों ने ज़मीन मोलली है और अपनी इच्छानुसार उसको जोतते हैं—और देशीसमाज कुछ रोक टोक नहीं करती -और मैंने हमेशह देखाहै कि वह इस जायदाद को ठीक इसतरह से जोततेहैं जिसतरह अपने भागको जो देशीसमाजके सम्बन्धिकहैं--यदि भारी दर्जेकी खेतीकरने की उनलोगों ने परिश्रम नहीं किया परन्तु इसमें शकनहीं कि उनके पेशावाले लोगोंने तो अभीतक यह ख्यालभी नहीं किया कि खेती में उन्नति करने चाहिये--यहलोग उनकी अपेक्षा परिश्रमी और बुद्धिमान और कामका प्रबन्ध करते हैं--और तत्परहोते हैं—मध्यदेशों और पश्चिमी और दक्षिणी के सूबों में ऊंखकी पैदावार खूबहुई है--और उत्तरी देशों में देशी समाजों के द्वारासे सन खूब पैदाहोता है--आगे केवल अपनीही आवश्यकताके अनुसार सन तैयार करते थे जब किसान ऐसा उपाय सोचतेहैं कि हमेशह के लिये फायदा और उन्नति हो--जैसे देशीसमाजें पानी सींचने आदि में उनको सहायता करती हैं कि इस तदबीर से फायदाउठावें—वर्त्तमान दशा में केवल एक काम से हमेशह के लिये उन्नतिहै--वह यह कि जो ज़मीन पट्टेदे उसको जोतें--एक स्थानमें मैंने आप परीक्षा किया है कि

मजदूरोंके द्वारासे पड़ीहुई ज़मीन के बड़ेभारी भाग में पांसि आदिक डाली गई है इसमें कोई छेड़ नहींकरसक्ता — उत्तरी देशों की बहुतेरी समाजों में यह रीति बराबर प्रचलित है — कि जो कोई किसीसमाजकी पड़ीहुई ज़मीन को जोते बोये तो वह उसपर इतनीवर्ष कब्जा करसक्ता है जितनीवर्ष उसने उसमें मेहनत किया है ॥

अब प्रश्न यह है कि क्या देशी समाजें अच्छी खेती की उन्नातिकी निषेधक नहींथीं ॥

जो लोग अपने हकमको समझते हैं उनकी सम्मति है कि सब किसान खेतों में पांसि नहींडालते — परन्तु यह बड़ी ग़लतीहै--यह माना कि जिन देशों में कीमती स्याह मिट्टी की कीमती असली शक्ति अभीतक बाकी है वहां पांसको जलाने की लकड़ी के बदले काम में लाते हैं या फेंकदेतेहैं-- काहेसे किसानों के निकट खेतों में पांस डालना ठीक नहीं है--उनका यह विश्वास कुछ शुद्धभी है परन्तु खेती के उत्तरी भाग में जहां विनापांस के अनाज पैदाहीनहींहोता सब किसान खेतों में पांस डालतेहैं — जो खूब पांस न डालसकैं तो इसका कारण यहहै कि उनकेपास पशु नहींहैं इसवास्ते खूब पांसि उनको नहीं मिलसक्ती — परन्तु जिनदेशों में जमीन की शक्ति कम होगई है वहां भी किसान पांसिको व्यर्थ फेंकदेते हैं — यद्यपि खेतों में पांसिडालैं तो बड़ा लाभहो यह उनकी अजानदारी का फलहै--देशीसमाजों से उसको कोई वहसनहीं है — इन स्थानों पर बहुतेरे ज़मींदारभी ऐसीही मूर्खता करतेहैं — जब किसानों को विश्वास होजाताहै कि जो पांसिडालेंगे तो जो जियादह मेहनत उनको करनेपड़ेगी उससे बड़ाही भारी लाभउठायेंगे — तो वह पांसि डालनेलगतेहैं — और जो इससे उनको लाभहुआ तो बराबर पांसिडालतेहैं ॥

कोई लोग कहते हैं कि उत्तरीसूबों के किसानों को जो देशीसमाज की अधर्मी का भय न हो तो वह अपने पशुओं की संख्याको उन्नति दें -और खेतों में पांसि जियादह डालें ॥

अब यह जाचनाचाहिये कि देशीसमाजकी बेईमानी के क्या अर्थहैं — ख्यालकियाजाता है कि किसानको दो बातों का भय है — एक यह कि इसके कुछ पशु तो सर्कारी पोलीस इसकारण में नीलाम करडालतीहै कि लगान उसके नीचे चाहिये — यदि वह अपना पूरालगान और टिकस देचुकाहो — दूसरे देशी समाजको अख्तियारहै कि जमीन का बांट दुबारा करैं — और जिनखेतों में एक किसानने कई वर्ष परिश्रम करके पांसि डाली थी वह किसीऔरको हेवाले करडाले ॥

पहिला काम तो कभी २ होताहै और जो किसान अपने पशुवों को बढ़ाना चाहते हैं उनपर इसकागुण यह पड़ताहै कि इसमें इतनातत्पर नहीं रहते—परन्तु देशीसमाजका अपराध नहीं है वरन मालके सेरों की अवतरी इसकाकारण होतीहै—छोटे रूस में भी देशीसमाज बाक़ी लगान के कारण से प्रजाकी जायदाद जब्त करलेती है—दूसरे काम का भय उनलोगों ने दिलादियाहै जो देशीसमाजों के नष्ट और भ्रष्ट करने के चिन्तकहैं—परन्तु किसानोंपर उनका इतना गुण नहीं पड़ता जितना लोग समझते हैं मैं उन लोगों में मिलाहूं जिनकी सम्मति है कि देशीसमाजें अच्छी नियतकी नहीं हैं वरन उसके सभासदों की हमेशह यही कोशिश रहती है कि अपने फायदे के लिये प्रजासे जियादह लेवें—अब देखनाचाहिये कि इतिहाससे कौनकाम प्रकटहोता है उत्तरके सूबों में जब पांसकी आवश्यकता होतीहै तो हरसाल ज़मीन बांटीजाती है—ज्यों२ उत्तर जाइयेगा त्यों२ आपकोम.लूमहोगा कि वहां जमीन का भाग कई सालकेपीछे होताहै—और ठेठ उत्तरमें तो कोई इस बांटका नामभी नहीं जानताहै—जैसे एक सूबे में देशीसमाजके दोभाग हैं--जिस भाग में पांसि पड़ती है वह गांवके पास है और जिसमें पांसि नहीं पड़ती वह गांवसे दूरहै--जो भाग गांवसे दूरहै केवल उसी में दुबारा जमीन का बांटहोताहै—पांसिके भाग में पट्टा कभी नहींबदलाजाता है और जब किसी नये वंशको भाग देना होताहै तो किसीकाहक़ कुछ मारेनहींपड़ता॥

जिन आदमियों की सम्मति है कि मीरगांववालों की उन्नति का द्वारा वंद होताहै—वह लोग दोप्रकार के हैं—और समाजों की जायदाद की वह दो पृथक् दवाई बताते हैं—एक दर्जे के लोगों की सम्मतिहै कि हाल साल देशीसमाजों की बुनियादें तुरन्त तोड़देनाचाहिये—दूसरे दर्जे की सम्मतिहै कि हालसाल देशीसमाजें नियतरक्खीजावें--परन्तु उसके अख़्तियार क़ानूनके अनुसार परामत करदिये जायं॥

परन्तु दोनों सम्मतियां अशुद्ध हैं—जो देशी समाजों के अख़्तियार अचानक नष्ट करादियेजायं तो एक उलटापलट पैदाहोजाय—और इतना उलटपलटहो कि घराने के गुलामों की रिहाई के ज़माने के उमंग को भी मातकरदे—जिनलोगों की सम्मति हैं कि देशीसमाजों के कारणसे कभी प्रोलीटारियट नियत नहीं होसक्ती--उनसे मुझे एका नहीं है—मेरी सम्मतिहै कि दुबारा जमीन का बांट विश्वासहै कि बन्दहोजायगा—परन्तु अभी से आगेको कहना कठिन है—हे ईश्वर क्या एकाहो—इसकाम में किसानही कोई सम्मति देसक्तेहैं—क्योंकि इसकामको वह खुद करते हैं—और वही लोग इसे खूब जानते हैं—हर एक देशीसमाजको अख़्तियार है कि जमीन

के पृथक् भाग करै और हरएक घराने को एक भाग बांटदेवे—परन्तु इस सामर्थ्य को बहुतहीकम समाजी काम में लाते हैं॥

यहभी कुछ छेड़नेके योग्य नहीं है कि देशीसमाजों का प्रबन्ध कानूनके अनुसारहो वह समय बेशक आनेवाला है जब पुराने ख्यालों का बड़प्पन लोगों के दिलों से निकलजायगा और कानूनके द्वारासे ज़ियादह कार्रवाई होगी—देशीसमाज को किसी बाहिरी वस्तुकी सहायता की आवश्यकता नहीं है—उक्तसमाज अपने लाभों को खूब समझती है—और जिनकोउनके क़ानून के प्रचलित करने का दावा है उनसे कुछ ज़ियादह जानती हैं-- प्रबन्ध के डौल में अपने लाभों के अनुसार उक्त समाज अदलाबदल कर सक्ती है—यह तो प्रकट है कि उक्त समाज भारी अमीरों की आंखों में तिनका के समान खटकतीथी—क्योंकि रूस में केवल यही एक समाज प्रबन्धी है जो सर्कारी हाकिमों के ज़ुल्म से बचती है—और केवल यही एक प्रबन्धी समाज है—जो विना सहायता गवर्नमेंट के सावधानी और तत्परी से काम करती है और गवर्नमेंट की सहायता की कुछ आवश्यकता नहीं रखती है—परन्तु आश्चर्य यह है कि जो लोग अपने को स्वतंत्रता के प्रबन्ध का सहायक समझते हैं वही इस समाज की जड़ैं खोदते हैं— यद्यपि रूसकी और किसी प्रबन्धी समाज को इतनी सामर्थ्य स्वतंत्रता के प्रबन्ध की नहीं प्राप्ति है—और जिन२समाजों को स्वतंत्रता के अख्तियार मिले थे वह केवल नाममात्र थी--जैसे इंदरायन का फल—और देखो तुलसीदास ने कहा है॥

चौ० मनमलीन तन उज्ज्वल कैसे। विपरस भरा कनक घट जैसे॥

जिसके बलसे वह नियत हुई हैं वह उनको नष्ट भी करसक्ता है--और इस तरहपर नष्ट करसक्ता है कि बादशाही समूह और खराब प्रबन्ध न होने पाये--प्रजा के स्वभावों और ख्यालों में देशी समाज की अभीतक बहुत क़दर है और मैं फिर कहता हूं कि इन मध्ये किसान हकम होसक्ते हैं-- और जो वह ईश्वरसे आशीर्वाद मांगैं किहे ईश्वर हमारे गेहूं दिखलानेवाले और जौ बेचनेवाले मित्रों और सहायकोंसे हमको बचाये रख तो आश्चर्य स्थान नहीं क्योंकि जो लोग उनकी मित्रता का दम भरते थे वह उनके हक़ में कांटे बोते थे॥

अब हम छेड़ने वालों और आगे के देशी सलाहियों का हाल लिखते हैं अर्थात् वह लोगजिनका ख्यालहै कि गवर्नमेंटके हाथडालनेसे किसान अपनी अच्छी उन्नति नहीं करसक्ते और जिनकी सम्मतिहै कि मालकी उपस्थित दशा का सबसे अच्छीदवा यह है कि गुप्त सलाह हो और ऐसे सूबों में

जाकर रहैं जहां आवादी कम हो और क़ीमती जियादह हों—सब कहने वालों की रीति से मुझे यह भी बयान करदेनाचाहिये कि सबकी राय विशेष यही है और होना भी ऐसाही चाहिये—इसके बिहीन एक गुण इसमें है कि जिसके कारण से रूसियों को यह बहुत पसन्द है जो लोग उसको सामर्थ्य करते हैं वह गवर्नमेंट को अपराधी कहते हैं—और गवर्नमेंट से चाहते हैं कि इस हानि को दूर करदे ॥

अब प्रश्न यह है कि माली उपस्थित दशा से सबको और टिकस वसूल करने से मुख्यकर किसानों की कितनी हानि होतीहै—इसके जवाब के लिये एक दफ्तर लिखने की आवश्यकता होगी--इसकी बाबत मैं थोड़ाही सा बयान करना चाहताहूं—जिससे लोग कुछ जानजावैं ॥

किसानोंको दो टिकस देने पड़ते हैं—एकतो मामूली टिकस--दूसरे वार्षिक लगान--यह दोनों पृथक् प्रकार के होते हैं ॥

प्रथम टिकस के तीन दर्जे होते हैं--शाही--लोकल और टिकस देशी समाजों के सम्बान्धिक—इनमें से पहिला टिकस सर्कार नियत करतीहै—दूसरा टिकस जिमिस्टूव से होता है- तीसरे टिकस का नियत करना देशी समाजों के सम्बन्ध में है—यह सब मिलाकर साढ़े नौ रोबल प्रति मनुष्य देना होता है अब जो प्रति वंश जैसे अढ़ाई मर्द समझाजाय तो हर घराने पर यह टिकस कोई पौने तेईस रोबल होगा--अर्थात् पैंतीस रुपयों के निकट--और किसानों के लिये यह बड़ीभारी रक़म है ॥

लगान को टिकस नहीं कहसक्ते क्योंकि उसके बदले में किसान को कुछ ज़मीन मिलती है--परन्तु यह काम मानने के योग्य है कि वह भी एक प्रकार का टिकस है--क्योंकि लगान तरफ़दारी करके नहीं बांधागया वरन किसान लाचार किये गयेथे कि जमीन लेवैं और लगान देवैं--देश के कोई भागों में यह लगान प्रजा को उपयोगी है--और उसको वह एक प्रकारका मुख्य शील समझते हैं और कोई में बोझा समझाजाता है--कोई स्थानों में किसान ज़मीन लौटारदेते हैं और लगान माफ होजाता है—और कोई में इस तरह बचाव होना कठिन है—क्योंकि ऐसीबातों में न देशी समाज उसकी ज़मीन खुशी से स्वीकार करेगी न कोई और किसान—जो एक किसान अपनी जमीन का लगान देशी समाज को अठारह रोबलदेता है यद्यपि उस जमीन के लिये दशही रोबल बहुत हैं तो यह आठ रोबल मानों ऊपर टिकस हुआ ॥

दक्षिणी खेती के भागों में यह बहुत लेना नहीं है—यहां जो लगान जमीन के लिये बांधाजाता है उससे ज़ियादह लगान की जमीन होतीहै—

इस लगान को टिकस किसी तरह नहीं कहसक्ते--जो किसान अपनेको लगान से बचाना चाहे तो वह सरलता के साथ इस तरह बचसक्ता है कि अपनी जमीन देशी समाजके हेवालेकरदे—या किसानको देदेवै—इसके प्रतिकूल उत्तरी खेती के भागों में कुछही स्थान ऐसे होंगे जिसमें किसानों को लगान न देनापड़ता हो—और इस लगान का एक भाग मानों सब टिकस के समान होता है—अब जो असल टिकस में लगान का वह खंड भी मिला दियाजाय जो ज़मीन की हैसियत से जियादह है तो बड़ी रक़म होजाय—और जो लोग केवल खेतीही करते हैं उनके लिये यह रकम बहुत है—जब तक वार्षिक अदाकियाजायगा तबतक योग्यनहीं कि किसानोंकी उन्नतिहो—बरन इसके प्रतिकूल उनकी दशा खराब है क्योंकि सर्कारी नक्शों से प्रकट होता है कि इन देशों में पशुवों की संख्या कमहोजाती है—और प्रकट है कि पशुवों की संख्या कमहोने से घांस और पैदावार भी कम होतीहै॥

यहबात शुद्ध है कि रूस और मुख्यकर रूसके उत्तरी भाग में किसान इस टिकस से तबाह हैं परन्तु क्या और देशों में यह कारण नहीं है—अवश्य है—परन्तु सत्य यह है कि किसानों ने दशाही इसीप्रकार पर की है कि वही दशा उन्नति के द्वारा की निषेधक होती है—अब इसका बयानकरूंगा॥

गुलामी के ज़माने में किसानों के घराने बड़े २ होते थे--उनके सभासद अलग २ नहीं रहते थे--परन्तु जब ज़मीनों के मालिकों की हकूमत जाती रही तो घराने के सभासद अलग २ रहने लगे—एक२आदमी रिहाई का मनानेवाला था—थोड़ी देरमें निकट२सब बलिष्ठ किसान अपने २ घरानों से अलग होकर अलग २ घरोंमें रहने लगे—यह तो मैं बयानही करचुकाहूं कि देशी समाजके स्वतन्त्रताका प्रबन्ध परइसका बड़ाभारी गुणहुआ परन्तु किसानों की दशा पर इसकागुण उससे भी जियादह खराब पड़ा--प्रथम तो एक मकानके बदले दो २ तीन २ मकान बनाने पड़े—और उनके बनाने और मरम्मत में विशेष रुपया खर्च होनेलगे--और यह भी याद रखना चाहिये कि जो श्रेष्ठवंश होगा तो छोटे वंश की अपेक्षा देर में तबाह होगा इससे खराब एकबात और हुई जिसका हाल क़ानूनकी रिहाई से साफ प्रकट होजायगा॥

रिहाईके क़ानूनसे किसानोंने इतनीज़मीन नहीं पाई जितनी वहचाहतेथे—जिन किसानोंको क़ानूनके अनुसारसे जमीनका भागमिला उनकोनतो बहुत काम मिलताहै न बहुतआमदनी होतीहै--जो घराना बड़ाहोवेयदिकि न गरल ना से दूर होजाय—अनुपर एक किसान अपनी जोरू और भाजियों और एक मजदूरकी सहायता से सब घराने भर की जमीनको जोत सक्ता है और

शेष मनुष्य और पेशा करनेलगते हैं—और टिकट और ज़रूरी खर्चों के लिये रुपया देते हैं—जब मज़बूत आदमी एक रिहाकियेहुये घरानेका सरगना होताहै तो यह डौल अयोग्य होजाताहै घरानेका हरसरगना लाचार होता है कि या घरपर रहैं या अपने खेतीके भागको अपनी औरतके सिपुर्द करदें—जो घरपररहै तो वहुत समय व्यर्थ जायगा—हां यह होसक्ताहै कि किसी अच्छे लगानपर किसी पड़ोसके किसानको सौंपदें—और जो बीबी को सौंपदें तो फसलकमहो—क्योंकिस्त्रीकोगृहस्थीका काम न भी करनाहोता तो भी वह कभी मर्दके बराबर जोत बो नहींसक्ती बहुतेरे स्थानों पर किसान को लाचार होकर लगानसे जियादह देने पड़ता है—क्योंकि किसानोंको जरूरत होती है कि गांवके आसपास में खेतीके योग्य जमीनमिलै॥

मैं नहीं कहसक्ता कि यह हानियां कैसे खूब दूरहोसक्ती हैं परन्तु मुझे विश्वास है कि जो माली दशापर जियादह ध्यान दियाजाय और मुख्य कर लगानपर तो वड़ा फायदा हो—इसके सिवाय अच्छा हो जो लोग बहुत से शहर से बाहर हों और कुछ किसान उत्तर और पश्चिमकी जमीन के ऊसर में पूर्वी सूबों की क़ीमती ज़मीन में जाकर वसैं॥

आगे की हालत की अपेक्षा मुझे केवल एक शब्द कहना है—मेरे निकट निराशा की इतनी आशा नहीं है जितनी ख्याल कीजाती है—आजकल रूस में वड़ा उलटा पलट होरहा है और वह दोष उसमें हैं जो ऐसे जमाने में योग्य अयोग्य होते हैं—जब कोई भारी उलटा पलट होता है—घराने के गुलामों के रिहाईके सवालको जिसबल और कृतार्थीसे उस ने हल किया उससे हम अवश्य आशा कर सक्ते हैं कि शुभ समय पर वह खेतीके कामोंकी उन दिक़तोंपर विजयपायेगा जो अभीतक रूसमेंवर्त्तमानहैं॥

इति

## उल्लासअट्ठाईसवां ॥

### नयेन्यायस्थानअर्थात्‌अदालतैं ॥

भूत कालकी व्यवस्थायें—उसकी हानियां—चैन और सलाह—नयाडौल—जस्टिसआफदीपीस—जज्ज साहबों की अदालतें अर्थात् न्याय स्थान—अदालत नज़रसानी—अव्वल तजवीज़के अदलाबदल—कार्रवाई कैसी होतीहै—अदालत—वकील लोग—पंच—जो अपराधी अपराध को अंगीकार करैं उनकी क्षमापन—किसानों—सौदागरों—अमीरों के पंच—नई अदालतों की रिहाई—

घराने के गुलामों की बहस के पीछे देशके सलाहियोंको अदालत और न्यायके, कामों की प्रबन्ध की ओर ध्यानदेने की बड़ी आवश्यकता थी—न्यायकर्त्ता इतनानालायकथे कि जिसका वर्णन लंकाके पार है ॥

और देशों के समान जो अयोग्यता की दशामें होते हैं रूसमें भी आदि में न्यायकरने की सब भिन्न राहै थीं—राज्य मानों बालकपनकी अवस्थामें है—और प्रजाकी जान माल और हकों की रक्षा प्रजाही के नीचे थी—सर्कारके ज़ाब्ते इसी बुनियाद पर थे—कि प्रजा आप अपनी रक्षाकरै—सर्कार केवल प्रजाको यह सहायता देतीथी कि अपने हकोंकी रक्षाकरसके और जो कोई आदमी देखाजानाहुआ उनहक्कों पर उपाधिकरना तो उससे सर्कार बदलालेती ॥

परन्तु ज्यों २ बादशाहकी स्वतन्त्रता और ज़बरदस्तीका बल ज़ियादह होतेगया यह सब बातें बदलगईं—स्वतन्त्रशाह ने परिश्रम किया कि कुल्ल मुल्कको अपनेही बलसे बिना दूसरे की सहायता चलाये और प्रबन्धकरै और प्रजाकी ओरसे जो कार्रवाई आपहीआप होतीथी उसको संशय और डाह की दृष्टिसे देखते थे—अब यह जानो कि न्याय करना मुख्यकर मदूर

के हाकिमों के अख्तियार में था--और हाकिमलोग राज्यके लक्ष्मीवान्पुरुषों के अवयवथे—परन्तु सबको न्यायकरनेका कुछ अधिकार न था वरन मुख्य २ थिमिस*ने सामान्य बाज़ार से किनाराखींचा—और अपने को कालीकोठरी में बंद करदिया—और कठिनताके साथ डाटदिया—प्रतिकूल समूह और सबमें से खबरदार मेरे सामने न आये—मुसाहबलोग जो घेरे रहतेथे वादी व प्रतिवादी या मुद्दई और मुद्दआअलेह के दावों और हक़ों को जिसतरह मुनासिब समझतेथे आगे करतेथे—थिमिस अपनेमुख्य मुसाहबों की दलीलें आगे कीहुई को अपनी इच्छानुसार जांचतीथी और अकेले से सबकेमध्य में केवल इसलिये आतीथी कि वह फैसला सुनाये जो उसने पहिलेही से शोचलियाथा—और उनको दंडदे जो उसके निकट अपराधी हैं ॥

यदि यह बदली कुछ ज़रूरी थी परन्तु उसके फल खराबहुये—अदालतोंने प्रतिकूल समूह और सबके अख्तियारों से छूटकर वैसेही कार्रवाई की जैसी मनुष्यकी आदत होती है—अन्याय और रिशवतलेने की कोई हद नहीं है—और गवर्नमेंटको इनबुराइयोंकी इससेअच्छीइलाज कोई नहींमालूम हुई कि युक्ति के साथ क़ानून का वर्त्ताव करें और थोड़ीसी बातमें उनको दूरकरें—जुडीशल हाकिमों पर बहुतही क़ायदों और ज़ाब्तों का बोझ डालागयाथा और वह इतने जियादहथे और कठिन कि जो अत्यन्त अन्यायी न्यायाधीश होता तो ईश्वर पूजनके वृत्तिसे बाहरपगरखना योग्य न था—सब कामकी जांच और गवाहीके लिये साफ २ और स्पष्ट क़ायदे नियत कियेगयेथे—हरएक क़ानूनी दलील और ज़रासी गवाही की भी जिसपर फैसले की बुनियाद थी लिखलीजातीथी—और फैसलाकरने की कठिन कार्रवाई के सब कामों में रीत्यनुसार तमस्सुक बनाईजातीथी—और भिन्न रजिस्टरों में लिखीजातीथी—सब तमस्सुकों और रजिस्टरों पर अलग २ अफसरों के हस्ताक्षर होते थे हरएक फैसले का अपील श्रेष्ठ अदालत में होताथा—और श्रेष्ठ हाकिमलोग हुक्म सुनातेथे—निदान एक अत्यन्तकठिन क़ानून बनायागया और उनको विश्वास था कि इससे बेईमानी और बेज़ाब्ते का द्वारा बन्दहोगा ॥

पाठकों को जो यह ख्यालहो कि इस प्रबन्ध के ढंगसे किसी देश में धीर्य्य के योग्य फल नहीं निकलसक्ता—तो शुद्धहै—परीक्षा से हमेशा

---

* थिमिस पुराने यूनानियों की उमदेवोका नामहै जिसको सौंप में कानूनकाप्रचलितकरना था-संक्षेपयह है कि रूसमें न्यायआरोपहरक्खाथा ॥

प्रकटहोता है कि जिन अदालतों में यह ख्यालनहीं है कि उनकी कीर्त्ति हो उनमें न्याय नाममात्र—और बहुतसीखराबियां इसतरहसे पैदाहोजातीहैं कि देरतक नियतरहती हैं—यहलोग बड़े काहिल होतेहैं—और समयपर काम करना नहीं चाहतेहैं और बेईमानी करके शरमाते नहीं—और अबतककोई ऐसी रीति नहीं प्रचलित कीगई है जिससे यह हानियां दूरहोजायं—यह परिश्रम कि इन दोषों को ज़ाब्तों की उन्नति और अपील की अदालतों और नजरसानी के द्वारासे सब दूरकरदें कानूनी कार्रवाई को औरभी लम्बी करती हैं—और सबके अख्तियारोंसे उनका दूरहोना औरभी कठिनहोजाता है—दो समूहों के मध्य जो सावधानी से बहस होतीहै जो वह बहस न होने पायं तो जजका काम औरभी कठिन होजाय—जो इस डौलको किसी तरह कृतार्थी मिल सक्ती है तो योग्य है कि योग्य और तीव्र और शिक्षा युक्त और परीक्षा किये हुये पंचोंकी समाज नियतकीजाय और वह रिशवतादि दोषों से क्षमापन पायें ॥

रूसमें उनमें से कोई दशा पूरी नहीं होती—इसके बदले कि शिक्षा पाये हुये और परीक्षा दिये हुये पंचों की समाज नियतकीजाय—गवर्नमेंटने बहुत तो यह परिश्रम किया कि लोगों की सम्मतियों से थोड़े दिनके लिये सब चुने हुयों में से जज नियत किये जायं—जिनको पंचायत करने की कभी शिक्षा नहीं दीगई थी और न किसी और प्रकार की शिक्षा दीगई थी—जजकी तनख्वाह बहुतही कमथी—और लोग इस तुच्छ दृष्टिसे देखते थे कि अधर्मों का रोकना कठिन था ॥

यह परिश्रम जो कियागया कि अदालतोंके जज प्रजाकी विशेषसम्मति के अनुसार नियत कियेजायं तो इससे यह अर्थ था कि अदालतें सब की प्यारी होजायं—जैसे आगेथीं—परन्तु यहपरिश्रम पूर्ण न हुआ और इसके कारण प्रकटहैं—अदालतोंके प्रबन्ध में प्रजाकी सम्मतिसे नियतकरना उसी दशा में उपयोगीहोगा जबकि अदालतें सर्कारी और व्यवस्थायें सीधीसादी हों—इसके प्रतिकूल जो लिखीहुई व्यवस्थायें अत्यन्त कठिनहों तो बहुत हानिकारक होंगी—रूसमें इसका सबूत मिलगया—चुनेहुये न्यायाधीशान जो इसकामकेलिये अच्छे थे और जो कुछदिनकेपीछे बदलजाते थे क़ायदों और जाब्तों को नाममात्रही जानते थे—उनमें से बहुतेरे गरीब और मुफ्लिस जमींदारथे—जो इससे जियादह और कोई कार्रवाई नहींकरते थे—कि आफसरलोग जो फैसले लिखकर भेजदेवें उनपर हस्ताक्षर करदेवें—जो जज को कुछभी क़ानूनी लियाक़त होती भी थी तो उसको उसके काम में लाने का कमसमय मिलताथा—क्योंकि जिसप्रमाणसे फैसला लिखाजासक्ता

था उसको आपुसमें वह कभी जांचताथा—कुल शुरुआती कार्रवाई जो सत्य में सबसे जरूरी थी अदालत के सिक्रेटरीकी शिक्षाके अनुसार छोटे २ अफ्सर करतेथे—जैसे फौजदारी के मुक़द्दमों में सिक्रेटरी लिखी गवाही को जांचताथा—और सब गवाही लिखीजातीथी—जरूरी कामों का छुटकारा करलेता था और मुनासिब तरहपर उनका प्रबन्ध करताथा—और जो क़ायदे उसके निकट मुकद्दमे के सम्बंधिक थे उनका हवालादेताथा—औरइन सबकी एक रिपोर्ट लिखकर जजोंके सामने पढ़ताथा—अब जो जजों को उसमुक़द्दमे में कोई निजी गरज न थी तो सिक्रेटरी की सम्मतिको मुक़द्दमेकी बाबत स्वीकार करलेतेथे—नहीं तो कुल शुरुआती कार्रवाई वह नये सिरेसे आप करते थे—और यह काम ऐसा था कि आश्चर्यही जज उसके प्रबन्ध देनेके योग्यथे—और आश्चर्यही जज खुशीसे काम करना चाहते थे—स्पष्ट यह कि फैसला सत्यमें सिक्रेटरीकी सम्मति पर था—और छोटे२अफसरोंकी सम्मति पर जिनके सिपुर्द मुकद्दमे थे और सबसे न सिक्रेटरी न छोटे२अफसर यह अख्तियार पाने के योग्य थे—जो चालाकी और तदवीरैं वह अपना मासिक विशेष करने के लिये करतेथे उनके बयान की यहां तक जरूरत है कि वह सब किस तरह से दोनों जफरीयों से रिशवत लेतेथे—यहीं कहना बहुत है कि अदालतों में सबसे दगाबाज और बदमाश लोग भरेथे ॥

यह हानियां और दोष इतने जियादह फैले हुयेथे कि आप राजाधिराज निकोलिस तक को उनका हाल मालूम होगया—और उसने तदबीर शोची कि जुडीशल प्रबन्ध के डौल में यकबारगी सलाह करै—इस मतलब से प्रचलितक़ायदे इकट्ठा करदियेगये—और कायदों के जोड़डौलसे मुद्रित हुये—इसके साथही क़ायदों की कठिनतायें दूरकरने की युक्तियां कीगईं—परन्तु इसकी कार्रवाई सुस्ती के साथहुई--और वह बराबर दशाकी पूर्वानुसारही--परन्तु यकायकी चैन और सलाह की मुस्तैदी ने जो वर्तमान अमलदारी के आदि में शुरूहुई उस अग्नि को भड़कादिया--जब कि घराने की गुलामी की रिहाई की बहस क़सबों की कुमेटी में आरम्भ हुई तो शाही सलाहियों के जलसेने इस तारीखी बहस और असली और२प्रश्नों के अनुसार कामों पर दृष्टिडाली और यह फल निकाला कि उपस्थित जुडीशलों के प्रबन्धों के डौल में सब बदलना चाहिये ॥

जो कमीशन इस गरज से नियत हुई थी कि इस जरूरी कामकी बाबत ध्यान दे—उसने एक भारी लिखावट छपनेकी उपस्थित डौल के प्रतिकूल दी और [illegible] और मुख्य पचीस हानियां से कम नहीं प्रकट किया—उनके दूरकरने [illegible] लिये उसने तजवीज़किया कि जुडीशल प्रबन्धी डौलको

शहरी राजनीतिकी और बातोंसे सब अलगकरदेना चाहिये—और अदालतों में सब की सम्मति और फौजदारी के मुक़द्दमों में पञ्च नियत होना चाहिये—छोटे २ कामों के लिये जस्टिसआफदीपीस की अदालतें नियत होनी चाहिये—और मामूली अदालतों में क़ानूनके मतलबों को बहुत कुछ साफ करदेना चाहिये॥

यह ज़रूरी और मुख्य २ बुनियादें शाही आज्ञा से २९ सितम्बर सन् १८६२ ई० को गुलामी की रिहाई के आदेश के डेढ़वर्ष पीछे छपी थीं—और २१ नवम्बर सन् १८६४ ई० को क़ानूनी नई समाज के नाम जो इन्हीं बुनियादों से नियत हुई हैं शाहन्शाही आदेश से उसकी सचाई हो गई—नये प्रबन्धी डौल और बुनियादों के अनुसार एकबार फिर सादापन और वज़नता आगई—सब टोटल में इसका ढचर सर्व फ्रांसीसी तरहपर डाला गया था—परन्तु कहीं २ अंगरेजी डौलका गुण भी देख पड़ताथा—परन्तु यह किसी पुराने डौल की ऐसी नक़ल नहीं है जो चाहे वे चाहे पैरवी के लिये सामर्थ्य कीगई हो—न्यायसे यह भी कहसक्के हैं कि यदि हर एक अवयव इस ढचर का अन्य देशों से लिया गयाथा परन्तु सबपर नज़र डालनेसे अन्तर पायाजाता था—जो उसको इमारत कहैं तो उसका नीचे का भाग दो बड़े टुकड़ों पर मिला है जो एक दूसरे से पृथक् और भिन्न प्रकार काहै—अर्थात् एक जस्टिस आफदीपीस की अदालत दूसरी जजों की अदालतें—इन दोनों में एक मामूली अदालत शुरुआती की थी—और एक अपीलकी अदालत—इस इमारतका ऊपरकाभाग जिसमें बराबर तरह पर दोनों टुकड़े हैंसियंट हैं अर्थात् नजरसानी की श्रेष्ठ अदालत॥

इन दोनों पृथक् अवयवों का अंतर देखनेसे प्रकटहोताहै—जस्टिस आफदीपीस की अदालत का काम था—कि उन छोटे २ मुक़द्दमोंका फैसला करें जो कठिन क़ानूनी बुनियादपर किये गये हैं—और जो योग्य हो तो उन छोटे २ झगड़ों और वहमों का भी जो रोज़मर्रा के डौलटाल से पैदाहोतीहैं—तरफैनके अनुसार फैसलाकरदें और जजों का यह काम था कि उन मुक़द्दमों की जांचकरें जिनमें अच्छे आदमी या घरानों के प्रतिष्ठा या धन थोड़ा बहुत सम्बंधिक है या जिनके कारण से प्रजाके सुखमें बड़ी भयंकर हानि पहुंचती है—यह दोप्रकारकी अदालतें इन्हीं तजवीज़ की हुई गरज़ों के अनुसार नियत की गई थीं—पहिली में साफ़ क़ायदे हैं और अदालतों के अख्तियार छोटे २ मुक़द्दमों पर परमितहैं—और जज प्रजाकी खुशीसे नियत कियेजातेहैं सबसे इस स्थानके निवासियों में दूसरी अदालतोंमें क़ानून की धूम बहुत प्रकाशित है—क़ानून में सख्ती ज़ियादह है—

और मुक़द्दमों की हैसियत के अनुसार अदालत के अख्तार अपरमित हैं--औरजजलोगइसीप्रकार के शिक्षापायेहोतेहैं जिनको शाहन्शाह नियतकरता

जस्टिसआफ़दीपीस की अदालतों के अखत्यारों में वह सब प्रतिज्ञा कर्ता और दीवानी के नुक्सान में जिनमें पानसौ रोबल अर्थात् छियासी पौंडसे ज़ियादह रक़म नहो--और सब फ़ौजदारीके मामिले जिनमें क़ानूनी सज़ा तीन सौ रोबल अर्थात् चालीस पौंडसे ज़ियादह न हो या एक साल की क़ैदहो शामिल हैं--जब कभी किसी को कोई निंदाकरने होती है तो उसको जस्टिसआफदीपीस की अदालत में जाकर लिखने या कहने के द्वारा मतलब कहना होताहै- जो वह शिकायत अच्छी बुनियादवाली है तो जस्टिस तुरंत मुक़द्दमे के सुनने के लिये एक दिन नियत करता है--और दूसरे समूहको खबर देताहै कि नियत समय उपस्थित हो--जब नियत समय आजाता है तो मुक़द्दमे की बहस ज़ियादह कीजाती है--खुद मुद्दई या मुद्दाइलेह हों या वह अपनी ओर से किसी को वकील नियत करदें--जो दीवानी का मुक़द्दमा है तो जस्टिस कार्रवाई इस तरह से आरम्भकरताहै कि दोनों को हुक्म दियाजाता है कि तुरंत आपुसी फैसले से मुक़द्दमे को समाप्त करदें--और जिस फैसले को वह मुनासिब समझता है वह बयान करदेता है--बहुतेरे मुक़ाद्दिमों का फैसला इस सीधे सादे डौलसे होजाता है--परंतु जो दोनोंमेंसे कोई आदमी चाहे मुद्दई या मुद्दाइलेह हो आपुसी फैसले पर राज़ी नहो तो खूब बहस होतीहै--और जास्टिस ज़ाब्तेसे लिखाहुआ फैसला सुनाताहै और इसमें वह जो लिखताहै जिसपर फैसले की बुनियादहो--फौजदारी के मुक़द्दमोंमें दंड की मुद्दत का फैसला हमेशहसे एक मुख्य २ फौजदारी के ज़ाब्ते के टोटलके हवाले कियाजाता है ॥

जो रक़म दायर कियेहुये मुक़द्दमेकी तीसरोबल अर्थात् चालीस पौंडसे ज़ियादह नहो या जो दंड पंद्रह रोबल अर्थात् बीस पौंडके जुरमानेसे या तीन दिनकी क़ैदसे ज़ियादहनहो तो जस्टिसों की जमाअत की अदालतमें अपील कियाजावेगा-- इस काम में फ़्रांसीसियों की निस्बत अंगरेज़ों की खूब पैरवी कीगई — माहवारी सिशनमें ज़िलाके कुल जज शामिलहोतेहैं और उनकी इजलास में एक २ जज ज़िलाके फैसले का अपील सुनाजाताहै — कानून का ज़ाब्ता कठिन नहीं होता जैसा अदालतों के मातहत में है — परंतु गवर्नरके एक असिस्टंटको अदालत में हमेशहहाज़िरहोना चाहिये यह ओहदादार दीवानी के कोई और फ़ौजदारी के सब मुक़द्दमों में तुरंत बहसके पीछे अपनी सम्मति देताहै और अदालतफैसला करनेमें उसकी सम्मति का शीलकरती है ॥

जज साहबों के लिये भी उसीतरह शुरुआती अदालतें और अपील के अदालतें हैं—हर मामूली अदालत के अख्त्यार की हद बहुतसे जिलों में होतीहै—और हर अपीलकी अदालतकी अख्त्यारों की हदमें बहुतेरेसूबे मिलेहोतेहैं- परंतु भारी अदालतों और छोटी अदालतों के तअल्लुके इन दोनों दशावों में बराबर नहीं हैं—जज साहबों की अदालतों में कुल दीवानी के मुक़द्दमों का अपील होताहै—चाहे दायर कियेहुये मुक़द्दमा की रक़म कैसेही थोड़ी क्यों नहो परन्तु फ़ौजदारी के मुक़द्दमों का फ़ैसला आखिरी अदालत मातहत पंचोंकी सहायतासे करती है एक अदालत का नाम पीलियस दी जस्टिस है इसकी मरज़ी के बिना अदालत मातहत कोई कार्रवाई नहीं करसक्ती—यदि पाठकोंको दीवानी के ज़ाब्तोंके स्पष्ट कामों में कोई स्वाद प्राप्ति न होगा--इसवास्ते मैं इस बहस के मध्ये केवल इतना कहूंगा कि इनदोनों अदालतों में मुक़द्दमों का फ़ैसला हमेशह कमसे कम तीन जज करते हैं और आम इजलास होती है--और सर्कारी तरहपर जो पासकिये वकील हैं उनकी ज़बानी बहस इस कार्रवाईमें ज़रूरी अवयव समझीजाती है--परंतु मैं बलकरके इस बदली की बाबत जो मजमूये ज़ाब्ते फ़ौजदारी में प्रकटहुई है कुछ और कामों का भी बयान करूंगा--और यह बहस अजान आदमियों के लिये जियादह जी लुभानेवाली है॥

जबतक अदालतों की नईसलाहें नहींहुई थीं तबतक फ़ौजदारी के मुक़द्दमों की कार्रवाई छिपीहोती थी—और जांच जियादह की जातीथी—अपराधीको अपने मुक़द्दमे की पैरवीकरनेका समय नहींमिलताथा—यद्यपि सर्कार बड़ापरिश्रम और ताकीदकरती थी कि बिनअपराधीआदमी कभी न दण्डपायें परन्तु इसडौल का असली फल यहहोता था कि बिनाअपराध का मनुष्य वर्षों वर्ष उससमय तक क़ैदख़ाने में रहते थे जबतक हाकिमों को उनकी बेगुनाही का विश्वास न होजाताथा और योग्य था कि कोई चालाक अपराधी अपने अपराधकी जांचको अपरमितज़मानेतक बंदकरदेता॥

जिनलोगों के सिपुर्द यहकामहुआ था कि सलाहके कामोंकीओर ध्यान दें उनपर प्रकटहोगया कि क़रीब २ यूरुप के हरदेश में बड़ी बुराइयां पैदा होगईहैं जिनकी रूस की शिकायत है—और यह कि हरदेश को एक के पीछे दूसरेको यह विश्वास होगया है कि इनहानियों के दूरकरने का सब से अच्छाद्वारा यह है कि मुद्दई और अपराधीको अच्छासमय मिले—और कोई रिआयत न कीजाय और उनको आज्ञा दीजाय कि जो क़ानूनीतरह पर मुनासिब समझें उनकी अनुसार यत्न करें—यह भी प्रकट होगयाथा कि अन्य देशों के अच्छे आदमियों की रायके अनुसार बेहतर है कि फ़ौ-

शल वहस के नयेडौलमें प्रतिष्ठित निवासियोंके पंचोंकी सम्मतिपर फैसला छोड़ दियाजाय—जो २ तजवीजें रूस को अख्यार करनेको थीं वह और ज्ञातों की परीक्षापर बुनियाद कीगई थीं—और यहकाम तजवीज होगया कि उनतजवीजों के अनुसार तुरन्त वर्ताव शुरूहोजाने चाहिये--जो लोग अपराधी समझेजाते थे उनके फौजदारी सिपुर्द करनेका अख्यार न जजों को था न पोलीसको हां जो कोई आदमी मुद्दई होकर किसीको फौजदारी सिपुर्द करता तो पोलीस और जज अलबत्ता दखलकरसक्तेथे--न कि अपना से एकआदमी का सर्कार की ओर से फौजदारी के मुक़द्दमों में मुद्दईहोना और क़ैदी के वकील से बहसकरना और गवाहों की गवाही ज़बानीलेना और दुबारा सवालों का करना यह प्रचलित कियेगये--और फौजदारी के मुक़द्दमों में पंच श्रेष्ठ थे ॥

जबकभी कोई दीवानी या फौजदारी का मुकद्दमा किसी अदालत में फैसला होताथा—तो उसका अपील होना कठिनथा—परन्तु क़ानूनी बे-ज़ाब्तगी की दलीलपर उसकी नज़रसानीकी दरख्वास्त अलबत्ता होसक्ती थी—यदि अपील न होता तो नज़रसानी अवश्य होती—जो क़ानूनकी निस्बत प्रकटहो कि गलतसमझागयाथा या बुरे डौलसे वह काम में लाया गयाथा या जो कोई काम भूलजाता या ज़रूरी कामों के प्रतिकूलकाम में आता या जो अदालत ने क़ानूनके प्रतिकूल किया तो जिसको हानिहुई वह दरख्वास्त करसक्ताथा कि मुक़द्दमेकी नज़रसानी और नयेसिरेसे जांच हो—परन्तु फ्रांसीसियोंके ख्याल अदालतके कामों के अनुसार यहअपील नहीं है—जिस अदालत में नज़रसानी होती है वह मुक़दमेके असलीकामों को नहीं देखती थी—वरन केवल इसवहस का फैसलाकरती है कि ज़रूरी क़ानूनीवातों का शीलहुआ या नहीं—और क़ानून के समझने औरकाम के लाने में तो कोई गलती नहींहुई—और जो नज़रसानी में मालूमहोकि फैसला डिसमिसकरने के कुछ कारण हैं या नहीं—तो वह अदालत मुक़-द्दमें का फैसला न करैगी—वरन केवल या हुक्मदेगी कि नयेसिरेसे जांच कीजाय—रूस के नयेप्रवंधीडौल के अनुसार केवल सियंटही नज़रसानी की अदालतहै जस्टिसआफदीपीस और जज दोनोंकीअदालतों के लिये ॥

सियंट सवजुडीशल प्रवन्धी का सद्धाही है परन्तु केवल प्रवन्धपर दृष्टि डालना है—वह केवल उनकामों को जांच करैगी जो उसके सामने आयें और इसप्रवन्धकी कलको वह कोई वल अपनासे नहींदेती जो कोई अदा-लत मातहत सुस्ती से कामकरै या काम करना बिल्कुलहीछोड़दे तो सियंट को उससे कुछभी खबरनहोगी—और सर्कारी तरहपर कोई प्रवन्ध कदापि

न करैगी—यहकाम ज़रूरी समझागया कि मातहतकी अदालतों को आपही अपने करनीय कामों की रुचि है और इस मतलबसे एक जुडीशल प्रबन्धी जमाअत नियतकीगई—जिसका भारीअफ्सर न्याईवज़ीर मिनिस्टर आफजस्टिसनियतहुआ—यह वजीर प्रोक्यूररजनरलहै—औरसबअदालतों में उसका एक मातहत रहता है—इसप्रबन्धी जमाअत का शुरुआती काम यहहै कि क़ानूनकी इच्छानुसार कार्रवाई बनीरहै—और जुडीशल प्रबन्ध के डौलमें कोईहानि जो हो तो उसको देखिये और दूरकरिये और सिपंट के लाभों को रक्षाकरिये—और जो लोग सर्कारी तरहपर इसयोग्य नहीं समझेजाते कि अपने मुख्य कामों का प्रबन्ध करैं और उनके लाभों की रक्षाकरैं और फौजदारी के मुक़द्दमोंमें सर्कारकीओर से वकील हों--इसके सिवाय कुछ क़ाननी बल और कुछ इतिहासके कारणोंको उसको एकऔर काम भी मिला है जिसकी बाबत मैं तब बयानकरूंगा जब कि रिहाई और सामर्थ्य अदालत के मध्ये में स्पष्टतरह से बयान कियाजावेगा॥

जो इस बड़ीभारी जुडीशल तामीर को दूरसे देखिये तो अत्यन्त सुडौल मालूम होती है परन्तु जोनिकटसे खूबदेखिये तो जाहिरमें जोचीजें अच्छी देखपड़ती थीं वह सबमें बन्द खिड़की और बनायेदरवाजे और ऐसीबातें हैं जिनसे थोड़ा धोखा प्रकटहोताहै--बरन इससेभी जियादह यह हानिप्रकट होगी कि बनाने की दशा में बनाने का डौल बदलादियागया---यदि यह काम छः वर्षके क़रीबतक प्रचलितरहा परन्तु ऊपरकी इमारतके भागकेबनने का डौल नीचे के भागके डौलसे पृथक् है--अनोमान जैसे कथिककी जात के पूजनस्थान में होताहै--जो सैकड़ों वर्ष से बनतेगये हैं--इसमें कोई काम आश्चर्य ऐसा नहीं है क्योंकि इसथोड़ेही समय में हाकिमों की सम्मतियां भिन्न २ होगईं--सलाह उससमयमें तजवीज़कीगई जबकि योग्यताकेख्यालों की बाबत बड़ी उमंगथी--और साइंसकी शिक्षापर खूब अतुलविश्वास जमा हुआ था--सब की रायपर बेशुभा भरोसाथा--उससमय यह विश्वास किया जाताथा कि सब अपनीखुशी से वह काम करेंगे जिससे सबकालाभहो--इसबातपर कि हाकिमों की रोक टोक और डौलडाल की जिनमृंखलों अर्थात् जंजीरों से वह अबतककैदथे उनसे छुटादियेजायं निकोलिसकी कठिन अमलदारीसे वह अबतक कांपतेथे--और उनको सब के सुख बरक़राररखने से जियादह यहख्यालथा कि अपने २ जाती हक़ों को रक्षासे रक्खें--और जो खुशलस्ट ख्याल उससमय में प्रचलित थे उनके अनुसार अपराधी इस योग्य समझेजातेथे कि वह अभाग्य समाजमें बराबरीकरने या बराबर न्याय पाने के अधिकारी नहीं हैं--उसज़मानेके अन्तमें यह सबकाम बदलनेलगे--

बहुतेरे आदमी यहख्याल करनेलगे--कि रिहाई का फल सलिलता के साथ निहायतही खराबी की रिहाई होगी — और सबकी मुस्तैदी जो आपहीआप है वह केवल ज़बानी दाखिला रहजायगी और देशीप्रबन्ध के लिये अवश्य है कि पुराने जमाने के अनुसार दुनिया के मज़हबी दावकाभी ख्यालर है सन् १८६४ ई०में यह प्रकटहुआ कि जो आमबुनियाद सन्६२ ई० नियत और छपी थीं उनके अनुसार पूरा २ बर्ताव करना कठिन है — कानून के उनभागोंमेंभी जिनके अनुसार असल में कार्रवाईहुईथी यहकामजरूरी दृढ़ हुआ कि किसी न किसी छिपेडौलसे वदलदियाजाय — उदाहरणकी रीति पर एककाम बयान कियाजाता है — सन् १८६० में फौजदारी की जांच पोलीसके हाथसे निकालीगई और जजोंकेसिपुर्दकीगई — जिनको सर्कारी वकील से कोई काम न था — और जबतक जज्जोंकीअदालत उनको किसी कानूनी वेज़ाब्तगी की बाबत से अपराधी न बनाती तबतक वहमौकूफनहीं किये जासक्तेथे — पहिले तो इसप्रबन्धसे बड़ी खुशियां और बड़ी आशायें हुईं क्योंकि पोलीसकी उपाधि का द्वारा बन्दहोगया और श्रेष्ठ हाकिमों के जबरदस्ती अख्यारों से एकप्रकार की रक्षाहोगई — परन्तु इसकी हानियां बहुतही जल्द प्रकट होगईं — बहुतेरे जज अपनेको छुटाबन्दपाकर और यह जानकर कि जबतक कोई बड़ाकानूनी अपराध न मिलजायगा तबतक उन पर मुकद्दमादायर न होसकेगा — सुस्तहोगये और सुस्तीमें अपनासमय व्यर्थ करनेलगे — ऐसी दशामें यह काम हमेशह कठिन और कभी अयोग्य होगा कि जजों को झूंठ मूठ वात लगाते — क्योंकि सुस्ती उससमय तक अपराध नहींहोसक्ती जबतक खूब दर्जेको न पहुंचजाय — इसवास्ते मंत्री को यहवात करनीपड़ी कि विना आज्ञा वादशाह के उसने कुछ रोज जज नियतकरना आरम्भ करदिया और जिनको वहचाहताथा नौकरी से छुटादेताथा ॥

परन्तु यह काम जरूरी है कि तजवीज़ कियेहुये प्रश्नोंकी उन अशुद्धता ओं की सफाई कीजाय — सर्वोपकारके लिये ज़रूरी सवाल यह है कि जो दशा उनस्थानों की है जहांयह सलाह प्रचलित की गईथी वहांउस से यह काम निकला ॥

यह प्रश्न केवल रूसहीको नहीं वरन सब सूशल साइंस के विद्यार्थियों के लिये उपयोगी है—क्योंकि इससे इस कठिन वहस में कुछ न कुछ प्रकट होता है कि ऐसे प्रवन्धी कामों का जो एकदेश से दूसरे देश में पैरवी की जाय तो कहांतक कृतार्थी प्राप्ति हो — बहुतेरे देखनेवालों का दलीलों से ख्याल है कि आगे से किसी प्रवन्धी कायदे की कार्रवाई अच्छी नहींहो-सक्ती — अब इस स्थान पर हमको अच्छा समयहै कि इस प्रश्नकी परीक्षा

करैं—यह नया प्रबन्ध अन्य देशोंकी अदालत के डौल के अनुसार हुआ है—तारीखी कामों की बाबत जो कुछ उनलोगोंने बढ़ावके साथ कहा वह केवल बातैंही बातैं थीं—असल में उन्हों ने इसप्रबन्धी डौलमें कुछ अदला बदल करदियाथा जो आगे प्रचलितथे—यदि कानूनी ज़बान और पंचों की जांच करने की रीति पुरानी डौल थी—परन्तु कुछ आदमियों को छोड़कर और सब उसको भूलगये—परन्तु जो काम असल में उपस्थितथे उनके उन्नति करने में कोई बड़ाभारी परिश्रम नहीं किया गया—कानून में ज़बानी जाब्ताका डौल तो अलबत्ता नियत रक्खागया परन्तु उसके अनुसार बर्ताव कुछनहीं होताथा और नये प्रबन्धी डौल के तारीफ कर्ता उस को अच्छीतरह भूले हुयेथे॥

मुझे उन प्रबन्धी क़ायदोंकी खूबीमें सबको विश्वास नहींहै जो उपाधी औ स्वतन्त्र क़ानून के प्रचलित करता अपने हृदय से पैदाकरते थे—इसवास्ते मुझे आशा थी कि यह नया जुडीशल प्रबन्धी डौल जो लिखने में ऐसा अच्छा देखपड़ताहै रूस में जल्द व्यर्थ होगा—परन्तु परीक्षासे मेरी यह आशायें पूरी नहींहुईं—इसकेप्रतिकूल मुझे मालूमहुआ कि यदि उन नये प्रबन्धी क़ायदोंने मज़बूत जड़ नहीं पकड़ीहै और खूबी होनेसे मंज़िलों दूरहै—तोभी उनकी कार्रवाई सब तारीफके योग्य है और देशपर बहुतही लाभ पहुंचचुकाहै॥

यदि अभी दशवर्ष भी नहींबीते कि देशीसलाह और चैनके कामों का आरम्भ होगया था—और यदि राज्यके बहुतसे भागोंमें अभीतक वह चैन के काम प्रचलित भी नहींहुये हैं तो भी जस्टिसआफदीपीसकी अदालतें जो शायद उन प्रबन्धी क़ायदों में सबसे ज़ियादह नयेहैं इसतरहपर नियत होगईं—कि मानों कई पुश्तसे नियतथीं—इन अदालतोंके असली कानूनीय कामों को न जजही जानतेथे न प्रजा—बहुतेरे किसान जस्टिसको वैसाही समझते थे जैसे अगलेसमयों के ज़मीनों के मालिकों को—और इस आशापर अपनी फरियाद और शिकायतें इसके सन्मुख करते थे—कि वह उनको कुछ सलाहकरदेगा—न्योता और शादी ब्याहके झगड़े बहुतेरे उसके सामने हुआकरते थे जिसको कोई अदालत कुछ सुनवाई नहींकरती थी—और कोई समय वह इन बातों के पूराहोनेकी दरख्वास्त करतेथे जो न केवल प्रचलित लिखीहुई क़ानूनके प्रतिकूल थे बरन मामूली दुनियांके भी प्रतिकूलथे—कोई २ जस्टिस औरहीप्रकारकी बेज़ाब्तगियां करते थे—उनको विश्वासथा कि उनका काम यह है कि जो स्वभाव और ख्याल पराने की गुलामीके कारणसे लोगों के दिलोंमें बैठगये थे उनकी जड़खोदें

इसवास्ते वह अपने अख्तियारोंको बुरीतरहपर काममें लावेथे और गुलामों की सूरत से शत्रुताथी — वह वदीके साथ उन विचारों के कोमल चित्तोंको दुखाते थे और जिनलोगों की वावत उनकी सम्मतिथी कि हक्को झूठा करते हैं उनको नुक्सान पहुंचातेहैं — मालिक और नौकरों में झगड़ेहोतेथे या मालिक और मज़दूरों में उन झगड़ों में इस फिशन के जास्टिस अपना करनीय काम समझते थे — कि सम्पतिवालों की उपाधिका द्वारा बंदकरैं-- और अपने कल्पित काम सलाहियों की जातकी दशा में वह यह भूलजाते थे कि उनका सर्कारी मर्त्तबा जजकाहै — परन्तु धन्यहै ईश्वरको कि लोगोंके यह झूठे ख्याल और न्यायाधीशों की अनरीतियां जल्द २ बन्दहोतीजाती हैं — और विश्वास है कि कुछहीरोज में नष्टहोजायगी ॥

जजों की अदालतैं भी इसीतरह बहुतही थोड़े अर्से में दृढ़तासे नियत होगई--सब जज किसीतरह कायदों में पंडित नहीं हैं और जो सलिलता और मज़बूती हम अपने यहां की अदालतौं में देखने के स्वभाविक हैं वह रूसके जजों में नहीं पाई जाती--परंतु शिक्षापायेहुये आदमी तो ईमानदार जरूरहोतेहैं और सब क़ानून को अच्छीप्रकार जानते हैं--उनकी मुख्य २ हानियों के कारण यह हैं कि जितनी आवश्यक्ता शिक्षापायेहुये जो रिस्ट की है उससे कुछ कम मिलते हैं — और गवर्नमेंटको अशक्तिहोकर बहुतसे ऐसे आदमी भरती करने पड़तेहैं जो मामूली दशावों में कभी ख्याल भी न करते कि उम्मेदवारी की दरख्वास्तकरैं — सन् १८७० ई० के आरम्भमें जजों की बत्तीसवीं भरती में जो उससमय में थी दोसौ सत्ताईस जज थे- और उनमेंसे चौआलीसने ज्यूरीके पेशेकी कभी शिक्षाही नहीं पाई — समाज के अधिष्ठाता तक किसी क़ानूनी पाठशाले में शिक्षा नहीं पाई — इसमें संशय नहीं कि अदालतैं उससमयतक खूब गुणकरसक्तीं जबतकसर्व जज उसतरहके मुख्यनहों जिन्होंने मुख्य अच्छी शिक्षा पाई हो और अदालतोंकी कार्रवाई को जानैं — इसमें संशय नहीं कि यह कामसमयपर मुनहसिरहै और अब भी भरोसे के साथ आगे को कहाजासक्ता है कि जजों की दूसरी नसल पहिली नसलसे जियादह तैयार और योग्य होगी ॥

अदालत के पीछे वकीलों की वावत हमको और भी कमकारण धीर्य का है — नये कायदों के अनुसार कार्रवाई करने में कृतार्थी नहीं होसकी जबतक लायक वकीलों की जमाअत भारी नहो — जो अभीतक नियत नहीं हुई है — फौजदारी के मुक़द्दमों में जिसका जी चाहे वकील बनजाय- परंतु दीवानी में दोप्रकार के वकील हैं — वारिस्टरऔर वह वकील जिनको आज्ञादीगई है--वारिस्टरहमेशहवहलोगहोतेहैं जोक़ानूनी मदर्सेकीपरीक्षा देचु के

हैं—परंतु वकीलों के लिये किसी इल्मी लियाकतकी आवश्यकता नहीं—केवल एक परीक्षा देनीहोती और यहकेवलनाममात्र जाब्तेकी पाबंदी है—इनदोनों दर्जोंमें गिनतीमें कुछही ऐसेहोतेहैं जो करनीय कामोंके करने की योग्यतारखते हों—वारिस्टरों मेंभी वहुत से ऐसे हैं जिनको अभीतक क़ानूनबहस की कुछभी बातें नहीं आतीं—इसकारण जियादह ज़रूरत इसकीहै कि वारिस्टरोंको यह सिखायाजाय कि बयान शक्तिभर संक्षेपकरें—यहबहुधा प्रकटहोता है मुख्यकर उन मुकद्दमोंमें जिनमें सबकीबड़ी तवज्जह रहतीहै—वकीलों को इसकीवड़ी रुचिहोती है कि फ्रांस और जरमनी और इंगलिस्तान के कानूनी जाब्तोंका हवालादें और लोगों को अपनी ताज़ी २ सीखीहुई विद्यादिखायें--परंतु उक्तिजाब्तों से दायर कियेहुये मुक़द्दमामें कुछ सहायता नहींमिलती—यहमनोरथ बहुधा समय उनवकीलों का है जो जवानहैं और जूरी पेशे की शिक्षापाचुके हैं—इसके बदले कि देशीक़ानून को खूबसमझायें—प्रोफेसरलोग बहुधा व्यर्थ बातों और कानूनी जांच की ओर ध्यानकरतेहैं और अन्यदेशों के कायदोंके बहुतेरे हवाला देते हैं—और बहुतेरे बालक अपने क़ानूनी कोर्स प्रचलितको समाप्त करके और बहुतसी विद्यायें कानूनादिक सीखते हैं—परन्तु रूमके असली कानून और व्यवस्थावों को नाममात्रही जानतेहैं—वहीमसल है कि घरका योगीयोगना आनगांवकासिद्ध ॥

दुनिया के विश्वास से भी वकीलों की दशा कुछ विशेष तारीफके योग्य नहीं है—उनलोगों के ख्यालों से मुझे कुछभी एकापन नहीं है—जो वारिस्टरों को इसकारणसे बहुत खराब आदमी समझतेहैं कि वह अपने मवाकिलों के मुक़द्दमोंके प्रतिकूल जिनकामों को पाते हैं उनको छिपारखते हैं—और अदालतों में धोखाधन्धी से कामलेते हैं—परन्तु मेरी सम्मति है कि वारिस्टरों को अपने प्रतिष्ठित व्यापार का ख्याल रखनाचाहिये—और जहांतक होसके इसपेशे की नेकचालको उन्नति देना चाहिये—मुझे ऐसा मालूमहोता है कि रूस के वारिस्टरों का चालचलन अभीतक पूर्वानुसार है—और विना छोड़े इसके सब सभासदोंको अन्यन्नहीं लालचहै—वकील बहुधा मवाकिल के साथ व्यवस्था से ठेकाकरलेते हैं—और इसीके अनुसार मुक़द्दमा जीतने की दशामें उनको बड़ीभारी रकम शुकराना में मिलती है—और जो हारगया तो मेहनतानाही मेहनताना—फौजदारी के मुकद्दमों में बहुधा साफ २ वादा होजाता है कि जितनी कठिन सजाहोगी उतनाही कम मेहनताना मिलेगा—जैसे बड़ी हांप २ के पीछे बड़ी वादा करता है कि जो मैं छूटगया तो दशहजार रोबल्दूंगा और जो एकमास

की कैदहुई ते पांचहजार—और जो पन्द्रहसाल के लिये घरसे सैबेरियामें निकाल दियेगये ते एकहजार—और वकील बड़ी होशियारी से इसरकम का एकभाग पेशगी लेलिया करता है इससे खराब यहबात है कि वारिस्टर अपनी खिदमत को शक्तिभर बड़ी महंगी वेचतेहैं—वरन कोईसमय जियादह मेहनताना पाने के लिये अधर्मी भी करते हैं एक सामान्यरीति यह है कि मवक्लिों को हरीवाटिका दिखाकर बढ़ाव के साथ बयान करते हैं कि भाई तुम बड़े भयों में पड़नेवाले हो पस उनको खूब डराते हैं—दूसरीरीति यहहै कि मुकद्दमाके समय बहुत बड़ीरकम उनसे यहकहकरलेलेतेहैं कि छिपे कामों के लिये या रिशवत देने के लिये—मवक्लिों की अभाग्यसे वारिस्टरों को इन उभययुक्तियों में कृतार्थी होती है—यहपुराना विश्वास उनके दिलोंपर अभीतक जमाहुआ है कि मुकद्दमे की पैरवी और फौजदारी के ज़ाब्ते बड़ी कठिनबात है—इसमें अच्छा वहीहोगा जो आठोंगांठि कुम्मैत है—और जो न्याय और धर्मको छप्परपररक्खै और जिसको विश्वास है कि रिशवत के विनास्वार्थ न होगा प्रजा मुख्यकर बिन शिक्षापायेहुये सौदागरों में अंधों की तरह वालकपनका ऐसा विश्वास है कि वकीललोग मुकद्दमे के ईश्वरहोते हैं—औरकोई वकीलोंने उनके इसविश्वाससे अपना मुख्यमतलब बड़ीचालाकी से निकाला—और थोड़ेही ज़मानेमें अपना विशेषधन इतना इकट्ठा करलिया कि विश्वासनहींआता—इसमें संशयनहीं कि वकीलों और मवक्लिों का आपुसी प्रबन्ध छिपारक्खाजाता है—परन्तु जब कभी यहबात खुलभीजाती है और उनकी प्रतिज्ञाके दोष अचानक प्रकटभी होजातेहैं कि अमुक आदमीने अधर्मकी—तब लोगों का ध्यान उनकी ओरसे कम नहीं होता और किसी को इसकामपर क्रोधभी नहींआता—वकीलों ने बेइज्जती पर कमरबांधी है—और उनकी प्रतिज्ञा है कि जो साफ २ अधर्मी खुलभी जाय तब भी वकालत के पेशेको इतना बड़ाधब्बा नहींलगता—हेईश्वर ऐसे वकील इंगलिस्तान में निकाल दियेजांय—और खराबहों—इसमें संशय नहीं कि कोई २ बातों से अब ऐसा प्रकट होनेलगा है कि उपस्थितदशा में अच्छी बदलीहोनेवाली है—सेंटपिटर्सबर्ग और मास्कूमें वारिस्टरों ने एक उत्सव नियतकरलिया है—और जलसाशाही सलाहियोंके द्वारा से इसका प्रबन्ध होता है—जिनको यहसामर्थ्य है कि वारिस्टरोंको डाटें या जिसको चाहें वकालतसे बाहरकरें—या शहर से निकालकर कसबों में रहने की आज्ञादें—परन्तु यहआशा किंचित् कोई न रक्खै कि इनद्वारों से कोई नेक गुण उत्पन्न होगा॥

अदालत के कामों में सबसे लालित्य पंचों का हालहोगा॥

आराम के समय पंचलोग अदालतों में दाखिल कियेगये तो शिक्षापाये हुये दर्जों में एक अपनपौकी उमंग पैदाहुई—अदालतों के प्रबन्धकी वावत विदितथा कि रिहा है—उसपर वादशाह की रोकटोक नहीं है—और यहभी प्रकट था कि हालमें वह विद्वान्लोग जो फौजदारी के कायदों व रीतियों में भट्टसमझेजाते थे उसको पसन्द करते हैं—इससे लोगोंनेभी उसको बहुत पसन्द किया और उसके गुण उपयोगी में निपुणकी बड़ीश्आशायेंहुई—दश वर्ष की परीक्षाने इसमुस्तैदी के उमंगको ठंढाकरादिया—और अव लोग जाहिरा कहते ह कि जूरी का नियतहोना वड़ी गलतीथी—अब बहुतेरों की सम्मति है कि रूसकी प्रजा ऐसे जरूरी कामों के योग्य नहीं है—इससम्मति की पैरवी में वहुतसी कहानियां कहीजाती हैं--जैसे एकपंचने कहा कि अपराधी पर अपराध नहींसिद्ध है--एक पंचकी समझ में नहींआता कि क्या सम्मतिदें--इसवास्ते उसने एकनम्र प्रतिमा के ऊपर पांसाडाला और उसी के अनुसार सम्मतिदी- इसके अतिरिक्त जब कि अपराधी अदालत के सामने अपराध स्वीकारकरता है तो पंचलोग सम्मतिदेते हैं कि अपराधी का अपराध क्षमा है ॥

हे ईश्वर यह हंसमुख कहानियां कहांतक शुद्ध हैं—परन्तु मैं वलकरके कहताहूं कि ऐसे चरित्र जो सच में होतेभी हैं तो ऐसे अजीब कि उनसे किसी मुख्यअपराध की वुनियाद नहीं नियतहोती—परन्तु इसमें कुछभी संशय नहींहोसक्ती कि पंचलोग वहुधा उन कैदियोंको रिहाकरदेते हैं जो अपने अपराध को स्वीकार करलेते हैं--इसवास्ते उसपर वड़ाशील करना चाहिये ॥

इससे वहुतेरे अंगरेज यह फल निकालेंगे कि रूस अभी ऐसे जरूरी कामों के लिये तैयारनहीं है परन्तु ऐसा फल निकालने के पूर्व वेहतरहोगा कि रूसके मजमूये जाब्ते फौजदारीके कामोंको खूब जांचें और ध्यानकरें॥

इंगलिस्तान में अदालतको दंडके अनुमान की संख्या नियतकरने का वड़ा फैलाव होता है—निदान पंचलोग केवल मुकद्दमे की वाकियात पर अपने को परमित करते हैं और अपराध का दण्ड न्यायाधीशकी सम्मति पर छोड़देते हैं—रूस में पंचों की राय पृथक् है—रूसी मजमूये जाब्तेफौजदारी ने हरप्रकारके अपराधों का दण्ड स्पष्ट नियत किया है और जजों की सम्मतिपर कोई कार्रवाई नहीं छोड़ी है—पंचों को मालूमहै कि जो वह अपराधीको दोषीकरदें तो कैदी कानूनके अनुसार अवश्य दण्डनीयहोगा--अब सुनिये कि मजमूये कानून में अन्य देशोंके कायदोंसे वहुत कुछ लिया गया है—और वह इन ख्यालों पर वुनियाद कियागया है—जो अंगिरों

के ख्यालोंसे बिल्कुल पृथक् हैं—और वहुतेरी दशाओं में उन अपराधों के लिये कठिन दंड नियत हैं जो रूसियों की सम्मति में केवल थोड़ेसंक्षेप अपराध हैं—और जिसका प्रचलित होना न्यायके वाम नहीं है—जिन बातोंपर रूसका क़ानून न्याय और बुद्धिपर बुनियाद कियागयाहै उनमें से वहुतेरे ऐसे २ हालहैं जिनसे जुल्म सावितहोताहै—जैसे कल्पनाकरो कि एक गांव में आगलगगई और गांवका मुखिया कोई नये जवान गांववालों की काहिली और सुस्ती देखकर बेसन्तोषहोगया और कानूनके वृत्तिसे वाहर पैररक्खा--और उनको अकारण गालियां देनेलगा—और झल्लाके कोई को घूसों से भी खवरली—निदान किसानों की राय में इसप्रकारका आदमी असंशय किसी भारी अपराध का अपराधीनहीं परन्तु जो मुकद्दमा दायरकियाजाय और अपराध सिद्धहोजायतो दशवर्षकीविशेष मुद्दतकेलिये वह घरसे निकालदियाजाय इंगलिस्तान में पंचलोग उसको अपराधी कहते परन्तु और कामों का फैसला जजोंकी सम्मतिपर छोड़ दियाजाता—परंतु रूसमें वह ऐसी कार्रवाई नहींकरसक्ते क्योंकि उनको मालूम है कि जज मजमूआ जाब्ता फौजदारी के अनुसार दण्डदेंगे अब इस कठिनके दूरकरने की केवल एक रीति रहगई है वह यह कि रिहाई की सम्मति दीजाय--- और उसी पंचको यह प्रतिष्ठा प्राप्त है कि बेसमझे बूझे यह आदेश करबैठे कि छोड़दो—निदान इन्हीं मुख्य मुकद्दमों में जिनमें पंचपर कठिनताके साथ धिक्कार दीजाती है—पंचलोग फौजदारी के क़ायदों में सलाहकरतेहैं यह सचहै कि कभी २ वह इसढर्रे से कुछ अन्तर करजाते हैं—परन्तु इस प्रकार के मुक़द्दमे मेरे निकट ऐसे कुछ होतेहैं—मुझे केवल एक मुक़द्दमे का हाल मालूम है जिसकी वखूबी सचाई हुई है—एक क़ैदीपर कोई बड़ाकठिन अपराध सिद्धहोगया परन्तु उसरोज़ मज़हवी त्योहारथा—पंचलोग शोचे कि जो क़ैदीको क्षमाकरदें और छूटजाय तो हमसे बढ़कर नेक ईसाई कौन होगा॥

क़ानून के अनुसार से यह कार्रवाई असंशय प्रतिकूल है—क़ानूनके प्रचलित कर्त्ताओं ने परिश्रमकिया कि शक्तिभर पंचों से वह दंड छिपारक्खें जो अपराधी को दियाजावेगा—परन्तु यह केवल नाकामहीनहींहोना वरन कोई समय इसका गुण पृथक् तरहका पड़ता है—कोई समय ऐसा होताहै कि पंचों को मालूम नहींहोता कि दंड कितना दियाजायगा वह डरतेहैं कि शायद अपराध से वहुत जियादह दंड देदें इसवास्ते अपराधी को छोड़देते हैं—जो उनको दंड की अन्दाज मालूमहोगईहोती तो शायद छोड़ न देते और जब पंचलोग धोखे में आजातेहैं और उनकोमालूमहोता है कि जितना

दंड उन्होंने ख्यालकियाथा उससे कठिन दंड का अपराध था—तो आगे मुकद्दमों में उसका बदला लेलेते हैं—एक मरतबा एक पंचने एक अपराधी का अपराध संक्षेप समझकर उसकी कम मीआदकी—यद्यपि सत्य में क़ानून की मंशाके अनुसार उसकी मीआद सातवर्ष की थी—इसपर पंचलोग इतने आश्चर्य में हुये कि उसदिन जितने अपराधी आये सबकी बड़ी २ मीआदें करदीं ॥

उपस्थित डौलके असली और नक़ली दोनोंप्रकारकी हानियों में सबको उसपर सहनेपड़ती हैं—कि पंचों में किसानों की अनुमान ज़ियादह होतीहै और भयभी ज़ियादह होती है—और उनकी रायको लोग इतना दृढ़ सबूत मानते हैं कि सचाई की ज़रूरत नहीं समझीजाती—किसान बहुतेरे कामों में सबसे विशेष नादानदर्जे के लोगहैं इसवास्ते यह सम्मति नियतकीगई है कि वह बिल्कुल इसयोग्य नहीं हैं कि गवाहों के प्रतिकूल बयानोंको जांचसकें--यदि यह दलील ज़ाहिरा साफ़ देखपड़े परन्तु मेरे निकट यह अशुद्ध है इसमें संशय नहीं कि किसानों को शिक्षा नहीं दीजाती परन्तु उनकी मामूली बुद्धि कुछ कम नहींहोती और बहुतसे जजों और सरकारी वकीलों ने मुझसे कहा है कि परीक्षा से प्रकटहुआ है कि जिस पंचमें किसानहो उसपर सब को ज़ियादह भरोसा करना चाहिये—उस पंचकी अपेक्षा कि जिसमें शिक्षा पायेहुये आदमीहों परन्तु यहभी मानलेना चाहिये कि किसानों के पंचों में कुछ गुण होतेहैं—और उनके गुणों का जांचना बहुतही अच्छा है ॥

पहिले जो ज़ूरीकिसानोंकी होगी वह सब खेतीके मामिलोंमें अच्छीकार्रवाई करैगी—और मुक़द्दमे की जांच के समय जो दलीलें और गवाहियां दीजायंगी उसपर अपने को निरंतर परमित न रक्खेगी—सभासदों की सम्मति वैसेही नियतहोती है जैसे उनके रोजमर्रा का डौलढाल है—और जो किसी सभासदको क़ैदीके हालोंसे खूब जानकारी हो तो ज़ूरी लोग उस सभासदकी सम्मति का ज़ियादह बर्ताव करेंगे—जो बहुतसे ज़ूरीलोग उसको खराब चालचलनका आदमी समझतेहैं तो उसको रिहाईकी आशा न करनी चाहिये--यदि उसकी गवाही के प्रतिकूल विज्ञापन भी हो—किसान कहतेहैं कि एक बदनाम बदमाशको कि केवल इस कारण से छोड़ना कि गवाही अच्छी नहीं है—कौनसी बुद्धिमानीहै—इसमें संशय नहीं कि उनके ख्याल मजमूआ ज़ाब्ताफ़ौजदारी की बाबत सब पूर्व अनुसार हैं—देशी समाजें जिसप्रकार अपराधियों साथ बर्ताव करती हैं वह उनके ख्यालोंके अनुसार योग्य समाज की अच्छीरीति है—देशी समाज की इफ़की के अनुसार से जलनामीरको सामर्थ्य है कि बिना जांच

किसी सभासद को सैबेरियाको निकाल दें — क़ानून का यह सरसरी और वेज़ाब्ताडौल किसानों के निकट धैर्य के योग्य है — वह यह नहीं समझ सक्ते कि एक मशहूर और नामी अपराधी को क्योंकर आज्ञादीजाती है कि वह अपने छूटने के लिये एक वकील नियत करै — और वह वकील जो कियायापर आता है उसकी लालित्य विशद वाणी को किंचित् नहीं समझ सक्ते — अदालत में भी और अदालत के बाहर भी मैंने इनलोगों को बहुधा यह कहते हुये सुना कि किराये पर वकील करना ऐसा ही है जैसे जजको रिशवत देना ॥

दूसरे यह कि किसान जब पंचों का काम करते हैं तो जायदाद के अपराधियों पर बड़ी कठिनतासे वर्ताव करते हैं — इसमें उनको केवल अपनी रक्षा का ख्याल आता है — सबमें वह सदैव चोरों और बदमाशों का शिकार बनेरहते हैं — वह ऐसे लकड़ी के मकानों में रहते हैं जिनमें तिनके में आग लगजाती है — उनकी दीवारोंको तोड़कर एक बच्चा घुस-जासक्ता है — रात्रिको गांवकी चौकीदारी केवल एक वृद्ध आदमी करता है — अब बताइये अकेलाआदमी कहां२ रहे — और यहभी नहीं होसक्ता कि उसकी आंख कुछ लगजाय — जब कोई अपराध हुआ तो पोलीस के अफसर साहबकी मूर्ति देखपड़ी नहीं तो चादरताने खर्रहटे माररहेहैं — कुछघोड़ के चोरोंसे बहुतसेघराने नष्टहोजाते हैं — और जिसआदमीको आग लगानेका स्वभावहो वह अपनेशत्रुसे वदलालेनेकी इच्छामें गांवभरको चाहे तो नष्ट करडाले — इसप्रकार के ख्यालों से किसान चोरी और डकैती और आगलगाने के अपराधियों के साथ बड़ी कठिनताकरते हैं — और सर्कारी वकीलकी जब इच्छाहोती है कि किसी ऐसे अपराधी पर अपराध साबित करादें जो उन अपराधों में से किसी में फंसा है तो वह परिश्रम करता है कि ऐसे पंच नियत हों जिसमें किसानों के दर्जे के लोगविशेषहों॥

जाल फरेबकी बाबत किसान ऐसे जियादह कठिन नहीं हैं और यह विश्वास करके इसकारण से कि सौदागरी मामिलों में ईमानदारी और वेईमानी के कारोबार का उनके दिलोंपर अभी साफ २ अंतर नहींहोने पाया है — जैसे जो किसानों को इस बातका विश्वास जमा है कि विना किसी धोखाधंधी के सौदागरी कृतार्थों के साथ नहीं कीजासक्ती — इस वास्ते दगाबाजी को ऐसा अपराध समझते हैं — जो अपराध क्षमाकरने के योग्य है — जो रुपया धोखेसे लियागया है जो उसके मालिकको लौटाए दियाजाय तो समझाजाता है कि अपराध का बिल्कुल बदला होगया — जैसे जब कभी किसी प्रबंधी समाज का सरग़ना सर्कारी रुपयों को अपने

खर्चमें लाता है और मुक़द्दमे की जांच के पहिले जो देदेताहै तो वह छूट जाता है—और कभी २ नये सिरेसे वह फिर नियत कियाजाता है॥

किसान उन अपराधों की बावत भी इसीप्रकार की रिआयत करते हैं जो मनुष्य की देह के सम्बंधिक हैं—जैसे धावा या निर्दयता आदि—इसका कारण जांचना कठिन नहीं है—जवतक दुनिया को उन्नति नहीं होती और बड़े दर्जेके ख्याल लोगोंके दिलों में नहीं बैठते तबतक मारपीट से कम विवेक कियाजाताहै परंतु रूसके किसानों में यह दोनों बातेंनहीं हैं॥

जिसकिसीने किसानोंकी दशापर ध्यानदियाहोगावहबहुधासमयआश्चर्य में हुआहोगा कि वहलोग देहकेकष्टको किस वेपरवाही से देखते हैं—चाहे शराबके.लेनेमेंझगड़ें शिरफूटें लोग ज़ख्मी होजायं परंतु तमाशा देखनेवाले कुछभीदख्ल न देंगे—ऐसे झगड़ोंकीवावत सर्कारके प्रबंधको किसान ज़रूरी नहीं समझते और यह कभी, उनकी सम्मति नहीं है कि जो दूसरा आपुस में लड़रहा है उनको सैबेरिया भेजदें—हां जो कोई लड़कर मरजाय तो सर्कार अवश्य प्रबंधकरैगी—उनकी सम्मति है कि जो संक्षेप घाय हैं तो घैहल को कोई कठिन दंड न पहुंचैगा—और घाय आपही आप अच्छे होजायंगे—जो आदमी घैहल करता है उसको वह दंड न देना चाहिये जो बड़े अपराधी को दियाजाता है—नहीं तो एक घराना का घराना ग़रीब होजायगा—विश्वास करके यह दलील जो किसान करते हैं इससे दयावाले आदमियों को विवेक होगा परंतु इससे उनकासीधापन अवश्य सावित है॥

हरप्रकारकी वेरहमी और उपाधि में बहुत ज़ुल्म योग्य ज़ातों के निकट यह हैं कि दुलहिन दुलहा पर उपाधिकरै—इससेयोग्य आदमियों को अवश्यही शत्रुता होजावैगी परंतु रूसके किसान उसको अपराध नहीं समझते—उनके वही पुराने ख्याल हैं—कि जो दुल्हा सताये तो उसको सामर्थ्य है—यह स्त्रियों के दर्जे को घटाहुआ समझते हैं—और सबके प्रश्नों में भी यही मशहूर है॥

यह अनोखे ख्याल रूसियों की जान या पैदायश की किसी खासियत से नहीं नियत हुये हैं क्योंकि यह बात सौदागरों में नहीं पाईजाती यदि सौदागर निकट २ सब किसानोंही की नसल से हैं—इसके प्रतिकूल सौदागर चोर और मारपीट के अपराधों की बावत जायदाद के सम्बंधिक अपराधोंके साथ विशेष शील करते हैं—इसका कारण प्रकट है—सौदागरों को अपनी जायदाद के बचाने के बहुत द्वाराहोतेहैं—और समय से उनके यहां चोरी होजाय तो विश्वास करके इससे उनकी बड़ी भारी

हानि न होगी —इसके प्रतिकूल चोट और मारपीटके अपराधों से उनके दिलों पर एक अजीव गुण पैदा होता है क्योंकि यदि किसानों से विशेष दुनियवी और इल्मी शिक्षा उनको नहीं प्राप्ति होतीहै परंतु वह देहके आराम के स्वभायी हैं और इसीसे देहके कष्ट का ख्याल उनके जीपर विशेष गुण करता है ॥

जाल और धोखाकी वावत सौदागरको भी इतना शीलहोता है जितना किसानों को है---न जानैं पाठकों को इससे आश्चर्यहो क्योंकि धोखा की कार्रवाई से अंतको सौदागरी की बड़ी हानि पहुंचती है—परंतु रूसी सौदागरों के दिलोंमें अभीतक एकप्रकार के ख्याल नहीं पैदाहुये हैं—और वह अपने दर्जेके वहुत से बड़े २ धनवान् आदमियोंका इसकाम के सवूतमें हवाला देसक्ते हैं कि धोखासे वहुधा धन वहुत मिलता है ॥

जोकि वाहिरीकारणों का गुण सौदागर और किसान दोनोंके मजहवी ख्यालोंपर नाममात्र नहींहुआ है--इसवास्ते दोनोंदर्जे उनअपराधों के साथ कठिनतासे वर्ताव करतेहैं--इसीकारणसे जो पंचों में विशेष शिक्षापायेहुये आदमी न हुये तो मजहवकी प्रतिष्ठा और नास्तिकादि अपराधों के मुकद्दमों में अपराधी कदापि नहींछूटता--जो शिक्षापायेहुये दर्जों के लोग पंच हुये तो मामूली ख्यालों के अनुसार उनके फैसले और सम्मति में ईश्वरी विद्या और ख्यालों का गुण कुछ भी न होगा ॥

कोई समय एक और प्रकार के ख्यालों का उनपर गुणहोता है--जैसे एक पंच जिसने कि श्रेष्ठ विद्यालय में शिक्षापाई है योग्य है कि उसके दिल में गवाही की सत्कारकी वावत एक मुख्यप्रकारके ख्यालहों या यहख्याल उसके दिलपर जमगयाहो कि हजारों अपराधियोंके दंडसे वचजाना इससे वेहतर है कि विनाअपराधके दंडपाजाय या ध्यानी और कल्पित मनुष्य के अपनपैके ख्यालसे उसका जी मिलाहो—या उसको यह विश्वासहो कि दंड देना व्यर्थ है क्योंकि न तो इससे अपराधी की सलाहहोती है और न और अपराधी अपराध त्यागते हैं—निदान किसी न किसी रीति से उसके जीपर अवश्य उस दुनियवी दुःखी दशाने गुण कियाहोगा— जो रूसमें आजकल वर्त्तमान है—इंगलिस्तान या फ्रांस या जरमनी में ऐसे आदमीकी वातोंका उसके पंचोंपर गुण नहीं पड़ेगा—क्योंकि उक्त देशों में वहुतही थोड़े आदमी इसप्रकारकेहैं जो ऐसे नये २ ख्यालों व उलटी सांदाय गरेपड़ने को अपने पुराने ख्यालोंको वढ़ावें—परन्तु रूस में आदिके ख्यालोंतक में रंगविरंगी पैदाहोती है—इसवास्ते इसप्रकारका एक अकेला आदमी भी सव पंचों को जीतिलेगा--मैंने कई वार किसानों को वर्मंह

रखने को सुना है—कि हमने अपने साथ के पंचों को चिताया कि सब क़ैदियों का अपराध न था या गवाही अच्छी न थी वरन इसकारणसे उनके निकट कुल दंड व्यर्थ और मनहूसहोते हैं--इसप्रकारकी बातोंपर दृष्टिडालकर मैं उनलोगोंसे एकानहीं करसक्ता जिनकीयह सम्मति है कि इंगलिस्तान की तरहरूसमें भी यहरीतिजारीहोनाचाहिये कि पंचलोगों में एकसलाहहो ॥

अन्तमें मैं उन नई अदालतों की रिहाई और पोलीटिकल मनोरथ की बाबत भी कुछ संक्षेप बयान करूंगा—जब अदालतोंकी सलाहकी बहस सामान्य तरहपर छेड़ीगई तो बहुतसे आदमियों को आशाथी कि नई अदालतें पोलीटिकल रिहाई की बुनियाद नियतकरेंगी—इस आश्चर्यज़माने की यह आशायें भी पूर्ण नहीं हुईं—इसमें संशय नहीं कि प्रश्नोंकी अनुसार बहुत बड़ी रिहाई दीगई थी--कानूनने यह बुनियाद नियत किया कि कोई जज उससमय तक मौकूफ न होगा जबतक किसी मुख्य अपराध का अपराधी न जानने में आये—अदालतों को योग्यहै कि सब खाली उम्मेदवारोंको लावें परन्तु ऐसे २ हकोंसे कोईलाभ नहीं निकलसक्ता—जोमंत्री किसी जजको मौकूफ नहींकरसक्ता तो अवश्य वह उसको उन्नति और खिताब और तमगे आदि नहींदेसक्ता—और किसी न किसी बातमें उसको लाचार करसक्ताहै कि अपना इस्तीफा भेजदेवै—जो यह कहाजाय कि अदालतों को यह सामर्थ्य है कि खाली ओहदों के लिये उम्मेदवार लायें तो मंत्री को सामर्थ्य है कि अपनेही उम्मेदवारोंकोलावेगा और नियतकरेगा—प्रोक्यूररको वह बल है कि अदालतों के मीर मजलिसों से ज़ियादह भयभीत ओहदेदार होगये हैं और न्यायाधीशों का टूटना नाममात्र ॥

अदालतों की रिहाई और आख्तियार जो इसतरहपर परमित कियेगये तो लोग ख्यालकरनेलगे कि गवर्नमेंट उन्नति और रिहाई के प्रतिकूल एक भारी अपराध की प्रचलित करनेवाली हुई है ॥

शायद कुछ सहीहो परन्तु मुझे विश्वासनहीं है कि यह काम शोक के योग्य है—सिलफ गवर्नमेंट अर्थात् स्वतन्त्रताका प्रबन्ध असंशय एक अच्छी वस्तु है और रूस में इसकी मुख्यकर आवश्यकता है परन्तु यह कोई भारी रसायन नहीं है—और न इससे कोई आश्चर्य ऐसा काम होसक्ता है—और जो इनलोगों में अचानक इसप्रकारकी गवर्नमेंट प्रचलित कीजाय जो मुद्दतसे इसके स्वभाविक नहीं हैं तो आश्चर्यहै इससे अच्छे फल निकलसक्ते हैं—रूसमें जो अबतक इसकी परीक्षा की तो इसमें होशिला बढ़ने वाला फल नहीं निकला मुख्यकर पाठशालाओं में जो बहुतेरे बातों में अदालतोंसे बराबरी रखते हैं--जो लोग कुछ वर्षों की बीतीहुई पाठशालों

की इतिहासी दशाको खूबजानतेहैं वह अवश्य संशयकरैंगे कि जो अदालतों की मातहत को बहुतही सामर्थ्य दीजाय तो उनकी कार्रवाई बहुतअच्छी न होगी — जिससमय तक गवर्नमेंट वह शहरीज़ाब्ता काममें लासक्ती है जिसका ऊपर बयानहोचुकाहै तबतक उनकी रिहाई को कोई पोलीटिकल प्रतिष्ठा नहींमिलसक्ती--जब शिक्षापायेहुये दर्जों को कुछ विशेष सच्ची रिहाई प्राप्तहोजायगी और जब सामान्य सम्मतिका विशेष गुण और भय होजायगा तब विशेष समय होगा — कि लोकल अदालतोंको श्रेष्ठ हाकिमों की सामर्थ्य और चौकसी से रिहाई दीजाय ॥

इति

# रूसका इतिहास

——※——

## उल्लासउन्तीसवां ॥

### देश का फैलाव और पूर्वी प्रश्न

रूसकी ज़मीन की उन्नति—खेती पेशा लोगोंकी इच्छा—रूसी इसल्यूवनियन—उत्तरी जंगल और इस्पिटी—नई आबादी—पश्चिम की ओर ज़मीन की उन्नति—जो देश मिला लियेगये हैं उनके निवासियों से हेल मेल—आगेकी उन्नति—रूसियों का धावा आर्यावर्त पर—कुस्तुन्तुनियां की ओर बढ़ने का मनोरथ—हालके मजहबका मनोरथ—रूसी गवर्नमेंटकी हिकमतअमली—फल—

रूसने जो इतनी जल्दी उन्नतिकी यह हालके जमाने की तारीखमें एक बहुतही अजीब बात है—एक ऐसी जात या कई जातोंने जो एक हजारवर्ष उधर नीपरनदी और पश्चिमी डोनाके कोपस्थानके निकट एक छोटेसेजिला में रहतीथीं इतनी उन्नतिकी कि एक अब बहुत बड़ीज़ातहोगई जिसकीराज्य बाल्तिकमहासागरसे उत्तरी पासिफिकमहासागर और कुनतीमहासागरसे टर्की और फारस और अफगानिस्तान और चीनतक फैलीहुई है—इसमें एकबात जांचने के योग्यहै—और जो कि वहां उन्नति शीघ्र २ होरही है और रूसियों का ख्यालहै कि उनके जाती फायदों को इससे भय है इसवास्ते इस जांचमें हमको और विद्याकी तहकीकातों से जियादह स्वाद होनाचाहिये-अब प्रश्न यह है कि इसदेशकी उन्नतिका क्या कारण है-या तो यह केवल देशके फैलावका मनहूसी लालच है या इसमें कुछ माकूल मतलबभी है इसमें कार्रवाई का ढौल और रीति क्या है—क्या देशोंके एकको दूसरे से मिलने के साथहीसाथ विजयकेकर्त्ता व कर्मकाण्डेल और इनाभी नये पैदाहोगये —

या विजय कियेहुये देशों का पुराना चालचलन पूर्वानुसार रहा--क्या रूसके राज्यके सब भाग उपस्थित दशामें हर काममें सब एक और एकही प्रकार के हैं—या केवल पृथक् ज़ातोंका चालचलन और वजाकता एकही में मिलचुलगया है—जो उन सवालों के जवाब इच्छानुसार मिलजायं तो साफ मालूमहोजाय कि देशोंके मिलानेसे रूसको किसदर्जेतक मज़बूती या कमज़ोरी हुई—और कुछ शुद्धअनुमान भी होसके कि यह फैलाव और उन्नतिकी कार्रवाई कब और क्योंकर और कहांपर समाप्तहोगी॥

जो शहरी राजनीतिके शीलसे रूसके इतिहासपर दृष्टिडालैं तो इसफैलाव और उन्नतिका एक बहुत बड़ा कारण सरलतासे प्रकटहोजाय॥

खेती पेशा की ज़ातोंका जो बिल्कुल पूर्वसमयके डौलसे खेतीकरती है हमेशह बड़ामनोरथ होता है कि अपनीसरहद्द को खूब फैलावकरैं--जो आबादी की उन्नति शर्त्तीतरहपर होती है उसकेलिये ज़रूर है कि अनाजकी पैदावार भी हमेशह ज्यादाहोतीजाय--परन्तु जो खेतीकी बुनियाद नालायक तरहपर कीजाय- तो ज़मीन कमज़ोरहोजायगी और उसकी पैदाकरने की शक्ति बराबर घटती जायगी--इसउन्नतिकी बाबत माल्थिसकी यहबात कि अनाजका उपस्थित होना इतनी जल्दनहीं उन्नतिकरता जितनी जल्द आबादी उन्नतिकरती है--बहुधा शुद्धनहीं निकलता--यद्यपि यहभी योग्य है कि आबादी की उन्नति के साथही अनाज न केवल उन्नति और आबादी की अपेक्षा वरन असल में कमपैदाहो--जब कोई ज़ात अपने को इसकोमल दशा में पाती है तो उसको इनदोनों युक्तियोंमें से एकयुक्ति सामर्थ्यकरने पड़ती है--यातो आबादीकी उन्नतिकोरोंकै या अनाजकी पैदावारको उन्नति दे--जो आबादी की उन्नतिको रोंके तो यहरीति क़ानूनसे प्रचलितकीजाय--कि बच्चों को पैदाहोतेही कहींफेंकदें--जैसा पुराने जमानेमें यूनानमें किया गयाथा--या बहुतसी यौवनअवस्थाकी स्त्रियों और बच्चों को बिक्री करना आरम्भ करदें -जैसा अभीतक सरकेशिया में कियाजाताथा--या यह किया जाय कि जितने आदमी जियादहहोगये हों उतने अन्यदेशोंको चलेजायं--जैसा इसकिंडन्यूया निवासियों ने उन्नीसदी में कियाथा--या जैसा हमलोग आजकल करते हैं--परन्तु एक सरलता के साथ -दूसरी तदबीर इसतरह से होसक्ती है कि यातो खेती का जलफल विशेष करदियाजाय या खेती के डौलको उन्नतिदीजाय॥

यदि रूसी इसलबूविनियन खेती पेशा के मनुष्य हैं इसहेतु उनको यही कठिनता आपड़ी--परन्तु उनको यह कठिनता कठिन न थी--उनकादेश इस दर्जेपरथा कि इसकठिनतासे बचनेकीतदबीर बिनाकष्ट आपनिकलआती-

उनके देश में ऊंचेपहाड़ और ऐसे समुद्र न थे जिनमें आंधियांआती हों—दक्षिण और पूर्व में मानों उनकेद्वारेही पर एकअपरमित देश था--जिसमें आवादी कम थी और खेतीनहींहुई थी—वह जमीन मानों राहदेखरही थी कि किसान हमको अच्छे भोजनदें जिसमें हमाराखूनवढ़े और हमारेवालक वालका हृष्टपुष्टहों अर्थात् हमपर पांसडालें और खूब दुवारा तिवारा जोतें जिससे अनाज वहुत पैदाहोवै—और उससे वड़ाफायदाहोता—किसानों ने तो अपने लड़के और लड़कियों को नहींवेंचा परन्तु दक्षिण और पूर्व की ओर वढ़गये—यह सबसे बुद्धिमानी की तदवीर थी क्योंकि आवादी और पैदावार अनाजके वरावर करने और खेती के क्षेत्रफल को उन्नति देने की सब तदवीरें और सबसे सरल और वड़ांगुणवालीहैं—जो खेती के डौलको उन्नतिदीजाती तोभी वही फल निकलता—परन्तु वर्ताव से यहकाम अयोग्य था—जवतक शहर से निकालने में सरलता होती है तवतक खेतीकीओर कम ध्यान दियाजाता है—श्रेष्ठ दर्जे की खेती ऐसी वस्तुहै कि जो जमीनकी कमीहो तो उसपर बड़प्पन करना चाहिये—परंतु ऐसे स्थानपर उसका परिश्रमकरना व्यर्थ है जहां आसपास में विनखेतीकी हुई जमीन विशेषतासे हो॥

इसकार्रवाई को और प्रकार के कारणों से भी उन्नति होतेगई—मुख्य कर सत्रहवीं और अठारहवीं सदियों में अफसरों की संख्या और टिकसोंके वढ़ाने और हाकिमों और उनके मातहतोंके जियादहलेने और किसानऔर जंगली आदमियोंको जवरदस्ती गुलामवनालेना और मजहबी आराम और सलाह और भिन्नगिरिजाघरों के पक्षपात और वड़ेपीटर ने जो वातें कठिनता के साथ प्रचलितकी थीं और सेना में लोगों को जवरदस्ती भरतीकिया था इन उपाधियों और ऐसेही जवरदस्ती की वातों से हजारहांआदमी लाचार होकर घर छोड़ २ कर भागखड़ेहुये—और सुदेशों में जाकर आरामसेरहे- जहां न अफसर थे न टिकस वसूलकरनेवाले न जमीनों के मालिक परन्तु राज्यकी ओर से अफसरों और टिकस वसूलकरनेवालोंकी भारी जमाअत से इनवदलेहुये आदमियोंका अवश्य पीछाकियागयाथा—और कियाजाता था—और जो लोग अपनीरिहाई वरकरार रखना चाहते थे वहदूर२ भाग जातेथे—यदि हाकिमोंने परिश्रम किया कि जो लोग जहां जंगलमें रहतेथे उनकोवहींरक्खें परन्तुनयेदेशोंके आवादकरनेकी उमंगवरावर बढ़तीहीगई॥

नईआवादीकी जातों को जो भारीदेश में मिलगईं इनमें दोभागवनाते थे और इनदोनों के मध्यमें हेलमेल न था—परन्तु बहुतेरे कामोंमें इनमें बड़ी प्रतिकूलता थी—एक में पूर्वीरशियाथा और दूसरेका उत्तरपश्चिमीभाग

वरन कमस्काटिका तक मिला था—और जंगल बहुत थे—और उनमें नदियां बहुतसी थीं—और झीलें और तराईबहुतसीथीं—दूसराभागदक्षिण की ओर आसूदमहासागरतक था—और पूर्वकीओर मध्यएशियातक इसमें खूब मैदानहै जिसको रूसीइस्पिटीकहते हैं—और आमेरिकावाले प्रियरी॥

इन दोनों भागों में से हर एक भाग में ज्ञातों की नई आबादी को मुख्य २ कामों से खेतीकरने की चेतना दीजाती थी--और मुख्य २ कामों का द्वारा बंद भी था--अनाज पैदाकरने की सरलता जहांतक सम्बंधिक थी दक्षिणी देश रूस में बढ़ाने के योग्य था—इसमें घने २ जंगल थे—इसके पहिले बीज डाला जावे—इसके साफ करनेमें बड़ा समय व्यतीत होता और बड़ा परिश्रम करने पड़ता—इसके प्रतिकूल दक्षिण में नई आबादी की ज्ञातों को न पेड़ों के काटने की आवश्यकता थी—और न सफाई की जरूरत थी—ज़मीन उनके लिये शक्ती साफ और अतिकाली और बड़ी कीमतीथी--अब लोग यह प्रश्नकरैंगे कि फिर किसान लोग उत्तरी जंगलों को इस्पिटी के क़ीमती मैदान पर क्यों बढ़ती देते थे--जहां ज़मीन उनके लिये तैयार थी॥

यादि ज़ाहिरा यह काम प्रतिकूल है परंतु इसका कारण अच्छा था कि उन अच्छे अगले समयों में भी किसानों को परिश्रम का जीसेरुचि न थी-और न वह जानते थे कि इस्पिटी के मैदान में खेती करना इतना सरलहै—परंतु वह खेतीही का शील नहीं करते थे—वरन यह भी ख्यालथा कि उत्तरी जंगलों में परिश्रमी फिनश की ज्ञातें रहती हैं जो अतिसम्मति कर्ता हैं और जो कोई ज्ञात वहां जाके बसती है तो उसको यह लोग कष्ट नहीं देते—इस बात पर कि नई आबादी की ज्ञातें उनको न सतावें--और इस्पिटी के मैदान में लुटेरों के समूह भरे हैं जो हमेशह सम्मति कर्ता खेती पेशा लोगों पर धावाकिरते हैं—और लूट मार धक्कामुक्की केशा केशी करते और उनको गुलाम बनाते—नई आबादी की ज्ञातें इन कामों और खेती दशावों को खूब जानती थीं—इसके जानने से उनको और रुचिहुई कि उन मैदानों में बसैं—यादि वह सब लोग निडरथे और भाग्य भरोसे बैठे मोछों पर तावफेरते थे—परंतु मोछों पर तावफेरने का हाथ इस्पिटी के मैदान के भयोंको शोचकर झट उतरजाता--और उनमें से बहुतेरों ने जंगलों में कठिन परिश्रम करना अच्छा समझा—इन दोनोंदेशों की आबादी और लोगों की चाल चलनकी प्रतिकूलतासे नई आबादी कीज्ञातों के चालचलन पर गुण पड़ा—यादि उत्तरीदेशों में बड़ीकतलकेपीछे नई आबादी की ज्ञातें बसीं परंतु रूस में सलाह और चैनहीरही—इसवास्ते

उस ज़माने के इतिहासियों ने उसकी ओर इतना ध्याननहीं दिया—इसके प्रतिकूल इस्पिटी के मैदान आवादकरनेमें कासकवालोंकी सहायताकी आवश्यकता न थी--और जैसा मैंने आगे वयानकिया है यूरुप की तारीखमें इससे जियादह रक्त होनेका वयान वहुतही कम देखपड़ेगा॥

प्रकट है कि यह फैलाव और उन्नति उत्तर व पूर्व और दक्षिणकी ओर खेती पेशा ज़ातों के कारण से आपहीआप होतीगई—परंतु इसमें संशय नहीं कि यदि प्रजाने इसमें आरम्भ किया परंतु गवर्नमेंटने भी वहुत कुछ शर्कत की॥

पूर्व के ज़माने में जव रूसमें वहुतसी पृथक् स्वतंत्र वादशाहतें पृथक् २ थीं तो स्ववंत्र देशके हाकिमों पर देशी और दुनियवी+दोनों कामों के शीलसे योग्यथा कि अपनी प्रजाकी रक्षाकरें और यह काम उनकी इस असली इच्छा के समान था—कि अपनीराज्य वढ़ायें जव पंद्रहसदी में मासकू के श्रेष्ठ वादशाहों ने वहुतसी राज्यों को एक में मिला लिया और अपने को ज़ार प्रकटकरदिया तो उन्होंने उसको करनीय काम कहा—कि प्रजा की रक्षाकि[illegible]ाय और राज्यकी उन्नति की उन्होंने और भी वड़ी २ युक्तियां शोचीं—उत्तरी और पूर्वी उत्तरी की ओर कोई कठिन परिश्रम नहीं किया गया--नोवगोरड की जम्हूरी राज्य ने सरलता से उत्तरी रूस पर यूरलपहाड़ तक क़ब्जाकरलिया और कासकों के एक छोटे से समूहने सेवेरिया को मासकूके शाहोंकी विना आज्ञा विजयकरलिया—अव ज़ारों को केवल यह करना रहगया कि विजय कियेहुये देशको मिला लें--दक्षिणी भागमें गवर्नमेंटने जो सहायता की वह औरही प्रकार की थी—खेती पेशा लोगों को एक वहुतही वड़ी सरहद्द पर हमेशह रक्षामें रखना पड़ताथा--सवस्थानों में डकैतों का भारी भयथा--धावे से वचने के लिये यह काम ज़रूरी था कि फौज रहै परंतु जो लोग सरहदपर रहतेथे उनकी रक्षा इस द्वारासे नहीं होसक्ती थी—जंगली डकैतों की ज़ातें निरंतर के लिये झुंड की झुंड उमड़आतीथीं उनसे सामना करने और उनको हरादेने के लिये वड़ी कटीली सेना की आवश्यकता थी—और कोई समय देशकी सर्व फौजी शक्तिभर सामनाकरने के योग्य नहीं होतीथी—तेरह और चौदह सदीमें तातारियों के समूहने देशपर धावाकिया—गांव और कसवों को

---

+दुनिया नाम सर्व भूमण्डल का है और देश भी एक उसका भाग है जैसे आर्यावर्त्त नामदेशका है अर्थ नाम देशकाहै दोनों में अन्तर है॥

जला दिया — और जहां कहीं गये लूटमारकी — और दो सदी के ज़ियादह तक अर्से में उन्होंने सर्दारों को बड़ा भारी करदिया ॥

मासकू के वादशाह धीरे २ उस तावेदारी से छूटगये जिससे उनका जीवन वृथामालूम होता था — आइवन शाह ज़ालिमने दक्षिणी वालगानदी के भाग के तीन सरदारों की रियासतोंको मिलालिया अर्थात् क़ाजान — कपचीक--और उस्तराखां--यह भय दूरहोगया कि किसी अन्यजातकी तावेदारी करनेहोगी — परंतु इससे उनसूवोंकी हमेशहकी रक्षानहीं हुई — जो वाहर वसेथे--जो चरवाही ज़ातें सरहद के निकट रहती थीं उनके धावे वरावर होतेगये -और क़ुरामिया की वाज़ार में जहां गुलाम वकतेथे रूस और पोलेंड का जीता जागता सौदा अर्थात् गुलाम मोललियेजातेथे ॥

एक खुलीहुई सरहदको चरवाही ज़ातों के धावोंसे वचाने की तीन रीतें हैं — प्रथम तो एक वड़ी दीवार दनाईजावै — द्वितीय एक ज़वरदस्त फौज रहे — तृतीय धावे वाले डाकू हमेशह के लिये तावेदार करलियेजावैं इन तदवीरों से प्रथम तदवीरके लिये जो रोमनवालों ने वरतानिया में और चीनियोंने अपनी सरहद उत्तरी और पश्चिमीमें अख्तियार कियाथा वहुत से रूसियों का व्यय है और रूससे देश में अत्यन्त अयोग्य--द्वितीयतदवीर जव कभी परीक्षा कीगई हमेशह नाकामही हुई — केवल तृतीय तदवीर से मतलव निकलसक्ताहै — गवर्नमेंटने अव अर्सेसे यह सम्मति नियतकी है कि ऊसर और कम आवाद इस्पिटी के मैदानों के मिलानेसें लाभ जसतस और उलटा वोझ पड़ताहै — परन्तु अपनी रक्षाके लिये वह देशोंको वरावर मिलाते जाती है ॥

राज्यके फैलावकरने में जो तत्परी गवर्नमेंटने प्रकटकिया उसकाफल यह हुआ कि पोलीटिकल कामोंको भी वड़ी उन्नतिहुई — जैसे टर्की की लड़ाइयोंके पीछे और दूसरी मलका कैथरायनके समय जो देश विजयहुये और मिलते गये तो दक्षिणी रूसका एक वहुत वड़ा भाग आवाद न था — इस वास्ते इस हानिको यों दूर करना पड़ा कि प्रवन्धके साथ लोग वहां जाके वसें — एशियाके सूवोंमें अवतक जमीनके ऐसे२ वड़े टुकड़ेहैं जिन पर किसी का क़ब्जा नहीं और उनमें कोई ऐसे भी हैं कि जो वसाये जावें तो वड़ा मुनाफा हो ॥

अव जो हम पूरवसे पश्चिमकी ओर ध्यानदें तो हमको मालूम होगा कि यह फैलाव सव औरही तरह का था — जहां आदि में रूसी और इसलाविनियन जातें आवाद हुईथीं — इसकेपश्चिमकी ओर जो देशहैं उसकी जमीन कम ज़ोरथी और आवादी ज़ियादहथी--इसवास्ते किसीको वहां जाके वसने

की इच्छा नहीं होतीथी—इसके सिवाय इसमें युद्ध चिंतक खेती पेशावाली ज़ातें रहती थीं--जो केवल इस योग्य न थीं कि अपनेदेशकी रक्षाकरें--वरन उनका मनोरथ था कि अपने पूर्वी पड़ोसियों पर धावाकरके देश छीनलें--पश्चिम की ओर कुछ खेती पेशा के लोगों के कारण से देश नहीं बढ़ा--वरन गवर्नमेंट ने कुछ जंगी शक्ति और कुछ हिकमतअमली से कामलिया॥

रूस पन्द्रह सदी में तातारियोंकी आज्ञानुवर्ती से पृथक् होगया—परन्तु इसकी पोलीटिकल रिहाई और कौमियत को पश्चिम की ओरसे कठिन कष्ट पहुंचने का भय था—इसके पश्चिमी पड़ोसियोंका भी यही मनोरथ था कि जातकी उन्नतिहो जैसा मैंने ऊपर बयान कियाहै--और कुछ दिनतक यह नहीं समझ में आताथा कि उन लम्बे चौड़े मैदानोंमें कौन मालिक होगा—जिसको हम रूसकी राज्यकहतेहैं उसके मुख्य २ दावेदार मासकू के ज़ार और पोलेण्डके शाह थे—कुछदिन पोलेंड के शाहोंको शाहंशाह होने की बड़ी आशाथी—जो कि पश्चिमी यूरुपसे बहुतही निकटथे--इस वास्तेउन्होंने बहुतसे नये २ सलाहके कामोंको धारण किया—जो लड़ाई के गुणमें नये २ प्रचलित कियेगये थे—इसके सिवाय नीपरनदीका कीमती मैदान तो उनके पासथाही—एक मर्तबा लूटेकासकों की सहायतासे उन्होंने मासकूभर विजयकरालिया और पोलेंडके बादशाहको मासकूकाज़ार बनाया—उन्होंने बड़ी शीघ्रता और बेपरवाही से इस काम का प्रबन्ध देना चाहा इसवास्ते मज़हब में लोगोंने कठिन प्रतिकूलता की और नये विजय कियेहुये देशोंसे तुरन्त निकालदियेगये—परन्तु देशकी दशा सब एकतरह पर नहींरही—और उसके उन आदेशकों को जो औरों की अपेक्षा शुद्ध हृदय थे साफ मालूमहोगया कि इस झगड़ेको कृतार्थी के साथ नियतकरने के अर्थ से उनपर योग्यहै कि उस पश्चिमी योग्यता की कुछ नकल उतारें अर्थात् उन्हींके वर्त्तावके अनुसार चलें—जिससे उनके शत्रुवोंसे इतनालाभ पाइये सन् १५५३ ई० में एक मल्लाह अंगरेज चीन और आर्य्यावर्त्त की रास्ता ढूंढते २ अचानक आरचिजल बन्दरस्थानकी ओर आया जो आर्कटिक महासागरके किनारेपर है—उससमय से रूसके ज़ारोंने इंगलिस्तानसे सौदागरी का सम्बन्ध नियतकिया—परन्तु यह रास्ता हर समय में लम्बी चौड़ी और भयंकर है—और वर्ष के एक बड़ेभाग में वर्फसे बन्दहोजाना है इनकष्टों के कारणों से रूसके राजाधिराजने परिश्रमकिया कि अन्य देशों के कारीगरों को बिलटकमहासागर की राहमें बुलवायें परन्तु उनकी कोशिशें लोविपनके हुक्मसे व्यर्थहोगई लोविपनके पास उससमय पूर्वीमहासागरका किनारा था—उनकी सम्मतिथी कि कोई नम्रमोची आदमियोंकी आज्ञा

पूर्वी आफ्रिका के महासागरपर सम्मति हुआकरती है कि मध्य आफ्रिका के जंगली निवासियों को तीव्रहथियार और गोला बारूद न देनाचाहिये ॥

पोलेंड के पीछे रूसका सबसे जियादह भयंकर दोस्त सूडन था--इसराज्य ने आरम्भ में बिल्तक महासागर के पूर्व बहुत बड़ा देश प्राप्त कियाथा—जिसमें नेवानदी की नरियां मिली थीं—जहां अब सेंटपीटर्सबर्ग है और अरसा तक उसको जी से रुचिथी कि जियादह विजयों की तदबीरें काममें लायें—कठिनतावों के समयमें जब कि पोलेंडके निवासियोंने देश को नष्ट भ्रष्ट करदिया तो सूडिन ने उत्तर और पश्चिमकी ओरसे मास्कू को विजय करलिया—और विजय किये हुये देश पर मालिक होने की आशाथी—बारहवां चारलस गष्पूनाथ बादशाह था और वैलाना—इसी प्रकारके परिश्रम इसके भी मशहूरहैं परन्तु उन परिश्रमोंके बयानकी ज़रूरतनहीं है॥

इन दोनों मित्रों के सामने में रूस सब प्रकारके कामों से निर्बल था—परन्तु दो काममें विशेष था—एक तो उसकी आबादी बहुत बढ़ीथी दूसरे गवर्नमेंट दृढ़ और मज़बूतथी जो हर कामके लिये ज़ाती फौज जमा करसक्ती है—इस मुक़ाबिलेमें कृतार्थी प्राप्ति करनेके लिये उसको केवल इसकी आवश्यकता थी कि यूरूपियन जातकी ऐसी सेना भूपितकी जाय—श्रेष्ठपीटर ने इस तरहकी सेना तैयारकी और उससे लाभभी खूब पाया—इसके पीछे पोलेंड के टुकड़े २ होगये—और जब इस अभागी देशके टुकड़े २ होगये तो रूसने चाहे वेचाहे बहुत बड़ा भाग इस लूटमें अपने क़ब्ज़ेमें करलिया--सूडन भी पोलीटिकल कामों में एक ना चीज़ देश होगया—और धीरे २ उसकी क़ब्ज़ा कीहुई जायदाद जाती रहीजो बिल्तक महासागर तकथी—उन देशोंमें बड़ी भारी रियासत फिनलेंडपर जो खिलीज फिनलेंडसे कुतबी महासागर तक है रूसने सिलह फ़िरीडरशीमके अनुसार सन् १८०९ ई०में क़ब्ज़ा कर लिया ॥

विजय किये हुये देशों का हाल एक नक्शे से खूब प्रकट होता है—निम्न के नक्शेसे वह फैलाव और उन्नति प्रकट होतीहै जो तीसरे आइवन के समयमें हुई थी—जिस समय स्वतन्त्र रियासतें एक में मिल गई और तातारियोंकी ताबेदारी से छूट गई थीं—बड़े पीटरके समय सन् १६८९ई० तक का हाल इस नक्शे से प्रकट होता है ॥

## मास्कूके ज़ार की सम्बन्धिक

| सन् की संख्या | | | रूसी वर्गमील |
|---|---|---|---|
| सन् १५०५ ई० में | तथा | तथा | ७५०२८ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सन् १५२१ ई० में | तथा | तथा | ४७००० |
| सन् १५८४ ई० में | तथा | तथा | १२५००० |
| सन् १५९८ ई० में | तथा | तथा | १५७००० |
| सन् १६७६ ई० में | तथा | तथा | २५७००० |
| सन् १६८२ ई० में | तथा | तथा | २६५००० |

इन दो लाख पैंसठ हजार वर्ग मील जमीन में क़रीब अस्सी हजार के यूरुप में थी और क़रीब एक लाख पचासी हजारके एशिया में यदि पीटर आज़म एक बड़ा फतह करनेवालाथा परन्तु उसने इतने देश अपनी राज्य में नहींमिलालिया जितने उसकी जगहोंवालोंने मिला लियाथा--सन् १७२५ ई० में उसके मरने के पीछे राज्य में सब मिलाकर बयासी हजार वर्गमील यूरुप में और एक लाख तिरानवे हज़ार वर्ग मील एशिया में थी नीचे के नक्शे से यह प्रकट होता है कि रूसकी राज्य में कितनी उन्नति हुई ॥

| अनुमान सन् | यूरुपमें रूसीवर्गमील | एशियामें रूसीवर्गमील |
|---|---|---|
| सन्१७२५ई०में | ८२००० | १९३००० |
| सन१७७०ई०में | ८४००० | २१०००० |
| सन्१८००ई०में | ९५००० | २१०००० |
| सन्१८१५ई०में | १०५००० | २१०००० |
| सन१८५५ई०में | १०६६६२ | २४५००० |
| सन्१८६७ई०में | १०६९५१ | २८४००० |

इस नक्शे में वह देश नहीं शामिल है जो आमेरिका के उत्तर और पश्चिम के भाग में था — और जिसमें जमीन क़रीब चौबीस हजार दोसौ दस रूसी वर्ग मीलहै — और जो रूसने सन् १७९९ ई०में राज्यमें मिला लिया था और सन् १८६७ ई०में आमेरिकाके मिले हुये देशोंमें मिल गयाथा — मध्य एशिया में जो देश हालमें रूसने विजय किया है उसके मध्य में कुछ ऐसा नहीं जानताहूं जो नक्शों से ठीक २ मालूम हुआ हो ॥

जब रूस एक बार देश को जीतलेता है तो एकाएकी उसको छोड़ना नहीं — परन्तु बड़े पीटरके मरनेके पीछे उसने चारस्थानों पर विजय किये हुये देश को राज्य में मिला लिया सन् १७२९ ई० में उसने अस्त्राबाद और माजंदरान फारसको दे दिया और सन् १७३९ ई० में काफ़गिरका एक भाग भारी दे डाला — और सन् १८५६ ई० में पेरसके सुलहनामा के अनुसार उसने डेन्यूबनदी के दहाने और बसर रूसियाकाराज्य एकभाग दे डाला और सन् १८६७ ई०में अपनी आमेरिकाकी जायदाद आमेरिका

के मिलेहुये देशोंके हाथ वेच डाला—इनमें जो वहदेश का भागभी मिला जेवँ जो खेवा निवासियों से फतह कियाथा और अमीर बुखाराको देडाला था तो मुजायका नहीं ॥

देशों के विजय के कारण जो आबादी बढ़ी और मर्दुमशुमारी सन् १७२२ ई० के अनुसार से प्रकट हुई वह नीचे के नक़शे में लिखी है ॥

| अनुमानसन् | रूसकीराज्यमें | रूसीवर्गमीलज़मीन | |
|---|---|---|---|
| सन् १७२२ ई० में | तथा | तथा | १४००००००० |
| सन् १७४२ ई० में | तथा | तथा | १६००००००० |
| सन् १७६२ ई० में | तथा | तथा | १९००००००० |
| सन् १७८२ ई० में | तथा | तथा | २८००००००० |
| सन् १७९६ ई० में | तथा | तथा | ३६००००००० |
| सन् १८१२ ई० में | तथा | तथा | ४१००००००० |
| सन् १८१५ ई० में | तथा | तथा | ४५००००००० |
| सन् १८२५ ई० में | तथा | तथा | ६०००००००० |
| सन् १८५१ ई० में | तथा | तथा | ६८००००००० |
| सन् १८५८ ई० में | तथा | तथा | ७४००००००० |

रूसका देश दिन२वढ़तागया—परन्तु विजय कियेहुये देशों पर रूसका कम गुण पड़ा—और उन्होंने अपना डौल और वजा नियत रक्खा—बालतक के सूबों में अर्थात् पोलेंड और फिनलेंड के मिलाने में उसने शहरी प्रबन्ध का एक भाग भारी वहां के निवासियों के अख्तियार में रक्खा—हाल में फिनलेंड के हाकिम खुद वहां के निवासी हैं—और वहां का सिक्का प्रचलित है और वहां के चुंगी के कारखाने हैं—और रूसी आबादी दो प्रति सतक से भी कम हैं—उन सूबोंतक में जिनमें कोई मुख्य अख्तियार शहरी प्रबन्ध का निवासियों को नहीं प्राप्त है—आबादी पृथक् जातों की है जैसा मैंने पृथक् उल्लासों में बयान किया है—जहां कहीं रूसी और पृथक् जात के लोग तदबीर की पृथक् दशा में हैं जैसा एक जात का खेती पेशा है और दूसरीका चरवाही वहां पृथक्जातोंका डौलडाल एक नहीं होता—और जहां की तदबीर में प्रतिकूलता नहीं होती वहां मज़हब के कारण में ऐसीही एक हद अन्तर कर्ता नियत होजाती है—जिन जातों का मज़हब श्रेष्ठ दर्जे का नहीं है बरन अधगवढ़ा हैं वह पुराने रूसी मज़हब के पक्के सहायक बनजाते हैं—परन्तु मुसलमान और रोमन कैथोलिक और प्रॉटिस्टेंट पूरे२ रूसी नहीं बनते—ज़ार की प्रजा में इसी कारण से इसको बहुतही पृथक्

ज़ातें देखपड़ती हैं—जो बहुधा एक दूसरे के निकट रहती हैं—अनगिनती तूरानीज़ातों का तो क्या बयानहै परन्तु रूसी जरमन और पोलेंड निवासी और फिनलेंड निवासी और जारजियावाले और आरमिया वाले इनमें इतनी प्रतिकूलता है जितनी फ्रांसीसी और जरमन और अतालिया वालों और अंगरेज़ों में है॥

कुछ वर्षों के बाद परिश्रम कियागया कि प्रथक ज़ातों का ढंग चाल एक होजाय—और मुख्यश्लोकल प्रबन्ध के डौल और रिआयतें नष्टकरडाली जायं और फौजी नौकरी की एक सामान्य रीति प्रचलित हो और राज्यके कुल भागोंमें रूसी भाषा सर्कारी दफ्तरोंमें प्रचलित हो—और मजहबी कामों में भी कुछ परिश्रम कियाजाय और इसी प्रकार के और पृथक् द्वारा भी हों इन तदबीरों के अन्तमें कृतार्थी की बाबत जिनसे हाल साल बड़ीही नाराज़ी फैली हुई है—सम्मति का प्रकट करना भयसे खाली नहीं है—परन्तु इसका मनोरथ सस में जीका लुभाने वालाहै—और जो उमंग उसे उन्नति देती है वह तवज्जह के योग्य है—बहुतेरों के दिलों में तो यह उमंग केवल इस कारण से पैदा होती है कि उनको अन्य देशों से मुख्यकर जरमनी केडौल से एक प्रकार की शत्रुता है जिसको कोई हकीमी कहते हैं—ज़ाती शत्रुता है—और कोई में यह उमंग औरही पृथक् डौल से पैदा होतीहै—उनकी सम्मति है कि जो रिहाई के ख्याल घराने की गुलामी के समय पैदाहुये थे उनके अनुसार तुरन्त बाहर के सूत्रों में कार्रवाई होनेचाहिये—और किसानों को ज़मीन मिलनाचाहिये और देशी समाज की गवर्नमेंट को स्वतंत्रता देनीचाहिये—और ज़मीनो के मालिकों की मातहती से रिहाई देनाचाहिये—और कारीगरों को धनवानों के ज़ुल्म से बचारखना चाहिये और जो आबाई अख्तियार व्यर्थ उनको प्राप्तहैं उनकेबदलेमें वह विद्याके प्रबन्धका डौल प्रचलित करना चाहिये जो पाठशालों में पढ़ायाजाता है॥

नयेख्यालों के प्रबन्धकों की सम्मति जो असली कामों को नहीं जानतेथे—बहुतेरे इंगलिसस्थान की सम्मति से प्रतिकूल है—वह कहते हैं कि तुम लोग अंगरेज़ों के अमीरों से विशेष घमंडी हो—और अबतक पुरानी लतें नहीं छूटी हैं—तुम घमंड करते हो कि हमारे यहां क़ानून में सब बराबर हैं परन्तु तुम्हारे यहां क़ानून से बराबर होना तो दरकिनार रिआयत बहुत होतीहै—और जबतक ज़ालिम आदमी कुछ क़ानूनी कामों का बर्ताव करता है तब तक उसे अख्तियार है कि चाहे जितना ज़ुल्मकरे—तुम्हारी तरह किसी काम में आपुसी सामना करने की कोई हद नियत नहीं है—वरन तुम मुक़ाबिले को पैदाकरते और रचा करते हो—निदान बलज़ोर मनुष्य चाहे

वे चाहे विलटजाता है—और यह वल उसको नष्ट करदेता है—अमीरी का घमंड और शख़्सी रिहाई का प्रेम यही दोनों वातें तुम्हारे देशकी पोलीटिकल जीवन की दो मुख्य जड़ें हैं--और जो देश तुम्हारे हाथ में हैं उनपर भी तुम चाहे वे चाहे यह गुण अवश्यही डालते हो—इसके प्रतिकूल हम रूसवाले पक्के और पूरे जम्भूरी राज्य के ज़िम्मेदार हैं—और हालके नये ख्यालों के वकील और सहायक—हमारी सम्मति है कि जिस वस्तु को तुम क़ानूनी हक़ समझते हो वह अच्छा नहीं है—वरन हमारी सम्मति है कि वरावर होने के लिये क़ानून को इससे बिशेष कठिन होना चाहिये-- अमीरों की तावेदारी से हमको मुख्य शत्रुता है—और चाहिये जिस डौल पर हो हम जहां कहीं देखेंगे उसको निर्दयता के साथ दूरकरैंगे—मिलेहुये सूबों की वावत इसकाम में रूस और इंगलिस्तान की हिकमत अमली में वहुत वड़ा अन्तर है—इंगलिस्तान हर समय पर उन जजीरों को नये सिरे से काम में लाता है जिनसे मौज़ों की आवादी क़ैद होजाती है—इसके प्रतिकूल रूस उन क़ैदों को दूरकरदेता है और सताये हुये आदमियों को जो किसान हैं छोड़ देता है निदान जो कभी तक़दीर यह दिखाये कि कोई ऐसा देश जिसका शहरी प्रवन्ध अंगरेज़ों के अनुसार हो रूसकी मूठ में आजाय तो छोटे दर्जों की एक जमआत खुश होजायगी—कि धन्य है ईश्वर हमारे कष्टों की दूरकरनेवाली गवर्नमेंट आई—यह हमारी राज्य आर्यावर्त्त के प्रवन्धकों की ओर इशारह है॥

यह शोचना कि स्वतन्त्र इंगलिस्तान ज़ालिम है—और स्वतन्त्र ज़ालिम अर्थात् उपाधी रूस रिहाई का पैगम्वर और देवताहोगा वहुतेरोंको असंशय व्यर्थ और पोचपादरहुआ मालूमहोगा—परन्तु इससे नाहीं न करनाचाहिये कि इसमें किंचित् सचाभी है—अदलावदल ख्यालों का जो आलमगीर है उससे रिहाई और न्यायके ख्याल पृथक्नहीं हैं विश्वासकरके वह समय दूर नहीं है जव लिव्रलसमूहके पुराने और अगले समयोंके जम्भूरीराज्यकेख्याल चैन व आरामके वावत कुछ वजनी न मालूमहोंगे—यहभी होसक्ता है कि हालके ख्याल लिव्रलसमूहके एकादिन कितना व्यर्थ मालूमहों—चाहे जो कुछ हो इसमें शक नहीं कि रूसके किसान सुन्दर कारणसे अपने को आशीर्वाद देसक्ते हैं—कि उनको एक रूसी स्वतन्त्र ज़ालिम वादशाहने रिहाई दी—न कि हाउसआफकामंस अर्थात् मन्त्री सर्व राज्यने और यहभी विश्वासके योग्य कामहै कि कोई विजयाकियेहुये देशों में छोटे दर्जे के लोगों को वहफायदा प्राप्तिहै जो उनको अंगरेज़ोंकी राज्यमें न प्राप्तिहोते—विजय कियेहुये देशों में सबसे ज़ियादह कठिन लोग रूसके प्रवन्धके होनेका इस

हिकमतअमली पर बरदाश्त कियागया नहींहोसक्ता जो गवर्नमेंटने धारण की है—बरन उन वसीलों पर जो हिकमतअमली के अनुसार कार्रवाईहोने के लिये धारण कियेगये हैं—रूसमें शायद बहुतेरे शिनोविनकस ओहदेदार बहुत होंगे—परन्तु जो बड़े धर्मवान् और तीव्रअफसरहैं वह नहींचाहते कि बाहरके देशों में निकालदियेंजायं—उनको मध्यराज्य में अति निकट सरलतासे काम मिलजाता है—इसका फल यह निकलताहै कि बाहरकेदेशों का डौलडाल विशेषकर ऐसे लोगोंके हाथमें है जो नालायक और बदनाम हैं—औ हम सरलतासे समझसक्तेहैं कि फिनलेंड और बालतिक के सूबों को उज़र है कि इसप्रकारके प्रवन्धक उनपर धावाकरैं—और वह पैरवी के साथ उस बाक़ी खुद्मुख़्त्यारी की रक्षा करतेहैं—जो उनको अबतक प्राप्त है इस काम में रूसको जरमनवालों से सबक़लेना चाहिये—जिन्होंने अपने अच्छे अफसर आन्सीस और लारियन को भेजे थे॥

यह तो बीते ज़माने का बयान था—अब हम सबतरहसे कहसक्तेहैं कि जो हमने सहीतरहपर रूसके इतिहासको पढ़ाहै तो प्रकटहै कि उसके फैलाव और उन्नतिके मुख्य मतलब यहथे कि नई आबादियों को अपनासे उन्नति हो—और सब धावावालोंसे सबको और चरवाही ज़ातोंसे मुख्यकर बचेरहैं—और श्रेष्ठ पोलीटिकलकाम प्राप्तहों—जैसे साहिलमहासागरतक पहुंचने की इच्छा—और उसकी कार्रवाई विशेषकर गवर्नमेंटकी स्वतन्त्रता और ज़बरदस्ती और देशकी दशासे विशेष सरलहोगई है—इसके पहिले कि मैं आगे ज़माने का बयान करूं—मुझे शायद फैलाव और उन्नति के दो ज़ियादह कारणोंकी बाबत कुछ बातें कहनेचाहियें—इन कारणों में से एक तो बंद होजाता है—दूसरा अब पैदाहोते चलाहै—अर्थात् देशके फैलावकरने और बढ़ाने का लालच जो अहमक़पनहै—और यह ख्याल कि ज़ातके सौदागरी लाभों की उन्नति हो॥

और ज़ातों की तरह रूसी भी इसलालचसे पृथक् नहीं हैं आम इससे कि इन विजयों से कोई अमली फायदाहो या नहो—जैसे इसख्याल से कि आर्य्यावर्त्त के स्वामी होजायं और उसकी लम्बी आदमियों की आबादी जो तमाम रूसकी राज्य की आबादीसे बहुत विशेष है उनकी प्रजाहोजाय—केवल ऐसे प्रबन्धकों को चेतनादीजायगी जो पढ़े हैं परन्तु कढ़े नहीं—और शायद कोई शेखचिल्ली ऐसे भी हो जिनकी समझमेंहो कि जो तमाम एशियाको रूसकी राज्यमें मिलादें—तो सल्लल्लाहु-परन्तु इस प्रकार की मूर्खता और स्वप्न ध्यानकी बातें और मूर्खता की ढिठाई जो वह कोई समय बयान करते हैं इसयोग्य नहीं हैं कि उनपर निगाह ध्यान

कियाजाय – जो लोग पोलीटिकल कामों में साझी नहींहोते उनके ख्याल पोलीटिकल कामों की बावत स्वप्न और ध्यान में व्यर्थ हैं – परन्तु जैसेही ज़िम्मेदारी का बोझा उनके कांधोंपर रक्खाजाता है वैसेही वह तुरन्तजाग उठतेहैं- जिस आदमीका कोई सर्कारी मर्तबा होगा वह इसप्रकारके पोच-पादरहुआ मंसूबों में कदापि न पड़ेगा – जो रूसी विश्वासदारहैं वह अब समझनेलगे हैं कि देशकाफैलाव और ज़ाती बड़प्पन यह शब्द * मुरादिफ नहीं है और देशकी विजय बहुतेरे फायदों के बदले बोझा होजाती है॥

अब रहा यह ख्याल कि ज़ातके सौदागरी फायदों को उन्नतिदीजाय इसकी बावत यह मानलेनाचाहिये कि यह इससेभी ज़ियादह कठिन कामहै और विश्वासकरके उसके बलको घटने के बदले और उन्नतिहोतीजायगी-- अब रूसका यह हौसिला है कि वह बहुतबड़ी सौदागरी और कारीगरीकी ज़ात बनजाय – और उसको विश्वास है कि अपनी विशेष कुदरती आमदनी और प्रजाके मनोरथ के भारी इरादे के द्वारासे वह इस हौसिलेके पूरा करने में कृतार्थहोगा – होसक्ताहै कि अंगरेज़लोग एकदमसे यह न समझसकैं कि देशके फैलावसे इसकामको क्या सरोकार है इसवास्ते बेहतरहै कि इसकामकी बावत रूसियों के ख्याल प्रकट करादियेजायं॥

श्रेष्ठ बरतिन की आजकल ऐसी दशा है जैसे किसी कृतार्थ दस्तकार की होतीहै – जिसने अपने निगहबानों को हरा दिया – और उनके दिलों में असन्त डाह और परसन्ताप पैदा करादियाहो – उनके ख्यालोंको न्याय की बुनियाद कहकर एक नया और अनोखा प्रश्न प्रचलित किया गयाहै-- कहा जाताहै—इंगलिशस्तान अपने पोलीटिकल कामों को कज़ाकानासे उन जातोंका जो जोंककी तरह ख़ून पीताहै जिन्होंने कम उन्नति की है – यदि उसको किसी जातके सामनेसे डरनेका कोई कारण नहीं है इस वास्ते वह अच्छी सौदागरी की बुनियाद नीचों को जुम्मा करता है और अन्य देशों में अपने हाथके काम इस विशेषतासे भेजता है कि वहांके देशी निवासियोंके हाथके काम इस आंधीसे नष्टहो जाते हैं – लंडन और मीचिस्टर के सौदागर और बैलरकेकारीगर औ कवियोंका यहअजीबशब्द अपने बड़प्पन हालके अनुसार यह पढ़सक्ते हैं – कि ( यदि सुवर्ण सब धातों में बजनी है तो भी इंगलिशस्तानमें पैदा करताहै—अर्थात् वहां हाथियोंकी सड़कहै— और आर्यावर्तके निवासी जो जोतते बोते हैं उसकी पैदावार हमारे भागमें आतीहै – औरजो लोग परिश्रमकरतेहैं और उस मेहनतकाफल हम पातेहैं--

---

*जिस शब्दके दो अर्थहों उसे मुरादिफ कहते हैं॥

सब जातें इंगलिस्तान को मानो फल देती हैं—परन्तु यह हमेशह योंहीं नहीं रहसक्ता कि निधड़क सौदागरी के धोखे अब मालूम होगये और खुल गये—और जातों को मालूम होगया कि रक्षा युक्त सौदागरी के डौल के उपयोगी द्वारासे वह ब्रटिसकी गुलामीसेरिहाईप्राप्ति करसक्ती है—यह ख्याल और किसी देशमें इतनी रिहाईसे नहीं प्रकट किये जाते जैसे रूस में हैं—और उनसे वहां यह फल निकला कि जो प्रबन्धक बड़ेही पक्के लिब्रलहैं शत्रुताके समय वह छापे की रिहाई के कुल कैदों पर बराबर धावा करते हैं—और जब हकूमत पर होतेहैं तो उन क़ैदों को अपने मुख्य काममें लातेहैं—इसवास्ते रूसियों का स्वभाव है कि चिल्लाने की उमंगके लालित्य वर्णन के साथ हमारी सौदागरी और कारीगरी के बड़प्पन पर धावा करतेहैं—और उसके साथही यहभी स्वभावहै कि उससे बराबरीकी फिक्र करतेहैं—परन्तु जो द्वारा वहकाममें लातेहैं वह उन वसीलोंसे पृथक् होतेहैं जिनसे हम काम लेतेहैं—उनको मालूम है कि बेधड़क सामनेसे अवश्य हारि होगी—इस वास्ते जहां कहीं उनकी राज्य है मानों वह एक प्रकार के सौदागरी किले अर्थात् गढ़ बनालेते हैं—जैसे चुंगी की चौकी नियत करदी जिससे और देशों का बना हुआ असबाब कष्टसे जा सक्ता है इस द्वारासे वह मैनचिस्टर और बरमिंगम के कारीगरों की लूटसे अपनी प्रजाको बचाते हैं और मास्कू और सेंटपीटर्सबर्ग के सौदागरों को हाथके काम पर संतोष करते हैं—वहां के निवासियों के लिये मास्कू की वस्तु खरीदने में इतनी विशेष हानि नहीं है जितना मैनचिस्टर की वस्तु का मोल लेना हानि कारक है— यद्यपि मास्कू में सर्व वस्तुवों का मोल महंगा है और मैनचिस्टर में सस्ता है॥

चाहे यह ख्याल कैसेही अशुद्ध क्यों नहो इसमें संशय नहीं कि रूस निधड़क सौदागरी नहीं सामर्थ्य करेगा—इसवास्ते रूस जो देश का फैलाव कररहा है तो इससे उसका यह भी मनोर्थ है कि सौदागरी को विशेष फायदा पहुंचै—यदि रूस में इतनी कारीगरी नहीं होती कि उसका मनोर्थ पूर्ण होसके इसवास्ते वह अब यह नहीं करसक्ता कि और देशों को इस बनज में विजय करै कि कारीगरी वस्तुवों की वहां खूब बिक्री होगी—हाल के समय में भी रूसियों को देशों फैलाव का मनोर्थ कई कारणों से है—और उन कारणों में एक यह भी कारण है कि उनके निकट इससे रूस की सौदागरी को फायदा होगा—खैवाके मामिलेमें इसका एक उदाहरण मिलता है—जो खैवाके सरदार यह शर्त मनसे जी से पूरी करते जो उनको सन्धिके अनुसार पूरी करनी थी तो रूसी कदापि धावा न करते—परन्तु जब कि इस धावे

में जीतगये तो प्रतिज्ञा पत्रके कुछ पदोंसे सिद्धहुआ कि सौदागरीके फायदों पर दृष्टि रक्खी गई थी ॥

रूसके इस मनोरथकी बाबत कि देश बढ़ाया जावे एक बात और बयान के योग्य है कि रूसकी पृथक् जातें जिनसे रूसकी राज्य बनी है आगे कैसे रहेगी—इस जांचमें सबसे यही बेहतरहै कि पहिले इस प्रश्नके सलिल भाग से आरम्भ करें और फिर धीरे२कठिन कामों को हल करें ॥

उत्तर और पश्चिम की ओर तो रूस का इतिहास और देश का फैलाव समाप्तहोचुका- मुख्य उत्तरमें जाना कठिन है जब तक उत्तर और दक्षिणके मध्य देशोंमें जमीन आबाद और रहनेके योग्य न मिलै तबतक फैलाव नहीं होसक्ता और पश्चिम की ओर भी बढ़ना कठिनहै—सन् १८६० ई०में फिनलैंड विजय करनेसे रूसको मानों उत्तरी और पश्चिमी सरहद शक्ती बनी हुई मिलगई—और यह विश्वासके योग्य नहींहै कि रूस उत्तरी इस्कीन्डनेवाके उजाड़ पहाड़ों के कोईभाग राज्यमें मिलालेवेगा—जरमनीकी ओर देशके मिलानेकी न इच्छाहै और न होसक्ताहै—रूसकी इससे कदापि यह इच्छानहीं होसक्ती कि अपनी पश्चिमी सरहदपर ऐसी जरमनकी प्रजाबसायें जो नाराजरहे—जो इसप्रकारकी इच्छा उसकीहोती भी तो इसमनोरथकोवह पूरा नहीं करसक्ता क्योंकि जरमनी अपनीराज्यको बखूबी रक्षाकरसक्तीहै॥

पूर्व और दक्षिण और उत्तरकीओर यहप्रश्न इतना सादा नहीं है--रूसके जो कब्जे आमेरिकामें थे और जो हालमें बेचे गये इससे साफ साबित होता है कि रूसने बुद्धिमानीके साथ यह बात ठान लिया है कि खिलीज बहरंग के इसी ओर रहेगा यदि जापानके कोई टापुओं पर उसका रहनाहो परन्तु उनका मिलना कठिन है—इसमें संशय नहीं कि रूसने हाल में सिगालीन टापू जो आमूर देशों के निकट है मिला लिया है—आगे उक्त टापू जापान के सम्बन्धिकथा-- परन्तु यह टापू केवल इस कारण काममें आताहै कि इस में रूसके कैदी रहैं—जो रूसी और जियादह इस ओर बढ़े और जापान की गवर्नमेंटको उनका रोक देना मुनासिब मालूमहो तो सरल्तासे रोक दिये जायं—यदि उनको देश का बल बहुत है परन्तु जापान महासागरने उनके बलको व्यर्थ करदिया—क्यों कि लोहेके जंगी जहाज इस में बखूबी डूब जातेहैं—जो चीनकी राज्यकी ओर रूस बढ़े तो इस सरल्तासे रोका नहीं जा सक्ता—इसका दारमदार चीनियों परहै कि रूसके धावेको किस स्थान पर और क्योंकर रोकें रूसके पास चीनियोंकी सरहद के निकट इतने देश हैं कि रूस उनको कई वर्षों तक काम में नहीं लासक्ता—इसवास्ते उस देश में नई जमीन मिलानेकी उसको चेतना नहीं होती—परन्तु हां यह होसक्ता

है कि चीन का पोलीस अपना करनीय काम न करसके—इस दशा में यह भी होसक्ता है कि रूस समझे कि अब चीनका मिलाना जियादह सरल है और इतना खर्च भी अब नहीं होगा—इस समय रूसकी मूठी में एक छोटा सा चीनी सूबा है—और उक्त सूबाको रूस उससमय तक खाली नहीं कर सक्ता जबतक चीनी गवर्नमेंट चैन नियतकरनेकेलिये बहुत भेजनभेजे—देश लेनेका खर्चाकम करनेमें विशेष आबादीका अवश्य शील रखना चाहिये-- जब जमीनकी आवश्यकता नये किसान बसाने के लिये होती है तो धावा होने का मनोरथ मांगेहुये देशकी विशेष आबादीके हमेशह प्रतिकूल होता है अर्थात् जब किसी देश में असली निवासियोंकी कमी होती है तो उसकी जमीन की पैदावार का बल कम नहीं होता—और नये किसानोंके बसाने की जगह बाकी रहतीहै—परन्तु जब जमीन इस कामके लिये दरकार नहीं होती जैसे चीनकी सरहद्द पर है—तो नये सूबोंके मिलाने का मनोरथ हमेशह इतना होताहै जितनी उसमें आबादी विशेष होतीहै -जो देश आबाद नहो और जिसमें नई प्रजाको बसाना मंजूर नहो उसको लेना अवश्य जी का बोझा होगा क्यों कि उसमें रुपया खर्च न करना पड़ेगा और महसूल कुछ न मिलेगा—परन्तु इसके प्रतिकूल जिस देश में आबादी विशेष हो उसमें टिकट लेने का बहुत समय मिलता है—और नई २ मंडियां जाती सौदागरीके लिये बनती हैं इस कारण से उसके प्रबन्धके खर्चे से जियादह मिल रहता है—निदान जो हमको शुद्ध समाचार रूसकी एशियाई राज्यके मालूम होजाते और उसकी आबादी आदिकी संख्या ठीक २ मालूम होती तो मध्य एशिया में जो रूसकी राज्य फैलती जाती है उसकी सचाई को हम एक हिसाब के सरल कायदे से जांचते ॥

अब हम एक और प्रश्न पर बहस करते हैं जिससे हमारे मतलब निकलते हैं—और वह सही और दृढ़ रहने का अपेक्षा चीन की राज्य के है-अर्थात् यह प्रश्न कि रूस हिंदूकुश और अफ़गानिस्तान की ओर बढ़ा चला आता है—दुनिया के इस भाग की विद्या मुझको ऐसी नहीं है कि प्रश्न पर स्पष्ट विवादकरसकूं--परन्तु मैं आम बुनियादों को साफ़ २ बयान करताहूं जिनमें उनलोगों की बुद्धि बुनियाद कीगई होनी चाहिये जो मुझसे अच्छा इसदेश को जानते हैं ॥

सब लोगों को संशय है कि रूस जो इस ओर बढ़ा चला आता है उसको देश के लेने का लालच प्रयत्न है—और उसका दांत भारतवर्ष पर है—बहुतेरों को ख्याल है कि जार रूस जब चाहे अपने श्रेष्ठ मंत्री को आज्ञा दे कि यहां तक तो हमारी फौज जाय परन्तु खबरदार आगे न बढ़े—और

जो जार ऐसी आज्ञा दे दें तो फिर सब कष्ट सरलता से दूरहोजायं--कोई महाराज जो अपने को बुद्धिमान जानते हैं इसबात को नहीं मानते—वरन इसबात को धारण करते हैं जो इससे ज़ियादह बुद्धिमानी की तरह है वह कहते हैं कि हाल साल जो जार रूस हैं वह लालची आदमी नहींहैं—न आर्यावर्त्त को विजयकरना चाहते हैं--खैर यहांतक उनकी बात शुद्ध है परन्तु जो कि वह अपने पुराने पक्षपातों का पीछा नहीं छोड़ते इसवास्ते वह कुछ गोलमोलकहकर रहजाते हैं--जैसे एक भूत जब किसीआदमी के शिर से उतरा तो एक सुवर के गले में घुसकर उसको ऐसा सिड़ी बनादिया कि वह दरिया में कूदपड़े इसी तरह से इस देश लेने के मनोर्थ को भी एक प्रेत समझिये- कि शाहन्शाह रूस के शिरसे जो उतरा तो उसके तुरकिस्तान के नियत किये हुये अफसरों पर सवार हुआ—अब उनको उस सरहद्द से इधर ढकेलरहा है जो रूस के देश को अंगरेज़ी अमलदारी से पृथक् करतीहै—इसीतरह से उन महाराजों को भी ऐसाही कुछ समझलीजिये--कि ज़ार दूसरे अस्कंदर की जो कुछ दबावकरते हैं वह अच्छा करते हैं—परन्तु वह भूत उनके शिरसे भी नहीं उतरता—और कभी उसके योग्य नहीं होते कि आर्यावर्त्त पर धावा होनेसे शक्ती मनाकरनेवाले रूसकी राह के रोकनेवाले होंगे ॥

यहबात विश्वास के योग्य है कि कोई रूस के अफसर तुरकिस्तान के नियत किये हुये हमेशह यही चाहते हैं कि कहीं लड़ाई भिड़ाई हो तो अच्छी दिल्लगी हो—और हमको उन्नति काभी समय मिले—और उनमें से कोई आप ज़ार के हुक्मों से भी अन्तर करते हैं—जैसे जनरलशरनायफ ने एक मशहूर समय पर किया था--परन्तु जो आदमी रूसका हाल जानते हैं वह इस बात को कदापि न मानेंगे—कि यह आदमी अपने उच्च अफसरों की आज्ञा खंडन देखकर और जानकर करते हैं--और अपनी गवर्नमेंट को ज़बरदस्ती नयादेश विजयकरने पर लाचार करते हैं- यद्यपि रूस की बिल्कुल लगाम इस दर्जे को पहुंची है कि प्रबन्ध के खण्डों में उसको खूब दख़ल हो—परन्तु इतना बल तो वह अवश्य रखता है कि अपने अफसरों को नये २ सूबे अपनी राज्यमें न मिलाने दें—परन्तु यह कि अति बलिष्ठ कारण उनके मिलाने के उपस्थितहों—जब बलिष्ठ कारणों को हम बयान करचुके हैं ॥

रूसकी एशियाई सरहद्दभर में मुद्दतसे यह बहस होरही है कि आया इस देशकी रक्षा सेनासे करनी चाहिये—या उसको अपनी राज्यमें मिलालेना चाहिये—थोड़ाही काल बीता कि देशके लेने में आगे पग न धरने में जो कष्ट और दोषदुःख हैं वह काफ़गिरके इलाके देशमें बखूबी प्रकट होगये हैं—

काफ़गिर की ज़ातैं यह समझनेलगीं कि रूसकी प्रजाको सरहद के उस तरफ जाकर नष्टभ्रष्ट करना केवल एककाम माफ नहींहै वरन बड़ा नेकीका कामहै—जिसप्रकार अगले ज़मानेमें इस्काटलेण्डकीपहाड़ीज़ातैं इंगलिस्तान पर सेना लेजाकर पशुओं को चुरालेजाना बड़े बड़प्पन की बात समझती थीं--इन धावोंके रोकने के लिये रूसकी गवर्नमेंटने कासक के कुछ रिसाले अज़फ महासागर से खिज़र महासागर तक नियतकरदिये--परन्तु इसरक्षा की तदबीर में केवल खर्च का खर्च विशेष हुआ और मतलब का मतलब न निकला—लाख २ युक्तियां और अग्रशोची किया—परन्तु लुटेरोंके समूह के समूह चुपचाप या ज़बरदस्ती सरहद के इस ओर दर्राये चलेआये और बहुतसा माल ग़नीमत से लेगये—खैर वर्षोंतक परीक्षा प्राप्तिकरके रूसियों को मालूमहुआ कि इनधावोंके रोकनेका उपाय केवल यहीहै कि उन लुटेरी ज़ातों को विजय करके अत्यन्त कठिन प्रबन्ध उनके देश का कियाजावे—यहकाम ध्यान के योग्य और सब का उपदेशक है कि जब फौजी हकूमत ऐसे हरेभरे और सुन्दर देश में नियत कीगई जैसेसूबा कुबाआन और सूबा तैरक है और इसमें बहुत रुपया व्ययहुआ परन्तु फिरभी नाकामीही हुई—तो यहबात सरलतासे समझ में आसक्ती है कि ऐसी हकूमत मध्य एशिया के लिये कितना ना मुनासिब है जिसकी सरहद ऐसी लम्बी चौड़ी है और जिसके बहुतेरे भाग इस योग्य नहीं कि किसान उसमें बसायेजायें--अब भी यह गप्प विदित है कि बहुतशीघ्र आवश्यकता इसबात की होगी कि तुर्क हमेशहके लिये हराये जायं॥

यदि यह सच है जैसा लोग कहते हैं कि लूटेरीजातें सुखमें उसी दशामें नियतरहसक्ती हैं जबतक जानती हैं कि जो मुल्कके प्रतिकूल कोई कामकरें गे तो शत्रुधावे करके उन्हीं के देशमें उनको दण्डदेगा और फिर उनकेमुल्क के लिये कोई स्थानबाक़ी न रहेगा--तो यह सम्भव होती है कि रूस और ब्रटिस की हद के मध्य में कोई ऐसा देश नहीं रहसक्ता जो दोनों में एक की अमलदारी न समझीजाय—हां जो कोई भारी उजाड़ खंड देश ऐसा हो कि चीनकी भारी दीवार का काम देसके तो और बात है—जो इन दोनों राज्यों के मध्य का देश आबाद हो तो उसमें सैकड़ों मील के फ़ासलेतक को सब डाकुओं और बदमाशों को आराम मिलसक्ता है—जो क़ानून की कुछ क़दर नहीं करते—और यह आशा नहीं होसक्ती कि कोई योग्य देश इसप्रकार के पड़ोसियों को पड़ोसमें रहनेदे—जो इसप्रकार का देश निकट होता तो रूस इंगलिस्तान से न्याय की रीति से यह कहसक्ता था कि महाराज हम उसको मुनासिब नहीं रखसक्ते कि हमारे ऊपर ऐसे२ डूंढूंट

जो ज़ार ऐसी आज्ञा दे दें तो फिर सब कष्ट सरलता से दूरहोजायं--कोई महाराज जो अपने को बुद्धिमान जानते हैं इसबात को नहीं मानते—वरन इसबात को धारण करते हैं जो इससे ज़ियादह बुद्धिमानी की तरह है वह कहते हैं कि हाल साल जो ज़ार रूस हैं वह लालची आदमी नहींहैं—न आर्यावर्त्त को विजयकरना चाहते हैं--खैर यहांतक उनकी बात शुद्ध है परन्तु जो कि वह अपने पुराने पक्षपातों का पीछा नहीं छोड़ते इसवास्ते वह कुछ गोलमोलकहकर रहजाते हैं--जैसे एक भूत जब किसीआदमी के शिर से उतरा तो एक सुवर के गले में घुसकर उसको ऐसा सिड़ी बनादिया कि वह दरिया में कूदपड़ै इसी तरह से इस देश लेने के मनोर्थ को भी एक प्रेत समझिये- कि शाहन्शाह रूस के शिरसे जो उतरा तो उसके तुरकिस्तान के नियत किये हुये अफ्सरों पर सवार हुआ—अब उनको उस सरहद्द से इधर ढकेलरहा है जो रूस के देश को अंगरेजी अमलदारी से पृथक् करतीहै—इसीतरह से उन महाराजों को भी ऐसाही कुछ समझलीजिये--कि ज़ार दूसरे अस्कंदर की जो कुछ दबावकरते हैं वह अच्छा करते हैं—परन्तु वह भूत उनके शिरसे भी नहीं उतरता—और कभी उसके योग्य नहीं होते कि आर्यावर्त्त पर धावा होनेसे शक्ती मनाकरनेवाले रूसकी राह के रोकनेवाले होंगे ॥

यहबात विश्वास के योग्य है कि कोई रूस के अफ्सर तुरकिस्तान के नियत किये हुये हमेशह यही चाहते हैं कि कहीं लड़ाई भिड़ाई हो तो अच्छी दिल्लगी हो—और हमको उन्नति काभी समय मिलै—और उनमें से कोई आप ज़ार के हुक्मों से भी अन्तर करते हैं—जैसे जनरलशरनायफ ने एक मशहूर समय पर किया था--परन्तु जो आदमी रूसका हाल जानते हैं वह इस बात को कदापि न मानैंगे—कि यह आदमी अपने उच्च अफ्सरों की आज्ञा खंडन देखकर और जानकर करते हैं--और अपनी गवर्नमेंट को जबरदस्ती नयादेश विजयकरने पर लाचार करते हैं- यद्यपि रूस की बिल्कुल लगाम इस दर्जे को पहुंची है कि प्रबन्ध के खण्डों में उसको खूब दखल हो—परन्तु इतना बल तो वह अवश्य रखता है कि अपने अफ्सरों को नये २ सूबे अपनी राज्यमें न मिलाने दें—परन्तु यह कि अति बलिष्ठ कारण उनके मिलाने के उपस्थितहों—जब बलिष्ठ कारणों को हम बयान करचुके हैं ॥

रूसकी एशियाई सरहद्दभर में मुद्दतसे यह बहस होरही है कि आया इस देशकी रक्षा सेनासे करनी चाहिये—या उसको अपनी राज्यमें मिलालेना चाहिये—थोड़ाही काल बीता कि देशके लेने में आगे पग न धरने में जो कष्ट और दोषहुये हैं वह काफगिरके उत्तरी देशमें बखूबी प्रकट होगये हैं--

काफ़गिर की ज़ातें यह समझनेलगीं कि रूसकी प्रजाको सरहद के उस तरफ जाकर नष्टभ्रष्ट करना केवल एककाम माफ नहींहै वरन बड़ा नेकीका कामहै—जिसप्रकार अगले ज़मानेमें इस्काटलेण्डकीपहाड़ीज़ातें इंगलिस्तान पर सेना लेजाकर पशुओं को चुरालेजाना बड़े बड़प्पन की बात समझती थीं--इन धावोंके रोकने के लिये रूसकी गवर्नमेंटने कासक के कुछ रिसाले अज़फ महासागर से खिज़र महासागर तक नियतकरदिये--परन्तु इसरक्षा की तदबीर में केवल खर्च का खर्च विशेष हुआ और मतलब का मतलब न निकला—लाख २ युक्तियां और अग्रशोची किया—परन्तु लुटेरोंके समूह के समूह चुपचाप या जबरदस्ती सरहद के इस ओर दराये चलेआये और बहुतसा माल ग़नीमत से लेगये—खैर वर्षोंतक परीक्षा प्राप्तिकरके रूसियों को मालूमहुआ कि इनधावोंके रोकनेका उपाय केवल यहीहै कि उन लुटेरी ज़ातों को विजय करके अत्यन्त कठिन प्रबन्ध उनके देश का कियाजावे— यहकाम ध्यान के योग्य और सब का उपदेशक है कि जब फौजी हकूमत ऐसे हरेभरे और सुन्दर देश में नियत कीगई जैसेसूबा कुबाआन और सूबा तेरक है और इसमें बहुत रुपया व्ययहुआ परन्तु फिरभी नाकामीही हुई— तो यहबात सरलताने समझ में आसक्ती है कि ऐसी हकूमत मध्य एशिया के लिये कितना ना मुनासिब है जिसकी सरहद ऐसी लम्बी चौड़ी है और जिसके बहुतेरे भाग इस योग्य नहीं कि किसान उसमें बसायेजायें--अब भी यह गण्य विदित है कि बहुतशीघ्र आवश्यकता इसबात की होगी कि तुर्क हमेशहके लिये हराये जायं ॥

यदि यह सच है जैसा लोग कहते हैं कि लूटेरीज़ातें सुखमें उसी दशामें नियतरहसक्ती हैं जबवह जानती हैं कि जो सुप्रके प्रतिकूल कोई कामकरें गे तो शत्रुधावे करके उन्हीं के देशमें उनको दण्डदेगा और फिर उनकेगुप्त के लिये कोई स्थानबाक़ी न रहेगा--तो यह सम्भव होती है कि रूस और ब्रटिश की हद के मध्य में कोई ऐसा देश नहीं रहसक्ता जो दोनों में एककी अमलदारी न समझीजाय—हां जो कोई भारी उजाड़ खंड देश ऐसा हो कि चीनकी भारी दीवार का काम देसके तो और बात है—जो उन दोनों राज्यों के मध्य का देश आबाद हो तो उसमें सैकड़ों मील के [illegible] को सब डाकुओं और बदमाशों को आराम मिलसक्ता है—जो कानून की कुछ क़दर नहीं करते—और यह आशा नहीं होसक्ती कि कोई योग्य देश इसप्रकार के पड़ोसियों को पड़ोसमें रहनेदे—जो इसप्रकार का देश नियत होता तो हम इंगलिस्तान से न्याय की रीति से यह कहसक्ता था कि महाराज हम उसको मचलित नहीं रखसक्ते कि हमारे ऊपर ऐसे • कुछ

बदमाश रहैं—यातो इन महराज सर्व सिद्धक कार्य का प्रबन्ध आपकीजिये या मुझे प्रबन्ध करनेदीजिये ॥

जो लोग रूसके धावेको विश्वासकरके समझते हैं वह घबराकर जांचते हैं कि अन्तको रूसियोंकी इसचढ़ाईकी कोईहदभीहै या कोई हदनहीं है--या हम चुपचाप बैठे देखाकरैं कि वह अपनी सरहद हमारी सरहदतक बढ़ाता आये और उन लड़ाइयों का भय हरदम रहै जो दो राज्यों की सरहद की निकटता से हमेशह हुआ करती है--इसका जवाब मैं यह देताहूं कि रूस अपनी सरहद को इतना बढ़ाये कि ऐसे२देशों तक उसकी सरहद पहुंचजाय जो अपनी हदों में चैन रखसकै और अपनी प्रजाको पड़ोसियों की प्रजा के लूटने से मनाकरसकै—यदि मध्य एशिया की छोटी२राज्यों में ऐसी राज्य कोई भी नहीं है कि इस शर्त को हमेशह पूरा रखसके—इसवास्ते इसमें संशय नहीं कि रूसी और बृटिस सरहद एक न एक दिन मिलजायगी—अब रहा यह कि उभय सरहदैं किसस्थानमें मिलजायंगी—यह आपहमारे ऊपर मुनहसिर है—यदि हमारा यह मनोर्थ है कि हमारा प्रेमी आर्यावर्त का रूसिया अमुक स्थान के आगे पग न बढ़ाये तो हमको योग्य है कि उस स्थान तक आप बढ़जायं—जिन राज्यों की सीमायें मिली हुई होती हैं उनमें लड़ाइयां और कठिनतायें अवश्य होती और पड़ती हैं—परन्तु मेरे निकट जो दो राज्यों के मध्य में कोई राज्य हो तो लड़ाई और कठिनता का विशेष भय रहता है—जरमनी हमेशह रूस या हालेंड से जंग नहीं करती—यद्यपि उसमें एक बनीहुई सरहद उसके मध्य में है—और फ्रांस और इस्टेरिया के मध्य में मानो एक भारी देश है परन्तु वह देश लड़ाई का निषेधक न हुआ—अब यह ख्याल पुराना होगया है और उसको कोई न मानेगा कि जो दो बड़े२ देशोंके मध्यमें छोटी राज्यैं हों तो आरामनियत रहसक्तीहै—यदि यह शुद्धभीहुआ तोभी इसदशामें जिसका हमने बयानकियाहै अयोग्य था—क्योंकि रूस की अमलदारी और बृटिस आर्यावर्त के मध्य में ऐसा कोई देश नहीं है कि जिसको स्वतंत्र राज्य कहसकैं ॥

इसमें संशय नहीं कि यदि सरहद मिली हुई हो या न हो यह होसक्ता है कि जो लड़ाई हुई तो रूस किसी न किसी दिन आर्यावर्त की ओर मुंह करैगा—और हमको असन्त कष्ट और दुःखमें पड़ना होगा—इसका अवश्य ध्यान रखना चाहिये—परन्तु हमारे कबज़ा किये हुये आर्यावर्त की ओर जो व्यर्थ कलंक अंगरेजों के दिलोंमें सबको पैदाहुये वह कदापिशुद्ध नहीं हैं- जो हमपर धावा कियाजावैगा तो हमारीदशा हमारेप्रेमी आर्यावर्त्त और शत्रु की दशासे लड़ाईकी डौलके सामान की हैसियतसे असन्त अच्छी

होगी — हम उनपर विशेष बड़प्पन लेजावैंगे यदि हम इस योग्य नहींहैं कि उनके धावे को रोकसकैं या हटादेवैं तो चाहे वे चाहे हमको भारतवर्ष में स्वामीपन रखने का कोई अधिकारही नहीं है — यह भी आदमी कहते हैं कि भारत निवासी हमारे शत्रु होकर सबके सब बागी होजायंगे — जो इस बहुत बड़े आगे के कहने की कोई असलियत है तो मेरीबात की पैरवी होती है किजो भारतवर्षी हमारी अमलदारीसे इतना नाखुशहैं तो फलयह निकलता है कि अपनी जिस अमलदारी को हम समझते हैं कि उससे हिन्दकी प्रजा योग्य होगई वह सच में जुल्म और जबरदस्ती की अमलदारी है और हम पर योग्य है कि डौल डालको तुरन्त बदलदेवैं और उसमें उन्नति करैं — इसके जवाबमें शायद वहलोग कहेंगे कि हमारी अमलदारी निर्दोषहै परन्तु कोईअमलदारी चाहै कैसीही अच्छी हो योग्यहै कि अन्यदेशोंका गुण प्रजा पर न पड़े--इस प्रकार का यहां नियत करना कठिन है — जो हमारे भारत वर्षियोंकी बाबत यह बयान शुद्धहै तो विश्वासकरके उन एशियायी जातों की भी यही दशा होगी--जो सरहदके बाहर रहतीहैं--कोई समय हम अपनीफौजी और पोलीटिकल योग्यता को बहुतही कम समझतेहैं — हमारे कोई अखबार अन्य देशियों की इस सम्मतिसे एक हैं कि हमारी धन और धनने हमारीतत्परी दुनयवीको सर्वनष्ट करदिया और हम बूढ़े और अशक्ति हुये हैं और अब हम में कुछ भी लड़ाई की उमंग नहीं बाक़ी रही है — परन्तु मत में यह अशुद्धता है जिसरीति से हमने भारतवर्ष के बीते गदरको बन्दकिया था इससे यदि मसीही उमंग और मनुष्यकी सहदुःखी का इच्छानुसार सबूत न हो जिसपर हम घमण्डी हैं परन्तु इससे यहअवश्य सिद्धहोती है कि अभी हम में लड़ाई की उमंग और मर्दी मरदानगीका साहस बाकी है — ईश्वर न करै कि हम उनसे लड़ाई और दूनकीलेनेलगं या अपने ऊपर जियादह भरो-सा करके हम अपने जाती लाभों की रक्षाकी जरूरी तदबीर अग्रसोची में गाफिल होजायं परन्तु यह भी याद रखना चाहिये कि जो हम अपने को बिल्कुल गयागुजराही समझैंगे तो यह भी कठिन भूलहोगी क्योंकि फल इस का यहहोगा कि हम किसी न किसी समय ऐसीर भूलें करजायंगे जिनपर हमको अन्त में लज्जा होगी ॥

हिन्दूकुश और अफगानिस्तान अर्थात् पश्चिमकी ओरसे होकर एक किला मिलनाहै — कोई आदमियोंकी सम्मति है कि रूसी जिनमें हालमें [illegible] के धावे का विशेष भयहै--अर्थात् फारसके उत्तरीतरफ जो मुल्क [illegible] का इस कुल हिस्से का मालिक है इसवास्ते उस महासागर के [illegible] के हर स्थान पर सरलतासे मालिक होसकता है--परन्तु जो कि हाल मान

वह उस ओर अपनी अमलदारी को उन्नति नहीं देता है इसवास्ते अच्छा हैं कि इस देश की दशा पर हम ध्यान दें जिसको तमाम यूरुप आजकल ध्यान से देख रहा है ॥

बहुत दिनोंसे रूसियोंका मनोरथहै कि * कुस्तुनतुनियां की ओर धावा करें—यह मनोरथ इतना पुराना है कि रूसकी राज्यभी इतनी पुरानी न हुई होगी--जो रूसी इसल्यूविनियन पनीर नदी की घाटी पर नौ सदी से तेरह सदी तक मालिक थे वह इन अनगिनती सरहद जातों में से थे--जिनको नुक्सान पाई हुई राज्य वेजिटाइनके धनवान् हिकमत अमली और क़ीमती वस्तुवों से चेतेयार वनाये रखते थे—और उक्त राज्य इस वात पर अपनी राजपुत्रियों को उनके सरदारोंके साथ ब्याह कर देतीथीं—कि वह मसीही मज़हवको सामर्थ्य करते – वालडमीर शाहज़ादाकैफ ने इसी तरह मसीही मजहब स्वीकार कर लिया और उसकी प्रजा ने भी ईसाई मजहब धारण कर लिया ॥

तातारियों की कुल राज्यके समयमें जव कि चरवाही जातें नीपर नदी पर मालिक थीं और रूम और पश्चिमी यूरुपके मध्यमें मानों रीतिसे अंतर कर्ता हद थी--रूमी यूनानी गिरजावोंका सन्मान करते थे---पन्द्रह सदी में यूनानी गिरजों की उनके सामने और भी कदर हुई--उस समय में कुस्तुनतुनियां पर तुर्कोंने क़ब्जा करलिया--और मास्कू तातारियों के हाथसे निकल गया--इन उभयकी दशा प्रथमकी अपेक्षा प्रतिकूल होगई--और मास्कू का शहजादाजो तमाम रूस का मुकुट धारी था यूनानी गिरजावों का प्रकट कर्ता होगया--उसने पुराने शाहन्शाही घराने की एक शाहज़ादी के साथ ब्याह कर लिया और उसकी जगहवालोंने उससे बढ़कर कार्रवाई की--कि ज़ारका पद प्राप्तकिया और यहभाग वटा कि उनका श्रेष्ठ मालिक रोरिक सीज़रआजास्टिस के नसल से था ॥

देशी प्रवन्धक इस खिताव को केवल नाम मात्र खिताव समझेगा— और सिवाय मलका कैथरायन दूसरी के ( जो वीज़नटाईन राज्यकी नये सिरेसे जिंदा करने की वड़ी२ तदवीरें शोच रही थीं--और अपने एक पोते को यूनानी भाषा सिखाती थीं — ) और किसी राजाधिराज रूसने उस ख्याली हक की ओर ध्यान नहीं दिया -परन्तु रूसियों के दिलों पर उस ध्यान का नमूना खूव छा गया था- कि रूसके ज़ार आज्ञा कर्ता ज़ार ग्रेट होने चाहिये और सियंटसूफिया जो मुसल्मानोंके कारण नापाकहोगयाथा

* रूम को राजधानी का नाम है ॥

उसको ममीही गिरजावों के नये सिरे से सम्बन्ध करना योग्य है—अब भी किसी २ का ऐसाही ख्याल था--जब पूर्व में गदर होता है और दशा कोमल होजातीहै तो रूसके किसान शोचने लगतेहैं कि अब विश्वास करके वह समय आगयाहै कि शहर वासफूरस पर मजहवी चढ़ाई की जावैगी—जिससे शहर लौटार दिया जाय—और उससे उनके वह भाई जो तुर्कों की मातहती में रोते और फरियाद करते थे छुटा दियेजायंगे--रूस और कुस्तुन्तुनियां में एक ऐसी अजीब शक्ति है जो उन दोनों को आपस में मिलाती है--इस शक्ति में मज़हवी अवयव का गुण विशेष है ॥

इस मज़हवी अवयव के प्रतिकूल एक श्रेष्ठ अवयव है जिसको ज़ाती ख्याल कहना अच्छा होगा—प्रथम निपोलैन की राज्यकी समाप्ती के पीछे तमाम यूरुपमें ज़ाती रिहाई और जम्भूरी राज्यकी हवाचलरही थी—और थोड़े हीदिन पीछे देशों की भाषावों की जानदारी आदि कामोंसे देशी प्रबन्धकों के हृदय में यहबात आई—कि जिनजातों में आपसमें खून या निकटताके शील से कोई सम्बन्ध है वह आपस में दिलीप्रेम पैदाकरें—कि समय पर एक दूसरे के सहायक हों—ख्याल यह था कि अब केवल तीन जात बाकी रहजायंगी—अर्थात् रोमन और टयटानिक और इसल्यूविनियन—और यह शहरी बुनियादकी पृथक् जातें राज्यें मिलके सब कामोंका फैसला करदिया करेंगे पृथक् जातोंको मौक़ा देगा कि अपने २ ढौल पर आज्ञाकरें और जातीमेल भी इससे नियत रहेगा—इस प्रश्नसे तमाम यूरुप में नये प्रकार का विलोला पैदाहुआ--पश्चिमी यूरुप में अलबत्ता लोगों के दिलों पर इसका गुण नहीं हुआ—क्योंकि अनातोलिया के सिवाय और कुल देशों को जाती रिहाई प्राप्त थी—और अन्य देशोंके ज़ालिमोंके समाचारों से जानदारी कुछभी न थी—दक्षिणी पूर्वी यूरुप में इसके प्रतिकूल इसका फल सब पृथक् तरहकाथा--यदि इस्लाव समूहकी एकबहुत बड़ी जमाअत को उस इल्मी उन्नति की उमंगसे कुछ भी जानदारी नथी—जो पश्चिमी जातों में फैली हुई थीं- परन्तु कोई आदमियों के ख्याल पश्चिमी जातोंके ख्यालोंके समानथे -और उन्हीं आदमियों के द्वारासे नये २ ख्याल इस्लाव समूह में भी पैदाहोने लगे--अब पाठक गणोंको ध्यान करसक्ते हैं कि ऐसी जानपर उसका क्या गुणहुआ होगा--जो बहुतदिनोंसे तुर्कोंकी प्रजा बनीरही—और अपनी पुरानी रिहाई को नहीं भूली—कवियों ने हालके समय के कष्टों और भूतकालकी आली धूमकी याद इस्लावोंको दिलाना आरम्भकिया--और उनकी बातों का गुण बहुतोंके दिलोंपर हुआ इसकुस्तुनिया के निवासियों ने जो कि सुखचाप पूरने से बहुत ज्यादह

दिलों पर कहना आरम्भ किया कि हेईश्वर यह कष्ट हमको पूर्ण जीवनतक सहने पड़ैगा—यह वाणी दुखकी सानी थी क्योंकि इससे मालूम होताथा कि वहलोग खूब समझते हैं कि हमगुलाम हैं—और ज़ात और ग़रीब और इससे उनको हजारों जबरदस्ती और जुल्म की बातैं याद आती थीं--परन्तु इस फिरियाद और कष्ट में उनको कुछ २ धैर्य भी था और इस धैर्यके साथ आशा भी थी॥

कुं०। दीननकीसुधिलेतिहैं करुणासिंधुअपार।
यामैं कछुसंशयनहीं मनमें करोविचार॥
मनमें करो विचार ध्यानखूबहितुमकीजै।
दुखदायककीनाशशीघ्रश्रवणनसुनिलीजै॥

देखो परमात्मा अपने दासों को कदापि भूलि नहीं सक्ता समय पर किसी न्याई को अवश्य राजा करेगा वहुत से आदमियों को विश्वास होगया है कि अब उनके दिन ज़रूर बहुरैंगे—जो लोग मुसनथे वह अंगरेजों की इस बात को यादकरके अति प्रसन्न होजाते थे—कि संतोषी सदासुखी--- और जो धैर्य युक्त पद्य को लोग गातेथे उसकी अमृतवाणी सुनकर लोग फूले न समातेथे—कि वह दिन शीघ्र आनेवाला है कि सताये हुये लोग इस्लाव समूह अपने को तुर्की और जरमन और हंग्री वालोंकी उपाधि से रिहाकर-देगा यह सताई हुई जातैं अपनी पूर्व सुदशा को स्मर्ण करती थीं—और आंखैं राह देखरहीथीं—कि एक दिन उसका नक्षत्र भी प्रकाशित होगा-और यह भी समझती थीं कि एक राज्य पियस ल्यूविनिक नियत होने-वाली है जिसकी राजधानी कुस्तुन्तुनियाहोगी—और यह भी ख्याल करती थी कि इस राज्य के धनकी छाया में हमलोग आरामसे ठंढीरहवामें सोवैंगे॥

इस उमंग और मनहूसी रिहाई के हौसिला और विलोला से पश्चिमी यूरुप को कुछ भी जानदारी न थी—और जो जानदारी होती भी तो यह आशा न थी कि पश्चिमी यूरुप को उनसे कुछ सहदुःखी होती—परन्तु इसमें संशय नहीं कि जो इस उमंग में रूसी न साझी होते तो आश्चर्य का स्थान था—क्योंकि यही एक समूह इसल्यूविनक है जिसने उन मनोर्थों को पूर्ण करदिया और जो खूबजानते हैं कि बड़े२कामों के कल्पित ध्यानों का क्या फल निकलता है—परन्तु आश्चर्य का स्थान अलबत्ता है कि रूसियों ने उन ख्यालों के साथ बहुत कम सहदुःखी की—रूसियों में मामूली समय में इसल्यूविनिक ख्याल बहुतही कमथे—परन्तु अब उनके दिलों में वह ध्यान बैठते जाते हैं और बढ़ते जाते हैं॥

अब हम इस बलके तीसरे अवयवका बयान करतेहैं जो रूसका खास फ़रम

की ओर खीचता है—अर्थात् पोलीटिकल बल—इससे भी प्रश्न देशके लेने की बहस छेड़ीजाती है—रूस किसनीति के अनुसार आर्यावर्त देशपर धावा करने को प्रचलित तरह से सिद्धकरसक्ता है ॥

रूस को देश लेने के मनोर्थ के जो दो अवयव ऊपर बयान कियेथे उनका बयान केवल एक पद से होता है—यदि ड्यूनूब नदी की घाटी और बलकान के टापुओं की आबादी बहुत है इसवास्ते उनमें नई आबादी नियत करने की कोई आवश्यकता नहीं है और न रूस उनको अपने देश में इस मतलब से मिलाना चाहता है कि उसकी विशेष रक्षा होगी--और जो सच है रूस को इस ओर देश लेने का मनोर्थ है तो यह उसका बहुत बड़ा पोलीटिकल अर्थात् देशी साहस है ॥

रूसको बहुत दिनों से यह विलोला है कि वह एक बहुत बड़ी तरी की शक्ति प्राप्तिकरै इसवास्ते उसने परिश्रम किया कि महासागर के किनारे तक पहुंचजायं उत्तर और पश्चिम के मध्य की ओर उसने अवश्य कृतार्थी प्राप्ति की परन्तु कुतबी महासागर और बालतिक महासागर में इच्छानुसार काम निकला—इसवास्ते रूस ने मिडीट्रीनियन महासागर की ओर ध्यान दिया—आसूद महासागर के उत्तरी और पश्चिमी किनारे पर बड़े कष्ट से कब्जा करसका परन्तु इससे उसकी तदबीर केवल आधी पूरी हुई—क्योंकि आसूदमहासागर से मिडीट्रीनियन महासागर तक पानी का निकासबास-फोरस और डार डीनलियज की ओरसे है और तुर्क उस निकास को जब चाहते हैं बन्दकरदेते हैं और खोलदेते हैं ॥

इसमें संशय नहीं कि रूस की बड़ीभारी इच्छा होगी कि उन रास्तों की कुंजियां उसकी मुठ में रहें—बहुतेरे कामों में उसको बहुत नागवार मालूम होता है कि रूस एक जंगी जहाज भी न भेजे और रूसके कुल बन्दर स्थान दक्षिणी की राहें बन्दकरदें—इसी कारण से सत्य के इसका मनोर्थ है कि कुस्तुन्तुनिया पर दखलकर लेवे--और वह कारण जिसका सबने हवाला दिया जाता है थोड़ा बहुत ध्यानी और काल्पनिक है--जो सर्वान्वित बुद्धिमान हैं वह एक पलभर भी इस ध्यान को जी में नहीं लाते हैं कि राजधानी नेवा नदी से गोल्डनहोरड को बदलदीजाय—यदि यह बात बहुधा बयान की जातीहै कि रूस जो चाहे तो इंगलिस्तान और आर्यावर्त के आवागमन में बहुत कुछ उपाधि दायक हो—और मिडीट्रीनियन महासागर पर कब्जा करने के लिये हमसे सामना करे—परन्तु यह कदापि ध्यान के योग्य नहीं है क्योंकि इसबात का कभी सबूत नहीं दियागया -डारडेनालियसके रस्ते से केवल आसूद महासागर में नदी की भांति आमदोरफ्त है—और मिडी-

ट्री निथन महासागरमें--औरजो लड़ाई छिड़गई तो चाहे रूसके जहाज़ोंकेबेड़ों की रास्ता आसूद महासागर में बन्दकीजाय चाहे बन्दरस्थान सवासतबूल में जहांतक मिडीट्रीनियन महासागर और इंगलिस्तान और भारतवर्ष का आवागमन सम्बन्धिक है हमको दोनों दशायें बराबर हैं॥

अब रहा प्रथम निपोलैन आदि का यह प्रश्न कि जिस राज्यके सत्कार के घेरे में कुस्तुन्तुनियां होगी वहीं सारी खुदाई राज्य की सरताज होगी— उसकी बाबत यह सम्मति है कि जो आदमी इस प्रश्नको स्वीकार करैं तो कितना उनके ग़ैर मामूली ज़ाती अभिमान और अच्छेपन पर सहायता हो—इस में संशय नहीं कि बहुतेरे इसाइयोंकी यही सम्मति है और बहुतेरे उसको मुदलील कहतेहैं—मुझसे पूछिये तो मैंने बहुधा यहकहते सुनाहै— परन्तु शोक है कि मैं ऐसी पोलीटिकल प्रश्नों की सलाहों को समझ नहीं सक्ता जो सबके समझके योग्य नहींहै—और न मुझे कोई साहब ऐसेमिले कि उन सलाहोंको सीधी सादी अंगरेज़ीमें उल्था करदें—तो भी यह शुद्ध हो या नहो—उसपर ध्यान नहीं करना चाहिये—पश्चिम यूरुप में यह विश्वास सब लोगों के दिलों में जमा हुआ है और इसमें संशय नहीं कि रूस और बरतिन दोनों राज्यों के प्रबन्धकों पर इसका गुण पड़ेगा॥

अब हम यह परिश्रम करैंगे कि देखैं इस पूर्वी प्रश्न में रूस की असली दशा और काम और मनोरथ क्याहैं—मैंऊपर लिख गयाहूं कि इसके तीन श्रेष्ठ अवयवहैं मज़हब और जातीख्याल और पोलीटिकल कामो—इनतीनों का गुण पड़ा है—और ज़ाती ख्यालों का गुण शिक्षा पाये हुये लोगों पर पड़ा है—और गवर्नमेंटने अति देशी कामों पर शील कियाहै—परन्तु इस बयान को सर्व शुद्ध न समझना चाहिये—क्यों कि शिक्षा पाये हुये दर्जों के लोगों में भी मज़हबी ख्याल कितने हैं—और गवर्नमेंट पर पोलीटिकल के सिवा ज़ाती ख्यालों का भी कुछ गुण है और सब ज़ातोंके दिलोंमें यह ख्याल बखूबी बैठा है कि जो लोग उपाधि और मनहूसी निशानी से बनेहैं उनके साथ ज़ातको अवश्य सहदुःखी करना चाहिये—अच्छा है कि ऊपर के बयान को हम कुछ २ शुद्ध समझलें॥

हिरज गोविना और बोसीनामें ग़दर होतेही यह मामिला बहुतसे कोमल होगये—पहिले तो रूस में लोगों को इस ओर कुछ ध्यान नहीं हुआ और न किसीको सहदुःखी थी—सन् १८७५ ई०में बसंत ऋतु में संध्याके समय मास्कू में एक आदमीके घरमें रूसियों की एक छोटीसी जमाअतमें इस मामिलेकी बाबत बहस होरहीथी कि अचानक उस जमाअतमें से एक आदमी ने जो चुपचाप बैठाथा यह आगेको कहा यह मशहूर मसल हम सब जानते

है कि मास्कू का ऐसा शहर और अद्धीकी दियासलाईसे जल भुनके मिट्टी में मिलगया — मुझे बड़ा भयहै कि शायद रूसभी इसी तरह इस चिनगारी से जल भुनके मिट्टी में मिलजावे जो हिरिजगोविना में प्रकाशित है ॥

इस जमाअतसे दूसरे मनुष्यने कहा लाहौल बिला कुवत यह क्या बकते हो — टिकट जमा करने के समय रूमकेसूबोंमें हमेशह अप्रबन्धी रहतीहै — गवर्नमेंटको केवल यह काम करना होता है कि गदरके दूर करने के वास्ते कुछ पलटनें उन जिलों में भेज देवें जहां गदर है — बस फिर इस कल्पित गदरका कोई आदमी नाम भी न सुनैगा — जो रूमने इतनी सेना न भेजी जो गदर समाप्त होने के लिये बहुतहो तो इस्टेरिया सरहद पर कुछ रजमटें नियत करदेगा — और इससे भी गदर मिट जावेगा — इस्टेरिया के वज़ीर अपने परोसी इसल्यूविनक जातोंमें गदर प्रचलित न रक्खेंगे हर तरहसे गदर शीघ्र मिट जायगा और लोग उसको भूल जावेंगे ॥

इस पर वह आदमी जिसने पहिले सम्मतिकी थी कहने लगा कि उसका तो कुछ ऐसा विश्वास नहीं है गदर तो कुछ महीनेही से होरहा है — जाड़े के दिनों में रूम की फौज कुछ नहीं करसक्ती और वसंत ऋतु में और २ जातें इसल्यूविनिकभी शत्रुता और सामना करनेमें शरीक होजायंगी -- जो इस्टेरिया ने कोई कार्रवाईकी तो उससे भी और भी गुत्थी पड़जायगी — क्योंकि इससे उसके इसल्यूविनिक सूबोंमें नाराज़ी फैलैगी -- और जो इसलाव प्रश्नकी बहस छेड़ी जायगी तो रूसभी इसमें बढ़कर साझी होगा -- जो जाड़ेके दिनोंमें गदर न मिटगया तो पूर्वी प्रश्न पर बड़ी मुस्तैदी से बहसकी जावेगी --- और फिर रूस को हथियार उठाने पड़ेंगे -- दूसरे ने कहा रूस और हथियार उठावे -- यह ख्याल दिल्लगी के योग्य है — हमको लड़ाई की इच्छा नहीं है जो इच्छा होती भी तो हम नहीं लड़सक्ते — काहेसे हम लड़ाई के लिये तय्यार नहीं हैं — अभी तक सेना खबरदारी नहीं है रिक्रोट भरती करनेका कायदा अभी हालही में आरम्भ हुआ है — फौजी अफसरों का महंगा है — रेल की सड़कें अभी पूरी नहीं बनीहैं और गाड़ियां भी विशेष नहीहैं — इन सब पर सूबी यह कि हमारी माली दशा ऐसी है कि हम विशेष खर्च नहीं कर सक्ते — जो हम लड़ाई जीतना चाहते हैं तो हमको कमसे कम पांच दश वर्ष ठहरना चाहिये और इस अर्से में कुछ मुख्य रूसकी बातन बहुतेरे काम ध्यान के योग्य हैं — जो हिरज गोविना में गदरकी अग्नि सुलगी है तो उसके आस-पासके निवासी उसको बुझा देवेंगे -- उसने जवाब दिया — मरहामत किहिये क्षमा करो — हम आप साथी से धीरे २ चाहे इस तरह विवाद करें परन्तु हमारी राज्य सब इस प्रकार सहन नहीं करसक्ती — इसलियके इस्लाम का

मनोरथ है कि रूसियों की तावेदारीसे छुट्टी पायें इसवास्ते रूस को अपनी तकिया और सहायक समझते हैं—उनको विश्वास है कि रूस को उनकी अच्छाईमें मुख्य स्वादहै और रूस उनकी सहायताके लिये जी से तत्परहैं--उसकी बदौलत यूनान और माटीनिग्ररोने रिहाई प्राप्तिकी—और रोमानिया और सरवियाभी रिहाहो गये हमको योग्य है कि यातो उन शत्रुवों को सहायता दें या उनसे साफ२ कहदें कि हमसे सहायता की आशा न रक्खो--दोही बातैं हैं या यह कि हम उनके कामों में कुछ छेड़ही न करैंगे या यह कि पूरी २ सहायता करैं--परन्तु यह योग्य नहीं कि कुछही दखल नदें--हम यह नहींकहसक्ते कि तारीखी वाक़ियात और अपनी शरतों से नजरको तोड़ैं--और इस्लाव समूहको लाचार करैं कि इंगलिस्तान या इस्टेरियासे सहायता की आशा रक्खैं—जो हम ऐसा करैं तो हमारी अप्रतिष्ठा का कारण होगा—कि हमने उन लोगों को चुराकर सहायतादी जो इस्लाव वाले के सबके और रूसियों के मुख्य कर शत्रु हैं ॥

दूसरे ने जवाव दिया कि जहां तक प्रश्न सम्बन्धिक है यह सब शुद्धही शुद्ध है परन्तु हम लोग उन लोगों मेंहैं जो कुछ कार्रवाई कर देखाते हैं केवल प्रश्नोंही पर नहीं रहते और हमको याद रखना चाहिये कि प्रथम आपको ततपश्चात् फकीरों को—पैकू पावलोविच आदि वाग़ियों के सरग़ने जो चाहैं वह करैं—परन्तु इसमें संशय नहीं कि हम एक सिपाही से भी उनको सहायता न देंगे ॥

इसवात से खूब प्रकाशित होता है कि सन १८७५ ई० की वसन्त ऋतु में रूस में सबलोग क्या सम्माति करते थे—हिरजिगाविना के ग़दर से एक प्रकार की सहदुःखी और स्वाद लोगों में पैदाहुआ और वहुतेरोंकी सम्मति हुई कि रूसको सताये हुये प्रजाके समूहकेलिये कुछ२अवश्य करना चाहिये--क्योंकि वह रूसको अपना सहायक समझते हैं—परन्तु वहुतकम आदमियों को आशा थी कि पूर्वी कठिन प्रश्न छेड़ाजावैगा और वहुत कम की सम्मति थी कि रूस को ऐसी कार्रवाई करने चाहिये जिसका फल लड़ाई हो ॥

सन् १८७६ व ७५ ई०में यह परिश्रम कियागया कि हिरजिगोविना में जो आग भड़की हुई है उसको बुद्धिमानी की युक्ति से मेटदेवैं इनमें से कोई युक्ति अच्छी न हुई और शत्रुताकी उमंग चौतरफा फैलनेलगी--इसके कारण वियानाके धनके सेग़ेसे वाहरके काग़ज़ोंमे मालूम होसक्तेहैं—शाहजादेके नाम एक लेखमें सरविया की क़ौमी जमाअतने विज्ञापन किया कि सरवियावाले उन भाइयों के कष्टको नहीं देखसक्ते जो सरहद्द के बाहर रहते हैं—और वाग़ियोंने यह विज्ञापन किया कि हमपूरी२रिहाई चाहतेहैं और हमको आशा

है कि रूस दक्षिणके इस्लाव समूहको सहायतादेगा — रूसमें सामान्य उमंग फैली हुई थी — सरविया और मान्टीनिगरो के पोर पादरीने सेंटपीटर्सबर्ग और मास्कूको पत्रभेजे कि उन इसाइयों पर दयाकरो जो गरीब होगयेहैं और रूमी सेनाकी खराब कार्रवाइयों से गरीबों के दरजे को पहुंचगये हैं — जब यह बातें अखबारों में मुद्रितहुई और गांवके पादरियोंने गिरजाओं में पढ़ातो उन खजानों में चन्दे खूब आनेलगे — जो इसल्यूविनककी सहायताकेलिये नियत हुये थे और उस समयसे उक्त खज़ाने रूसके आमख्यालों के वृत्तों के बिन्दु नियत पाये ॥

यह कमेटी असल में फैयाज़ी पर बरदाश्त कीगई थी और उसके तीन अवयव थे — एक मास्कू में -- दूसरा सेंटपीटर्सबर्ग में — तीसरा कैफमें -लोगों को अच्छी प्रकार ख्यालहै किउसका मनोर्थ यह था कि ग़दर करादियाजाय परन्तु यह ख्याल अशुद्ध है गवर्नमेंट ने खुदआज्ञा देदीथी कि यह कमेटियां नियतहों और यह जलसे दरवाजे खोलकर होते थे -- और अपनी कार्रवाइयां बराबर छपातेथे — ग़दर आरम्भ होनेके पहिले उनका बड़ायह परिश्रम था कि दक्षिण के इस्लाव में शिक्षाको उन्नतिदें और नये जवान बिलगारियोंको रूमीभाषा सिखायें — और रूम और इस्टेरियाके मसीही गिरजों के लिये रुपया और नमाज पढ़ने के असबाब और पादरियों के लिये वस्त्र भेजें — और इस जमाअतके धनवान और जिम्मेदार जिनमें बहुतेरे नेकदिल और तपस्वी और सुमनुष्य की पुत्रियां भी मिली थीं बड़े सच्चे मतके थे और थोड़ा बहुत सबके ख्याल इसल्यूविनक थे ॥

कोई सभासदों का मनोरथ था कि बिलगारिस्तानियां और इस्लावज्ञान की ओर लतायों को नाराजकरें — और उनके दिलों में वह पोलीटिकल उमंग पैदा करदें जो आगे असम्बन्धी और उपाधिसे पैदाहुआ था -- इसजमाअतने बेशक रूम और इस्टेरियाके बहुतेरे इस्लावको यह विश्वासदिलाया कि रूसहीसे उनको भयके समय सहायताकी आशा होसक्ती है — इसजमाअत का एक पोलीटिकल में जमाहुआ था परन्तु यह कभी कोई छिपीहुई जमाअत न थी और जहांतक रूसके शहरी मामिले सम्बन्धितथे उसकी निस्बत ग़दरकी न थी — इससे प्रकट है कि रूस में ग़दरके ख्यालभी लोगों के दिलों में अवश्य रहे परन्तु उनको इसल्यूविनक जलसों से कोई सहकारी का सम्बन्ध नहीं है — असलमेंउक्त जमाअत इसको सोचती कि जाति और मज़हब और पूर्वी गिरजों को पुराने ख्याल समझती है — इसके पलनी-टकल समूहके लोगहैं जिनका ख्याल यहहै कि वह अंगरेज़ आदमीको नई तरहसे शोभित करेंगे — और जिनकी यह सम्मति है कि मानो दानों

ख्याल सर्समें सुशल उन्नतिका द्वारा बन्द होता है—यह ख्याल कि इस प्रकार के लोग इनलोगों से किसीप्रकारका सम्बन्ध रखतेहैं जो शाहन्शाह के दुश्मन और इस्लावके दोस्तहैं बड़ा अशुद्ध ख्याल है ॥

ज्यों २ सुलतान रूम और उनकी ईसाई प्रजा में लड़ाई और मारहोने के समय बढ़तेगये उक्त जमाअत विशेष पोलीटिकल भय जमानेलगी-उसको खूब यादथा कि किनलोगों के लिये सहायता की इच्छा कीगई थी—इस वास्ते उसने तैयारियां कीं कि शत्रुओं को सिपाहियों और तीव्रहथियारों और रुपये से सहायताकरै—और जनरलशिरनाइफ को चेताया कि विलगिरिया जायं और शहजादे मीलानको अपने कामों से मदद देवें—विशेषजनरलने मध्यएशियामें बड़ा नाम पैदाकिया था—उक्त जमाअतको ख्याल था कि शरनाइफके परिश्रमसे इस्लावज़ातमें रूसियोंका नामहोगा॥

सन् १८७६ ई० में दूसरी जौलाई को सरवियाने रूम से लड़ाई का निशान करदिया और जनरलशरनाइफकी फौज निशानस्थानकी ओर रूम की अमलदारी में बढ़ी इस फौज के साथ रूसी अफसर भी थे मास्कू में कोई २ ख्यालथा कि उक्त सेना विलगारिस्तान पर धावाकरैगी—ईसाइयों को वागी करदेगी—कुस्तुन्तुनियांकी शहरपनाहपर तुरन्त पहुंचजावैगी—परन्तु सरहदके थोड़ेहीमीलपर वह रोकदीगई—और अब उसको रूमियों के धावों से अपने को बचाना पड़ा—इसलड़ाई को जो एक दूर राज्य और एक छोटी रियासत में होती थी रूसी बड़े ध्यानसे देखते थे—पहिले प्रकट हुआ कि सरवियावालों को बेउपाय होकर हारनापड़ा पीछे उसके यह खबरआई कि एक रूसी मारागया—निकोलिस कीफ जो प्रथम में एक अफसर थे और सेंटपीटर्सबर्ग और मास्कू में बहुत मशहूर थे जो चार स्थान में घायल होकर मरगये—जब कि वह अपनी सेना को बहादुरी के साथ लड़ारहेथे—और प्रकट हुआ कि रूमियोंने उनकी लाश को टुकड़े२किये—जो लोग कीफ को अच्छी तरह जानतेथे उन्हों ने इस खबर को अच्छी तरह से जाना—परन्तु आश्चर्य यह है कि छोटे दर्जों के लोगों पर इसका विशेष गुण हुआ—जिन्होंने कीफ का नाम भी नहीं सुना था—उनके मारने का इतिहास सबको याद था—इसवास्ते जो पुराने ख्याल और पुरानी उमंग अब लोगों के दिलोंसेजातेरहेथे वह नयेसिरे से पैदा होगये—जब और रूसी मारेगये तो उमंग और बढ़ी परन्तु रूमियों से बड़ीभारी भूलहुई जबकि मुरावा और टिमक की ओर सबकी दृष्टि थी—कि यकायक शिकायतें होनेलगीं—कि विलगारिस्तान के गांव में बड़ा जुल्म कियागया मुख्यकर मीरिटिसा की घाटी में जिसके निवासी युद्ध कर्ता न थे ॥

रूसके किसान पूर्वीप्रश्नकी कठिनतायें कम जानते थे--मामूली शिकायतें प्रजाके समूहमें जैसे कठिन टिकस — जजोंको रिशवत लेना — गिरजा घंटेके बजाने का निषेध और फौजी नौकरी के मनाकरने का हाल उनको कुछ नहीं मालूम है — और जो सब इतिहास उनको मालूम भी होते तो उनको क्रोध न आता — सेनामें भरती होनेको तो वहएक मुख्य अधिकार समझते हैं — और कठिनटिकस और जजोंको रिशवतलेना और अमबन्धीसे उनको कुछ ऐसी फिकर न होती — जो उनसे केवल यह कहाजाय कि रूमी अमलदारी खराब है तो उनके दिलोंमें उमंग न पैदा हो — परन्तु जो उनसे यह कहाजाय कि मुसलमानोंसे लड़ाई होता है जिसमें जानका भयहै — सामान्यवध होरहा है — गुलामों की सौदागरी होती है — मुसलमानों के समूहके समूह कटे और पके इसाइयोंके गावों को निर्दयासे नष्टकररहे हैं — तो उनके दिलों पर भिन्न तरहका गुणहो — वह पुरानी उमंग जिसमे इस्पिटीके मैदान को चरवाही जातों से विजय करलिया था अभीतक दिलोंसे सबजाता नहीं रहा था — और जो कुछ कुरामियोंके गुलामोंके बाजारोंसे लौट आयेथे उनकी कहानियां लोग अभीतक नहीं भूले थे — पहिले समय में जब किसान सुनते थे कि तातारियों ने हमपर धावाबोल दियाहै — और हम लोगोंकोमारडालते हैं तो अपने कुल्हाड़ा लेकर मददकोदौड़तेथे ईसीतरह इसज़मानेके किसान सहायताको तत्पर हो जाते हैं — जब डेन्यूब नदी के पारसे उनके पके और कटे मजहब वालों की फरियाद सुनाई देती है ॥

शिक्षा पाये आदमियों को तातारियोंकी उन मूर्खताकी कार्रवाइयों की यह कहानियां और जातीझगड़े नहीं यादहैं — तुर्की मुसलमानोंसे उनको इतनी शत्रुता न थी — परन्तु बिलगारिस्तानमें जो उपाधियां हुईं उनकागुण उनके दिलों पर वैसाही हुआ — जिन लोगों के ख्याल रूसके अमीरों के बाबत पुराने ख्यालों के समान हैं उनको शायद आश्चर्य होगा परन्तु मेरे निकट जितने मनुष्य महदुःखी के ख्याल शिक्षापायेहुये रूसियोंके और किसी दरजेके कम होंगे — इनके सिवाय जाती ख्याल भीथे — यादि उनकी कोई हद नियत नहीं है परन्तु उन ख्यालों का भी बड़ा गुण पड़ना था — जो मनुष्य के ख्यालको लड़ने और कटमरने की चेतना देता है — वह इस कारणसे खराब नहीं समझा जासक्ता है कि वह अयथार्थ है ॥

इस सबका फल यह हुआ कि कई हजार वालिंटियर दिखलाते हैं स्वतन्त्रता के निकट सरविया चलेगये — इनके लिये कोई चालीस लाख से अधिक रुपया व्यय हुआ ॥

यादि सरविया वालों ने विजय नहीं पाई परन्तु मानूमें उमंग और जुर्री

बहुत हुई लोग कहते थे कि अब सवाल इसल्यूविनक प्रबन्धकों के अशक्ति हाथों से प्रजाके बलिष्ठ हाथों में आगया है—अब अतिशीघ्र धीर्य के डौल के योग्य हलकरदिया जायगा—रूसियों की सहदुःखी फैयाज़ाना से पश्चिमी यूरुपने नीचा देखा—और हम इस्लाव सब मिलकर एकमेंहैं--उनकी रिहाई हमारी ज़ाती तारीख का एक श्रेष्ठ अवयव है—जो भारी लड़ाई इसल्यूविनक जातों और पश्चिमी यूरुप की बैरी ज़ातोंसे होगी—इसमें वह हमारे भाई और जिम्मेदार होंगे—अब इस शत्रुता से सब जान गयेहैं क्योंकि पश्चिमी जातैं तुर्कोंके साथ सहदुःखी करतीहैं और शूरबीर सरदार शरनाइफ सरवियाकी फौजकी कमान करतेहैं—निदान विशेष सरदार बहुत से रूसी लड़रहे हैं—इसल्यूविनकका मनोर्थ और हमारा मनोर्थ एक है—ईश्वरकी सहायता से हम अपने सताये हुये भाइयों को अन्य देशों की सेवकाई से छुटा देंगे॥

मास्कू में यही सामान्य सम्मति थी परन्तु सेंटपीटर्सबर्ग में औरही पृथक् ख्याल थे—जिनकी सम्मति नीचे लिखीजाती है—यदि तुर्कों की भीड़ों और ज़ुल्म व उपाधि से हमको जी से शत्रुता है और यदि हम सताये हुये इसार्यों के दुःख में साझी हैं तोभी हमारी यह सम्मति नहीं है कि रूसीहाल साल इसल्यूविनक की रिहाई की ओर ध्यानदें—ऐसे कठिन काम के लिये मसालह और रुपया चाहिये—शोक है कि हमारे पास उभय में से एक भी नहीं है—इननाम के मित्र आदमियों को योग्य है कि अपने देश की दशा पर दृष्टि डालकर इस बातपर तत्पर हों—वह उन लोगों के लिये लड़ाना चाहते हैं जिनको वहअपना भाई कहते हैं—परन्तु सच में उनका हाल कुछ नहींजानते—इसल्यूवनिकके ख्यालव्यर्थ हैं और हमारेघरकेझगड़े क्या कम हैं—कि हम और बहस की ओर दिलदें--जैसे हिरज़ गोविनावालोंपर बड़ा कठिन टिकसबंधाहै--और वह बेशिक्षापायेहुये किसान हैं—क्या हमकोयह चाहिये कि अन्योंकी सहायताकेलिये हम उन किसानों पर औरभी ज़ियादह बोझाडालैं—सर्वप्रकार हमको इसतरहकार्रवाई न करनाचाहिये—जिसतरह हम अब कार्रवाई कररहे हैं—हम जो सहायता दें तो अच्छी प्रकार सहायता देनीचाहिये—वालीटरों को सरविया भेजना देशी न्याय के प्रतिकूल है--इससे बड़ी कठिनतायें पैदा होती हैं--हमको ध्यान करनाचाहिये कि अभी हमने आप तो रिहाई प्राप्तिही नहीं की है फिरभला औरोंकी रिहाई के लिये लड़ना कोई अच्छी बात थोड़ो है॥

—*—

## (क्याही मज़ेदार है रूसियों का इतिहास)

यह दलील असंशय बड़ी तोड़ फोड़ करने वाली है—परन्तु जो समूह युद्ध चिंतक हैं वह इससे माकूल नहीं होते वह लोग नष्ट हृदय होकर यह सम्मति नियत करतेथे॥

क्या अब वह समय है कि हमारे वालीन्टरों का तो खून बह रहा है और हम इकल्यूवनिक ख्यालों को देखरहे हैं—रूमी यहतो धमकी देरहे हैं कि सरवियाको चपरापुरी करदेंगे- और सरविया निवासियोंको खूब मारेंगे-- और मांटीनिगरो के निवासियों को जो हमेशह रूसके मित्र रहे हैं अभी बड़ी शूरता के साथ अपनी रिहाई और अपने मज़हवी विश्वासों को दुष्ट पक्षपात्री और अन्याई मुसलमानों के समूहों से रक्षा रखने की कोशिशकर रहे हैं—और हमारे निर्दयी और अभिमानी प्रबन्धक यह बहस कररहे हैं कि इसके पहिले कि हम इसबात का फैसला कररहे हैं कि उनको सहायता दें या न दें—हमको इस जी लुभाने वाली जातकी तारीख और विद्या अदब की अवश्य पाठ करना चाहिये—सरवियावाले और मांटीनिगरो वालों ने यह बहस इस विश्वास से आरम्भ की कि रूस तुरन्त उनकी सहायता करैगा—और अब सेंटपीटर्सवर्ग के विद्वान उनसे साफ२कहते हैं कि हमारी सहायता का ख्याल न करना——क्योंकि हम अभी तत्पर नहीं हैं——हमने इसल्यूवनिक के ख्यालों से अभी जैसी चाहिये तैसी जानदारी नहीं पैदा की है——पहले हमको उन माली चैन के कामों आदि के ओर ध्यान देना चाहिये—जिनपर हमारी अच्छाई का मुख्यदारमदार है—आगे किसी समय जबकि तुम्हारा देश बरबाद जायगा बच्चे बध कियेजायंगे उनको कष्ट पहुंचाया जायगा—और बहू बेटियों की इज्जत में अन्तर आजायगा—शायद तुमको हमसे कोई अपनपव होतो हो——क्या रूम जो एक फैयाज़ देश है उन लोगों की ओर इसतरह ध्यान देसक्ता है जिनको उसने अब-तक बचाव में रक्खा है——और जो अब इस कोमन्त समयमें खूब राहदेखरहे हैं——कि हम उनका हाथ बटायेंगे॥

जो सहायता सरविया को दीगई वह पोलीटिकल और जंगीके ख़्याल से व्यर्थ हुई—बहुतेरे रूसी वालंटियर किसानों के दर्जे के थे——मज़हबी ख्यालों के कारण से उन्होंने बड़ी बहादुरी की उमंग प्रकट किया—कोई हाकिमों ने भी अपने करनीय कामोंको बड़ी बहादुरीसे किया—परन्तु कोईने बिल्कुल इसके प्रतिकूल कार्रवाई की-और परिश्रम किया कि वागियों का नाम सुनकर लोग दूर से भागे-इसके प्रतिकूल सरविया के सिपाहियों ने जितनी

आशा थी उतना बहादुर न निकले--इसवास्ते रूसके जंगी अफ़सर उनके साथ हमेशह कुछ कठिनता से वर्ताव करतेथे--प्रजा औरहाकिमों में जो यह शत्रुता के ख्याल पैदाहुये थे उनको रूसके अखबारोंमें कुछदिन छिपारक्खा--परन्तु धीरे२असल बात खुलगई--और प्रजापर इसकाअच्छागुण हुआ- कुछ दिनतक रूस में लोग सरविया के प्रतिकूल थे--और जारने एक मशहूर व्याख्यानमें उनका मुक़ाबिला बहादुरमांटी निगरो वालोंसे किया--सेंटपीटर्सबर्ग के हकीमों ने फिर यों बड़प्पन कहना आरम्भ किया था ॥

हमारे सरविआके वालीन्टरों की तारीख से साफ प्रकट होगयाहै कि रूसमें इतनी बातें नहीं जमाहैं जो इसल्यूवनिक की रिहाई के लिये ज़रूरी हैं— योग्य दरजों में विशेषतासे लोग ऐसे हैं जो बिलिगरेडिया अलकिजनिटज़ पर धावा करने और वहां दुष्टता और ज़ुल्म करनेको एक दिल्लगी समझते हैं—शरनाइफ़ और उसके नीचे वालों का ज़ुल्म रूसके ज़ुल्मोंके मुक़ाबिल में एक मोमबत्ती है—इसमें संशय नहीं कि सरवियावालोंको यह बल नहीं है कि अपनेभले रूसियोंको दंडदें परन्तु कोई रूसीअफ़सरोंकोखुद रूसियोंहीं ने गोली मारदी है हम लोग भी इन्हीं में मिले हुयेहैं—और जातों में रिहाई और प्रबन्ध देशी नियत करते जाते हैं और आप इस नष्ट दशा में हैं ॥

सरविया वाले कुछ सामना न करसके--परन्तु रूमियों के विजय युक्त धावे को ज़ार रूसके आखिरी आदेशने तुरन्त रोक दिया--और इसके कुछ सप्ताहोंके पश्चात् श्रेष्ठ राज्योंके दूत एक समाजके लिये कुस्तुन्तुनियांमें जमा हुये—मेरा यह इरादानहीं है कि इसश्रेष्ठउत्सवकी कार्रवाईको बयानकरूं—या इसपर छेड़बाजी करूं परन्तु मैं संक्षेप बयान करूंगा कि रूस में सबों पर इसका गुण हुआ—मास्कू और सेंटपीटर्सबर्ग दोनों में लोगों का विश्वास जमाहुआ था कि थोरी समाजमें ब्रटिस दूतने चुराकर तुरकोंको बहकादिया था कि सामनाकरो—और उक्त समाजके सब मामिलों में लार्डबीकंसफील्ड ने बड़ी मुस्तैदी से परिश्रम किया कि रूस को यूरुपकी नज़रोंमें तुच्छ करदें--पारलीमेंटके कोई सभासदों की तक़रीरोंसे यह विश्वास और भी जमगया--एक सभासद ने निन्दाके साथ कहाथा कि इंगलिस्तान के मन्त्री लोगतत्पर हैं कि रूसकेलिये एकसुवरणी सेतु अर्थात् पुलबनवादें जिससे उसीपुलपरसे रूसीभाग खड़ेहों--इसपर रूसियों ने कहा कि जातकी जो बेइज्जतीहुई उसका बदला लेनाचाहिये--और यहभी कहा कि हमको गालीदी हैज़ार बदलालो॥

हमको यह देखना चाहिये कि इस श्रेष्ठ ज़माने में गवर्नमेंट ने क्याकिया और उसके मनोर्थ क्या थे—इसवास्ते हम उन समूहों की ओर ध्यान न देंगे--जिनमें क्रोध की गर्मबाज़ार थी--वरन उन सह्लाहियों का हाल लिखें

गे जिनके स्वभाव में सलाह और सलिलताहै--इनलालित्य औरविशदवाणी व्याख्यानों से हमने तावा किया जो उमंगमें आकर खूनादिका बयानकरतेथे वरन उनक्रोधरहित प्रबन्धकों का बयान करेंगे जो कि टिकस और बजट और जाती करज़े और देशी मामिलोंकी कठिनतावों के मध्येमें ध्यान करते थे--यदि देशी प्रबन्धकों पर भी सबकी सम्मतिका गुण हुआ हो और यदि वह उनजाती हौसिलों की तारीफ करते थे परन्तु वह इसपर विशेष ध्यान करते थे कि असल में क्या फल निकलैंगे—परन्तु जिन लोगों के स्वभाव में सहदुःखी थीं वह उन फलों से शत्रुता करते थे॥

पश्चिमी यूरुप में सबको यही विश्वास था कि आदि की प्रतिज्ञा और क़रार से सेंटपीटर्सबर्ग के मन्त्रियोंने एक काम जी में ठानलियाथा कि इसके सिवाय और कोई कार्रवाई न करेंगे- इसके प्रतिकूल जब कभीकोई कार्रवाई होती थी तो वह केवल ज़ाहिरदारी थी जिससे अन्य देशों को धोखादें— कि हमसब की सम्मति के अनुसार कार्रवाई करते हैं कोई सम्मति आगे से हमने नहीं नियत की है—इस समय में बड़े पीटर के उपदेश का बड़ा चर्चा होता था--और लोग कहते थे कि इस मशहूर सलाह जाती के सब स्थान के बैठने वालों ने उसके उपदेश के अनुसार अक्षर २ कार्रवाई की है और यह भी कहते थे कि रूस की गवर्नमेंट उन बातों से सावधान है जिनके कारण से अन्य देशों की हिकमतअमली पर नष्टगुण पड़ता है—इस ख्याल के जिम्मेदार इंगलिस्तान और फ्रांस और जरमनी में अबभी बहुत हैं--परन्तु जिन लोगों ने रूस की बीती दो वर्षोंकी तारीख पोलीटिकल ध्यान से पढ़ी है वह इस ख्याल से ज़रूरी बरीहोंगे—वल्लाहआलम यह सच है या झूठ कि एक समय मलका इलज़बिथ शत्रु के साथ लड़ाई करने जाती थीं परन्तु इधर लड़ाई के विज्ञापन पर हस्ताक्षर किया उधर यकायकबीनेअग्रसोची के साथ काग़ज़को मिटादिया और धब्बा लगादिया--इसवास्ते लड़ाई बन्दहोगई जो कोई इसके बाबत कुछ लिखना चाहे तो मैं उससे यह अवश्य कहूंगा-- कि जो तुम उसकी कोई उपमा चाहते हो कि बहुधा समय नागिनांदल छो- टे २ और नाचीज़ कारणों से पैदा होजाते हैं—तो रूसका इतिहास पढ़ो-- यह सच है कि रूसकी उस हिकमत अमलीमें जो अन्य देशों के सम्बन्धित हैं कुछ अच्छाई अवश्य है—परन्तु यह कुछ रूस के हाकिमों की अग्रसोची का कारण नहीं है वरन समय से ऐसाहोगया है—जो गवर्नमेंट रूसकर पो- लीटिकल समूहों और सामान्य उत्साहों का गुण पड़ा है वो और २ कामों का भी गुण पड़ाहै—जो सब व्यर्थ हैं—रूसके स्वतन्त्र आदतो कुछ अन्त- र्यामी नहीं हैं--और न यमदूत हैं कि पापके सहित हैं न देवता हैं कि इनमें।

बातैं सदैव शुद्धहैं वह मनुष्य हैं — वही रक्त वही चर्म — चाहे जितना ध्यान कीजिये उनका रक्त और चमड़ा और आदमियोंहीं कासा पाइयेगा--उनके प्रश्न तो ऐसे हैं कि मानों देवता तक उनके आज्ञानुवर्ती हैं--परन्तु बर्तावसे वह मनुष्यके ख्यालों और उमंगसे कदापि बरी न थे--और समय पर जब उनको क्रोध आता था तो देवतापनकी बातैं आरे पर धरी रहती थीं ॥

जो हम यह जाचनाचाहैं कि रूसकी गवर्नमेंट लड़ाई के समय क्या कार्रवाई करती है तो हमको यह बातैं सब याद रखनाचाहिये — जो सामान्य यह प्रश्न सामार्थ्यकरैं कि प्रजाकी उमंग का कारण हाकिम लोग होते थे — और हाकिमलोगही उनको इस उमंगमें शिक्षाकरतेथे तो अनगिनती कठिनतायें पड़ैं — और पृथक् लड़ाइयों की एक दूसरेसे आपही रोकहोजाय — और जो हमयहसम्मति नियतकरैं कि गवर्नमेंट कुछ पोलीटिकलख्यालों और कुछ प्रजाके ख्यालों और उमंगके अनुसार कार्रवाई करती है — तो यहप्रश्न सीधा और साफ होजाय — जिनलोगों ने सेण्टपीटर्सवर्ग की छिपी देशी कार्रवाई पर ध्यानकिया है वह खूब जानतेहैं कि अचानकी बातों और प्रजाके उमंग का वहुधा गुण इतनापड़ाथा कि गवर्नमेंट लड़ाई की विज्ञापन करती थी — कई मासोंतक पोलीटिकल आकाश पर उमंग और फसादकी गरदा छाईरही — कभी तो यह मालूमहोता था कि बड़ी आंधी होनेवाली है — परन्तु अव सवपर प्रकटहोगया कि माली देशकी दशा और सेनाके भूषितपनके लिये रूसके हाकिमों को कईवर्ष व्यय करने पड़ेंगे — औरअब यहभी साफ प्रकट होगया कि जिनलोगोंको उसने चेतायाथा और जोलोग उसपर भरोसा करते थे कि हमारीरक्षा रूसकरैगा ऐसेसमयमें निराशाकरना रूसकी धूमके बामथा — ऐसीदशामें परिश्रमकियागया कि कोई ऐसीतदवीर करैं कि इस्लावजातको इसतरहसे मददद्‌दें कि पूर्वी प्रश्नकी वहस न आरम्भहोने पाये — इसमतलबसे बड़ी हिकमतअमली की तदवीरें की गईं परन्तु किसी तदवीरने लाभ न देखाया — हां यह अलवत्ता हुआ कि जिसबातसे रूसकी गवर्नमेंट अलगहोनाचाहती है वही आगे आई वही मसला हुआ जिसहेतु मैंने मूड़मुड़ाया । सो दुख मेरे आगेआया ॥ यदि युद्ध चिंतक समूहने कुलाहल मचाया कि रूसने जो हिकमतअमली सामर्थ्यकी है कि झझकता और दबके प्रतिज्ञाकरताहै इससे उसकी वेइज्ज़ती और खराबीहोती है तो भी शाहन्शाहको वरावर यही आशाथी कि वड़ायुद्ध रखसक्ता है — वह बड़े मिलनिया आदमीथे — और सादीबुद्धिके थे — और वह अपनी दशाकी ज़िम्मेदारियों को खूब समझतेथे और जो जंगली और ख्याली तदवीरें वहमी और वे फिकर आदमी तजवीज करतेथे उनके अनुसार बर्तावकरना

ना उनकी तवीयत के प्रतिकूल था—अपने समय में उन्होंने ऐसे काम देखलाये थे कि यूरुपकी तारीख में उनका नाम सुनहलेपानी से लिखना चाहिये—और यदि उनको अपने तमाम परिश्रम में बड़ी कृतार्थी प्राप्ति हुई—तोभी वह हमेशह बहुत बड़े २ भारी कामों में हाथ डालने से किनारा करते थे—वह सरलतासे समझगये कि अभी वह समय नहीं आयाहै कि वह पूर्वी प्रश्न नयेसिरेसे आगे कियाजाय—जिसके कारणसे रूसका विशेष रुपया व्ययहोचुकाथा—और बहुत कुछ मारामारी हुई थी—रूसमें बहुत बड़ी २ सलाहैं और चैनकी बातें होचुकीथीं और अवभी सलाहेंहोतीजाती थीं—यदि सामान्य कोषको बहुत हानि नहीं पहुंची थी तो भी प्रजापर कठिन टिकस बंधाथा और मालगुजारी इतनी न थी कि एक बड़ी लड़ाईके लिये विशेषहो—मुख्यकर ऐसी श्रेष्ठ लड़ाई जिस में बहुत रुपया व्ययहो—सेना नई २ बातोंपर भूषितथी और अभीतक उसकी परीक्षा नहींहुई थी कि समरभूमिमें काम देखलायेगा—या नहीं—और २ राज्यें जिनको पूर्वी प्रश्न में स्वाद प्राप्तिथा और किसी और कठिनतावों में नहीं पड़ी थीं योग्य न था कि रूस धावाकरता और विजय प्राप्तिकरने का परिश्रम करता तो वह चुपचाप बैठे देखाकरते—कदापि नहीं रूमतकसे लड़ाई अजमाने की इच्छा न थी—यदि इस लड़ाई में अंत को रूस अवश्य कृतार्थ होता परन्तु यह कृतार्थी तवहीं प्राप्ति होती जब बड़े२ भयों में पड़ता और जानें खराब होतीं दक्षिणी बन्दरस्थान तुरन्त जंगी जहाजों से घिर जाते—और जो किले डयूनूव नदी के किनारे पर बनेथे उनसे धाववालों लश्करको सामना करना टेढ़ी खीर थी—अब सुनिये कि शत्रु तो सन्मुखकी ओर होता और उसमे खराव यह होता कि इस्टोरया पीछे से धावा करता—जो रूमसे सलाह और फैसला होता भी तो इस्टेरिया की गवर्नमेंटसे सलाह करना पड़ता—इनसब बातों पर दृष्टि डालने से हम सरलतासे समझ सक्ते हैं कि रूमकी गवर्नमेंट ने बड़ी धर्मवानीके साथ परिश्रम किया कि सरविया और मांटीनिगरो पर कब्जा करलें—और असल में उसका यहभी मनोर्थ था कि बोसीना और हिरजगोविना तुरन्त चैनकी दशा में आजायं ॥

अब प्रश्न यहहोता कि जारने साफ क्यों न बयान किया कि उसकी अमलदारी में प्रजाके सामान्य ख्याल और युक्तियां क्याथीं ॥

इस प्रश्न का जवाब सबको यह दिया जाता है कि प्रजा की इच्छायें गवर्नमेंट के सर्व प्रतिकूल थीं—और रूसके शाहन्शाह को और स्वतन्त्र ताजदार मुकुटधारी के समान प्रतिवर्ष लड़ाई करने चाहिये—जिससे प्रजाके लोग रूसके सबन्धी कामोंसे दूसरी ओर फिरजायं लोग कहते हैं कि निहलिस्ट

वाले और छिपे उत्सवोंसे रूसकी गवर्नमेंट पर प्रकटहोगया कि देशमें पोली-टिकल उमंगकी आग बहुत भड़कीहुईहै यहकाम ज़रूरी समझागया कि किस प्रकार आगको बुझावैं — यदि दलील तो अच्छी मालूमहोतीहै परन्तु जोफल इससे निकला वह शुद्ध नहीं है — क्योंकि फ्रांसके निपोलैन की स्वतन्त्रता और ज़बरदस्ती और रूसके ज़ारकी हुकूमत खुद्सरी औरजुल्ममें जो समानता लोग समझते थे वह केवल ख्यालही ख्याल था निपोलैनकी स्वतन्त्रता एक बनाई हुई वस्तुथी — और सेनाके दबाव से प्रजापर भय जमगया था — परन्तु रूसके मुकुटधारियों का जुल्म कई सदीसे पूर्वानुसार चलाआता है—और अब मानों जुल्म उनका अन्य स्वभाव होगया है—और न केवल मूर्ख किसान वरन शिक्षापायेहुये दर्जोंतकके बहुतसे धनवान उसका सत्कार करते थे — रूसके ज़ार अबतक इसतरह आदेश करते हैं और अभय प्रजा लोग जो चाहते हैं करडालते हैं — हालके शाहन्शाह ने हमेशह प्रजाकी सम्मति और शोचों की क़दर करते थे — परन्तु प्रजाकी सम्मति का शोच विशेष शाहन्शाहके दिल में इसलिये नहीं आयाथा कि वह किसी प्रकारके ग़लबे और ग़दरसे डरपोंक होजाय — जब हिरज़गोविनाके बाग़ियों और उनके मित्र सरवियावालों ने पूर्वीप्रश्न पेशकिये तो वह अपनी प्रजाको रोक न सके कि इस्लाववालों के साथ अपनपव न करैं परन्तु यह योग्य था कि वह तुरन्त इसल्यूवनिक कमेटी की किसी लताको बंदकरैं या वालन्टीरोंको भरती न करैं और सामान्य उत्सवों को रोकदें ॥

तो भी यह बयान करनाचाहिये कि गवर्नमेंट को एक अर्थ करके इस शत्रुता की उमंग में लाचार होकर साझी होनापड़ा — दक्षिणके इस्लाव समूहकी दृढ़साहसी और हौसिला मंदी का गुण रूसकी देशी बातोंपर बहुत पड़ताहै -और रूसका कोई शाहन्शाह जो अपने देशका भय दूरतक जमाना चाहता है उनको तुच्छ दृष्टिसे नहीं देखसक्ता — जैसेही इसल्यूवनिकके देशमें कोई उमंग फैलती है रूसको अवश्य उसमें साझी होनापड़ता है — मुख्य यह कि इच्छाहो या न हो--कि साझीहों--मुझे विश्वास है कि सन् १८७५ ई० में उसका यह मनोर्थ था कि यहप्रश्न आगे कियाजाय — कुछ दिनतक सेंटपीटर्सवर्ग के प्रबन्धकों ने यह कहना आरम्भकिया कि ग़दर शीघ्र दूरहो जायगा — और सब कठिनतायें इसतरहपर दूरहोसक्ती हैं कि कुछभी उमंग न प्रकट कियाजाय और केवल सलाह और सम्मति नाममात्रदीजाय औरइसी प्रकार की और २ युक्तियां की जायं — जब यह धोखा ज़ातारहा और टरकी ने सरवियामें आशा के प्रतिकूल सिपाहगरी की योग्यता प्रकटकी तो उनको अपनी अपरिमित ज़िम्मेदारियों का बोझा कठिन प्रकटहोगया — और उसने

परिश्रम किया कि श्रेष्ठ राज्यों में आपुस में मेल बनारहे इसके पीछे जिनोनिस विजय करलियागया — इसवास्ते वे उपायहोकर उसको लूटेहुयों की तरह काम करनापड़ा — जो रूसी सरावियाकोमार से उजाड़ होनेदेते और बीचमें न पड़ते तो सब इसलयूवानिक ज़ानके लोग रूसियोंपर धिक्कारकरते — और बदीमें रूसियों का नाम एक मसल होजाता — परन्तु रूसियों का मनोर्थ था कि अपने बलभर अबभी युद्ध से हाथ धोइये — इसवास्ते मुस्तैदी से तत्परहोगये — कि हरप्रकारकी शर्त्तें करने में राजीहोजायं — मैं उससमय में रूसियों की सब कार्रवाइयों पर खूब ध्यान देरहाथा कि वह सराविया और माटीनिगरो के साथ क्या वर्त्ताव करते हैं — मुझे फ्रांसके एक बागी अफसर फौजीकी कहानी याद आती है — इस अफसरने इसके पहिले कि धुरसों पर धावाकरैं अपनी सेना की निंदाकरना आरम्भ किया — और एक मित्रके कानमें कहा कि गवर्नमेंट ने कई कारणों से लड़ाई सामर्थ्य की — परन्तु बलिष्ट कारण यहथे कि रूसके शाहन्शाह ने मास्कू में एक व्याख्यानदिया जो बहुत प्रकटहुआ और सामान्य विज्ञापन करदिया कि हम सतायेहुयोंको दुष्ट उपाधियों के हाथसे अवश्य रक्षासे रक्खेंगे — और जो यूरुपके देश हमारा साथ न देंगे तो हम अकेले तमाम कार्रवाई करैंगे — निदान लड़ाई से बचनेके लिये अब केवल यही कार्रवाई बाक़ी थी — कि टरकी इसबात की कोई पक्की शर्त्त करती — कि अपने ईसाई मज़हब प्रजाके साथ बदसलूकी से वर्त्ताव न करैं गी — परन्तु टरकी ने इसमें हठ की और किसीप्रकार की शर्त्त स्वीकार न किया इसवास्ते युद्ध का विज्ञापन होगया ॥

युद्धके आरम्भमें रूसियों ने लगातार विजयपाई — एशिया में अरदहान को विजयकिया — और फारस शहर को घेरलिया — यूरुप में रूसी फौज ड्यूनूबनदी के पार उतरआई — और कहीं कठिन सामना शत्रुओं से नहीं हुआ — टिरनोवा पर भी कब्ज़ा करलिया — यह बिलगारिस्तानकी पुरानी राजधानी थी — रूस में लोग बड़े आनन्द में थे कि सेनाने ऐसे शीघ्र लगातार विजय पाई — यह आनन्ददायक खबर सुनने में आई — कि रूसियों ने दूसरी लड़ाई फतेहपाई — अर्थात् बिलकान पहाड़से भी दर्रोंसे हुये निकले — और जनरलगोर को टयलकूच करतेहुये इड्रियानोपल्न पर चढ़ाई करनेजाते हैं — लोग शोचतेथे कि जो यकदमसे धावाकरदियाजाय तो क्या आश्चर्य कि तुरन्त विजय न होजाय — लोगोंको विश्वासथा कि यहआशा पूर्ण होजायगी — और इस विश्वाससे युद्धचिन्तक जुम्हका उमंग औरभी विशेष होगया — इस समूहने दलीलें करना आरम्भ किया — कि जिस हिकमतअमलीके हम जिम्मेदारहैं वह शुद्धहै — जिनलोगोंका दृढ़ आशा-

थें थीं उनको दृढ़ विश्वासहोगया कि उसमानियाकी राज्यकी जान होठों पर है—और पूर्वी प्रश्न उसके मरणसे हलहोगया—सत्यमें टरकी की दशा कुछही रोज़ अशक्ति रही और उसने बहुत जल्द साबित करदिया कि वह मरनेके योग्य नहीं है—विजयकर्त्ता सेनावों ने जो मध्य एशिया कोचकतक बढ़आई थी जीवनस्थान में हारी—और सरहद्दतक लौटादीगई—यूरुप में रूसियों ने लगातार हारपाई—पिलोना पर जो रूसी सेनाने धावा किया उसमें भी हार पाई—दुबारा धावा किया उसमें बड़ेही फन्द में पड़े—जनरल गोरकोंने जो धावा कियाथा और जिसकी बड़ी धूमथी वह सत्य में पोलीटिकल धोखा सिद्धहुआ—टन्ज़ा की घाटी में रूमियों ने बिलग़ारियोंको मारडाला—युद्धके सदरस्थानसे लोगोंके पास रूसमें पत्र पहुंचे कि उत्तरी बिलग़ारिस्तान ने उन रूसियों के साथ कुछभी मित्रता न प्रकटकी—किजो उनको जुलमसे बचानेगयेथे—वड़े निमकहराम निकले—और सेंटपीटर्सबर्ग के अखबारों ने जाहिरा पूंछा कि बिलग़ारी जो ग़रीब प्रकट थे और जिनकी तबाहीकी दशासे लोगों को इतनी सहदुःखीथी वह सत्यमें रूसके किसानों की अपेक्षा विशेष धनवान्थे—और हैं॥

इस खबर ने रूसियों के ख्याल बदलदिये—जो लोग सम्मतिचिंतक थे उनको औरभी समय मिला कि वह २ कर बातें करें—उन्होंने कहना आरम्भकिया कि वह अब आपकी फतेह कहांगई—अब वह शेखी और बहादुरी क्या हुई—अब उस रोगी मरनेहारा (रूम) की बाबत आपकी क्या सम्मति है—जिसको आप उसकी मरजी के बिना समाधि में जिलाना चाहते हैं—उन युद्ध लेखकोंसे ईश्वर समझे जिन्होंने सामान्यमें लड़ाई की उमंग फैलाई—और लड़ाई २ का कुलाहलमचाकर ऐसीलड़ाई करादी जिसकी आवश्यक्ता न थी—अब तो ठण्ढक पड़ी—कुछ तो शोचो कि हज़ारों बच्चों को तुमने बिन मा बापका करडाला और लाखोंस्त्रियां रांड़कर डालीं—कुछ कानखोलके सुनो तो कि सबरूसी कितना रो रहेहैं—शोचो तो यह सब अन्तको क्यों हुआ—यह इसलिये हुआ कि जिनलोगों को हमारी सहायताकी कुछभी आवश्यक्ता या इच्छा न थी उनको सहायतादे—बिलग़ारी हमारे किसानोंसे अच्छी दशामेंहैं—रूमियोंकी अमलदारी ज़बर्दस्ती वाली में जो तीसवर्ष भी वह रहतेतो यह कठिन कठिनतायें कदापि न सहते—जो इस लड़ाई से उनको सहनेपड़ते—हमको इससे यह मिला कि दूसरे के फंदे में पांवडालकर हमने अपने देशको कङ्गाल करदिया और अनगिनती जानें हानि में आईं—जिसका बदला बहुतदेरतक न होसकेगा॥

अक्टूबरकी १५ तारीख़ से भाग्य घूमी नक्षत्रचमके और कुछही कालमें

ऐसी २ विजयें हुईं कि जिनकी आशा न थी—एशिया कोचक में स्वतन्त्र पाशा को इलजावाग दृढ़गढ़को त्यागकर भागजाना पड़ा—फारस घेरलिया गया—और रूसियों की थोड़ीसी हानिहुई थी कि फारस विजय होगया—अब रूसी रूम की धरती के विजय करने की धमकियां देनेलगे—बिलगार स्तानसे भी वैसेही खुश खबरी सुनने में आई—दसवीं दिसम्बरको उसमान पाशा ने हथियार रखदिये और पिलौनाके किले में रोमानिया व रूस की सेनायें दंदनाने लगीं—पिलौनाका नामसब में मशहूर होगया था—मुझेखूब याद है कि रूसके एक सौदागर ने अपने मित्र दूसरे सौदागर की बाबत कहा था—कि पहिले पहिल तो उसने सौदागरी में उन्नति प्राप्ति की—परन्तु अब उसकी दशा पिलौनाके समानहै—अर्थ यह कि दिवाला निकलना चाहता है—पिलौना की टूटी राज्य उसमान के तबाह होने के दफ्तर का प्रथम मुकद्दिमा था—यद्यपि पाला और ओस गिररही थी—परन्तु बलकानगिरिपर रूसीसेनाने दुवारा हमला किया—और रूसीसेना बलवान मारमोरा और बास्फोरस महासागर की ओर ऐसी बढ़ी मानों किसीसागर की बहिया ने प्रवाह किया—कि कोई उसको रोक न सका— युद्ध की समाप्ती भी न होनेपाई थी कि जो रूस की फौज का भाग आगे बढ़ा था उसने कुस्तुन्तुनिया के सन्मुख सहायता के निशान खड़े करदिये॥

यह विजय जो लगातार हुई तो तमाम रूस में नये सिरेसे उमंग पैदा हो गई—परन्तु जंगके आरम्भ में जो उमंग थी वह इस मरतबा न थी—यदि अब भी लोग बहुत कुछ कुलाहल मचाते थे कि बिलगारिस्तान और बो-सीना और हरजिगोविना को पूरी २ रिहाई दीजाय—और इसबात की खूब जिम्मेदारी कीजाय कि उनकी रिहाई का दिलीख्याल कियाजायगा-परन्तु इसल्यूबनिक की बाबत जो ख्याल प्रथम नियत हुये थे वह जातेरहे अब यह ख्याल पैदाहुये कि जो लखोंजानें और करोरों रुपिये व्यर्थहुये उनका बदला क्याकिया जायगा—सब की सम्मति थी कि जिस अर्थ से लड़ाई की गई थी वह हमको प्राप्तिकरना चाहिये—परन्तु हमको और रा-ज्यों से भी उपदेश प्राप्ति करना चाहिये और अपने कायदों पर भी दृष्टि डालना चाहिये—पहिले तो लोगोंको ख्यालथा कि जो कमजातोंको रिहाई दिलादें तो मानो उसने खूबकाम दिखलाये—जिसमें कुछ स्वार्थकी सुगन्ध नहीं है—वरन इसकाम देखलाने में तमाम यूरुप रूसको सराहने लगेगा कि यह कामकिया है—अब इन ख्यालों पर लोग मजाकउड़ाते थे—कि यहबेवकू-फनकेख्यालहैं जिनलोगोंकोभ्रमथाकि शायद जारपर इनख्यालोंका असरभी पड़ारहे—वह आदमी कहतेथे कि किसी शाहन्शाहको यह अधिकारनहीं

कि लोगोंके कल्पित ख्याल — जाती इज्जतैं वीरता व शूररताकेकारणसे देश केअसली फायदों को भारी भयमें डाले — जो कि अकेलेडील विशेष रुपया के खर्च से रूसने लाखों आदमियों की जानैं खराब करके अपने पुराने शत्रु रूमको नीचादेखाया इसवास्ते यह काम मानने के योग्य समझा गया — कि जहांतक उसमानकी राज्य सम्बन्धिक है पूर्वी प्रश्नको इसतरह पर हल करना चाहिये कि रूस का फायदा हो॥

इसमें संशय नहीं कि रूम ने बहुतही नीचा देखा और अच्छी तरह प्रकट था कि सुल्तान रूम को अशक्ति होकर उन कुल बातों पर हस्ताक्षर करने पड़ेंगे जो जार रूस मुनासिब समझकर आगे करेंगे — परन्तु रूसके प्रबन्धक बाहरवालों से कुछ विशेष जानतेथे — और उनको खूब मालूम था — कि उनको केवल सुल्तानही से मामिला नहीं है वरन योग्य है कि जिन२राज्यों ने पैरस के सुलह पत्रपर हस्ताक्षर किये थे वह सब पैरवीकरैं कि जो नये प्रबन्ध होनेवाले हैं उनमें वह भी साझी कियेजायं — और यह भी जानतेथे कि जो रूस इसश्रेष्ठ बादशाहोंके प्रतिकूल करैगा--तो खूबै लड़ाइयां होंगी--और फिर लड़ाईआरम्भहोजायगी — इसभयपर दृष्टिडालकर सेंटपीटर्सबर्गके देशी प्रबन्धकों ने ठानलिया कि अपने मनोर्थों में बराबर वृत्ति से बाहर पग न निकालैंगे जिससे ऐसे कामल समय में जबकि उनका सामान्य कोश खाली होगया है — यूरुप के साथ श्रेष्ठ लड़ाई उनको न करने पड़े — इसवास्ते जनरल इग़नाटीफ ने एक सम्मति पत्र तैयार किया — इससे यदि रूमकी ज़ाहिरी दशा में कुछ ऐसा अन्तर नहीं आता था परन्तु सच में सब तबाह और नष्टहुआ जाता था और इन सब के सिवाय श्रेष्ठ राज्यों को भी हाथ डालने का कोई अच्छा कारण न होता॥

इसवास्ते इस मतलब से-सम्मति पत्र इस्टीफीनो को उन्होंने और भी बढ़ाया--परन्तु जनरल अगनाटीफ जो समझेहुयेथे वहबात इससे नहीं प्राप्त हुई--परन्तु इससे इंगलिस्तान की तो यह प्रतिष्ठा हुई कि आसूद महासागर की बहस का बयानही नहीं किया गया--और इस्टेरिया को इसतरह चीते यारबनाया कि जो वहकभी हिरज़िगोविना और बोसीना को मिलालेता--तो इस सुलहनामा के अनुसार प्रतिकूल न होता परन्तु लंडन और वियाना में इससे क्रोध की आंधी ने खूब उमंग किया--और यूरुप देशों की कुल राजधानियों में भी लोग बड़े भयंकर हुये — शाहज़ादा गारसचिकाफ तुरन्त समझगये — कि उनसे बड़ी ग़लती हुई — परन्तु इस कष्ट से बचने की एक तदबीर उनके हृदय में आई — कि सर्पमरै और लाठी न टूटै — अर्थ का अर्थ निकले और यूरुप की राज्यें भी हाथ न डालें — जोकि इंगलिस्तान और

इस्टेरियाही केवल दो राज्यैं ऐसीथीं जो अपना मनोर्थ पूर्ण करने के लिये लड़ाईकरतीं — इसवास्ते वड़ाभय यह था कि यह दोनों मिल न जायं — यह भय इस तरह दूर होसक्ता था कि एक राज्य को रूस अपनी ओर फोड़ै और दूसरी राज्य फुटैल रहजाय — प्रथम वियाना में परिश्रम किया गया और यह कोमल काम जनरल अगनाटीफ ने अपने अख्तियार में लिया-- परन्तु आशा के प्रतिकूल उनको यह मालूम हुआ कि इस्टेरिया के मंत्री की शर्तैं अत्यन्त कठिन हैं — और उसकी कदापि यह इच्छा नहीं है कि और राज्यों के सलाह के प्रतिकूल इस्टेरिया कोई शर्त स्वीकार करले इसके पश्चात् इंगलिस्तान के मंत्रियों को टटोला — परन्तु उनको भी इस इरादे में दृढ़ न पाया — कि सम्मति पत्र पर यूरुप की सर्व राज्यों पर ध्यान करना चाहिये — निदान दोही बातें थीं यातो रूस यूरुप की देशों के समाजपर फैसला छोड़दे — या नई लड़ाई आरम्भ करदे — जोकि रूस को आशा थी कि कोई राज्य उसका जिम्माकरैगी — इसी को उन्नातिदी — कि यूरुप के राज्यों की सम्मति पर छोड़दें — निदान सम्मति पत्र सीन इस्टफानिवके बदले सम्मति पत्र बरलन नियत हुआ ॥

इस श्रेष्ठ प्रबन्ध की बाबत जो यूरुप के देशों की मिली हुई तजवीज से किया गयाथा — सम्मतिदेनेका अभी समय नहीं है — परन्तु यह अवश्य हम कहसक्ते हैं कि जिन कष्टों से यूरुप के प्रबन्धक तीन वर्ष से अत्यन्त दुःखीथे वह थोड़े दिनके लिये सलिल होगये — परन्तु आजतक कतई तरह पर हल नहीं हुईहैं — मिस्टर ग्रीनटडफने जिन कष्टोंसे बड़ी विशद वाणी से बयान किया है कि जजीरानुमा बलक़ान की ईसाई जातें रूमियों और मुसल्मान इसल्यूबानियन दोनों से बढ़गई — और अब जिस देश को टरकी कहते हैं उसकी आगे की दशा उस पूर्वी प्रश्न पर नियत है — जिसका हल करना इंगलिस्तान और रूस पर योग्य है — यदि दोनों के लिये मैदान भारी है कि अपनी २ हुब्ब पूर्ण करैं — परन्तु यह आशा करना कि इन दोनों में घरपन नहीं होगा वचन का ध्यान है परन्तु हमको खूब खबरदार होना चाहिये कि असलीलाभों और कल्पितलाभोंपरधोखा न खावें और धोखेमेंध्यानकरनेतक न परैं — हमारे करनीयकाम साफ़ ज़ाहिरहैंकि हमकोयहचाहिये कि रूसकेख्याल अच्छी तरह समझैं कि बिन ज़रूरी लड़ाई से हाथ धोवैं — यह किताब इस आशा से लिखीगईहै कि इनसे यह मनोर्थ कुछ प्राप्त होजाय ॥ इतिशुभम् ॥

सो० रूसिन को इतिहास पूर्ण भयो या ठौर में।
सज्जन करो हुलास पढ़के जानो हालसब ॥

मुन्शी नवलकिशोर प्रेस लखनऊ में छपा अक्टूबर सन् १८८८ ई०